यावन्यः सर्वोऽपि परोक्षो विषयः। ततो विषयद्वैविध्यात्तद्ग्राहके सम्यग्ज्ञाने अपि द्वे एव भवतो न न्यूनाधिके। तत्र यत् परोक्षार्थविषयं सम्यग्ज्ञानं तत् स्वसाध्येन धर्मिणा च संबद्धादन्यतः सकाशात्सामान्येनाकारेण परोक्षार्थस्य प्रतिपत्तिरूपम्, ततस्तदनुमानेऽन्तर्भूतमिति प्रत्यक्षानुमानलक्षणे द्वे एव प्रमाणे। तथाहि—न परोक्षोऽर्थः साक्षात्प्रमाणेन प्रतीयते, तस्यापरोक्षत्वप्रसक्तेः। विकल्पमात्रस्य च स्वतन्त्रस्य राज्यादिविकल्पवदप्रमाणत्वात्, परोक्षार्थाप्रतिबद्धस्यावश्यतया तदव्यभिचाराभावात्। न च स्वसाध्येन विना भूतोऽर्थः परोक्षार्थस्य गमकः, अतिप्रसक्तेः। धर्मिणा चासंबद्धस्यापि गमकत्वे प्रत्यासत्तिविप्रकर्षाभावात् स सर्वत्र प्रतिपत्तिहेतुर्भवेत्। ततो यदेवंविधार्थप्रतिपत्तिनिबन्धनं प्रमाणं तदनुमानमेव, तस्यैवंलक्षणत्वात्। तथा च प्रयोगः—यदप्रत्यक्षं प्रमाणं तदनुमानान्तर्भूतं यथा लिङ्गबलभावि, अप्रत्यक्षप्रमाणं च शाब्दादिकं प्रमाणान्तरत्वेनाभ्युपगम्यमान-

---

रूप विशेष—स्वलक्षण तो प्रत्यक्षका विषय होता है तथा बुद्धिप्रतिबिम्बित अन्यापोहात्मक सामान्य अनुमानका विषय होता है। इस तरह विषयकी द्विविधतासे प्रमाणके द्वैविध्यका अनुमान किया जाता है। प्रत्यक्ष सामान्य पदार्थको तथा अनुमान स्वलक्षणरूप विशेष पदार्थको विषय नहीं कर सकता। प्रत्यक्षके विषयभूत अर्थसे भिन्न सभी अर्थ परोक्ष हैं। इस प्रकार विषयोंके दो प्रकार होनेसे उनका ग्राहक सम्यग्ज्ञान भी दो प्रकारका है। वह न तो एक प्रकारका है और न तीन प्रकारका। इनमें जो सम्यग्ज्ञान परोक्ष पदार्थको विषय करता है वह अनुमानमें अन्तर्भूत होता है। क्योंकि वह अपने साध्यभूत पदार्थसे अविनाभाव रखनेवाले तथा नियतधर्मीमें विद्यमान लिंगके द्वारा परोक्षार्थका सामान्य रूपसे अविशद ज्ञान करता है। अतः प्रत्यक्ष और अनुमान दो ही प्रमाण हैं। वह इस प्रकार—परोक्ष पदार्थ प्रमाणके द्वारा साक्षात्—विशेषरूपसे तो प्रतीत होता ही नहीं है। यदि साक्षात् प्रतीत होने लगे तो वह परोक्ष ही नहीं रहेगा किन्तु प्रत्यक्ष कोटिमें आ जायगा। अनुमान एक विकल्प ज्ञान है। जो विकल्प ज्ञान निर्विकल्पसे उत्पन्न नहीं होकर मात्र वासनासे स्वतन्त्र भावसे उत्पन्न होता है वह तो प्रमाण ही नहीं है। जैसे मनमें 'मैं राजा हूँ' ऐसा विकल्पज्ञान किसी राज्य-जैसे पदार्थको साक्षात्कार करनेवाले प्रत्यक्षसे उत्पन्न न होकर अपने ही आप वासना-विशेषसे मनमें उद्भूत होता है अतः यह प्रमाण नहीं है। इसी तरह जो विकल्प परोक्ष अर्थके साथ अविनाभाव नहीं रखता वह विकल्प नियमसे अविसंवादी नहीं हो सकता। जो लिंगभूत अर्थ अपने साध्यके अभावमें भी हो जाता है उससे अपने साध्यका नियमपूर्वक ज्ञान नहीं हो सकता। असम्बद्ध लिंगसे अनुमान माननेपर तो चाहे जिस लिंगसे जिस किसी भी साध्यका अनुमान हो जाना चाहिए। इसी तरह नियत धर्मीके साथ सम्बन्ध नहीं रखनेवाले हेतुसे यदि साध्यका अनुमान हो तो महानसमें उपलब्ध होनेवाले धूमसे हिमालय पर्वतमें या सुमेरुपर्वतमें भी अग्निका अनुमान होना चाहिए; क्योंकि धर्मीसे असम्बद्ध हेतुकी किसी खास धर्मीसे प्रत्यासत्ति—निकटता या किसी अविवक्षित धर्मीसे विप्रकर्ष—दूरी नहीं कही जा सकती। वह तो सभी धर्मियोंसे असम्बद्ध है अतः उसे जिस किसी भी धर्मीमें साध्यका अनुमान करा देना चाहिए। अतः अपने साध्यके साथ अविनाभाव रखनेवाले तथा नियतधर्मीमें विद्यमान लिंगसे होनेवाले जितने भी सम्यक् अविसंवादी विकल्प ज्ञान हैं वे सब अनुमान प्रमाणमें ही अन्तर्भूत हैं। क्योंकि 'अविनाभावी साधनसे नियतधर्मीमें साध्यके ज्ञानको अनुमान कहते हैं।' यही अनुमानका परिष्कृत लक्षण है। उपर्युक्त विवेचनके आधारसे हम ये निश्चित अनुमान बना सकते हैं—'( आगमादि अनुमानमें अन्तर्भूत हैं, क्योंकि वे अप्रत्यक्ष पदार्थको ही विषय करनेवाले प्रमाण हैं ) जो अप्रत्यक्ष पदार्थको विषय करनेवाले प्रमाण हैं वे अनुमानमें ही अन्तर्भूत हैं जैसे कि लिंगदर्शनसे होनेवाला अनुमान

---

१. –णा वा सम्बन्धस्यापि भ. २। –णा वा सम्बद्धस्यापि प. १, २।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

मिति स्वभावहेतुः । यच्च यत्रान्तर्भूतं तस्य न ततो बहिर्भावः यथा प्रसिद्धान्तर्भावस्य क्वचित्कस्यापि, अन्तर्भूतं चेदं प्रत्यक्षादन्यत्प्रमाणमनुमानमिति स्वभावविरुद्धोपलब्धिः, अन्तर्भावबहिर्भावयोः परस्परपरिहारस्थितलक्षणतया विरोधात् ।

§ ७३. आह परः-भवतु परोक्षविषयस्य प्रमाणस्यानुमानेऽन्तर्भावः, अर्थान्तरविषयस्य च शब्दादेस्तस्यान्तर्भावो न युक्त इति चेत्; न; प्रत्यक्ष-परोक्षाभ्यामन्यस्य प्रमेयस्यार्थस्याभावात्, प्रमेयरहितस्य[2] च प्रमाणस्य प्रामाण्यासम्भवात्, प्रमीयतेऽनेनार्थ इति प्रमाणमिति व्युत्पत्त्या सप्रमेयस्यैव तस्य प्रमाणत्वव्यवस्थितेः । तथाहि—यदविद्यमानप्रमेयं न तत् प्रमाणं यथा केशोण्डुकादिज्ञानम्, अविद्यमानप्रमेयं च प्रमाणद्वयातिरिक्तविषयतयाभ्युपगम्यमानं प्रमाणान्तरमिति कारणानुपलब्धिः, प्रमेयस्य साक्षात्पारम्पर्येण वा प्रमाणं प्रति कारणत्वात् । तदुक्तम्—"नाननुकृतान्वयव्यतिरेकं कारणम्[3], नाकारणं विषयः" इति[4] ।

रूप विकल्पज्ञान, सांख्य आदिके द्वारा माने गये शब्दादि भी अप्रत्यक्ष पदार्थको विषय करनेवाले प्रमाण हैं। ( अतः अनुमानमें ही उनका अन्तर्भाव होना चाहिए )' यह स्वभाव हेतु है। '( आगमादि अनुमानसे अतिरिक्त नहीं हैं, क्योंकि वे उसीमें अन्तर्भूत हो जाते हैं ) जिसका जिसमें अन्तर्भाव होता है वह उससे अतिरिक्त प्रमाण नहीं कहा जा सकता जैसे प्रत्यक्षमें अन्तर्भूत चाक्षुषप्रत्यक्ष, प्रत्यक्षसे भिन्न समस्त शब्दादि प्रमाण भी चूँकि अनुमानमें ही अन्तर्भूत हैं ( अतः अनुमानसे भिन्न प्रमाण नहीं हो सकते )।' यह स्वभावविरुद्धोपलब्धि है। अन्तर्भाव तथा बहिर्भावका परस्परपरिहारस्थिति ( जहाँ अन्तर्भाव होगा वहाँ बहिर्भाव नहीं होगा तथा जहाँ बहिर्भाव होगा वहाँ अन्तर्भाव नहीं होगा ) रूप विरोध है। यहाँ बहिर्भावका जो विरुद्ध स्वभाव अन्तर्भाव उपलब्ध होता है वह अपने विरोधी बहिर्भावका प्रतिषेध सिद्ध करता है। अतः यह हेतु स्वभावविरुद्धोपलब्धि रूप है।

§ ७३. शंका—यह तो उचित है कि परोक्षको विषय करनेवाले प्रमाणका अनुमानमें अन्तर्भाव हो, पर आगम आदि प्रमाण तो भिन्न प्रकारके ही पदार्थोंको विषय करते हैं अतः उनका भी अनुमानमें अन्तर्भाव करना किसी भी तरह उचित नहीं कहा जा सकता ?

समाधान—यह शंका तो तब ठीक होती जब प्रत्यक्ष और परोक्ष इन दोसे भिन्न कोई तीसरा प्रमेय होता, जिसको कि विषय करनेके कारण आगम आदिको स्वतन्त्र प्रमाण घोषित किया जाय। प्रमेयके बिना तो प्रमाणमें प्रमाणता ही नहीं आ सकती। 'जिसके द्वारा प्रमेय जाना जाता है वह प्रमाण है' यह प्रमाण शब्दकी व्युत्पत्ति भी उसके प्रमेयाविनाभावको बता रही है। अतः जिसका प्रमेय विद्यमान है वही प्रमाण हो सकता है। 'जिस ज्ञानका प्रमेय विद्यमान नहीं है वह प्रमाण नहीं हो सकता जैसे स्वच्छ आकाशमें होनेवाला केश तथा मच्छरके आकारवाला ज्ञान, चूँकि प्रत्यक्ष और अनुमानसे भिन्न आगम आदि प्रमाणोंके विषय भी अविद्यमान हैं ( अतः वे प्रमाण नहीं हो सकते )' यह हेतु कारणानुपलब्धि रूप है। पदार्थ कहीं साक्षात् और कहीं परम्परासे प्रमाणमें कारण होता ही है। कहा भी है—"जिसका जिसके साथ अन्वय और व्यतिरेक नहीं है वह उसका कारण नहीं हो सकता तथा जो पदार्थ ज्ञानका कारण नहीं है वह ज्ञानका विषय भी नहीं हो सकता।" इस तरह प्रमाणमें कारणभूत प्रमेयकी अनुपलब्धि होनेसे शब्द आदिमें प्रमाणता का निषेध कारणानुपलब्धि रूप हेतुसे किया गया है।

१. -भावोऽयुक्तः प. १, २, भ. १, २। २. -तस्य च प्रामा- भ. २। ३. कारणं विषयः भ. २। ४. "अहेतुश्च विषयः कथम्"—प्र. वा. ३।४०६। "नाहेतुर्विषयः"—प्र. वार्तिकाल. ३।४०६। "न ह्यकारणं प्रतीतिविषयः"—हेतुबि. टी. पृ. ८०। "नाननुकृतान्वयव्यतिरेकं कारणं नाकारणं विषयः"।—न्यायकुमु. पृ. ६५०। सन्मति. टी. पृ. ५१०। सिद्धिवि. टी. पृ. १६८। प्र. मी. पृ. ३४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ७४. प्रत्यक्षपरोक्षातिरिक्तं प्रमेयान्तरं नास्तीति चाध्यक्षेणैव प्रतिपाद्यते । अध्यक्षं हि पुरःस्थितार्थसामर्थ्यादुपजायमानं तद्गतात्मनियतप्रतिभासावभासादेव तस्यार्थस्य प्रत्यक्षव्यवहारकारणं भवति, तदन्यार्थात्मतां च तस्य व्यवच्छिन्दानमन्यत्परोक्षमर्थजातं सकलं राश्यन्तरत्वेन व्यवस्थापयत्तृतीयप्रकाराभावं च साधयति, अध्यक्षेणाप्रतीयमानस्य सकलस्यार्थजातस्यान्यत्वेन परोक्षतया व्यवस्थापनात् । अन्यथा तस्य तदन्यार्थरूपताऽव्यवच्छेदे स्वीयरूपतयापि परिच्छेदो न भवेदिति न किंचित्प्रत्यक्षेणावगतं भवेत् । प्रतिनियतस्वरूपता हि भावानां प्रमाणतो व्यवस्थिता । अन्यथा सर्वस्य सर्वथोपलम्भादिप्रसङ्गतः प्रतिनियतव्यवहारोच्छेदप्रसक्तिर्भवेत् । प्रतिनियतस्वरूपता चेन्न प्रत्यक्षावगता किमन्यद्रूपं तेन तस्यावगतमिति पदार्थस्वरूपावभासिनाध्यक्षेण प्रमेयान्तराभावः प्रतिपादित एव ।

§ ७५. अनुमानतोऽपि तदभावः प्रतीयत एव, अन्योन्यव्यवच्छेदरूपाणामितरप्रकारव्यवच्छेदेन तदितरप्रकारव्यवस्थापनात् । प्रयोगश्चात्र—यत्र यत्प्रकारव्यवच्छेदेन तदितरप्रकारव्यवस्था, न तत्र

---

§ ७४. 'प्रत्यक्ष और परोक्षसे भिन्न कोई तीसरा प्रमेय नहीं है' इसका साक्षी तो स्वयं प्रत्यक्ष ही है। प्रत्यक्ष सामने विद्यमान पदार्थकी सामर्थ्यसे उत्पन्न होता है और उस अर्थके आकारवाला होनेके कारण उसका प्रतिभास उसी पदार्थके स्वरूपमें ही केन्द्रित होकर उस अर्थमें प्रत्यक्ष व्यवहार करा देता है। जैसे कि घट पदार्थसे उत्पन्न होनेवाला प्रत्यक्ष घटके आकारवाला होनेके कारण 'घटोऽयम्' इस रूपसे घट पदार्थके स्वरूपमें ही सीमाबद्ध होकर घट अर्थमें ही प्रत्यक्ष व्यवहार कराता है। घट प्रत्यक्ष केवल घट व्यवहार करके ही चुप नहीं बैठता किन्तु अपने विषयका अन्य समस्त घट भिन्न पदार्थोंसे व्यवच्छेद भी करता है। इस तरह प्रत्यक्ष अपने नियत विषयमें प्रत्यक्ष व्यवहार करानेके साथ ही साथ लगे हाथ अन्य पदार्थोंसे व्यावृत्ति भी करता जाता है। ये अन्य पदार्थ ही जिनसे कि प्रत्यक्ष अपने प्रत्यक्षभूत अर्थकी व्यावृत्ति करता है परोक्ष राशिमें शामिल होते हैं। बस, पदार्थोंकी इन प्रत्यक्ष और परोक्ष दो राशियोंसे भिन्न कोई तीसरी राशि हो ही नहीं सकती; क्योंकि प्रत्यक्षके विषय नहीं होनेवाले यावत् प्रत्यक्षभिन्न पदार्थ परोक्षराशिमें अन्तर्भूत हैं। यदि प्रत्यक्ष अपने विषयभूत पदार्थका अन्य पर-पदार्थोंसे व्यवच्छेद न करे तो वह अपने विषयका प्रतिनियत रूपमें परिच्छेद ही न कर सकेगा। मतलब यह कि किसी भी पदार्थका प्रत्यक्ष हो नहीं हो सकेगा। प्रमाणके द्वारा तो पदार्थोंका प्रतिनियत स्वरूप ही व्यवस्थित होता है। प्रतिनियत स्वरूपकी व्यवस्था अन्य पररूपका व्यवच्छेद करनेके बाद स्वरूपका ग्रहण करके ही हो सकती है। यदि प्रमाण प्रतिनियत स्वरूपकी व्यवस्था न करे तो सभी पदार्थ सब आकारोंमें उपलब्ध होने लगेंगे। ऐसी दशामें जगत्से 'यह जल है' 'यह अग्नि है', इत्यादि प्रतिनियत व्यवहारका ही लोप हो जायेगा। यदि प्रत्यक्ष पदार्थके प्रतिनियत स्वरूपको नहीं जानता है तब आखिर वह पदार्थके किस रूपको जानेगा? इस तरह पदार्थके प्रतिनियत स्वरूपको जाननेवाला प्रत्यक्ष ही प्रत्यक्ष और परोक्षसे अतिरिक्त अन्य प्रमेयके अभावको कह रहा है।

§ ७५. अनुमानसे भी प्रत्यक्ष और परोक्षसे अतिरिक्त तृतीय प्रमेयान्तरका अभाव प्रतीत होता है। जो दो वस्तुएँ एक-दूसरेका अभाव करके व्यवस्थित होती हैं उनमें-से किसी एकका निषेध करनेसे दूसरेकी विधि अपने ही आप हो जाती है। जैसे नीलता अनीलताका व्यवच्छेद करके तथा अनीलता नीलताका निषेध करके अपना स्वरूप लाभ करती है, अतः जहाँ नीलताका

---

१. –व्यवस्थानात् म. २। २. तुलना–"यत्र यत्प्रकारव्यवच्छेदेन यदितरप्रकारव्यवस्थानं न तत्र प्रकारान्तरसंभवः तद्यथा नीलप्रकारव्यवच्छेदेन अनीलप्रकारान्तरव्यवस्थायां पीते…" –हेतुबि. टी. पृ. १४८। तत्त्वसं. पृ. ४१३–४८५। ३. तदितरव्यवस्थानं तत्र म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रकारान्तरसंभवः। तद्यथा पीतादौ नीलप्रकारव्यवच्छेदेनानीलप्रकारव्यवस्थायाम्। अस्ति च प्रत्यक्ष-परोक्षयोरन्यतरप्रकारव्यवच्छेदेनेतरप्रकारव्यवस्था व्यवच्छिद्यमानप्रकाराविषयीकृते सर्वस्मिन्प्रमेय इति विरुद्धोपलब्धिः, तदतत्प्रकारयोः परस्परपरिहारस्थितलक्षणत्वात्। अतः प्रमेयान्तराभावान्न प्रमाणान्तरभावः। उक्तं च—

"न प्रत्यक्षपरोक्षाभ्यां मेयस्यान्यस्य संभवः।
तस्मात्प्रमेयद्वित्वेन प्रमाणद्वित्वमिष्यते ॥१॥" [ प्र. वा. २।६३ ] इति ॥

अत्र शाब्दोपमानार्थापत्त्यभावादिप्रमाणान्तराणां निराकरणम् प्रत्यक्षानुमानयोरन्तर्भावनं वा यथा भवति, तथा प्रमाणसमुच्चयादिबौद्धग्रन्थेभ्यः संमत्यादिग्रन्थेभ्यो[२] वावगन्तव्यम्। ग्रन्थ-गौरवभयात्तु नोच्यते। ततः स्थितमेतत्—प्रत्यक्षानुमाने द्वे एव प्रमाणे इति ॥९॥

§ ७६. अथ प्रत्यक्षलक्षणमाह—

**प्रत्यक्षं कल्पनापोढमभ्रान्तं तत्र बुध्यताम्।**

---

निषेध होता है वहाँ अनीलताका विधान तथा जहाँ अनीलताका निषेध होता है वहाँ नीलताका सद्भाव अपने ही आप हो जाता है। अनुमानका प्रयोग इस प्रकार है—'जहाँ एक प्रकारका निषेध करके दूसरे प्रकारकी व्यवस्था होती है वहाँ उन दोसे भिन्न तृतीय प्रकारकी सम्भावना नहीं है, जैसे पीत आदिमें नीलत्वका व्यवच्छेद करके अनीलताका विधान होनेपर नीलता और अनीलतासे भिन्न किसी तृतीय प्रकारकी सम्भावना नहीं होती। प्रत्यक्ष और परोक्ष रूप प्रकार भी एक-दूसरेका व्यवच्छेद करके स्वरूपकी व्यवस्था करते हैं अतः संसारके सभी प्रमेयोंमें या तो प्रत्यक्षताका व्यवच्छेद करके परोक्षता होगी अथवा परोक्षताका व्यवच्छेद करके प्रत्यक्षता फलित होगी, इन दोसे भिन्न किसी तीसरे प्रकारकी सम्भावना नहीं की जा सकती।' यह हेतु विरुद्धो-पलब्धिरूप है। तत्प्रकार-प्रत्यक्ष और अतत्प्रकार परोक्ष एक-दूसरेका परिहार करके अपनी स्थिति रखते हैं। इस तरह जब तीसरा प्रमेय ही नहीं है तब तृतीय प्रमाणकी सम्भावना ही नहीं की जा सकती। कहा भी है—

"चूँकि प्रत्यक्ष और परोक्षसे भिन्न कोई तीसरा प्रमेय ही नहीं है अतः दो प्रमेय होनेसे दो ही प्रमाण माने जाते हैं।"

आगम, उपमान, अर्थापत्ति तथा अभाव आदि प्रमाणान्तरोंका निराकरण तथा इनका इन्हीं प्रत्यक्ष और अनुमान प्रमाणमें अन्तर्भाव करनेकी प्रणाली प्रमाणसमुच्चय आदि बौद्धग्रन्थोंसे सन्मतितर्क आदि जैन ग्रन्थोंसे जान लेनी चाहिए। ग्रन्थका कलेवर न बढ़े इसलिए इस संक्षिप्त ग्रन्थमें उन विस्तृत चर्चाओंको नहीं लिखते हैं। अतः यह सिद्ध हुआ कि—प्रत्यक्ष और अनुमान दो ही प्रमाण हैं।

§ ७६. अब प्रत्यक्षके लक्षणका निरूपण करते हैं—

**कल्पनापोढ अर्थात् निर्विकल्पक तथा भ्रान्तिसे रहित अभ्रान्त ज्ञानको प्रत्यक्ष कहते हैं।**

---

१. –वनं यथा भ. २। २. द्रष्टव्यम्—सन्मति टी. पृ. ५७३–५९०। प्रमेयक. पृ. १८२–१९५। न्यायकुमु. पृ. ४८९–५१९। ३. "प्रत्यक्षं कल्पनापोढं नामजात्याद्यसंयुतम् ॥" —प्र. समु. ११३। "तत्र प्रत्यक्षं कल्पनाऽपोढमभ्रान्तम् ॥" न्यायबि. ११४। "प्रत्यक्षं कल्पनापोढमभ्रान्तमभिलापिनी। प्रतीतिः कल्पना क्लृप्तिहेतुत्वाद्यात्मिका न तु।" —तत्त्वसं. श्लो. १२१४।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

§ ७७. व्याख्या—तत्र तयोः प्रत्यक्षानुमानयोर्मध्ये प्रत्यक्षं बुध्यतां ज्ञायताम् । तत्र प्रतिगतमक्षमिन्द्रियं प्रत्यक्षम् । कीदृशम् । कल्पनापोढम् । शब्दसंसर्गवती प्रतीतिः कल्पना[1] । कल्पना अपोढा अपेता यस्मात्तत् कल्पनापोढम् । ननु बहुव्रीहौ निष्ठान्तं पूर्वं निपतति, ततोऽपोढकल्पनमिति स्यात् । न; "वाहिताग्न्यादिषु" इति वावचनात्, आहिताग्न्यादेश्चाकृतिगणत्वान्न पूर्वनिपातः । कल्पनया वापोढं रहितं कल्पनापोढम् नामजात्यादिकल्पनारहितमित्यर्थः । तत्र नामकल्पना यथा डित्थ इति । जातिकल्पना यथा गौरिति । आदिशब्दाद् गुणक्रियाद्रव्यपरिग्रहः । तत्र गुणकल्पना यथा शुक्ल इति । क्रियाकल्पना[2] यथा पाचक इति । द्रव्यकल्पना[3] यथा दण्डी भूस्थो वेति । आभिः कल्पनाभी रहितम्, शब्दरहितस्वलक्षणजन्यत्वात्प्रत्यक्षस्य । उक्तं च—"न ह्यर्थे शब्दाः सन्ति तदात्मानो वा, येन तस्मिन् प्रतिभासमाने प्रतिभासेरन्[4]" [　　　] इत्यादि । एतेन

§ ७७. तत्र—उन प्रत्यक्ष और अनुमानमें-से प्रत्यक्षका निम्नलिखित लक्षण समझना चाहिए । जो अक्ष—इन्द्रियोंके प्रतिगत आश्रित हो उसे प्रत्यक्ष कहते हैं । शब्दसंसर्गवाली प्रतीतिको कल्पना कहते हैं । जो ज्ञान कल्पनासे रहित है वह कल्पनापोढ अर्थात् निर्विकल्पक होता है ।

शंका—बहुव्रीहि समासमें निष्ठा प्रत्ययान्त शब्दका पूर्वनिपात–पहले प्रयोग होता है इसलिए कल्पनापोढकी जगह अपोढ शब्दका जो कि निष्ठाप्रत्ययान्त है पूर्वनिपात होनेसे 'अपोढकल्पनं' कहना चाहिए ।

समाधान—वैसा नहीं भी होता है । क्योंकि "वा आहिताग्न्यादिषु" इस सूत्रमें 'वा' है । अतएव निष्ठान्तका पूर्वनिपात विकल्पसे होता है अतः 'कल्पनापोढं' को वैकल्पिक रूप मानना चाहिए । अथवा 'आहिताग्नि' आदि शब्दोंका आकृतिगण ( शब्दोंकी आकृति—स्वरूपसे ही जिनका भान हो जाय ) में पाठ होनेसे उनकी संख्या निश्चित है । अतएव यहाँ पूर्वनिपात नहीं है । अथवा 'कल्पनापोढ' पदमें बहुव्रीहि समास न मानकर 'कल्पनासे अपोढ—रहित' ऐसा तृतीया तत्पुरुष समास कर लेना चाहिए । कल्पनापोढ-अर्थात् नाम-वाचकशब्द तथा जाति आदि वाच्यकी कल्पनासे रहित अथवा नाम जाति आदिके निमित्तसे होनेवाली कल्पनाओंसे रहित ज्ञानको कल्पनापोढ कहते हैं । कोई कल्पना नाम–इच्छानुसार की गयी संज्ञा—के अनुसार की जाती है, जैसे किसी व्यक्तिका नाम व्यवहारके लिए डित्थ रख लिया जाता है । जातिकी अपेक्षा की जानेवाली कल्पना जातिकल्पना कही जाती है, जैसे गोत्वजातिरूप निमित्तको लेकर की जानेवाली गौरूप कल्पना । आदि शब्दसे गुण, क्रिया तथा द्रव्यकी अपेक्षासे की जानेवाली कल्पनाओंका संग्रह कर लेना चाहिए, 'यह शुक्ल है' यह कल्पना शुक्ल गुणके निमित्तसे की जाती है । 'यह पाचक है' यह कल्पना पचनक्रियाकी अपेक्षासे होती है । दण्ड आदि द्रव्यके सम्बन्धसे 'यह दण्डवाला है', 'यह पृथिवीपर ठहरा है' इत्यादि कल्पनाएँ हुआ करती हैं । प्रत्यक्ष इन समस्त कल्पनाओंसे रहित होता है, तथा वह ऐसे स्वलक्षण रूप अर्थसे उत्पन्न होता है जो कि शब्दके संसर्गसे रहित है । अतः जब पदार्थमें ही शब्दसंसर्ग नहीं है तब उससे उत्पन्न होनेवाले निर्विकल्पकमें तो शब्दकी सम्भावना ही नहीं की जा सकती । कहा भी है—

१. "अभिलापसंसर्गयोग्यप्रतिभासा प्रतीतिः कल्पना ॥" —न्यायबि. १।५ । "अथ कल्पना च कीदृशी चेदाह । नामजात्यादियोजना । यदृच्छाशब्देषु नाम्ना विशिष्टोऽर्थ–उच्यते डित्थ इति । जातिशब्देषु गोत्वेन गौरियमिति । गुणशब्देषु गुणेन शुक्ल इति । क्रियाशब्देषु क्रियया पाचक इति । द्रव्यशब्देषु द्रव्येण दण्डी विषाणीति । अत्र संबन्धविशिष्टस्येति केचित् । अन्ये त्वर्थशून्यैः शब्दैरेव विशिष्टोऽर्थ इति ।" —प्र. समु. वृ. पृ. १२ । २. –ना पा–भ. २ । ३. –ना द–भ. २ । ४. उद्धृतमिदम्—न्याय. प्र. वृ. पृ. ३० । अष्टस. पृ. ११८ । न्यायवि. वि. प्र. पृ. १२१ । सिद्धिवि. टी. पृ. ९० ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

स्थिरस्थूलघटपटादिबाह्यवस्तुग्राहिणः सविकल्पकज्ञानस्य प्रत्यक्षतां निरस्यति। पुनः कीदृक्षं प्रत्यक्षम्। अभ्रान्तम्, "अतस्मिंस्तद्ग्रहो भ्रान्तिः" [ ] इति वचनात्। नासद्भूतवस्तुग्राहकं किं तु यथावत्परस्परविविक्तक्षणक्षयिपरमाणुलक्षणस्वलक्षणपरिच्छेदकम्। अनेन निर्विकल्पकानां[1] भ्रान्ततैमिरिकादिज्ञानानां प्रत्यक्षतां प्रतिक्षिपति।

§ ७८. इदं[2] प्रत्यक्षं चतुर्धा[3]–इन्द्रियज्ञानं मानसं स्वसंवेदनं योगिज्ञानं च। तत्र चक्षुरादीन्द्रियपञ्चकाश्रयेणोत्पन्नं बाह्यरूपादि पञ्चविषयालम्बनं[4] ज्ञानमिन्द्रियप्रत्यक्षम्[5]। स्वविषयानन्तर[6]विषयसहकारिणेन्द्रियज्ञानेन समनन्तरप्रत्ययेन[7] जनितं मनोविज्ञानं मानसम्[8]। स्वविषयस्य घटादेरिन्द्रियज्ञानविषयस्यानन्तरो विषयो द्वितीयः क्षणः, तेन सहकारिणा सह मिलित्वेन्द्रियज्ञानेनोपादानेन समनन्तरप्रत्ययसंज्ञकेन यज्जनितं मनोविज्ञानं तन्मानसम्। समनन्तरप्रत्ययविशेषणेन

---

"न तो स्वलक्षणरूप अर्थमें ही शब्द हैं और न स्वलक्षण शब्दात्मक ही है जिससे स्वलक्षणरूप अर्थके प्रतिभासित होनेपर शब्दोंका अवश्य ही प्रतिभास हो।" इत्यादि। प्रत्यक्षके निर्विकल्पक विशेषणसे घट-पटादि बाह्य पदार्थोंको स्थिर तथा स्थूल रूपसे ग्रहण करनेवाले सविकल्पक ज्ञानकी प्रत्यक्षताका निरास हो जाता है। प्रत्यक्ष अभ्रान्त—भ्रान्तिसे रहित होता है। "अतस्मिन्–जो पदार्थ जैसा नहीं है उसमें तद्ग्रह—उस प्रकारके ज्ञानको भ्रान्ति कहते हैं" यह भ्रान्तिका लक्षण है। अतः प्रत्यक्ष असद्भूत अर्थको ग्रहण नहीं करता, किन्तु परस्पर भिन्न, क्षणिक परमाणुरूप स्वलक्षणोंका यथार्थ परिच्छेदक होता है। अभ्रान्त विशेषणसे तिमिर रोगियों आदिको होनेवाले भ्रान्त निर्विकल्पकज्ञानोंकी प्रत्यक्षताका निरास हो जाता है।

§ ७८. प्रत्यक्ष चार प्रकारका है—१ इन्द्रियप्रत्यक्ष, २ मानस, ३ स्वसंवेदन, और ४ योगि-विज्ञान। चक्षुरादि पाँच इन्द्रियोंसे उत्पन्न होनेवाले रूपादि पाँच बाह्यपदार्थोंको विषय करनेवाले ज्ञानको इन्द्रिय प्रत्यक्ष कहते हैं। जिस विषय क्षणसे इन्द्रियज्ञान उत्पन्न हुआ है उसी विषयका द्वितीय क्षण जिसमें विषय रूपसे सहकारी कारण है तथा स्वयं इन्द्रिय प्रत्यक्ष जिसमें उपादान कारण होता है उस इन्द्रियप्रत्यक्षानन्तरभावी (अनुव्यवसायरूप) ज्ञानको मानस प्रत्यक्ष कहते हैं। स्वविषय-इन्द्रिय ज्ञानके विषयभूत घटादि विषयके अनन्तर—द्वितीयक्षणरूप सहकारीकी सहायतासे इन्द्रियज्ञानरूप समनन्तरप्रत्यय–उपादानकारण जिस मनोविज्ञानको उत्पन्न करते हैं वह मानस-प्रत्यक्ष कहलाता है। इन्द्रियज्ञानके विषयभूत अर्थका प्रथमक्षण तो

---

१. –ल्पानां भ. २। २. इदं च चतु –आ., क.। ३. "तत् चतुर्विधम्।' —न्यायबि. १।७। ४. –द्विविष–भ. २। ५. "इन्द्रियज्ञानम्। ८। इन्द्रियस्य ज्ञानम् इन्द्रियज्ञानम्। इन्द्रियाश्रितं यत् तत् प्रत्यक्षम्।"—न्यायबि., टी. १।८। ६. –नन्तरं वि–आ., क.। ७. –प्रत्ययसंज्ञकेन आ., क.। ८. "स्वविषयानन्तरविषयसहकारिणेन्द्रियज्ञानेन समनन्तरप्रत्ययेन जनितं तन्मनोविज्ञानम्।९। स्व आत्मीयो विषय इन्द्रियज्ञानस्य तस्य अनन्तरः—न विद्यतेऽन्तरमस्येति। अन्तरं च व्यवधानं विशेषश्चोच्यते। ततश्चान्तरे प्रतिषिद्धे समानजातीयो द्वितीयक्षणभाव्युपादेयक्षण इन्द्रियविज्ञानविषयस्य गृह्यते। तथा च सति इन्द्रियज्ञानविषयक्षणादुत्तरक्षण एकसंतानान्तर्भूतो गृहीतः। स सहकारी यस्येन्द्रियज्ञानस्य तत् तथोक्तम्। द्विविधश्च सहकारी परस्परोपकारी एककार्यकारी च। इह च क्षणिके वस्तुन्यतिशयाधानाऽयोगादेककार्यकारित्वेन सहकारी गृह्यते। विषयविज्ञानाभ्यां हि मनोविज्ञानमेकं क्रियते यतस्तदनयोः परस्परसहकारित्वम्। ईदृशेनेन्द्रियविज्ञानेनालम्बनभूतेनापि योगिज्ञानं जन्यते। तन्निरासार्थं समनन्तरप्रत्ययग्रहणं कृतम्। समश्चासौ ज्ञानत्वेन अनन्तरश्चासौ अव्यवहितत्वेन, स चासौ प्रत्ययश्च हेतुत्वात् समनन्तरप्रत्ययः, तेन जनितम्। तदनेनैकसन्तानान्तर्भूतयोरेवेन्द्रियज्ञान-मनोविज्ञानयोर्जन्यजनकभावे मनोविज्ञानं प्रत्यक्षमित्युक्तं भवति। ततो योगिज्ञानं परसंतानवर्ति निरस्तम्।" —न्यायबि, टी. १।९।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

योगिज्ञानस्य मानसत्वप्रसङ्गो निरस्तः। समनन्तरप्रत्ययशब्दः स्वसंतानवर्तिन्युपादाने ज्ञाने रूढ्या प्रसिद्धः। ततो भिन्नसन्तानवर्तियोगिज्ञानमपेक्ष्य पृथग्जनचित्तानां समनन्तरव्यपदेशो नास्ति। सर्वचित्तचैत्तानामात्मसंवेदनं स्वसंवेदनम्[1]। चित्तं वस्तुमात्रग्राहकं ज्ञानम्, चित्ते भवाश्चैत्ता वस्तुनो[2] विशेषरूपग्राहकाः सुखदुःखोपेक्षालक्षणाः तेषामात्मा येन संवेद्यते तत् स्वसंवेदनमिति[3]। भूतार्थभावनाप्रकर्षपर्यन्तजं योगिज्ञानम्। भूतार्थः प्रमाणोपपन्नार्थः, भावना पुनः पुनश्चेतसि समारोपः। भूतार्थभावनाप्रकर्षपर्यन्ताज्जातं योगिज्ञानम्[4]।

§ ७९. ननु यदि क्षणक्षयिणः परमाणव एव तात्त्विकास्तर्हि किन्निमित्तोऽयं [5]घटपटकट-

इन्द्रियज्ञानमें ही कारण होता है अतः मानसज्ञानकी उत्पत्तिमें उसी विषयका द्वितीय क्षण ही सहकारी हो सकता है। 'इन्द्रियज्ञानरूप समनन्तर प्रत्ययसे उत्पन्न होता है' इस विशेषणसे योगिज्ञानमें मानस प्रत्यक्षत्वका प्रसंग नहीं आ सकता, क्योंकि योगिज्ञानमें इन्द्रियप्रत्यक्ष उपादान कारण नहीं होता (वह तो भावनाप्रकर्षसे उत्पन्न होता है)। समनन्तरप्रत्यय शब्दका प्रयोग अपनी ही सन्तानमें होनेवाले उपादानभूत पूर्वक्षणमें रूढिसे होता है अतः हम लोगोंके ज्ञानका साक्षात्कार करनेवाले योगिज्ञानमें, हमारे ज्ञान भिन्नसन्तानवर्ती होनेके कारण समनन्तर प्रत्यय—उपादान कारण नहीं होते, हमारे ज्ञान तो योगिज्ञानमें विषय-विधया कारण होते हैं, अतः वे योगिज्ञानके प्रति आलम्बन प्रत्यय ही हो सकते हैं। चित्त अर्थात् केवल वस्तुको विषय करनेवाला ज्ञान तथा चैत्त अर्थात् वस्तुके विशेषोंको ग्रहण करनेवाला ज्ञान सुख-दुःख-उपेक्षारूप ज्ञान। समग्र चित्त और चैत्तके स्वरूपका संवेदन स्वसंवेदन प्रत्यक्ष कहा जाता है। चित्त अर्थात् वस्तु मात्रको ग्रहण करनेवाले ज्ञान, चित्तमें होनेवाले चैत्त अर्थात् वस्तुके विशेष रूपको ग्रहण करनेवाले सुख-दुःख तथा उपेक्षात्मक ज्ञान, इन दोनोंके स्वरूपका संवेदन स्वसंवेदन प्रत्यक्ष कहलाता है। भूतार्थ–वास्तविक क्षणिक निरात्मक आदि अर्थोंकी प्रकृष्ट भावनासे योगिप्रत्यक्ष उत्पन्न होता है। भूतार्थ—प्रमाणसिद्ध पदार्थोंकी भावना—चित्तमें बार-बार विचार जब प्रकृष्ट होता है तब उससे योगिज्ञानकी समुत्पत्ति होती है।

§ ७९. **शंका**—यदि क्षणिक परमाणु रूप अर्थ ही तात्त्विक है तब घट, पट, चटाई, गाड़ी, लाठी आदि स्थूल अर्थोंका प्रतिभास कैसे होता है ?

**समाधान**—वस्तुतः घट-पटादि स्थूल पदार्थ हैं ही नहीं। यह तो हमारी अनादिकालीन मिथ्यावासनाका ही विचित्र परिपाक हो रहा है जो हम लोगोंको किसी वास्तविक आलम्बनके

---

१. "सर्वचित्तचैत्तानामात्मसंवेदनम् ।१०। सर्वचित्तेत्यादि। चित्तम् अर्थमात्रग्राहि। चैत्ता विशेषावस्थाग्राहिणः सुखादयः। सर्वे च ते चित्तचैत्ताश्च सर्वचित्तचैत्ताः। सुखादय एव स्फुटानुभवत्वात् स्वसंविदिताः, नान्या चित्तावस्थेत्येतदाशङ्कानिवृत्त्यर्थं सर्वग्रहणं कृतम्। नास्ति सा काचित् चित्तावस्था यस्यामात्मनः संवेदनं न प्रत्यक्षं स्यात्। येन हि रूपेणात्मा वेद्यते तद्रूपमात्मसंवेदनं प्रत्यक्षम्।" —न्यायबि., टी. १।१०। २. वस्तुविशेष–आ., क.। ३. –दनं भूता–प. १, २, भ. १, २। ४. 'भूतार्थभावनाप्रकर्षपर्यन्तजं योगिज्ञानं चेति ।११। भूतः सद्भूतोऽर्थः। प्रमाणेन दृष्टश्च सद्भूतः। यथा चत्वार्यार्यसत्यानि। भूतस्य भावना पुनः पुनश्चेतसि विनिवेशनम्। भावनायाः प्रकर्षो भाव्यमानार्थाभासस्य ज्ञानस्य स्फुटाभत्वारम्भः। प्रकर्षस्य पर्यन्तो यदा स्फुटाभत्वमीषदसंपूर्णं भवति। यावद्धि स्फुटाभत्वमपरिपूर्णं तावत् तस्य प्रकर्षगमनम्। संपूर्णं तु यदा तदा नास्ति प्रकर्षगतिः। ततः संपूर्णावस्थायाः प्राक्तन्यवस्था स्फुटाभत्वप्रकर्षपर्यन्त उच्यते। तस्मात् पर्यन्ताद् यज्जातं भाव्यमानस्यार्थस्य संनिहितस्येव स्फुटतराकारग्राहिज्ञानं योगिनः प्रत्यक्षम्।" —न्यायबि. टी. १।११। ५. –पटशकट–क.। –पटकटलकुटा भ.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

शकटलकुटादिस्थूलार्थप्रतिभास इति चेत्; निरालम्बन एवायमनादिवितथवासनाप्रवर्तितस्थूलार्थावभासो निर्विषयत्वादाकाशकेशवत्स्वप्नज्ञानवद्वेति । यदुक्तम्--

"बाह्यो न विद्यते ह्यर्थो यथा बालैर्विकल्प्यते ।
वासनालुठितं चित्तमर्थाभासे[2] प्रवर्तते[3] ॥१॥" इति ।
"नान्योऽनुभाव्यो बुद्धयास्ति[4] तस्या नानुभवोऽपरः ।
ग्राह्यग्राहकवैधुर्यात्स्वयं सैव प्रकाशते ॥२॥"[5] [ प्र. वा. २।३२७ ] इति च ।

§ ८०. ननु प्रत्यक्षेण क्षणक्षयिपरमाणुस्वरूपं स्वलक्षणं कथं संवेद्यत इति चेत् । उच्यते— प्रत्यक्षं हि वर्तमानमेव सन्निहितं वस्तुनो रूपं प्रत्येति, न पुनर्भावि भूतं तत्, असन्निहितत्वात्तस्य । तर्हि प्रत्यक्षानन्तरं नीलरूपतानिर्णयवत्क्षणक्षयनिर्णयः कुतो नोत्पद्यत इति चेत् । उच्यते—[6]तदैव स्मृतिः पूर्वदेशकालदशासंबन्धितां वस्तुनोऽध्यवस्यन्ती क्षणक्षयनिर्णयमुत्पद्यमानं निवारयति ।

---

बिना ही नाना प्रकारके स्थूल पदार्थोंका प्रतिभास होता है । जिस प्रकार स्वच्छ आकाशमें केशका प्रतिभास होता है अथवा स्वप्नमें नाना प्रकारके अर्थोंका विचित्र प्रतिभास होता है उसी प्रकार ये घट-पटादि स्थूल प्रतिभास निरालम्बन निर्विषय तथा मिथ्या हैं । कहा भी है—

"बाल अर्थात् मिथ्या वासनासे कलुषित अज्ञानी लोग जिस-जिस स्थिर, स्थूल आदि रूपसे पदार्थोंकी कल्पना करते हैं वस्तुतः अर्थ उस रूपसे किसी भी तरह बाह्यमें अपनी सत्ता नहीं रखता । सत्य तो यह है कि हमारी मिथ्यावासनाके कारण चित्त ही उन-उन अर्थोंके आकारसे प्रतिभासित होता है ॥१॥ तथा,

"बुद्धिके द्वारा अनुभाव्य–अनुभव करने योग्य कोई ग्राह्य पदार्थ नहीं है और न बुद्धिको ग्रहण करनेवाला अन्य कोई ग्राहक अनुभव ही है । अतः यह बुद्धि ग्राह्य-ग्राहक भावसे रहित होकर स्वयं ही प्रकाशमान होती है ॥२॥"

§ ८०. शंका—प्रत्यक्षके द्वारा क्षणिक परमाणुरूप स्वलक्षणका अनुभव कैसे होता है ?

समाधान—प्रत्यक्ष वस्तुके सन्निहित—सामने उपस्थित तथा वर्तमान रूपको ही जानता है । वह वस्तुके अतीत तथा भविष्यत् रूपको नहीं जान सकता; क्योंकि ये स्वरूप न तो सन्निहित ही हैं और न वर्तमान ही । पदार्थके शुद्ध वर्तमान रूपका प्रतिभास ही उसकी क्षणिकताका प्रतिभास है ।

शंका—यदि प्रत्यक्षसे क्षणिकताका ज्ञान हो जाता है तब जिस प्रकार नील प्रत्यक्षसे नीलरूपताका निर्णय करनेवाला 'नीलमिदम्' यह विकल्पज्ञान उत्पन्न होता है उसी तरह प्रत्यक्षके बाद ही उसकी क्षणिकताका निश्चय करनेवाला 'क्षणिकमिदम्' यह विकल्प क्यों नहीं उत्पन्न होता ?

---

१. "तस्मादनादितथाभूतानुमानपरम्पराप्रवृत्तमनुमानमाश्रित्य बहिरर्थकल्पनायां ग्राह्यग्राहकसंवेदनकलनाप्रवृत्तेः ग्राह्यादिकल्पना, परमार्थतः संवेदनमेवाविभागमिति स्थितम् ।" —प्र. वार्तिकाल. पृ. ३९८ । युक्त्योपपन्ना हि सती प्रकल्प्य यद्वासनामर्थनिराक्रियेयम् । तथापि बाह्याभिनिवेश एष जगद् ग्रहग्रस्तमिदं समस्तम् ॥ तस्माद्विभक्त आकारः सकलो वासनाबलात् । बहिरर्थत्वरहितस्ततोऽनालम्बना मतिः ॥ अत एव सर्वे प्रत्यया अनालम्बनाः प्रत्ययत्वात्स्वप्नप्रत्ययवदिति प्रमाणस्य परिशुद्धिः । तथा हीदमेवानालम्बनत्वं यदात्माकारवेदनत्वम् ।—प्र. वार्तिकाल. पृ. ३५९ । २. –मर्थो भावः प्र. भ. २ । ३. –र्तते ॥१॥ नान्यो–आ. । ४. तस्य भ. २ । ५. 'नान्योऽनुभाव्यस्तेनास्ति तस्य नानुभवोऽपरः । तस्यापि तुल्यचोद्यत्वात् स्वयं सैव प्रकाशते ॥" —प्र. वा. २।३२७ । ६. तदैवं स्मृ–आ. ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

अत एव सौगतैरिदमभिधीयते—दर्शनेन क्षणिकाक्षणिकत्वसाधारणस्यार्थस्य विषयीकरणात्; कुतश्चिद्भ्रमनिमित्तादक्षणिकत्वारोपेऽपि न दर्शनमक्षणिकत्वे प्रमाणं किन्तु प्रत्युताप्रमाणम्, विपरीता[१]ध्यवसायाक्रान्तत्वात्, क्षणिकत्वेऽपि न तत् प्रमाणम् अनुरूपाध्यवसायाजननात् । नीलरूपे तु तथाविधनिश्चयकरणात्प्रमाणमिति । ततो युक्तमुक्तं निर्विकल्पकमभ्रान्तं च प्रत्यक्षमिति ।

§ ८१. अत्र 'अभ्रान्तम्'[२] इति विशेषणग्रहणादनुमाने च तदग्रहणादनुमानं भ्रान्तमित्यावेदयति । तथाहि—भ्रान्तमनुमानम्, सामान्यप्रतिभासित्वात्, सामान्यस्य[३] च बहिःस्वलक्षणे व्यतिरेकाव्यतिरेकविकल्पाभ्यामपाक्रियमाणतयाऽयोगात्, सामान्यस्य स्वलक्षणरूपतयानुमानेन विकल्पनात्[४] । अतस्मिन्नस्वलक्षणे तद्ग्रहस्य स्वलक्षणतया[५] परिच्छेदस्य भ्रान्तिलक्षणत्वात् । प्रामाण्यं पुनः प्रणालिकया बहिःस्वलक्षणबलायातत्वा[६]दनुमानस्य । तथाहि—नार्थं विना तादात्म्यतदुत्पत्तिरूपसंबन्धं[७]प्रतिबद्धलिङ्गसद्भावः, न तद्विना तद्विषयं ज्ञानम्, न तज्ज्ञानमन्तरेण प्रागवधारितसंबन्धस्मरणम्, तदस्मरणे नानुमानमित्यर्थाव्यभिचारित्वाद् भ्रान्तमपि प्रमाणमिति संगीर्यते ।

समाधान—निर्विकल्पक दर्शनके द्वारा जिस समय पदार्थके क्षणिकत्वका अनुभव होता है ठीक उसी समय उस पदार्थकी पूर्वदेश सम्बन्धिता, पूर्वकाल सम्बन्धिता तथा पूर्वदशाका स्मरण होता है और उससे यह मालूम होने लगता है कि—'यह वही पदार्थ है जो उस देशमें था, यह वही पदार्थ है जो पहले भी मौजूद था, यह वही पदार्थ है जो उस अवस्थामें था' इत्यादि। यही स्थिरताका स्मरण 'क्षणिकमिदम्' इस विकल्पज्ञानको नहीं होने देता । इसीलिए बौद्ध कहते हैं कि–निर्विकल्पक दर्शनके द्वारा तो क्षणिक और अक्षणिक उभय साधारण वस्तुमात्रका ग्रहण होता है, अतएव बादमें किसी विभ्रम निमित्तसे वस्तुमें अक्षणिकत्वका आरोप हो जाय तब भी निर्विकल्पको अक्षणिक अंशमें प्रमाण नहीं माना जा सकता, बल्कि विपरीत अध्यवसायसे युक्त होनेके कारण वह अक्षणिक अंशमें अप्रमाण ही है । क्षणिक अंशमें भी वह प्रमाण नहीं है; क्योंकि उसने 'क्षणिकमिदम्' इस प्रकारके अनुकूल विकल्पको उत्पन्न नहीं किया । वह तो केवल नीलांशमें 'यह नील है' इस प्रकारके अनुकूल विकल्पको उत्पन्न करनेके कारण प्रमाण है । इसलिए ठीक ही कहा है कि अभ्रान्त निर्विकल्पक ज्ञान प्रत्यक्ष है ।

§ ८१. प्रत्यक्षके लक्षणमें 'अभ्रान्त' विशेषणका ग्रहण किया गया है तथा अनुमानके लक्षणमें ऐसा कोई विशेषण नहीं है, इसलिए सूचित होता है कि—अनुमान भ्रान्त है । वह इस प्रकार—अनुमान भ्रान्त है क्योंकि वह सामान्य पदार्थको विषय करता है । सामान्य पदार्थ तो 'वह स्वलक्षणरूप व्यक्तियोंसे भिन्न है या अभिन्न' इत्यादि विकल्पोंसे खण्डित हो जानेके कारण सिद्ध नहीं होता परन्तु अनुमान उस मिथ्या सामान्यको ही स्वलक्षण रूपसे ग्रहण करता है । इसलिए अतस्मिन्–जो स्वलक्षण नहीं है ऐसे सामान्यमें तद्ग्रह—स्वलक्षण रूपसे परिच्छेद करना ही तो अनुमानकी भ्रान्तता है । यद्यपि अनुमान उक्तरूपसे भ्रान्त है फिर भी वह परम्परासे बाह्य स्वलक्षणके बलसे उत्पन्न होता है अतएव प्रमाण है । वह इस प्रकार—यदि स्वलक्षणरूप धूमादि अर्थ न हों तब तादात्म्य या तदुत्पत्तिरूप अविनाभाव सम्बन्ध रखनेवाले लिंगकी ही सम्भावना नहीं है । जब लिंग ही नहीं है तब लिंगज्ञान कैसे होगा ? लिंगज्ञानके अभावमें पहले निश्चित की गयी

१. –तावसाया–प. १, २, भ. १, २ । २. "तथा अभ्रान्तग्रहणेनाप्यनुमाने निवर्तिते कल्पनापोढग्रहणं विप्रतिपत्तिनिराकरणार्थम् । भ्रान्तं हि अनुमानं स्वप्रतिभासेऽनर्थेऽर्थाध्यवसायेन प्रवृत्तत्वात् । प्रत्यक्षं तु ग्राह्ये रूपे न विपर्यस्तम् ।" —न्यायबि. टी. पृ. ४७ । ३. –स्य हि बहिः भ. २ । ४. "तथाऽनुमानमपि स्वप्रतिभासेऽनर्थेऽर्थाध्यवसायेन प्रवृत्तेरनर्थग्राहि । स पुनरारोपितोऽर्थो गृह्यमाणः स्वलक्षणत्वेनावसीयते यतः, ततः स्वलक्षणमवसितं प्रवृत्तिविषयोऽनुमानस्य । अनर्थस्तु ग्राह्यः ।" न्यायबि. टी. पृ. ७१ । ५. –या वा परि–भ. २ । ६. –बलाधानत्वाद–भ. २ । ७. –बन्धलिङ्ग–भ. २ ।



Jain Education International          For Private & Personal Use Only          www.jainelibrary.org

तदुक्तम्—"अतस्मिंस्तद्ग्रहो भ्रान्तिरपि संधानतः प्रमा" [ ] इति[2]। अमुमेवार्थं दृष्टान्तपूर्वकं [वि] निश्चये धर्मकीर्तिरकीर्तयत्। यथा—

"मणिप्रदीपप्रभयोर्मणिबुद्ध्याभिधावतोः।
मिथ्याज्ञानाविशेषेऽपि विशेषोऽर्थक्रियां प्रति ॥ १ ॥
यथा तथाऽयथार्थत्वेऽप्यनुमानतदाभयोः।[3]
अर्थक्रियानुरोधेन प्रमाणत्वं व्यवस्थितम् ॥ २ ॥" [ प्र० वा० २।५७।५८ ] इति ॥

§ ८२. [4]अथानुमानलक्षणमाह[5]—

**त्रिरूपाल्लिङ्गतो लिङ्गिज्ञानं त्वनुमानसंज्ञितम् ॥१०॥**

"त्रिरूपाल्लिङ्गतः" इत्यादि। त्रीणि रूपाणि पक्षधर्मत्वादीनि वक्ष्यमाणानि यस्य तत् त्रिरूपं त्रिस्वभावमित्यर्थः। तस्मात्त्रिरूपाल्लिङ्गाद्धेतोः सम्यगवगताल्लिङ्गिनः परोक्षस्य वस्तुनो यज्ज्ञानं तदनुमानसंज्ञितं प्रमाणम्। अनु पश्चाल्लिङ्गग्रहणादनन्तरं परोक्षस्य वस्तुनो मानं ज्ञानमनुमानमिति ह्यनुमानशब्दस्यार्थः। अत्र श्लोके चरमपादस्य नवाक्षरत्वेऽप्यार्षत्वान्न दोषः। इदमत्र तत्त्वम्—यथा जने छत्रादिलिङ्गैर्दृष्टैर्लिङ्गी राजा निश्चीयते, तथा त्रिरूपेण लिङ्गेन

---

व्याप्तिके स्मरणकी भी सम्भावना नहीं है और जब व्याप्तिका ही स्मरण न होगा तब अनुमानकी उत्पत्ति कहाँसे होगी? इस तरह अनुमान यद्यपि भ्रान्त है फिर भी उसमें परम्परासे अर्थके साथ सम्बन्ध होनेके कारण प्रमाणता स्वीकार कर ली जाती है। कहा भी है—

"अनुमान अतस्मिन् अर्थात् जो स्वलक्षण रूप नहीं है उस मिथ्या सामान्यमें तद्ग्रह अर्थात् स्वलक्षणात्मकताको ग्रहण करनेके कारण यद्यपि भ्रान्त है फिर भी पदार्थके साथ परम्परा सम्बन्ध होनेके कारण प्रमाण है।" इसी बातको धर्मकीर्तिने विनिश्चिय ग्रन्थमें दृष्टान्त देकर इस प्रकार समझाया है—"जैसे मणिकी प्रभामें होनेवाला मणिज्ञान तथा दीपककी प्रभामें होनेवाला मणिज्ञान ये दोनों ही ज्ञान आलम्बनकी दृष्टिसे भ्रान्त हैं फिर भी उक्त दोनों ज्ञानोंसे प्रवृत्ति करनेवाले पुरुषोंकी अर्थ-क्रियामें विशेषता होती ही है। अर्थात् मणिप्रभामें मणिबुद्धिवालेको मणिकी प्राप्ति हो जाती है पर प्रदीपप्रभामें मणिबुद्धि करनेवालेको मणि नहीं मिलती। उसी तरह अनुमान और अनुमानाभास यद्यपि दोनों मिथ्या हैं फिर भी अनुमानसे प्रवृत्ति करनेपर अर्थक्रिया हो जाती है अतः उसमें प्रमाणता है अनुमानाभासमें नहीं ॥२॥"

§ ८२. अब अनुमानका लक्षण कहते हैं—

**पक्षधर्मत्व, सपक्षसत्त्व तथा विपक्षासत्त्व इन तीन रूपवाले लिंगसे होनेवाला साध्यका ज्ञान अनुमान कहलाता है ॥१०॥**

पक्षधर्मत्व, सपक्षसत्त्व तथा विपक्ष व्यावृत्ति इन तीन स्वभाववाले लिंगके यथार्थज्ञानसे परोक्ष साध्यके ज्ञानको अनुमान कहते हैं। लिंग जब अच्छी तरह ज्ञात हो जाता है तभी साध्यका ज्ञान करा सकता है। 'अनु अर्थात् लिंग-ज्ञानके पश्चात् परोक्ष वस्तुका मान अर्थात् ज्ञान, अनुमान कहलाता है' यह अनुमान शब्दका अर्थ है। यद्यपि इस श्लोकके चौथे पादमें नव अक्षर हैं, पर यह श्लोक ऋषिप्रणीत होनेसे शुद्ध ही है, उसमें कोई दोष नहीं है। जिस प्रकार किसी मनुष्यके ऊपर लगे हुए छत्र, चँवर आदि चिह्नोंसे 'यह राजा है' यह निश्चय होता

---

१. –संबन्धतः भ. २। २. "भ्रान्तिरपि च वस्तुसंबन्धेन प्रमाणमेव"—प्र. वार्तिकाल. ३।१७५। "तदाह न्यायवादी–भ्रान्तिरपि संबन्धतः प्रमा।" —न्यायबि. धर्मो. पृ. ७४। उद्धृतमिदम्—"भ्रान्तिरपि अर्थसंबन्धतः प्रमा" —तत्त्वोप. पृ. ३०। सन्मति. टी. पृ. ४८१। सिद्धिवि. टी. पृ. ८२। ३. –मानं तदा तयोः क., आ.। ४. तथानुमान–आ., क.। ५. "तत्र स्वार्थं त्रिरूपाल्लिङ्गाद् यदनुमेये ज्ञानं तदनुमानम्।"—न्यायबि. २।३।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

धूमादिना क्वचिदुपलब्धेन परोक्षः पदार्थो लिङ्गी वह्न्यादिस्तत्र सन्[1] विज्ञायते। इदं च लिङ्गाल्लिङ्गिज्ञानमनुमानमभिधीयते।

§ ८३. तच्च द्वेधा[2]—स्वार्थं परार्थं च। यदा च त्रिरूपाल्लिङ्गात् स्वयं लिङ्गिनं साध्यं प्रतिपद्यते, तदा स्वार्थमनुमानम्। यदा तु परं प्रति साध्यस्य प्रतिपत्तये त्रिरूपहेत्वभिधानं तदा परार्थमनुमानमिति। 'लिङ्गिज्ञानं तु' इति, अत्र तुशब्दो विशेषणार्थं इदं विशिनष्टि।

§ ८४. अत्र यत्त्रिरूपं लिङ्गं लिङ्गिनो गमकमुक्तं तल्लिङ्गमनुपलब्धिस्वभावकार्यभेदात्त्रिधैव[3] भवतीति। तत्रानुपलब्धिश्चतुर्धा वर्ण्यते मूलभेदापेक्षया। तद्यथा—विरुद्धोपलब्धिः, विरुद्धकार्योपलब्धिः, कारणानुपलब्धिः, स्वभावानुपलब्धिश्च[4]। तत्र विरुद्धोपलब्धिर्यथा नात्र शीतस्पर्शोऽग्नेः। विरुद्धकार्योपलब्धिर्यथा नात्र शीतस्पर्शो धूमात्। कारणानुपलब्धिर्यथा नात्र धूमोऽग्न्यभावात्। स्वभावानुपलब्धिर्यथा नात्र धूम उपलब्धिलक्षणप्राप्तस्यानुपलब्धेः। शेषास्तु सप्ताप्यनुपलब्धयो धर्मबिन्दु (न्यायबिन्दु) प्रभृतिशास्त्रप्रतिपादिता[5] एष्वेव चतुर्षु भेदेष्वन्तर्भवन्तीति

---

है उसी तरह त्रिरूपवाले धूमादि लिंगोंके द्वारा परोक्ष अग्नि आदि पदार्थोंकी सत्ताका ज्ञान हो जाता है। यही लिंगसे होनेवाला लिंगि—साध्यका ज्ञान अनुमान कहलाता है।

§ ८३. वह अनुमान दो प्रकारका होता है—१ स्वार्थ और २ परार्थ। त्रिरूपलिंगको देखकर स्वयं लिंगि अर्थात् साध्यका ज्ञान करना स्वार्थानुमान है। जब परको साध्यका ज्ञान करानेके लिए त्रिरूप हेतुका कथन किया जाता है तब उस हेतुसे परको होनेवाला साध्यका ज्ञान परार्थानुमान कहलाता है। श्लोकमें आया हुआ 'तु' शब्द लिंगके भेदोंको सूचित करता है।

§ ८४. श्लोकमें जिस त्रिरूपवाले लिंगको साध्यका गमक कहा गया है वह लिंग तीन प्रकारका है—१ अनुपलब्धि हेतु, २ स्वभाव हेतु तथा ३ कार्यहेतु। अनुपलब्धि मूलभेदोंकी अपेक्षासे चार प्रकार की है—१ विरुद्धोपलब्धि, २ विरुद्धकार्योपलब्धि, ३ कारणानुपलब्धि तथा ४ स्वभावानुपलब्धि। विरुद्धोपलब्धि—यहाँ शीतस्पर्श नहीं है, क्योंकि शीतस्पर्शकी विरोधी अग्नि मौजूद है। विरुद्धकार्योपलब्धि—यहाँ शीतस्पर्श नहीं है, क्योंकि शीतस्पर्शके विरोधी अग्निका कार्य धूम उपलब्ध हो रहा है। कारणानुपलब्धि—यहाँ धूम नहीं है, क्योंकि यहाँ धूमका कारण अग्नि नहीं पायी जाती। स्वभावानुपलब्धि—यहाँ धूम नहीं है क्योंकि उपलब्धि लक्षण प्राप्त होनेपर भी उसकी उपलब्धि नहीं हो रही है, अथवा दृश्य होकर भी वह उपलब्ध नहीं हो रहा है। उपलब्धि लक्षण प्राप्तका अर्थ है—धूमकी उपलब्धिकी यावत् सामग्रीका समवधान होना। अनुपलब्धिके शेष सात

---

१. सद्विज्ञा–भ. २, क.। २. "अनुमानं द्विधा। स्वार्थं परार्थं च।" —न्यायबि. २।१, २। ३. "त्रिरूपाणि च त्रीण्येव लिङ्गानि। अनुपलब्धिस्वभावः कार्यं चेति।" —न्यायबि. २।१०, ११। ४. –श्च। विरु–आ., क., प. १, २, भ. १। ५. "सा च प्रयोगभेदादेकादशप्रकारा।३०। स्वभावानुपलब्धिर्यथा—नात्र धूम उपलब्धिलक्षणप्राप्तस्यानुपलब्धेरिति।३१। कार्यानुपलब्धिर्यथा—नेहाप्रतिबद्धसामर्थ्यानि धूमकारणानि सन्ति, धूमाभावादिति।३२। व्यापकानुपलब्धिर्यथा—नात्र शिंशपा, वृक्षाभावादिति।३३। स्वभावविरुद्धोपलब्धिर्यथा—नात्र शीतस्पर्शो वह्नेरिति।३४। विरुद्धकार्योपलब्धिर्यथा—नात्र शीतस्पर्शो धूमादिति।३५। विरुद्धव्याप्तोपलब्धिर्यथा—न ध्रुवभावी भूतस्यापि भावस्य विनाशः, हेत्वन्तरापेक्षणादिति।३६। कार्यविरुद्धोपलब्धिर्यथा—नेहाप्रतिबद्धसामर्थ्यानि शीतकारणानि सन्ति, वह्नेरिति।३७। व्यापकविरुद्धोपलब्धिर्यथा—नात्र तुषारस्पर्शो वह्नेरिति।३८। कारणानुपलब्धिर्यथा—नात्र धूमो वह्न्यभावादिति।३९। कारणविरुद्धोपलब्धिर्यथा—नास्य रोमहर्षादिविशेषाः, सन्निहितदहनविशेषत्वादिति।४०। कारणविरुद्धकार्योपलब्धिर्यथा—न रोमहर्षादिविशेषयुक्तपुरुषवानयं प्रदेशः धूमादिति।४१। इमे सर्वे कार्यानुपलब्ध्यादयो दशानुपलब्धिप्रयोगाः स्वभावानुपलब्धौ संग्रहमुपयान्ति।४२।" —न्यायबि. सू. ३०—४२।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रतिभेदरूपत्वान्नात्र पृथगभिहिताः। स्वभावहेतुर्यथा[1] वृक्षोऽयं शिंशपात्वात्। कार्यहेतुर्यथा[2]-अग्निरत्र-धूमात्।

§ ८५. एषु चानुपलब्ध्यादिषु त्रिषु हेतुषु [3]तादात्म्यतदुत्पत्तिसंबन्धबलादविनाभावो विद्यते, आद्यान्त्ययोरनुपलब्ध्योः स्वभावहेतोश्च तादात्म्यभावात्, मध्ययोरनुपलब्ध्योः कार्यहेतोश्च तदुत्पत्तिसद्भावात्। अविनाभावश्च तादात्म्यतदुत्पत्तिभ्यामेव व्याप्तः। तादात्म्यतदुत्पत्ती चानुपलब्धिस्वभावकार्येष्वेव विद्येते नान्यत्र। ततस्तादात्म्यतदुत्पत्तिप्रतिबन्धविकलानामनुपलब्धिस्वभावकार्यव्यतिरिक्तानामर्थानां सर्वेषां हेत्वाभासतैव प्रत्येतव्या। तेन संयोग्यादिका[5] वैशेषिकादिकल्पिता हेतवो न भवन्ति, व्यभिचारस्य संभवात्।

§ ८६. कारणात्कार्यानुमानं तु व्यभिचारित्वेनैव नाभ्युपगम्यते। यदपि रसतः समानसमयस्य रूपादेरनुमानं सौगतैरभ्युपगतं[6], यदपि समग्रेण हेतुना कार्योत्पादानुमानं च, ते अपि

भेदोंका, जिनका वर्णन धर्मबिन्दु ( न्यायबिन्दु ) आदि ग्रन्थोंमें है, इन्हीं चार मूलभेदोंमें ही अन्तर्भाव हो जाता है। अतः उन प्रतिभेदोंका यहाँ पृथक् निरूपण नहीं किया है। स्वभाव-हेतु—यह वृक्ष है, शिंशपा होनेसे। कार्यहेतु—यहाँ अग्नि है क्योंकि धूमका सद्भाव है।

§ ८५. इन अनुपलब्धि आदि तीनों प्रकारके हेतुओंमें तादात्म्य और तदुत्पत्ति सम्बन्धके द्वारा अविनाभावका निश्चय होता है। विरुद्धोपलब्धि, स्वभावानुपलब्धि तथा स्वभावहेतुमें तादात्म्य सम्बन्ध है तथा मध्यकी विरुद्धकार्योपलब्धि और कारणानुपलब्धि एवं कार्यहेतुमें तदुत्पत्ति सम्बन्ध है। अविनाभाव तादात्म्य और तदुत्पत्तिसे ही व्याप्त है। तादात्म्य और तदुत्पत्ति सम्बन्ध चूँकि अनुपलब्धि, कार्य और स्वभाव हेतुओंमें ही पाये जाते हैं अतः ये तीन ही लिंग हैं। जिनमें तादात्म्य या तदुत्पत्ति सम्बन्ध नहीं हैं उन सभी कार्य, स्वभाव तथा अनुपलब्धि रूप तीन हेतुओंसे भिन्न अर्थोंको हेत्वाभास समझना चाहिए। अतः वैशेषिकादिकके द्वारा माने गये संयोगी आदि लिंग हेतु नहीं हैं, वे हेत्वाभास ही हैं; क्योंकि उनमें व्यभिचार देखा जाता है।

§ ८६. बौद्ध कारणसे कार्यका अनुमान तो व्यभिचारी होनेसे नहीं मानते। कारणके होनेपर भी कार्य नहीं देखा जाता। बौद्ध लोग जो रसको चखकर तत्समानकालीन रूपका

१. "स्वभावः स्वसत्तामात्रभाविनि साध्यधर्मे हेतुः। यथा वृक्षोऽयं शिंशपात्वादिति।" —न्यायबि. सू. १५, १६। २. "कार्यं यथा वह्निरत्र धूमादिति।" —न्यायबि. सू. १७। ३. "स च प्रतिबन्धः साध्येऽर्थे लिङ्गस्य ।२१। वस्तुतस्तादात्म्यात् तदुत्पत्तेश्च ।२२। अतत्स्वभावस्यातदुत्पत्तेश्च तत्राप्रतिबद्धस्वभावत्वात् ।२३। ते च तादात्म्य-तदुत्पत्ती स्वभाव-कार्ययोरेवेति ताभ्यामेव वस्तुसिद्धिः" ।२४। —न्यायबि. सू. २१–२४। ४. –बन्धविकल्पानां म. २। ५. "अस्येदं कार्यं कारणं संयोगि विरोधि समवायि चेति लैङ्गिकम्।" —वैशे. सू. ९।१। "अथ तत्पूर्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्ववत् शेषवत् सामान्यतो दृष्टं च।"—न्याय सू. १।१।५। "तत्र प्रथमं तावत् द्विविधं वीतमवीतं च। तत्र अन्वयमुखेन प्रवर्त्तमानं विधायकं वीतम्। व्यतिरेकमुखेन प्रवर्त्तमानं निषेधकमवीतम्। तत्र अवीतं शेषवत्। वीतं द्वेधा पूर्ववत्, सामान्यतो दृष्टञ्च...।"—सांख्यतत्त्वकौ. पृ. ३०। ६. "यस्तर्हि समग्रेण हेतुना कार्योत्पादोऽनुमीयते स कथं त्रिविधे हेतावन्तर्भवति ? हेतुना यः समग्रेण कार्योत्पादोऽनुमीयते। अर्थान्तरानपेक्षत्वात् स स्वभावोऽनुवर्णितः ॥९॥ असावपि यथासंनिहितात् नान्यमर्थमपेक्षत इति तन्मात्रानुबन्धी स्वभावः भावस्य। तत्र हि केवलं समन्तात् कारणात् कार्योत्पत्तिसम्भवोऽनुमीयते। समग्राणां कार्योत्पादनयोग्यतानुमानात्। योग्यता च सामग्रीमात्रानुबन्धिनी स्वभावभूतैवानुमीयते। किं पुनः कारणसामग्र्याः कार्यमेव नानुमीयते। सामग्रीफलशक्तीनां परिणामानुबन्धिनि। अनैकान्तिकता कार्ये प्रतिबन्धस्य संभवात् ॥१०॥ न हि समग्राणीत्येव कारणद्रव्याणि

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

स्वभावानुमानतयाभ्युपेते[1] । तथाहि—ईदृशरूपान्तरोत्पादसमर्थः प्राक्तनो रूपक्षणः, ईदृशरसजनकत्वात्, पूर्वोपलब्धरूपवदिति रूपान्तरोत्पादरूपसामर्थ्यानुमानम् । योग्येयं प्रतिबन्धकविकला बीजादिसामग्री स्वकार्योत्पादने, समग्रत्वात्, पूर्वदृष्टबीजादिसामग्रीवदिति योग्यतानुमानम् । अतः स्वभावहेतुप्रभवे एवैते, न पुनः कारणात् कार्यानुमाने-इति ॥१०॥

§ ८७. अथानुपलब्ध्यादिभेदेन त्रिविधस्यापि लिङ्गस्य यानि त्रीणि रूपाणि भवन्ति तान्येवाह—

रूपाणि पक्षधर्मत्वं सपक्षे विद्यमानता ।
विपक्षे नास्तिता हेतोरेवं त्रीणि[2] विभाव्यताम् ॥११॥

§ ८८. व्याख्या—साध्यधर्मविशिष्टो धर्मो पक्षः, तस्य धर्मः पक्षधर्मः, तद्भावः पक्षधर्मत्वम् । [3]पक्षशब्देन चात्र केवलो धर्म्येवाभिधीयते, अवयवे समुदायोपचारात् । यदि पुनर्मुख्य एव साध्यधर्मविशिष्टो धर्मी पक्षो गृह्येत तदानुमानं व्यर्थमेव स्यात्, साध्यस्यापि धर्मिवत्सिद्धत्वात् । ततश्च

अनुमान तथा समग्रहेतुसे कार्योत्पादका अनुमान मानते हैं; वे दोनों अनुमान स्वभाव हेतुज अनुमानमें ही शामिल हो जाते हैं, यथा—पूर्व रूपक्षण ऐसे रूपान्तरको उत्पन्न करनेमें समर्थ है, क्योंकि उसने ऐसा रस उत्पन्न किया है, जैसे कि पहले उपलब्ध रूप । इस तरह पूर्वरूपमें रूपान्तरके उत्पन्न करनेकी सामर्थ्यका अनुमान स्वभाव हेतुसे ही किया गया है । यह प्रतिबन्धकोंसे शून्य बीजादि सामग्री अपना कार्य निष्पन्न करनेकी योग्यतासे युक्त है, क्योंकि वह समग्र है, जैसे कि पहले देखी गयी बीजादि सामग्री अपने कार्यको उत्पन्न करती थी । इस तरह यहाँ भी स्वभाव हेतुसे ही योग्यताका अनुमान किया गया है । इस तरह उक्त अनुमानोंको स्वभाव हेतुज ही मानना चाहिए, इनको कारणसे होनेवाले कार्यानुमान रूप नहीं कह सकते ॥१०॥

§ ८७. अब अनुपलब्धि आदिके भेदसे तीन प्रकारके हेतुओंके जो तीन रूप होते हैं उनका वर्णन करते हैं—

**हेतुके पक्षधर्मत्व, अर्थात् पक्षमें रहना, सपक्षमें विद्यमान होना तथा विपक्षसे व्यावृत्ति ये तीन रूप समझना चाहिए ॥११॥**

§ ८८. साध्यधर्मसे युक्त धर्मीको पक्ष कहते हैं, पक्षके धर्मको पक्षधर्म कहते हैं, अर्थात् हेतुका पक्षमें रहना । पक्षशब्द यद्यपि साध्यधर्मसे युक्त धर्मीमें रूढ़ है फिर भी यहाँ पक्ष शब्दसे केवल धर्मीका ही ग्रहण करना चाहिए । यहाँ अवयवभूत शुद्धधर्मीमें समुदायवाची पक्षका उपचार करके पक्ष शब्दसे शुद्धधर्मीका कथन किया गया है । यदि साध्यधर्मसे विशिष्टधर्मी ही मुख्यरूपसे पक्षशब्दके द्वारा विवक्षित किया जाय तब अनुमान ही व्यर्थ हो जायेगा; क्योंकि पक्षके ग्रहण करते समय धर्मीकी

---

स्वकार्यं जनयन्ति । सामग्रीजन्मनां शक्तीनां परिणामापेक्षत्वात् कार्योत्पादस्य । अत्रान्तरे च प्रतिबन्धसंभवात् न कार्यानुमानम् ।" या तर्हीयं अकार्यकारणभूतेनान्येन रसादिना रूपादिगतिः, सा कथं ? नैष दोषः । सापि—एकसामग्र्यधीनस्य रूपादे रसतो गतिः । हेतुधर्मानुमानेन धूमेन्धनविकारवत् ॥११॥ तत्र हेतुरेव तथाभूतोऽनुमीयते ।"......शक्तिप्रवृत्त्या न विना रसः सैवान्यकारणम् । इत्यतीतैककालानां गतिस्तत् कार्यलिङ्गजा ॥ १२ ॥ प्रवृत्तशक्तिरूपोपादानकारणसहकारिप्रत्ययो हि रसं जनयति । इन्धनविकारविशेषोपादानहेतुसहकारिप्रत्याग्निधूमजननतुल्यवत् ।" —प्र. वा. स्व. ११९ – १२ ।
१. –याभ्युपेयेते भ. २ । २. "त्रैरूप्यं पुनर्लिङ्गस्यानुमेये सत्त्वमेव, सपक्ष एव सत्त्वम्, असपक्षे चासत्त्वमेव निश्चितम् ।" —न्यायबि. २।५ । ३. "पक्षो धर्मी, अवयवे समुदायोपचारात् ।"—हेतुबि. पृ. ५२ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

पक्षधर्मत्वं[1] पक्षे धर्मिणि हेतोः सद्भावः। स[2] च प्रत्यक्षतोऽनुमानतो वा प्रतीयते। तत्र प्रत्यक्षतः कस्मिंश्चित्प्रदेशे[3] धूमस्य दर्शनम्। अनुमानतश्च शब्दे कृतकत्वस्य निश्चयः। इदमेकं रूपम्। तथा समानः पक्षः सपक्षः[4], तस्मिन्सपक्षे दृष्टान्ते विद्यमानता हेतोरस्तित्वं सामान्येन भाव इत्यर्थः। इदं द्वितीयं रूपम्, अस्य च 'अन्वयः' इति[5] द्वितीयमभिधानम्[6]। तथा विरुद्धः पक्षो विपक्षः साध्यसाधनरहितः; तस्मिन्विपक्षे नास्तिता हेतोरेकान्तेनासत्त्वम्। इदं तृतीयं रूपम्, अस्य च 'व्यतिरेकः' इति द्वितीयमभिधानम्। एतानि पक्षधर्मत्वसपक्षसत्त्वविपक्षासत्त्वलक्षणानि हेतोर्लिङ्गस्य त्रीणि रूपाणि। एवं शब्दस्य इतिशब्दार्थत्वादिति विभाव्यतां हृदयेन सम्यगवगम्यताम्।

§ ८९. तत्र हेतोर्यदि पक्षधर्मत्वं रूपं न स्यात् तदा महानसादौ दृष्टो धूमोऽन्यत्र पर्वतादौ वह्निं गमयेत्, न चैवं गमयति, ततः पक्षधर्मत्वं रूपम्। तथा यदि सपक्षसत्त्वं रूपं न स्यात् तदा साध्यसाधनयोरगृहीतप्रतिबन्धस्यापि पुंसो धूमो दृष्टमात्रो धनञ्जयं ज्ञापयेत्, न चैवं ज्ञापयति, अतः सपक्षसत्त्वं रूपम्। तथा यदि विपक्षासत्त्वं रूपं न स्यात् तदा धूमः साध्यरहिते विपक्षे जलादावपि वह्निमनुमापयेत्[7], न चैवमनुमापयति, तेन विपक्षासत्त्वं रूपम्। अथवा 'अनित्यः शब्दः, काकस्य कार्ण्यात्' अत्र न पक्षधर्मः। 'अनित्यः शब्दः, श्रावणत्वात्' अत्र सपक्षविपक्षा-

तरह धर्म साध्य भी सिद्ध ही हो जायेगा। अतः पक्षधर्मत्वका अर्थ है—पक्षमें अर्थात् धर्मीमें हेतुका सद्भाव होना। हेतुकी पक्षधर्मताका ज्ञान कहीं तो प्रत्यक्षसे और कहीं अनुमानसे होता है। प्रत्यक्षसे ही किसी प्रदेशमें, जहाँ अग्नि सिद्ध करना इष्ट होता है, धूमका दर्शन होकर पक्षधर्मताका ग्रहण हो जाता है। अनित्यत्व सिद्ध करनेके लिए प्रयुक्त कृतकत्व हेतुका शब्दरूप पक्षमें रहना अनुमानके द्वारा जाना जाता है। यह हेतुका पहला रूप है। तथा पक्षके समान धर्मवाले धर्मीको सपक्ष कहते हैं। उस सपक्ष अर्थात् दृष्टान्तधर्मीमें हेतुकी सामान्य रूपसे मौजूदगीको सपक्षसत्त्व कहते हैं। यह हेतुका द्वितीयरूप है। इसका दूसरा नाम 'अन्वय' है। तथा, पक्षसे विपरीत धर्मवाले धर्मीको, जिसमें साध्य और साधन दोनोंका ही सद्भाव नहीं है, विपक्ष कहते हैं। इस विपक्षमें हेतुका सर्वथा नहीं रहना विपक्षनास्तितता कहलाती है। यह हेतुका तीसरा रूप है। इसको 'व्यतिरेक' भी कहते हैं। पक्षधर्मत्व, सपक्षसत्त्व तथा विपक्षासत्त्व ये तीन हेतुके स्वरूप हैं। एवं शब्द इतिशब्दके अर्थमें प्रयुक्त हुआ है। विभाव्यताम् अर्थात् सम्यक् रूपसे हृदयमें समझना चाहिए।

§ ८९. यदि पक्षधर्मत्व हेतुका स्वरूप न माना जायेगा; तो रसोईघर आदिमें देखे गये धूमसे पर्वतमें भी अग्निका अनुमान होना चाहिए। पर ऐसा होता नहीं है। इसलिए नियतधर्मीमें ही साध्यके अनुमानकी व्यवस्थाके लिए पक्षधर्मत्वको हेतुका स्वरूप अवश्य मानना चाहिए। इसी तरह यदि सपक्षसत्त्व हेतुका स्वरूप न हो; तब जिस आदमीने साध्य और साधनके अविनाभाव रूप सम्बन्धको ग्रहण नहीं किया है उसे पहली बार ही धुआँके देखते ही अग्निका अनुमान हो जाना चाहिए। पर जिस पुरुषने व्याप्तिको नहीं जाना है, उसे धूम अग्निका अनुमान नहीं कराता। इसलिए सपक्षसत्त्वको भी हेतुका स्वरूप मानना चाहिए। यदि विपक्षासत्त्वको हेतुका स्वरूप न माना जाय; तब धूमहेतुको साध्यसे शून्य अर्थात् विपक्षभूत जलादिमें भी अग्निका अनुमान करा देना चाहिए। पर धूम कभी भी जलाशय आदि विपक्षमें अग्निका अनुमापक नहीं होता। अतः विपक्षासत्त्व भी हेतुका स्वरूप है। अथवा,

१. पक्षधर्मिणि भ. २। २. "तत्र पक्षधर्मस्य साध्यधर्मिणि प्रत्यक्षतोऽनुमानतो वा प्रसिद्धिः। यथा प्रदेशे धूमस्य शब्दे वा कृतकत्वस्य।" —हेतुबि. पृ. ५३। ३. धूमदर्शनं भ. २। ४. "साध्यधर्मसामान्येन समानोऽर्थः सपक्षः। —न्यायबि. २।७। ५. द्वितीयं नाम प. १, २, भ. २। ६. "न सपक्षोऽसपक्षः। ततोऽन्यस्तद्विरुद्धस्तदभावश्चेति। —न्यायबि. २।८९। ७. –मनुमानयेत् भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

भावादेव न सपक्षसत्त्वविपक्षासत्त्वे । 'अनित्यः शब्दः, प्रमेयत्वात्, पटवत् लोहलेख्यं; वज्रं पार्थिवत्वात्, द्रुमादिवत्; सलोमा मण्डूकः, उत्प्लुत्योत्प्लुत्यगमनात्, हरिणवत्; निर्लोमा वा हरिणः, उत्प्लुत्योत्प्लुत्यगमनात्, मण्डूकवत्'—एवमनित्यत्वादिसाध्यविपर्ययेऽपि हेतूनां वर्तनान्न विपक्षासत्त्वम् । तत एतानि त्रीणि समुदितानि रूपाणि यस्य हेतोर्भवन्ति स एव हेतुः स्वसाध्यस्य गमको भवति नापरः ।

§ ९०. नन्वेवं[1] लक्षणा हेतवः कति भवन्तीति चेत् । ननूक्तं पुरापि एतल्लक्षणा अनुपलब्धिस्वभावकार्याख्यास्त्रय[2] एव हेतव इति । एषामुदाहरणानि प्रागेवोपदर्शितानि, तथापि पुनः स्वभावहेतुरुदाह्रियते[3], सर्वं क्षणिकमिति पक्षः, सत्त्वादिति हेतुः अयं हेतुः सर्वस्मिन्वर्तते[4] इति पक्षधर्मत्वम्, यत्सत्तत्क्षणिकं यथा विद्युदादीति सपक्षसत्त्वम्, यत्क्षणिकं न भवति, तत्सदपि न भवति यथा खपुष्पम् । अत्र क्षणिकविपक्षे नित्ये क्रमयौगपद्याभ्यामर्थक्रियालक्षणस्य सत्त्व-

शब्द अनित्य है क्योंकि कौआ काला है । इस हेतुमें पक्षधर्मता नहीं है । शब्द अनित्य है क्योंकि वह श्रावण–श्रोत्र इन्द्रियके द्वारा जाना जाता है । यहाँ सपक्ष और विपक्षका अभाव ही है अतः सपक्षसत्त्व और विपक्षासत्त्व ये दो रूप नहीं हैं । 'शब्द अनित्य है क्योंकि वह प्रमेय है जैसे कि पट । वज्र लोहके द्वारा काटा जा सकता है क्योंकि वह पार्थिव है जैसे कि वृक्ष । मेंढकके लोम होते हैं क्योंकि वह हरिणकी तरह उचक-उचककर चलता है । हरिणके लोम नहीं होते क्योंकि वह मण्डूककी तरह उचक-उचककर चलता है ।' इत्यादि हेतु अनित्यत्व आदि साध्यके अभावमें भी रहते हैं अतः इनमें विपक्षासत्त्व नहीं है । अतः पक्षधर्मत्व आदि तीनों रूप समुदित अर्थात् एक साथ मिलकर ही हेतुके स्वरूप होते हैं । जिसमें ये तीनों रूप एक साथ पाये जाते हैं वही हेतु अपने साध्यका गमक होता है और वही सद्धेतु है, अन्य नहीं ।

§ ९०. शंका—तीन रूपवाले हेतु कितने प्रकारके होते हैं ?

समाधान—यद्यपि हम यह पहले भी बता चुके हैं कि—तीन रूपवाले हेतु अनुपलब्धि कार्य तथा स्वभावके भेदसे तीन प्रकारके हैं । इनके उदाहरण भी पहले ही कहे जा चुके हैं । स्वभाव हेतुका वर्णन पुनः करते हैं—'सभी पदार्थ क्षणिक हैं' इस पक्षमें 'सत् होनेसे' इस हेतुका प्रयोग किया जाता है । यह सत्त्व हेतु पक्षभूत सभी पदार्थोंमें पाया जाता है अतः इसमें पक्षधर्मत्व बन जाता है । 'जो-जो सत् होते हैं वे क्षणिक होते हैं जैसे कि बिजली आदि' यह उसके सपक्षसत्त्वका कथन हुआ । 'जो क्षणिक नहीं वे सत् भी नहीं हैं जैसे कि आकाशका फूल' । यहाँ क्षणिकके विपक्षभूत नित्यपदार्थमें क्रम तथा यौगपद्य दोनों ही रूपसे अर्थक्रिया नहीं बनती, अतः अर्थक्रिया-लक्षण-

१. नन्वेतल्ल–आ. । २. "एष एव पक्षधर्मोऽन्वयव्यतिरेकवान् इति तदंशेन व्यासः त्रिलक्षण एव त्रिविध एव हेतुर्गमकः, स्वसाध्यधर्माभिचारात् ।" —हेतुबि. पृ. ६८ । "एतल्लक्षणो हेतुस्त्रिप्रकार एव । स्वभावः, कार्यम्, अनुपलब्धिश्चेति । यथा अनित्ये कस्मिंश्चित् साध्ये सत्त्वमिति । अग्निमति प्रदेशे धूम इति । अभावे च उपलब्धिलक्षणप्राप्तस्यानुपलब्धिरिति ।" —हेतुबि. पृ. ५४ । ३. "तस्य द्विधा प्रयोगः । साधर्म्येण एकः, वैधर्म्येणापरः । यथा—यत् सत् तत् सर्वं क्षणिकम् । यथा घटादयः । संश्च शब्दः, तथा क्षणिकत्वाभावे सत्त्वाभावः ।" —हेतुबि पृ. ५५ । तस्य समर्थनं साध्येन व्याप्तिं प्रसाध्य धर्मिणि भावसाधनम् । यथा—यद्य(?त्स)त्कृतकं वा तत्सर्वमनित्यं यथा घटादिः सन्कृतको वा शब्द इति । अत्रापि न कश्चित्क्रमनियम इष्टार्थसिद्धेरुभयत्राविशेषात् । धर्मिणि प्राक्सत्त्वं प्रसाध्य पश्चादपि व्याप्तिः प्रसाध्यते एव । यथा सन् शब्दः कृतको वा यश्चैवं स सर्वोऽनित्यः यथा घटादिरिति । अत्र व्याप्तिसाधनं विपर्यये बाधकप्रमाणोपदर्शनम् । यदि न सर्वं सत् कृतकं वा प्रतिक्षणविनाशि स्यादक्षणिकस्य क्रमयौगपद्याभ्यामर्थक्रियाऽयोगादर्थक्रियासामर्थ्यलक्षणमतो निवृत्तमित्यसदेव स्यात् ।" —वादन्याय पृ. ५–८ । ४. –स्मिन् प्रव. भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ११. न च वाच्यं घटकर्त्रादिदृष्टान्तदृष्टासर्वज्ञत्वासर्वगतत्वकर्तृत्वादिधर्मानुरोधेन[1] सर्वज्ञादिविशेषणविशिष्टसाध्यविपर्ययसाधनाद्विरुद्धो[2] हेतुर्दृष्टान्तश्च साध्यविकलो घटादौ तथाभूतबुद्धिमतोऽभावाद् इति । यतः साध्यसाधनयोर्विशेषेण व्याप्तौ गृह्यमाणायां सकलानुमानोच्छेदप्रसक्तिः, किं तु सामान्येनान्वयव्यतिरेकाभ्यां हि व्याप्तिरवधार्यते । तौ चानन्त्याद्व्यभिचाराच्च विशेषेषु गृहीतुं न शक्यौ । तेन बुद्धिमत्पूर्वकत्वमात्रेण कार्यत्वस्य व्याप्तिः प्रत्येतव्या, न शरीरित्वादिना । न खलु कर्तृत्वसामग्र्यां शरीरमुपयुज्यते[3], तद्व्यतिरेकेणापि ज्ञानेच्छाप्रयत्नाश्रयत्वेन स्वशरीरकरणे कर्तृत्वोपलम्भात् । अकिंचित्करस्यापि सहचरत्वमात्रेण कारणत्वे[4] वह्निपैङ्गल्यस्यापि धूमं प्रति कारणत्वप्रसङ्गः स्यात् । विद्यमानेऽपि हि शरीरे ज्ञानादीनां समस्तानां व्यस्तानां वाऽभावे कुलालादावपि[5] कर्तृत्वं

§ ११. शंका—घटको बनानेवाले बुद्धिमान् कुम्हारमें तो असर्वज्ञत्व शरीरित्व तथा असर्वगत्व आदि धर्मोंसे सम्बन्ध रखनेवाला कर्तृत्व पाया जाता है अतः क्षित्यादिका कर्ता भी असर्वज्ञ सशरीर तथा असर्वगत ही सिद्ध होगा । इस प्रकार सर्वज्ञ अशरीरी और सर्वगत ईश्वरसे विपरीत धर्मवाला कर्ता सिद्ध होनेके कारण हेतु विरुद्ध हो जायेगा । यदि सर्वज्ञ अशरीरी और व्यापी कर्ताको साध्य बनाओगे, तो दृष्टान्तभूत कुम्हारमें ये अशरीरित्व सर्वगतत्व और सर्वज्ञत्वधर्म नहीं पाये जाते अतः दृष्टान्त साध्यशून्य हो जायेगा ।

**समाधान**—साध्य और साधनकी व्याप्ति सामान्यधर्मकी अपेक्षासे ग्रहण की जाती है । यदि विशेषरूपसे ग्रहण की जाय, तो महानसीय अग्नि ( रसोईघरकी अग्नि ) के धर्म पर्वतमें सिद्ध होनेसे अनिष्ट प्रसंग होगा तथा पर्वतीय अग्निके धर्मोंको महानसाग्निमें नहीं पाये जानेके कारण दृष्टान्तमें साध्यविकलता आयेगी और इस प्रकार समस्त अनुमानोंका उच्छेद हो जायेगा । अन्वय और व्यतिरेक-द्वारा व्याप्तिका ग्रहण सामान्यरूपसे ही होता है, क्योंकि विशेष तो अनन्त हैं तथा एक विशेषका धर्म दूसरे विशेषमें न पाये जानेके कारण व्यभिचारी भी हैं अतः विशेषधर्मकी अपेक्षा अन्वय व्यतिरेक ग्रहण करना असम्भव ही है । इसीलिए प्रकृत अनुमानमें भी सामान्यबुद्धिमान् रूप कर्ताके साथ ही कार्यत्व हेतुकी व्याप्ति विवक्षित है असर्वज्ञ या शरीरी कर्ता विशेषके साथ व्याप्ति ग्रहण करना इष्ट नहीं है । कार्य करनेकी सामग्रीमें शरीर शामिल भी नहीं है, क्योंकि शरीर न भी हो, पर कारणसामग्रीका परिज्ञान, कार्योत्पादनकी इच्छा तथा तदनुकूल प्रयत्न होनेपर कार्योत्पत्ति हो ही जाती है । देखो, प्राणी जब मरता है और नये शरीर धारण करनेके लिए तैयार होता है उस समय वह अशरीरी अर्थात् स्थूलशरीरसे रहित होकर भी अपने नये शरीरका कर्ता हो जाता है । अकिंचित्कर शरीर सहचारी होने मात्रसे कारण नहीं हो सकता । कारण बननेके लिए तो उसे कुछ कार्य करना चाहिए । यदि सहचारी होने मात्रसे ही पदार्थोंको कारण मानना प्रारम्भ करें, तो धूमके प्रति अग्निके पीलेपन या भूरेपनको भी कारण मानना पड़ेगा । देखो कुम्हार जब सो रहा है या अन्य किसी कार्यमें व्यस्त है उस समय शरीरके मौजूद रहते हुए भी

१. –ज्ञत्वासर्वकर्तृत्वादि–म. १, प. १, २ । –ज्ञत्वासर्वज्ञकर्तृत्वादि–म. २ । २. बोधाधारे अधिष्ठातरि साध्ये न साध्यविकलत्वं नापि विरुद्धत्वम् । न चात्र "बोधाधारकारणत्वकार्यत्वयोः सामान्यव्याप्तेर्व्याघातः शक्यसाधनः, विशेषेण तु व्याप्तिविरहादसाधनत्वे धूमस्याप्यसाधनत्वप्रसङ्ग ।" –प्रश. व्योम. पृ. ३०२ । "किंच व्याप्त्यनुसारेण कल्प्यमानः प्रसिद्धयति । कुलालतुल्यः कर्त्तेति स्याद्विशेषविरुद्धता ॥ व्यापारवानसर्वज्ञः शरीरी क्लेशसंकुलः । घटस्य यादृशः कर्ता तादृगेव भवेद् भुवः ॥ विशेषसाध्यतायां च साध्यशून्यं निदर्शनम् । कर्तृसामान्यसिद्धौ तु विशेषावगतिः कुतः ॥"–( पृ. १७५ ) "यदपि विशेषविरुद्धत्वमस्य प्रतिपादितं तदप्यसमीक्षिताभिधानम्; विशेषविरुद्धस्य हेत्वाभासस्याभावात्, अभ्युपगमे वा सर्वानुमानोच्छेदप्रसङ्गात् ।" –न्यायमं. प्रमाण. पृ. १८२ । प्रशस्त. कन्द. पृ. ५५ । ३. –ते यत्तद्व्य–म. २ । ४. कार्यत्वे–म. २ । ५. –पि कार्यकर्तृत्वं–म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

नोपलभ्यते। प्रथमं[1] हि कार्योत्पादककारणकलापज्ञानं ततः करणेच्छा, ततः प्रयत्नः, ततः फलनिष्पत्तिरित्यमीषां त्रयाणां समुदितानामेव कार्यकर्तृत्वे सर्वत्राव्यभिचारः।

§ १२. सर्वज्ञता[2] चास्याखिलकार्यकर्तृत्वात्सिद्धा। प्रयोगोऽत्र—ईश्वरः सर्वज्ञोऽखिलक्षित्यादिकार्यकर्तृत्वात्। यो हि यस्य कर्ता स तदुपादानाद्यभिज्ञः, यथा घटोत्पादकः कुलालो मृत्पिण्डाद्यभिज्ञः, जगतः कर्ता चायम्, तस्मात्सर्वज्ञ इति। उपादानं हि जगतः पार्थिवाप्यतैजसवायवीयलक्षणाश्चतुर्विधाः[3] परमाणवः, निमित्तकारणमदृष्टादि, भोक्तात्मा, भोग्यं तन्वादि। न चैतदनभिज्ञस्य क्षित्यादौ कर्तृत्वं संभवत्यस्मदादिवत्।

§ १३. ते च तदीयज्ञानादयो नित्याः[4], कुलालादिज्ञानादिभ्यो विलक्षणत्वात्।

घड़ेकी उत्पत्ति नहीं होती। अतः यह मानना होगा कि उस समय ज्ञान, इच्छा तथा प्रयत्न इन तीनोंका या किसी एकका अभाव होनेसे ही घड़ेकी उत्पत्ति नहीं हुई, तीन हाथका शरीर तो मौजूद था ही, अतः ज्ञान, इच्छा तथा प्रयत्न इन तीनोंसे ही कुम्हार या अन्य बुद्धिमान्में कर्तृता आती है। शरीर होनेसे नहीं। सर्वप्रथम कार्यकी उत्पत्तिमें उपयोगी कारण सामग्रीका परिज्ञान करना होता है, फिर कार्य करनेकी इच्छा, तदनन्तर प्रयत्न होनेपर कार्यकी उत्पत्ति देखी जाती है। अतः ज्ञान, इच्छा और प्रयत्न तीनों समुदित अर्थात् मिलकर ही कारण होते हैं। इनका कार्योत्पत्तिमें कभी भी व्यभिचार नहीं होता।

§ १२. इस प्रकार सामान्य रूपसे बुद्धिमान् कर्ताकी सिद्धि होनेपर इस विचित्र रहस्यमय जगत्के उत्पादक बुद्धिमान्को सर्वज्ञ मानना चाहिए। उसकी सर्वज्ञता समस्त जगत्को उत्पन्न करनेसे सिद्ध है। यदि ईश्वर सर्वज्ञ न हो तो वह इस समस्त जगत्को उत्पन्न ही नहीं कर सकेगा। अतः हम यह अनुमान कर सकते हैं कि—ईश्वर सर्वज्ञ है क्योंकि वह समस्त पृथिवी, पहाड़ आदि कार्योंको उत्पन्न करता है। जो जिस वस्तुका कर्ता होता है उसे उस वस्तुके समस्त उपादान तथा सहकारिकारणोंका यथावत् परिज्ञान होता है जैसे घड़ेको बनानेवाला कुम्हार घड़ेके उपादानकारण मिट्टीके पिण्ड आदिको अच्छी तरह जानता है। चूँकि ईश्वर इस समस्त चराचर जगत्को उत्पन्न करता है, अतः उसे इस जगत्के उपादानभूत परमाणुओंका तथा सहकारिकारण अदृष्ट काल आदिका परिज्ञान होना ही चाहिए और इसीलिए वह सर्वज्ञ है। पृथिवी, जल, अग्नि तथा वायुके परमाणु इस जगत्के उपादान कारण हैं। अदृष्ट कर्म आदि निमित्त कारण हैं। जगत्के प्राणी भोक्ता हैं तथा शरीर आदि भोग्य हैं। यदि ईश्वर इस उपादानादि कारण सामग्रीको नहीं जानता है, तो वह हम जैसे अल्पज्ञानियोंकी तरह पृथिवी आदि कार्योंको उत्पन्न करनेके योग्य ही नहीं हो सकता। अतः इस विचित्र विश्वके लायक सिरजनहारको सर्वज्ञ मानना ही चाहिए, अन्यथा कार्योंकी सुचारु रूपमें उत्पत्ति नहीं हो सकेगी, सब कार्य अंट-संट यद्वा-तद्वा उत्पन्न होकर सृष्टिको विरूप कर देंगे।

§ १३. यह ईश्वर कुम्हार आदिसे विलक्षण प्रकारका ही कर्ता है, इसीलिए उसके ज्ञान, इच्छा, प्रयत्न आदि नित्य हैं, सदा रहते हैं। कुम्हार आदिके ज्ञान, इच्छा, प्रयत्न तो अनित्य हैं पर ईश्वरके नित्य।

१. –मं हि कार्यो–भ. २। २. यथा च कुलालः सकलकलशादिकार्यकलापोत्पत्तिसंविधानप्रयोजनाद्यभिज्ञो भवस्तस्य कार्यचक्रस्य कर्ता तथैयतस्त्रैलोक्यस्य निरवधिप्राणिसुखदुःखसाधनस्य सृष्टिसंहारसंविधानं सप्रयोजनं बहुशाखं जानन्नेव स्रष्टा भवितुमर्हति महेश्वरस्तस्मात्सर्वज्ञः।"—न्यायमं. प्रमाण. पृ. १८४। ३. –यचतु–भ. २। ४. "अथास्य बुद्धिनित्यत्वे किं प्रमाणमिति। नन्विदमेव बुद्धिमत्कारणाधिष्ठिताः परमाणवः प्रवर्त्तन्त इति।" —न्यायवा. पृ. ४६४। "तस्य हि ज्ञानक्रियाशक्ती नित्ये इति ऐश्वर्यं नित्यम्।"—न्यायवा. ता. टी. पृ. ५९७। "नित्यं तज्ज्ञानं कथमिति चेत् तस्मिन् क्षणमप्यज्ञातरि सति तदिच्छाप्रेर्यमाणकर्माधीननानाप्रकारव्यवहारविरामप्रसङ्गात्।"—न्यायमं. प्रमाण. पृ. १८४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ १४. एकत्वं[1] च क्षित्यादिकर्तुरनेककर्तॄणामेकाधिष्ठातृनियमितानां प्रवृत्त्युपपत्तेः सिद्धम् । प्रसिद्धा हि स्थपत्यादीनामेकसूत्रधारपरतन्त्राणां महाप्रासादादिकार्यकरणे प्रवृत्तिः ।

§ १५. न च ईश्वरस्यैकरूपत्वे नित्यत्वे च कार्याणां कादाचित्कत्वं वैचित्र्यं च विरुध्यते इति वाच्यम् । कादाचित्कविचित्रसहकारिलाभेन कार्याणां कादाचित्कत्ववैचित्र्यसिद्धौ विरोधासंभवात् ।

---

§ १४. जिस प्रकार बहुत-से छोटे-मोटे कार्यकर्ता अपने प्रधान संचालकके अधीन रहते हैं, जिस तरह छोटे-मोटे अनेक राजा-महाराजा एक सम्राट्—चक्रवर्तीके इशारेपर चलते हैं तथा जैसे अनेक देव आदि एक इन्द्रकी आज्ञामें रहते हैं उसी प्रकार संसारके समस्त चक्रवर्ती इन्द्र आदि एक महान् विभूतिरूप ईश्वरके नियमसे नियन्त्रित होकर अपनी प्रवृत्ति करते हैं । उसके नियमके बिना पत्ता भी नहीं हिल सकता । वही सर्वश्रेष्ठ, सर्वशक्तिशाली अन्तिम अधिष्ठाता ईश्वर है । अतः वह एक ही हो सकता है । अपने नायक–नेता माननेपर तो कार्य नष्ट हो जायँगे । उनमें मतभेद होनेपर विचारे कार्योंकी दुर्दशा हो जायगी । अतः सबका नियन्ता ईश्वर एक ही माना जाना चाहिए । यह तो प्रसिद्ध ही है कि—छोटे-मोटे अनेक मजदूर कारीगर आदि एक मुख्य इंजीनियरके अधीन रहकर ही बड़े-बड़े राजमहल बनानेमें प्रवृत्त होते हैं । मुख्य इंजीनियर ही उन सबको दिशा प्रदर्शन करके उनका नियन्त्रण करता है । इसी तरह इस विश्वका प्रधान कुशल इंजीनियर ईश्वर है और वह एक है, नित्य है ।

§ १५. शंका—ईश्वर जब नित्य तथा एक रूप है, उसका स्वभाव सदा एक जैसा ही रहता है; तब उससे उत्पन्न होनेवाले इस जगत्में यह आकाश, ये चमचमाते तारे, वह तड़कती हुई बिजली, यह झर-झर झरनेवाला पानी, वह धधकती हुई आग, यह सनसनानेवाली वायु यह सब विचित्रता कैसे होगी ? एक रूप कारणसे तो एक ही प्रकारके कार्य उत्पन्न होंगे । इसी तरह जब वह नित्य समर्थ है तब कार्य भी सभी एक ही साथ उत्पन्न होंगे, उनका कभी-कभी होना—अर्थात् वसन्तमें ही आमकी बौर आना, बरसातमें ही सर्वत्र हरी-भरी घासका गलीचा बिछना, ठण्डमें कुहरेका छा जाना, दिनमें ही सूर्यका तपना—यह सब कभी-कभी होना—नियत समयपर नियत ऋतु आदिका होना खटाईमें पड़ जायगा । क्योंकि नित्य कार्यसे तो सभी कार्य युगपत् ही उत्पन्न होते हैं । कार्योंका कभी-कभी होना तो अन्य हेतुओंकी अपेक्षा रखता है । यदि ईश्वर अन्य कारणोंकी अपेक्षा रखे तो वह परतन्त्र हो जायगा ।

**समाधान**—अकेले ईश्वरसे ही ये सब कार्य उत्पन्न नहीं होते ईश्वरके सिवाय अन्य भी सहकारी उत्पादक कारण हैं । सब मिलकर ही कार्योंको उत्पन्न करते हैं । ईश्वर तो उन पुरजोंको फिट करनेवाला है । वह तो नियन्ता है, निर्देशक है । अतः ईश्वर भले ही सदा एक रूपमें रहे, परन्तु अन्य सहकारीकारण तो अपने समयानुसार कभी-कभी ही इकट्ठे हो पाते हैं, उन सहकारीकारणोंमें रहस्यमय विचित्रताएँ भी पायी जाती हैं इसलिए जब-जब जैसे-जैसे सहकारीकारण जुटते जाते हैं ईश्वर उनका विनियोग कर अर्थात् उनका ठीक यथास्थान उपयोग कर विचित्र कार्योंको उत्पन्न करता जाता है । अतः कार्योंमें विचित्रता तथा उनका नियत समयपर ही होना विचित्र-विचित्र सहकारीकारणोंकी कृपाका ही फल है । ईश्वर तो सदा तैयार रहता है, ये सहकारीकारण ही धीरे-धीरे जुड़ पाते हैं ।

१. "अत एवैक ईश्वर इष्यते न द्वौ बहवो वा भिन्नाभिप्रायतया लोकानुग्रहोपघातवैशसप्रसङ्गात्, इच्छाविसंवादसंभवेन च ततः कस्यचित्संकल्पविघातद्वारकानैश्वर्यप्रसङ्गाद् इत्येक एवेश्वरः ।"—न्यायमं. प्रमाण. पृ. १४७ ।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ १६. ननु क्षित्यादेर्बुद्धिमद्धेतुकत्वेऽक्रियादर्शिनोऽपि जीर्णकूपादिष्विव कृतबुद्धिरुत्पद्यते [ द्येत ] न चात्र सा उत्पद्यमाना दृष्टा; अतो दृष्टान्तदृष्टस्य हेतोर्धर्मिण्यभावादसिद्धत्वम्। तदप्ययुक्तम्; यतः प्रामाणिकमितरं वापेक्ष्येदमुच्येत। यदीतरं तर्हि धूमादावप्यसिद्धत्वानुषङ्गः। प्रामाणिकस्य तु नासिद्धत्वं, कार्यत्वस्य बुद्धिमत्कर्तृपूर्वकत्वेन प्रतिपन्नाविनाभावस्य क्षित्यादौ प्रसिद्धेः, पर्वतादौ धूमादिवत्। न च यावन्तः पदार्थाः कृतकाः तावन्तः कृतबुद्धिमात्मन्याविर्भावयन्तीति नियमोऽस्ति, खातप्रतिपूरितायां भुव्यक्रियादर्शिनः कृतबुद्ध्युत्पादाभावात्।

§ १७. किं च, बुद्धिमत्कारणभावोऽत्रानुपलब्धितो भवता प्रसाध्यते। एतच्चायुक्तम्, दृश्यानुपलब्धेरेवाभावसाधकत्वोपपत्तेः। न चेयमत्र संभवति जगत्कर्तुरदृश्यत्वात्। अनुपलब्धस्य

---

§ १६. शंका—संसारमें जितने कार्य होते हैं उन सबको हमने बनते हुए भले ही न देखा हो पर जब भी हम उन्हें देखते हैं तो हमको 'यह कितना सुन्दर बनाया गया है या यह ठीक नहीं बनाया गया' इस प्रकार की कृतबुद्धि उत्पन्न हो ही जाती है। किसी पुरानी बावड़ी या किसी राजप्रासादके खण्डहरको देखकर उसके रचयिताकी कुशलतापर बरबस 'धन्य' निकल पड़ता है। परन्तु पृथिवी और पहाड़ या नदी या इन झिलमिलाते तारोंको देखकर तो कभी भी 'कृत-बहुत अच्छा बनाया गया' ऐसी कृतबुद्धि नहीं होती। इसलिए जीर्ण कूप आदि दृष्टान्तमें देखा गया कृतबुद्धिको उत्पन्न करनेवाला कार्यत्व पृथिवी आदि धर्मीमें नहीं पाया जाता, लिहाजा यह कार्यत्व हेतु असिद्ध है। पृथिवी आदि प्राकृतिक वस्तुओंको देखकर यह नहीं लगता कि इन्हें किसीने बनाया होगा।

समाधान—आपने कहा है कि पृथिवी आदिमें कृतबुद्धि नहीं होती, तो बताइए कि यह कृतबुद्धि किसी प्रामाणिक—समझदारको नहीं होती, या साधारण व्यक्तिको? यदि साधारण व्यक्तिको कृतबुद्धि न होनेके कारण कार्यत्व हेतु असिद्ध माना जाय तो वह मूढ़ तो धूम और भाफमें भी विवेक नहीं कर सकता अतः उसकी दृष्टिसे विचार करनेपर तो सभी हेतु असिद्ध हो जायँगे और इस तरह समस्त अनुमानोंका उच्छेद हो हो जायगा। प्रामाणिक—समझदार व्यक्तिको तो कार्यत्वका बुद्धिमत्कर्तृकत्वके साथ अविनाभाव गृहीत है ही और वह यह भी जानता ही है कि—'कार्यत्व-हेतु पृथिवी आदिमें पाये ही जाते हैं जैसे कि पर्वतमें अग्नि।' समझदारको जिसका कि ईश्वरमें विश्वास है—पृथिवी आदिको देखकर नियमसे कृतबुद्धि होती है। वह तो ईश्वरको कर्ता-धर्ता-हर्ता सब कुछ समझता ही है। फिर यह भी कोई नियम नहीं है कि—"जितने कार्य हैं उनमें कृतबुद्धि होनी ही चाहिए। जिस जमीनमें गड्ढेको खोदकर फिर उसे भर दिया है, उसे चौरस कर दिया है उस कार्यरूप जमीनमें जिसने उसे भरते हुए नहीं देखा है उसको कभी भी 'कृत' बुद्धि उत्पन्न नहीं होती।

§ १७. आप पृथिवी आदिमें कर्ताका अभाव अनुपलब्धिसे करते हो, परन्तु आपको अनुपलब्धिसे अभाव करते समय इस बातका खासतौरसे ध्यान रखना चाहिए कि—जिसको हम देख सकते हैं, जान सकते हैं ऐसे दृश्य पदार्थका ही अनुपलब्धिसे अभाव सिद्ध किया जा सकता है; जिन पिशाच परमाणु आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंको हम देख नहीं सकते, जान नहीं सकते, उनका अनुपलब्धिसे अभाव नहीं कर सकते, क्योंकि वे पदार्थ मौजूद भी रहें तब हमें उनकी अनुपलब्धि रह सकती है। पिशाच परमाणु आदिकी तरह ईश्वर भी अदृश्य है, अतीन्द्रिय है, हम उसे देख नहीं सकते, अतः अनुपलब्धिसे उसका अभाव सिद्ध नहीं किया जा सकता। यदि ईश्वर कहीं पहले दिखाई देता या दिखनेके योग्य होता और फिर पृथिवी आदिमें कर्तृत्वके रूपसे उसके दर्शन न होते तो बराबर उसका अभाव होता परन्तु ईश्वर तो दिखनेके योग्य ही नहीं है। जो चीज हमें

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

चाभावसाध्यत्वे पिशाचादेरपि तत्प्रसक्तिः स्यादिति ।

§ १८. अत्र प्रतिविधीयते । [1] तत्र यत्तावत् क्षित्यादेर्बुद्धिमद्धेतुकत्वसिद्धये कार्यत्वसाधनमुक्तं, तत् किं सावयवत्वं १, प्रागसतः स्वकारणसत्तासमवायः २, कृतमितिप्रत्ययविषयत्वं ३, विकारित्वं ४ वा स्यात् । यदि सावयवत्वं, तदेदमपि किमवयवेषु वर्तमानत्वं १, अवयवैरारभ्यमाणत्वं २, प्रदेशवत्त्वं ३, सावयवमितिबुद्धिविषयत्वं ४ वा । तत्राद्यपक्षेऽवयवसामान्येनानैकान्तिकोऽयं हेतुः, तद्धयवयवेषु वर्तमानमपि निरवयवमकार्यं च प्रोच्यते । द्वितीयपक्षे तु साध्यसमो हेतुः, यथैव हि क्षित्यादेः कार्यत्वं साध्यं, एवं परमाण्वाद्यवयवारभ्यत्वमपि । तृतीयोऽप्याकाशेनानै-

दिख ही नहीं सकती उसका भी यदि अनुपलब्धिसे अभाव मान लिया जाय, तब तो तमाम पिशाच आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंका अभाव ही मानना होगा क्योंकि वे तो कभी भी हमको उपलब्ध नहीं होते।

§ १८. जैन—( उत्तरपक्ष ) उक्त ईश्वर कर्तृत्व साधक दलीलोंका खण्डन इस प्रकार है—आपने पृथिवी आदिको ईश्वररचित सिद्ध करनेके लिए कार्यत्व हेतुका प्रयोग किया है। तो सबसे पहले उस कार्यकी ही ऐसी सुनिश्चित परिभाषा बताइए जिस परिभाषासे यह निश्चय किया जा सके कि संसारमें अमुक पदार्थ तो कार्य हैं तथा अमुक पदार्थ अकार्य। क्या जो अवयव-वाला है उसे कार्य कहा जाय? या जिसका पहले तो अभाव था पर जो सत्ताका सम्बन्ध होनेसे तथा अपने कारणोंके साथ समवाय-विशिष्ट सम्बन्ध रखनेके कारण 'सत्' कहा जाने लगा है उसे कार्य कहें? अथवा जिसे देखते ही 'कृतम्' किया गया है यह बुद्धि उत्पन्न हो जाय वह कार्य है? या जिसमें विकार होता है वह विकारी पदार्थ कार्य कहा जाय? यदि सावयव—अवयववाले पदार्थको कार्य कहते हैं, तो यही बताइए कि सावयव किसे कहें? क्या जो पदार्थ अवयवोंमें रहता है वह सावयव है, या जो अवयवोंके संयोगसे उत्पन्न हुआ है वह? अथवा जिसके अवयव—हिस्से मौजूद हों उसे सावयव कहा जाय, या जिसमें 'यह अवयववाला है' ऐसी बुद्धि उत्पन्न हो उसे? यदि जो अवयवोंमें रहता है वह सावयव होनेसे कार्य है, तो अवयवोंमें रहनेवाले अवयवत्व सामान्यसे यह लक्षण व्यभिचारी हो जायगा। क्योंकि 'यह अवयव है यह अवयव है' इस एक जैसी अनुगत बुद्धिके द्वारा जिसका परिज्ञान होता है वह अवयवत्व नामकी जाति आपके मतसे नित्य है अतएव कार्यरूप तो हो ही नहीं सकती, परन्तु वह अवयवत्व जाति अवयवोंमें रहती अवश्य है। अतः विपक्षभूत अकार्य नित्यमें भी इस लक्षणके पास जानेसे यह व्यभिचारी है। अवयवत्व सामान्य अवयवोंमें रहता तो है परन्तु वह आपके मतसे निरवयव—निरंश है, उसके अवयव नहीं हैं। 'जो अवयवोंसे उत्पन्न हो वह कार्य' यह दूसरी परिभाषा तो साध्यके समान असिद्ध ही है। जिस प्रकार अभी पृथिवी आदिको कार्य सिद्ध करना है उसी तरह इनका परमाणु आदि अवयवोंसे उत्पन्न होना भी तो अभी सिद्ध ही करना है। अभी इसकी सिद्धि नहीं हुई है। तात्पर्य यह कि जिस तरह कार्यत्व अभी विवादमें पड़ा है, असिद्ध है, उसी तरह अवयवोंसे उत्पन्न होना भी अभी विवादकी ही चीज है क्योंकि चाहे कार्य कह लो या अवयवोंसे उत्पन्न होनेवाला, दोनों एक ही बात है। अतः यह परिभाषा साध्यसम अर्थात् साध्यके समान असिद्ध है। 'जो प्रदेशवाला हो, जिसके हिस्से हों वह कार्य' यह तीसरी परिभाषा अकार्य नित्य आकाशमें भी चली जाती है, अतः यह अतिव्याप्त या व्यभिचारिणी ( वि—विपक्षसे भी अभिचार—सम्बन्ध रखना ) है। आप आकाशको समस्त जगत्में व्याप्त रहनेवाला मानते हैं तथा उसे नित्य भी

१. तुलना "यत्तावत् क्षित्यादेर्बुद्धिमद्धेतुकत्वसिद्धये कार्यत्वं साधनमुक्तम्; तत्किं सावयवत्वम्, प्रागसतः स्वकारणसत्तासमवायः, 'कृतम्' इति प्रत्ययविषयत्वम्, विकारित्वं वा स्यात्?"—न्यायकुमु. पृ. १०१। प्रमेयरत्नमा. पृ. ६४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

कान्तिकः, तस्य प्रदेशवत्त्वेऽप्यकार्यत्वात्[1]। प्रसाधयिष्यते चाग्रतोऽस्य प्रदेशवत्त्वम्। चतुर्थकक्षायामपि तेनैवानेकान्तो न चास्य निरवयवत्वं, व्यापित्वविरोधात्परमाणुवत् १।

§ १९. नापि[2] प्रागसतः स्वकारणसत्तासमवायः कार्यत्वं, तस्य नित्यत्वेन तल्लक्षणायोगात्। तल्लक्षणत्वे वा कार्यस्यापि क्षित्यादेस्तद्वन्नित्यत्वानुषङ्गात्, कस्य बुद्धिमद्धेतुकत्वं साध्यते।

§ २०. किं च, [3]योगिनामशेषकर्मक्षये पक्षान्तःपातिन्यप्रवृत्तत्वेन भागासिद्धोऽयं हेतुः, तत्प्रक्षयस्य प्रध्वंसाभावरूपत्वेन सत्तास्वकारणसमवाययोरभावात् २।

---

स्वीकार करते हैं, अतः यह कार्य तो नहीं है; परन्तु यह घटाकाश—घटमें रहनेवाला आकाश है यह मठाकाश—मन्दिरमें रहनेवाला आकाश है, यह बनारसमें रहनेवाला आकाश है' इत्यादि रूपसे आकाशमें भी प्रदेश पाये जाते हैं। जो आकाशका भाग बनारसमें है वही भाग पटनामें तो नहीं है, अतः आकाशके अनेक भाग—अवयव अनुभवसिद्ध हैं ही। इस प्रकार आकाश अवयववाला तो अवश्य है पर इसे कार्य तो आप स्वयं ही नहीं मानते। अतः यह परिभाषा व्यभिचारिणी है। आकाशमें वास्तविक प्रदेशोंकी सत्ता आगे सिद्ध करेंगे। जिसमें 'यह अवयववाला है' यह बुद्धि हो वह चौथी परिभाषा भी अकार्यभूत विजातीय नित्य आकाशके साथ अनुचित सम्बन्ध रखनेके कारण व्यभिचारिणी है। आकाशमें घटाकाश मठाकाश आदि रूपसे सावयव बुद्धि अर्थात् यह अवयववाला है ऐसी बुद्धि तो होती है परन्तु वह कार्य नहीं है। आकाशको निरवयव—अवयवोंसे रहित निरंश मानना तो किसी भी तरह उचित नहीं है, क्योंकि यदि आकाशके अवयव न हों तो वह परमाणुकी तरह एक प्रदेशमें रहनेवाला होगा, समस्त जगत्में व्यापी नहीं हो सकेगा, जिसके अनन्त अवयव हों यह वही अपने भिन्न-भिन्न अवयवोंसे जगत्में व्याप्त हो सकता है। निरवयव पदार्थको तो परमाणुकी तरह जगत्के एक क्षुद्रतम—सबसे छोटे भागमें रहकर अपना गुजारा करना होगा समस्त जगत्में फैलकर नहीं।

§ १९. 'असत् वस्तुमें सत्ताका सम्बन्ध होना तथा उसका अपने कारणोंमें समवाय सम्बन्धसे रहने लगना' कार्यका यह लक्षण भी युक्ति संगत नहीं है; क्योंकि इस लक्षणमें समवाय सम्बन्धकी बात है। समवाय सम्बन्ध एक नित्य सम्बन्ध है वह जहाँ रहता है वहाँ सदा रहता है। इसी तरह इसमें जिस सत्ताके सम्बन्धकी चर्चा की गयी है वह सत्ता भी नित्य है। अतः नित्य-समवाय अनित्य कार्यका लक्षण हो ही नहीं सकता। यदि नित्यसमवायको अनित्यकार्यके लक्षणमें स्थान दिया जायगा, तो समवायकी तरह पृथिवी आदि भी नित्य ही हो जायँगे। इस तरह संसारमें जब कोई कार्य ही नहीं रहेगा तब ईश्वर किसका रचनेवाला होगा?

§ २०. दूसरी बात, योगीजन अपने ध्यानके बलसे कर्मोंका नाश करते हैं, अतः कर्मोंका नाश योगियोंके ध्यानका फल होनेसे कार्य तो अवश्य है, परन्तु इसमें न तो सत्ता ही रहती है और न समवाय ही इसलिए कार्यका यह लक्षण भागासिद्ध—पक्षके कुछ हिस्सोंमें नहीं रहनेवाला—हो जाता है। कर्मोंका नाश प्रध्वंसाभाव रूप होनेसे अभाव नामक पदार्थ है। और सत्ता द्रव्य, गुण और कर्म इन तीन पदार्थोंमें रहती है तथा समवाय द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य और विशेष इन पाँच पदार्थोंमें ही रहनेवाला है अतः अभावमें न तो सत्ता ही रहती है और न समवाय ही। अतः ऐसा संकुचित लक्षण जो पूरे पक्षमें नहीं रहता कार्य साधक नहीं हो सकता।

---

१. –शावयवत्वेऽपि–म. २। २. तुलना—"नापि प्रागसतः स्वकारणसत्तासंबन्धः कार्यत्वम्; तत्संबन्धस्य समवायाख्यस्य नित्यत्वेन कार्यलक्षणत्वायोगात्।" —न्यायकुमु. पृ. १०१। ३. "तदा योगिनामशेषकर्मक्षये पक्षान्तःपातिनि हेतोः कार्यत्वलक्षणस्याप्रवृत्तेर्भागासिद्धत्वम्। न च तत्र सत्तासमवायः स्वकारणसमवायो वा समस्ति, तत्प्रक्षयस्य प्रध्वंसरूपत्वेन सत्तासमवाययोरभावात् सत्ताया द्रव्यगुणक्रियाधारत्वाभ्यनुज्ञानात् समवायस्य च परैर्द्रव्यादिपञ्चपदार्थवृत्तित्वाभ्युपगमात्।"—प्रमेयरत्नमा. सू. २।१२।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २१. कृतमितिप्रत्ययविषयत्वमपि न कार्यत्वं, [1]खननोत्सेचनादिना कृतमाकाशमित्य-कार्येऽप्याकाशे वर्तमानत्वेनानैकान्तिकत्वात् ३ ।

§ २२. विकारित्वस्यापि कार्यत्वे महेश्वरस्यापि कार्यत्वानुषङ्गः, सतो वस्तुनोऽन्यथाभावो हि विकारित्वम् । तच्चेश्वरस्याप्यस्तीत्यस्यापरबुद्धिमद्धेतुकत्वप्रसङ्गादनवस्था स्यात्, अविकारित्वे चास्य कार्यकारित्व[2]मतिदुर्घटमिति ४ । कार्यस्वरूपस्य विचार्यमाणस्यानुपपद्यमानत्वादसिद्धः कार्यत्वादित्ययं हेतुः ।

---

§ २१. "जिसमें 'कृतम्-किया गया' यह बुद्धि उत्पन्न हो वह कार्य" कार्यका यह लक्षण भी अकार्य—नित्य आकाशमें रहनेके कारण अनैकान्तिक ( एक अन्त पक्षपर डटकर नहीं रहनेवाला ) है। क्योंकि—जमीन खोदकर कुआँ बनाते हैं, जब जमीन खोदकर मिट्टी तथा कीचड़ आदि उलीच देते हैं तब गड्ढेके साथ-ही-साथ आकाश भी निकलता चला आता है। उस गढ़ेमें निकले हुए आकाशमें 'कृतम्—किया गया' यह बुद्धि तो होती है परन्तु वह कार्य नहीं है वह तो आपके सिद्धान्तके ही अनुसार नित्य है। अतः इस अनैकान्तिक लक्षणसे आपका पक्ष सिद्ध नहीं हो सकता।

§ २२. कार्यका 'जो विकारी हो, जिसमें परिवर्तन—हेर-फेर होता रहता हो वह कार्य' यह लक्षण भी तर्कसंगत नहीं है; क्योंकि—आपके ईश्वरके जिम्मे सृष्टि, रक्षा तथा संहार ये तीनों ही कार्य हैं, कर्ता-धर्ता-हर्ता सभी वही है। उसीने घट-पट तारे चाँद सूरज नदी पहाड़ सभी विचित्र कार्यों-के उत्पन्न करनेका ठेका ले रखा है। अब विचार कीजिए कि जबतक ईश्वर सृष्टि और रक्षामें लगा रहता है तबतक वह प्रलय तो नहीं करता है। जब वह प्रलय करनेके लिए महाकालरूप धारण करता है तब उसके स्वभावमें कुछ परिवर्तन होता है या नहीं ? बिना भौंह चढ़ाये अपने रचनात्मक स्वभावको बदलकर संहारक स्वभाव धारण किये बिना प्रलय कैसे हो सकता है ? घड़ेको बनानेके समय उसका जो स्वभाव है चाँदको बनाते समय भी उसका यदि वही स्वभाव रहता है उसमें कुछ भी रद्दोबदल नहीं होता तब चाँद भी घड़े जैसा ही पानी भरनेके लायक ही बनेगा उसमें वह शीतलता, वह ठण्डी चमक, वह आह्लादकता नहीं आ पायेगी। काला पत्थर बनाते समय उसका जो स्वभाव है वही स्वभाव बिना किसी हेर-फेरके यदि सूरज बनाते समय भी रहता हो, तब सूरज क्या, वह तारकोलकी तरह काले पत्थरका एक ठीकरा तैयार हो जायेगा। उसमें रोशनी, गरमी तथा खरी चमचमाहट न आ पायेगी। इस तरह अनेक विचित्र कार्योंके एक मात्र रचयिता ईश्वरके स्वभावमें परिवर्तन—रद्दोबदल तो स्वीकार करना ही होगा। अतः आपके इस लक्षणके अनुसार परिवर्तनशील होनेसे तो ईश्वर स्वयं कार्य हो गया, अब इनको भी किसी दूसरे बुद्धिमान्से उत्पन्न होने दीजिए; वे भी इसी तरह कार्य होंगे उन्हें भी कोई तीसरा बनायेगा इस प्रकार अनेक ईश्वरोंको कार्य रूप होते जानेके कारण अनवस्था ( अप्रमाणीक अनन्त पदार्थोंकी कल्पना ) दूषण होता है। विकारका तात्पर्य ही यह है कि—मौजूद वस्तुके स्वभावमें कुछ अन्यथाभाव अर्थात् हेर-फेर हो जाना। स्वभावका हेर-फेर तो ईश्वरमें मानना ही पड़ेगा अन्यथा यह विचित्र जगत् अपने निश्चित रूपमें उत्पन्न ही नहीं हो सकेगा। यदि ईश्वरमें कुछ भी परिवर्तन नहीं होता, वह सदा एकरस रहता है तब उसे सदा एक जैसे ही कार्य करना चाहिए, या तो वह सृष्टि ही सृष्टि करे या प्रलय ही प्रलय। जब कोई अमुक कार्य उत्पन्न नहीं होता तब ईश्वरमें अकर्तृत्व तो मानना ही पड़ेगा और जब वह उत्पन्न होने लगता है तब कर्तृत्व भी मानना ही होता है। बिना यह माने व्यवस्था बिगड़ती है। अतः ईश्वर जबतक अपने अकर्तृत्व स्वभाव-

---

१. "तत्रापि खननोत्सेचनात् कृतमिति गृहीतसंकेतस्य कृतबुद्धिसंभवात् ।" —प्रमेयरत्नमा. सू. २।१२ ।

२. –त्वमिति दुर्घ–म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

**§ २३.** किं च, कादाचित्कं वस्तु लोके कार्यत्वेन प्रसिद्धम्। जगतस्तु महेश्वरवत्सदा सत्त्वात्कथं कार्यत्वम्। तदन्तर्गततरुणतृणादीनां कार्यत्वात्तस्यापि कार्यत्वे महेश्वरान्तर्गतानां बुद्ध्यादीनां परमाण्वाद्यन्तर्गतानां पाकजरूपादीनां च कार्यत्वात्, महेश्वरादेरपि कार्यत्वानुषङ्गः। तथा चास्याप्यपरबुद्धिमद्धेतुकत्वकल्पनायामनवस्थापसिद्धान्तश्चानुषज्यते[1]।

**§ २४.** अस्तु[2] वा यथा कथंचिज्जगतः कार्यत्वं, तथापि कार्यत्वमात्रमिह[3] हेतुत्वेन विवक्षितं,

को छोड़कर कर्तृत्वको धारण नहीं करेगा, अकर्तासे कर्ता नहीं बनेगा, अपनेमें अकर्तृत्वका त्याग कर कर्तृत्व रूपसे परिवर्तन नहीं करेगा तबतक वह अन्य कार्योंका उत्पादक नहीं हो सकेगा। तात्पर्य यह कि उसे जगत्कर्ता बननेके लिए अपनी अकर्तृता छोड़नी ही होगी। और जब ईश्वर ही परिवर्तनशील होनेसे कार्य हो गया तब उसका बनानेवाला दूसरा कोई अन्य होगा, दूसरेको बनानेवाला तीसरा तथा तीसरेको चौथा इस तरह अनवस्था दूषण स्पष्ट ही है। इस तरह ज्यों-ज्यों कार्यके स्वरूपका विचार करते हैं त्यों-त्यों वह सड़ी धोतीकी तरह चिथड़ा बनता जाता है। वह विचार की मारको नहीं सह सकता अतः यह कार्यत्व हेतु असिद्ध है।

§ २३. संसारमें कार्य तो वही कहा जाता है जो कभी उत्पन्न हुआ हो। परन्तु यह जगत् तो ईश्वरकी ही तरह अनादि ( जिसकी शुरूआत नहीं, जो कभी पैदा ही नहीं हुआ ) माना जाता है, वह ईश्वरकी ही तरह सदा रहता आया है तथा रहेगा तब इसे कार्य कैसे कह सकते हैं ? तथा ईश्वरको इसका बनानेवाला भी कैसे कहा जाय ?

**ईश्वरवादी**—यद्यपि साधारणरूपसे परम्परा-प्रवाहकी दृष्टिसे यह समूचाका समूचा जगत् अनादि कहा जाता है और यह पूराका पूरा ब्रह्माण्ड है भी अनादि, परन्तु इस जगत्के भीतर रहनेवाले वृक्ष तिनके घट पट पहाड़ आदिका विशेष रूपसे विचार करने पर तो ये सब सादि तथा कार्य रूप ही हैं। आप जगत्का विशेष स्वरूप देखिए एक उत्पन्न होता है तो एक मरता है। एक अंकुर निकल रहा है तो दूसरा कुम्हला रहा है, आज जो जवान है वह धीरे-धीरे बूढ़ा होता जा रहा है। इस तरह विशेष दृष्टिसे यह प्रवाही जगत् कार्य भी कहा जाता है। आखिर इन सब अनगिनती कार्योंके एक समुदायको छोड़कर जगत् और है ही क्या ? इसलिए जगत् कार्य भी है और ईश्वर उसका सिरजनहार है।

**जैन**—'समूचा जगत् यद्यपि प्रवाहकी अपेक्षा अनादि है फिर भी तदन्तर्गत वस्तुएँ नित्य नये-नये रूप धारण करती हैं अतः उनकी दृष्टिसे वह सादि है तथा कार्य है, इस युक्तिसे तो स्वयं महेश्वर तथा परमाणु आदि नित्य पदार्थ भी कार्य रूप ही सिद्ध होते हैं। हम कह सकते हैं कि 'यद्यपि महेश्वर उत्पन्न नहीं होता अनादि है परन्तु उसमें रहनेवाले बुद्धि, इच्छा, प्रयत्न आदि गुण तो सदा उत्पन्न होते रहते हैं तथा विनष्ट होते रहते हैं। इसी तरह यद्यपि परमाणु उत्पन्न नहीं होता वह अनादि है फिर भी अग्निके संयोगसे इसके श्यामरूपका लाल रूपमें परिवर्तन होता ही है। अतः महेश्वर भी जब कार्य हो गया तब उसको बनानेके लिए किसी दूसरे ईश्वरको तथा दूसरेको बनानेके लिए तीसरे ईश्वरकी अपेक्षा करनेसे अनवस्था दूषण होता है। तथा आपके शास्त्रोंमें परमाणु तथा महेश्वरको नित्यद्रव्य माना है, पर जब ये आपकी ही युक्तिसे कार्य सिद्ध हो जाते हैं तब सिद्धान्त विरुद्ध कथन होनेसे अपसिद्धान्त-सिद्धान्त विरोध—नामका दोष भी होता है।

§ २४. अथवा, जिस किसी भी तरह जगत्को कार्य मान भी लिया जाय, पर आप साधारण

---

१. -तुककल्प-म. १, प. १, २, क.। -तुकल्प-म. २। २. "अस्तु वा यथाकथंचिज्जगतः कार्यत्वम्; तथापि किं कार्यमात्रमत्र हेतुत्वेन विवक्षितम्, तद्विशेषो वा।" —न्यायकुमु. पृ. १०२। ३. मात्रमत्र हेतु- म. १, प. १। -मात्रहेतु-म. २, प. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तद्विशेषो वा । यद्याद्यः, तर्हि न ततो बुद्धिमत्कर्तृविशेषसिद्धिः[1], तेन समं व्याप्त्यसिद्धेः, किं तु कर्तृसामान्यस्य, तथा च हेतोरकिंचित्करत्वं साध्यविरुद्धसाधनाद्विरुद्धत्वं वा[2][3]। ततः कार्यत्वं कृतबुद्ध्युत्पादकम्, बुद्धिमत्कर्तुर्गमकं न सर्वम्। सारूप्यमात्रेण च गमकत्वे वाष्पादेरप्यग्निं प्रति गमकत्वप्रसङ्गः, महेश्वरं प्रत्यात्मत्वादेः सादृश्यात्संसारित्वकिंचिज्ज्ञत्वाखिलजगदकर्तृत्वा[4]-नुमापकानुषङ्गः, तुल्याक्षेपसमाधानत्वात्। ततो वाष्पधूमयोः केनचिदंशेन साम्येऽपि तथा कुतश्चिद्विशेषाद्धूमोऽग्निं गमयति न वाष्पादिः, तथा क्षित्यादीतरकार्यत्वयोरपि[5] कश्चिद्-विशेषोऽभ्युपगन्तव्यः।

कार्यत्व रूप हेतुसे जगत्को ईश्वर रचित सिद्ध करना चाहते हैं या किसी खास प्रकारके कार्यत्व-से ? साधारण कार्यत्व–बनावटसे जगत्को ईश्वर रचित कहना ईश्वरकी हँसी करना है। साधारण कार्यत्वकी तो साधारण कर्ता–जिस किसी भी अनिश्चित कर्तासे व्याप्ति है न कि ईश्वर-जैसे सर्वज्ञ-त्वादि गुणयुक्तविशेष कर्तासे। इस तरह जिस किसीके कर्ता सिद्ध होनेसे तो आपका प्रयोजन सिद्ध नहीं हो सकेगा। आपको तो अपने सर्वज्ञ अशरीरी ईश्वरको कर्ता सिद्ध करना है। सामान्य कार्यत्व हेतुने आपके विशेषकर्ताके विरुद्ध सामान्यकर्ताको सिद्ध किया है अतः यह हेतु इष्टसे उलटा सिद्ध करनेके कारण विरुद्ध है। कार्य किसी न किसी कर्तासे उत्पन्न होते हैं, यह तो मोटी तथा सर्वसम्मत बात है अतः आपका सामान्य कार्यत्व हेतु इससे अधिक कुछ भी सिद्ध न कर सकनेके कारण अकिं-चित्कर भी हो जाता है। कार्य जिन कारणोंसे उत्पन्न होते हैं वे ही कारण उनके कर्ता हैं। उन कार्योंको भोगनेवाले प्राणी भी अपने कर्मोंके द्वारा उनके कर्ता हो सकते हैं। इसलिए जो कार्य 'कृतबुद्धि—ईश्वरने इनको बनाया' इस कृतबुद्धिको उत्पन्न करते हैं वे ही कार्य ईश्वरको अपना कर्ता सिद्ध कर सकते हैं सभी कार्य नहीं। यदि 'कार्य कार्य सब एक हैं, कार्य कार्य सब बराबर हैं' इस बाईस पसेरीके भाव सभी कार्योंको तौलोगे और सामान्य कार्यत्व हेतुसे भी विशेष ईश्वरको कर्ता सिद्ध करनेका असफल प्रयत्न करोगे, तब कोई मूर्ख धुँआ और भाफमें भी धुँधलेपनकी समानता देखकर उन्हें एक मानकर भाफसे भी अग्निकी सिद्धि करने लगेगा। भाफ और धुँआमें धुँधलेपनकी दृष्टिसे तो समानता है ही। इसी तरह 'आत्मा आत्मा सब बराबर' इस साधारण नियमसे ईश्वर तथा हमारी आत्मामें भी समानता है अतः आत्मत्व हेतुके द्वारा ईश्वरको भी हमारी ही तरह संसारी, असर्वज्ञ तथा संसारका अकर्ता सिद्ध हो जाना चाहिए। जो प्रश्न तथा उत्तर आप अपने कार्यत्व सामान्य हेतुके समर्थनमें दोगे वे ही प्रश्नोत्तर यहाँ भी किये जा सकते हैं। अतः जिस प्रकार भाफ और धुँआमें धुँधलेपनकी दृष्टिसे थोड़ी-बहुत समानता होनेपर भी अपने विशेष धर्मोंके कारण धूम ही अग्निका अनुमापक होता है भाफ नहीं, अथवा जिस प्रकार आत्मत्वकी दृष्टिसे ईश्वर तथा हम लोगोंमें समानता होनेपर भी हममें ही रहनेवाला ,कर्मयुक्त आत्मत्व ही संसारित्व या असर्वज्ञता सिद्ध करता है सामान्य आत्मत्व नहीं; ठीक इसी तरह पृथिवी आदि कार्य तथा घड़े आदि कार्योंमें यद्यपि कार्यत्व रूप स्थूल दृष्टिसे समानता है फिर भी उसमें कोई ऐसी विशेषता अवश्य ही माननी पड़ेगी जिससे वह विशेषकर्ताका अनुमान करा सके। अतः सामान्यकार्यत्व हेतु ईश्वरको जगत्कर्ता सिद्ध नहीं कर सकता।

१. तर्हि न बुद्धिमत्कर्तृविशेषबुद्धिः–भ. २। २. –साधनाद्विरुद्धं वा– प. १, २। –साधकत्वा-द्विरुद्धं वा– भ. २। ३. वा किं च तत्कार्यत्वम्–भ. १। ४. –त्वानुषङ्गः– भ. २। ५. –कार्यतयो–भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २५. अथ द्वितीयः, तर्हि हेतोरसिद्धत्वं कार्यविशेषस्याभावात्, भावे वा जीर्णकूपप्रासादादिवदक्रियादर्शिनोऽपि कृतबुद्ध्युत्पादकत्वप्रसङ्गः। समारोपान्नेति चेत्। सोऽप्युभयत्राविशेषतः किं न स्यात् उभयत्र कर्तुरतीन्द्रियत्वाविशेषात्। अथ प्रामाणिकस्यास्त्येवात्र कृतबुद्धिः। ननु कथं तस्य तत्र कृतत्वावगमोऽनेनानुमानान्तरेण वा। आद्येऽन्योन्याश्रयः। तथाहि—सिद्धविशेषणाद्धेतोरस्योत्थानं, तदुत्थाने च हेतोर्विशेषणसिद्धिरिति। द्वितीयपक्षेऽनुमानान्तरस्यापि सविशेषणहेतोरेवोत्थानम्, तत्राप्यनुमानान्तरात्तत्सिद्धावनवस्था। तन्न कृतबुद्ध्युत्पादकत्वरूपविशेषणसिद्धिः। तथा च विशेषणासिद्धत्वं हेतोः।

§ २६. यदुच्यते—'खातप्रतिपूरितभूमिदर्शनेन कृतकानामात्मनि कृतबुद्ध्युत्पादकत्वनियमाभावः' इति तदप्यसत्, तत्राकृत्रिमभूभागादिसारूप्यस्य तदनुत्पादकस्य सद्भावात्तदनुत्पादस्योपपत्तेः।

---

§ २५. यदि किसी विशेष प्रकारके कार्यत्वसे ईश्वरको कर्ता सिद्ध करना चाहते हो; तो यह विशेष कार्यत्व असिद्ध है। क्योंकि जगत्‌में हम सभी कार्योंको प्रायः समान ही पाते हैं। जैसे घट-पटादि कार्य वैसे ही पृथिवी-पहाड़ आदि। यदि पृथिवी आदि कार्योंमें कुछ खास विशेषता हो तब जिन लोगोंने पृथिवीको बनते हुए नहीं देखा है उन लोगोंको भी 'कृतम्—यह ईश्वरने बनाया है' यह बुद्धि होनी चाहिए। जैसे पुराने कुएँ तथा पुराने राजप्रासादोंके खण्डहर आदिको देखकर हम लोगोंको, जिन्होंने उन्हें बनते हुए नहीं देखा था 'कृत—इसके कारीगर बड़े कुशल थे, ये कितने अच्छे बनाये हैं' इस प्रकारकी कृतबुद्धि होती है उसी तरह पृथिवी आदिको देखकर भी 'ईश्वरने क्या अच्छी पृथिवी बनायी' यह कृत बुद्धि होनी चाहिए। इस 'ईश्वरकृत' बुद्धिके द्वारा ही हम ईश्वरके कर्ता होनेका अनुमान कर सकते हैं। पर दुःख तो यह है कि पृथिवी आदिमें 'ये ईश्वर कृत हैं' यह बुद्धि ही नहीं होती।

**ईश्वरवादी**—बात यह है कि आप लोगोंने पृथिवी आदि को बनते हुए तो देखा नहीं है अतः यह सम्भावना उचित ही है कि आपको पृथिवी आदिमें कृतबुद्धि उत्पन्न नहीं। इसके सिवाय कुछ मिथ्यावासनाएँ भी पृथिवी आदिमें कृतबुद्धि नहीं होने देतीं।

**जैन**—पुराने कुँआ तथा पुराने महलोंको भी तो बनते हुए हम लोगोंने नहीं देखा है फिर भी जैसे उनमें कृतबुद्धि हो जाती है वैसे पृथिवी आदिमें क्यों नहीं होती? यही तो हम पूछ रहे हैं। कर्ता तो दोनोंका इस समय अतीन्द्रिय है—अर्थात् इन्द्रियोंसे दिखने लायक नहीं है। मिथ्यावासनाका तो यह निर्णय नहीं हो सकता कि—'हम लोगोंको मिथ्यावासनाके कारण क्षित्यादिमें कृतबुद्धि नहीं होती या आप लोगोंको ही मिथ्यावासनाके कारण कृतबुद्धि हो रही है?

**ईश्वरवादी**—जो प्रामाणिक हैं—समझदार श्रद्धालु हैं उन्हें तो पृथिवी, जल, वनस्पति आदिको देखकर बराबर कृतबुद्धि—इन्हें ईश्वरने बनाया है—होती ही है। आप लोगोंकी न जाने कैसी समझ है?

**जैन**—कौन प्रामाणिक है कौन अप्रामाणिक इसकी चर्चा तो छोड़ दीजिए। आप तो पहले यह बताइए कि—'पृथिवी आदि ईश्वरकृत हैं' यह किस प्रमाणसे जानेंगे?—इसी अनुमानसे या किसी दूसरे अनुमानसे? यदि इसी कार्यत्वहेतुसे होनेवाले अनुमानके द्वारा पृथिवी आदिको ईश्वरकृत माना जाय, तो अन्योन्याश्रय दोष होता है जब कार्यत्वहेतुका कृतबुद्ध्युत्पादकत्वरूप

---

१. तदप्युक्तम्—म. २। २. "तत्र अकृत्रिमभूभागादिसंस्थानसारूप्यस्य कृतबुद्धेरनुत्पादकस्य सद्भावतः तदनुत्पादस्योपपत्तेः।""सिद्धयतु वा, तथाप्यसौ विरुद्धः।" —न्यायकुमु. पृ. १०३। ३. —दस्योप— आ., क.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

न च क्षित्यादावप्यकृत्रिमसंस्थानसारूप्यमस्ति, येनाकृत्रिमत्वबुद्धिरुत्पद्यते तस्यैवानभ्युपगमात्, अभ्युपगमे चापसिद्धान्तप्रसक्तिः स्यादिति । कृतबुद्ध्युत्पादकत्वरूपविशेषणासिद्धेर्विशेषणासिद्धत्वं हेतोः ।

§ २७. सिध्यतु वा, तथाप्यसौ विरुद्धः, घटादाविव शरीरादिविशिष्टस्यैव बुद्धिमत्कर्तुरत्र प्रसाधनात्[1] ।

§ २८. नन्वेवं दृष्टान्तदार्ष्टान्तिकसाम्यान्वेषणे[2] सर्वत्र हेतूनामनुपपत्तिरिति चेत् । न । धूमाद्यनुमाने महानसेतरसाधारणस्याग्नेः प्रतिपत्तेः । अत्राप्येवं[3] बुद्धिमत्सामान्यप्रसिद्धेर्न विरुद्धत्वमित्यप्ययुक्तं, दृश्यविशेषाधारस्यैव तत्सामान्यस्य कार्यत्वहेतोः प्रसिद्धेर्नादृश्यविशेषाधारस्य, तस्य स्वप्नेऽप्यप्रतीतेः, खरविषाणाधारतत्सामान्यवत् । ततो यादृशात्कारणाद्यादृशं कार्यमुपलब्धं

---

विशेषण सिद्ध हो जाय तब उस सिद्धविशेषण हेतुसे प्रकृत अनुमान हो, और जब प्रकृत अनुमान हो जाय तब उससे कार्यत्वहेतुके कृतबुद्ध्युत्पादकत्वरूप विशेषण की सिद्धि हो। दूसरे पक्षमें यदि अनुमानान्तरसे कृतबुद्ध्युत्पादकत्वरूप विशेषणकी सिद्धि मानी जाती है तो उस अनुमानान्तरका उत्थान भी सविशेषण हेतुसे ही मानना चाहिए। अब इस अनुमानान्तरके हेतुके विशेषणको किसी तृतीय अनुमानसे सिद्ध करना होगा तथा तृतीय अनुमानके हेतुके विशेषणको चौथे अनुमानसे, इस तरह उत्तरोत्तर अनुमानोंकी कल्पनासे अनवस्था दोष आता है। अतः कार्यत्व हेतुके कृतबुद्ध्युत्पादकत्व रूप विशेषणके सिद्ध न हो सकनेके कारण कार्यत्व हेतु विशेषणासिद्ध हो जाता है।

§ २६. **ईश्वरवादी**—हम पहले ही बता चुके हैं कि—जिस जमीन को खोदकर जैसाका तैसा भर दिया है उसमें किसीको भी कृतबुद्धि नहीं होती अतः यह कोई नियम नहीं है कि 'जो कार्य हों वे कृतबुद्धि उत्पन्न करें ही।'

**जैन**—आपका कहना युक्त नहीं है, क्योंकि—जिस जमीनको खोदकर जैसाका तैसा भर दिया वह अनखोदी जमीनके ही समान हो जाती है अतः वहां कृतबुद्धि नहीं भी हो, परन्तु पृथिवी आदिमें किस अकृत्रिम वस्तुकी समानता है जिसके कारण इनमें कृतबुद्धि नहीं हो पाती और अकृत्रिम बुद्धि ही इनमें सदा होती है? कोई भी अकृत्रिम पृथिवी आदि तो आपने मानी ही नहीं है यदि पृथिवी आदि किसी नहीं रची गयी अकृत्रिम वस्तुकी समानता रखती है तो उनमें कार्यत्व हेतु असिद्ध ही हो जाता है। पृथिवी आदिको अकृत्रिम माननेपर तो आपके 'ईश्वर कृत' रूप सिद्धान्तका भी विरोध होता है। इस तरह 'कृतबुद्धिको उत्पन्न करना' इस विशेषणके असिद्ध होनेसे हेतु विशेषणासिद्ध हो जाता है।

§ २७. अथवा यह मान भी लें कि पृथिवी आदिमें 'ये ईश्वरने बनाये हैं' यह कृतबुद्धि होती है फिर भी यह कार्यत्व हेतु विरुद्ध है, क्योंकि इससे घड़े आदिमें जैसा शरीरी अल्प बुद्धिवाला कर्ता देखा जाता है वैसा ही शरीरी और असर्वज्ञ ही कर्ता सिद्ध होगा। किन्तु आपको तो सर्वज्ञ और अशरीरी कर्ता इष्ट है और सिद्ध होता है उससे बिलकुल उलटा शरीरी और असर्वज्ञ, अतः इष्ट विरुद्ध सिद्ध करनेके कारण यह हेतु विरुद्ध है।

§ २८. **ईश्वरवादी**—आप तो इस तरह कुतर्क करके बालकी खाल खींच रहे हैं। दृष्टान्त तथा दार्ष्टान्तिक—जिसकी सिद्धिके लिए दृष्टान्त दिया जा रहा है—में पूर्णरूपसे समानता तो कहीं भी नहीं देखी जाती। 'चन्द्रमाके समान मुँह है' यहाँ क्या चन्द्रमाके, आकाशमें रहना, रात्रिमें प्रकाश करना आदि सभी धर्म मुखमें देखे जाते हैं। दृष्टान्त तो किसी खास धर्मकी मुख्यतासे दिया जाता है। पर्वतमें अग्नि सिद्ध करनेके लिए दिये गये जो रसोईघरकी अग्निका दृष्टान्त दिया जाता है उसके भी सभी धर्म पर्वतकी अग्निमें कहाँ पाये जाते हैं। दृष्टान्त और दार्ष्टान्तिक में यदि इस

---

१. प्रसाधनेन नन्वेवं–भ. २ । २. –सामान्यान्वे– भ. २ । ३. नन्वत्रा–भ. २ ।



Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

तादृशादेव तादृशमनुमातव्यम्, यथा यावद्धर्मात्मकाद्वह्नेर्यावद्धर्मात्मकस्य धूमस्योत्पत्तिः सुदृढ-प्रमाणात्प्रतिपन्ना तादृशादेव धूमात्तादृशस्यैवाग्नेरनुमानमिति।

§ २९. एतेन 'साध्यसाधनयोर्विशेषेण व्याप्तौ[1] गृह्यमाणायां सर्वानुमानोच्छेदप्रसक्तिः' इत्याद्यपास्तं द्रष्टव्यमिति।

§ ३०. तथाकृष्टप्रभवैस्तरुतृणादिभिर्व्यभिचार्ययं[2] हेतुः। द्विविधानि कार्याण्युपलभ्यन्ते, कानिचिद्बुद्धिमत्पूर्वकाणि यथा घटादीनि, कानिचित्तु तद्विपरीतानि यथाकृष्टप्रभवतृणादीनि[3]।

---

प्रकार पूर्ण समानता मिलानेका आग्रह किया जाय तो सभी अनुमानोंका उच्छेद हो जायेगा। हम कह सकते हैं कि—'जैसी लकड़ीकी अग्नि रसोईघरमें है वैसी ही अग्नि पर्वतमें सिद्ध होनी चाहिए परन्तु पर्वतमें तो तिनके-पत्ते आदिकी अग्नि है अतः हेतु विरुद्ध है।'

**जैन**—पर्वतमें अग्निका अनुमान करते समय तो पर्वतकी अग्नि तथा रसोईघरकी अग्नि दोनों विशेष अग्नियोंमें रहनेवाला एक अग्नित्व नामका सामान्यधर्म पाया जाता है अतः इस सामान्य अग्निका अनुमान करना युक्त है परन्तु घटादिके शरीरी और असर्वज्ञकर्ता तथा पृथिवी आदिके अशरीरी और सर्वज्ञकर्तामें पाया जानेवाला कोई सामान्य कर्तृत्व धर्म प्रसिद्ध नहीं है जिससे सामान्य कर्ताका अनुमान किया जा सके। क्योंकि आज तक किसीको भी सर्वज्ञ और अशरीरी कर्ता विशेषका अनुभव ही नहीं हुआ है। यहाँ तो पर्वतकी अग्नि तथा रसोईघरकी अग्नि दोनों ही अग्नियाँ दृश्य हैं अतः उनमें रहनेवाला अग्नित्व नामक सामान्यधर्म प्रसिद्ध हो सकता है परन्तु कुम्हार आदि शरीरी कर्ताके दृश्य होनेपर भी ईश्वरनामके अशरीरी और सर्वज्ञ कर्ताका तो स्वप्नमें भी अनुभव नहीं होता जिससे दोनोंमें रहनेवाले सामान्य कर्तृत्वकी कल्पना की जा सके जैसे गधेका सींग अप्रसिद्ध है, अतः उसमें रहनेवाले खरविषाणत्वरूप सामान्यधर्मकी कल्पना नहीं की जा सकती है उसी तरह सर्वज्ञ और अशरीरी कर्ता भी अप्रसिद्ध ही है अतः उसमें रहनेवाले किसी भी सामान्य कर्तृत्वकी कल्पना नितान्त असम्भव है। अतः जैसे कारणसे जैसा कार्य देखा जाता है उससे वैसे ही कार्यका अनुमान करना प्रामाणिक—समझदारोंका कर्तव्य है न कि देखा तो जाता है शरीरी कर्ता और सिद्ध किया जाय अत्यन्त विलक्षण अशरीरी और सर्वज्ञ कर्ता। इसी तरह जितने और जैसे धर्मवाली अग्निसे जितने और जैसे धर्मवाले धूमकी उत्पत्ति निर्बाध प्रमाणों-द्वारा प्रसिद्ध हो उतने और वैसे धर्मवाले धूमसे वैसी हो अग्निका अनुमान करना परीक्षकों-को उचित है विलक्षणका नहीं। अतः दृष्टान्तके अनुसार शरीरी और असर्वज्ञ कर्ताके सिद्ध होनेके कारण कार्यत्व हेतु विरुद्ध है।

§ २९. अतः आपका यह कथन भी उचित नहीं है कि—'साध्य और साधनमें विशेष रूपसे व्याप्ति ग्रहण करनेपर तो समस्त अनुमानोंका उच्छेद हो जायेगा' क्योंकि—हमने तो सीधा और सहज नियम बना दिया है कि—'जिससे जैसा कार्य देखा जाय उससे वैसे पदार्थका अनुमान होता है' इस नियममें कोई भी दूषण नहीं है।

§ ३०. बिना बोये हुए अपने आप उगनेवाले तृण, जंगली वृक्ष, पहाड़ी पौधे आदि अवयव-वाले होनेसे कार्य तो अवश्य हैं परन्तु उन्हें किसी बुद्धिमान्‌ने नहीं बनाया है, अतः कार्यत्वहेतु अनै-कान्तिक भी है। संसारमें दो प्रकारके कार्य होते हैं—कुछ तो बुद्धिमानोंके द्वारा बनाये जाते हैं जैसे कि घटादिक। कुछ ऐसे भी हैं जिन्हें किसी बुद्धिमान्‌ने उत्पन्न नहीं किया है किन्तु वे अपने आप प्राकृतिक रूपसे ही उत्पन्न होते तथा विनष्ट होते रहते हैं, जैसे कि बिना जोते-बोये उगनेवाले जंगली घास-पौधे तथा पहाड़ी वृक्ष आदि। इन जंगली वृक्ष आदिको भी पक्षमें शामिल करना

---

१. व्याप्तौ सकलानुमानोच्छेदप्रसक्तिरित्यपा–म. २। २. "अकृष्टप्रभवैस्तरुतृणादिभिर्व्यभिचारी चायं हेतुः।" —न्यायकुमु. पृ. १०४। ३. –भवाङ्कुरादीनि–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तेषां पक्षीकरणादव्यभिचारे, स श्यामस्तत्पुत्रत्वादितरतत्पुत्रवदित्यादेरपि गमकत्वप्रसङ्गान्न कश्चिद्धेतुर्व्यभिचारी स्यात्, व्यभिचारविषयस्य सर्वत्रापि पक्षीकर्तुं शक्यत्वात् ।

§ ३१. ईश्वरबुद्ध्यादिभिश्च व्यभिचारः, तेषां कार्यत्वे सत्यपि समवायिकारणादीश्वराद् विभिन्नबुद्धिमत्पूर्वकत्वाभावात् । तदभ्युपगमे चानवस्था ।

§ ३२. तथा कालात्ययापदिष्टश्चायं अकृष्टप्रभवाङ्कुरादौ [2]कर्त्रभावस्याध्यक्षेणाध्यवसायात् । अग्नेरनुष्णत्वे साध्ये द्रव्यत्ववत् । ननु तत्राप्यदृश्य ईश्वर एव कर्तेति चेत्, तन्न । यतस्तत्र तत्सद्भावो-ऽस्मादेवान्यतो वा प्रमाणात्सिध्येत् । प्रथमपक्षे चक्रकम् । अतो हि तत्सद्भावे सिद्धेऽस्यादृश्यत्वेना-नुपलम्भसिद्धिः, तत्सिद्धौ च कालात्ययापदिष्टत्वाभावः, ततश्चास्मात्तत्सद्भावसिद्धिरिति । द्वितीय-

अर्थात् इन्हें भी ईश्वर रचित ही कहना उचित नहीं है; क्योंकि जिस वस्तुसे हेतुका व्यभिचार बताया गया हो यदि उसी वस्तुको पक्षमें शामिल करनेका रास्ता निकल जाय, तब कोई भी हेतु व्यभिचारी नहीं हो सकेगा । जहाँ भी किसीने किसी हेतुका व्यभिचार दिखाया, बस तुरन्त ही उसे पक्षमें शामिल करके व्यभिचार वारण करना बच्चोंका खेल-सा हो जायेगा । और 'गर्भमें रहनेवाला मैत्रका लड़का साँवला है क्योंकि वह मैत्रका लड़का है जैसे मैत्रके वहीं मौजूद चार साँवले लड़के' ऐसे अनुमान भी गमक हो जायेंगे क्योंकि सर्वत्र व्यभिचारके विषयको पक्षमें शामिल करके अपने हेतुको सच्चा बताया जा सकता है । अतः जिस पदार्थसे व्यभिचार दिया जाता है उसे पक्षमें शामिल करनेकी परिपाटी किसी भी तरह उचित नहीं है ।

§ ३१, ईश्वरकी बुद्धि तथा उसके प्रयत्न आदि गुणोंसे भी कार्यत्व हेतु व्यभिचारी है । ये सब बुद्धि आदि गुण आत्माके विशेष गुण होनेसे अनित्य—कार्य तो हैं परन्तु इनकी उत्पत्तिमें स्वयं ईश्वर रूप उपादानको छोड़कर अन्य कोई बुद्धिमान् ईश्वर निमित्तकारण नहीं होता । यदि इस ईश्वरकी बुद्धि आदिकी उत्पत्तिमें दूसरा ईश्वर कारण हो तथा उसकी बुद्धि पैदा करने को तीसरा ईश्वर कारण माना जाय तो अनवस्था दूषण होता है । वही ईश्वर तो अपनी बुद्धि आदिकी उत्पत्तिमें समवायिकारण होता है निमित्त कारण नहीं । पर प्रकृतमें तो बुद्धिमन्निमित्तत्व रूप कर्तृत्व ही विवक्षित है ।

§ ३२. कार्यत्व हेतु प्रत्यक्षसे बाधित पक्षमें प्रवृत्ति करनेके कारण कालात्ययापदिष्ट—बाधित भी है । बिना जोते-बोये उगनेवाले वनके घास-पौधे आदिमें किसी भी बुद्धिमान् कर्ताका प्रत्यक्ष नहीं होता बल्कि प्रत्यक्षसे तो वहाँ कर्ताका अभाव ही निश्चित होता है । जिस प्रकार अग्निको ठण्डा सिद्ध करनेके लिए दिया जानेवाला द्रव्यत्व हेतु अग्निको गरम जाननेवाले प्रत्यक्षसे बाधित पक्षमें प्रयुक्त होनेके कारण बाधित है उसी तरह कार्यत्व हेतु भी जंगली पौधों आदिमें कर्ताके अभावको ग्रहण करनेवाले प्रत्यक्षसे बाधित पक्षमें प्रयुक्त होनेके कारण बाधित है । जंगली पौधों आदिमें कर्ताकी अदृश्य होनेके कारण अनुपलब्धि मानना तो बिलकुल कपोलकल्पना ही है, क्योंकि वहाँ अदृश्य कर्ताका सद्भाव करना ही कठिन है । आप बताइए कि—जंगली पौधोंमें अदृश्य कर्ता इसी अनुमानसे सिद्ध होता है या अन्य किसी दूसरे प्रमाणसे ? यदि इसी कार्यत्व हेतुवाले अनुमान-से कर्ताकी सिद्धिका प्रयत्न करोगे, तो चक्रक दूषण होगा । जहाँ तीन या तीनसे अधिक पदार्थोंकी सिद्धि एक दूसरेके आधीन हो जाती है वहाँ चक्रक दूषण होता है । जब कार्यत्व हेतुसे कर्ताका सद्भाव सिद्ध तो तब बिना जोते-बोये अपने आप ही उगनेवाले जंगली वृक्षोंमें अदृश्य होनेसे कर्ताकी अनुपलब्धि मानी जाय, और जब यह निश्चय हो जाय कि—'जंगली पौधोंमें कर्ताकी अनु-पलब्धि अदृश्य होनेके कारण है कर्ताका अभाव होनेसे नहीं' तब कार्यत्व हेतुमें अबाधित विषयता

१. -त्र पक्षो-म. २ । २. कर्तुरभाव-म. २ ।

Jain Education International          For Private & Personal Use Only          www.jainelibrary.org

पक्षोऽप्ययुक्तः; तत्सद्भावावेदकस्य प्रमाणान्तरस्यैवाभावात् ।

§ ३३. अस्तु[1] वा तत्र तत्सद्भावः, तथाप्यस्यादृष्टत्वे शरीराभावः कारणं, विद्यादिप्रभावः, जातिविशेषो वा। प्रथमपक्षे कर्तृत्वानुपपत्तिः अशरीरत्वात्[2], मुक्तात्मवत्। ननु शरीराभावेऽपि ज्ञानेच्छाप्रयत्नाश्रयत्वेन[3] स्वशरीरकरणे कर्तृत्वमुपपद्यत इत्यप्यसमीक्षिताभिधानं, शरीरसंबन्धेनैव तत्प्रेरणोपपत्तेः, शरीराभावे मुक्तात्मवत्तदसंभवात्। शरीराभावे च ज्ञानाद्याश्रयत्वमप्यसंभाव्यं, तदुत्पत्तावस्य निमित्तकारणत्वात्, अन्यथा मुक्तात्मनोऽपि तदुत्पत्तिप्रसक्तेः। विद्यादिप्रभावस्य चादृश्यत्वहेतुत्वे कदाचिदसौ दृश्येत। न खलु विद्याभृतां शाश्वतिकमदृश्यत्वं[4] दृश्यते, पिशा-

आवे, तथा जब कार्यत्व हेतु अबाधित होनेसे कालात्ययापदिष्ट दोषसे शून्य हो जाय तब वह जंगली पौधोंमें कर्ताका सद्भाव सिद्ध कर सके। इस प्रकार चक्रक दूषण आता है। उन जंगली तृणों में कर्ताका सद्भाव सिद्ध करनेवाला अन्य कोई प्रमाण तो दिखाई नहीं देता।

§ ३३. अथवा किसी तरह यह मान भी लिया जाय कि 'उन जंगली वृक्ष तथा लताओंमें कर्ता है' फिर भी आप यह बताइए कि वह हम लोगोंको दिखाई क्यों नहीं देता ? कितनी लुकी-छिपी वस्तु हो कभी न कभी उसका दर्शन हो ही जाता है। क्या वह अशरीरी है इसलिए नहीं दिखाई देता अथवा विद्यामन्त्रादिसे अपनेको छिपाकर रखता है किंवा वह ऐसी ही किसी अदृश्य जातिका है ? यदि अदृश्यतामें उसका अशरीरी होना कारण है; तब वह अशरीरी ईश्वर कर्ता भी नहीं हो सकता। जिस प्रकार ईश्वरके सिवाय अन्य मुक्तजीव अशरीरी हैं और इसीलिए वे कर्ता नहीं हैं उसी तरह शरीररहित ईश्वर भी कर्ता नहीं हो सकेगा।

**ईश्वरवादी**—शरीरका कर्तृत्वमें कोई उपयोग नहीं है। कर्ता बननेके लिए मात्र ज्ञान, इच्छा और प्रयत्न चाहिए। देखो, जब मनुष्य मरकर नया शरीर धारण करनेकी तैयारी करता है उस समय वह अशरीरी अर्थात् स्थूलशरीरसे रहित होकर भी नये शरीरको ग्रहण कर लेता है, उस नये शरीरमें उपयोगी परमाणु आदिकी प्रेरणा भी करता है। अतः कर्तृत्वके लिए शरीरकी आवश्यकता नहीं है।

**जैन**—मरनेके बाद स्थूल शरीर भले ही न हो परन्तु सूक्ष्मशरीर तो रहता ही है। इसी सूक्ष्मशरीरके सम्बन्धसे ही वह नये शरीरको ग्रहण कर सकता है। यदि वह सूक्ष्मशरीर ही सिलकमें न बचे तब तो वह सर्वथा अशरीरी होकर मुक्त ही हो जायेगा। शरीरके नहीं रहनेसे तो वह मुक्त आत्माओंकी तरह नये शरीरको धारण करनेकी ओर प्रवृत्ति ही नहीं कर सकता और यदि ईश्वरके शरीर नहीं है तब उसमें ज्ञान, इच्छा तथा प्रयत्न आदि भी नहीं हो सकेंगे। ज्ञानादिककी उत्पत्तिमें शरीर निमित्त कारण होता है। यदि शरीर रूप निमित्त कारणके बिना ही ज्ञानादिकी उत्पत्ति हो जाय; तो मुक्त आत्माओंमें भी ज्ञानादिकी उत्पत्ति होनी चाहिए। और तब आपकी ज्ञानादि विशेष गुणोंकी अत्यन्त निवृत्ति रूप मुक्ति नहीं रह पायेगी। यदि विद्या या मन्त्रादिके प्रभावसे ईश्वर अपनेको अदृश्य रखता है; तो कभी किसीको तो दिखाई देना चाहिए। विद्या या मन्त्रादिके बड़े-से-बड़े प्रयोग करनेवाले विद्याधर अपनेको पिशाचोंकी तरह सदा नहीं छिपा सकते वे कभी-न-कभी प्रकट हो ही जाते हैं। पर ईश्वरका वृक्ष आदि बनाते हुए तो कभी भी किसीको दर्शन नहीं हुआ है। ईश्वरकी अदृश्यतामें जाति विशेषको कारण कहना कि—'वह इस तरहकी

१. "अस्तु वा तत्सद्भावः, तथापि अस्या दृश्यत्वे शरीराभावः कारणम्, विद्यादिप्रभावः, जातिविशेषो वा।" —न्यायकुमु. पृ. १०५। स्या. रत्ना. पृ. ४३१। २. "अशरीरो ह्यधिष्ठाता नात्मा मुक्तात्मवत् भवेत् ॥७८॥ —मीमांसाश्लो. पृ. ६६०। "तस्यापि वितनुकरणस्य तत्कृतेरसंभवात्।"—अष्टश, अष्टसह. पृ. २७१। "तत्संबन्धरहितस्य मुक्तात्मन इव जगत्कर्तृत्वानुपपत्तेः।" —सन्मति. टी. पृ. ११९। ३. – न शरीर –आ. क.। ४. ददृशे–भ. १, २, प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

चादिवत् । जातिविशेषोऽपि नादृश्यत्वे हेतुरेकस्य जातिविशेषाभावादनेकव्यक्तिनिष्ठत्वात्तस्य ।

§ ३४. अस्तु वा दृश्योऽदृश्यो वासौ, तथापि किं सत्तामात्रेण १, ज्ञानवत्त्वेन २, ज्ञानेच्छाप्रयत्नवत्त्वेन ३, तत्पूर्वकव्यापारेण ४, ऐश्वर्येण ५, वा क्षित्यादेः कारणं स्यात्। तत्राद्यपक्षे कुलालादीनामपि जगत्कर्तृत्वमनुषज्यते, सत्त्वाविशेषात्। द्वितीये तु योगिनामपि कर्तृत्वापत्तिः। तृतीयोऽप्यसांप्रतः, अशरीरस्य पूर्वमेव ज्ञानाद्याश्रयत्वप्रतिषेधात्। चतुर्थोऽप्यसंभाव्यः, अशरीरस्य कायवाक्कृतव्यापारवत्त्वासंभवात्।

§ ३५. ऐश्वर्यमपि[3] ज्ञातृत्वं कर्तृत्वमन्यद्वा। ज्ञातृत्वं चेत्; तत्किं ज्ञातृत्वमात्रं[4] सर्वज्ञातृत्वं वा। आद्यपक्षे ज्ञातैवासौ[5] स्यान्नेश्वरः, अस्मदाद्यन्यज्ञातृवत्[6]। द्वितीयेऽप्यस्य सर्वज्ञत्वमेव स्यान्नैश्वर्यं,

जातिका है जो दृष्टिगोचर न होकर गुप्तरूपसे ही कार्य करता रहता है' यह भी ठीक नहीं है, क्योंकि जब आप ईश्वरको अकेला एक ही मानते हैं, तब उसकी किसी जातिका कहना नितान्त असंगत है। जाति तो अनेक व्यक्तियोंमें रहती है, अकेली व्यक्तिमें नहीं।

§ ३४. अच्छा, ईश्वर दृश्य या अदृश्य कैसा ही सही परन्तु वह अपनी मौजूदगी मात्रसे ही सृष्टिका कर्ता हो जाता है या ज्ञानवाला होनेसे, अथवा ज्ञान, इच्छा और प्रयत्नवाला होनेसे किंवा ज्ञानादिपूर्वक व्यापार करनेके कारण ऐश्वर्यवाला होनेसे ? यदि ईश्वर अपनी निष्क्रिय मौजूदगी मात्रसे ही बिना इशारेके ही इस जगत्को उत्पन्न कर देता है; तब एक कुम्हार भी कह सकता है कि—'यह जगत् मेरी मौजूदगीके कारण उत्पन्न हुआ है' कुम्हार ही क्यों, हम सभी लोग नित्य और व्यापक होनेसे सब जगह तथा हमेशा मौजूद रहनेवाले हैं अतः हम सभी कहेंगे कि—'हमारी मौजूदगीके कारण ही यह चराचर सृष्टि हुई है' निष्क्रिय मौजूदगीसे ही जब 'सृष्टिकर्ता' का बड़ा पद मिल रहा है तब बहती गंगामें हाथ कौन न धोएगा ? सभी ईश्वर बन जायेंगे। यदि समस्त जगत्का परिज्ञान होने मात्रसे ईश्वर जगत्को बनाता है, तो सर्वज्ञ योगियोंको भी जगत्का परिज्ञान रहता ही है अतः वे सभी सर्वज्ञ योगी सृष्टिके कर्ता हो जायेंगे। अशरीरी ईश्वरके ज्ञान, इच्छा तथा प्रयत्नका होना तो मुक्त आत्माओंकी तरह नितान्त असम्भव है यह हम पहले कह चुके हैं। अतः वह ज्ञान इच्छा तथा प्रयत्नवाला होने के कारण भी सृष्टिकर्ता नहीं कहा जा सकता। 'ज्ञानादि पूर्वक व्यापार करनेसे ईश्वर जगत्का विधाता है' यह चौथा विकल्प भी असंगत है, क्योंकि जब ईश्वरके शरीर ही नहीं है तब उसका ज्ञानादि पूर्वक मन, वचन, कायका व्यापार ही कैसे तथा कहाँ होगा ? आत्माका ज्ञानादि पूर्वक व्यापार तो शरीरमें ही या शरीरके द्वारा ही होता है।

§ ३५, ईश्वरको ऐश्वर्यके कारण सृष्टिका रचयिता कहना भी युक्तियुक्त नहीं मालूम होता; क्योंकि अभी तक उस ऐश्वर्यका स्वरूप ही अनिश्चित है जिसके कारण वह इस जगत्का नियन्ता होता है। आप बताइए कि—ईश्वरमें कैसा ऐश्वर्य है ? क्या 'वह जगत्को जानता है' इसलिए उसमें ज्ञातृत्व रूप प्रभुता है अथवा वह रचना करता है अतः कर्तृत्वरूप प्रभुता है अथवा इसमें कोई अन्य प्रकारकी ही प्रभुता है ? जानने रूप प्रभुता भी दो प्रकारकी हो सकती है—एक तो कुछ ही जानना, दूसरे समस्त पदार्थोंका यथावत् परिज्ञान करना। यदि वह सामान्यसे कुछ पदार्थोंको जानने रूप प्रभुता रखता है; तब वह इससे 'ज्ञाता' तो बन सकता है जगत्कर्ता नहीं, और ईश्वर भी नहीं जैसे हम लोग कुछ न कुछ जानते हैं अतः ज्ञाता तो कहे जाते हैं पर हम लोग मात्र कुछ

१. "अस्तु वादृश्योऽसौ, तथापि सत्तामात्रेण, ज्ञानवत्त्वेन, ज्ञानेच्छाप्रयत्नवत्त्वेन, तत्पूर्वकव्यापारेण, ऐश्वर्येण वा क्षित्यादेः कारणं स्यात् ?" —न्यायकुमु. पृ. १०६। २. –द्य विकल्पे म. २। ३. "ऐश्वर्यमपि ज्ञातृत्वम्, कर्तृत्वम्, अन्यद्वा स्यात् ?" —न्यायकुमु. पृ. १०६। ४. –मात्रं तद्विशेषो वा म. २। ५. ज्ञान्येवासौ म. २। ६. –ज्ञातृत्ववत् आ., क.।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

सुगतादिवत् । अथ कर्तृत्वम्; तर्हि कुम्भकारादीनामप्यनेककार्यकारिणामैश्वर्यप्रसक्तिः । नाप्यन्यत्; इच्छाप्रयत्नव्यतिरेकेणान्यस्यैश्वर्यनिबन्धनस्येश्वरेऽभावात् ।

§ ३६. किंच[1] ईश्वरस्य जगन्निर्माणे यथारुचिप्रवृत्तिः १, कर्मपारतन्त्र्येण[2] २, करुणया ३, क्रीडया ४, निग्रहानुग्रहविधानार्थं ५, स्वभावतो ६ वा ।

§ ३७. अत्राद्यविकल्पे कदाचिदन्यादृश्येव सृष्टिः स्यात् । द्वितीये स्वातन्त्र्यहानिः । तृतीये सर्वमपि जगत्सुखितमेव[3] कुर्यात्, अथेश्वरः किं करोति पूर्वार्जितैरेव कर्मभिर्वशीकृता दुःखमनुभवन्ति

जाननेसे ही सृष्टिकर्ता या ईश्वर तो नहीं हो जाते । यदि वह समस्त पदार्थोंके जाननेकी प्रभुता रखता है; तब भी वह इस प्रभुतासे बुद्ध आदिकी तरह सर्वज्ञ तो बन सकता है सृष्टिकर्ता ईश्वर नहीं । यदि वह रचना करता है और इसलिए ईश्वर है, तो घड़ेकी रचना कुम्हार भी करता है, जुलाहा कपड़ा बुनता है, चित्रकार चित्रकी रचना करता है इसलिए रचना करनेके कारण ये सभी छोटे-मोटे कारीगर ईश्वरके आसनपर जा बैठेंगे । अनेक कार्योंकी रचना करना भी कोई खास प्रभुता नहीं कही जा सकती, क्योंकि अनेक कलाओंमें कुशल एक ही व्यक्ति भिन्न-भिन्न सहकारिकारणोंकी मददसे घड़ा, कपड़ा, चित्र आदि अनेकों कार्य उत्पन्न कर सकता है तथा करता भी है, अतः वह भी ईश्वरके सर्वोच्च पदका अधिकारी हो जायेगा । इच्छा और प्रयत्नके सिवाय अन्य कोई वस्तु ईश्वरमें प्रभुता बतानेवाली है भी नहीं जिससे उसमें किसी अन्य प्रकारके ऐश्वर्यकी कल्पना की जा सके ।

§ ३६. अच्छा यह भी तो बताओ कि—ईश्वर इस संसारको क्यों बनाता है ? क्या वह अपनी रुचिसे जगत्को गढ़ने बैठ जाता है, अथवा हम लोगोंके पुण्य-पापके अधीन होकर इस जगत्की सृष्टि करता है, या दयाके कारण वह जगत् बनाता है या उसने क्रीड़ाके लिए ये खेल-खिलौने बनाये हैं ? किंवा शिष्टोंकी भलाई तथा दुष्टोंको दण्ड देनेके लिए यह जगत्जाल बिछाया है ? या उसका यह स्वभाव ही है कि वह बैठे-ठाले कुछ-न-कुछ किया ही करे ?

§ ३७. यदि ईश्वर अपनी इच्छानुसार जैसा मनमें आता है उसी तरह इस सृष्टिको बनाता है, तो ईश्वरकी कभी अन्य प्रकारकी इच्छा होनेपर विलक्षण प्रकारकी भी सृष्टि हो सकती है । ईश्वर तो स्वतन्त्र है, उसकी इच्छापर कोई अंकुश भी नहीं है अतः उसका दूसरे प्रकारके जगत् बनानेकी इच्छा होना भी सम्भव है । परन्तु अभी तक इस जगत्का एक-ही रूप एक-ही जैसा नियम देखा-सुना जाता है अन्य प्रकारकी सृष्टि तो न देखी ही गयी है और न सुनी ही । यदि ईश्वर हम लोगोंके पुण्य-पापके अनुसार ही सृष्टि करता है; तब ईश्वरकी स्वतन्त्रता कहाँ रही ? वह काहेका ईश्वर ? वह तो केवल हमारे कर्मोंके हुकुमको बजानेवाला एक साधारण मैनेजर सरीखा ही हुआ । यदि ईश्वर दया करके इस जगत्को रचता है; तब संसारमें कोई दुःखी प्राणी उत्पन्न नहीं होना चाहिए । सारा संसार खुशहाल सुखी-ही-सुखी उत्पन्न होवे ।

**ईश्वरवादी**—ईश्वर क्या करे, ये दुःखी जीव अपने पूर्वजन्ममें कमाये गये कर्मोंको भोगते हैं । जो जैसा करेगा वैसा भोगेगा । इसलिए दयालु ईश्वर—उनके पापकर्मोंके भोगके लिए दुःखकी सामग्री भी जुटाकर उनका उपकार ही करता है । वे अपने पापोंको भोगकर उनसे छूट जायेंगे ।

१. "किंच, ईश्वरस्य जगन्निर्माणे यथारुचि प्रवृत्तिः, कर्मपारतन्त्र्येण, करुणया, धर्मादिप्रयोजनोद्देशेन, क्रीडया, निग्रहानुग्रहविधानार्थम्, स्वभावतो वा ?" —न्यायकुमु. पृ. १०७ । २. –ण वा क–म. १ । "अभावाच्चानुकम्प्यानां नानुकम्पास्य जायते । सृजेच्च शुभमेवैकमनुकम्पाप्रयोजितः ॥५२॥" –मीमांसाश्लो. पृ. ६५२ । तत्त्वसं. पृ. ७६ । सन्मति. टी. पृ. १२० । स्या. रत्ना. पृ. ४४७ । ३. –व करोति म. १, प. १, २. आ., क. ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तदा तस्य कः पुरुषकारः, अदृष्टापेक्षस्य[1] च कर्तृत्वे किं तत्कल्पनया, [2]जगतस्तदधीनतैवास्तु, [3]किमनेनान्तर्गडुनात्र ।

§ ३८. चतुर्थपञ्चमयोस्तु[4] वीतरागद्वेषताभावः प्रसज्यते । तथाहि—"रागवानीश्वरः [5]क्रीडाकारित्वाद्बालवत्, तथा अनुग्रहप्रदत्वाद्राजवत्, तथा द्वेषवानसौ निग्रहप्रदत्वात्तद्वदेव" इति ।

§ ३९. अथ स्वभावतः, तर्ह्यचेतनस्यापि जगत एव स्वभावतः प्रवृत्तिरस्तु किं [6]तत्कर्तृकल्पनयेति । न कार्यत्वहेतुर्बुद्धिमन्तं कर्तारमीश्वरं साधयति । एवं संनिवेशविशिष्टत्वादचेतनोपादानत्वादभूतभावित्वादित्यादयोऽपि[7] स्वयमुत्थाप्याः, तुल्याक्षेपसमाधानत्वात् ।

§ ४०. किंच क्षित्यादेर्बुद्धिमत्पूर्वकत्वे साध्ये प्रदीयमानाः सर्वेऽपि हि हेतवो विरुद्धा

---

जैन—यदि सब कुछ सुख-दुःख हमलोगोंको अपने कर्मोंके अनुसार ही मिलता है तब ईश्वरने क्या पुरुषार्थ किया । ईश्वरसे बढ़कर तो कर्मोंकी ही शक्ति सिद्ध होती है । जब ईश्वरको भी अन्तमें कर्मोंके वश होकर ही नाचना पड़ता है तब बीचमें दलालके समान उसकी कल्पना करना ही निरर्थक है, हमी लोग सीधे ही कर्मोंके फल भोग लेंगे । सच्चा पुरुषार्थी तो वह है जो कर्मोंकी परवाह न करके जगत्‌को सुखी बनाता है, वही वस्तुतः ईश्वर है । इससे तो यही अच्छा है कि यह जगत् सीधा कर्मके परतन्त्र रहे एक निरर्थक ईश्वरकी पराधीनता क्यों जगत्‌के सिर लादी जाती है । ऐसा ईश्वर तो अन्तर्गडु—गलेमें बढ़े हुए मांसपिण्डकी तरह बिलकुल निरर्थक है बोझरूपी है ।

§ ३८. यदि यह जगत् ईश्वरका क्रीड़ाक्षेत्र है, और अपने मनोविनोदके लिए उसने ये खेल-खिलौने बनाये हैं; तब ईश्वर तो खिलाड़ी लड़कोंकी ही तरह राग-द्वेषवाला हो जायेगा । मनोविनोदके लिए लीला रचना तो रागवृत्तिका ही फल है । और जिस तरह बच्चे ऊबकर अपने बनाये हुए खिलौनोंको तोड़ देते हैं उसी तरह ईश्वरको भी ऊबकर इस सृष्टिका महाप्रलय भी जब चाहे कर देना चाहिए । अतः हम निश्चित रूपसे कह सकते हैं कि—'ईश्वर रागी है क्योंकि वह खेल खेलता है जैसे कि बालक ।' यदि शिष्टानुग्रह तथा दुष्टोंको दण्ड करनेके लिए वह जगत् रचता है; तब भी वह वीतरागी तथा निर्वैर नहीं हो सकता । अपने भक्तोंका उद्धार रागसे तथा दुष्टोंको दण्ड देना द्वेषसे ही हो सकता है । बिना राग-द्वेष हुए निग्रह तथा अनुग्रह नहीं किये जा सकते । वीतरागी व्यक्ति इस निग्रह-अनुग्रहके प्रपंचमें पड़ ही नहीं सकता । अतः यह भी निश्चित रूपसे कहा जा सकता है कि—'ईश्वर राग और द्वेषवाला है क्योंकि वह किसीका अनुग्रह तथा किसीका निग्रह करता है जैसे कि राजा ।'

§ ३९. यदि ईश्वर स्वभावसे ही इस लीलामय जगत्‌को उत्पन्न करता है, जैसे अग्नि जलती है, वायु चलती है इत्यादि; तो जब आखिरमें स्वभाव मानना ही पड़ता है तब अचेतन पदार्थोंका ही यह स्वभाव मान लीजिए कि—'वे जैसे कारणोंका संयोग मिलता है उसी रूपसे अपनी प्रवृत्ति स्वभावसे ही करते हैं' तात्पर्य यह है कि जैसे हाइड्रोजनमें जब आक्सिजन अमुक मात्रामें मिलता तब स्वभावसे ही वह जल बन जाता है । इस बीचके एजेण्ट ईश्वरकी क्या आवश्यकता है । इस प्रकार कार्यत्व हेतुसे किसी भी तरह ईश्वरकी सिद्धि नहीं होती ।

§ ४०. इसी तरह 'पृथिवी आदि बुद्धिमान् कर्ताके द्वारा रचे गये हैं क्योंकि उनमें अचेतन परमाणु उपादान कारण होते हैं जैसे कि घटमें', 'उनमें घड़ेकी तरह एक बनावट पायी जाती है',

---

१. –पेक्ष्य च म. २ । २. जगत एव तदधीनतास्तु आ. । जगतस्तदधीनं वास्तु प. १, २ । ३. "किमनेनान्तर्गडुनात्र' इति नास्ति म. १, २, प. १, २, क. । ४. –स्तु रागद्वेषता भावः आ. क. । ५. "क्रीडार्थायां प्रवृत्तौ च विहन्येत कृतार्थता ॥५६॥" —मीमांसाश्लो. ६५३ । तत्त्वसं. पृ. ५७ । ६. तत्कल्पनया म. २ । ७. –यमधस्कार्याः म. २ ।

Jain Education International    For Private & Personal Use Only    www.jainelibrary.org

दृष्टान्तानुग्रहेण सशरीरासर्वज्ञासर्वकर्तृपूर्वकत्वसाधनात् । न च धूमात्पावकानुमानेऽप्ययं दोषः, तत्र तार्णपार्णादिविशेषाधारवह्निमात्रव्याप्तस्य धूमस्य दर्शनात् । नैवमत्र सर्वज्ञासर्वकर्तृविशेषाधिकरणतत्सामान्येन कार्यत्वस्यास्ति व्याप्तिः, सर्वज्ञस्य कर्तुरतोऽनुमानात्प्रागसिद्धेः ।

§ ४१. व्यभिचारिणश्चामी बुद्धिमन्तमन्तरेणापि विद्युदादीनां प्रादुर्भावविभावनात्, स्वप्नाद्यवस्थायामबुद्धिमत्पूर्वस्यापि कार्यस्य दर्शनाच्चेति ।

§ ४२. कालात्ययापदिष्टाश्चैते प्रत्यक्षागमबाधितपक्षानन्तरं प्रयुक्तत्वात् । [1]तद्बाधा च पूर्वमेव दर्शिता ।

---

'वे पहले नहीं थे फिर उत्पन्न हो जाते हैं जैसे कि घड़ा,' इत्यादि हेतुओंका खण्डन कार्यत्व हेतुकी तरह ही कर लेना चाहिए । जैसे-जैसे शंका समाधान कार्यत्वहेतुमें किये गये हैं वैसे ही इन हेतुओंमें लगा लेने चाहिए । जिस प्रकार कार्यत्व हेतुमें भागासिद्ध, विरुद्ध, व्यभिचार, बाधा आदि अनेकों दोष आते हैं ठीक उसी प्रक्रियासे इन हेतुओंमें भी वे दोष आते हैं । सबसे मोटा दोष तो यह है कि जिस घड़ेको बार-बार उदाहरणके रूपमें पेश किया जाता है उस घड़ेकी कृपासे तो जगत्का कर्ता सशरीर असर्वज्ञ एवं असर्वगत बुद्धिमान् सिद्ध होता है । इसलिए सर्वज्ञत्व आदि जो इष्ट हैं उनसे विपरीत असर्वज्ञत्व आदिको सिद्ध करनेके कारण ये सभी हेतु विरुद्ध हैं । धूमसे अग्निका अनुमान करनेमें यह दोष नहीं आ सकता; क्योंकि—यहाँ पहाड़में रहनेवाली तिनके और पत्तोंकी विशेष अग्निमें तथा रसोईघरमें पायी जानेवाली लकड़ी आदिकी विशेष अग्निमें रहनेवाले एक अग्नित्व सामान्यका अनुभव होता है और इसी अग्नित्व सामान्यकी बदौलत सामान्य रूपसे अग्निका अनुमान करना सहज है । परन्तु यहाँ पृथिवी आदि सर्वज्ञकर्ता और घट आदिके असर्वज्ञकर्ता रूप दो—विशेष कर्ताओंमें पाया जानेवाला कोई भी कर्तृत्वनामका सामान्यधर्म अनुभवमें नहीं आता जिससे पहले सामान्य कर्ताका अनुमान किया जा सके; क्योंकि कार्यत्व हेतुवालेके योगके पहले कहीं भी सर्वज्ञकर्ताके दर्शन नहीं होते जिससे उसमें रहनेवाले सामान्यधर्मका परिज्ञान किया जा सके । वस्तुतः किसी भी सर्वज्ञ या अशरीरीका कर्तृत्वके रूपमें दर्शन हुआ ही नहीं है । दर्शनकी बात जाने दीजिए, उसका अनुमान करना भी नितान्त असम्भव है ।

§ ४१. ये सभी 'कार्यत्वात्, सन्निवेशविशिष्टत्वात्' आदि हेतु व्यभिचारी भी हैं । देखो 'बिजली चमकती है, मेघ गड़गड़ाता है' यहाँ बिजली तथा मेघ आदि कार्य हैं, अमुक सन्निवेश—बनावटवाले भी हैं, इनके उपादान कारण भी अचेतन ही परमाणु हैं, ये पहले नहीं थे पीछे चमकने लगे तथा गड़गड़ाने लगे इस तरह इनमें सभी हेतु तो पाये जाते हैं परन्तु इन्हें किसी भी बुद्धिमान्ने बनाया नहीं है-ये तो अपने-आप परमाणुओंका संयोग होनेसे बन गये हैं । अतः बिजली आदिमें हेतुके रह जानेसे तथा साध्यके न रहनेके कारण उक्त हेतु व्यभिचारी हैं । स्वप्न तथा मूर्च्छित आदि अवस्थाओंमें बुद्धिके बिना भी अनेकों कार्य देखे जाते हैं ।

§ ४२. आपके ये समस्त हेतु कालात्ययापदिष्ट भी हैं; क्योंकि बिना जोते-बोये अपने ही आप उगनेवाले जंगली घास आदिमें प्रत्यक्षसे कर्ताका अभाव निश्चित है । आपके आगममें भी 'न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः'—ईश्वरमें लोकका कर्तृत्व नहीं है वह कर्मकी रचना नहीं करता', 'यह तो स्वाभाविक है' इत्यादि रूपसे अकर्तृत्व रूपमें भी ईश्वरका प्रतिपादन किया गया है । अतः प्रत्यक्ष और आगमसे बाधित पक्षमें इन हेतुओंकी प्रवृत्ति होनेसे ये बाधित विषय होनेके कारण कालात्ययापदिष्ट हैं । प्रत्यक्षादिसे पक्षमें बाधा आनेका प्रदर्शन पहले किया जा चुका है ।

---

१. तद्बाधाच्च पूर्वमेव प्रदर्शिताः म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४३. प्रकरणसमाश्चामी, प्रकरणचिन्ताप्रवर्तकानां हेत्वन्तराणां सद्भावात् । तथाहि—ईश्वरो जगत्कर्ता न भवति निरुपकरणत्वात्, दण्डचक्रचीवराद्युपकरणरहितकुलालवत्, तथा व्यापित्वादाकाशवत्, एकत्वात्तद्वदित्यादय इति ।

§ ४४. नित्यत्वादीनि तु विशेषणानि तद्व्यवस्थापनायानीयमानानि शण्ढं प्रति कामिन्यारूपसंपन्निरूपणप्रायाण्यपकर्णनीयान्येव । विचारासहत्वख्यापनार्थं तु किंचिदुच्यते । तत्रादौ नित्यत्वं विचार्यते तच्चेश्वरे न घटते । तथाहि—नेश्वरो नित्यः, स्वभावभेदेनैव क्षित्यादिकार्यकर्तृत्वात्, अप्रच्युतानुत्पन्नस्थिरैकस्वभावं कूटस्थं नित्यमिति हि नित्यत्वलक्षणाभ्युपगमात् । स्वभावभेदानभ्युपगमे च सृष्टिसंहारादिविरुद्धकार्यकारित्वमतिदुर्घटम् । नापि तज्ज्ञानादीनां नित्यत्वं वाच्यं प्रतीतिविरोधात्, ईश्वरज्ञानादयो न नित्या[1] ज्ञानादित्वादस्मदादिज्ञानादिवदित्यनुमानविरोधाच्च । एतेन तदीयज्ञानादयो नित्या इत्यादि यदवादि तदपोहितमूहनीयम् ।

§ ४३. जगत्को अकर्तृक सिद्ध करनेवाले अनेक प्रत्यनुमान—विपरीत अनुमानोंकी मौजूदगी होने से आपके ये सब हेतु प्रकरणसम हैं। ये विपरीत अनुमान विरुद्ध प्रकरणकी चिन्ता उपस्थित करके पहलेके मूलहेतुकी सामर्थ्य रोक देते हैं। अकर्तृत्व साधक अनुमान ये हैं—ईश्वर जगत्का रचनेवाला नहीं हो सकता, क्योंकि उसके पास जगत्को रचनेके उपकरण, हथियार आदि कारण-सामग्री नहीं हैं, जैसे कि दण्ड, चाक तथा चीवर आदि उपकरणोंसे रहित कुम्हार घड़ेको नहीं बनाता। इसी तरह ईश्वर भी बिना हथियार जगत्का रचनेवाला नहीं हो सकता। इसी तरह ईश्वर इस सृष्टिका विधाता नहीं है क्योंकि वह व्यापी होनेसे क्रियाशून्य है जेसे कि आकाश। जो स्वयं बिलकुल निष्क्रिय है—हिल-डुल भी नहीं सकता उससे इस जगत्की उत्पत्ति क्रिया नहीं मानी जा सकती। इसी प्रकार ईश्वर इस विचित्र जगत्का कर्ता नहीं हो सकता क्योंकि वह एक है एक स्वभाववाला है जैसे कि आकाश ! इत्यादि अनेकों अनुमान उपस्थित किये जा सकते हैं।

§ ४४. ईश्वरकी सिद्धिके लिए उसके नित्यत्व सर्वज्ञत्व आदि विशेषणोंका उपस्थित करना तो उसी तरह निरर्थक एवं हास्यास्पद है जैसे किसी नपुंसकको रिझानेके लिए किसी कमनीय कामिनीके रूप, लावण्य आदिकी प्रशंसा करना। अतः जब ईश्वर मूलतः ही सिद्ध नहीं है तब उसके सर्वज्ञत्व आदि विशेषणोंकी कथाका सुनना समय खराब करना है फिर भी उन विशेषणोंकी निरर्थकता दिखानेके लिए कुछ विचार करते हैं। सबसे पहले ईश्वरकी नित्यताका ही विचार किया जाता है। ईश्वर नित्य नहीं है क्योंकि वह पृथिवी, वन, नदी, पर्वत आदि विचित्र कार्योंको विभिन्न स्वभावोंसे बनाता है। यदि ईश्वरके स्वभावभेद न माना जाय तो ये विचित्र कार्य उत्पन्न ही नहीं हो सकेंगे। एक स्वभाववाली वस्तुसे एक जैसे ही एक ठप्पेके कार्य ही उत्पन्न होते हैं। पर ईश्वर रचना करना, संहार करना आदि विरुद्ध कार्योंको करता है अतः सृष्टि करते समय संहार स्वभावका अभाव तथा संहारके समय सृष्टि स्वभावका अभाव मानना ही होगा। जिसमें स्वभाव भेद होता है वह नित्य नहीं रह सकता। जो वस्तु सदा एक जैसी रहती हो, जिसमें कोई नूतन स्वभाव उत्पन्न होता हो और न जिसके किसी पूर्वस्वभावका नाश ही होता हो वह कूटस्थ —लुहारकी निहाईके समान सदा स्थायी वस्तु नित्य कही जाती है। पर जिसमें स्वभाव भेद होता है वह नित्य नहीं रह सकता। ईश्वरके ज्ञान, इच्छा तथा प्रयत्न आदि गुण भी नित्य नहीं हैं; क्योंकि विभुद्रव्यके विशेष गुण अनित्य ही हुआ करते हैं अतः ईश्वरके ज्ञानादिको नित्य कहना प्रतीतिविरुद्ध है। 'ईश्वरके ज्ञान आदि गुण नित्य नहीं हैं क्योंकि वे ज्ञान आदि विशेष गुण हैं जैसे

१. "बोधो न वेधसो नित्यो बोधत्वादन्यबोधवत् । इति हेतोरसिद्धत्वान्न वेधाः कारणं भुवः ॥१२॥" —तत्त्वार्थश्लो. पृ. ३६० ।



Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

**§ ४५. सर्वज्ञत्वमप्यस्य केन प्रमाणेन ग्राह्यम्। न तावत्प्रत्यक्षेण, तस्येन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नत्वेनातीन्द्रियार्थग्रहणासमर्थत्वात्। नाप्यनुमानेन, अव्यभिचारिलिङ्गाभावात्। ननु जगद्वैचित्र्यान्यथानुपपत्तिरूपं तदस्त्येवेति चेत् न, तेन सहाविनाभावाभावात्, जगद्वैचित्र्यस्य सार्वज्ञ्यं विनापि शुभाशुभकर्मपरिपाकादिवशेनोपपद्यमानत्वात्।**

**§ ४६. किंचायं यदि सर्वज्ञः, तदा जगदुपप्लवकरणस्वैरिणः पश्चादपि कर्तव्यनिग्रहानसुरा-**

हम लोगोंके ज्ञान आदि।' इस अनुमानसे ईश्वरके गुणोंकी नित्यता खण्डित हो जाती है। अतः ईश्वरके ज्ञान आदिकी नित्यताका जो वर्णन आपने किया है वह भी खण्डित हो जाता है।

§ ४५. ईश्वरकी सर्वज्ञता भी इसी तरह किसी भी प्रमाणसे सिद्ध नहीं होती। प्रत्यक्ष तो इन्द्रिय और पदार्थके सम्बन्धसे उत्पन्न होकर स्थूल तथा वर्तमान पदार्थोंको जानता है इसलिए ईश्वरकी अतीन्द्रिय सर्वज्ञताको जानना उसकी सामर्थ्यके बाहर है। उसकी सर्वज्ञताका नियत सहचारी, उसके बिना न होनेवाला कोई निर्दोष लिङ्ग भी नहीं दिखाई देता जिसके द्वारा उसकी अतीन्द्रिय सर्वज्ञताका अनुमान लगाया जा सके।

**ईश्वरवादी**—हम आप को ईश्वरकी सर्वज्ञताको सिद्ध करनेवाला अकाट्य प्रमाण बताते हैं। देखो, यह विश्व कितना विचित्र है। एक मनुष्यके ही शरीरपर विचार करो तो मालूम हो जायेगा कि इसका सिरजनहार कितना कुशल तथा बुद्धिमान् होगा। पेटमें भोजन जाता है उसका किस प्रक्रियासे रक्त आदि बनकर यह शरीररूपी मशीन पुष्ट हो कर अपना कार्य करती है। यह विचारते ही आश्चर्य होता है। आषाढ़का महीना आया, तो बादल घिर आये, बिजली चमकने लगी, वह रंग-बिरंगा इन्द्रधनुष मानो पृथिवीसे स्वर्ग तक एक पुल बनाया गया हो, वह हरी-भरी घास, वह नदियोंकी बाढ़; कहाँ तक कहें इस जगत्का एक-एक कण रहस्यपूर्ण है। वह अपने भीतर अपनी विचित्रताकी लम्बी कहानी छिपाये बैठा है। ऐसे विचित्र जगत्को क्या कोई सर्वज्ञ हुए बिना बना सकता है? देखो, नाखून उखड़ जाता है तो वहाँ उसी प्रकारकी कठोर खालका आना शुरू होता है और नाखून फिर बन जाता है। यदि इसका बनानेवाला न होता तो कैसे नाखूनकी जगह चुन-चुनकर कठोर परमाणु फिट किये जाते तथा मुँहके भीतर तलुएमें अत्यन्त कोमल। अतः जगत्की रहस्यमय अनोखी रचना ही ईश्वरकी सर्वज्ञताका सबसे बड़ा प्रमाण है।

**जैन**—आपने जगत्की विचित्रताका जो चित्र खींचा है वह है तो बहुत सुन्दर, पर उसका ईश्वरकी सर्वज्ञताके साथ अविनाभाव रूपसे गठबन्धन करना निपट अज्ञानताका प्रदर्शन है। जब ईश्वरमें साधारण रूपसे कर्तृत्व सिद्ध हो जाय, तब ही जगत्की विचित्रताका ईश्वरकी सर्वज्ञता के साथ सम्बन्ध जोड़ा जा सकता है। पर दुःख तो इसी बातका है कि किसी भी हेतुसे ईश्वरका कर्तृत्व सिद्ध नहीं होता। जगत्की विचित्रता अनगिनती प्राणियोंके असंख्य प्रकारके पुण्य-पापोंसे होती है। जिस प्राणीका जिस जातिके शुभ या अशुभ कर्मका उदय होता है उसी जातिकी सुख-दुःख सामग्री उत्पन्न होती जाती है।

§ ४६. यदि ईश्वर सर्वज्ञ होता तो वह संसारमें अत्याचार करनेवाले राक्षसोंको पहले क्यों बनाता? यह तो एक मामूली आदमी भी समझता है कि 'जिस चीजको पीछे नष्ट करना पड़े उसे पहले ही उत्पन्न न करना ही बेहतर है' कीचड़में पैर लिपटाकर धोनेकी अपेक्षा कीचड़से बचकर चलनेमें ही बुद्धिमानी है। जिन राक्षसोंको मारनेके लिए उसे स्वयं अवतार लेना पड़ा उनको उस सर्वज्ञने आखिर पहले बनाया ही क्यों था? हम-जैसे लोगोंको भी, जो उसकी सर्वज्ञता तथा

१. परिपाक-वशी-म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

दींस्तदधिक्षेपकृतोऽस्मदादींश्च किमर्थं सृजतीति नायं सर्वज्ञः ।

§ ४७. तथा बहूनामेककार्यकरणे वैमत्यसंभावनाभयेन महेशितुरेकत्वकल्पना[1] भोजनादिव्ययभयात् कृपणस्यात्यन्तवल्लभपुत्रकलत्रमित्रादिपरित्यजनेन शून्यारण्यानीसेवनतुलामाकलयति । अनेककोटिकासरघाशतसंपाद्यत्वेऽपि शक्रमूर्धमधुच्छत्रादिकार्याणामेकरूपतयाविगानेनोपलम्भात् ।

§ ४८. किंच ईश्वरस्याखिलजगत्कर्तृत्वेऽभ्युपगम्यमाने शास्त्राणां[2] प्रमाणेतरताव्यवस्थाविलोपः स्यात् । तथाहि—सर्वं शास्त्रं प्रमाणमीश्वरप्रणीतत्वादितरतत्प्रणीतशास्त्रवत् । प्रतिवाद्यादिव्यवस्थाविलोपश्च[3], सर्वेषामीश्वरादेशविधायित्वेन तत्प्रतिलोमाचरणानुपपत्तेः प्रतिवाद्यभावप्रसङ्गात् । इति न सृष्टिकरस्य महेश्वरस्य कथंचिदपि सिद्धिः ।

---

सृष्टिकर्तृताकी धज्जियाँ उड़ा रहे हैं, उसने क्यों बनाया ? क्या यही उसकी सर्वज्ञता है ? यदि वह वस्तुतः सृष्टिका कर्ता है तब उसने हम जैसे तथोक्त नास्तिकोंकी रचना करके तो अपने ही पैरोंपर कुल्हाड़ी पटकी है । यहाँ तो स्पष्ट ही उसकी बुद्धिका दिवाला निकल गया है ।

§ ४७. बहुत-से ईश्वरोंको माननेपर कार्योंके करनेमें विवाद हो सकता है तथा कार्योंका सिलसिला बिगड़ सकता है । इसी डरसे ईश्वरको एक मानना तो उस कंजूसके समान है—जो खानेंपीनेके खर्चेके डरसे अपने प्यारे दुलारे बाल-बच्चों तथा स्त्री, मित्र आदिको छोड़कर शून्य जंगलमें जा बसता है । देखो, सैकड़ों दीमकके कीड़े मिलकर एक बांबीको बनाते हैं और उसमें बिना किसी विवादके हिल-मिलकर बसते हैं । हजारों मधुमक्खियाँ मिलकर शहदका एक छत्ता लगाती हैं और सब उसीमें व्यवस्थासे रह जाती हैं । फिर इन वीतरागी ईश्वरोंमें ही विवादका क्या कारण है ? वे तो सबके सब सर्वज्ञ तथा वीतरागी होंगे उन्हें झगड़नेकी तो कोई आवश्यकता ही नहीं है । बल्कि अनेक ईश्वर होनेसे सबकी सलाहसे बड़ी सुन्दर प्रजातन्त्रात्मक भावोंकी रक्षा करनेवाली सृष्टि होगी ।

§ ४८. ईश्वर जब संसार-भरके समस्त कार्योंका कर्ता है; तब संसारमें जितने मत-मतान्तर हैं उनके शास्त्र भी ईश्वरने ही बनाये हैं, अतः सभी शास्त्र परमपूज्य तथा प्रामाणिक माने जाने चाहिए । अतः हम लोगोंके ईश्वर खण्डनवाले शास्त्र तो आपको अवश्य ही ईश्वरकृत मानकर प्रमाण मान लेना चाहिए और इस सृष्टिकर्तृत्वके बखेड़ेको खतम कर देना चाहिए । फिर उस समय 'ये शास्त्र प्रमाण हैं, ये अप्रमाण हैं' ये बातें आपको भूल जाना चाहिए । अन्यथा आपको ईश्वरद्रोहका बड़ा भारी पाप लगेगा । हम कह सकते हैं कि 'संसारके सभी शास्त्र और खासकर ईश्वरका खण्डन करनेवाले शास्त्र प्रमाण हैं क्योंकि ये सब ईश्वरके द्वारा रचे गये हैं जैसे ईश्वर प्रणीत वेद आदि ।' और जब सभी शास्त्र ईश्वर प्रणीत होनेसे प्रमाण हो जायेंगे, तब 'यह वादी और यह प्रतिवादी, यह हमारा मत और यह तुम्हारा मत' इन सब व्यवहारोंका लोप हो जायगा । हम जो ईश्वरका खण्डन कर रहे हैं वह भी ईश्वरकी आज्ञा या उसके इशारेसे ही कर रहे हैं, अतः आपको उसे ईश्वर वाक्यकी तरह मान लेना चाहिए । हम लोग भी आखिर विश्वके भीतर ही हैं अतः उसके इशारेके खिलाफ़ तो जा ही नहीं सकते । इस प्रकार महेश्वरको जगन्नियन्ता माननेमें अनेकों दूषण तथा अव्यवस्थाएँ होती हैं अतः वह जगत्का कर्ता नहीं हो सकता । कोई भी प्रमाण ऐसा नहीं मिला जो महेश्वरको सृष्टिकर्ता सिद्ध कर सकता हो । अतः संसारके पदार्थोंका यथावत् प्रकाश करनेवाला जिसका ज्ञान है वह सर्वज्ञ तथा वीतराग ही देवत्वके पदपर बैठ सकता है उसे ही देव मानना उचित है अन्यको नहीं ।

---

१. –कल्पनं भो-म. २ । २. "तथापि शास्त्राणां प्रमाणेतरव्यवस्थाविलोपः, सर्वशास्त्रं प्रमाणमेव स्यात् ईश्वरप्रणीतत्वात् तत्प्रणीतप्रसिद्धशास्त्रवत् ॥"—न्यायकुमु. पृ. १०८ । ३. "प्रतिवाद्यादिव्यवस्थाविलोपश्च सर्वेषामीश्वरादेशविधायित्वात् ॥"—न्यायकुमु. पृ. १०८ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४९. ततः सद्भूतार्थप्रकाशकत्वाद्वीतराग एव सर्वज्ञो देवो देवत्वेनाभ्युपगमनार्हो नापरः कश्चिदिति स्थितम्।

अत्र जल्पन्ति जैमिनीयाः। इह हि सर्वज्ञादिविशेषणविशिष्टो भवदभिमतः कश्चनापि देवो नास्ति, तद्ग्राहकप्रमाणाभावात्। तथाहि—न[1] तावत्प्रत्यक्षं तद्ग्राहकम्; "संबद्धं वर्तमानं हि गृह्यते चक्षुरादिना" [ मी. श्लो. प्रत्यक्ष सू. श्लो. ८४ ] इति वचनात्। न चानुमानम्; प्रत्यक्षदृष्ट एवार्थे तत्प्रवर्तनात्। न चागमः;[2] सर्वज्ञस्यासिद्धत्वेन तदागमस्यापि विवादास्पदत्वात्। न चोपमानम्[3], सर्वज्ञसदृशस्यापरस्याभावात्। न[4] चार्थापत्तिरपि; सर्वज्ञसाधकस्यान्यथानुपपन्नार्थस्यादर्शनात्। ततः प्रमाणपञ्चकाप्रवृत्तेरभावप्रमाणगोचर एव सर्वज्ञः। तदुक्तम्—

"प्रमाणपञ्चकं यत्र वस्तुरूपे न जायते।
वस्त्वसत्त्वावबोधार्थं तत्राभावप्रमाणता ॥१॥" [ मी. श्लो. अभाव. श्लो. १ ] इति।

---

§ ४९. मीमांसक— ( पूर्वपक्ष ) जैमिनि प्रणीत मीमांसा मतके अनुयायी मीमांसक कहते हैं कि—आप देवको सृष्टिका कर्ता नहीं मानते यह बहुत सुन्दर है। परन्तु देवको सर्वज्ञ मानना नहीं जँचता। धर्म आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंमें तो वेदका ही एकमात्र अधिकार है इन्हें कोई भी प्रत्यक्षसे नहीं जान सकता जिससे वह सर्वज्ञ बन सके। धर्म आदिके विषयमें अनादि परम्परासे आया हुआ अपौरुषेय—जिसे किसी पुरुषने नहीं बनाया—स्वयंसिद्ध वेद ही स्वतः प्रमाण है। आपके सर्वज्ञको ग्रहण करनेवाला कोई प्रमाण नहीं है। इन्द्रियोंसे सम्बन्ध रखनेवाला तथा वर्तमान पदार्थको जाननेवाला प्रत्यक्ष तो अतीन्द्रिय सर्वज्ञको जान ही नहीं सकता। "इन्द्रियोंसे जिनका सम्बन्ध है तथा जो पदार्थ वर्तमान हैं उन ही पदार्थोंमें चक्षुरादि इन्द्रियाँ प्रवृत्ति करती हैं" यह प्रसिद्ध ही है। अनुमानसे भी सर्वज्ञकी सिद्धि नहीं हो सकती; क्योंकि प्रत्यक्षसे सिद्ध पदार्थमें ही अनुमानकी प्रवृत्ति होती है। जिन पदार्थोंके सम्बन्धको प्रत्यक्षसे जान सकें उन्हींका अनुमान किया जाता है। सर्वज्ञका तो कभी भी प्रत्यक्ष होता ही नहीं है अतः अनुमानको सामर्थ्य भी सर्वज्ञको जाननेकी नहीं है। जब सर्वज्ञ ही असिद्ध है तब उसके द्वारा कहा गया आगम प्रमाणभूत हो ही नहीं सकता, इसलिए आगम भी सर्वज्ञको सिद्ध नहीं कर सकता। सर्वज्ञके समान कोई दूसरा प्राणी संसारमें दिखाई देता तो उसे देखकर सर्वज्ञका उपमान-द्वारा ज्ञान किया जा सकता था, परन्तु सर्वज्ञ-सरीखा तो कोई दूसरा है ही नहीं। सर्वज्ञके बिना नहीं होनेवाला कोई अविनाभावी अर्थ दिखाई देता तो उसके द्वारा अर्थापत्ति सर्वज्ञको जान पाती; पर ऐसा कोई अविनाभावी पदार्थ दृष्टिगोचर नहीं होता। इस प्रकार वस्तुका सद्भाव सिद्ध करनेवाले प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाण तो सर्वज्ञकी सत्ताको सिद्ध नहीं कर सकते। अब छठवें अभाव प्रमाणका नम्बर है, सो वह तो सर्वज्ञकी सत्ताका समूल उच्छेद ही करनेवाला है। कहा भी है—"जब जिस वस्तुकी सत्ता सिद्ध करनेके लिए प्रत्यक्षादि पांच प्रमाण असमर्थ हो जाते हैं तब उस वस्तुका अभाव अभावप्रमाणके

---

१. "सर्वज्ञो दृश्यते तावन्नेदानीमस्मदादिभिः। निराकरणवच्छक्त्या न चासीदिति कल्पना ॥११७॥" —मीमां. श्लो. सू. २, पृ. ८१। "सर्वज्ञो दृश्यते तावन्नेदानीमस्मदादिभिः। दृष्टो न चैकदेशोऽस्ति लिङ्गं वा योऽनुमापयेत् ॥३१८६॥" —तत्त्वसं.। २. "न चागमेन सर्वज्ञः तदीयेऽन्योन्यसंश्रयात्। नरान्तरप्रणीतस्य प्रामाण्यं गम्यते कथम् ॥११८॥ न चाप्येवं परो नित्यः शक्यो लब्धुमिहागमः। नित्यश्चेदर्थवादत्वं तत्परे स्यादनित्यता ॥११९॥" —मी. श्लो. प्रत्यक्षसू.। ३. "सर्वज्ञसदृशः कश्चिद् यदि दृश्येत सम्प्रति। तदा गम्येत सर्वज्ञसद्भाव उपमाबलात् ॥३२१५॥" —तत्त्वसं. पृ. ८३४। ४." उपदेशो बुद्धादेर्धर्माधर्मादिगोचरः। अन्यथा नोपपद्येत सार्वज्ञ्यं यदि नो भवेत् ॥३२१७॥ प्रत्यक्षादौ निषिद्धेऽपि सर्वज्ञप्रतिपादके। अर्थापत्त्यैव सर्वज्ञमित्थं यः प्रतिपद्यते ॥३२१८॥"—तत्त्वसं. पृ. ८३८।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रयोगोऽत्र—नास्ति सर्वज्ञः, प्रमाणपञ्चकत्वाग्रा(गृ)ह्यमाणत्वात्, खरविषाणवत् ।

§ ५०. किंच, यथाऽनादेरपि, सुवर्णमलस्य क्षारमृत्पुटपाकादिप्रक्रियया विशोध्यमानस्य निर्मलत्वम्, एवमात्मनोऽपि निरन्तरं ज्ञानाद्यभ्यासेन विगतमलत्वात्सर्वज्ञत्वं किं न भवेदिति मतिस्तदपि न, अभ्यासेन हि शुद्धेस्तारतम्यमेव भवेन्न परमः प्रकर्षः, न हि नरस्य लङ्घनमभ्यासतस्तारतम्यवदप्युपलभ्यमानं सकललोकविषयमुपलभ्यते । उक्तं च

"दशहस्तान्तरं व्योम्नो यो नामोत्प्लुत्य गच्छति ।
न योजनशतं गन्तुं शक्तोऽभ्यासशतैरपि ॥१॥" इति ।[1]

§ ५१. अपि च स[2] सर्वं वस्तुजातं केन प्रमाणेन जानाति । किं प्रत्यक्षेण, उत यथासंभवं सर्वैरेव प्रमाणैः । न तावत्प्रत्यक्षेण, तस्य संनिहितप्रतिनियतार्थग्राहित्वात् । नाप्यतीन्द्रियप्रत्यक्षेण; तत्सद्भावे प्रमाणाभावात् । नापि सर्वैरेव प्रमाणैः, तेषां प्रत्यक्षपूर्वकत्वात् सर्वेषां सर्वज्ञतापत्तेश्चेति ।

---

द्वारा किया जाता है ।" अतः यह सुनिश्चित रूपसे कहा जा सकता है कि सर्वज्ञ नहीं है क्योंकि वह प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंका विषय नहीं होता जैसे कि गधेका सींग ।

§ ५०. प्रश्न—जिस तरह खदानमें पड़ा हुआ सुवर्ण अनादिकालसे अभीतक मलिन रहा है परन्तु सुहागा आदि शोधक द्रव्योंके साथ जब वह घरियामें रखकर अग्निमें तपाया जाता है तब वह निखरकर सौटंचका निर्मल सोना हो जाता है उसी प्रकार अनादिकालसे कर्मबन्धमें जकड़ा हुआ यह आत्मा अज्ञानी बन रहा है, परन्तु सतत ज्ञानाभ्यास तथा योग जप-तप आदि उपायोंसे धीरे-धीरे जब इसके कर्मकलंक घुल जायेंगे तब यह भी पूर्णज्ञानी तथा सर्वज्ञ क्यों नहीं बन सकता ?

उत्तर—आपका यह अभ्यासके द्वारा सर्वज्ञ बननेका क्रम अनुभवहीनताका सूचक है । अभ्याससे कुछ फर्क तो पड़ सकता है, जो आत्मा आज निपट अज्ञानी है वह कल चार अक्षरका ज्ञान कर ले । परन्तु अभ्यासमें इतनी ताकत नहीं है कि वह वस्तुके स्वभावका आमूल परिवर्तन कर सके । मूल वस्तुमें थोड़ा-बहुत अतिशय अभ्यासके भरोसे आ सकता है । अतः अभ्यास या जप-तपके द्वारा शुद्धिमें कमोवेशी हो सकती है परन्तु सर्वज्ञताको पैदा करनेवाली शुद्धि नहीं हो सकती । कोई आदमी प्रतिदिन ऊँचा कूदनेका अभ्यास करता है, तो यह तो सम्भव है कि जहाँ साधारण आदमी ४-५ हाथ कूदते हैं वह ७-८ हाथ हदसे हद १० हाथ कूद जाय । पर कितना भी अभ्यास क्यों न किया जाय क्या कभी १०० योजन ऊँचा कूदनेकी या लोकको लाँघ जानेकी सामर्थ्य उसमें आ सकती है ? कहा भी है—"जो आदमी अभ्यास करनेसे आकाशमें दश हाथ ऊँचा उछल सकता है, क्या वह सैकड़ों वर्ष तक अभ्यास करनेपर भी १०० योजन ऊँचा उछल सकता है ?" तात्पर्य यह कि—अभ्यासकी भी एक मर्यादा होती है अतः ज्ञानकी बढ़ती भी अभ्याससे अपनी मर्यादाको नहीं लाँघ सकती । वह इतना नहीं बढ़ सकता कि सर्वज्ञ बन बैठे ।

§ ५१. अच्छा, यह बताओ कि—तुम्हारा सर्वज्ञ संसारको समस्त वस्तुओंको प्रत्यक्ष से जानता है या यथासम्भव सभी प्रमाणोंसे ? प्रत्यक्ष तो इन्द्रियोंसे सम्बन्ध रखनेवाली वर्तमान वस्तुओंको ही जानता है अतः उससे अतीत, अनागत, दूरवर्ती तथा सूक्ष्म अतीन्द्रिय पदार्थोंका परिज्ञान नहीं हो सकता । अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष तो विवादग्रस्त है, उसमें कोई प्रमाण नहीं है । यथासम्भव सभी प्रमाणोंसे थोड़ा-थोड़ा जानकर टोटलमें सर्वज्ञ बनना तो उचित नहीं है; क्योंकि सभी प्रमाणोंका मूल प्रत्यक्ष है और जब प्रत्यक्ष ही हिम्मत हार रहा है तब और प्रमाण तो अपने आप निराश हो जायेंगे । और इस तरह तो संसारके बहुत-से प्राणी कुछ चीजोंको प्रत्यक्षसे जानकर कुछको

---

१. उद्धृतोऽयम्—तत्त्वसं. पृ. ८२६ । आप्तप. पृ. २१९ । सिद्धिवि. टी. । बृहत्सर्वज्ञसि. पृ. १२५ । २. स हि सर्वं भ. २ ।

Jain Education International                    For Private & Personal Use Only                    www.jainelibrary.org

§ ५२. अन्यच्च, [1]अनाद्यनन्तः संसारः। तद्वस्तून्यप्यनन्तानि क्रमेण विदन् कथमनन्तेनापि कालेन सर्ववेदी भविष्यति ?

§ ५३. किंच, तस्य यथावस्थितवस्तुवेदित्वे अशुच्यादिरसास्वादप्रसङ्गः, तेषां यथावस्थिततया संवेदनात्। आह च—

"अशुच्यादिरसास्वादप्रसङ्गश्चानिवारितः" इति।

§ ५४. किंच अतीता[2]नागतवस्तूनि स किं स्वेन स्वेन स्वरूपेण जानाति किं वा वर्त्तमानतयैव। प्रथमपक्षे तज्ज्ञानस्याप्रत्यक्षतापत्तिः, अवर्त्तमानवस्तुग्राहित्वात्, स्मरणादिवत्। द्वितीये तु

---

अनुमान आदिसे जानकर तथा धर्म आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंको वेदरूप आगमसे जानकर टोटलमें सर्वज्ञताकी परीक्षा पास कर लेंगे और सर्वज्ञ बन जायेंगे।

§ ५२. और भी विचारो, यह जगत् अनादि अनन्त है, इसकी शुरूआतका पता नहीं है और न यही मालूम है कि यह कब तक ठहरेगा। इस जगत्में नित नये-नये सैकड़ों पदार्थ उत्पन्न होते रहते हैं तथा होते रहेंगे। उन सब अनन्त वस्तुओंको, जो अनन्तकाल तक नये-नये स्वरूपोंको धारण करती जांयगी, कोई क्रमसे जाननेवाला अनन्तकालमें भी नहीं जान सकता। इस तरह समस्त पदार्थोंका जानना नितान्त असम्भव है।

§ ५३. सर्वज्ञ तो समस्त पदार्थोंको यथावत् अर्थात् वे जैसे हैं ठीक उसी रूपमें जानता है, इसलिए उसे अशुचि पदार्थोंका रसास्वादन भी होना चाहिए। सबमें अशुचि पदार्थ भी तो शामिल हैं ही। कहा भी है—"सर्वज्ञ माननेपर अशुचि पदार्थोंके रसास्वादनका दोष अवश्य ही आयेगा उसका वारण करना कठिन होगा।"

§ ५४. अच्छा, यह बताओ कि सर्वज्ञ बीती हुई बातोंको तथा आगे होनेवाले पदार्थोंको अतीत और अनागतरूपसे ही जानता है या उन्हें वर्तमानकी तरह साक्षात् रूपसे ? यदि वह अतीतको अतीतरूपमें तथा अनागतको अनागतरूपमें ही जानता है तब उसका ज्ञान साक्षात्कार रूप

---

१. "साम्प्रतं सामटयज्ञटयोर्मतेन पुनरपि सर्वज्ञदूषणमाह''''''युगपच्छुच्यशुच्यादिस्वभावानां विरोधिनाम्। ज्ञानं नैकधिया दृष्टं भिन्ना वा गतयः क्वचित् ॥३२४९॥ भूतं भवद्भविष्यच्च वस्त्वनन्तं क्रमेण कः। प्रत्येकं शक्नुयाद्बोद्धुं वत्सराणां शतैरपि ॥३२५०॥" —तत्त्वसं. पृ. ८४४। "अपि च सर्वं न क्रमेण शक्यावगमम्, आनन्त्यात्। न हि पूर्वापरकोटिविरहिणो ज्ञेयस्योत्पादवतः परिनिष्ठास्ति। न यौगपद्येन, आनन्त्यादेव। इयत्तानवधारणे सर्वैकदेशप्रतिपत्त्योरविशेषात्।''''अतो नानन्त्याकारमेकं ज्ञानं, अनन्तानि वा युगपद् ज्ञानानि।''''''अपि चानन्त्यमेव सर्वज्ञत्वे तदवधारणं न संभवति। तथाहि—सर्वा व्यक्तयोऽवधारिताश्चेत्तावत्य एव नानन्ताः। अनवधारणे ह्यनन्तत्वं तासां तदनवधारणं चानन्तमिति कथं तदवधारणम् ?" —विधिवि. पृ. १९९। "अशुच्यादिरसंवादसङ्गमश्चानिवारितः। प्राप्यकारीन्द्रियत्वे च सर्ववित् कथमुच्यते ॥३५९॥ युगपत्सर्वविज्ञानेऽनादिसंसारता कथम्। यस्मिन् परिसमाप्तिज्ञः स एवात्रादिरुच्यते ॥३७०॥" —प्र. वार्तिकाल. पृ. ५०। २. "अथवा प्रत्युत्पन्नाकारमेव ज्ञानमतीतानागताकारमपि वा। पूर्वत्र सर्वस्यातथाभावान्मिथ्या। उत्तरत्राऽतीतादिरूपंकल्पनाप्रवृत्तत्वान्न प्रत्यक्षम्। सर्वं वा ज्ञानकाले प्रत्युत्पन्नात्मना ज्ञायेत, तथावस्थं वा। पूर्वस्मिन्मिथ्यात्वम्। उत्तरत्र न सर्वं प्रत्यक्षमवस्थान्तराप्रत्यक्षीकरणात् —विधिवि. पृ. ५९८। ३. "तत्र निरतिशयं सर्वज्ञबीजम् ॥२५॥ यदिदमतीतानागतप्रत्युत्पन्नप्रत्येकसमुच्चयातीन्द्रियग्रहणमल्पं बह्विति सर्वज्ञबीजम्, एतद्धि वर्धमानं यत्र निरतिशयं स सर्वज्ञः। अस्ति काष्ठाप्राप्तिः सर्वज्ञबीजस्य सातिशयत्वात् परिमाणवदिति, यत्र काष्ठाप्राप्तिर्ज्ञानस्य स सर्वज्ञः स च पुरुषविशेष इति।"—योगसू. व्यासभा. १।२५। "प्रज्ञातिशयविश्रान्त्यादिसिद्धेस्तत्सिद्धिः।'—प्रमाणमी. अ. १, आ. १, सू. १६।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तज्ज्ञानस्य भ्रान्तत्वप्रसङ्गः, अन्यथास्थितस्यार्थस्यान्यथाग्रहणात्, द्विचन्द्रज्ञानादिवदिति ॥

§ ५५. अत्र प्रतिविधीयते। तत्र यत्तावदुक्तम्—'तद्ग्राहकप्रमाणाभावात्' इति साधनम्। तदसम्यक्; तत्साधकानामनुमानप्रमाणानां सद्भावात्। तथाहि-ज्ञानतारतम्यं क्वचिद्विश्रान्तं तरतमशब्दवाच्यत्वात्। परिमाणवदिति। नायमसिद्धो हेतुः, प्रतिप्राणिप्रज्ञामेधादिगुणपाटवरूपस्य ज्ञानस्य तारतम्येनोपलब्धेः। ततोऽवश्यमस्य सर्वान्तिमप्रकर्षेण भाव्यं, यथा परिमाणस्याकाशे। स च ज्ञानस्य सर्ववस्तुप्रकाशकत्वरूपो यत्र विश्रान्तः स भगवान् सर्वज्ञः।

§ ५६. ननु संताप्यमानपाथस[1] औष्ण्यतारतम्ये सत्यपि सर्वान्तिमवह्निरूपतापत्तिरूपप्रकर्षादर्शनाद्व्यभिचार्ययं हेतुरिति चेत्; न; यतो [2]यो द्रव्यस्य सहजो धर्मो न तु सहकारिसव्यपेक्षः, सहजोऽपि च यः स्वाश्रये विशेषमारभते, सोऽभ्यासक्रमेण प्रकर्षपर्यन्तमासादयति, यथा कलधौतस्य पुटपाकप्रबन्धाहिता विशुद्धिः। न च [3]पाथसस्तापः सहजो धर्मः, किं त्वग्न्यादिसहकारिसव्यपेक्षः।

नहीं हुआ और इसीलिए उसका ज्ञान प्रत्यक्षकी श्रेणीमें नहीं आ सकता। प्रत्यक्ष तो वर्तमानकी तरह साक्षात् स्पष्ट रूपसे जाननेवाला होता है। अतीतको अतीतरूपसे जाननेवाला ज्ञान तो स्मरण आदिकी तरह अस्पष्ट तथा अप्रत्यक्षात्मक होगा। यदि सर्वज्ञ अतीत आदि पदार्थोंको वर्तमानरूपसे जानता है; तब उसका ज्ञान अर्थोंको विपरीत रूपमें अर्थात् जो वर्तमान नहीं हैं उन्हें वर्तमानरूपमें, जाननेके कारण मिथ्या हो जायेगा। जैसे एक चन्द्रमें दो चन्द्रको देखनेवाला ज्ञान अन्यथाग्राही होनेसे भ्रान्त है उसी तरह सर्वज्ञका ज्ञान भी अतीत आदिको जो कि वर्तमानरूप नहीं हैं, वर्तमानरूपमें जाननेके कारण झूठ ही ठहरेगा। इति।

§ ५५. **जैन ( उत्तर पक्ष )**—जब सर्वज्ञको सिद्ध करनेवाले अनेक अनुमान मौजूद हैं तब ग्राहक प्रमाणोंका अभाव कहना किसी भी तरह उचित नहीं है। देखो, ज्ञानका तरतमभाव—क्रमिक विकास कहीं न कहीं अपनी आखिरी हदको प्राप्त हो जाता है क्योंकि वह क्रमिक विकास है। जैसे परिमाण—नाप परमाणुसे क्रमिक विकास करते-करते आकाशमें अपनी पूर्णदशा अर्थात् महापरिमाण अवस्थामें पहुँच जाता है उसी प्रकार ज्ञानका क्रमिक विकास होते-होते कहीं-न-कहीं वह पूर्ण अवस्थामें अवश्य ही पहुँचेगा। ज्ञानकी यह पूर्णावस्था ही सर्वज्ञता है। ज्ञानका क्रमिक विकास असिद्ध नहीं है, संसारमें हर एक प्राणीमें प्रज्ञा—नवीन पदार्थोंकी तर्कणा करनेवाली प्रतिभा तथा मेधा—धारणशक्ति आदि गुणोंका क्रमिक विकास बराबर देखते हैं। किसीकी प्रज्ञा आदिका कम विकास है तो दूसरा उससे बढ़ा-चढ़ा है। कोई एम. ए. है तो कोई डाक्टर है आदि। जब हम ज्ञानका इस तरह क्रमिक विकास प्रत्यक्षसे देख रहे हैं तब अवश्य ही ज्ञान बढ़ते-बढ़ते किसी आत्मामें अपना चरम विकास कर लेगा जैसे कि परिमाण बढ़ते-बढ़ते आकाशमें अपनी चरम सीमाको पहुँचकर महापरिमाण कहलाता है, उसी तरह ज्ञानकी चरम अवस्था सर्वज्ञता कही जाती है। ज्ञानका यह चरम विकास जिस आत्मामें हो गया है वही समस्त वस्तुओंका यथावत् प्रकाश करनेवाली आत्मा सर्वज्ञ है।

§ ५६. **शंका**—जब चूल्हे पर पानी गरम करते हैं तब उसमें उष्णताकी तरतमता—क्रमविकास देखा जाता है, परन्तु पानीको कितनी ही देर तक क्यों न तपाया जाय उसमें उष्णताकी चरम सीमा—याने अग्निरूपता नहीं होती। पानीको कितना ही तपाइए वह त्रिकालमें भी अग्निरूप नहीं हो सकता। अतः आपका यह नियम 'जिनमें तरतमता होती उनका कहीं पूर्ण प्रकर्ष होता है' व्यभिचारी हो जाता है।

१. सन्तप्यमान-भ. १। २. यो हि द्र-भ. २। ३. "अभ्यासेन विशेषेऽपि लङ्घनोदकतापवत्। स्वभावातिक्रमो मा भूदिति चेदादितः स चेत् ॥१२२॥ पुनर्यत्नमपेक्षेत यदि स्याच्चास्थिराश्रयः। विशेषो नैव वर्द्धेत स्वभावश्च न तादृशः ॥१२३॥"—प्र. वा. १।१२२-१२३। तत्त्वसं. पृ. ८९२।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तत्कथं तत्र तापोऽभ्यस्यमानः परां काष्ठां गच्छेत् । अत्यन्ततापे प्रत्युत पाथसः परिक्षयात् । ज्ञानं तु जीवस्य सहजो धर्मः स्वाश्रये च विशेषमाधत्ते । तेन तस्य निरन्तराभ्यासाहिताधिकोत्तरोत्तर-विशेषाधानात् प्रकर्षपर्यन्तप्राप्तिर्नायुक्ता । एतेन 'लङ्घनाभ्यास' इत्यादि निरस्तं, लङ्घनस्यासहज-धर्मत्वात्, स्वाश्रये[1] च विशेषानाधानात्, प्रत्युत तेन सामर्थ्यपरिक्षयादिति ।

§ ५७. तथा जलधिजलपलप्रमाणादयः कस्यचित्प्रत्यक्षाः, प्रमेयत्वात्[2], घटादिगतरूपादि-विशेषवत् । न च प्रमेयत्वमसिद्धं, अभावप्रमाणस्य व्यभिचारप्रसक्तेः । तथाहि—प्रमाणपञ्चकाति-क्रान्तस्य हि वस्तुनोऽभावप्रमाणविषयता भवताभ्युपगम्यते । यदि च जलधि[3]जलपलप्रमाणादिषु

समाधान—पदार्थके स्वाभाविक धर्मोंका ही अभ्यासके द्वारा पूर्ण विकास होता है। जो धर्म अन्य सहकारियोंकी अपेक्षासे उत्पन्न होनेके कारण आगन्तुक हैं उनमें पूर्ण प्रकर्षका कोई खास नियम नहीं है। जलमें जो गरमी आती है वह उसका स्वाभाविक धर्म नहीं है किन्तु अग्निके सम्बन्धसे होनेवाला एक आगन्तुक—किरायेसे बसा हुआ बाहरी धर्म है। अतः वह बढ़ते-बढ़ते अपनी चरम सीमा—अग्नि रूप तक कैसे पहुँच सकता है? बल्कि पानीको अधिक तपानेसे उसका समूल नाश हो जायेगा, वह सूखकर हवा हो जायेगा। सुवर्णको तपानेसे उसमें शुद्धि आती है यह शुद्धि उसका स्वाभाविक धर्म है अतः उसकी चरम सीमा सौटंची सोनेमें प्रकट हो जाती है। इसी तरह ज्ञान जीवका निजी धर्म है अतः वह अपने आश्रय—आत्मामें विशेषता उत्पन्न करता है। वह सतत अभ्यास करनेसे तथा ध्यान आदि उपायों से क्रमिक विकास को पाता हुआ अन्तमें समस्त जगत्को साक्षात्कार करनेवाला हो जाता है। यही ज्ञानके विकासकी चरम सीमा है। इस विवेकसे आपकी 'ऊँचा कूदनेका अभ्यास करनेपर भी कोई सौ योजन नहीं कूद सकता' इस शंकाका भी समा-धान हो जाता है। ऊँचा कूदना, लाँघना आत्माका या शरीरका स्वाभाविक धर्म नहीं है। ऊँचा कूदनेसे आत्मामें कोई विशेषता नहीं आती, बल्कि यदि शक्तिसे बाहर कूदने की कोशिश की जाती है तो दम ही टूट जाता है और हाथ पैर टूटनेका भी पूरा-पूरा अन्देशा रहता है। ऊँचा कूदनेमें तो शरीरका हलकापन तथा फुरती विशेष रूपसे अपेक्षित है, अतः शरीरके हिसाबसे जो जितना कूद सकता है उसका उस हद तक कूद लेना ही उसका चरम विकास है। अधिक लाँघनेसे शरीरका विकास न होकर उसका ह्रास शुरू हो जाता है। अतः ज्ञानका चरम विकास मानना युक्तियुक्त है।

§ ५७. तथा, 'समुद्रके जलकी बाजिबी तौल किसीको प्रत्यक्षसे प्रतिभासित होती है, क्योंकि वह प्रमेय है जैसे कि घट आदिमें रहनेवाले उसके रंग रूप आदि।' इस अनुमानसे भी सर्वज्ञकी सिद्धि होती है। समुद्रमें कितने मन पानी है यह तौल प्रमेय-प्रमाणका विषय तो अवश्य है। आखिर उसके जल की एक एक रत्ती तक की बारीक तोल है तो अवश्य अतः 'जो चीज सत् होती है वह किसी न किसी प्रमाणका विषय भी होती ही है' इस नियमके अनुसार समुद्र की तौल में प्रमेयत्व हेतु असिद्ध नहीं है। मान लो कि, समुद्रके जलकी तौलको हम लोग प्रत्यक्ष अनुमान आदि पाँच प्रमाणोंसे नहीं जान सकते तो कमसे कम अभाव प्रमाणके द्वारा उसका अभाव तो जान सकते हैं। तब भी समुद्रके जलकी तौल अभाव प्रमाणका विषय होनेसे प्रमेय सिद्ध हो जाती है। यह तो आप स्वयं ही मानते हैं कि 'जो वस्तु सद्भावग्राही प्रत्यक्ष आदि पाँच प्रमाणोंका विषय नहीं होती वह अभाव प्रमाणका विषय होती है'। अतः यदि समुद्रके जल की तौल अन्ततोगत्वा अभाव

१. स्वाश्रये विशेषानाधानाच्च प्र-भ. २। २. "सूक्ष्मान्तरितदूरार्थाः प्रत्यक्षाः कस्यचिद्यथा। अनुमेय-त्वतोऽग्न्यादिरिति सर्वज्ञसंस्थितिः ॥५॥"—आप्तमी. ५। "ततोऽन्तरिततत्त्वानि प्रत्यक्षाण्यर्हतोऽञ्जसा। प्रमेयत्वाद्यथाऽस्मादृक् प्रत्यक्षार्थाः सुनिश्चिताः ॥८८॥" —आप्तप. श्लो. ८८। ३. –जलप्रकंपप्र –म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रमाणपञ्चकातिक्रान्तरूपमप्रमेयत्वं स्यात्, तदा तेष्वप्यभावप्रमाणविषयता स्यात् । न चात्र [1]तत्त्वेऽपि सा संभाविनीति । यस्य च प्रत्यक्षाः, स भगवान् सर्वज्ञ इति ।

§ ५८. तथास्ति [2]कश्चिदतीन्द्रियार्थसार्थसाक्षात्कारी, अनुपदेशालिङ्गाविसंवादिविशिष्ट-दिग्देशकालप्रमाणाद्यात्मकचन्द्रादिग्रहणाद्युपदेशदायित्वात् । यो यद्विषयेऽनुपदेशालिङ्गाविसंवाद्युपदेशदायी तत्साक्षात्कारी यथास्मदादिः, अनुपदेशालिङ्गाविसंवाद्युपदेशदायी च कश्चित् तस्मात्तत्साक्षात्कारी, तथाविधं च श्रीसर्वज्ञ एवेति ।

§ ५९. यच्चोक्तं 'प्रमाणपञ्चकाप्रवृत्तेः सर्वज्ञस्याभावप्रमाणगोचरत्वम्'; तदपि वाङ्मात्रम्; प्रमाणपञ्चकाप्रवृत्तेरसंभवात् । सा हि [3]बाधसद्भावत्वेन स्यात्, न च सर्वज्ञे बाधकसंभवः ।

---

प्रमाणका ही विषय हुई तब भी वह प्रमेय तो हुई ही । यदि समुद्रके जलकी तौलमें प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंकी अप्रवृत्ति रहने पर भी अभाव प्रमाणकी प्रवृत्ति न हो तो अभाव प्रमाण व्यभिचारी हो जायेगा, उसका यह नियम टूट जायेगा कि 'जहाँ प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाण प्रवृत्त नहीं होंगे वहाँ मैं प्रवृत्ति करूँगा' । इस तरह जब समुद्रके जलकी तौल प्रमेय है तब उसका किसी न किसी महापुरुषको साक्षात्कार अवश्य होगा । और जिसको उसका साक्षात्कार है वही सर्वज्ञ है ।

§ ५८. तथा, 'कोई आत्मा अतीन्द्रिय पदार्थोंका साक्षात्कार करनेवाला है, क्योंकि वह शास्त्र तथा अनुमापक हेतुओंकी सहायताके बिना ही चन्द्रग्रहण आदि ज्योतिर्विद्याका यथार्थ उपदेश देता है । इस दिन इतने बजकर इतने मिनट होनेपर खग्रास या अपूर्णग्रास आदि रूपसे भावि चन्द्रग्रहणका उपदेश अतीन्द्रियज्ञानके बिना नहीं हो सकता । जो जिस विषयका शास्त्र या लिंगकी सहायताके बिना अविसंवादी उपदेश देता है वह उस पदार्थका साक्षात्कार करनेवाला होता है, जैसे किसी घट आदिको प्रत्यक्ष देखकर उसका यथावत् वर्णन करनेवाले हम लोग । बिना किसी शास्त्रकी सहायताके तथा अनुमान करनेवाले हेतुओंकी मददके बिना भावी चन्द्र-ग्रहण आदिका दिन घण्टा मिनट खग्रास आदि नियत रूपसे उपदेश देनेवाला कोई आत्मा इस जगत्में है, अतः वह उन भावि अतीन्द्रिय पदार्थोंका साक्षात्कार अवश्य करता है । सर्वप्रथम ज्योतिष विद्याका साक्षात् उपदेश देनेवाले जिनेन्द्रदेव हैं अतः वे अतीन्द्रिय पदार्थोंके देखनेवाले सर्वज्ञ हैं ।' इस अनुमानसे भी सर्वज्ञ सिद्ध होता है ।

§ ५९. आपने जो पहले कहा था कि—'चूँकि सर्वज्ञको सिद्ध करनेवाले प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाण नहीं हैं अतः अभावप्रमाणके द्वारा उसका अभाव ही सिद्ध होता है' यह युक्तिशून्य है केवल प्रलाप मात्र है; क्योंकि जब अनुमान प्रमाण सर्वज्ञकी सत्ता ठोक-बजाकर सिद्ध कर रहा है तब प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंकी अप्रवृत्ति कैसे कही जा सकती है ? प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंकी अप्रवृत्ति तो उस पदार्थमें होती है जिसमें इन प्रमाणों-द्वारा बाधा आती हो । सर्वज्ञमें तो कोई भी प्रमाण बाधा देनेवाला नहीं मिलता । उसकी सत्ता निर्बाध है । आप ही बताइए कौन ऐसा प्रमाण है जो सर्वज्ञका बाधक होता हो—प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम, उपमान, या अर्थापत्ति ? 'सर्वज्ञका प्रत्यक्ष

---

१. तेष्वपि म. २ । २. "सूक्ष्माद्यर्थोपदेशो हि तत्साक्षात्कर्तृपूर्वकः । परोपदेशलिङ्गाक्षानपेक्षावितथत्वतः ॥९॥" —तत्त्व. श्लो. पृ. ११ । "सूक्ष्मान्तरितदूरार्थाः कस्यचित्प्रत्यक्षाः अनुपदेशलिङ्गान्वयव्यतिरेकपूर्वकाविसंवादिनष्टमुष्टिचिन्तालाभालाभसुखदुःखग्रहोपरागाद्युपदेशकरणान्यथानुपपत्तेः ।"—बृहत्सर्वज्ञसि. पृ. १२० । "यो तद्विषयानुपदेशालिङ्गान्वयव्यतिरेकाविसंवादिवचनानुक्रमकर्ता स तत्साक्षात्कारी यथा अस्मदादिर्यथोक्तजलशैत्यादिविषयवचनरचनानुक्रमकारी तद्द्रष्टा नष्टमुष्ट्यादिविषयानुपदेशलिङ्गान्वयव्यतिरेकाविसंवादिवचनरचनानुक्रमकर्ता च कश्चिद्विमत्यधिकरणभावापन्नः पुरुष इति ।"—लघुसर्वज्ञसि. पृ. १०७ । सन्मति टी. पृ. ६५ । न्यायवि. वि. द्वि. पृ. २९७ । ३. बाधकत्वेन म. १, २, प. १, २, क. । आप्तमी. वृ. पृ. ४ ।



Jain Education International          For Private & Personal Use Only          www.jainelibrary.org

तथाहि—[1]तद्‌बाधकं प्रत्यक्षम्, अनुमानम्, आगमः, उपमानम्, अर्थापत्तिर्वा। तत्राद्यः पक्षो न श्रेयान्;[2] यतो यदि प्रत्यक्षं वस्तुनः कारणं[3] व्यापकं वा स्यात्, तदा तन्निवृत्तौ वस्तुनोऽपि निवृत्तिर्युक्तिमती, वह्न्यादिकारणवृक्षत्वादिव्यापकनिवृत्तौ धूमत्वादिशिंशपात्वादिनिवृत्तिवत्। न चार्थस्याध्यक्षं कारणम्, तद्‌भावेऽपि देशादिव्यवधानेऽर्थस्य भावात्। नापि व्यापकम्; तन्निवृत्तावपि देशादिविप्रकृष्टवस्तूनामनिवर्त्तमानत्वात्। न चाकारणाव्यापकनिवृत्तावव्यकार्या[4]व्याप्यनिवृत्तिरुपपन्ना, अतिप्रसक्तेरिति।

§ ६०. नाप्यनुमानं[5] तद्‌बाधकम्; धर्मिसाध्यधर्मसाधनानां स्वरूपासिद्धेः। तत्र हि धर्मित्वेन किं सर्वज्ञोऽभिप्रेतः, सुगतादिः, सर्वपुरुषा वा। यदि सर्वज्ञः, तदा किं तत्र साध्यमसत्त्वम्, असर्वज्ञत्वं

नहीं होता इसलिए प्रत्यक्ष ही सर्वज्ञका बाधक है' इस प्रकार प्रत्यक्षको बाधक कहना समुचित नहीं है; क्योंकि यदि प्रत्यक्ष वस्तुका कारण या वस्तुका व्यापक होता तभी उसकी निवृत्ति होनेसे वस्तुका अभाव किया जा सकता है। जिस प्रकार धूमका कारण अग्नि है अतः अग्निकी निवृत्ति होनेपर धुएँका अभाव देखा जाता है। वृक्षत्व सीसोन नीम आदि सभी विशेष वृक्षोंमें पाया जानेसे शिंशपा आदिका व्यापक है अतः वृक्षत्व रूप व्यापक धर्मके अभावमें सीसोन आदि वृक्षविशेषोंका अभाव होता है, उसी तरह यदि प्रत्यक्ष वस्तुका व्यापक या कारण होता तो अवश्य ही प्रत्यक्ष न होनेसे वस्तुका अभाव होता परन्तु प्रत्यक्ष न तो पदार्थका कारण ही है और न व्यापक ही। प्रत्यक्षके अभावमें भी दूर देशमें पदार्थका सद्‌भाव देखा जाता है अतः प्रत्यक्ष पदार्थका कारण नहीं है तथा प्रत्यक्षकी निवृत्ति होनेपर भी दूरदेशवर्ती पदार्थोंकी निवृत्ति नहीं देखी जाती अतः वह पदार्थका व्यापक भी नहीं है। जब प्रत्यक्ष पदार्थका कारण या व्यापक नहीं है तब प्रत्यक्षकी निवृत्तिसे अर्थात् सर्वज्ञकी प्रत्यक्षता न होनेसे—सर्वज्ञ रूप पदार्थका अभाव कैसे माना जा सकता है? जो वस्तु कारण या व्यापक नहीं है उसकी निवृत्तिसे यदि जो कार्य या व्याप्य नहीं है ऐसे पदार्थकी निवृत्ति मानी जाय तो अतिप्रसङ्ग अर्थात् अव्यवस्था दोष आता है। अर्थात् घटकी निवृत्तिमें भी सुमेरुपर्वतकी निवृत्ति होनी चाहिए।

§ ६०. अनुमान भी सर्वज्ञका बाधक नहीं हो सकता; क्योंकि बाधक अनुमानमें आप किसे धर्मी बनाओगे, क्या साध्य रखोगे तथा किसे हेतु बनाओगे यही अनिश्चित है। धर्मी, साध्य तथा हेतुके स्वरूपका निश्चय किये बिना तो अनुमान हो ही नहीं सकता। बताइए—आप सर्वज्ञको धर्मी बनायेंगे या बुद्ध आदिको, अथवा सभी पुरुषों को? सर्वज्ञको धर्मी बनानेपर आप उसकी

१. "अतीन्द्रियार्थदर्शिनो हि बाधकं प्रमाणं प्रत्यक्षम्, अनुमानादि, अभावो वा स्यात्?"—न्यायकुमु. पृ. ८९। "न तावत् प्रत्यक्षं बाधकम्, तस्यातद्विषयत्वात्।—तत्त्वसं. प. पृ. ८४८। ३. "कारणं व्यापकाभावे निवृत्तिश्चेह युज्यते। हेतुमद्व्याप्ययोस्तस्मादुत्पत्तेरेकभावतः ॥३२७१॥ कृशानुपादपाभावे धूमाम्रादिनिवृत्तिवत्। अन्यथाऽहेतुतैव स्यान्नानात्वं च प्रसज्यते ॥३२७२॥" —तत्त्वसं. प. पृ. ५। ४. -भावकार्या-म, १, प. १, २, क.। ५. -व्यापकनि-प. १, २। ६. "नाप्यनुमानम्. धर्मि-साध्यसाधनानां स्वरूपाप्रसिद्धेः, तद्‌बाधके ह्यनुमाने धर्मित्वेन, सर्वज्ञोऽभिप्रेतः सुगतः, सर्वपुरुषा वा? यदि सर्वज्ञः; तदा किं तत्र साध्यम्-असत्त्वम्, असर्वज्ञत्वं वा। यद्यसत्त्वम्; किं तत्र साधनम्-अनुपलम्भः, विरुद्धविधिः वक्तृत्वादिकं वा। यद्यनुपलम्भः; स किं सर्वज्ञस्य, तत्कारणस्य, तत्कार्यस्य, तद्‌व्यापकस्य वा। यदि सर्वज्ञस्य सोऽपि किं स्वसम्बन्धी, सर्वसम्बन्धी वा। स्वसम्बन्धी चेत्; सोऽपि किं निर्विशेषणः, उपलब्धिलक्षणप्राप्तत्वविशेषणो वा?"—न्यायकुमु. पृ. ९१। स्या. रत्ना. पृ. ३८२। "किं स्वोपलम्भनिवृत्तिस्त्वया सर्वज्ञाभावसिद्धयेऽनुपलम्भोऽभिप्रेतः। आहोस्वित्सर्वपुरुषोपलम्भनिवृत्तिर्वा। अनुपलम्भोऽपि किं निर्विशेषणोऽभीष्ट उपलब्धिलक्षणप्राप्तस्येत्येतस्य विशेषणस्यानाश्रयणात्। आहोस्वित् सविशेषेण इति।"—तत्त्वसं. प. पृ. ८५०।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वा ? यद्यसत्त्वम्; किं तत्र साधनमनुपलम्भः, विरुद्धविधिः, वक्तृत्वादिकं वा। यद्यनुपलम्भः किं सर्वज्ञस्य, उत तत्कारणस्य; तत्कार्यस्य, तद्व्यापकस्य वा। यदि सर्वज्ञस्य; सोऽपि किं स्वसंबन्धी सर्वसंबन्धी वा। स्वसंबन्धी चेन्निर्विशेषणः, उत उपलब्धिलक्षणप्राप्तत्वविशेषणो वा। आद्ये परचित्तविशेषादिभिरनैकान्तिकः 'अनुपलम्भात्' इति हेतुः, तेषामनुपलम्भेऽप्यसत्त्वानभ्युपगमात्[2]। नाप्युपलब्धिलक्षणप्राप्तत्वविशेषणः; सर्वत्र सर्वदा च सर्वज्ञाभावसाधनस्याभावप्रसङ्गात्। न हि सर्वथाप्यसत उपलब्धिलक्षणप्राप्तत्वं घटते, क्वचित्कदाचित्सत्त्वोपलम्भाविनाभावित्वात्तस्य। एतेन सर्वसंबन्धिपक्षोऽपि प्रत्याख्यातः। किं च असिद्धः सर्वसंबन्ध्यनुपलम्भः, असर्वविदा प्रतिपत्तुमशक्य-

---

असत्ता सिद्ध करेंगे या उसमें असर्वज्ञता साधेंगे ? यदि आप सर्वज्ञकी असत्ता सिद्ध करना चाहते हैं, तब आप अनुपलम्भको हेतु बनायेंगे या विरुद्ध विधिको अथवा वक्तृत्व आदिको ? यदि सर्वज्ञकी असत्ता सिद्ध करनेमें अनुपलम्भ हेतुका प्रयोग किया जाता है तब यह जानना जरूरी है कि यह अनुपलम्भ सर्वज्ञका है या उसके कारणोंका है अथवा उसके कार्यका है, किंवा उसके व्यापक धर्मका है ? यदि सर्वज्ञकी असत्ता सिद्ध करनेमें सर्वज्ञका ही अनुपलम्भ हेतुरूपमें उपस्थित किया जाता है; तब यह बताइए कि किसको सर्वज्ञका अनुपलम्भ है खुद आपको, या संसारके सब प्राणियोंको ? यदि आप अपनेको होनेवाले सर्वज्ञके अनुपलम्भसे सर्वज्ञका अभाव मानते हैं; तब यह जानना जरूरी है कि—यह अनुपलम्भ साधारण अनुपलम्भ है अथवा दृश्य—दिखनेलायक पदार्थका है। साधारण अर्थात् किसी दृश्य आदि विशेषण रहित—अनुपलम्भसे सर्वज्ञका अभाव नहीं किया जा सकता; क्योंकि 'इस समय देवदत्तके मन में क्या बात है' इसको यज्ञदत्तका कोई भी प्रमाण नहीं जानता परन्तु इस अनुपलम्भसे देवदत्तकी चित्तवृत्तिका अभाव तो नहीं हो सकता। दृश्य पदार्थको अनुपलब्धि किसी खास देशमें या किसी विशेष समयमें ही वस्तुका अभाव साध सकती है सब देशों और सब समयोंमें नहीं। जैसे दृश्य घड़ेकी अनुपलब्धि घड़ेके अभावको किसी खास जगह या किसी विशेष समयमें ही बता सकती है वह घड़ेका सर्वथा तीनों काल या तीनों लोकोंमें अभाव सिद्ध नहीं कर सकती। आप ही सोचो जिस वस्तुका सर्वथा अभाव होगा वह दृश्य—दृष्टिगोचर होनेके योग्य कैसे हो सकती है। दृश्य कहनेका मतलब ही है कि वह कभी न कभी कहीं न कहीं उपलब्ध होती है, उसकी सत्ता है। इसलिए दृश्यानुपलब्धिके द्वारा सर्वज्ञका अत्यन्त लोप नहीं किया जा सकता। हाँ, इतना कर सकते हैं कि 'इस समय और यहाँ सर्वज्ञ नहीं हैं'। इसी तरह दृश्य पदार्थकी सब प्राणियोंको अनुपलब्धि हो नहीं सकती। वह किसी न किसीको उपलब्ध होगा ही। सर्वज्ञ जैसा सचेतन पदार्थ यदि अन्य किसीको उपलब्ध न भी हो पर खुद अपने आपको तो उपलब्ध होगा ही, अतः किसी भी दृश्यपदार्थकी सब प्राणियोंको अनुपलब्धि नहीं हो सकती। और आप यह कैसे जानेंगे कि—'संसारके समस्त प्राणी सर्वज्ञको नहीं जानते ?' किसी भी असर्वज्ञके लिए 'सबको सर्वज्ञकी अनुपलब्धि है' यह जानना नितान्त असम्भव है। जबतक संसारके समस्त प्राणियोंका तथा उनके ज्ञानोंका एक-एक करके यथार्थ परिज्ञान नहीं होता तबतक 'इन समस्त प्राणियोंके ज्ञानोंमें सर्वज्ञ प्रतिभासित नहीं होता' यह जानना असम्भव है। जैसे दर्पणको जाने बिना दर्पणमें आये हुए प्रतिबिम्बका देखना असम्भव है ठीक उसी तरह सब आदमियोंके ज्ञानोंको जाने बिना उसमें आये हुए सर्वज्ञके अभावका प्रतिबिम्ब नहीं जाना जा सकता। जिस बुद्धिमान् मनुष्यको यह स्पष्ट मालूम हो रहा है कि—'ये संसारके समस्त प्राणी सर्वज्ञको नहीं जान रहे हैं' बस वही बुद्धिमान् सर्वज्ञ है। इसी तरह सर्वज्ञताके कारणोंकी अनुपलब्धि होनेसे सर्वज्ञका अभाव होना भी अत्यन्त दुष्कर है; क्योंकि सर्वज्ञतामें कारण है

---

१. चेन्निर्विशेषेण, उपलब्धिलक्षणप्राप्तत्वविशेषेण वा म. २। २. -गमनात् म २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

त्वात्[1]। न खलु सर्वात्मना तज्ज्ञानानां चाप्रतिपत्तौ तत्संबन्धी सर्वज्ञानुपलम्भः प्रतिपत्तुं शक्यः।[2] नापि कारणानुपलम्भः, तत्कारणस्य[3] ज्ञानावरणादिकर्मप्रक्षयस्यानुमानेनोपलम्भात्। [4]एतत्साधकं चानुमानं, युक्तयश्चाग्रे वक्ष्यन्ते।

§ ६१. कार्यानुपलम्भोऽप्यसिद्धः, तत्कार्यस्याविसंवाद्यागमस्योपलब्धेः।

§ ६२. व्यापकानुपलम्भोऽप्यसिद्धः, तद्व्यापकस्य सर्वार्थसाक्षात्कारित्वस्यानुमानेन प्रतीतेः। तथाहि—[5]अस्ति कश्चित्सर्वार्थसाक्षात्कारी, तद्ग्रहणस्वभावत्वे सति प्रक्षीणप्रतिबन्धप्रत्ययत्वात्। यद्यद्ग्रहणस्वभावत्वे सति प्रक्षीणप्रतिबन्धकं तत्तत्साक्षात्कारि, यथापगततिमिरादिप्रतिबन्धं लोचनं रूपसाक्षात्कारीति नानुपलम्भाविति साधनं सर्वज्ञाभावं साधयति।

§ ६३. विरुद्धविधिरपि साक्षात्परंपरया वा सर्वज्ञाभावं [6]साधयेत्। प्रथमपक्षे [7]सर्वज्ञत्वेन साक्षाद्विरुद्धस्यासर्वज्ञत्वस्य क्वचित्कदाचिद्विधानात्सर्वत्र सर्वदा वा। [10]तत्राद्यपक्षे न सर्वत्र सर्वदा सर्वज्ञाभावः सिध्येत्, यत्रैव हि तद्विधानं तत्रैव तदभावो नान्यत्र। न हि क्वचित्कदाचिदग्नेर्विधाने

---

ज्ञानावरण आदि प्रतिबन्धक कर्मोंका समूल नाश। सो इन कर्मोंका समूल नाश तो हो ही सकता है। जब हम इन कर्मोंके नाशका चढ़ाव-उतार देखते हैं तथा ये कर्म जब आये हैं, आगन्तुक हैं; स्वाभाविक नहीं हैं; तब इनका प्रतिपक्षीके मिलनेपर अत्यन्त नाश तो उसी तरह हो जायेगा जैसे कि गरमीके आनेसे ठण्डकका। 'कर्म अत्यन्त नष्ट होते हैं' इसकी सिद्धि आगे की जायेगी।

§ ६१. सर्वज्ञके कार्यकी अनुपलब्धिसे उसका अभाव करना भी केवल मनसूबे बांधना ही है; क्योंकि सर्वज्ञका सबसे बड़ा तथा ठोस कार्य है उसके द्वारा रचा गया अविसंवादी आगम।

§ ६२. सर्वज्ञके व्यापक धर्मकी अनुपलब्धि भी नहीं कही जा सकती; क्योंकि सर्वज्ञका व्यापक धर्म है समस्त पदार्थोंका यथार्थ साक्षात्कार करना। सो यह निम्नलिखित अनुमानके द्वारा प्रसिद्ध है ही।—कोई व्यक्ति सकल पदार्थोंका यथावत् साक्षात्कार करता है, क्योंकि उसका पदार्थोंके जाननेका स्वभाव है तथा उसके ज्ञानके प्रतिबन्धक कर्म नष्ट हो गये हैं, जिसका जिस पदार्थको जाननेका स्वभाव है तथा यदि वह तद्विषयक प्रतिबन्धकोंसे शून्य है तो वह अवश्य ही उस पदार्थको जानता है। जैसे आंखका रूपको देखनेका स्वभाव है और यदि उसमें कोई तिमिर आदि रोग न हों तथा अन्धकार आदि रुकावटें न हों तो वह अवश्य ही रूपको देखती है। इस अनुमानसे सर्वज्ञके सर्वसाक्षात्कारित्व रूप व्यापक धर्मकी सिद्धि होती है अतः व्यापक धर्मकी अनुपलब्धिसे सर्वज्ञका अभाव नहीं किया जा सकता।

§ ६३. विरुद्ध विधि अर्थात् सर्वज्ञसे विरुद्ध असर्वज्ञकी विधि भी सर्वज्ञका अभाव नहीं कर सकती; क्योंकि उस समय सर्वज्ञको साक्षात् विरोधी असर्वज्ञका विधान करके सर्वज्ञका अभाव किया जायेगा, अथवा सर्वज्ञको परम्परासे विरोध करनेवाले अन्य किसी पदार्थका विधान करके यदि सर्वज्ञका सीधा विरोध करनेवाले असर्वज्ञका विधान करके उसकी सत्ताका लोप किया जाता है; तब यह प्रश्न होगा कि—ऐसे असर्वज्ञका किसी खास देश या विशेष समयमें विधान किया जायेगा या तीनों काल और तीनों लोकोंमें ? यदि असर्वज्ञका किसी देश विशेष या किसी खास

---

१. "सर्वसंबन्धिसर्वज्ञज्ञापकानुपलम्भनम्। न चक्षुरादिभिर्वेद्यमत्यक्षत्वाददृष्टवत्॥" त. श्लो. पृ. १४। २. नापि तत्कारणा म. २। ३. –णज्ञाना–म. २। ४. अतस्तत्सा–म. २। ५. "तथाहि—कश्चिदात्मा सकलार्थसाक्षात्कारी, तद्ग्रहणस्वभावकत्वे सति प्रक्षीणप्रतिबन्धप्रत्ययत्वात्।" —न्यायकुमु. ९१। प्रमेयक. २५५। स्या. रत्ना. पृ. २७०। प्रमेयरत्नमा. २।१२। ६. साधयति म. १, प. १, २, आ., क.। "नापि विरुद्धविधिः यतः साक्षात्, परम्परया वा विरुद्धस्य विधिः सर्वज्ञाभावं प्रसाधयेत्।" —न्यायकुमु. पृ. ९१। ७. सर्वज्ञेन म. १। ८. –स्यासर्वज्ञस्य–म. २। ९. सदा वा म. २। १०. तत्रादिपक्षे म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

सर्वत्र सर्वदा वा तद्व्यापकविरुद्धशीताभावो दृष्टः । द्वितीयोऽप्ययुक्तः, अर्वाग्दृशः सर्वत्र सर्वदा वा सर्वज्ञत्वविरुद्धासर्वज्ञत्वविधेरसंभवात् तत्संभवे च तस्यैव सर्वज्ञत्वापत्तेः सिद्धं नः समीहितम् ।

§ ६४. परम्परयापि किं तद्व्यापकविरुद्धस्य, तत्कारणविरुद्धस्य तत्कार्यविरुद्धस्य वा विधिः सर्वज्ञाभावमाविर्भावयेत्[1] । न तावद्व्यापकविरुद्धविधिः[2], स हि सर्वज्ञस्य व्यापकमखिलार्थसाक्षात्कारित्वं तेन विरुद्धं तदसाक्षात्कारित्वं नियतार्थग्राहित्वं वा तस्य च विधिः क्वचित्कदाचित्तदभावं साधयेन्न पुनः सर्वत्र सर्वदा[3] वा, तुषारस्पर्शव्यापकशीतविरुद्धाग्निविधानात् क्वचित्कदाचित्तुषारस्पर्शनिषेधवत् । कारणविरुद्धविधिरपि क्वचित्कदाचिदेव सर्वज्ञाभावं साधयेत्[4], न सर्वत्र । सर्वज्ञत्वस्य हि कारणमशेषकर्मक्षयः, तद्विरुद्धस्य[5] कर्माक्षयस्य च विधिः क्वचित्कदाचिदेव सर्वज्ञा-

---

समयके लिए विधान किया जाता है; तब उससे सर्वज्ञका सर्वथा अभाव नहीं हो सकता । जहाँ जिस समय असर्वज्ञकी विधि रहेगी वहाँ उस समय ही सर्वज्ञका अभाव किया जा सकता है, दूसरे देश तथा दूसरे समयमें नहीं । अपने मकानकी एक कोठरीमें आग सुलगानेसे सारे संसारमें या वहीं हमेशाके लिए तो शीतका अभाव नहीं हो सकता । जहाँ और जब आग सुलगाओगे वहीं और तभी ठण्डक नष्ट होगी । असर्वज्ञके लिए तीनों लोक तथा तीनों कालका पट्टा लिख देना हम जैसे असर्वज्ञोंका कार्य नहीं है; क्योंकि असर्वज्ञकी त्रैकालिक तथा सार्वत्रिक जिम्मेवारी तो वही व्यक्ति ले सकता है जिसे तीनों काल तथा लोकोंका यथावत् परिज्ञान हो । और यदि ऐसा कोई त्रिकाल-त्रिलोकज्ञ मिलता है, तो बड़ी खुशीकी बात है । हमारा भी तो मतलब त्रिकालत्रिलोकको जाननेवाले सर्वज्ञसे ही है । हमारे लिए तो वही सर्वज्ञ है ।

§ ६४. सर्वज्ञका परम्परासे विरोध करनेवाले पदार्थोंका विधान करके सर्वज्ञका अभाव सिद्ध करना भी मनके लड्डू खाने जैसा ही है । आप यह बताइए कि—आप सर्वज्ञके व्यापक धर्मका विरोध करके सर्वज्ञका लोप करोगे या सर्वज्ञके कारणका विरोध करके अथवा सर्वज्ञके कार्योंका विरोध करके ? पहला विकल्प मानकर तो सर्वज्ञका अत्यन्त अभाव नहीं किया जा सकता; क्योंकि 'सर्वज्ञका व्यापक धर्म है सकल पदार्थोंका साक्षात्कार करना, उसके सीधे विरोधी हो तो 'सकल पदार्थोंको नहीं जानना' या 'कुछ पदार्थोंका जानना' ये दो ही हो सकते हैं । सो इन दोनोंका विधान करके भी किसी खास देश या किसी खास समयमें ही सर्वज्ञका निषेध हो सकता है । 'संसारके समस्त प्राणी सदा सकल पदार्थोंको नहीं जानते या कुछ ही पदार्थोंको जानते हैं' ऐसा त्रैकालिक विधान करना तो असर्वज्ञके वशकी बात नहीं है । वह तो अपने परिचित लोगोंमें ही ऐसा विधान कर सकता है, अतः जहाँ और जिस समयके लिए उन दोनोंका विधान किया जायेगा वहीं और उसी समय सर्वज्ञका निषेध हो सकता है । दूसरी जगह तथा दूसरे समयमें नहीं । देखो, तुषारका व्यापक धर्म है ठण्डक, इस ठण्डककी साक्षात् विरोधी अग्नि जब और जहाँ सुलगायी जायेगी तभी और वहीं तुषार तथा उसकी ठण्डकका लोप हो सकेगा अन्यत्र और दूसरे समयमें नहीं । इसी तरह सर्वज्ञके कारणोंके विरोधीका विधान करके भी सर्वज्ञका क्वचित् तथा किसी खास समयमें ही निषेध किया जा सकता है तीनों लोकोंमें सदाके लिए नहीं । सर्वज्ञताका कारण है सर्वज्ञताको रोकनेवाले ज्ञानावरण आदि कर्मोंका नाश, इसका सीधा विरोधी है उन कर्मोंका सद्भाव । सो इन ज्ञानावरण आदि कर्मोंके सद्भावका विधान भी जिस आत्मामें जिस समय किया

---

१. –मादिशेत् आ., क. । २. –धिः सर्व–भ. २ । "यद्वा–अर्थान्तरस्य साक्षात्पारम्पर्येण वा विरुद्धस्यैव विधानात्तन्निषेधः, नाविरुद्धस्य, तस्य तत्सहभावसंभवात् । यथा–नास्त्यत्र शीतस्पर्शो वह्नेरिति साक्षाद्विरुद्धस्य वह्नेर्विधानाच्छीतस्पर्शनिषेधः, तद्वत्सर्वज्ञनिषेधेऽपि स्यात्''''।"—तत्त्वसं. पृ. ८५२ । न्यायकुमु. पृ. ९१ । ३. –दा तुषा–भ. २ । ४. –येत् सर्वत्र सर्वदा सर्व–भ. २ । ५. कर्मात्रक्षयस्य भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

**भावसाधकः, रोमहर्षादिकारणशीतविरुद्धाग्निविधानात् क्वचित्कदाचिच्छीतकार्यरोमहर्षादिनिषेधवत् न पुनः साकल्येन, सकलकर्मप्रक्षयस्य साकल्येन संभवाभावात्, क्वचिदप्यात्मनि तस्याग्रे प्रसाधयिष्यमाणत्वात्। नापि विरुद्धकार्यविधिः, सर्वज्ञत्वेन हि विरुद्धं किंचिज्ज्ञत्वं तत्कार्यं नियतार्थविषयं वचः तस्य विधिः स च न सामस्त्येन सर्वज्ञाभावं साधयेत्। यत्रैव हि तद्विधिस्तत्रैवास्य तदभावसाधनसमर्थत्वात्, शीतविरुद्धवदनकार्यधूमविशिष्टप्रदेश एव शीतस्पर्शनिषेधवत्, तन्न विरुद्धविधिरपि [1]सर्वविदो बाधकः।**

**§ ६५. नापि [2]वक्तृत्वादिकम्, सर्वज्ञसत्त्वानभ्युपगमे [3]तस्यानुपपत्त्यासिद्धत्वात्, तदुपपत्तौ च स्ववचनविरोधो 'नास्ति सर्वज्ञो वक्तृत्वादिधर्मोपेतश्चेति' तन्न सर्वज्ञस्यासत्त्वं कुतोऽपि हेतोः साधयितुं शक्यम्।**

**§ ६६. नाप्यसर्वज्ञत्वं साध्यं सर्वज्ञोऽसर्वज्ञ इत्येवं, विरोधस्यात्राप्यविशिष्टत्वात्।**

---

जायेगा वही आत्मा उसी समय सर्वज्ञतासे शून्य कहा जा सकता है न कि सभी आत्माएँ सभी समयोंमें। 'सभी आत्माओंमें कर्मोंका सदा सद्भाव रहेगा' यह विधान करना तो सर्वज्ञके ही अधिकारकी बात है हम लोगोंके अधिकारकी नहीं। जैसे ठण्डमें ठिठुरनेके कारण होनेवाले रोमांच आग तापनेसे शान्त हो जाते हैं, अतः जो आदमी जब आग तापेगा तभी उसीके रोमांच शान्त होंगे सबके रोमांच सदाके लिए शान्त नहीं हो सकते। हम आगे यह सिद्ध करेंगे कि कोई विशिष्ट आत्माएँ अपने योगबलसे कर्मबन्धनोंको तोड़कर निरावरण हो जाते हैं। इसी तरह सर्वज्ञके विरुद्ध असर्वज्ञके कार्योंका विधान करके भी सर्वज्ञका सर्वथा, सर्वदा तथा सर्वत्र निषेध नहीं किया जा सकता। सर्वज्ञताका सीधा विरोध अल्पज्ञतासे है। अल्पज्ञताका कार्य है नियत पदार्थोंके स्वरूपका प्रतिपादन करनेवाले वचन। सो इनका विधान भी जिस आत्मामें जब किया जायेगा वह आत्मा उसी समय सर्वज्ञतासे रहित कहा जा सकता है। सभी आत्माएँ सब समयके लिए असर्वज्ञ नहीं। जैसे ठण्डक आग सुलगते ही समाप्त हो जाती है, अतः जहाँ और जब आगका कार्य धुँआ होगा वहीं तभी ठण्डकका निषेध किया जा सकता है, उससे सब जगह और सब समयोंमें ठण्डकका निषेध नहीं हो सकता। इस प्रकार जब विरुद्ध विधिका कोई भी प्रकार सर्वज्ञका अभाव सिद्ध नहीं कर सकता तब विरुद्ध विधि भी सर्वज्ञकी बाधक नहीं हो सकती।

§ ६५. वक्तृत्व हेतु भी सर्वज्ञका बाधक नहीं है। जब सर्वज्ञकी सत्ता ही नहीं है तब सर्वज्ञका बोलना कैसा ? जो आदमी अपना अस्तित्व रखता है वही तो बोलता है। यदि सर्वज्ञ है; तब उसका निषेध कैसा ? 'सर्वज्ञ है भी नहीं और वह बोलता भी है' यह तो स्पष्ट ही अपने वचनका खुद ही विरोध करना है। जब वह है ही नहीं तब बोलता कौन है ? यदि वह बोल रहा है तब उसका अभाव कैसे ? 'उसका अभाव भी हो, और वह बोले भी' ये दोनों बातें साथ-साथ नहीं बन सकतीं। यह तो ऐसा ही है जैसे कोई सपूत अपनी माताको वन्ध्या कहे। इस तरह कोई भी हेतु सर्वज्ञका अत्यन्त अभाव सिद्ध करनेमें समर्थ नहीं है।

§ ६६. सर्वज्ञको धर्मी बनाकर उसमें असर्वज्ञता सिद्ध करना भी परस्पर विरोधी है। जब वह सर्वज्ञ है ही तब उसमें असर्वज्ञता कैसे सिद्ध हो सकती है ? 'सर्वज्ञ भी है असर्वज्ञ भी है' ये तो परस्पर विरोधी बातें हैं।

---

१. सर्वज्ञबाधकः भ. २। २. "अयं च वक्तृत्वाख्यो हेतुः 'यस्य ज्ञेयप्रमेयत्ववस्तुसत्त्वादिलक्षणा' इत्यत्रादिशब्देनाक्षिप्त एवेति।""तदत्रादिपदाक्षिप्तो वक्तृत्वे योऽभिमन्यते। निश्चयं व्यतिरेकस्य परस्परविरोधतः ॥३२५९॥"—तत्त्वसं. पृ. ८८१। ३. एतस्या–भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ६७. किंच असर्वज्ञत्वे[1] साध्ये सर्वज्ञस्य प्रमाणविरुद्धार्थवक्तृत्वम् तद्विपरीतम्, वक्तृत्वमात्रं वा हेतुत्वेन विवक्षितम् । प्रथमोऽसिद्धो हेतुः, सर्वज्ञस्य तथाभूतार्थवक्तृत्वासंभवात् । [2]द्वितीयपक्षे तु विरुद्धः, दृष्टेष्टाविरुद्धार्थवक्तृत्वस्य सर्वज्ञत्वे[3] सत्येव संभवात् । [4]तृतीयपक्षेऽप्यनैकान्तिकः, वक्तृत्वमात्रस्य सर्वज्ञत्वेन विरोधासंभवात् ।

§ ६८. एतेन सुगतादिर्धर्मिपक्षोऽपि प्रत्याख्यायि, प्रोक्तदोषानुषङ्गाविशेषात् । किंच, प्रतिनियतसुगतादेः सर्वज्ञतानिषेधेऽन्येषां तद्विधिरवश्यंभावी, विशेषनिषेधस्य शेषाभ्यनुज्ञानान्तरीयकत्वात्, 'अयमब्राह्मणः' इत्यादिवदिति ।

§ ६९. अतः सर्वपुरुषानुररीकृत्य तेषामसर्वज्ञता वक्तृत्वादेः साध्यते; तन्न; विपक्षात्तस्य

---

§ ६७. अच्छा यह बताओ कि—प्रमाणविरोधी असत्य कथन करनेके कारण आप उसे असर्वज्ञ कहते हैं, अथवा सत्य कथन करनेके कारण, या 'बोलता है इसीलिए असर्वज्ञ है' इस तरह बोलने मात्रसे ही ? पहली कल्पना तो आपकी निरी कल्पना ही है; क्योंकि जो सर्वज्ञ है वह प्रमाण-विरोधी असत्य कथन कर ही नहीं सकता । जब वस्तुके यथार्थ स्वरूपका उसे परिज्ञान है तथा वह वीतरागी है तब वह मिथ्या क्यों बोलेगा ? पदार्थका ठीक ज्ञान न होनेसे अथवा राग-द्वेष आदि कषायोंके कारण ही मनुष्य मिथ्याप्रलाप करते हैं, ज्ञानी और वीतरागी महात्माओंमें तो मिथ्या बोलनेका कोई कारण ही नहीं है ? दूसरा विकल्प तो विरुद्ध है । जब वह प्रामाणिक अर्थात् प्रत्यक्ष और अनुमान आदिसे बाधित न होनेवाला सत्य कथन कर रहा है तब असर्वज्ञ कैसे होगा ? प्रामाणिक वक्तृत्व तो असर्वज्ञताका विरोधी है, वह तो सर्वज्ञताको ही सिद्ध करता है । अतः आप सिद्ध करने तो चले थे असर्वज्ञ और सिद्ध हो गया सर्वज्ञ । अतः यथार्थ वक्तृत्व तो असर्वज्ञताका विरोधी होनेसे विरुद्ध है । बोलना तो जैसे असर्वज्ञमें पाया जाता है उसी तरह सर्वज्ञमें भी रहता है । अतः बोलने मात्रसे सर्वज्ञता या असर्वज्ञता सिद्ध नहीं की जा सकती । बोलनेका सर्वज्ञतासे कोई विरोध तथा असर्वज्ञतासे कोई मित्रता नहीं है । वह तो एक साधारण चीज है । अतः बोलना मात्र व्यभिचारी होनेसे असर्वज्ञता नहीं साध सकता ।

§ ६८. इसी तरह बुद्ध आदि किसी खास व्यक्तिको धर्मी मानकर उसकी सर्वज्ञताका निषेध करनेमें भी ऊपर कहे गये सभी दूषण आते हैं । फिर, आप किसी खास सुगत या कपिलमें सर्वज्ञताका निषेध कर भी दोगे तो भी इससे सर्वज्ञताका समूल लोप तो नहीं हो सकता । जब आप यह कहोगे कि—'बुद्ध या कपिल सर्वज्ञ नहीं हैं' तो इसका अर्थ ही यह होता है कि 'इनके सिवाय कोई दूसरा व्यक्ति सर्वज्ञ है ।' किसी विशेष व्यक्तिमें किसी विशेष धर्मका निषेध करनेसे शेष व्यक्तियोंमें उस धर्मका सद्भाव अपने ही आप सिद्ध हो जाता है । जैसे ब्राह्मणोंके मुहल्लेमें चार-पाँच लड़के एक साथ खेल रहे थे । उनमें-से किसी खास लड़केकी ओर इशारा करके 'यह ब्राह्मण नहीं है' यह कहनेका मतलब ही यह निकलता है कि बाकी सब लड़के ब्राह्मण हैं । उसी तरह महावीर, कपिल, सुगत, शिव आदिमें-से किसी कपिल आदिमें ही सर्वज्ञताका निषेध कर उसमें असर्वज्ञता सिद्ध करनेका तात्पर्य ही यह है कि बाकी महावीर आदि सर्वज्ञ हैं । अतः इस ढंगसे भी सर्वज्ञताका अत्यन्त निषेध नहीं किया जा सकता ।

§ ६९. 'संसारके सभी पुरुष असर्वज्ञ हैं, क्योंकि वे वक्ता हैं—बोलते हैं' इस तरह सभी पुरुषोंको धर्मी मानकर भी असर्वज्ञता सिद्ध करना महज जबानकी खुजास मिटाना ही है; क्योंकि जब बोलनेका सर्वज्ञताके साथ कोई भी विरोध तथा असर्वज्ञतासे कोई रिश्तेदारी नहीं है तब क्यों

---

१. "किं च, सर्वविदः प्रमाणविरुद्धार्थवक्तृत्वं हेतुत्वेन विवक्षितम्, तद्विपरीतम् वक्तृत्वमात्रं वा ।"–न्यायकुमु. पृ. ९३ । प्रमेयक. पृ. २६३ । सन्मति. टी. पृ. ४५ । स्या. रत्ना. पृ. ३८४ । प्रमेयरत्न. पृ. ५७ । २. द्वितीयपक्षो विरु–म. २ । ३. सत्वरिज्ञाने सत्येव म. २ । ४. –पक्षोऽप्यने– म. २ ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

व्यतिरेकासिद्धया[1] संदिग्धविपक्षव्यावृत्तिकत्वात् सर्वज्ञोऽपि भविष्यति वक्तापीति। तन्नानुमानं सर्वज्ञबाधकम्।

§ ७०. नाप्यागमः, स हि पौरुषेयोऽपौरुषेयो वा[2]। न तावदपौरुषेयः तस्याप्रामाण्यात्, वचनानां गुणवद्वक्त्रा (क्त्र) धीनतया प्रामाण्योपपत्तेः। किं च अस्य कार्ये एवार्थे प्रामाण्याभ्युपगमान्न सर्वतः स्वरूपनिषेधे प्रामाण्यं स्यात्। न चाशेषज्ञा[3]भावसाधकं किंचिद्वेदवाक्यमस्ति, "हिरण्यगर्भः सर्वज्ञः"[4] इत्यादिवेदवाक्यानां तत्प्रतिपादकानामनेकशः श्रवणात्।

---

उस बेचारे तटस्थ वक्तृत्वको इस झगड़ेमें घसीटा जाता है। उसके लिए तो जैसी सर्वज्ञता है वैसी ही असर्वज्ञता। आप चाहे सर्वज्ञ हों तो भी बोलेंगे, असर्वज्ञ हों तो भी बोलेंगे। इस तरह वक्तृत्व हेतु सर्वज्ञरूप विपक्षमें भी पाया जाता है या उसमें पाये जानेमें उसका कोई विरोध नहीं है अतः यह सन्दिग्धानैकान्तिक है। सर्वज्ञ होनेसे क्या किसीकी जबान बन्द हो जाती है? 'सर्वज्ञ भी रहे और बोले भी' इसमें किसी एतराजकी गुंजाइश ही नहीं है। इस विवेचनसे यह अच्छी तरह सिद्ध हो जाता है कि कोई भी अनुमान सर्वज्ञताका बाल भी बाँका नहीं कर सकता, उसके खण्डनकी तो बात ही क्या।

§ ७०. आगमसे भी सर्वज्ञतामें कोई बाधा नहीं आती। बताओ कौन-सा आगम सर्वज्ञताका विरोध करता है—जो अपौरुषेय है, अर्थात् किसी पुरुषने नहीं बनाया किन्तु जो स्वयं सिद्ध है वह वेद सर्वज्ञताको नहीं सह सकता, या किसी पुरुष विशेषके द्वारा रचा गया पौरुषेय आगम? अपौरुषेयवेदमें जब प्रमाण ही सिद्ध नहीं है तब उससे सर्वज्ञताकी बाधा होना दूरकी बात है। वचनोंमें प्रमाणता तो वक्ताके गुणोंसे आती है। गुणवान् निर्दोष वक्ता होगा तो वचन भी यथार्थ तथा प्रामाणिक होंगे, वक्ता यदि अज्ञानी या कषायवाला है तो उसके वचन भी मिथ्या तथा विसंवादी होंगे। जब वेदका कोई आद्य वक्ता ही नहीं है तब उसमें प्रमाणता कैसे मानी जा सकती है? दूसरे, आप वेदको स्वरूप प्रतिपादक ही नहीं मानते। आपका तो मत है कि—वेदका हर एक शब्द अग्निष्टोम आदि यज्ञ रूप कार्योंका ही प्रतिपादन करता है और वह कार्य अर्थमें ही प्रमाण है। वह किसीके स्वरूप प्रतिपादन या उसके निषेधमें प्रमाण ही नहीं है। वेदमें जो 'सर्वज्ञ, सर्ववित्' आदि शब्द आते हैं आप उन्हें सर्वज्ञके स्वरूपका प्रतिपादक ही नहीं मानते। आप तो कहते हो कि—ये सर्वज्ञ आदि शब्द किसी यज्ञ विशेषकी स्तुति करनेके लिए हैं। सर्वज्ञके स्वरूपका प्रतिपादन करने के लिए नहीं हैं। 'जो अग्निष्टोम या अन्य कोई विवक्षित यज्ञ करता है वही सर्वज्ञ है, वही सर्ववित् है' इस तरह किसी यज्ञ आदिकी स्तुति करना हो सर्वज्ञ आदि शब्दोंका कार्य है। इस प्रकार जब वेदका कोई भी शब्द स्वरूपार्थक नहीं है तब उसके किसी शब्दके द्वारा असर्वज्ञताका विधान या सर्वज्ञताका निषेध कैसे किया जा सकता है? फिर, सर्वज्ञताका निषेध करनेवाला कोई वेदवाक्य भी उपलब्ध नहीं है। वेदमें कोई भी ऐसा शब्द नहीं जिससे सर्वज्ञताका सीधा खण्डन होता हो। बल्कि वेदमें "हिरण्यगर्भः सर्वज्ञः" इत्यादि अनेकों वाक्य ऐसे मिलते हैं

---

१. "....वक्त्यादेर्दोषसंक्षयः॥ नेत्येके व्यतिरेकोऽस्य संदिग्धाव्यभिचार्यतः।" – प्र. वा. १।१४। "उच्यते यदि वक्तृत्वं स्वतन्त्रं साधनं मतम्। तदानीमाश्रयासिद्धः सन्दिग्धासिद्धताऽथवा॥३३७१॥ अस्य चार्थस्य सन्देहात्सन्दिग्धासिद्धता स्थिरा।" —तत्त्वसं. पृ. ८८४। २. वा स्यात् न म. २। ३.—ज्ञानाभाव—म. २। आ. क.। ४. "स सर्ववित् स लोकवित् इत्यादेः हिरण्यगर्भः सर्वज्ञः इत्यादेश्च आगमस्य।" —तत्त्वार्थश्लो. पृ. १५। "हिरण्यगर्भं। प्रकृतस्य सर्वज्ञः।"—न्याय कुमु. पृ. ८७। सन्मति. टी. पृ. ४६। स्या. रत्ना. पृ. ३६४। शास्त्रवा. टी. पृ. ४१ पृ.। बृ. सर्वज्ञसि. पृ. १२३।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ७१. नाप्युपमानं तद्बाधकम्[1]; तत्खलूपमानोपमेययोरध्यक्षत्वे सति गोगवयवत् स्यात्। न चाशेषपुरुषाः[2] सर्वज्ञश्च केनचिद्दृष्टाः येन 'अशेषपुरुषवत्सर्वज्ञः सर्वज्ञवद्वा ते' इत्युपमानं स्यात्। अशेषपुरुषदृष्टौ च तस्यैव सर्वज्ञत्वापत्तिरिति।

§ ७२. नाप्यर्थापत्तिस्तद्बाधिका[3]; सर्वज्ञाभावमन्तरेणानुपपद्यमानस्य कस्याप्यर्थस्याभावात्, वेदप्रामाण्यस्य च सर्वज्ञे सत्येवोपपत्तेः। न हि गुणवद्वक्तुरभावे वचसां प्रामाण्यं घटत इति न सर्वज्ञे बाधकसंभवः, तदभावे च प्रमाणपञ्चकाप्रवृत्तिरप्यसिद्धा।

§ ७३. तथा यदुक्तम्—'प्रमाणपञ्चकाप्रवृत्त्याभावप्रमाणविषयत्वम्; तदप्यनैकान्तिकम्[4]; हिमवत्पलपरिमाणपिशाचादीनां प्रमाणपञ्चकाप्रवृत्तावप्यभावप्रमाणगोचरत्वाभावादिति—"प्रमाण-पञ्चकं यत्र" इत्याद्यपास्तं द्रष्टव्यम्।

---

जो सर्वज्ञताका स्पष्ट रूपसे प्रतिपादन करते हैं।

§ ७१. उपमान प्रमाणसे भी सर्वज्ञका निषेध नहीं हो सकता। जहाँ उपमान तथा उपमेय दोनों पदार्थ प्रत्यक्षसे अनुभवमें आते हैं वहाँ 'यह गवय—रोज गौके समान है' यह उपमान लगाया जा सकता है। गौ और रोज दोनों ही प्रत्यक्ष सिद्ध पदार्थ हैं अतः वे उपमान प्रमाणके दायरेमें आ जाते हैं। पर 'कोई भी अल्पज्ञ व्यक्ति संसारके समस्त पुरुषोंका तथा सर्वज्ञका प्रत्यक्ष नहीं कर सकता, जिससे वह अमुक सर्वज्ञ हम सब प्राणियोंकी तरह है या हम सब उसके समान हैं' इस उपमानको कर सकें। क्योंकि जिस क्षण भी उसने समस्त पुरुषोंका और सर्वज्ञका साक्षात्कार किया उसी क्षण वह स्वयं सर्वज्ञ हो जाता है और इस तरह सर्वज्ञतामें बाधा देनेकी बजाय वह उसका जीवन्त प्रमाण बन जाता है। तात्पर्य यह कि उपमान प्रमाणकी इतनी शक्ति नहीं है जो सर्वज्ञता-का निषेध कर सके।

§ ७२. अर्थापत्ति प्रमाण भी सर्वज्ञतामें बाधा देनेका साहस नहीं कर सकता। यदि सर्वज्ञके अभावके साथ ही खास सम्बन्ध रखनेवाला सर्वज्ञके अभावके बिना नहीं होनेवाला कोई पदार्थ मिलता तो उसके द्वारा सर्वज्ञका अभाव किया जा सकता था, परन्तु सर्वज्ञ भावके ही साथ रहने-वाला कोई भी पदार्थ दृष्टिगोचर नहीं होता। वेदमें प्रमाणता भी सर्वज्ञसे ही आ सकती है। सर्वज्ञके बिना 'इस वेद वाक्यका यही अर्थ है दूसरा नहीं' इस तरह वेदके अर्थका निर्णय होना भी असम्भव ही है। गुणवान् वक्ताके ही वचन प्रमाणभूत होते हैं। जिस वचनका प्रतिपादक गुणवान् निर्दोष पुरुष नहीं है उसमें प्रमाणताकी बात करना तो शेखचिल्लीकी कल्पना ही है। इस प्रकार अर्थापत्तिसे भी सर्वज्ञमें बाधा नहीं आ सकती।

§ ७३. इस तरह जब प्रत्यक्षादि कोई भी प्रमाण तो सर्वज्ञतामें बाधा नहीं देते और सर्वज्ञ-को सिद्ध करनेवाले ही अनेक अनुमान मौजूद हैं तब पाँच प्रमाणोंकी अप्रवृत्ति कहकर सर्वज्ञका अभाव करना सरासर आँखोंमें धूल झोंकना है। फिर यह भी तो नियम नहीं है कि 'जहाँ पाँच प्रमाणोंकी प्रवृत्ति न हो उस वस्तुका अभाव होता है'। देखो, हिमालय पर्वतका कितनी रत्ती वजन है, पिशाच कितना बड़ा तथा कैसा है, इन सबमें हमारे किसी भी प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंकी

---

१. "नोपमानमशेषाणां नृणामनुपलम्भतः। उपमानोपमेयानां तद्बाधकमसम्भवात् ॥" —आप्तप. श्लो. १०१। न्यायकुमु. पृ. ९४। तत्त्वसं पृ. ९१७। २. सर्वज्ञाश्च म. २। ३. "नार्थापत्तिरसर्वज्ञं जगत्साधयितुं क्षमा। क्षीणत्वादन्यथाभावाभावात्तत्तद्बाधिका ॥" —आप्तप. श्लो. १०२। न्यायकुमु. पृ. ९४। ४. "अभावोऽपि प्रमाणं ते निषेध्याधारवेदने। निषेध्यस्मरणे च स्यान्नास्तिताज्ञानमञ्जसा ॥१०५॥ न चाशेषजगज्ज्ञानं कुतश्चिदुपपद्यते। नापि सर्वज्ञसंवित्तिः पूर्वं तत्स्मरणं कुतः ॥१०६॥ येनाशेषजगत्यस्य सर्वज्ञस्य निषेधनम्। —आप्तप. श्लो. १०५–६। न्यायकुमु. पृ. ९६। त. श्लो. पृ. १४। ५. –पिशाचादिभिः तेषां प्रमाण—आ.।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ७४. यच्चोक्तम्—'सर्वं वस्तुजातं केन प्रमाणेन' इत्यादि; तदप्युक्तम्; सकलज्ञानावरणविलयोत्थाविकलकेवलालोकेन सकललोकालोकादिवस्तुवेत्तृत्वात्सर्वज्ञस्येति।

§ ७५. यच्चोक्तं 'अशुच्यादिरसास्वाद' इत्यादि; तदपि[1] परं प्रत्यसूयामात्रमेव व्यनक्ति; सर्वज्ञस्यातीन्द्रियज्ञानित्वेन करणव्यापारनिरपेक्षत्वात् जिह्वेन्द्रियव्यापारनिरपेक्षं यथावस्थितं तटस्थतयैव वेदनं न तु भवद्वत्तद्व्यापारसापेक्षं वेदनमिति।

§ ७६. यदप्यवादि 'कालतोऽनाद्यनन्तः संसारः' इत्यादि, तदप्यसम्यक्[2] युगपत्संवेदनात्। न च तदसंभवि दृष्टत्वात्। तथाहि—यथा स्वभ्यस्तसकलशास्त्रार्थः सामान्येन, युगपत्प्रतिभासते

गति नहीं होती फिर इससे इसका अभाव तो नहीं किया जा सकता। अतः सर्वज्ञाभाव सिद्ध करनेके लिए आपका 'पाँचों प्रमाण जहाँ प्रवृत्ति न करें वहाँ अभाव प्रमाणका राज्य है' इत्यादि कथन अनैकान्तिक है।

§ ७४. आपने यह पूछा था कि—'सर्वज्ञ समस्त वस्तुओंको किस प्रमाणसे जानता है?' सो सर्वज्ञ सभी वस्तुओंको अपने केवलज्ञानरूपी आलोक-द्वारा प्रत्यक्ष रूपसे ही जानता है। केवलीने ज्ञानमें विघ्न करनेवाले जितने प्रतिबन्धक ज्ञानावरण थे उन सबका अत्यन्त नाश कर दिया है, इसलिए उसका ज्ञान अपने पूर्वरूपमें प्रकाशमान है। उसमें सभी पदार्थ ऐसे ही झलकते हैं जैसे कि निर्मल दर्पणमें सामने रखी हुई वस्तुएँ।

§ ७५. आपका अशुचि पदार्थोंके रसास्वादनवाला कुतर्क तो बुद्धिके विपर्यासका तथा हृदयकी जलनका जीता-जागता प्रमाण है। सर्वज्ञका ज्ञान इन्द्रियोंकी सहायतासे उत्पन्न नहीं होता, वह तो अतीन्द्रिय है, आत्माका निजी पूर्ण प्रकाश है। उसे इन्द्रियोंके व्यापारकी कोई आवश्यकता नहीं है। रसका आस्वादन दूसरी चीज है तथा उसका ज्ञान एक पृथक् ही वस्तु है। आस्वादन जीभके द्वारा होता है जब कि उसके ज्ञानके लिए उसे जीभपर रखना कोई आवश्यक नहीं है। केवलीको अपने अतीन्द्रिय ज्ञानके द्वारा रसका ज्ञान होता है। आस्वादनका मजा तो रागी व्यक्ति अपनी जीभके द्वारा लेते हैं। वीतरागी अतीन्द्रियज्ञानी केवलीके विषयमें आस्वादनकी बात करना निपट मूर्खता है। जो वस्तु जैसी है उसका उसी रूपमें तटस्थ भावसे अच्छी और बुरी कल्पना किये बिना केवलीको मात्र शुद्ध परिज्ञान होता है, उसका अच्छे या बुरे रूपमें दर्शन तो रागियोंके दूषित ज्ञानमें ही हुआ करते हैं। वह तो जानता है, केवल जानता ही है।

§ ७६. आपकी 'काल तो अनन्त हैं, पदार्थ भी अनन्त हैं, उनका एक-एक करके परिज्ञान तो अनन्तकालमें भी नहीं हो सकता' यह शंका भी अज्ञानका प्रदर्शन ही है। क्योंकि—हम पहले ही बता चुके हैं कि—केवलीका ज्ञान क्रमिक नहीं है, वह तो सभी वस्तुओंको युगपत् जानता है। जब अनेक वस्तुओंका युगपत् ज्ञान तो हम जैसे अल्पज्ञ हीनशक्तिवालोंको भी देखा जाता है, तब बिलकुल निरावरण अनन्तज्ञानवाले अनन्तशक्तिशाली केवलीको समस्त पदार्थोंका युगपत्

१. "तटस्थस्य हि संवित्तौ न रागित्वादिसंभवः। अनेनाशुचिरसादिवेदनेऽपि दोषः प्रत्युक्तः। अपवित्रत्वयोगः स्यादिन्द्रियेणास्य वेदने। कर्मजेन न चान्येन भावनाबलभाविना ॥५७६॥" —प्र. वार्तिकाल. पृ. ३३०। "तस्मान्न विषयानुभवः केवल एव सुखदुःखहर्षविषादामर्षादिहेतुः। किन्तु कारणान्तरसहितः। तच्च कर्मैव भवितुमर्हति।""तच्च निरस्ताशेषदोषावरणस्य नास्तीति केवलो विषयानुभवस्तस्योपेक्षामेव सर्वत्र जनयति न सुखदुःखादिकम्। निःशेषदोषावरणविश्लेषं च समर्थयिष्यामः।" —बृहत्सर्वज्ञसि. पृ. १७९। प्रमेयक. पृ. २६०। २. "एकज्ञानक्षणव्याप्तनिःशेषज्ञेयमण्डलः। प्रसाधितो हि सर्वज्ञः क्रमो नाश्रीयते ततः ॥३६२७॥" —तत्त्वसं. पृ. ९२९। "ततोऽस्य वीतरागत्वे सर्वार्थज्ञानसंभवः। समाहितस्य सकलं चकास्तीति विनिश्चितम् ॥३२९॥ ""इति चेन्नाक्रमेणैव सर्वार्थानां प्रवेदनात्।" —प्र. वार्तिकाल. पृ. ३३०।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

एवमशेषविशेषकलितोऽपि । [1]तथा चोक्तम्–

"यथा सकलशास्त्रार्थः स्वभ्यस्तः प्रतिभासते ।
मनस्येकक्षणेनैव तथानन्तादिवेदनम् ॥१॥" [ प्र. वार्तिकाल. २।२२७ ] इति

§ ७७. यच्चोक्तं 'अतीतानागत' इत्यादि; तदपि स्वप्रणेतुरज्ञानित्वमेव ज्ञापयति, [2]यतो यद्यपीदानींतनकालापेक्षया तेऽतीतानागतवस्तुनी असती तथापि [3]यथातीतमतीतकालेऽवर्तिष्ट, [4]यथा च भावि वर्तिष्यते तथैव तयोः साक्षात्कारित्वेन न कश्चनापि दोष[5] इति सिद्धः सुखादि-वस्तुनिश्चितासंभवद्बाधकप्रमाणत्वात्[7] सर्वज्ञ इति ।

§ ७८. अथ विकृपटाः प्रकटयन्ति—ननु भवतु सुनिश्चितासंभवद्बाधकप्रमाणत्वात्सर्वज्ञ-सिद्धिः । किं त्वस्य कवलाहार इति न मृष्यामहे । तथाहि—केवलिनः कवलाहारो न भवति तत्का-

परिज्ञान होनेमें क्या बाधा है ? कहा भी है—"जैसे जिन शास्त्रोंका अच्छी तरह तलस्पर्शी अभ्यास किया है उन शास्त्रोंके सभी पदार्थ उपयोग लगानेपर एक ही साथ मनमें प्रतिभासित होते हैं उसी तरह अनन्तशक्तिशाली केवलज्ञानमें अनन्तपदार्थ युगपत् झलकते हैं ॥१॥"

§ ७७. जो आपने 'अतीत अनागत पदार्थोंको वर्तमान रूपसे जानता है या अतीत रूपसे ?" इत्यादि कुतर्क किये हैं, वे तो सचमुच ही अज्ञानके भद्दे प्रदर्शन रूप ही हैं । यद्यपि आजकी दृष्टि-से हम बीते हुए पदार्थोंको अतीत तथा आगे होनेवाले पदार्थोंको अनागत कहते हैं और वे इस समय असत् हैं विद्यमान नहीं हैं, परन्तु अतीतकालमें तो थे ही, आगे तो होंगे ही, अतः बीते हुए पदार्थोंको अतीतकालमें असत् तथा आगे होनेवाले पदार्थोंको भाविकालमें तो असत् नहीं कह सकते । सर्वज्ञ तो जो वस्तु जिस समय जैसी है उसको उस समय उसी रूपमें जानता है । अतीतको अतीत रूपमें, अनागतको भावि रूपमें तथा वर्तमानको वर्तमान रूपमें ही जानता है । पदार्थकी जब जो हालत थी, है और होगी वह ठीक उसी रूपमें सर्वज्ञके ज्ञानमें झलकती है । इस तरह समस्त बाधक प्रमाणोंका निराकरण करनेसे उनकी अच्छी तरह असम्भवता सिद्ध होनेपर सर्वज्ञकी सत्ता निर्बाध रूपसे उसी तरह सिद्ध हो जाती है जैसे सुखी पुरुषको 'मैं सुखी हूँ' इस स्वसंवेदनसे सुखका निर्बाध अनुभव होकर सुखकी सत्ता सिद्ध होती है । अतः यह बेधड़क होकर कहा जा सकता है कि—'सर्वज्ञ है, क्योंकि उसकी सर्वज्ञताके बाधक प्रमाणोंकी असम्भवता अच्छी तरह निश्चित है वह पूर्णतः निर्बाध है, जैसे कि सुखी व्यक्तिका सुख ।'

§ ७८. दिगम्बर (पूर्वपक्ष)—'बाधक प्रमाणोंकी असम्भवता दिखाकर सर्वज्ञकी सिद्धि करना तो उचित ही है । परन्तु सर्वज्ञ केवली भी हम लोगोंकी ही तरह कवलाहार—एक-एक ग्रास लेकर भोजन करता है यह बात नहीं जंचती । हम सिद्ध करते हैं कि—'केवली ग्रास लेकर आहार नहीं करते, क्योंकि जिन कारणोंसे प्रेरित होकर मनुष्य आहार करनेके लिए बेचैन हो

१. यथा आ. । क. । २. ततो म. २ । ३. यथातीतं गतकाले म. २ । ४. यथा भावि च भविष्यत् काले वर्ति–म. २ । ५. "न चैकेन ज्ञानेन परिच्छिन्नानीत्येतावता वस्तूनामात्मस्वभावहानिः । येन तान्येकज्ञानपरिच्छेदवशादनन्तत्वमात्मस्वभावं जह्युः ।""यत एवासौ पर्यन्ततया न गृह्णाति अत एव सर्वज्ञो भवति । अन्यथाऽनन्तं वस्त्वन्तवत्त्वेन गृह्णन् भ्रान्तो भवेत् ।" —तत्त्वसं. प. पृ. ९३० । न्यायकुमु. पृ. ९६ । ६. सिद्धाः स्वसंवेदनप्रत्यक्षलक्षणसुखादिवत् भ. २ । ७. तदस्ति सुनिश्चिता-सम्भवद्बाधकप्रमाणत्वात् सुखादिवत् ॥" —कथी. स्व. श्लो. ४ । सिद्धिवि. । अष्टश., अष्टसह. पृ. ४४ । आप्तप. पृ. २२६ । त. श्लो. पृ. १८५ । प्रमाणनि. पृ. २९ । प्र. मी. पृ. १४ ।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

रणाभावात्, न च कारणाभावे कार्यस्योत्पत्तिः अतिप्रसक्तेः । न च तत्कारणाभावोऽसिद्धः, आहारादाननिदानभूते वेदनादिषट्के एकस्यापि तस्य केवलिन्यभावात् । तथाहि—न तावत्तस्य वेदनोत्पद्यते, तद्वेदनीयस्य[2] दग्धरज्जुस्थानिकत्वात् । सत्यामपि वेदनायां न तस्य तत्कृता [3]पीडा, अनन्तवीर्यत्वात्[4] । वैयावृत्त्यकरणं तु भगवति त्रैलोक्यपूज्ये न संभवत्येवेति । ईर्यापथं[5] पुनः केवलज्ञाना-

जाता है तथा जिन प्रयोजनोंसे वह भोजन करता है वे सब कारण तथा प्रयोजन केवलीमें नहीं पाये जाते। बिना कारणके कार्यकी उत्पत्ति मानना तो एक अलौकिक बात होगी, और इससे बड़ी अव्यवस्था हो जायगी। देखो, आहार ग्रहण करनेके लिए मनुष्य वेदना आदि छह कारणोंसे प्रवृत्त होता है। शास्त्रमें कवलाहारके ये छह कारण बतलाये हैं—१. वेदना—भूखकी पीड़ा होनेसे जब पेट और पीठ एक हो जाते हैं, भूखकी ज्वाला असह्य हो जाती है तब जिस किसी भी तरह भोजन पा लेनेकी ओर प्रयत्न होता है। २. यह सोचकर कि—'मैं भोजन करता रहूँगा तो शरीर स्वस्थ रहेगा और मैं दूसरोंकी वैयावृत्त्य—सेवाटहल कर सकूँगा।' ३. यह विचारकर कि—'यह भोजन करता रहूँगा तो आँखोंकी जोत ठीक रहेगी और इससे मैं अच्छी तरह देखभाल करके जाऊँगा-आऊँगा, यत्नाचार पूर्वक प्रवृत्ति करके ईर्यापथ (सावधानीसे गमन) को साध सकूँगा।' ४. यह समझकर कि 'यदि भोजन करके शरीरको स्वस्थ—कामचलाऊ हालतमें रखेंगे तो संयम तथा चारित्र आदि अच्छी तरह पाले जा सकेंगे।' ५. यह मानकर कि—यदि आहार लेते रहेंगे तो शेष जीवनका निर्वाह सुखशान्तिसे हो जायेगा, नहीं तो बेमौत असमयमें ही मरनेकी बारी आ जायेगी।' ६. यह समझकर कि—'यदि थोड़ा-बहुत भोजन लेते रहेंगे तो दिमाग ठीक रहेगा और उससे धर्मतत्त्वका अच्छी तरह विचार कर सकेंगे।' परन्तु केवलीके इन छह कारणोंमें-से एक भी कारण नहीं है, तब बताओ केवली अकारण ही भोजन क्यों करेंगे ? आप स्वयं विचार कीजिए—केवलीके वेदना-पीड़ा तो हो ही नहीं सकती, क्योंकि पीड़ामें कारण है असातावेदनीय कर्मका उदय। सो मोहनीय कर्मके नष्ट हो जानेसे बेचारा जली हुई रस्सीके समान नाचीज होकर पड़ा है। अतः जली हुई रस्सीके समान कहनेको तो वेदनीयका सद्भाव केवलीमें है, परन्तु वह असीम बलशाली केवलीमें पीड़ा उत्पन्न नहीं कर सकता। पीड़ा तो कमजोरोंको हो सकती है केवली तो अनन्तशक्तिके धनी हैं। 'दूसरोंके वैयावृत्त्य—सेवाटहलकी तो त्रिलोक्य पूज्य केवलीमें सम्भावना ही नहीं है। कौन ऐसा है जो जगत्पूज्य भगवान्से अपनी सेवा-चाकरी करायेगा ? अच्छी तरह सावधानीसे देखभालकर चलना

१. "ण बलाउसाउअट्ठं ण सरीरस्सुवचयट्ठ तेजट्ठं । णाणट्ठ संजमट्ठं झाणट्ठं चेव भुंजेज्जो ॥६२॥"—मूलाचा. ६।६२। २. "एदेण कारणेण दु सादस्सेव दु णिरंतरो उदओ । तेणासादणिमित्ता परीसहा जिणवरे णत्थि ॥" —गो. कर्म. गा. २७५। "घातिकर्मोदयसहायाभावात् तत्सामर्थ्यविरहात् । यथा विषद्रव्यं मन्त्रौषधिबलादुपक्षीणमारणशक्तिकमुपयुज्यमानं न मरणाय कल्प्यते तथा ध्यानानलनिर्दग्धघातिकर्मेन्धनस्यानन्ताप्रतिहतज्ञानादिचतुष्टयस्यान्तरायाभावान्निरन्तरमुपचीयमानशुभपुद्गलसन्ततेर्वेदनीयाख्यं कर्म सदपि प्रक्षीणसहायबलं स्वयोग्यप्रयोजनोत्पादनं प्रत्यसमर्थमिति क्षुधाद्यभावः, तत्सद्भावोपचारात् ध्यानकल्पनवत् ।" —त. वा. ९।११। "अविकलसामर्थ्यं ह्यसातादिवेदनीयं स्वकार्यकारि, सामर्थ्यवैकल्यं च मोहनीयकर्मणो विनाशात्सुप्रसिद्धम् । यथैव हि पतिते सैन्यनायकेऽसामर्थ्यं सैन्यस्य तथा मोहनीयकर्मणि नष्टे भगवत्यसामर्थ्यमघातिकर्मणाम् । यथा च मन्त्रेण निर्विषीकरणे कृते मन्त्रिणोपभुज्यमानमपि विषं न दाहमूर्च्छादिकं कर्तुं समर्थम्, तथा असातादिवेदनीयं विद्यमानोदयमप्यसति मोहनीये निःसामर्थ्यत्वान्न क्षुद्दुःखकरणे प्रभुसामग्रीतः कार्योत्पत्तिप्रसिद्धेः ।" —प्रमेयक पृ. ३०३। न्यायकुमु. पृ. ८५९। रत्नक. टी. पृ. ६। प्रव. टी. पृ. २८। ३. पीडा स्यादनन्त- भ. २। ४. —पथः पुनः भ. १, २, प. १, २। ५. 'नापि क्षुद्वेदना प्रतीकारार्थं; अनन्तसुखवीर्ये भगवत्यस्याः सम्भवाभावस्योक्तत्वात् ।" —प्रमेयक. पृ. ३०६। न्यायकुमु. पृ. ८६०। "यदि क्षुधाबाधास्ति तर्हि क्षुधाक्षीणशक्तेरनन्तवीर्यं नास्ति, तथैव क्षुधा दुःखितस्य अनन्तसुखमपि नास्ति ।"—प्रव. टी. पृ. २८।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वरणक्षयात् सम्यगवलोकयत्यसौ । संयमस्तु[1] तस्य यथाख्यातचारित्रिणो निष्ठितार्थत्वादनन्तवीर्यत्वाच्च नाहारकारणीभवति ।[2] प्राणवृत्तिरपि तस्यानपवर्त्यायुष्ट्वादनन्तवीर्यत्वाच्चान्यथासिद्धैव । धर्मचिन्तावसरस्त्वपगतः, निष्ठितार्थत्वात् । तदेवं केवलिनः कावलिकाहारो [3]बहुदोषदुष्टत्वान्न घटत इति ।

§ ७९. अत्रोच्यते—तत्र यत्तावदुक्तम्—'तत्कारणाभावात्' इति साधनम्; तदसिद्धम्; आहारकारणस्य वेदनीयस्य केवलिनि तथैव सद्भावात् । तथा च किमिति सा शारीरी स्थितिः प्राक्तनी न स्यात् । प्रयोगोऽत्र स्यात्केवलिनो भुक्तिः समग्रसामग्रीकत्वात्, पूर्वभुक्तिवत् ।

---

आदिका उद्देश्य तो केवलज्ञानसे बखूबी सिद्ध हो सकता है । केवलज्ञानावरणी कर्म क्षय होनेसे वे जगत्को हस्तामलकवत् देखते-जानते हैं ही । केवलीके यथाख्यात ( जैसा आत्माका शुद्ध रूप है उसकी प्राप्ति होना ) संयम पूर्ण रूपमें विकसित हो ही चुका है, वे कृतकृत्य हैं तथा अनन्तशक्तिशाली हैं अतः संयमके उद्देशसे आहार करना भी नहीं जँचता । केवलीकी आयु—उमर अनपवर्त्य ( न घटनेवाली और न बढ़नेवाली ) है, अतः अकाल मौतका तो उन्हें डर ही नहीं है और अनन्तशक्तिके भण्डार होनेसे कमजोरी आदिकी भी सम्भावना नहीं है, इसलिए उनकी जीवन-यात्रा बखूबी चल सकती है । वे तो सर्वज्ञ तथा धर्म तीर्थके नेता हैं, कृतकृत्य हैं अतः धर्मचिन्ताकी फिक्रसे भी उन्हें भोजन करनेकी आवश्यकता नहीं है । उनको धर्मचिन्ताका समय तो गया, अब तो वे धर्मके प्रवर्तक हैं । इस तरह केवलीको कवलाहार माननेमें उनके अनन्तवीर्यकी कमी, तथा आहारकी इच्छा एवं प्रवृत्ति होनेसे रागी होनेका प्रसंग आदि अनेकों दूषण आते हैं । अतः केवलीको कवलाहारी—एक-एक कौर खाकर भोजन करनेवाला मानना किसी भी तरह उचित नहीं है ।

§ ७९. **श्वेताम्बर ( उत्तरपक्ष )**—आपने सबसे बड़ा हेतु यह दिया है कि—'केवलीको भोजन करनेका कारण ही नहीं है' सो आपका यह हेतु असिद्ध है; क्योंकि भोजन करनेका सबसे प्रधान कारण है वेदनीयकर्मका उदय । सो जब वह केवलीमें उसी तरह मौजूद है जैसे कि हम लोगोंमें या केवलीको केवलज्ञान होनेसे पहले था तब क्या कारण है कि जो केवली केवलज्ञान होनेके पहले तो अच्छी तरह भोजन करता था वही केवलज्ञान होनेसे ही भोजनसे हाथ सिकोड़ लेता है ? शरीर तो आखिर शरीर ही है, उसे तो दानापानी चाहिए हो, नहीं तो यह मशीन रुक जायगी । इसलिए हम कह सकते हैं—'केवली भोजन करता है, क्योंकि भोजन करनेके सभी कारण उसमें मौजूद हैं, जैसे कि वह अपनी अल्पज्ञ अवस्थामें वेदनीय कर्मके उदयके कारण भोजन करनेके लिए प्रवृत्ति करता था उसी तरह आज भी उसे भोजन करना चाहिए, क्योंकि पहले और आजके शरीरकी स्थितिमें कोई भी फर्क नहीं हुआ है । पहले जितने कारण थे आज भी वे

---

१. "नापि ज्ञानादिसिद्ध्यर्थम्, यतो ज्ञानं तस्याखिलार्थविषयमक्षयस्वरूपम्, संयमश्च यथाख्यातः सर्वदा विद्यते ।" —प्रमेयक. पृ. ३०६ । २. "नापि आयुषोऽप्राप्तिमुक्तिकस्य अपवर्त्तननिवृत्त्यर्थम्, चरमोत्तमदेहानामनपवर्त्यायुष्कत्वादेव तथाविधस्यास्य अपवर्त्तनानुपपत्तेः ।" —न्यायकुमु. पृ. ८६३ । प्रमेयक. पृ. ३०१ । ३. द्रष्टव्यम्—प्रमेयक. पृ. २९८–३०६ । न्यायकु. पृ. ८५४–६५ । रत्नक. टी. पृ. ६ । प्रव. टी. २६ । ४. "अस्ति च केवलिभुक्तिः समग्रहेतुर्यथा पुरा भुक्तेः । पर्याप्तिवेद्यतैजसदीर्घायुष्कोदयो हेतुः ॥ नष्टानि न कर्माणि क्षुधो निमित्तं विरोधिनो न गुणाः । ज्ञानादयो जिने किं सा संसारस्थितिर्नास्ति ।" —केवलिभु. श्लो. १–२ । सन्मति. टी. पृ. ६१२ । स्या. र. पृ. ४७४ । आध्यात्मिक. पृ. ६३ B । "अस्ति केवलिनो भुक्तिः समग्रसामग्रीकत्वात् पूर्वभुक्तिवत् । सामग्री चेयं प्रक्षेपाहारस्य, तद्यथा पर्याप्तत्वं वेदनीयोदयः आहारपक्तिनिमित्तं तैजसशरीरं दीर्घायुष्कत्वं चेति ।" —सूत्रकृ. शी. पृ. ३४५ । युक्तिप्र. पृ. १५३ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

सामग्री चेयं पर्याप्तत्वं वेदनीयोदय आहारपक्तिनिमित्तं तैजसशरीरं दीर्घायुष्कत्वं चेति[1]। सा च समग्रापि केवलिनि समस्ति।

§ ८० यदपि दग्धरज्जुस्थानिकत्वं वेदनीयस्योच्यते; तदप्यनागमिकमयुक्तियुक्तं च, आगमेऽत्यन्त-सातोदयस्य केवलिनि प्रतिपादनात्[2]। युक्तिरपि, यदि घातिकर्मक्षयाज्ज्ञाना-[3]दयस्तस्य भवेयुः, वेदनीयोद्भवायाः क्षुधः किमायातं येनासौ न भवति।

§ ८१. न तयोश्छायातपयोरिव सहानवस्थानलक्षणो भावाभावयोरिव परस्परपरिहारलक्षणो वा कश्चिद्विरोधोऽस्ति[4] सातासातयोरन्तर्मुहूर्तपरिवर्तमानतया सातोदयवदसातोदयोऽप्यस्तोत्यनन्त-वीर्यत्वे सत्यपि शरीरबलापचयः क्षुदुद्भवपीडा च भवत्येव। न चाहारग्रहणे तस्य किंचित्क्षूयते केवलमाहोपुरुषिकामात्रमेवेति।

---

सब मौजूद हैं। भोजन करनेका सबसे बड़ा और समर्थ कारण है वेदनीय कर्मका उदय। इसके साथ ही साथ शरीरकी पूर्णता, आहारके पचानेके लिए कारणभूत तैजस शरीर-जठरका दीप्त रहना, तथा लम्बी आयु आदि भी भोजन करने को कारण सामग्रीमें शामिल हैं। ये सब कारण-कलाप केवली में पूरी तरह डटकर मौजूद हैं। अतः उन्हें भोजन करनेमें प्रवृत्ति करना सकारण उचित ही है।

§ ८०. आपने जो यह कहा था कि—'वेदनीयकर्म जली हुई रस्सीके समान निःशक्तिक है' वह आगमविरुद्ध तो है ही, युक्तिसे भी उसका समर्थन नहीं हो सकता। आगममें तो केवलीके अत्यन्त साताका उदय बताया है। यदि घातिया कर्मोंका क्षय केवलीने किया है तो उसके फल-स्वरूप उसमें केवलज्ञान आदि उत्पन्न हों, यह तो उचित ही है; पर इससे वेदनीयके उदयसे होने-वाली बेचारी भूखने क्या बिगाड़ा, जिससे उसका निषेध किया जा रहा है। जब भूखका कारण वेदनीयका उदय अभी है ही तो भूख लगनी ही चाहिए तथा उसको शान्तिके लिए भोजन करना भी उचित ही है।

§ ८१. जिस प्रकार धूप और छाया एक दूसरेके विरोधी होनेके कारण एक साथ नहीं रह सकते उस प्रकार केवलज्ञान आदि तथा भूखमें सहानवस्थान ( एक साथ नहीं रह सकना ) रूप विरोध तो है ही नहीं। ज्ञानी भी रहे तथा उसे भूख भी लगे इसमें क्या विरोध है। तथा जिस तरह भाव अभावका परिहार—निषेध करके अपनी हस्ती कायम करता है और अभाव भावको नेस्तनाबूद कर अपनी सत्ता जमाता है उस प्रकार कुछ केवलज्ञान आदि और भूखमें परस्पर-परिहारस्थिति ( एकका निषेध कर दूसरेकी सत्ता होना ) रूप विरोध भी नहीं है। भूखके सद्भाव का ज्ञानके अभावसे कोई गठबन्धन नहीं है। साता और असाता रूप वेदनीयका उदय अन्तर्मुहूर्त ( ४८ मिनिटसे कुछ कम समय ) में बदलता रहता है। कभी साताका उदय होता है तो कभी असाताका। अतः भले ही केवलीमें अनन्तवीर्य अर्थात् अपरिमितशक्ति हो, पर जब असाताका उदय आयेगा तब शारीरिक बलकी कमी तथा भूखकी पीड़ा होगी ही। केवलीका आहार कर लेनेसे कुछ बिगड़ता तो है ही नहीं जिससे उसको निराहारी माननेका आग्रह किया जाये। यह तो केवल नक्कूपन ही मालूम होता है।

---

१. नि सम-म. २। २. "न च दग्धरज्जुसंस्थानीयत्वात् तस्य स्वकार्याजनकत्वम् तत एव सातवेदनीय-स्यापि स्वकार्याजनकत्वप्रसक्तेः सुखानुभवस्यापि भगवत्यभावप्रसङ्गात्। यथा च दग्धरज्जुसंस्थानीयायुष्कर्मो-दयकार्यं प्राणादिधारणं भगवति तथा प्रकृतमप्यभ्युपगम्यता विशेषाभावात्।"—सन्मति. टी. पृ. ६१५। स्या. रत्ना. पृ. ४६०। ३. नोदयस्तस्य भवेत्तर्हि वेद –म. २। ४. "तम इव भासो वृद्धो ज्ञानादीनां च तारतम्येन। क्षुध् हीयतेऽत्र न च तद् ज्ञानादीनां विरोधगतिः॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. ३। स्या. रत्ना. पृ. ४७४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ८२. यदुच्यते—'वेदनीयस्योदीरणाभावात्[1] प्रभूततरपुद्गलोदयाभावः, तदभावाच्चात्यन्तं पीडाभावः' इति; तदयुक्तम्; तुर्यादिगुणस्थानकेषु वेदनीयस्य गुणश्रेणीसद्भावात्, प्रचुरपुद्गलोदये सत्यपि तत्कृतपीडाल्पत्वस्यैव दर्शनात्, जिने सातोदयवत् प्रचुरपुद्गलोदयाभावेऽपि तीव्रत्वप्रदर्शनाच्चेति ।

§ ८३. यदप्युच्यते 'आहाराकाङ्क्षा क्षुत्, सा च परिग्रहबुद्धिः, सा च मोहनीयविकारः, तस्य चापगतत्वात्केवलिनो न भुक्तिः' इति; तदसम्यक्[2] यतो मोहनीयविपाकात् क्षुन्न भवति, तद्विपाकस्य प्रतिपक्षभावनानिवर्त्यमानत्वात्, क्रोधादीनां तथोपरमोपलब्धेः। यदुक्तम्—"उवसमेण हणे कोहं" [ दशवै. भा. ८।३९ ] इत्यादि[3]। न च क्षुद्वेदनीयं तद्विपक्षभावनया निवर्त्यमानं दृष्टम्, अतो न मोहविपाकस्वभावा क्षुदिति ।

§ ८२. **दिगम्बर**—जब वेदनीय कर्मोंको असमयमें जबर्दस्ती उदयमें लाते हैं तब अनेक कर्मोंका एक साथ उदय होनेसे पीड़ा होती है। परन्तु केवलीको जब वेदनीय कर्मोंकी उदीरणा-( असमयमें बलात् उदयमें लाना ) नहीं होती तब बहुत-से कर्मोंका एक ही बार उदयमें आनेके कारण होनेवाली पीड़ा भी उन्हें नहीं हो सकती। इस तरह जब भूखकी पीड़ा ही नहीं है तब आहारकी चर्चा ही निरर्थक है।

**श्वेताम्बर**—'बहुत कर्मोंके उदयसे बहुत पीड़ा होती हो' ऐसा कोई नियम नहीं है। सम्यग्दृष्टि आदि चौथे आदि गुणस्थानोंमें सम्यग्दर्शन आदिके कारण गुणश्रेणि निर्जरा अर्थात् क्रमशः उत्तरोत्तर असंख्यातगुणी निर्जरा होती है। उस समय उनके बहुत कर्मोंका एक साथ उदय होनेपर भी थोड़ी ही पीड़ा होती है। केवलीमें साता वेदनीय जातिके थोड़े ही कर्मोंका उदय पाया जाता है पर उन्हें साता तो अधिकसे अधिक होती है। अतः अधिक कर्मोंके उदयमें आनेसे अधिक पीड़ा तथा थोड़े कर्मोंका उदय होनेसे थोड़े फल मिलनेका कोई नियम नहीं है। इसलिए वेदनीय कर्मोंकी उदीरणासे ही भूखका सम्बन्ध नहीं जोड़ा जा सकता। असाताका उदय ही भूख लगनेके लिए पर्याप्त प्रबल कारण है।

§ ८३. **दिगम्बर**—भूखका सीधा अर्थ है आहारकी इच्छा। और इच्छा तो मोहनीय कर्मके उदयसे होनेवाला एक विकार है। इच्छा अभ्यन्तर परिग्रह रूप है; क्योंकि परिग्रहका मूल कारण इच्छा ही है। अतः निर्मोही केवलीके मोहके विकार रूप आहारकी इच्छा कैसे हो सकती है। जब इच्छा ही नहीं तब भोजन करनेकी बात कहना तो सरासर जबरदस्तीकी बात है।

**श्वेताम्बर**—भूख मोहनीय कर्मके उदयसे होनेवाला विकार नहीं है वह तो असातावेदनीयके उदयसे लगती है। मोहनीय कर्मसे होनेवाले कामादि विकार तो प्रतिपक्षी ब्रह्मचर्य आदिकी भावनाओंसे शान्त हो जाते हैं। क्रोध आ रहा हो तो क्षमाका विचार कीजिए, अपने-आप उसका वेग कम हो जायेगा और वह धीरे-धीरे बिलकुल शान्त हो जायेगा। कहा भी है—"उपशम—शान्त विचारोंसे क्रोधको मारना चाहिए" परन्तु आप कितनी ही प्रतिपक्षी—अर्थात् आहार न करनेकी—भावना भाइए, पर जबतक पेटमें कुछ पहुँच न जायेगा तबतक सूखी भावनाओंसे क्षुधा शान्त होनेवाली नहीं है। पेटके लिए सद्विचार नहीं चाहिए उसे तो चाहिए है रूखा-सूखा भोजन। इसलिए जब प्रतिपक्षी भावनाओंसे भूख नहीं मिटती तो यह मानना ही होगा कि भूख

१. "अनुदीर्णवेद्य इति चेद् न क्षुदवीर्यं किमत्र नहि वीर्यम्। क्षुदभावे क्षुदभावेन स्थित्यै क्षुधि तनोर्विलयः ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. १५। २. न क्षुद् विमोहपाको यत् प्रतिसंख्यानभावननिवर्त्या। न भवति विमोहपाकः सर्वोऽपि हि तेन विनिवर्त्यः ॥"—केवलिभुक्तिप्र. श्लो. ७। स्या. रत्ना. पृ. ४७१।
३. "उपसमेण हणे कोहं, माणं मद्दवया जिणे। मायमज्जवभावेण, लोभं संतोसओ जिणे ॥" ( उपशमेन हन्यात् क्रोधं, मानं मार्दवेन जयेत्। मायामार्जवभावेन, लोभं संतोषतो जयेत् ॥ )—दशवै. ८।३९।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ८४. एतेन यदुच्यते—

"अपवर्त्यते कृतार्थं नायुर्ज्ञानादयो न हीयन्ते ।
जगदुपकृतावनन्तं वीर्यं[1] किं गततृषो भुक्तिः ॥१॥" [केवलिभुक्ति. श्लो. १६]

इत्यादि निरस्तम् । एवंविधौदारिकत्वादिसामग्रीसद्भावेन[2] छद्मस्थावस्थायामपि केवलिनोऽभुक्तिप्रसक्तेः । समस्तवीर्यान्तिरायक्षयाभावाच्छद्मस्थस्य भुक्तिरिति[3] चेत्; तदयुक्तम्; यतः किं तत्रायुष्कस्यापवर्तनं स्यात्किं वा चतुर्णां ज्ञानानां काचिद्धानिः स्यात्, येन भुक्तिः ? तेन यथा दीर्घकालस्थितेरायुष्कं कारणमेवमाहारोऽपि, यथासिद्धिगतेर्व्युपरतक्रिया[4]ध्यानचरमक्षणः कारणम् एवं सम्यक्त्वादिकमपीति अनन्तवीर्यतापि तस्याहारग्रहणे न विरुध्यते । तथा तस्य देवच्छन्दादीनि

मोहका विकार नहीं है, वह इच्छा रूप नहीं है । वह तो वेदनीयके उदयसे होनेवाली एक बेचैनी है, जो पेटमें कुछ डाले बिना हरगिज नहीं मिट सकती ।

§ ८४. अतः आपका यह कहना भी खण्डित हो जाता है कि—"कृतकृत्य केवलीकी आयुमें न्यूनाधिकता होनेका डर नहीं है जिससे उसकी अकाल मृत्यु हो, पूर्ण एवं निरावरण होनेसे उसके ज्ञानादिकी भी हानि नहीं हो सकती, संसारका उपकार करनेके लिए अनन्तवीर्य मौजूद है तब तृष्णारहित वीतरागी केवलीके पीछे भोजन करनेकी बला क्यों लगायी जाये ?" जब केवलज्ञान उत्पन्न होनेपर भी वही औदारिक—स्थूल शरीर रहता है उसमें केवलज्ञान होनेके कारण कुछ भी हेर-फेर नहीं होता तब भोजन करनेमें क्या हानि है ? आपके द्वारा दिये गये तर्कोंसे तो फिर आपको ही केवलीके अल्पज्ञ अवस्थामें निराहारी मानना चाहिए। आप ही सोचिए–कि छद्मस्थ—अल्पज्ञ अवस्थामें केवलीको अपनी आयुके ह्रास होनेका डर है ही नहीं, क्योंकि चरमशरीरीकी—अर्थात् उसी शरीरसे मुक्त होनेवालेकी आयुका अकालमें उच्छेद नहीं होता, उसके मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान तथा मनःपर्ययज्ञान भी क्षीण नहीं हो सकते, तब क्यों अल्पज्ञ अवस्थामें उसे भोजन करनेवाला माना जाये। उस समय भी उसे निराहारी ही कहिए। 'वीर्यान्तराय अर्थात् शक्तिको रोकनेवाले कर्म—का सम्पूर्ण रूपसे नाश नहीं हुआ अतः शक्तिकी स्थिरताके लिए अल्पज्ञ-अवस्थामें भोजन करना चाहिए' यह तर्क भी उचित नहीं है; क्योंकि अल्पज्ञको शक्तिकी स्थिरता-की भी कोई आवश्यकता नहीं है। यदि उसे अकालमें मरनेका या अपने ज्ञानादिमें शिथिलता आने-का डर होता तो यह वाजिब है कि वह आहार करे। परन्तु उसे दोनों बातोंका डर नहीं है, वह इन दोनों बातोंसे निश्चिन्त है, अतः इस प्रकारके तर्कोंसे तो अल्पज्ञको भी आहारका निषेध किया जा सकता है। इसलिए यदि आयुकर्म केवलीकी लम्बी उमरका प्रधान कारण है तो उसी तरह आहार-पानी लेना भी उसके चिरकाल तक जीनेमें एक सहकारी कारण है। जिस तरह मुक्त होने-में समस्त मन-वचन-कायके व्यापारोंका अत्यन्त विरोध करनेवाले व्युपरतक्रिया ध्यानकी पूर्णता साक्षात् कारण है उसी तरह उसमें सम्यग्दर्शन आदि भी परम्परासे कारण हैं ही। अतः जिस तरह अनन्तवीर्यवाले केवलीकी मुक्तिमें व्युपरतक्रिया ध्यान और सम्यग्दर्शन आदि सभीकी अपेक्षा होती है, उसी तरह केवलीके चिरकाल तक जीनेके लिए आयुकर्मके साथ ही साथ आहार-की भी अपेक्षा होनी चाहिए ; इससे उसके अनन्तवीर्यत्वमें कोई बाधा नहीं आ सकती। जिस प्रकार

१. वीर्यं वा यत्तृषो म. २। २. किं तत्रौदारि–म. २। ३. "आयुरिवाभ्यवहारो जीवनहेतुर्विनाभ्यवहृतेः । चेत् तिष्ठत्वनन्तवीर्ये विनायुषा कालमपि तिष्ठेत् ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. २०। ४. –क्रिया-ध्यान– आ., क.। "ध्यानस्य समुच्छिन्नक्रियस्य चरमक्षणे गते सिद्धिः । सा नेदानीमस्ति स्वस्य परेषां च कर्तव्या ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. १८।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

विश्रामकारणानि [1]गमननिषीदनानि च भवन्ति एवमाहारक्रियापि विरोधाभावात् । न च बलवत्तरस्य वीर्यवतोऽल्पीयसी क्षुत्; व्यभिचारात् ।

§ ८५. किं चागमोऽपि केवलिनो भुक्तिं प्रतिपादयति। तथाहि—तत्त्वार्थसूत्रम् "एकादश जिने" [ त. सू. ९।१८ ] इति । व्याख्या—एकादश परीषहाः क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकचर्याशय्यावधरोगतृणस्पर्शमलाख्या जिने केवलिनि भवन्ति, तत्कारणस्य वेदनीयस्याद्यापि विद्यमानत्वात्[2] । न च कारणानुच्छेदे कार्यस्योच्छेदः संभाव्यते, अतिप्रसक्तेः । अत एव केवलिनि क्षुद्वेदनीयपीडा संभाव्यते, किं त्वसावनन्तवीर्यत्वान्न विह्वलीभवति, न चासौ निष्ठितार्थो निःप्रयोजनमेव पीडां सहते ।

§ ८६. न च शक्यते वक्तुं 'एवंभूतमेव[3] भगवतः शरीरं; यदुत क्षुत्पीडया न बाध्यते' इति; अनुमानेन तस्यास्तत्र सिद्धत्वात् । तथाहि—केवलिशरीरं क्षुदादिना पीड्यते शरीरत्वात्,

केवली विश्राम करनेके लिए देवच्छन्द अर्थात् देवोंके द्वारा रचे गये स्थानविशेष आदिकी अपेक्षा रखता है, तथा वह गमन करता है, बैठता है, उठता है उसी तरह वह आहार भी यदि करता है तो इसमें कोई बाधा नहीं है । यह भी कोई नियम नहीं है कि 'जो जितना बलशाली होगा उसको उतनी ही कम भूख लगेगी'; क्योंकि संसारमें इस नियमका उलटा भी रूप देखा जाता है—बल्कि यहाँ तो जो जितना अधिक बलवान् होता है उसको उतने ही जोरसे कड़ाके की भूख लगती है ।

§ ८५. आगमसे भी केवलीके आहार करने की सिद्धि होती है । देखो, तत्त्वार्थ सूत्रमें ही कहा है कि—"केवली जिनके ग्यारह परीषह—बाधाएँ होती हैं" जिन अर्थात् केवलीमें भूख, प्यास, ठण्ड, गरमी, डांस-मच्छरका काटना, चलनेमें कांटे आदिका चुभना, भूमिपर सोनेसे कंकड़ आदि गड़ना, दूसरेके द्वारा पीटा जाना, रोग, तीखे डाभ आदि तिनकोंका चुभना, और शरीरपर मैल लग जाना ये ग्यारह परीषह अर्थात् अपने आप सही जानेवाली बाधाएँ हैं । इन बाधाओंका कारण है वेदनीय कर्मका उदय । सो केवलीमें उसका सद्भाव तथा उदय है ही । जब वेदनीय कर्म रूपी कारण मौजूद ही है तब उसके द्वारा होनेवाले भूख आदि कार्योंका अभाव कैसे माना जा सकता है ? समर्थ कारणके रहनेपर भी यदि कार्यकी उत्पत्ति न हो; तो संसारसे कार्यकारण भाव ही बिदा हो जायेगा । यही कारण है कि केवलीके भी भूख-प्यास आदिकी पीड़ा माननी पड़ती है । हाँ, यह अवश्य है कि केवली अनन्त शक्तिशाली होनेके कारण भूख लगनेसे तड़प नहीं जाता, वह हमलोगोंकी तरह विह्वल नहीं होता । वह तो कृतकृत्य है, अतः बिना मतलबके पीड़ा क्यों सहेगा ? भूखकी पीड़ाको सहना भी एक तप है, परन्तु केवली तो कृतकृत्य है, उसे जो कुछ करना था उसको वह कर चुका है अतः उसे तप करने की अब कोई आवश्यकता नहीं रही है ।

§ ८६. 'भगवान्का ऐसा ही विलक्षण शरीर है कि उसे कभी भी क्षुधाकी पीड़ा नहीं होती' यह तर्क उपस्थित नहीं किया जा सकता; क्योंकि ऐसे अनुमान मौजूद हैं, जिनसे भगवान्के शरीरमें भी क्षुधाकी बाधाका सद्भाव साधा जा सकता है । जैसे, केवलीका शरीर भी भूख आदि

१. "ज्ञानाद्यलयेऽपि जिने मोहेऽपि स्याद् क्षुद् उद्भवेद् भुक्तिः । वचनगमनादिवच्च प्रयोजनं स्वपरसिद्धिः स्यात् ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. १७ । २. "रोगादिवत् क्षुधो न व्यभिचारो वेदनीयजन्मायाः । प्राणिनि 'एकादश जिन' इति जिनसामान्यविषयं च ॥ तद्हेतुकर्मभावात् परीषहोक्तिर्न जिन उपस्कार्यः । नश्चाभावासिद्धेरित्यादेर्न क्षुदादिगतिः ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. २९-३० । ३. "कायस्तथाविधोऽसौ जिनस्य यदभोजनस्थितिरितीदम् । वाङ्मात्रं नात्रार्थे प्रमाणमाप्तागमोऽन्यद् वा ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. २६ ।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

अस्मदाद्यधिष्ठितशरीरवत् । तथा 'यथा तच्छरीरं स्वभावेन प्रस्वेदादिरहितं एवं प्रक्षेपाहाररहितमपि' इत्यपकर्णनीयमेव, अप्रमाणकत्वात् । तदेवं [1]देशोनपूर्वकोटिकालस्य केवलिस्थितेः संभवादौदारिकशरीरस्थितेश्च यथायुष्कं कारणमेवं प्रक्षेपाहारोऽपि। तथाहि—[2]तैजसशरीरेण मृदूकृतस्याभ्यवहृतस्य स्वपर्याप्त्या परिणामितस्योत्तरोत्तरपरिणामक्रमेणौदारिकशरीरिणामनेन प्रकारेण क्षुदुद्भवो भवति। वेदनीयोदये चेयं समग्रापि सामग्री भगवति केवलिनि संभवति। ततः केन हेतुनासौ न भुङ्क्त इति। न च [3]घातिचतुष्टयस्य क्षुद्वेदनीयं प्रति सहकारिकारणभावोऽस्ति, येन तदभावात्तदभाव इत्युच्यते। इति सिद्धा केवलिभुक्तिः । तथा प्रयोगश्चात्र—केवलिनः प्रक्षेपाहारो भवति कवलाहारकेवलित्वयोरविरोधात्, सातवेदनीयवदिति। इति केवलिभुक्तिव्यवस्थापनस्थलमिति ॥

§ ८७. अथ तत्त्वान्याह—

---

से पीड़ित होता है क्योंकि वह भी मांसका बना हुआ शरीर है जैसे कि हम लोगोंका शरीर। इसी तरह आपकी यह बात भी सुनने लायक नहीं है कि—'जिस प्रकार भगवान्के शरीरमें पसीना नहीं आता, बदबू नहीं आती, उनकी आँखोंकी पलकें नहीं झपकतीं उसी तरह उनके शरीरकी स्थिति भोजन किये बिना भी मान लेनी चाहिए।' क्योंकि आपकी ऐसी बातें बेबुनियाद हैं प्रमाणशून्य हैं। इस तरह जब केवली भगवान् कुछ कम पूर्वकोटि प्रमाण वर्षों तक जीवित रहते हैं, और यदि इतने समय तक उनके शरीरको कायम रखनेके लिए आयुकर्मकी आवश्यकता है तो उसका समर्थ सहकारी कारण भोजन करना भी उतना ही आवश्यक है। औदारिक-स्थूल शरीरको टिकनेके लिए आयुकर्म और भोजन दोनों ही कारण हैं, दोनों ही आवश्यक हैं। जब तैजस शरीर अर्थात् शरीर का ओज या जठराग्निके द्वारा पहलेका खाया हुआ भोजन पचा दिया जाता है और वह रक्त आदि रूपसे शरीरमें रच-पच जाता है तब इन स्थूल शरीरवालोंको फिर भूख लग आती है। भूख लगनेमें वेदनीयकर्मका उदय खास कारण है ही। इस प्रकार जब केवलीके वेदनीयका उदय होनेसे भूख लगनेके सभी कारण मौजूद हैं तब ऐसी कौन-सी बात बाकी रहती है जिससे केवलीको भोजन करनेमें हिचकिचाहट होती है? वह हमारी ही तरह मजेसे भोजन क्यों नहीं करता? यदि ज्ञानावरण आदि घातियाकर्म वेदनीयकर्मके सहायक होते तो कहा जा सकता था कि 'ज्ञानावरणादि घातियाकर्म रूप सहकारी नहीं हैं अतः वेदनीय कर्म भूखको उत्पन्न नहीं करता।' पर ज्ञानावरणादि कर्मोंका वेदनीयकर्मके साथ कोई ताल्लुक नहीं है। दोनों अपने-अपने क्षेत्रमें स्वतन्त्र हैं। इस प्रकार वेदनीयका सद्भाव रहनेसे केवलीको कवलाहार मानना ही चाहिए। इसलिए हम निश्चित रूपसे कह सकते हैं कि केवली हमलोगोंकी तरह एक-एक ग्रास करके भोजन करता है, क्योंकि केवलज्ञानका भोजन करनेके साथ कोई विरोध नहीं है, जैसे कि साता वेदनीय और केवलज्ञानमें कोई अनबन या विरोध नहीं है उसी तरह केवलज्ञान और कवलाहार भी परस्पर विरोधी नहीं हैं। केवली भी रहे और आनन्दसे भोजन भी करे। इस तरह प्रसंगसे केवलीके कवलाहारका समर्थन किया है ॥४६॥

§ ८७. अब तत्त्वोंका निरूपण करते हैं—

---

१. "देशोनपूर्वकोटीविहरणमेवं सतीह केवलिनः। सूत्रोक्तमुपायादि न मुक्तिश्च न नियतकाला स्यात् ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. २४। २. तैजससमूहकृतस्य द्रव्यस्याभ्यवहृतस्य पर्याप्त्या। अनुतरपरिणामे श्रुतक्रमेण भवति च तत् सर्वम् ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. ९। ३. "ज्ञानावरणीयादेर्ज्ञानावरणादि कर्मणः कार्यम्। क्षुत् तद्विलक्षणास्यां न तस्य सहकारिभावोऽपि ॥" —केवलिभुक्तिप्र. श्लो. १०। स्या. रत्ना. पृ. ४७५।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

जीवाजीवौ तथा पुण्यं पापमास्रवसंवरौ ।
बन्धो विनिर्जरामोक्षौ [1]नव तत्त्वानि तन्मते ॥४७॥

§ ८८. व्याख्या—चेतनालक्षणो जीवः १, [2]तद्विपरीतलक्षणस्त्वजीवः २। धर्माधर्माकाशकालपुद्गलभेदेन त्वसौ पञ्चधा व्यवस्थितः। अनयोरेव द्वयोर्जगद्वर्तिनः सर्वेऽपि भावा अन्तर्भवन्ति। नहि ज्ञानादयो रूपरसादयश्च द्रव्यगुणा उत्क्षेपणादीनि च कर्माणि सामान्यविशेषसमवायाश्च जीवाजीवव्यतिरेकेणात्मस्थितिं लभन्ते, तद्भेदेनैकान्ततस्तेषामनुपलम्भात्, तेषां तदात्मकत्वेन प्रतिपत्तेः, अन्यथा तदसत्त्वप्रसङ्गात्।

§ ८९. बौद्धादिपरिकल्पितदुःखादितत्त्वानि जीवाजीवाभ्यां पृथग्जात्यन्तरतया न वक्तव्यानि, जीवाजीवराशिद्वयेन सर्वस्य जगतो व्याप्तत्वात्, तदव्याप्तस्य शशश्रृङ्गतुल्यत्वात्।

§ ९०. तर्हि पुण्यपापास्रवादीनामपि ततः पृथगुपा[3]दानं न युक्तिप्रधानं स्यात्, राशिद्वयेन सर्वस्य व्याप्तत्वादिति चेत्; न; पुण्यादीनां विप्रतिपत्तिनिरासार्थत्वात्, आस्रवादीनां [4]सकारणसंसारमुक्ति-

जैन मतमें जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा, मोक्ष, पुण्य तथा पाप ये नव तत्त्व-पदार्थ हैं ॥४७॥

§ ८८. जिसमें चेतना—जानने-देखनेकी शक्ति पायी जाती है उसे जीव कहते हैं। जो चैतन्यसे रहित है वह अजीव है। अजीव पाँच प्रकारका है—१ धर्मद्रव्य, २ अधर्मद्रव्य, ३ आकाशद्रव्य, ४ कालद्रव्य तथा ५ पुद्गलद्रव्य। जीव और अजीव इन दो ही तत्त्वोंमें समस्त पदार्थोंका अन्तर्भाव हो जाता है। वैशेषिकके द्वारा माने गये ज्ञान आदि तथा रूप, रस आदि गुणपदार्थ, उत्क्षेपण—ऊपर फेंकना आदि कर्मपदार्थ, तथा सामान्य, विशेष और समवाय पदार्थ इन जीव और अजीवसे भिन्न अपनी कोई हस्ती नहीं रखते। वे इन्हींके ही स्वभावरूप हैं अतः इनका इन्हीं जीव और अजीवमें ही अन्तर्भाव हो जाता है। कोई भी प्रमाण गुण आदि पदार्थोंको द्रव्यसे सर्वथा भिन्न रूपमें नहीं जान सकता। वे तो द्रव्यात्मक ही हैं। यदि गुण आदि पदार्थ द्रव्यसे भिन्न माने जावें; तो जैसे गुण रहित द्रव्यका अभाव हो जाता है उसी तरह द्रव्यरूप आश्रयके बिना गुणादि भी निराधार होकर असत् हो जायेंगे। अतः गुण आदिका द्रव्यसे तादात्म्य मानना ही उचित है।

§ ८९. इसी प्रकार बौद्धोंके द्वारा माने गये दुःख, समुदय आदि चार आर्यसत्य भी जीव और अजीवसे भिन्न नहीं हैं उनका भी इन्हींमें अन्तर्भाव हो जाता है। तात्पर्य यह कि समस्त संसारके पदार्थ या तो जीवराशिमें अपनी गिनती करा सकते हैं या फिर अजीव राशिमें। इनसे भिन्न तीसरी कोई राशि नहीं है। जो इन दो राशियोंमें शामिल नहीं है समझ लो वह खरगोशके सींग की तरह है ही नहीं, असत् है। बौद्धोंके दुःखतत्त्वका बन्धमें, समुदयका आस्रवमें, निरोधका मोक्षमें तथा मार्गका संवर और निर्जरामें अन्तर्भाव हो जाता है। ये आस्रव आदि जब आत्मपरिणाम रूपसे विवक्षित होते हैं तो भावास्रव आदि कहलाते हैं और जब पुद्गल पदार्थरूपसे विवक्षित होते हैं तब द्रव्यास्रव आदि कहे जाते हैं। तात्पर्य यह कि जीव और अजीव दो ही तत्त्वरूप समस्त संसार है।

§ ९०. शंका—जब इन दो ही तत्त्वोंने सारे संसारके पदार्थोंको व्याप्त कर रखा है, इनसे भिन्न कोई भी अपनी सत्ता रख नहीं सकता; तब आपने इन दोके सिवाय पुण्य-पाप, आस्रव आदि अन्य सात तत्त्वोंका कथन क्यों किया? आपके हिसाबसे तो ये भी उन्हीं दोमें शामिल हो जायेंगे।

१. "नव सब्भावपयत्था पण्णत्ते। तं जहा–जीवा अजीवा पुण्णं पावो आसवो संवरो णिज्जरा बंधो मोक्खो॥" —स्थाना. ९।६६५। २. –तस्त्वजीवः भ. २। ३. –दानं युक्तिप्रधानं न स्यात् म. १। ४. सर्वसंसार–भ. २।

Jain Education International　For Private & Personal Use Only　www.jainelibrary.org

**इत्यादिवल्लोकविरोधः। 'अहं नाहं' चेति गदतः 'माता मे वन्ध्या' इत्यादिवत् स्ववचनविरोधश्च। तथा प्रतिपादितयुक्त्यात्मनः स्वसंवेदनप्रत्यक्षत्वादत्यन्ताप्रत्यक्षत्वादिति हेतुरप्यसिद्ध इति स्थितम्।**

**§ १२३. तथा अनुमानगम्योऽप्यात्मा। तानि चामूनि—जीवच्छरीरं प्रयत्नवताधिष्ठितम्, इच्छानुविधायिक्रियाश्रयत्वात्[1], रथवत्[2]। [3]श्रोत्रादीन्युपलब्धिसाधनानि कर्तृप्रयोज्यानि, करणत्वात्, वास्यादिवत्। देहस्यास्ति विधाता, आदिमत्प्रतिनियताकारत्वात्, घटवत्। यत्पुनरकर्तृकं तदादिमत्प्रतिनियताकारमपि न भवति, तथाभ्रविकारः। यः स्वदेहस्य कर्त्ता स जीवः। प्रतिनियता-**

---

जिसे एक क्षण भी भुलाना कठिन है उस प्रकाशमान आत्माका लोप करना तो ऐसा ही है जैसे कोई 'सूर्य प्रकाश नहीं करता' यह कहकर संसारको प्रकाशित करनेवाले सूर्यके लोप करनेका हास्यास्पद प्रयत्न करे। इस तरह लोकप्रसिद्ध आत्माका लोप करनेवाला हेतु लोकविरोधी होनेसे अकिंचित्कर हेत्वाभास है। जैसे कोई सपूत अपनी माँको वन्ध्या कहकर अपने वचनका स्वयं विरोधी बन जाता है उसी तरह 'मैं आत्माका खण्डन करता हूँ' इस प्रकार आत्माका खण्डन करनेवाला चार्वाक भी 'मैं' रूपसे आत्माको अनुभव करके भी उसकी ओरसे आँखें मूँद लेता है और उसके खण्डन करनेका असफल प्रयत्न करनेकी धुनमें स्ववचन विरोधको भी नहीं देखता। यह तो ऐसा ही है जैसे कोई कहे कि 'मैं, मैं नहीं हूँ'। यह आत्मा तो इतनी प्रसिद्ध और इस तरह है कि इसके खण्डन करनेवालेको स्वयं ही 'मैं खण्डन करता हूँ' इस 'मैं' के रूपमें उसका अनुभव हो ही जाता है। इस प्रकार जब पूर्वोक्त युक्तियोंसे 'आत्मा स्वसंवेदन प्रत्यक्षका विषय है' यह अच्छी तरह सिद्ध हो जाता है तब उसे अत्यन्त अप्रत्यक्ष कहना महज दुराग्रह ही है। अतः आत्माको अत्यन्त अप्रत्यक्ष कहना असिद्ध है।

§ १२३. निम्नलिखित अनुमानोंसे भी आत्माकी सिद्धि होती है—

१. यह चलता-फिरता जीवित शरीर किसी प्रयत्न करनेवाले—प्रेरणा देनेवालेके द्वारा परिचालित होता है, क्योंकि यह इच्छानुसार क्रिया करता है। जैसे रथ हाँकनेवालेकी इच्छानुसार चलता है तो उसको हाँकनेवाला कोई न कोई अवश्य है, उसी तरह यह शरीर भी व्यवस्थित रूपसे इच्छानुकूल प्रवृत्ति करता है—खानेवाला खाना चाहता है तो यह खाने लगता है, जाना चाहता है तो जाने लगता है। अतः यह सिद्ध होता है कि इस शरीररूपी यन्त्रको चलानेवाला कोई ड्राइवर—चालक अवश्य है, यही चालक आत्मा है।

२. ज्ञानमें कारणभूत श्रोत्र आदि उपकरण किसीके द्वारा प्रेरित होकर ही अपनी सुनना-देखना आदि क्रियाएँ करते हैं; क्योंकि वे क्रियाके साधन हैं जैसे कि बसूला। जैसे—'बढ़ई बसूलेसे लकड़ी काटता है' यहाँ काटने रूप क्रियाका करण—जरिया बसूला बढ़ईके द्वारा प्रेरित होकर ही लकड़ी काटनेमें प्रवृत्त होता है, उसी तरह 'मैं आँखसे देखता हूँ, कानसे सुनता हूँ' यहाँ देखने और सुनने रूप क्रियाके करण—जरिये द्वारभूत आँख और कान भी देखने और सुननेवालेके द्वारा प्रेरित होकर ही देखते और सुनते हैं। इस तरह इन इन्द्रियरूपी झरोखोंसे पदार्थको देखने-सुननेवाला आत्मा है।

---

१.श्रयत्वात् घटवत् म. २। २. "यथा यन्त्रप्रतिमाचेष्टितं प्रयोक्तुरस्तित्वं गमयति तथा प्राणापानादिकर्मापि क्रियावन्तमात्मानं साधयति।"—सर्वार्थसि. ५।१९। "रथकर्मणा सारथिवत् प्रयत्नवान् विग्रहस्याधिष्ठातानुमीयते प्राणादिभिश्चेति…।" प्रश. भा. पृ. ६९। "जीवच्छरीरं प्रयत्नवदधिष्ठितम् इच्छानुविधायिक्रियाश्रयत्वात् रथवत्।" —प्रश. व्यो. पृ. ४०२। न्यायकुमु. पृ. ३४९। ३. "करणैः शब्दाद्युपलब्ध्यनुमितैः श्रोत्रादिभिः समधिगमः क्रियते वास्यादीनां करणानां कर्तृप्रयोज्यत्वदर्शनात्।" —प्रश. भा. पृ. ६९। "श्रोत्रादीनि करणानि कर्तृप्रयोज्यानि करणत्वात् वास्यादिवत्।" प्रश. व्यो. पृ. ३९३। न्यायकुमु. पृ. ३४९। प्रमेयक. पृ. ११२।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

कारत्वं मेर्वादीनामप्यस्ति, न च तेषां कश्चिद्विधातेति तैरनैकान्तिको हेतुः स्यात्, अतस्तद्व्यवच्छेदार्थमादिमत्त्वविशेषणं द्रष्टव्यम् । तथेन्द्रियाणामस्त्यधिष्ठाता, करणत्वात्, यथा दण्डचक्रादीनां कुलालः विद्यमानभोक्तृकं शरीरं भोग्यत्वात्, भोजनवत् । यश्च भोक्ता स जीवः ।

§ १२४. अथ साध्यविरुद्धसाधकत्वाद्विरुद्धा एवैते[2] हेतवः । तथाहि घटादीनां कर्त्रादिरूपाः कुम्भकारादयो मूर्त्ता अनित्यादिस्वभावाश्च दृष्टा इति । अतो जीवोऽप्येवंविध एव सिध्यति । एतद्विपरीतश्च जीव इष्ट इति । अतः साध्यविरुद्धसाधकत्वाद्विरुद्धत्वं हेतूनामिति चेत्; न, [3]यतः खलु संसारिणो जीवस्याष्टकर्मपुद्गलवेष्टितत्वेन सशरीरत्वात् [4]कथंचिन्मूर्त्तत्वान्नायं दोषः ।

§ १२५. तथा [5]रूपादिज्ञानं क्वचिदाश्रितं गुणत्वात्, रूपादिवत् । तथा [6]ज्ञानसुखादिकमुपा-

३. इस देहका कोई बनानेवाला है क्योंकि यह अमुक आकारका है तथा इसकी शुरूआत हुई है, जैसे कि किसी अमुक आकारमें किसी खास समयमें उत्पन्न होनेवाला घड़ा । जिसका कोई बनानेवाला नहीं होता वह अमुक आकारमें उत्पन्न भी नहीं होता जैसे कि अनियत आकारमें सदा रहनेवाला बादल । यद्यपि मेरुपर्वत आदिका भी निश्चित आकार पाया जाता है फिर भी उसकी शुरूआत नहीं है वह अनादि है अतः उसका रचयिता भी कोई नहीं है । इसलिए मेरुपर्वत आदिसे व्यभिचार वारण करनेके लिए ही 'आदिमान्' विशेषण दिया है । इस आदिमान् तथा अमुक शकलवाले शरीरका जो भी बनानेवाला है वही आत्मा है ।

४. इन्द्रियोंका कोई अधिष्ठाता—प्रयोग करनेवाला स्वामी है, क्योंकि ये करण—हथियार रूप हैं । जिस प्रकार दण्ड-चक्र आदि घड़े बनानेके औजारोंका अधिष्ठाता—प्रयोक्ता कुम्हार होता है उसी प्रकार जो इन इन्द्रियरूपी औजारोंका प्रयोग करके जानता-देखता है वही आत्मा है ।

५. इस शरीरका कोई भोगनेवाला है क्योंकि यह भोग्य है । जिस प्रकार बनाये गये भोजनका कोई न कोई खानेवाला होता है उसी तरह इस शरीरको भोगनेवाला जो भी भोक्ता है वही आत्मा है ।

§ १२४. शंका—आपके द्वारा दिये गये उपरोक्त पाँचों हेतु विरुद्ध हैं, क्योंकि आप तो इनके द्वारा अमूर्त आत्मा सिद्ध करना चाहते हैं परन्तु दृष्टान्तरूपमें उपस्थित किये गये रथ चलानेवाला, कुम्हार आदि सभी पदार्थ तो मूर्त हैं अतः वे अपने ही समान मूर्त आत्माकी सिद्धि करेंगे । घड़े आदिके बनानेवाले कुम्हार आदि तो मूर्त तथा अनित्य हैं अतः इनकी समानतासे जीव भी मूर्त तथा अनित्य ही सिद्ध होगा, परन्तु आप तो जीवको अमूर्त और नित्य मानते हैं । इसलिए ये सब हेतु आपकी मान्यताके विरुद्ध साध्यको सिद्ध करनेके कारण विरुद्ध हेत्वाभास हैं ।

समाधान -आपकी शंका उचित नहीं है । यद्यपि आत्मा स्वभावसे अमूर्त है परन्तु यह संसारी जीव अनादिकालसे आठ प्रकारके पुद्गल कर्मोंसे बँधा हुआ है, इसके चारों ओर कर्म पुद्गलोंका एक बड़ा भारी पिण्ड, जिसे कार्माणशरीर कहते हैं, लगा हुआ है । और इस कार्माण शरीरके सदा साथ रहनेके कारण स्वभावसे अमूर्त भी आत्मा मूर्त हो रहा है । अतः यदि इन हेतुओंसे संसारी आत्मा मूर्त भी सिद्ध होता है तब भी हमारी कोई हानि नहीं है । हम उसे कर्मबन्धके कारण सशरीर तथा मूर्त भी मानते हैं ।

§ १२५. ६. रूपज्ञान, रसज्ञान आदि अनेक प्रकारके ज्ञान किसी आश्रयभूत द्रव्यमें रहते हैं

१. -च्छेदार्थमादि-भ. २ । २. एव ते भ. २ । ३. यतः संसा-भ. १ । ४. क्वचिन्मूर्त-भ. २ । "ववहारा मुत्ति बंधादो ।" —द्रव्यसं. गा. ७ । ५. "शब्दादिज्ञानं क्वचिदाश्रितं गुणत्वात् ।" —प्रश. व्यो. पृ. ३९३ । न्यायकुमु. पृ. ३४८ । प्रमेयक. पृ. ११३ । ६. "समवायिकारणपूर्वकत्वं कार्यत्वाद्रूपादिवदेव ।"—प्रश. व्यो. पृ. ३९३ । "ज्ञानसुखादि उपादानकारणपूर्वकं कार्यत्वात् घटादिवत् ।" —न्यायकुमु. पृ. ३४९ ।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

दानकारणपूर्वकं कार्यत्वात् घटादिवत् । न च शरीरे तदाश्रितत्वस्य तदुपादानत्वस्य चेष्टत्वात् सिद्धसाधनमित्यभिधातव्यम्, तत्र तदाश्रितत्वतदुपादानत्वयोः प्राक् प्रतिव्यूढत्वात् । तथा प्रतिपक्षवानयम् अजीवशब्दः, व्युत्पत्तिमच्छुद्धपदप्रतिषेधात् । यत्र व्युत्पत्तिमतः शुद्धपदस्य प्रतिषेधो दृश्यते स प्रतिपक्षवान् यथा अघटो घटप्रतिपक्षवान् । अत्र हि अघटप्रयोगे शुद्धस्य व्युत्पत्तिमतश्च पदस्य प्रतिषेधः । अतोऽवश्यं घटलक्षणेन प्रतिपक्षेण भाव्यम् । यस्तु न प्रतिपक्षवान्, न तत्र व्युत्पत्तिमतः शुद्धपदस्य प्रतिषेधः, यथा अखरविषाणशब्द अडित्थ इति वा । अखरविषाणमित्यत्र खरविषाणलक्षणस्याशुद्धस्य सामासिकस्य पदस्य निषेधः । अत्र व्युत्पत्तिमत्त्वे सत्यपि शुद्धपदत्वाभावाद्विपक्षो नास्ति । अडित्थ इत्यत्र तु व्युत्पत्तिमत्त्वाभावात् सत्यपि शुद्धपदत्वे नावश्यं डित्थलक्षणः कश्चित् पदार्थो जीववद्विपक्षभूतोऽस्तीति ।

---

क्योंकि वे गुण हैं। जैसे रूपादि गुण घड़ेके आश्रित रहते हैं उसी तरह जिस द्रव्यमें ज्ञानादिगुण रहते हों वही आत्मा है। गुण निराधार नहीं रह सकते। उनका कोई न कोई आश्रय होना ही चाहिए।

७. ज्ञान सुख आदि कार्योंका कोई न कोई उपादान कारण अवश्य है क्योंकि ये कार्य हैं। जिस प्रकार घड़ा कार्य है अतः उसका उपादान कारण—( जो स्वयं कार्य बन जाता है ) मिट्टीका पिण्ड भी मौजूद है उसी तरह ज्ञान सुख आदिका जो उपादान कारण है जो स्वयं ज्ञानी और सुखी बनता है वही आत्मा है।

शंका—ज्ञान आदि गुणोंका आश्रय शरीर ही है तथा इनका उपादानकारण भी शरीर ही होता है। अतः आपके अनुमानोंसे हम शरीरकी सिद्धि मान लेंगे। इसी तरह सिद्धसाधन—जिन्हें प्रतिवादी स्वीकार करता है उन सिद्ध पदार्थोंको साधना—होनेसे आपके अनुमान निरर्थक हैं।

समाधान—हम पहले ही शरीरमें ज्ञानादि गुणोंके रहनेका तथा शरीरको ज्ञानादिके प्रति कारण होनेका खण्डन कर आये हैं। अतः इन अनुमानोंसे शरीरकी सिद्धिका मनसूबा नहीं बांधा जा सकता और न सिद्धसाधन ही कहा जा सकता है। अतः इनसे ज्ञानादिगुणोंके आश्रय तथा उपादानभूत आत्माकी सिद्धि होती ही है।

८. अजीवका प्रतिपक्षी जीव अवश्य है, क्योंकि 'न जीवः अजीवः' इस निषेधवाची अजीव शब्दमें व्युत्पत्तिसिद्ध ( व्याकरणके नियमानुसार प्रकृति प्रत्ययसे बने हुए जीवतीति जीवः ) तथा शुद्ध अखण्ड जीव पदका निषेध किया गया है। जिस निषेधात्मक शब्दमें व्युत्पत्तिवाले शुद्ध पदका निषेध होता है उसका प्रतिपक्षी अवश्य होता जैसे निषेधात्मक अघट शब्दका प्रतिपक्षी घट अवश्य ही होता है। इस अघट शब्दमें व्युत्पत्तिवाले शुद्ध घट पद का 'न घटः अघटः' रूपसे निषेध किया गया है अतः इसका उलटा घट अवश्य ही होगा। जिस निषेधात्मक शब्दका प्रतिपक्षी अर्थ न हो तो समझ लो कि वह या तो व्युत्पत्ति सिद्ध शब्दका निषेध नहीं करता या फिर शुद्ध-शब्दका निषेध नहीं करता, किन्तु किसी रूढ़ शब्दका या दो शब्दोंके जुड़े हुए संयुक्त शब्दका निषेध करता होगा। जैसे 'अखरविषाण' शब्द खर और विषाण इन दो शब्दोंसे बने हुए 'खरविषाण' इस संयुक्त या अशुद्ध शब्दका निषेध करता है अतः उसका प्रतिपक्षी खरविषाण अपनी वास्तविक सत्ता नहीं रखता। इसी तरह अडित्थ शब्द यद्यपि अखण्ड डित्थ पदका निषेध करता है परन्तु डित्थ शब्द व्युत्पत्तिसिद्ध—यौगिक न होकर एक रूढ़ शब्द है। अतः इसके प्रतिपक्षी डित्थका होना आवश्यक नहीं है। परन्तु 'अजीव' यह निषेधवाची शब्द यौगिक तथा अखण्ड जीव पदका निषेध करता है अतः इसका प्रतिपक्षी जीव अवश्य ही होना चाहिए।

---

१. "संज्ञिनः प्रतिषेधो न प्रतिषेध्यादृते क्वचित् ।" —आप्तमी. श्लो. २७ । २. यथा घटः पटप्रतिपक्ष—म. २ । ३. —मतश्च घटस्य (पदस्य) प्र—आ., —मतस्य पटस्य निषेधो—म. १ । ४. —स्य निषेधः म. १, २, प. १, २ । ५. —न सप्रति—म. २ । ६. —त्यः अथवा खर—म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ १२६. तथा स्वशरीरे स्वसंवेदनप्रत्यक्षमात्मानं साधयित्वा परशरीरेऽपि सामान्यतोदृष्टानुमानेन साध्यते। यथा परशरीरेऽप्यस्त्यात्मा, इष्टानिष्टयोः प्रवृत्तिनिवृत्तिदर्शनात्, यथा स्वशरीरे। दृश्येते च परशरीर इष्टानिष्टयोः प्रवृत्तिनिवृत्ती, तस्मात्तत्सात्मकम्, आत्माभावे तयोरभावात्, यथा घटे इति। एतेन यदुक्तम् 'न सामान्यतोदृष्टानुमानादप्यात्मसिद्धिः' इत्यादि[2]; तदप्यपास्तं द्रष्टव्यम्।

§ १२७. तथा नास्ति जीव इति योऽयं जीवनिषेधध्वनिः स [3]जीवास्तित्वनान्तरीयक एव, निषेधशब्दत्वात्। यथा नास्त्यत्र घट इति शब्दोऽन्यत्र घटास्तित्वाविनाभाव्येव। प्रयोगश्चात्र—इह यस्य निषेधः क्रियते तत्क्वचिदस्त्येव, यथा घटादिकम्। निषिध्यते च भवता[4] 'नास्ति जीवः' इति वचनात्। तस्मादस्त्येवासौ। यच्च सर्वथा नास्ति, तस्य निषेधोऽपि न दृश्यते, यथा पञ्चभूतातिरिक्तषष्ठभूतस्येति। नन्वसतोऽपि खरविषाणादेर्निषेधदर्शनादनैकान्तिकोऽयं हेतुरिति चेत्; न; इह यत्किमपि वस्तु निषिध्यते, तस्यान्यत्र सत एव विवक्षितस्थाने संयोग–समवाय–सामान्य–

§ १२६. ९. इसी तरह अपने शरीरमें 'मैं सुखी हूँ' इस स्वसंवेदन प्रत्यक्षसे आत्माका अनुभव करके दूसरेके शरीरमें भी अपने शरीरके समान धर्म देखकर सामान्यतोदृष्टानुमानसे भी आत्माकी सिद्धि की जाती है। दूसरेके शरीरमें भी आत्माका सद्भाव है, क्योंकि उसमें हमारे शरीरकी तरह इष्ट पदार्थमें प्रवृत्ति तथा अनिष्ट पदार्थसे निवृत्ति देखी जाती है। जिस प्रकार हमारा शरीर साँप-काँटा आदि अनिष्ट हानिकर पदार्थोंसे बचना चाहता है तथा सुन्दर भोजन आदिकी ओर झुकता है इसी तरह दूसरेका शरीर भी यही चाहता है। अतः यह मानना ही चाहिए कि जिस तरह हमारे शरीरमें आत्मा है उसी तरह पर-शरीरमें भी। यदि शरीरमें आत्मा न हो तो उसका अनिष्ट पदार्थोंसे दूर भागना तथा इष्ट पदार्थोंमें आसक्तिपूर्वक चिपकना नहीं हो सकेगा। देखो घड़ेमें आत्मा नहीं है तो उसपर चाहे साँप चढ़ जाये तो जैसा और उसमें दूध भर दो तो जैसा उसमें कोई प्रवृत्ति-निवृत्ति नहीं देखी जाती। अतः जो आपने पहले कहा था कि 'सामान्यतोदृष्ट अनुमानसे आत्माकी सिद्धि नहीं हो सकती' वह खण्डित हो गया, क्योंकि अपने शरीरमें देखे गये प्रवृत्तिनिवृत्तिका आत्माके साथ सामान्य रूपसे अविनाभाव ग्रहण करके ही दूसरेके शरीरमें आत्माका अनुमान किया गया है। यही तो सामान्यतोदृष्टानुमान है।

§ १२७. तथा 'जीव नहीं है' यह जीवका निषेध जीवके अस्तित्वसे अविनाभाव रखता है, यह निषेध जीवके सद्भावके बिना नहीं हो सकता, क्योंकि यह निषेधात्मक प्रयोग है। जिस प्रकार 'यहाँ घड़ा नहीं है' यह घटका निषेध दूसरी जगह घड़ेकी मौजूदगीके बिना नहीं हो सकता उसी प्रकार जीवका निषेध भी कहीं-न-कहीं जीवके सद्भावकी अपेक्षा रखता है, वह जीवके सद्भावके बिना नहीं हो सकता। प्रयोग—जिसका निषेध किया जाता है वह कहीं-न-कहीं विद्यमान अवश्य होता है जैसे कि घड़ा आदि। "जीव नहीं हैं" इस रूपसे आप जीवका भी निषेध करते हैं। अतः जीवका कहीं-न-कहीं सद्भाव अवश्य ही होना चाहिए। प्रतिषेध विधिपूर्वक ही होता है। जो बिलकुल नहीं है उसका निषेध भी नहीं देखा जाता जैसे पृथिवी आदि पाँच महाभूतोंसे भिन्न किसी छठे भूतका।

**शंका**—खरविषाण आदि सर्वथा असत् पदार्थोंका भी निषेध देखा जाता है अतः जिसका निषेध हो उसका सद्भाव होना ही चाहिए यह कोई खास आवश्यक नहीं है।

**समाधान**—जिस किसी वस्तुका निषेध किया जाता है उसे कहीं-न-कहीं विद्यमान तो अवश्य ही रहना चाहिए। हाँ, निषेध करते समय उसके संयोग, समवाय, सामान्य या विशेष इन

१. दृष्टादप्यनुमानादात्म–म. २। २. इत्याद्यप्यपास्तम्—भ. २। ३. जीवास्तित्वेनान्त–आ., क.। जीवास्तित्वानान्त–म. २। ४. –भवता तस्मा– म. १, २, प. १, २।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

विशेष-लक्षणं चतुष्टयमेव निषिध्यते, न तु सर्वथा तदभावः प्रतिपाद्यते। यथा नास्ति गृहे देवदत्त इत्यादिषु गृहदेवदत्तादीनां सतामेव संयोगमात्रं निषिध्यते, न तु तेषां सर्वथैवास्तित्वमपाक्रियते। तथा नास्ति खरविषाणमित्यादिषु खरविषाणादीनां सतामेव समवायमात्रं निराक्रियते[2]। तथा नास्त्यन्यश्चन्द्रमा इत्यादिषु विद्यमानस्यैव चन्द्रमसोऽन्यचन्द्रनिषेधाच्चन्द्रसामान्यमात्रं निषिध्यते, न तु सर्वथा चन्द्राभावः प्रतिपाद्यते। तथा न सन्ति घटप्रमाणानि मुक्ताफलानीत्यादिषु घटप्रमाणतामात्ररूपो विशेषो मुक्ताफलानां निषिध्यते, न तु तदभावः[3] ख्याप्यत इति। एवं नास्त्यात्मेत्यत्रापि विद्यमानस्यैवात्मनो यत्र क्वचन येन केनचित्सह संयोगमात्रमेव त्वया निषेद्धव्यं,[4] यथा नास्त्यात्मास्मिन् वपुषीत्यादि, न तु सर्वथात्मनः[5] सत्त्वमिति।

§ १२८. अत्राह कश्चित्—ननु यदि यन्निषिध्यते तदस्ति, तर्हि मम त्रिलोकेश्वरताप्यस्तु, युष्मदादिभिर्निषिध्यमानत्वात्। तथा चतुर्णां संयोगादिप्रतिषेधानां पञ्चमोऽपि प्रतिषेधप्रकारोऽस्ति त्वयैव निषिध्यमानत्वात्।

§ १२९. तदयुक्तम्, त्रिलोकेश्वरताविशेषमात्रं भवतो निषिध्यते यथा घटप्रमाणत्वं मुक्तानां

---

चार धर्मोंमें-से किसी एकका किसी खास स्थानमें निषेध होता है, उस वस्तुका सर्वथा अभाव तो किसी भी तरह नहीं किया जा सकता। जैसे 'इस घरमें देवदत्त नहीं है' इत्यादि प्रयोगोंमें देवदत्त और घर दोनों मौजूद हैं। मात्र उनके संयोगका ही निषेध किया गया है, देवदत्तका सर्वथा निषेध तो किसी भी तरह नहीं किया जा सकता। उसी तरह 'खरविषाण नहीं है' इस प्रयोगमें गधा भी मौजूद है तथा सींग भी, मात्र उनके समवायका ही निषेध विवक्षित है कि 'गधेमें सींगका समवाय विशिष्ट सम्बन्ध नहीं है' न तो इसमें गधेका ही निषेध होता है और न सींगका ही क्योंकि दोनों ही स्वतन्त्र रूपसे अन्यत्र मौजूद हैं, 'दूसरा चन्द्रमा नहीं है' इस प्रयोगमें मौजूद चन्द्रमाके सादृश्यका अन्यत्र निषेध किया जा रहा है कि—इस चन्द्रमाके समान धर्मवाला दूसरा चाँद नहीं है' चन्द्रमा अनेक नहीं है एक ही है। इससे चन्द्रमाका सर्वथा अभाव नहीं किया जाता। इसी तरह 'मोती घड़ेके बराबर बड़े नहीं हैं' इस प्रयोगमें न मोतीका ही निषेध है और न घड़ेके बराबर मापका ही किन्तु घड़ेके मापका जो कि घड़ेका विशेष धर्म है, मोतीमें निषेध किया गया है कि घड़े बराबर मोती नहीं है। इसी प्रकार 'आत्मा नहीं है' इसका तात्पर्य ही यह है कि कहीं-न-कहीं विद्यमान आत्माका किसी खास शरीर आदिसे संयोग नहीं है। जैसे 'इस शरीरमें आत्मा नहीं है' यहाँ शरीर और आत्माके मात्र संयोगका ही निषेध किया जा रहा है उसी प्रकार 'आत्मा नहीं है' इस सामान्य निषेधमें भी 'आत्माका अमुक किसी वस्तुके साथ संयोग नहीं है' इस प्रकार मात्र संयोगका ही निषेध समझना चाहिए आत्माका सर्वथा निषेध नहीं।

§ १२८. शंका—यदि जिसका निषेध होता है उसका सद्भाव अवश्य ही हो, तो आप लोग मुझे तीन लोकका ईश्वर नहीं मानते, अर्थात् मेरी त्रिलोकेश्वरताका निषेध करते हैं अतः मेरी त्रिलोकेश्वरताका भी सद्भाव होना चाहिए। इसी तरह आपने निषेधके प्रकरणमें संयोग आदि निषेधके चार प्रकारोंके अतिरिक्त पाँचवें प्रकारका निषेध किया है अतः निषेधके पाँचवें प्रकारका भी सद्भाव होना चाहिए।

§ १२९. **समाधान**—जिस प्रकार मोतीमें घड़ेके नापका निषेध किया जाता है उसी तरह त्रिलोकेश्वरता नामके विशेषधर्मका ही जो कि तीर्थंकरमें प्रसिद्ध है, आपमें निषेध किया जा रहा

---

१. गृहे देव—आ., क.। २. ते न तु तदभावः तथा द्वितीयचन्द्राभावान्नास्ति चन्द्रसामान्यमित्यादिषु चन्द्रसामान्यादीनां सतामेव सामान्यं निराक्रियते न तु तदभावः ख्याप्यते तथा न सन्ति म. २। ३. -भावः अपाक्रियते इति म. २। ४. तया आ.। ५. -त्मनोऽसत्त्व—आ., क.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

न तु [1]सर्वथेश्वरता, स्वशिष्यादीश्वरतायास्तवापि विद्यमानत्वात्। तथा प्रतिषेधस्यापि पञ्चसंख्याविशिष्टत्वमविद्यमानमेव निवार्यते न तु सर्वथा प्रतिषेधस्याभावे[2]चतुःसंख्याविशिष्टस्य सद्भावात्।

§ १३०. ननु सर्वमप्यसंबद्धमिदम्। तथाहि—मत्त्रिलोकेश्वरत्वं तावदसदेव निषिध्यते, प्रतिषेधस्यापि पञ्चसंख्याविशिष्टत्वमप्यविद्यमानमेव निवार्यते। तथा संयोगसमवायसामान्यविशेषाणामपि गृहदेवदत्तखरविषाणादिष्वसतामेव प्रतिषेध इति। अतो यन्निषिध्यते तदस्त्येवेत्येतत्कथं न प्लवत इति।

§ १३१. अत्रोच्यते—देवदत्तादीनां संयोगादयो गृहादिष्वेवासन्तो निषिध्यन्ते। अर्थान्तरे[3] तु तेषां ते सन्त्येव। तथाहि—गृहेणैव सह देवदत्तस्य संयोगो न विद्यते, अर्थान्तरेण स्वारामादिना वर्तत एव। गृहस्यापि देवदत्तेन सह संयोगो नास्ति, खट्वादिना तु विद्यत एव। एवं विषाणस्यापि खर एव समवायः नास्ति, गवादावस्त्येव। सामान्यमपि द्वितीयचन्द्राभावाच्चन्द्रे[4] एव नास्ति, अर्थान्तरे तु घटादावस्त्येव। घटप्रमाणत्वमपि मुक्तासु नास्ति, [5]अन्यत्र विद्यत एव। त्रिलोकेश्वरतापि भवत एव नास्ति, तीर्थकरादावस्त्येव। पञ्चसंख्याविशिष्टत्वमपि प्रतिषेधप्रकारेषु नास्ति, अनुत्तरविमानादावस्त्येवेत्यनया विवक्षया ब्रूमः यन्निषिध्यते तत्सामान्येन विद्यत एव। न त्वेवं

---

है, साधारण प्रभुताका नहीं। आपकी प्रभुता अपने शिष्योंपर है इसको कोई नहीं मेटता। इसी प्रकार प्रतिषेधके प्रकारोंमें पांचवीं संख्याका निषेध किया जाता है, प्रतिषेधके प्रकारोंका अभाव नहीं किया जा रहा है। प्रतिषेधके चार प्रकार तो हैं ही, पांचवां प्रकार उनमें नहीं है इतना ही निषेधका मतलब है। प्रतिषेध भी है तथा पांचवीं संख्या भी, किन्तु प्रतिषेध और पांचवीं संख्याएँ दोनोंका आपसमें विशेषणविशेष्य भाव नहीं है।

§ १३०. शंका—आपकी उपरोक्त सभी बातें असंगत तथा प्रमाणशून्य हैं। देखो, मेरी त्रिलोकेश्वरताका संसारमें कहीं सद्भाव नहीं है वह बिलकुल असत् ही है। प्रतिषेधमें भी पांचवां प्रकार कहीं भी नहीं है वह भी सर्वथा असत् ही है। अतः जब इन असत् पदार्थोंका निषेध किया जा रहा है तब विद्यमान पदार्थोंके ही निषेधका नियम कहां रहा? इसी प्रकार घर और देवदत्तका संयोग, खर और विषाणका समवाय, चन्द्रमाकी अनेकता तथा मोतीमें घटप्रमाणता नहीं है, बिलकुल असत् ही है फिर भी उनका निषेध किया ही जाता है। इसलिए 'जिसका निषेध होता है वह विद्यमान होता ही है' यह नियम टूट रहा है। इसे दूषित क्यों न माना जाय?

§ १३१. समाधान—यह ठीक है कि देवदत्त आदिके संयोग आदि घर आदिसे नहीं हैं, फिर भी उनका निषेध हो जाता है। परन्तु दूसरे पदार्थोंके साथ तो हैं ही वे सर्वथा असत् तो नहीं हैं। देखो देवदत्तका संयोग घरसे नहीं है तो न सही, पर बगीचे आदिसे तो है। घरसे संयोग न सही खटियासे तो है। देवदत्त बाहर खाटपर बैठा है या बगीचेमें बैठा है। उस समय 'देवदत्त घरमें नहीं है' यह प्रयोग किया जाता है, इसी तरह सींगका गधेमें समवाय नहीं है तो न हो, पर गाय आदिमें तो है ही। दूसरा चन्द्र न होनेके कारण इस चन्द्रमामें समानता—अनेकता भले ही न हो, पर घड़े आदि पदार्थोंमें अनेकता तथा समानता पायी ही जाती है। मोतीमें घटके बराबर माप नहीं पाया जाता तो न सही, पर—कद्दू आदि फलोंमें तो पाया ही जाता है। तीन लोकोंका प्रभुत्व आपमें नहीं हैं पर तीर्थंकर आदिमें तो है ही। प्रतिषेधके प्रकारोंमें पांचवीं संख्या न पायी जावे तो न सही परन्तु स्वर्गोंके विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित और सर्वार्थसिद्धि नामके अनुत्तर विमानोंमें तो पायी ही जाती है। इसी अभिप्रायसे हमने कहा था कि—'जिसका निषेध किया जाता है वह सामान्य रूपसे कहीं-न-कहीं विद्यमान रहता ही है' हम यह तो नहीं कहते

---

१. सर्वेश्वरता म. २। २. –भावचतुः आ.। ३. –न्तरेण तु म. २। ४. –चन्द्राभावश्चन्द्र म. २।
५. मुक्तास्वेव नास्ति म. २। ६. अन्यत्र पाषाणादिष्वस्त्येव म. २।



Jain Education International	For Private & Personal Use Only	www.jainelibrary.org

प्रतिजानीमहे यद्यत्र निषिध्यते तत्तत्रैवास्तीति येन व्यभिचारः स्यात्, एवं सत एव जीवस्य यत्र क्वापि निषेधः स्यान्न पुनः सर्वत्रेति[1]।

§ १३२. तथास्ति देहेन्द्रियातिरिक्त आत्मा इन्द्रियोपरमेऽपि तदुपलब्धार्थानुस्मरणात्, पञ्चवातायनोपलब्धार्थानुस्मर्तृदेवदत्तवत्[2] इति सिद्धमनुमानग्राह्य आत्मेति।

§ १३३. अनुमानग्राह्यत्वे[3] हि सिद्धे तदन्तर्भूतत्वेनागमोपमानार्थापत्तिग्राह्यतापि सिद्धा।

§ १३४. किंच 'प्रमाणपञ्चकाभावेन' इत्यादि यदप्यवादि, तदपि मदिराप्रमादिविलसित-सोदरम्; यतो[4] हिमवत्पलपरिमाणादीनां पिशाचादीनां च प्रमाणपञ्चकाभावेऽपि विद्यमानत्वादिति, अतो यत्र प्रमाणपञ्चकाभावस्तदसदेवेत्यनैकान्तिकम् इति सिद्धः प्रत्यक्षादिप्रमाणग्राह्य आत्मा।

§ १३५. स च विवृत्तिमान् परलोकयायी। तत्र चानुमानमिदम्—तदहर्जातबालकस्याद्य-

कि—'जिसका जहाँ निषेध किया जाता है वह वहीं मौजूद है' यदि हम ऐसा नियम करते तो अवश्य ही दूषण आता। इसीलिए सामान्यरूपसे कहीं-न-कहीं विद्यमान जीवका किसी विशेष शरीर आदिमें निषेध किया जाता है सब जगह नहीं। इस तरह जीवका निषेध ही स्वयं जीवकी सत्ता सिद्ध करता है।

§ १३२. १०. शरीर और इन्द्रिय आदिसे आत्मा भिन्न है; क्योंकि इन्द्रियोंके व्यापार रुक जानेपर या अमुक इन्द्रिय आँख आदिके फूट जानेपर भी उन इन्द्रियोंके द्वारा जाने गये पदार्थोंका स्मरण होता है। जिस प्रकार देवदत्तको मकानकी पाँच खिड़कियोंसे देखे गये पदार्थोंका खिड़कियाँ बन्द कर देनेपर भी बराबर स्मरण होता है उसी तरह ज्ञानके इन इन्द्रियरूपी खिड़कियोंके बन्द हो जानेपर भी इनके द्वारा देखे गये पदार्थोंका स्मरण करनेवाला कोई आत्मा अवश्य है जो इन खिड़कियोंसे अपनी भिन्न सत्ता रखता है।

§ १३३. इस प्रकार पूर्वोक्त अनुमानोंसे जब आत्माकी सिद्धि भले प्रकार कर दी गयी तब आगम, उपमान और अर्थापत्तिके द्वारा भी आत्माकी सिद्धि मान ही लेनी चाहिए। क्योंकि आगम आदि एक तरहसे अनुमानके ही प्रकार हैं। वैशेषिक और बौद्ध इन्हें अनुमानमें ही शामिल कर लेते हैं।

§ १३४. आपने पहले आत्माको पाँच प्रमाणोंका अविषय कहकर अभाव प्रमाणका ग्राह्य बताया था। वह तो केवल किसी पुराने मदकचीकी पिनकके समान ही मालूम होता है। देखो, हिमालयका कितने रत्ती वजन है, तथा पिशाच आदिका कैसा आकार है, इन्हें हमारे पाँचों ही प्रमाण नहीं जानते फिर भी इनका अभाव तो नहीं कहा जा सकता। हिमालयका वजन रत्तियोंके हिसाबमें भी आखिर कुछ-न-कुछ तो होगा ही, पिशाच आदिका भी आकार किसी-न-किसी प्रकारका होगा ही। इसलिए पाँच प्रमाणोंकी अप्रवृत्ति होनेसे ही किसी वस्तुका अभाव नहीं माना जा सकता। प्रमाणपंचकका अभाव व्यभिचारी होनेके कारण वस्तुके अभावको सिद्ध करनेमें किसी भी तरह समर्थ नहीं हो सकता। इस तरह आत्माकी सत्ता प्रत्यक्ष अनुमान आदि प्रमाणोंसे निर्बाध रूपसे सिद्ध हो जाती है।

§ १३५. यह आत्मा परिवर्तनशील है, यह अनेकों मनुष्यों पशु आदिकी योनियोंमें जाता

१. न तु सर्वत्र भ. २। २. "नेन्द्रियाणां करणत्वात् उपहतेषु विषयासान्निध्ये चानुस्मृतिदर्शनात्।" —प्रश. भा. पृ. ६९। प्रश. व्यो. पृ. ३९५। प्रमेयक. पृ. ११४। "नेन्द्रियार्थयोः तद्विनाशेऽपि ज्ञानावस्थानात्।"—न्यायसू. ३।२।१८। ३. -त्वे सि आ., क.। ४. हिमवदुत्पल-आ., क.। ५. "पूर्वानुभूतस्मृत्यनुबन्धाज्जातस्य हर्षभयशोकसंप्रतिपत्तेः।"—न्यायसू. ३।१।१९। न्यायमं. पृ. ४७०। "नास्मृतेऽभिलाषोऽस्ति न विना सापि दर्शनात्। तद्धि जन्मान्तरान्नायं जातमात्रेऽपि लक्ष्यते॥" —प्रमेयक. पृ. ११९। तत्त्वसं. पं. पृ. ५२२।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

[1]स्तन्याभिलाषः पूर्वाभिलाषपूर्वकः, अभिलाषत्वात्, द्वितीयदिनाद्यस्तनाभिलाषवत् । तदिदमनुमानमाद्यस्तनाभिलाषस्याभिलाषान्तरपूर्वकत्वमनुमापयदर्थापत्त्या परलोकगामिनं जीवमाक्षिपति, तज्जन्मन्यभिलाषान्तराभावादिति स्थितम् ।

§ १३६ तथा कूटस्थनित्यताप्यात्मनो[2] न घटते, यतो यथाविधः पूर्वदशायामात्मा तथाविध एव [3]चेज्ज्ञानोत्पत्तिसमयेऽपि भवेत्, तदा प्रागिव कथमेष पदार्थपरिच्छेदकः स्यात्? प्रतिनियतस्वरूपाऽप्रच्युतिरूपत्वात् कौटस्थ्यस्य[4] । पदार्थपरिच्छेदे तु प्रागप्रमातुः प्रमातृरूपतया परिणामात् कुतः कौटस्थ्यमिति ?

§ १३७. तथा सांख्याभिमतकर्तृत्वमप्ययुक्तम् । तथाहि—कर्त्ता आत्मा, स्वकर्मफलभोक्तृ-

---

है । इस देहको छोड़कर परलोकमें दूसरी देह धारण करता है, परलोककी सिद्धि इस अनुमानसे की जाती है—तत्काल उत्पन्न हुए नवजात शिशुको माँके दूध पीनेकी जो इच्छा होती है, वह पहले पिये गये दूधकी इच्छापूर्वक होती है, क्योंकि यह इच्छा है । जिस प्रकार उसी बालकको दूसरे दिन होनेवाली दूध पीनेकी इच्छा पहले दिनकी इच्छासे उत्पन्न हुई है उसी तरह नवजात शिशुकी सर्वप्रथम इच्छाकी उत्पत्ति भी उससे पहलेकी इच्छासे माननी चाहिए । इस तरह आजकी दुग्धपानकी इच्छाकी उत्पत्ति पूर्व इच्छा पूर्वक देखकर सबसे पहले होनेवाली नवशिशुकी इच्छाको भी अन्य इच्छापूर्वक ही मानना चाहिए । अब विचार कीजिए कि—वह लड़का नौ महीने तो माँके पेटमें अचेतन जैसा पड़ा रहा है उस समय तो उसे दूध आदि पीनेकी इच्छा हो ही नहीं सकती । अतः गर्भमें आनेसे पहलेकी पूर्वजन्मवाली ही इच्छा नवशिशुको आज दूध पीनेकी इच्छा उत्पन्न कर रही है यह मानना ही सयुक्तिक है । क्योंकि उस लड़केको उस जन्ममें तो इच्छाका होना सम्भव ही नहीं है, गर्भमें उस अचेतनके समान निश्चेष्ट लड़केको क्या इच्छा हो सकती है ? इच्छा तो पदार्थोंका देखना उनकी सुखसाधनता आदिका स्मरण करके ही होती है सो गर्भकूपमें पड़े हुए उस बिचारेको पदार्थोंका देखना या स्मरण आदि कभी भी सम्भव नहीं हैं । अतः यह मानना होगा कि वह पूर्वजन्मसे आया है और पूर्वजन्ममें पिये गये दूधका स्मरण कर उसे आज भी दूध पीनेकी इच्छा हो रही है । उसका आज बिना सिखाये-पढ़ाये दूध पीना उसके पूर्वजन्मके अभ्यासका फल है ।

§ १३६. आत्माको कूटस्थ नित्य—जैसाका तैसा, अपरिवर्तनशील, सदा एक रूपमें रहनेवाला मानना भी युक्ति तथा अनुभवके विरुद्ध है, क्योंकि यदि आत्मा जैसा पहले था वैसा ही सदा रहता हो, उसमें कभी भी कुछ भी परिवर्तन न होता हो, तो ज्ञानके उत्पन्न होनेपर भी वह पहलेकी ही तरह मूर्ख ही बना रहेगा—उसमें अपनी मूर्खताको छोड़कर विद्वत्ता पानेकी गुंजाइश तो आपने रखी ही नहीं, अतः वह पदार्थोंका परिज्ञान कैसे कर सकेगा ? यदि आत्मा ज्ञानके उत्पन्न होनेपर अपनी पहलेकी अज्ञानदशा मूर्खता छोड़कर पदार्थोंके स्वरूपको यथावत् जानकर जाननेवाला बन जाता है, तब वह कूटस्थ नित्य कहाँ रहा ? उसमें तो मूर्खसे ज्ञाता बननेके रूपमें बड़ा भारी परिवर्तन हो गया । कूटस्थ नित्यमें-से तो न कोई पहलेका स्वभाव नष्ट होता है और न उसमें किसी नये स्वभावकी उत्पत्ति ही होती है वह तो सदा एक-सा रहता है । वह यदि मूर्ख है तो मूर्ख और विद्वान् है तो विद्वान् ही रहेगा । वह मूर्खसे विद्वान् हरगिज नहीं बन सकता ।

§ १३७. सांख्य आत्माको कर्ता नहीं मानते । उनके मतसे यह करना-धरना प्रकृतिका काम है पुरुष तो आराम करनेके लिए—भोगनेके लिए ही है, सो भी उस बिचारी प्रकृतिपर दया करके

---

१. –स्तनाभि –भ. १, २, प. १ । २. –नो नो भ. २ । ३. –मये भवेत् भ. २ । ४. कूटस्थस्य –भ. २ ।

Jain Education International   For Private & Personal Use Only   www.jainelibrary.org

त्वात्, यः स्वकर्मफलभोक्ता स कर्त्तापि दृष्टः यथा कृषीबलः। तथा सांख्यकल्पितः पुरुषो वस्तु न भवति, अकर्तृकत्वात्, खपुष्पवत्।

§ १३८. किं चात्मा भोक्ताङ्गीक्रियते स च भुजिक्रियां करोति, न वा। [1]यदि करोति तदापराभिः क्रियाभिः किमपराद्धम्? [2]अथ भुजिक्रियामपि न करोति; तर्हि कथं भोक्तेति चिन्त्यम्। प्रयोगश्चात्र—संसार्यात्मा भोक्ता न भवति, अकर्तृकत्वात्, मुक्तात्मवत्। अकर्तृभोक्तृत्वाभ्युपगमे च [3]कृतनाशाकृताभ्यागमादिदोषप्रसङ्गः। प्रकृत्या कृतं कर्म, न च तस्याः फलेनाभिसंबन्ध इति कृतनाशः। आत्मना च[4] तन्न [5]कृतम्, अथ च तत्फलेनाभिसंबन्ध इत्यकृतागम इत्यात्मनः कर्तृत्वमङ्गीकर्तव्यम्।

§ १३९. तथा जडस्वरूपत्वमप्यात्मनो न घटते, तद्बाधकानुमानसद्भावात्। तथाहि—अनुपयोगस्वभाव आत्मा नार्थपरिच्छेदकर्त्ता, अचेतनत्वात् गगनवत्। अथ चेतनासमवायात् परिच्छिनत्तीति चेत्; तर्हि यथात्मनश्चेतनासमवायात् ज्ञातृत्वं तथा घटस्यापि ज्ञातृत्वप्रसङ्गः, समवायस्य

---

ही उपचारसे भोक्ता बनता है। उनकी यह मान्यता भी प्रमाणशून्य है। आत्मा वस्तुतः कर्मोंका कर्ता है, क्योंकि वह उन कर्मोंके फलको भोगता है। जो अपने कर्मोंके फलको भोगता है वह कर्ता भी होता है जैसे अपनी लगायी हुए खेतीको काटकर भोगनेवाला किसान। यदि सांख्य पुरुषको कर्ता नहीं मानते; तो उनका पुरुष वस्तु ही नहीं बन सकेगा। सांख्यके द्वारा माना गया पुरुष वस्तुसत् नहीं है क्योंकि वह कोई कार्य नहीं करता जैसे कि आकाशका फूल।

§ १३८. आप आत्माको भोक्ता मानते हैं। भोक्ताका अर्थ है भोग क्रियाको करनेवाला कर्ता। अब आप ही बताइए कि आपका पुरुष भोग क्रियाको करता है या नहीं? यदि भोग क्रियाको करके भोक्ता बनता है तो अन्य क्रियाओंने क्या अपराध किया जिससे उन्हें पुरुष नहीं करता। जिस प्रकार भोग क्रिया करता है उसी प्रकार अन्य क्रियाओंको करके उसे सच्चा कर्ता बनना चाहिए। यदि वह निठल्ला पुरुष भोग क्रिया भी नहीं करता; तब उसे 'भोक्ता' कैसे कह सकते हैं? जो भोग क्रिया करता है वही भोक्ता कहलाता है। प्रयोग—संसारी आत्मा भोक्ता नहीं हो सकता क्योंकि वह भोग क्रिया भी नहीं करता, जैसे कि मुक्त जीव। अकर्ताको भोक्ता माननेमें तो 'करे कोई और भोगे कोई' वाली बात हुई। इसमें तो कृतनाश तथा अकृताभ्यागम नामके भीषण दोष होंगे। देखो, बेचारी प्रकृतिने तो कार्य किया सो उसे फल नहीं मिला वह भोगनेवाली नहीं हुई। यह तो स्पष्ट ही कृतनाश है। आत्माने कुछ भी कार्य नहीं किया, पर उसे फल मिल रहा है। यह अकृतकी प्राप्ति है। 'करे कोई और भोगे कोई' इस दूषणसे बचनेके लिए भोगनेवाले आत्माको कर्ता मानना ही चाहिए। प्रकृति तो अचेतन है अतः उसे भोगनेवाली मानना तो उचित नहीं है। यदि प्रकृति ही भोगनेवाली बन जाय तब पुरुष तो बिलकुल ही निरर्थक हो जायेगा।

§ १३९. आत्माको जड़—ज्ञानशून्य कहना उचित नहीं है; क्योंकि आत्माको ज्ञानी सिद्ध करनेवाला अनुमान मौजूद है, जैसे—ज्ञानशून्य आत्मा पदार्थोंको नहीं जान सकता; क्योंकि वह आकाशकी तरह अचेतन है। चेतनाके समवायसे आत्माको चेतन—ज्ञानवाला मानना भी उचित नहीं है; क्योंकि समवाय सम्बन्ध नित्य व्यापी तथा एक है, अतः जिस प्रकार अचेतन आत्मा चेतनाके समवायसे चेतन बन जाता है और संसारके पदार्थोंको जाननेवाला ज्ञाता कहलाता है उसी तरह अचेतन घट भी चेतनाके समवायसे चेतन बनकर ज्ञाता कहलाने लगे। 'आत्मामें ही ज्ञानका समवाय होता है घटादिमें नहीं' यह नियम तब ही बन सकता है यदि आत्माको ज्ञानस्वभाव माना

---

१. यदा भ. २। २. "भोक्तात्मा चेत्स एवास्तु कर्ता तदविरोधतः। विरोधे तु तयोर्भोक्तुः स्याद्भुजौ कर्तृता कथम्॥" —आप्तपं. श्लो. ८२। ३. –कृतागमा–भ. २। ४. चैतन्न भ. १। ५. कृतं तस्य च–भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

[1]नित्यस्यैकस्य व्यापिनः सर्वत्राप्यविशेषादित्यत्र बहुवक्तव्यम् तत्तु नोच्यते, ग्रन्थगौरवभयात्। ततश्चात्मनः पदार्थपरिच्छेदकत्वमङ्गीकुर्वाणैश्चैतन्यस्वरूपताप्यस्य गले पादिकान्यायेन प्रतिपत्तव्येति स्थितं चैतन्यलक्षणो[2] जीव इति।

§ १४०. जीवश्च पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतिद्वित्रिचतुःपञ्चेन्द्रियभेदान्नवविधः।

§ १४१. ननु भवतु जीवलक्षणोपेतत्वाद्द्वीन्द्रियादीनां जीवत्वं, पृथिव्यादीनां तु जीवत्वं कथं श्रद्धेयं व्यक्तलिङ्गस्यानुपलब्धेरिति चेत्? सत्यम्; यद्यपि तेषु व्यक्तं जीवलिङ्गं नोपलभ्यते, [3]तथाप्यव्यक्तं तत्समुपलभ्यत एव। यथा हृत्पूरव्यतिमिश्रमदिरापानादिभिर्मूर्च्छितानां व्यक्तलिङ्गाभावेऽपि सजीवत्वमव्यक्तलिङ्गैर्व्यवह्रियते, एवं पृथिव्यादीनामपि सजीवत्वं व्यवहरणीयम्।

§ १४२. ननु मूर्च्छितेषूच्छ्वासादिकमव्यक्तं चेतनालिङ्गमस्ति, न पुनः पृथिव्यादिषु तथाविधं किंचिच्चेतनालिङ्गमस्ति; नैतदेवम्; पृथिवीकाये तावत्स्वस्वाकारावस्थितानां लवणविद्रुमोपलादीनां

---

जाय। इस विषयको बहुत कुछ विस्तारसे कहना था परन्तु ग्रन्थके विस्तारका डर लगा है अतः इतना ही पर्याप्त है। इस तरह यदि आत्माको पदार्थोंका जाननेवाला मानना है तो उसे ज्ञानस्वभाववाला मानना ही होगा। पदार्थोंके जाननेवाले आत्माको 'गले पड़े बजाये सिद्ध'के अनुसार ज्ञानस्वभावताका ढोल बजाना ही होगा। बिना ज्ञानस्वभावके वह पदार्थोंको जाननेवाला नहीं बन सकेगा। इतने विवेचनसे यह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि—आत्मा स्वतन्त्र पदार्थ है तथा वह चैतन्यस्वभाववाला है।

§ १४०. संसारी आत्माएँ एकेन्द्रिय—एक स्पर्शन इन्द्रियवाली, द्वीन्द्रिय—स्पर्शन और जीभवाली जैसे, त्रीन्द्रिय—स्पर्शन, जीभ और नाकवाली जैसे, चतुरिन्द्रिय—स्पर्शन, जीभ, नाक और आंखोंवाली जैसे, तथा पंचेन्द्रिय—स्पर्शन, जीभ, नाक, आंख और कानवाली जैसे, इस तरह स्थूल रूपसे पाँच भागोंमें बाँटी जा सकती हैं। और एक स्पर्शन इन्द्रियवाली आत्माएँ पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और वनस्पति रूप होती हैं। इस तरह पृथिवी आदि पांच तथा द्वीन्द्रिय आदि चार, सब मिलाकर संसारी आत्माओंके नव भेद हो जाते हैं।

§ १४१. शंका—चलते-फिरते कीड़े-मकोड़े आदिमें तो आत्माकी बात कुछ समझमें आती है पर इन अजीव जड़ पृथिवी आदिको भी जीव कहना एक अजीब ही बात है। इनमें कोई भी ऐसे स्पष्ट चिह्न नहीं दिखाई देते जिनसे इनमें भी जीव माना जा सके।

**समाधान**—आपका कहना ठीक है कि—पृथिवी आदिमें जीव होनेके लक्षण स्पष्ट नहीं मालूम होते; पर अस्पष्ट रूपसे इनमें भी जीवके प्रायः सभी चिह्न मौजूद हैं जो इनको भी जीव सिद्ध करते हैं। लक्षण-चिह्नोंके अस्पष्ट होनेसे जीवका अभाव तो किया ही नहीं जा सकता। देखो, जिन पुराने पक्के शराबियोंने धतूरेसे मिली हुई शराब जमकर पी ली है, उन बुरी तरह बेहोश पड़े हुए शराबियोंमें भी जीवके ज्ञानादि चिह्न प्रकट नहीं दिखाई देते फिर भी अस्पष्ट चिह्नोंसे उन्हें सजीव तो कहते ही हैं। उसी तरह पृथिवी आदिको भी अस्पष्ट लिंगोंके बलपर सजीव कहना ही चाहिए।

§ १४२. शंका—बेहोश शराबियोंकी श्वास चलती है, उनका शरीर भी गरम रहता है, अतः उनमें सजीवताके चिह्न, अस्पष्ट रूपमें ही सही, पाये तो जाते हैं, पर पृथिवी आदिमें न तो श्वास ही चलती है और न उनमें कुछ इस प्रकारकी हरकतें ही पायी जाती हैं जिन्हें आत्माके अस्पष्ट चिह्न भी कह सकें। अतः उन्हें कैसे सजीव मान सकते हैं?

**समाधान**—आपकी शंका ठीक नहीं है। देखो, जिस प्रकार हमारे शरीरमें गुदाके आसपास होनेवाले बवासीरके मस्से नये-नये मस्सोंको उत्पन्न करके शरीरकी सजीवताके ज्वलन्त

---

१. नित्यैकस्य म. २। २. –लक्षणा जीवा इति भ. २। ३. तथापि वक्तव्यं तस्स—म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

समानजातीयाङ्कुरोत्पत्तिमत्त्वम् अर्शो मांसाङ्कुरस्येव चेतनाचिह्नमस्त्येव[1]। अव्यक्तचेतनानां हि संभावितैकचेतनालिङ्गानां वनस्पतीनामिव चेतनाभ्युपगन्तव्या। वनस्पतेश्च चैतन्यं विशिष्टर्तुफल-प्रदत्वेन स्पष्टमेव, साधयिष्यते च। ततोऽव्यक्तोपयोगादिलक्षणसद्भावात्सचित्ता पृथिवीति स्थितम्।

§ १४३. [2]ननु च विद्रुमपाषाणादिपृथिव्याः कठिनपुद्गलात्मिकायाः कथं सचेतनत्वमिति चेत्; नैवम्, उच्यते—यथा अस्थि शरीरानुगतं सचेतनं [3]कठिनं च दृष्टम् एवं जीवानुगतं पृथिवी-शरीरमपीति।

§ १४४. अथवा पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतयो जीवशरीराणि छेद्यभेद्योत्क्षेप्यभोग्यघ्रेयरसनीयस्पृश्यद्रव्यत्वात्, सास्नाविषाणादिसंघातवत्। नहि पृथिव्यादीनां छेद्यत्वादि दृष्टमपह्नोतुं शक्यम्। न च पृथिव्यादीनां जीवशरीरत्वमनिष्टं साध्यते, सर्वस्य पुद्गलद्रव्यस्य[4] द्रव्यशरीरत्वाभ्युपगमात्। जीवसहितत्वासहितत्वं च विशेषः अशस्त्रोपहतं पृथिव्यादिकं कदाचित्सचेतनं संघातत्वात्, पाणि-

---

प्रमाण हैं उसी तरह पृथिवी आदिमें भी स्वस्वजातीय नये अंकुर उत्पन्न करनेकी शक्ति पायी जाती है जिसके कारण नमककी खदानमें नमक निकाले जानेपर भी वह बढ़ता जाता है। समुद्रमें मूँगा उत्पन्न होता है, उसमें नित नये-नये अंकुर उत्पन्न होते हैं। आप किसी पत्थरकी खानको ध्यानसे देखिए उसमें पत्थरके अंकुर निकलते ही हैं और पत्थर बढ़ता ही जाता है। इस तरह अपने सजातीय अंकुरोंकी उत्पत्ति करना ही सबसे बड़ा प्रमाण है जो पृथिवी आदिको सजीव सिद्ध करता है। जिस प्रकार हरी-भरी वनस्पतियोंमें कोंपलें, फूल-फल आदि निकलकर अपनी सजीवता-को अपने आप कहते हैं उसी तरह जिनमें चेतनाके चिह्न प्रकट नहीं हैं ऐसे पृथिवी आदिमें यदि चेतनाका सबसे प्रबल प्रमाण सजातीय अंकुरकी उत्पत्ति करना मिलता है तो उन्हें चेतन माननेमें क्या अड़चन है? यदि वे सजीव नहीं हैं तो उनमें अंकुर कहाँसे निकलते हैं, वे बढ़ते क्यों हैं? आमका गरमियोंमें फलना तथा अमुक-अमुक ऋतुओंमें अमुक वनस्पतियोंका नियमसे फूलना-फलना उनकी सजीवताका सजीव प्रमाण है। यद्यपि वनस्पतिकी सजीवता स्पष्ट है फिर भी आगे उसे अच्छी तरह सिद्ध करेंगे। अतएव अव्यक्त चैतन्य होनेसे पृथिवी सचित्त है यह सिद्ध होता है।

§ १४३. **शंका**—मूँगा या पत्थर आदि तो अत्यन्त कठिन हैं, वे तो पुद्गलात्मक हैं उन्हें सजीव कैसे कहा जा सकता है?

**समाधान**—कठिन होनेसे ही किसीको निर्जीव नहीं कह सकते, देखो अपने जीवित शरीरका ही हाड़ पत्थरसे कम कठिन नहीं है फिर भी वह सजीव है टूटनेपर बढ़ता है इसी तरह बढ़नेवाली कठिन पत्थर आदि जीवित पृथिवीको भी सचेतन मानना चाहिए।

§ १४४. पृथिवी, जल, आग, हवा तथा पेड़ आदि जीवके शरीर हैं क्योंकि ये छेदे जाते हैं, भेदे जाते हैं, इन्हें फेंक सकते हैं, ये प्राणियोंके द्वारा भोगे जाते हैं, इन्हें सूँघते हैं, चाटते हैं, छूते हैं आदि। जैसे गायके सींग या उसके गलेमें लटकनेवाला चमड़ा आदि छेदने-भेदने-छूने आदिके योग्य होनेसे जीवित प्राणीका शरीर है उसी तरह पृथिवी आदि भी। पृथिवी आदिका छेदा जाना, भेदा जाना आदि तो प्रत्यक्षसे ही प्रतीत होते हैं। बड़े-बड़े पहाड़ोंको काटकर ही पत्थर लाया जाता है और बड़ी-बड़ी इमारतें बनायी जाती हैं। इस प्रत्यक्ष वस्तुका लोप नहीं किया जा सकता। पृथिवी आदिको जीवका शरीर मानना अनिष्ट नहीं है; क्योंकि संसारके समस्त पुद्गल द्रव्य शरीर होनेकी योग्यता रखते हैं। वे द्रव्यशरीर तो हैं ही। हाँ कुछ पुद्गल जीव सहित होकर सजीव शरीर रूप होते हैं तथा कुछ निर्जीव। जिस पत्थरकी खानिमें अभी तक

---

१. त न विद्रुमतस्येव भ. २। २. ननु विद्रु-भ. २। ३. -तनुत्वात्कठि-भ. २। ४. -द्रव्यस्य शरीर-भ. २, क.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

**पादसंघातवत् । तदेव कदाचित्किंचिदचेतनमपि शस्त्रोपहतत्वात्, पाण्यादिवदेव, न चात्यन्तं तदचित्तमेवेति ।**

**§ १४५. अथ नाप्कायो जीवः, तल्लक्षणायोगात्, प्रस्रवणादिवदिति चेत्; नैवम्; हेतोरसिद्धत्वात् । यथा हि—हस्तिनः शरीरं कललावस्थायामधुनोत्पन्नं[1] सद्रवं सचेतनं च दृष्टम् एवमप्कायोऽपि, यथा वाण्डके रसमात्रमसंजातावयवमनभिव्यक्तचञ्चवादिप्रविभागं चेतनावद्दृष्टम् । एवंव चोपमा अजीवानामपि । प्रयोगश्चायम्—सचेतना आपः, शस्त्रानुपहतत्वे सति द्रवत्वात्, हस्तिशरीरोपादानभूतकललवत् । हेतोर्विशेषणोपादानात् प्रस्रवणादिव्युदासः । तथा सात्मकं तोयम्, अनुपहतद्रवत्वात्, अण्डकमध्यस्थितकललवदिति । [2]इदं वा प्राग्वज्जीववच्छरीरत्वे सिद्धे सति प्रमाणम् । सचेतना हिमादयः क्वचित्, अप्कायत्वात्, इतरोदकवदिति । तथा क्वचन चेतनावत्य आपः, खातभूमिस्वाभाविकसंभवात्,[3] दर्दुरवत् । अथवा सचेतना अन्तरिक्षोद्भवा आपः, अभ्रादिविकारे स्वत**

टाँकी नहीं लगी जिसे अभी तक काटा नहीं है वह खान रूप पृथिवी सचेतन है क्योंकि वह बढ़नेवाली शिलाओंका समुदाय है जैसे हाथ-पैर आदिका समुदाय । जब उसमें टाँकी लग जाती है उसे काटकर उसमें-से पत्थर निकाला जाता है तब उसी पृथिवीका, वह काटा हुआ भाग निर्जीव हो जाता है; क्योंकि वह हथियारोंसे काटी गयी है जैसे कटा हुआ हाथ । अतः पृथिवीको सर्वथा अचेतन नहीं कह सकते । हाँ, जो पृथिवी बढ़ती नहीं है उसे तो सचेतन हम भी नहीं कहते । कोई पृथिवी सचेतन होती है तथा कोई अचेतन । लोकमें भी 'यह मिट्टी मर गयी' यह व्यवहार देखा जाता है । अतः पृथिवीको सचेतन मानना चाहिए ।

§ १४५. **शंका**—अच्छा पृथिवीमें जीव मान लेते हैं, पर जलमें तो जीवके कोई भी चिह्न नहीं पाये जाते अतः उसे सचेतन नहीं कह सकते जैसे कि पेशाबको ।

**समाधान**—देखो, जब हाथीका शरीर हथिनीके गर्भमें कलल—पानी जैसा पतला रहता है, वह बहनेवाला होकर भी सचेतन है उसी तरह पानीको भी सचेतन मानना चाहिए । देखो अण्डेमें पक्षीका शरीर बिलकुल पानी जैसा प्रवाही रहता है, उस समय उसमें हाथ-पैर-चोंच आदि कोई भी अवयव प्रकट नहीं होता । वह जिस प्रकार सचेतन है उसी तरह पानी भी सजीव है । जल अण्डेके भीतर रहनेवाले तरल पदार्थकी ही तरह सजीव है । प्रयोग—बिना बिलोया हुआ, अताडित जल सचेतन है, क्योंकि वह शस्त्र आदिसे ताडित न होकर प्रवाही है । जिस प्रकार हाथीके स्थूल शरीरका मूल गर्भवर्ती कलल प्रवाही होकर सचेतन है उसी तरह जल भी । मूत्र आदि बहनेवाले पदार्थ मूत्राशय आदिसे ताड़ित होते हैं अतः वे प्रवाही होकर भी सजीव नहीं हैं । अतः 'शस्त्रादिसे अताडित' विशेषणसे मूत्रादिकी व्यावृत्ति हो जाती है ।

२. जिस प्रकार अण्डेके भीतर रहनेवाला पतला बहनेवाला पदार्थ आघातसे रहित होकर बहनेवाला है अतः वह सचेतन है, उसी तरह अताड़ित जल भी सचेतन है क्योंकि वह अताड़ित होकर बहनेवाला है । बात यह है कि जिस जलको लकड़ी आदिसे नचा देते हैं, उसे छपछपा देते हैं वह जल लकड़ी आदिके प्रचण्ड अभिघातसे अचेतन हो सकता है अतः हेतुमें 'अताड़ित' विशेषण दिया गया है । इसी तरह कोई-कोई बरफ आदि भी सचेतन होते हैं क्योंकि वे जलकाय हैं जैसे कि अन्य पानी । जमीनसे स्वाभाविक रूपमें निकलनेवाला पानी सचेतन है क्योंकि वह पृथिवी खोदते ही स्वाभाविक रूपसे निकलता है जैसे कि पृथिवी खोदनेपर निकलनेवाला मेढक । बादलोंसे बरसनेवाला पानी सचेतन है, क्योंकि वह बादलोंके मिल जानेसे अपने आप बरसता है जैसे कि

१. –त्पन्नस्य द्रवं चेतनं आ., क. । –त्पन्नस्य द्रवं सचेतनं म. १, प. १, २ । २. इदं प्रा. म. २, प. १, २ । ३. –वादथवा म. २ ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

एव संभूय पातात्, मत्स्यवदिति। तथा शीतकाले भृशं शीते पतति नद्यादिष्वल्पेऽल्पो बहौ बहुर्बहुतरे च बहुतरो य ऊष्मा संवेद्यते स जीवहेतुक एव, अल्पबहुबहुतरमिलितमनुष्यशरीरेष्वल्पबहुबहुतरोष्मवत्। [1]प्रयोगश्चायम्—शीतकाले जलेषूष्णस्पर्शः उष्णस्पर्शवस्तुप्रभवः, [2]उष्णस्पर्शत्वात्, मनुष्यशरीरोष्णस्पर्शवत्। न च जलेष्वयमुष्णस्पर्शः सहजः, 'अप्सु स्पर्शः शीत एव' इति[3] वैशेषिकादिवचनात्। तथा शीतकाले शीते स्फीते निपतति प्रातस्तटाकादेः पश्चिमायां दिशि स्थित्वा यदा तटाकादिकं विलोक्यते, तदा तज्जलान्निर्यतो बाष्पसंभारो दृश्यते, सोऽपि जीवहेतुक एव। प्रयोगस्त्वित्थम्—शीतकाले जलेषु बाष्प उष्णस्पर्शवस्तुप्रभवः, बाष्पत्वात्, शीतकाले शीतलजलसिक्तमनुष्यशरीरबाष्पवत्। प्रयोगद्वयेऽपि यदेवोष्णस्पर्शस्य बाष्पस्य[4] च निमित्तमुष्णस्पर्शं वस्तु, तदेव तैजसशरीरोपेतमात्माख्यं वस्तु प्रतिपत्तव्यम्। जलेष्वन्यस्योष्णस्पर्शबाष्पयोर्निमित्तस्य वस्तुनोऽभावात्।

§ १४६. न च शीतकाल उत्कुरुडिकावकरतलगतोष्णस्पर्शेन तन्मध्यैर्निर्गतबाष्पेण च प्रकृत-

बादलोंसे गिरनेवाली मछलियाँ। जिस प्रकार बरसातमें बादलोंमें ही सरदी, गरमी आदिके निमित्तसे मछलियाँ उत्पन्न होकर बरसती हैं उसी तरह जल भी बादलोंके विकारसे उत्पन्न होकर बरसता है अतः सचेतन है। ठण्डके दिनोंमें जब खूब सरदी पड़ती है तब छोटी तलैया या बावड़ोके थोड़े पानीमें थोड़ी गरमी, तालाबके पानीमें अधिक गरमी तथा नदी आदिके पानीमें तो और भी अधिक गरमी देखी जाती है। स्वभावसे ठण्डे पानीकी यह गरमी जीवके निमित्तसे उत्पन्न होती है। जैसे थोड़े, बहुत, या बहुत अधिक मनुष्योंको भीड़ होनेपर मनुष्योंके अनुपातके अनुसार थोड़ी, बहुत या बहुत अधिक गर्मी जीव हेतुक ही हुआ करती है। प्रयोग—ठण्डके दिनोंमें नदी आदिके पानीका गरम रहना गरम वस्तुके सम्पर्कसे ही सम्भव है क्योंकि वह स्वभावसे ठण्डे पदार्थमें आयी हुई गरमी है। जैसे कि मनुष्योंकी भीड़ होनेसे कमरेमें होनेवाली गरमी। यह गरमी जलका स्वाभाविक धर्म नहीं हो सकती क्योंकि वैशेषिक आदिने स्वयं ही जलको स्वभावसे ठण्डा माना है। कहा भी है—"जलमें ठण्डा ही स्पर्श है"। इसी तरह जब खूब जमकर ठण्ड पड़ रही हो, कुहरा आकाशको आच्छादित कर रहा हो तब टहलते हुए प्रातःकाल नदी आदिके पश्चिम किनारेपर पहुँचिए। वहाँसे जब आप नदी आदिकी शोभा देखेंगे तो मालूम होगा कि उसमें-से भापें उसी तरह निकल रही हैं जैसे किसी चूल्हेपर रखी हुई बटलोईसे। यह भाप भी जीवहेतुक ही है। प्रयोग—शीतकालमें नदी आदिसे निकलनेवाली भाप गरम वस्तुके सम्पर्कसे उत्पन्न होती है, क्योंकि वह भाप है। जिस प्रकार ठण्डके दिनोंमें किसी मनुष्यको ठण्डे पानीसे ही स्नान करानेपर उसके शरीरसे निकलनेवाली भाप उसके गरम शरीरके सम्बन्धसे ही उत्पन्न होती है उसी तरह नदी आदिकी भापमें भी कोई-न-कोई गरम चीजका सम्बन्ध अवश्य ही है। उक्त दोनों अनुमानोंमें जलकी गरमी तथा उससे निकलनेवाली भापमें उष्ण स्पर्शवाली वस्तुके सम्बन्धको कारण बताया गया है। यह उष्ण स्पर्शवाली वस्तु यदि कोई हो सकती है तो वह है पानीमें रहनेवाला तैजस शरीरसे युक्त आत्मा। क्योंकि जल आदिमें गरमी लानेवाला या भाप निकलनेमें कारण अन्य कोई पदार्थ हो ही नहीं सकता। अतः इन अनुमानोंसे पानीकी सजीवता बड़ी सरलतासे समझमें आ जाती है।

§ १४६. **शंका**—कूड़े-कचरेके घूरेसे भी ठण्डके दिनोंमें भाप निकलती हुई दिखाई देती है तथा उस घूरेके भीतर गरमी भी काफी रहती है, परन्तु वहाँ कोई भी उष्णस्पर्शवाली वस्तु नहीं है जिसके निमित्तसे गरमी या भापका उत्पन्न होना समझमें आये। इसी तरह जलकी गरमी और

१. -श्चात्र शीत -म. २। २. स्पर्शवत्त्वात् म. २। ३. -"अप्सु शीतता" -वैशे. सू. २।२।५।
४. -स्य निमि-म. २। ५. ध्यवाष्पेन म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

हेत्वोर्व्यभिचारः शङ्कयः, तयोरप्यवकरमध्योत्पन्नमृतजीवशरीरनिमित्तत्वाभ्युपगमात् ।

§ १४७. ननु मृतजीवानां शरीराणि कथमुष्णस्पर्शबाष्पयोर्निमित्तीभवन्तीति चेत्? उच्यते– यथाग्निदग्धपाषाणखण्डिकासु[1] जलप्रक्षेपे विध्यातादप्यग्नेरुष्णस्पर्शबाष्पौ भवेतां तथा शीतसंयोगे सत्यप्यत्रापीति । एवमन्यत्रापि बाष्पोष्णस्पर्शयोर्निमित्तं सचित्तमचित्तं वा यथासंभवं वक्तव्यम् । इत्थमेव च शीतकाले पर्वतनितम्बस्य निकटे वृक्षादीनामधस्ताच्च य ऊष्मा संवेद्यते, सोऽपि मनुष्यवपुरूष्मवज्जीवहेतुरेवावगन्तव्यः । एवं ग्रीष्मकाले बाह्यातापेन तैजसशरीररूपाग्नेर्मन्दीभवनात् जलादिषु यः शीतलस्पर्शः[2], सोऽपि मानुषशरीरशीतलस्पर्शवज्जीवहेतुकोऽभ्युपगमनीयः, तल[3] एवंविधलक्षणभाक्त्वाज्जीवा भवन्त्यप्कायाः ।

§ १४८. यथा रात्रौ खद्योतकस्य देहपरिणामो जीवप्रयोगनिर्वृत्तशक्तिराविर्भावितेति, एवमङ्गारादीनामपि[4] प्रतिविशिष्टप्रकाशादिशक्तिरनुमीयते जीवप्रयोगविशेषाविर्भावितेति । यथा वा ज्वरोष्मा जीवप्रयोगं नातिवर्तते, एषैवोपमाग्नेयजन्तूनाम् । न च मृता ज्वरिणः क्वचिदुपलभ्यन्ते, एवमन्वयव्यतिरेकाभ्यामग्नेः सचित्तता ज्ञेया । प्रयोगश्चात्र–आत्मसंयोगाविर्भूतोऽङ्गारादीनां प्रकाश-

---

भाप भी अकारण ही होंगी उनमें पानीके तैजस शरीरवाले आत्माको निमित्त क्यों माना जाय?

**समाधान**—उस घूरेमें पैदा होकर मरनेवाले जीवोंके मृतशरीर ही घूरेकी गरमी तथा भापमें कारण हैं।

§ १४७. **शंका**—यह तो एक अजीब ही बात आपने कही। कहीं मृत शरीर भी गरमी तथा भापमें कारण हो सकते हैं?

**समाधान**—जैसे आगमें तपाये गये पत्थर या ईंटके टुकड़ोंपर पानी डालनेसे गरमी तथा भाप निकलती है उसी तरह ठण्डकके समय घूरेसे भी गरमी और भाप निकलना युक्तियुक्त ही है। अतः भाप तथा गरमीमें यथासम्भव कहीं सचेतन गरम पदार्थ और कहीं अचेतन गरम पदार्थ कारण होते हैं। इसी तरह जब अच्छी कड़ाकेकी सरदी पड़ रही हो पर्वतकी गुफाओंके पास तथा पेड़ आदिके नीचे भी गरमी मालूम होती है। यह गरमी भी मनुष्यके शरीरकी गरमीकी तरह किसी तैजसशरीरवाले जीवसे ही उत्पन्न हुई माननी चाहिए। जिस तरह गरमीके दिनों बाहरकी गरमीके कारण शरीरके भीतरकी तैजसशरीररूपी अग्नि मन्द पड़ जाती है उसी तरह बाहरकी तीव्र गरमीके कारण नदीका जल भी ठण्डा हो जाता है। गरमीके दिनोंमें होनेवाली यह ठण्डक भी जीव हेतुक ही माननी चाहिए जैसे कि मनुष्यके शरीरके भीतरकी ठण्डक। इस तरह अनेक अनुमानोंसे जलमें जीवकी सिद्धि की जाती है अतः जलको सजीव मानना युक्ति तथा अनुभवसे प्रसिद्ध है।

§ १४८. रात्रिमें जुगुनू अपने शरीरके चमकदार परिणमनसे चमकता है, प्रकाश देता है। यह प्रकाश जीवकी शक्तिका प्रत्यक्ष फल है, इसी तरह आगके अंगार आदिमें भिन्न-भिन्न प्रकारकी प्रकाश-शक्तियां पायी जाती हैं, इनसे भी उनमें रहनेवाले जीवका अनुमान होता है; क्योंकि ये प्रकाश-शक्तियाँ जीवके संयोगके बिना नहीं हो सकतीं। जिस तरह बुखार आनेसे जीवित शरीरका अंगारकी तरह गरम हो जाना जीवके संयोगका एक खास चिह्न है उसी तरह अग्निकी गरमी भी जीवके संयोगके बिना नहीं हो सकती अतः वह भी अग्नि जीवका अनुमान करानेमें प्रधान हेतु है। क्या कभी मुरदेको भी बुखारका आना सुना गया है? इस तरह अन्वय-व्यतिरेकसे अग्निकी गरमी ही अग्नि जीवोंका अनुमान कराती है। प्रयोग—आगके अंगार आदिमें पाया जानेवाला

---

१. जलप्रक्षेपविध्यातास्वप्यग्ने–भ. २ । २. -तलः स्पर्शः भ. २ । ३. एवं लक्षण–भ. २ । ४. –पि विशि– भ. २ ।



Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

परिणामः, शरीरस्थत्वात्, खद्योतदेहपरिणामवत् । तथा आत्मसंयोगपूर्वकोऽङ्गारादीनामूष्मा, शरीरस्थत्वात्, ज्वरोष्मवत् । न चादित्यादिभिरनेकान्तः, सर्वेषामुष्णस्पर्शस्यात्मसंयोगपूर्वकत्वात् । [1]तथा सचेतनं तेजः, यथायोग्याहारोपादानेन वृद्ध्यादिविकारोपलम्भात्, पुरुषवपुर्वत् । एवमादिलक्षणैराग्नेयजन्तवोऽवसेयाः ।

§ १४९. यथा देवस्य स्वशक्तिप्रभावान्मनुष्याणां चाञ्जनविद्यामन्त्रैरन्तर्धाने शरीरं चक्षुषानुपलभ्यमानमपि विद्यमानं चेतनावच्चाध्यवसीयते, एवं वायावपि चक्षुर्ग्राह्यं रूपं न भवति, सूक्ष्मपरिणामात् परमाणोरिव वह्निदग्धपाषाणखण्डिकागताचित्ताग्नेरिव वा । प्रयोगश्चायम्— चेतनावान् वायुः, अपरप्रेरिततिर्यग[2]नियमितदिग्गतिमत्त्वात्, गवाश्वादिवत् । तिर्यगेव गमननियमादनियमितविशेषणोपादानाच्च परमाणुना न व्यभिचारः, तस्य नियमितगतिमत्त्वात्, "जीवपुद्गलयोरनुश्रेणिः[3] इति वचनात् । एवं वायुरशस्त्रोपहतश्चेतनावानवगन्तव्यः ।

§ १५०. बकुलाशोकचम्पकाद्यनेकविधवनस्पतीनामेतानि शरीराणि न जीवव्यापारमन्तरेण

---

प्रकाश आत्माके संयोगसे उत्पन्न हुआ है, क्योंकि वह शरीरमें रहनेवाला प्रकाश है जैसे कि जुगनूके चमकदार शरीरमें पाया जानेवाला प्रकाश । अंगार आदिकी गरमी आत्माके संयोगसे उत्पन्न हुई है, क्योंकि वह शरीरमें पायी जानेवाली गरमी है जैसे ज्वर चढ़नेपर बढ़नेवाली शरीरकी गरमी । सूर्य आदिकी गरमी तथा प्रकाश भी सूर्य जीवके संयोगसे ही होता है अतः हमारे हेतु निर्बाध हैं, उनमें कोई व्यभिचार नहीं है । यथा, अग्नि सचेतन है, क्योंकि वह यथायोग्य ईंधन आदिके मिलने या न मिलनेपर बढ़ती और घटती है । जैसे कि मनुष्यका शरीर आहारादिके मिलनेपर बढ़ने लगता है तथा दाना-पानी न मिले तो दुबला हो जाता है, अतः इस विकारके कारण मनुष्यका शरीर सचेतन है, ठीक उसी तरह ईंधन डालिए अग्नि धधककर जल उठेगी; ईंधन नहीं रहेगा तो धीरे-धीरे बुझने लगेगी, अतः अग्निको भी सचेतन मानना चाहिए । इत्यादि अनेक हेतुओंसे अग्नि जीवोंकी सिद्धि कर लेनी चाहिए ।

§ १४९. जिस प्रकार देवोंका शरीर अपनी स्वाभाविक शक्तिके कारण दृष्टिगोचर नहीं होता अथवा किसी अंजन विद्या या मन्त्रके प्रयोगसे बहुत-से सिद्ध योगी अपने स्थूल शरीरको अन्तर्हित—न दिखाई देने लायक बना लेते हैं उसी तरह वायु भी यद्यपि आँखोंसे नहीं दिखाई देती फिर भी देव या योगियोंके शरीरकी तरह वह सचेतन है । वायुका इतना सूक्ष्म परिणमन है कि उसमें रहनेवाला रूप आँखोंसे नहीं दिखाई देता । जिस प्रकार आगसे तपाये गये गरम पत्थरमें आगके अचेतन परमाणु विद्यमान हैं फिर भी सूक्ष्मपरिणमनके कारण दिखाई नहीं देते उसी तरह वायुका रूप भी सूक्ष्म परिणमनके कारण दृष्टिगोचर नहीं होता । प्रयोग—वायु सचेतन है क्योंकि वह स्वभावसे तिरछी चलती है । उसकी गतिका कोई नियम नहीं है कि वह अमुक दिशाको ही चले । जबतक कोई दूसरा प्रेरणा नहीं करता तबतक वायु स्वभावतः तिरछी ही बहती है । जैसे कि बिना हांके स्वभावसे यहाँ-वहाँ विचरनेवाले गाय-घोड़ा आदि पशु । "जीव और पुद्गल दोनों ही अनुश्रेणि—आकाशके प्रदेशोंकी रचनाके अनुसार सीधी गति करते हैं" ऐसा कथन होनेसे परमाणुकी गतिका नियम मौजूद है वह वायुकी तरह अनियत—जहाँ चाहे वहाँ गति करनेवाला नहीं है और न वह तिरछा ही जा सकता है अतः हेतु परमाणुसे व्यभिचारी नहीं है । अतः इस हेतुसे वायुमें सजीवता सिद्ध हो ही जाती है । इसी तरह शस्त्र या बीजना ( पंखा ) आदिसे आघात न पाये हुए वायुको सचेतन समझ लेना चाहिए ।

§ १५०. जिस तरह मनुष्यके शरीरमें बचपन, जवानी, बुढ़ापा आदि परिणमन होनेसे उसे

---

१. यथा म. २ । २. तिर्यग् नियमित–म. २ । ३. –णीति म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

मनुष्यशरीरसमानधर्मभाञ्जि भवन्ति । तथाहि—यथा पुरुषशरीरं बालकुमारयुववृद्धतापरिणामविशेषवत्त्वाच्चेतनावदधिष्ठितं [1]प्रस्पष्टचेतनाकमुपलभ्यते तथेदं [2]वनस्पतिशरीरमपि, यतो जातः केतकतरुर्बालको युवा वृद्धश्च संवृत्त इति, अतः पुरुषशरीरतुल्यत्वात् सचेतनो वनस्पतिरिति । तथा यथेदं मनुष्यशरीरमनवरतं बालकुमारयुवाद्यवस्थाविशेषैः प्रतिनियतं वर्धते, तथेदमपि वनस्पतिशरीरमङ्कुरकिसलयशाखाप्रशाखादिभिर्विशेषैः प्रतिनियतं वर्धत इति । तथा यथा मनुष्यशरीरं ज्ञानेनानुगतं एवं वनस्पतिशरीरमपि, यतः शमीप्र[3]पुन्नाटसिद्धे (द्धि) सरकासुन्दकबब्बूलागस्त्यामलकीकडिप्रभृतीनां स्वापविबोधतस्तद्भावः । तथाधोनिखाततद्रविणराशेः स्वप्ररोहेणावेष्टनम् । तथा वटपिप्पलनिम्बादीनां[4] प्रावृड्जलधरनिनादशिशिरवायुसंस्पर्शादङ्कुरोद्भेदः । तथा मत्तकामिनीसनूपुरसुकुमारचरणताडनादशोकतरोः पल्लवकुसुमोद्भेदः । तथा युवत्यालिङ्गनात् पनसस्य । तथा सुरभिसुरागण्डूषसेकाद्बकुलस्य । तथा सुरभिनिर्मलजलसेकाच्चम्पकस्य । तथा कटाक्षवीक्षणात्तिलकस्य । तथा पञ्चमस्वरोद्गाराच्छिरीषस्य विरहकस्य च पुष्पविकिरणम् । तथा पद्मादीनां प्रातर्विकसनं, घोषातक्यादिपुष्पाणां च संध्यायां; कुमुदादीनां तु चन्द्रोदये । तथासन्नमेघप्रवृष्टौ शम्या अवक्ष-

---

सजीव मानते हैं उसकी चेतना अत्यन्त स्पष्ट रहती है ठीक यही सब स्वभाव या परिणमन वृक्ष आदि वनस्पतियोंमें पाये जाते हैं । 'यह केतकी पौधा लगा, बढ़ा, जवान हुआ तथा बूढ़ा हुआ' ये सब व्यवहार वनस्पतियोंमें बराबर किये जाते हैं अतः मनुष्य शरीरकी तरह इसे भी सचेतन मानना चाहिए; क्योंकि बिना चेतन अधिष्ठाताके शरीरमें यह नियत—सिलसिलेवार परिणमन नहीं हो सकता । जिस तरह मनुष्यका शरीर दूजके चाँदकी तरह दिन-प्रतिदिन बालकसे किशोर और किशोरसे जवानीकी बहार लेता है, तथा जवानसे बूढ़ा होकर नियत परिणमन करता रहता है उसी प्रकार वृक्षोंमें भी अंकुर निकलना, छोटी-छोटी कोंपलोंका लहलहाना, डालियोंका फूटना, फूल तथा फलोंका लगना आदि अनेकों क्रमिक परिणमन पाये जाते हैं और इन्हीं सिलसिलेवार परिणमनोंसे वनस्पतियाँ एक महान् वृक्षकी शकलमें आ जाती हैं । जिस तरह मनुष्यके शरीरमें हेयोपादेयका परिज्ञान रहता है, आँखमें धूल आते ही वह स्वभावतः बन्द हो जाती है तथा साँप आदिसे स्वभावतः बचनेकी प्रवृत्ति होती है उसी तरह वनस्पतियोंमें भी भले-बुरेका ज्ञान पाया जाता है । देखो, शमी, प्रपुन्नाट, सिद्ध ( ऋद्धि ), सरका ( हिंगुपत्री ) सुन्दक ( ? ) बब्बूल, अगस्त्य, आमलकी, इमली आदि वनस्पतियाँ सोती हैं और समयपर जाग जाती हैं । कुछ जमीनमें गड़े हुए धनको अपनी जड़ोंमें लपेट लेती हैं और इस तरह उस धनसे अपनापा जोड़ती हैं । जब बरसात आती है, ठण्डी-ठण्डी हवा बहने लगती है और बादल जोर-जोरसे गरजने लगते हैं तब बड़, पीपर तथा नीम आदिके पेड़ोंमें अपने-आप अंकुर फूटने लगते हैं । अशोक वृक्षकी रसिकता तो अपूर्व ही है, उसे तो जब सुन्दर मत्त युवती पैरमें बिछुए पहनकर धीरेसे प्रेमपूर्वक अपने चरणोंसे ताड़ती है तभी वे हजरत सिहरकर फूल उठते हैं, उनमें नयी-नयी कोपलें लहलहा आती हैं । पनस—कटहलका पेड़ तो स्त्रीका आलिंगन करके फूलता-फलता है । बकुल वृक्षपर जब कोई सुन्दरी सुगन्धित सुराका कुल्ला करे तब उसमें पत्ते और फूल लगते हैं । चम्पाके लिए सुगन्धित निर्मल जलसे सींचिए तब वह फूलेगा । तिलक वृक्ष सुन्दरीकी एक तिरछी चितवनसे ही अपना हृदय उँड़ेल देता है उसमें एक तिरछी चितवनसे ही पत्ते और फूल लग जाते हैं । पंचम स्वरसे शिरीष और विरहक वृक्षके सामने गाइए, वे उससे मस्त होकर अपने फूलोंको झड़ा देंगे । सूर्यका उदय होते ही प्रातः कमल खिल जाते हैं । घोषातकी आदिके फूल सायंकाल खिलते हैं । कुमुद

---

१. प्रशस्तरूप-म. २ । २. शरीरं यतो म. १, प. १, २, आ., क. । ३. प्रपुनाट, प्रपुनाद, प्रपुंनड, प्रपुंनाट, प्रपुंनाड, प्रपुंनाल—इत्यपि पाठान्तराणि कोषेषु आयुर्वेदग्रन्थेषु च । Cassia Tora : Cavia Aluta. ४. प्रभृतिवनस्पतीनां म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

रणम्। तथा वल्लीनां वृत्याद्याश्रयोपसर्पणम्। तथा लज्जालुप्रभृतीनां हस्तादिसंस्पर्शात्पत्रसंकोचादिका परिस्फुटा क्रियोपलभ्यते। अथवा सर्ववनस्पतेर्विशिष्टर्तुष्वेव फलप्रदानं, न चैतदनन्तराभिहितं तरुसंबन्धिक्रियाजालं ज्ञानमन्तरेण घटते। तस्मात्सिद्धं चेतनावत्त्वं वनस्पतेरिति।

§ १५१. तथा यथा मनुष्यशरीरं हस्तादिच्छिन्नं शुष्यति, तथा तरुशरीरमपि पल्लवफलकुसुमादिच्छिन्नं [1]विशोषमुपगच्छद्दृष्टम्। न चाचेतनानामयं धर्म इति। तथा यथा मनुष्यशरीरं स्तनक्षीरव्यञ्जनौदनाद्या[2]हाराभ्यवहारादाहारकं; एवं वनस्पतिशरीरमपि भूजलाद्याहाराभ्यवहारादाहारकम्। न चैतदाहारकत्वमचेतनानां दृष्टम्। [3]अतस्तत्सद्भावात्सचेतनत्वमिति।

§ १५२. तथा यथा मनुष्यशरीरं नियतायुष्कं तथा वनस्पतिशरीरमपि नियतायुष्कम्। तथाहि—अस्य दशवर्षसहस्राण्युत्कृष्टमायुः। तथा यथा मनुष्यशरीरमिष्टानिष्टाहारादिप्राप्त्या वृद्धिहान्यात्मकं तथा वनस्पतिशरीरमपि। तथा यथा मनुष्यशरीरस्य [4]तत्तद्रोगसंपर्काद्रोगपाण्डुत्वोदरवृद्धिशोफकृशत्वाङ्गुलिनासिकानिम्नीभवनविगलनादि तथा वनस्पतिशरीरस्यापि तथाविधरोगोद्भवात्पुष्पफलपत्रत्वगाद्यन्यथाभवनपतनादि। तथा यथा मनुष्यशरीरस्यौषधप्रयोगाद्वृद्धिहानिक्षतभग्नसंरोहणानि; तथा वनस्पतिशरीरस्यापि। तथा यथा मनुष्यशरीरस्य रसायनस्नेहाद्युपयोगा-

रात्रिमें चन्द्रका उदय होनेपर विकसित होता है। मेघकी वृष्टिका अवसर आते ही शमीवृक्ष झड़ने लगता है। लताएँ योग्य आश्रयको खोजकर उनपर चढ़ जाती हैं। लजवन्ती आदि हाथकी अँगुली दिखाते ही लजाकर मुरझा जाती हैं; उनके पत्ते सँकुच जाते हैं। ये सब विशिष्ट क्रियाएँ वनस्पतिमें चैतन्यका स्पष्ट अनुमान कराती हैं। सभी वनस्पतियाँ अपनी-अपनी ऋतुमें ही फल देती हैं। यह सब वनस्पतियोंका विचित्र खेल ज्ञानके बिना नहीं हो सकता। अतः वनस्पतिमें चैतन्य मानना चाहिए।

§ १५१. देखो, यदि आदमीका हाथ कट जाय तो उसका सारा शरीर दुःखी होकर म्लान हो जाता है उसी प्रकार पत्ते, फूल या फलोंके टूटनेसे वृक्षमें भी म्लानता—मुरझाना देखा जाता है। यदि वृक्ष अचेतन होते; तो उनमें यह सब मुरझाना, लजाना या फूलना-फलना नहीं हो सकता था। जिस प्रकार मनुष्यका शरीर माँका दूध, शाक, भात आदिका आहार करता है उसी तरह वनस्पति शरीर भी मिट्टी-पानी आदिको ग्रहण कर पुष्ट होता है। अचेतन तो भोजन—पोषक वस्तुको ग्रहण नहीं कर सकता। अतः वनस्पतिका मनुष्य शरीरके समान आहार पाकर पुष्ट होना उसकी सचेतनताका ज्वलन्त प्रमाण है।

§ १५२. जिस तरह मनुष्यके शरीरकी आयु—उमर निश्चित है, उमर पूरी होनेपर वह निर्जीव हो जाता है उसी तरह वृक्ष भी अपनी उमर पूरी होनेपर उखड़ जाते हैं। वृक्ष अधिकसे अधिक दश हजार वर्ष तक ठहरते हैं। जिस प्रकार इष्ट—अनुकूल भोजन मिलनेसे मनुष्यके शरीरमें ताजगी तथा बाढ़ देखी जाती है और प्रतिकूल भोजन मिलनेपर रोग आदि होकर शरीर क्षीण हो जाता है उसी तरह वनस्पतिमें भी अनुकूल खाद-पानी मिलनेसे बाढ़ एवं प्रतिकूल खाद आदि मिलनेसे म्लानता तथा क्षय देखा जाता है। जिस प्रकार मनुष्यके शरीरमें अनेक पाण्डु, जलोदर आदि रोग हो जानेपर पीलापन, पेटका फूल जाना, सूजन, दुर्बलता, अँगुली-नाक आदिका टेढ़ा हो जाना तथा गलकर गिर जाना आदि अनेकों विकार देखे जाते हैं उसी तरह वनस्पतियोंमें भी रोग हो जानेपर फूल-फल-पत्ते-छाल आदिका पीला पड़ जाना, झड़ जाना आदि विकार बराबर होते हैं। जिस प्रकार औषधि सेवनसे मनुष्यका शरीर नीरोग होकर

१. विशेषमुप–म. २, क.। २. हाराभ्यवहारकं म. २। ३. अतस्तद्भावात् म. १, २, प. १, २।
४. तत्तद्रोगपांडुत्वो–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

द्विशिष्टकान्तिरसबलोपचयादि तथा वनस्पतिशरीरस्यापि विशिष्टेष्टनभोजलादिसेकाद्विशिष्टरसवीर्यस्निग्धत्वादि। तथा यथा स्त्रीशरीरस्य तथाविधदौहृदपूरणात्पुत्रादिप्रसवनं तथा वनस्पतिशरीरस्यापि तत्पूरणात्पुष्पफलादिप्रसवनमित्यादि।

§ १५३. तथा च प्रयोगः—वनस्पतयः सचेतना बालकुमारवृद्धावस्था–प्रतिनियतवृद्धि-स्वापप्रबोधस्पर्शादिहेतुकोल्लाससंकोचाश्रयोपसर्पणादिविशिष्टानेकक्रिया–छिन्नावयवम्लानि—प्रतिनियतप्रदेशाहारग्रहण—वृक्षायुर्वेदाभिहितायुष्केष्टानिष्टाहारादिनिमित्तकवृद्धिहानि – आयुर्वेदोदिततत्तद्रोग–विशिष्टौषधप्रयोगसंपादितवृद्धिहानिक्षतभुग्नसंरोहण–प्रतिनियतविशिष्टशरीररसवीर्यस्निग्धत्वरूक्षत्व–विशिष्टदौहृदादिमत्त्वान्यथानुपपत्तेः विशिष्टस्त्रीशरीरवत्। अथवैते हेतवः प्रत्येकं पक्षेण सह प्रयोक्तव्या अयं वा संगृहीतोक्तार्थः प्रयोगः—सचेतना वनस्पतयो, जन्मजरामरण-

बढ़ने लगता है उसके घाव आदि मलहम पट्टी करनेसे भर जाते हैं, हड्डी टूट जानेपर भी उसमें-से नये अंकुर निकलकर वह फिरसे जुड़ जाती है—जो हाथ-पैर टेढ़े हो जाते हैं वे सीधे हो जाते हैं उसी तरह वनस्पतिमें भी औषधिका सींचना या लेप करनेसे उसकी म्लानता दूर हो जाती है वह अपनी प्रकृत दशामें आकर हरी-भरी हो फलने-फूलने लगती है। जिस तरह रसायनका सेवन करने या घी आदि पौष्टिक पदार्थोंके खानेसे मनुष्यका शरीर गुलाबकी तरह लाल होकर चमकने लगता है वह अत्यन्त ताकतवर तथा रसीला बन जाता है उसी तरह वनस्पतियाँ भी समयपर हुई अच्छी बरसातसे तथा अनुकूल खाद-पानी आदिके मिलनेसे खूब हरी-भरी हो स्वादु और पुष्ट फलोंसे लद जाती हैं। उनके सुहावने और लुभावने फलोंको देखकर जीभमें पानी आ जाता है। जिस तरह गर्भिणी स्त्रीके दोहले—इच्छाओंकी पूर्ति करनेसे सुन्दर शक्तिशाली पुत्रका जन्म होता है उसी तरह बकुल आदि वनस्पतियोंके सुन्दरीके पैरसे ताड़ित होना आदि दोहलोंको पूरा करते ही उनमें फूल-फल आदि हरभराकर लग आते हैं। इस तरह मनुष्योंके शरीर तथा वनस्पतियोंकी समानताका कहाँ तक वर्णन करें? इस समानतासे स्पष्ट मालूम होता है कि वनस्पतियाँ हम लोगोंके शरीरकी तरह सचेतन हैं।

§ १५३. इस विवेचनके आधारसे हम अनुमान कर सकते हैं कि—वनस्पतियाँ सचेतन हैं, क्योंकि वे अंकुर, पौधे तथा वृक्षके रूपमें बचपन, जवानी आदिको पाती हैं, खाद-पानी मिलनेसे उनकी अंकुर, पत्ते निकलना, छोटी-छोटी डालियाँ फूटना आदि रूपसे क्रमशः सिलसिलेवार वृद्धि होती है, वे सोती हैं, जागती हैं, छू जानेसे लजाकर मुरझा जाती हैं, सुन्दरीके पाद-प्रहार आदिसे फूलती हैं, लताएँ आश्रयको पाकर उससे लिपट जाती हैं, उनकी टहनी-पत्ते आदि तोड़नेसे वे कुम्हलाने लगती हैं, वे जड़ोंके द्वारा खाद-पानी रूप आहारको ग्रहण करती हैं, वृक्षोंके वैद्यक शास्त्रके अनुकूल खाद-पानीसे उनकी आयुकी वृद्धि तथा प्रतिकूल खाद-पानीसे आयुका ह्रास बताया गया है, वृक्षायुर्वेदमें वनस्पतियोंके अनेक रोगोंका वर्णन किया गया है, और विशेष औषधियोंके सींचने या लेप करनेसे उनके काटे हुए अवयवोंकी पूर्ति आदि देखी जाती है, औषधि प्रयोगसे उनके रोग नष्ट हो जाते हैं, पोषक खाद मिलनेसे उनमें स्वादु तथा पुष्ट फल लगते हैं, तथा बकुल आदि वृक्षोंको विचित्र-विचित्र दोहले होते हैं। इन सब कारणोंसे वनस्पतिमें चेतनता सिद्ध होती है। जैसे किसी स्त्रीके शरीरमें उपरोक्त सब बातें देखकर उसकी सजीवता निश्चित होती है उसी तरह वनस्पतिमें भी इन सब हेतुओंसे चेतनाका निर्विवाद निश्चय हो जाता है। इन हेतुओंका प्रयोग तत्तत् अंशोंको पक्ष बनाकर करना चाहिए। हम अब इन सब हेतुओंका संक्षिप्त रूपसे एक ही हेतुमें समावेश करके प्रयोग करते हैं—वनस्पतियाँ सजीव हैं, क्योंकि उनमें जन्म-बुढ़ापा-मरण तथा रोग आदि होते हैं। किसी स्त्रीके शरीरमें जन्मादि देखकर उसकी

१. विशिष्टनभो–म. २।

Jain Education International   For Private & Personal Use Only   www.jainelibrary.org

रोगादीनां समुदितानां सद्भावात्, [1]स्त्रीवत् ।

§ १५४. अत्र समुदितानां जन्मादीनां [2]ग्रहणात् 'जातं तद्दधि' इत्यादिव्यपदेशदर्शनाद्दध्यादिभिरचेतनैर्न व्यभिचारः शङ्क्यः ।

§ १५५. तदेवं पृथिव्यादीनां सचेतनत्वं सिद्धम् । आप्तवचनाद्वा सर्वेषां सात्मकत्वसिद्धिः ।

§ १५६. द्वीन्द्रियादिषु च कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यजलचरस्थलचरखचरपश्वादिषु न केषांचित्सात्मकत्वे विगानमिति । ये तु तत्रापि विप्रतिपद्यन्ते तान् प्रतीदमभिधीयते ।

§ १५७. इन्द्रियेभ्यो व्यतिरिक्त आत्मा, इन्द्रियव्युपरमेऽपि तदुपलब्धार्थानुस्मरणात् । प्रयोगोऽत्र–इह यो यदुपरमे यदुपलब्धानामर्थानामनुस्मर्ता स तेभ्यो व्यतिरिक्तः, यथा गवाक्षैरुपलब्धानामर्थानां गवाक्षोपरमेऽपि[3] देवदत्तः । अनुस्मरति चायमात्मान्धबधिरत्वादिकालेऽपीन्द्रियोपलब्धानर्थान् अतः स तेभ्योऽर्थान्तरमिति ।

§ १५८. अथवेन्द्रियेभ्यो व्यतिरिक्त आत्मा, इन्द्रियव्यापृतावपि कदाचिदनुपयुक्तावस्थायां

---

सचेतनता निर्विवाद रूपसे सिद्ध हो जाती है उसी तरह वनस्पतियाँ भी जन्म, जीर्णता, उखड़ना म्लान होना आदि अवस्थाओंको धारण करनेके कारण सचेतन सिद्ध हो जाती हैं ।

§ १५४. शंका—दही भी उत्पन्न होता है, परन्तु वह तो अचेतन है अतः उत्पन्न होनेके कारण ही किसीको चेतन कैसे कहा जा सकता है ?

समाधान—हमने केवल उत्पन्न होनेको ही सचेतनतामें हेतु नहीं बताया है किन्तु जो उत्पन्न होकर बढ़ता है, बूढ़ा होता है, रोगी होता है तथा अन्तमें मरता है इस जन्म-जरा-रोग और मरणको चतुष्पुटीको एक साथ हेतु रूपमें उपस्थित किया है । दही आदि अचेतन पदार्थ कारणोंसे उत्पन्न तो हो सकते हैं पर उनमें सिलसिलेवार बुढ़ापा आदि अवस्थाएँ तो हरगिज नहीं पायी जातीं । अतः दही आदिसे व्यभिचार देना नासमझीकी ही बात है ।

§ १५५. इस तरह पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और वनस्पति सभीमें चेतना सिद्ध हो जाती है । अथवा वीतरागी सर्वज्ञ देवके वचन रूप निर्दोष आगमसे सभी पृथिवी आदि सचेतन सिद्ध हो ही जाते हैं ।

§ १५६. कीड़े, चींटियाँ, भौंरा, मनुष्य, जलचर—मछली आदि, थलचर—हाथी-घोड़ा आदि, खचर–चिड़िया आदि पक्षी इन सब द्वीन्द्रिय आदिको चेतन माननेमें तो किसीको विवाद नहीं है । ये कीड़े मकोड़े आदि तो निर्विवाद रूपसे जीव माने जाते हैं, इनकी सजीवता प्रत्यक्षसे ही सिद्ध है । परन्तु जो परमनास्तिक व्यक्ति इस प्रत्यक्ष सिद्ध वस्तुमें भी विवाद करते हैं उनके अनुग्रहके लिए कुछ युक्तियाँ देते हैं—

§ १५७. आत्मा इन्द्रियोंसे भिन्न है, क्योंकि उसे इन्द्रियोंके नष्ट हो जानेपर भी उनके द्वारा जाने गये पदार्थोंका भलीभाँति स्मरण होता है । जो जिसके नष्ट होनेपर भी उसके द्वारा जाने गये पदार्थोंका स्मरण करता है वह उनसे भिन्न है, जैसे कि मकानकी खिड़कियोंके नष्ट हो जानेपर भी उन खिड़कियोंके द्वारा देखे गये पदार्थोंका स्मरण करनेवाला देवदत्त खिड़कियोंसे भिन्न वस्तु है उसी प्रकार आँखके फूट जाने और कानके तड़क जानेसे अन्धा और बहरा देवदत्त भी देखे और सुने गये पदार्थोंका स्मरण करनेके कारण आँख और कान आदि इन्द्रियोंसे अपनी पृथक् स्वतन्त्र सत्ता रखता है । यदि इन्द्रिय ही आत्मा हो तो इन्द्रियोंके नाश होनेपर स्मरण आदि ज्ञान नहीं होने चाहिए ।

§ १५८. अथवा आत्मा इन्द्रियोंसे भिन्न है क्योंकि आँख-कान आदिके खुले रहनेपर भी

---

१. 'स्त्रीवत्' नास्ति –म. १, २, प. १, २ । २. ग्राहकाणां जातं तद्वृद्धोत्यादि व्यपदेशदर्शना–म. २ । ३. –पि ( तदनुस्मर्ता ) दे–म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वस्त्वनुपलम्भात् । प्रयोगश्चात्र—इन्द्रियेभ्यो व्यतिरिक्त आत्मा, तद्व्यापारेऽप्यर्थानुपलम्भात् । इह यो यद्व्यापारेऽपि यैरुपलभ्यानर्थान्नोपलभते स तेभ्यो भिन्नो दृष्टः, यथास्थगितगवाक्षोऽप्यन्यमनस्कतयानुपयुक्तोऽपश्यंस्तेभ्यो देवदत्त इति ।

§ १५९. अथवेदमनुमानम्–समस्तीन्द्रियेभ्यो भिन्नो जीवोऽन्येनोपलभ्यान्येन विकारग्रहणात् । इह योऽन्येनोपलभ्यान्येन विकारं प्रतिपद्यते स तस्माद्भिन्नो दृष्टः, यथा प्रवरप्रासादोपरिपूर्ववातायनेन रमणीमवलोक्यापरवातायनेन [2]समायातायास्तस्याः करादिना कुचस्पर्शादिविकारमुपदर्शयन्देवदत्तः । तथा चायमात्मा चक्षुषाम्लीकामश्नन्तं दृष्ट्वा [3]रसनेन हृल्लासलालास्रवणादिकं विकारं प्रतिपद्यते । तस्मात्तयोः ( ताभ्यां ) भिन्न इति ।

§ १६०. अथवेन्द्रियेभ्यो व्यतिरिक्त आत्मा अन्येनोपलभ्यान्येन ग्रहणात् । इह यो घटादिकमन्येनोपलभ्यान्येन गृह्णाति स ताभ्यां भेदवान् दृष्टः यथा पूर्ववातायनेन घटमुपलभ्यापरवातायनेन गृह्णानस्ताभ्यां देवदत्तः । गृह्णाति[4] च चक्षुषोपलब्धं घटादिकमर्थं हस्तादिना [5]जीवः, ततस्ताभ्यां भिन्न इति ।

---

इनका व्यापार होनेपर भी आत्माका उपयोग—चित्त व्यापार—न होनेपर पदार्थोंका परिज्ञान नहीं होता । कितनी ही बार चित्त दूसरी ओर होनेसे सामनेकी वस्तु भी नहीं दिखाई देती, पासकी बात भी नहीं सुनाई देती । प्रयोग—आत्मा इन्द्रियोंसे भिन्न है, क्योंकि इन्द्रियोंका व्यापार होनेपर भी कभी पदार्थोंकी उपलब्धि नहीं होती । जिस शक्तिके न होनेसे इन्द्रियाँ पदार्थको नहीं जान पातीं वही शक्ति आत्मा है । जिस प्रकार खिड़की खुली हो, पर जब देवदत्त अन्यमनस्क होकर कुछ विचार करता है तब उसे खिड़कीमें-से कुछ भी नहीं दिखाई देता उसी तरह दूसरी ओर उपयोग होनेसे आँखें आदि खिड़कियाँ खुली रहनेपर भी जब सामनेकी वस्तु नहीं दिखाई देती, पासका मधुर संगीत भी नहीं सुनाई देता तब यह मानना ही होगा कि आँख-कानके सिवाय कोई दूसरा जाननेवाला अवश्य है । जिसका ध्यान उस ओर न होनेसे दिखाई या सुनाई नहीं दिया । वही ध्यानवाली वस्तु आत्मा है । यदि इन्द्रियाँ ही आत्मा होतीं तो आँख खुली रहनेपर सदा दिखाई देना चाहिए था, कानसे सदा सुनाई देना चाहिए था । पर इनकी सावधानी रहनेपर भी जिस चित्तव्यापार उपयोग या ध्यानके अभावसे सुनाई और दिखाई नहीं दिया वही आत्मा है ।

§ १५९. अथवा, आत्मा इन्द्रियोंसे भिन्न है क्योंकि वह आँखों आदिसे पदार्थको जानकर स्पर्शन या रसना आदि इन्द्रियोंमें विकारको प्राप्त होता है । जो किसी अन्य जरियेसे पदार्थको जानकर अन्य जरियेसे विकार प्रदर्शन करे वह उन जरियोंसे भिन्न होता है जैसे मकान की पूरबकी खिड़कीमें किसी सुन्दरीको देखकर उसे पश्चिमकी ओर जाता देख पश्चिमकी खिड़कीमें जाकर हाथ आदिसे कुचमर्दनकी चेष्टाएँ दिखानेवाला देवदत्त । यदि आत्मा इन्द्रियरूप ही होता तो एक इन्द्रियसे पदार्थको जानकर दूसरी इन्द्रियमें विकार नहीं हो सकता था । यह तो दोनों इन्द्रियोंके स्वामीको ही हो सकता है । किसीको इमली खाते देखकर हृदयमें उसके खानेकी इच्छा तथा जीभमें पानी आना इस बातको सूचित करता है कि आँख, हृदय और जीभके ऊपर पूरा-पूरा अधिकार रखनेवाला कोई नियन्ता अवश्य है जो यथेच्छ जिस किसी भी जरियेसे अपने विकारोंको दिखाता है । रमणीको आँखोंसे देखकर हृदयमें गुदगुदी होना तथा इन्द्रियमें विकार होना आत्माको इन्द्रियोंसे भिन्न होकर भी उनका अधिष्ठाता माने बिना नहीं बन सकता । अतः यह निश्चित है कि इन सब इन्द्रियरूपी झरोखोंसे यथेच्छ देखनेवाला इन सबका स्वामी आत्मा स्वतन्त्र पदार्थ है, इन्द्रियाँ तो

---

१. गवाक्षेऽप्यन्य–भा., क. । २. –यातस्तस्याः भ. २ । ३. रसने हृल्लास–भ. १, २, प. १, २ । ४. –ति चक्षु–भ. २ । ५. जीवस्ताभ्यां भ. २ ।

Jain Education International   For Private & Personal Use Only   www.jainelibrary.org

§ १६१. एवमत्रानेकान्यनुमानानि नैकाश्च युक्तयो विशेषावश्यकटीकादिभ्यः स्वयं कर्त्तं ( वक्त ) व्यानीति । प्रोक्तं विस्तरेण प्रथमं जीवतत्त्वम् ।

§ १६२. अजीवतत्त्वं व्याचिख्यासुराह—'यश्चैतद्विपरीतवान्' इत्यादि । यश्चैतस्माद्विपरीतानि विशेषणानि[1] विद्यन्ते यस्यासावेतद्विपरीतवान् सोऽजीवः समाख्यातः । 'यश्चैतद्वैपरीत्यवान्' इति पाठे तु यः पुनस्तस्माज्जीवाद्वैपरीत्यमन्यथात्वं तद्वानजीवः[2] स समाख्यातः । अज्ञानादिधर्मेभ्यो रूपरसगन्धस्पर्शादिभ्यो भिन्नाभिन्नो नरामरादिभवान्तराननुयायी ज्ञानावरणादिकर्मणामकर्त्ता तत्फलस्य[3] चाभोक्ता जडस्वरूपश्चाजीव इत्यर्थः ।

§ १६३. स च[4] धर्माधर्माकाशकालपुद्गलभेदात् पञ्चविधोऽभिधीयते । तत्र धर्मो लोकव्यापी नित्योऽवस्थितोऽरूपी द्रव्यमस्तिकायोऽसंख्यप्रदेशो गत्युपग्रहकारी च भवति । अत्र नित्यशब्देन स्वभावावप्रच्युत आख्यायते । अवस्थितशब्देनान्यूनाधिक आविर्भाव्यते । अन्यूनाधिकश्चानादिनिधनतेयत्ताभ्यां न स्वतत्त्वं व्यभिचरति । तथा अरूपिग्रहणादमूर्तं उच्यते । अमूर्तश्च रूपरसगन्धस्पर्श-

---

उसके ज्ञान आदिके साधन मात्र हैं ।

§ १६०. अथवा, आत्मा इन्द्रियोंसे भिन्न है, क्योंकि किसी अन्य जरियेसे जानकर किसी अन्य जरियेसे ही वस्तुको ग्रहण करता है । जो घड़ा आदि पदार्थोंको अन्य जरियेसे देखकर किसी दूसरे जरियेसे ही उन्हें उठाता है वह उन जरियोंसे भिन्न होता है जैसे पूरबकी खिड़कीसे घड़ेको देखकर पश्चिमवाली खिड़कीसे उस घड़ेको उठाने वाला देवदत्त उन खिड़कियोंसे भिन्न है उसी तरह आत्मा भी आँखसे घट आदिको देखकर हाथोंसे उठाता है अतः वह भी इन आँख और हाथ आदिसे भिन्न सत्ता रखता है । यदि आत्मा आँख रूप हो तब वह घड़ेको कैसे उठायेगा ? इसी तरह यदि हाथ रूप ही हो तो देखेगा कैसे ? अतः दोनों इन्द्रियोंसे भिन्न होकर भी इनको अपने अधीन रखनेवाला उनपर यथेच्छ हुक्म चलानेवाला एक आत्मा अवश्य है । जो सभी इन्द्रियोंका अधिष्ठाता, नियन्ता तथा यथेच्छ उपयोग करनेवाला है ।

§ १६१. इस तरह अनेकों अनुमान तथा युक्तियाँ आत्माकी सत्ताको स्पष्ट रूपसे सिद्ध करती हैं । इन युक्तियोंकी विशेष चर्चा विशेषावश्यक भाष्यकी टीका तथा अन्य जीवसिद्धि आदि ग्रन्थोंसे देख लेनी चाहिए । इस तरह ज्ञानादि स्वरूपवाला जीवतत्त्वका वर्णन हुआ ।

§ १६२. अब अजीवतत्त्वका व्याख्यान करते हुए कहते हैं कि—'जीवसे उलटे लक्षणोंवाला अजीव होता है' इत्यादि । जो जीवसे विपरीत लक्षणवाला हो वह अजीव पदार्थ है । 'एतद्वैपरीत्यवान्' यह पाठ भी कहीं-कहीं मिलता है । इसका तात्पर्य है—जिसमें जीवसे विपरीतता—उलटापन पाया जाये वह अजीव पदार्थ है । तात्पर्य यह है कि जहाँ जीवमें ज्ञान आदि धर्म पाये जाते हैं वहाँ अजीवमें अज्ञानादि धर्म पाये जायेंगे । यह अजीव अज्ञान आदि धर्मोंसे रूप, रस, गन्ध, स्पर्श आदि गुणोंसे कथंचिद् भिन्न भी है तथा अभिन्न भी, यह मनुष्य नरक आदि पर्यायोंको धारण नहीं करता, न यह ज्ञानावरण आदि कर्मोंका कर्ता ही है और न इसके फलका भोक्ता ही । तात्पर्य यह कि अजीव पदार्थ सब रूपसे जड़—अचेतन है ।

§ १६३. अजीव पदार्थके पाँच भेद हैं—१ धर्मास्तिकाय, २ अधर्मास्तिकाय, ३ आकाशास्तिकाय, ४ काल, ५ पुद्गलास्तिकाय । धर्मद्रव्य चलनेवाले जीव और पुद्गलोंकी गतिमें तटस्थभावसे सहायक होता है । यह समस्त लोकमें व्याप्त है, नित्य है, अवस्थित है, अरूपी है, तथा असंख्यात प्रदेशवाला, अस्तिकाय द्रव्य है । नित्यका तात्पर्य है स्वभावका नष्ट नहीं होना । अवस्थितका मतलब है इसमें न्यूनाधिकता नहीं होती, यह एक ही रहता है न तो दो होता है और न शून्य ही ।

---

१. –नि यस्या–भ. २ । २. —वः समा—भ. २, प. १ । ३. –स्याभोक्ता भ. १, २, प. १, २ ।
४. धर्माधर्मकालाकाशपुद्गल–भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

परिणामबाह्यवर्त्यभिधीयते । न खलु[1] मूर्ति स्पर्शादयो व्यभिचरन्ति, सहचारित्वात् । यत्र हि रूप-परिणामस्तत्र स्पर्शरसगन्धैरपि भाव्यम् । अतः सहचरमेतच्चतुष्टयमन्ततः परमाणावपि विद्यते ।

§ १६४. तथा द्रव्यग्रहणाद्गुणपर्यायवान् प्रोच्यते; 'गुणपर्ययवद्द्रव्यम्' [त. सू. ५।३८] इति वचनात् ।

§ १६५. तथास्तयः[2]—प्रदेशाः प्रकृष्टा देशाः प्रदेशा निर्विभागानि खण्डानीत्यर्थः । तेषां कायः समुदायः कथ्यते ।

§ १६६. तथा लोकव्यापीति वचनेनासंख्यप्रदेश[3] इति वचनेन च लोकाकाशप्रदेशप्रमाणप्रदेशो निर्दिश्यते । तथा स्वत एव गतिपरिणतानां जीवपुद्गलानामुपकारकरोऽपेक्षाकारणमित्यर्थः ।

§ १६७. कारणं हि त्रिविधमुच्यते, यथा घटस्य मृत्परिणामिकारणम्, दण्डादयो ग्राहकाश्च निमित्तकारणम्, कुम्भकारो निर्वर्तकं कारणम् । तदुक्तम्—

"निर्वर्तकं निमित्तं परिणामी[4] च त्रिधेष्यते हेतुः ।
कुम्भस्य कुम्भकारो, धर्ता मृच्चेति समसंख्यम्[5] ॥१॥"

---

यह अनादि अनन्त है कभी भी अपने द्रव्यपनेको नहीं छोड़ सकता । अरूपीका अर्थ है अमूर्त, रूपादिसे रहित निराकार । रूप-रस-गन्ध तथा स्पर्श जिसमें पाये जाँय उसे मूर्त कहते हैं और जिसमें रूपादि न हों वह अमूर्त कहलाता है । स्पर्श आदिवाली वस्तु किसी न किसी मूर्ति—शक्ल-में रहेगी ही । तात्पर्य यह कि रूप-रस आदि तथा मूर्तिका सहचारी सम्बन्ध है । दोनों एक साथ रहते हैं । ये रूप आदि भी नियत सहचारी हैं जहाँ एक होगा वहाँ दूसरा अवश्य होगा । जहाँ रूप होगा वहाँ स्पर्श-रस-गन्ध भी अवश्य ही होंगे । यह तो हो सकता है कि कहीं कोई गुण अनुद्भूत रहे और कहीं उद्भूत । पर सत्ता सबकी सब पुद्गलोंमें पायी जाती है । ये रूपादि चारों गुण पर-माणुसे लेकर स्कन्ध पर्यन्त सभी मूर्त पदार्थोंमें पाये जाते हैं ।

§ १६४. द्रव्य कहनेका मतलब है कि—धर्ममें गुण तथा पर्यायें पायी जाती हैं । "गुण और पर्यायवाला द्रव्य होता है" यह पूर्वाचार्यका सिद्धान्त वाक्य है ।

§ १६५. अस्तिकायका तात्पर्य है—बहुप्रदेशी अस्ति—है काय—जिनके टुकड़े न हो सकें ऐसे अविभागी प्रदेशोंका समुदाय जिसमें हों उसे अस्तिकाय—बहुप्रदेशी—कहते हैं ।

§ १६६. लोकव्यापी और असंख्यात प्रदेशोंका मतलब है कि—धर्मद्रव्य लोकाकाशके असं-ख्यात प्रदेशवाले सभी प्रदेशोंमें पूरे रूपसे व्याप्त है, इसके भी लोकाकाशकी तरह असंख्यात प्रदेश हैं । यह स्वयं गमन करनेवाले जीव और पुद्गलोंकी गतिमें सहायता देता है, उनकी गतिमें अपेक्षा कारण है । प्रेरणा करके इनको चलाता नहीं है किन्तु यदि ये चलते हैं तो इनके चलनेमें सहकारी होता है ।

§ १६७. कारण तीन प्रकारके होते हैं—१. परिणामिकारण, २. निमित्तकारण, ३. निर्वर्तक कारण । जो कारण स्वयं कार्यरूपसे परिणमन करे, कार्यके आकारमें बदल जाय वह परिणामी कारण है जैसे कि घड़ेमें मिट्टी । निमित्त कारण वे हैं जो स्वयं कार्यरूपसे परिणत तो न हों पर कर्ता-को कार्यकी उत्पत्तिमें सहायक हों, जैसे घड़ेकी उत्पत्तिमें दण्ड-चक्र आदि । कार्यका कर्ता निर्वर्तक कारण होता है जैसे कि घड़ेकी उत्पत्तिमें कुम्हार । कहा भी है—"निर्वर्तक, निमित्त और परिणामी-के भेदसे कारण तीन प्रकारके होते हैं । घड़ेकी उत्पत्तिमें कुम्हार निर्वर्तक—बनानेवाला—कारण है, धर्ता—धारण करनेवाले चाक आदि निमित्तकारण हैं—तथा मिट्टी परिणामी—उपादानकारण है ।

---

१. खलु मूर्तेऽस्य स्पर्शा–भ. २ । २. यः प्रकृष्ट भ. २ । ३. –ख्येयप्रदेश–म. २ । ४. –णामं च त्रिधे– आ. क. । ५. उद्धृतेयं त. भा. टी. ५१७ ।

§ १६८. निमित्तकारणं च द्वेधा निमित्तकारणमपेक्षाकारणं च। यत्र दण्डादिषु प्रायोगिकी वैस्रसिकी च क्रिया भवति तानि दण्डादीनि निमित्तकारणम्। यत्र तु धर्मादिद्रव्येषु वैस्रसिक्येव क्रिया तानि निमित्तकारणान्यपि विशेषकारणताज्ञापनार्थमपेक्षाकारणान्युच्यन्ते।

§ १६९. धर्मादिद्रव्यगतक्रियापरिणाममपेक्षमाणं जीवादिकं गत्यादिक्रियापरिणतिं पुष्णातीति कृत्वा ततोऽत्र धर्मोऽपेक्षाकारणम्। एवमधर्मोऽपि लोकव्यापितादिसकलविशेषणविशिष्टो [1]धर्मवन्निर्विशेषं मन्तव्यः, नवरं स्थित्युपग्रहकारी स्वत एव स्थितिपरिणतानां जीवपुद्गलानां स्थितिविषये अपेक्षाकारणं वक्तव्यः।

§ १७०. एवमाकाशमपि लोकालोकव्यापकमनन्तप्रदेशं नित्यमवस्थितमरूपिद्रव्यमस्तिकायोऽवगाहोपकारकं च [2]वक्तव्यं, नवरं लोकालोकव्यापकमिति।

§ १७१. ये केचनाचार्याः कालं द्रव्यं नाभ्युपयन्ति किंतु धर्मादिद्रव्याणां पर्यायमेव; तन्मते धर्माधर्माकाशपुद्गलजीवाख्यपञ्चास्तिकायात्मको लोकः। ये तु कालं द्रव्यमिच्छन्ति, तन्मते षड्द्रव्यात्मको लोकः, पञ्चानां धर्मादिद्रव्याणां कालद्रव्यस्य च तत्र सद्भावात्। आकाशद्रव्यमेकमेवास्ति

---

§ १६८. निमित्तकारण भी दो प्रकारके होते हैं—एक तो शुद्ध निमित्तकारण तथा दूसरे अपेक्षा निमित्तकारण। जिन निमित्तकारणोंमें स्वाभाविक तथा कर्ताके प्रयोगसे क्रिया होती है, वे दोनों प्रकारकी क्रियावाले दण्ड आदि कारण शुद्ध निमित्तकारण हैं। परन्तु जिन धर्मास्तिकाय आदिमें केवल स्वाभाविक ही परिणमन होता हो, कर्ताके प्रयोगसे जिसमें क्रियाकी सम्भावना न हो वे निमित्तकारण अपेक्षाकारण कहलाते हैं। यद्यपि साधारण रूपसे अपेक्षाकारण भी निमित्तकारण ही हैं, पर उनमें केवल स्वाभाविक परिणमन रूप विशेषता होनेके कारण ये अपेक्षाकारण कहे जाते हैं।

§ १६९. धर्मद्रव्यमें होनेवाले स्वाभाविक परिणमनकी अपेक्षा करके ही चलनेवाले जीवादि द्रव्य अपनी गतिको पुष्ट करते हैं। स्वयं चलनेवाले जीवादि द्रव्योंकी गतिमें धर्मद्रव्यकी तटस्थभावसे अपेक्षा होती है अतः धर्मद्रव्य जीवादिकी गतिमें अपेक्षाकारण कहा जाता है। धर्मद्रव्यकी तरह अधर्मद्रव्य भी लोकव्यापी, अमूर्त, नित्य, अवस्थित आदि विशेषणोंवाला है परन्तु जहाँ धर्मद्रव्य गतिमें अपेक्षा कारण होता है वहाँ अधर्मद्रव्य स्थिति—ठहरनेमें अपेक्षा कारण होता है। स्वयं ठहरनेवाले जीव और पुद्गल अधर्मद्रव्यकी अपेक्षा रखकर ही ठहरते हैं। अधर्मद्रव्य तटस्थभावसे उनके ठहरनेमें सहायक होता है उन्हें ठहरनेकी प्रेरणा नहीं करता। वे ठहरते हैं तो उन्हें सहायता दे देता है।

§ १७०. आकाशद्रव्य भी धर्म और अधर्म द्रव्यकी तरह नित्य, अवस्थित, अमूर्त तथा अस्तिकाय—बहुप्रदेशी है। इतनी विशेषता है कि यह अनन्त प्रदेशवाला है तथा लोक और अलोक सर्वत्र व्याप्त है। इससे बड़ा कोई द्रव्य नहीं है। यह अन्य समस्त द्रव्योंके अवगाह—रहनेमें अपेक्षाकारण होता है।

§ १७१. कोई आचार्य कालको स्वतन्त्र नहीं मानते, इनका अभिप्राय है धर्म आदि जड़ और चेतन द्रव्योंकी पर्यायें ही काल हैं। इनके मतसे लोक धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल और जीव ये पाँच अस्तिकाय रूप हैं। जो आचार्य कालको स्वतन्त्र छठाँ द्रव्य मानते हैं उनके मतानुसार इस लोकमें छहों द्रव्य पाये जाते हैं अतएव लोक षड्द्रव्यात्मक है, इसमें धर्मादि पाँच तथा काल ये छह ही द्रव्य हैं। जहाँ केवल आकाश ही आकाश है, आकाशके सिवाय दूसरा द्रव्य नहीं है वह

---

१. –वन्निर्विशेषेण मन्त–भ. २। २. वक्तव्यं ये के च–भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

यत्र सोऽलोकः लोकालोकयोर्व्यापकमवगाहोपकारकमिति स्वत एवावगाहमानानां द्रव्याणामवगाहदायि भवति न पुनरनवगाहमानं पुद्गलादि बलादवगाहयति। अतो निमित्तकारणमाकाशमम्बुवन्मकरादीनामिति। अलोकाकाशं कथमवगाहोपकारकं, अनवगाह्यत्वादिति चेत्। उच्यते। तद्धि व्याप्रियेतैवावकाशदानेन यदि गतिस्थितिहेतू धर्माधर्मास्तिकायौ तत्र स्यातां, न च तौ तत्र स्तः, तदभावाच्च विद्यमानोऽप्यवगाहनगुणो नाभिव्यज्यते किलालोकाकाशस्येति।

§ १७२. कालोऽर्धतृतीयद्वीपान्तर्वर्ती परमसूक्ष्मो निर्विभाग एकः समयः। स चास्तिकायो न भण्यते, एकसमयरूपस्य तस्य निःप्रदेशत्वात्। आह च—

'तस्मान्मानुषलोकव्यापी कालोऽस्ति समय एक इह।
एकत्वाच्च स कायो न भवति कायो हि समुदायः[1] ॥१॥"

स च सूर्यादिग्रहनक्षत्रोदयास्तादिक्रियाभिव्यङ्ग्य एकीयमतेन[2] द्रव्यमभिधीयते। स [3]चैक-

---

अलोक कहलाता है तथा जहाँ आकाशके साथ ही साथ अन्य पाँच द्रव्य भी पाये जाते हैं वह लोक है। आकाश लोक और अलोक दोनों जगह व्याप्त है। आकाश द्रव्य समस्त स्वयं रहनेवाले द्रव्योंको अवकाश देता है। जो नहीं रहते उन्हें जबरदस्ती अवकाश देनेकी प्रेरणा नहीं करता। रहो तो अवकाश दे देगा, न रहो तो वह प्रेरणा नहीं करेगा। इसलिए आकाशद्रव्य अवकाश देनेके कारण अपेक्षा निमित्तकारण है। जिस प्रकार स्वयं जलमें रहनेवाले मछली आदि प्राणियोंको पानी अवकाश देता है, पर उनको बलात् पानीमें रहनेको बाध्य नहीं करता उसी प्रकार आकाश भी रहनेवाले द्रव्योंको स्थान—आकाश देता है, प्रेरणा नहीं करता।

शंका—अलोकमें तो अन्य कोई द्रव्य रहता ही नहीं है अतः अलोकाकाश अवगाह रूप उपकार किसका और कैसे करता है। जब कोई बसनेवाला ही नहीं है तब बसायेगा ही किसे?

समाधान—यदि वहाँ चलने और ठहरनेमें कारण धर्म और अधर्म द्रव्य होते और जीवादि वहाँ तक पहुँच सकते तो अवश्य ही अलोकाकाश उन्हें अवकाश देता, पर न तो वहाँ धर्मादि ही हैं और न जीवादि ही। अतः अलोकाकाशमें अवकाश देनेका गुण विद्यमान होते हुए भी प्रकट कार्यरूपमें नहीं दिखाई देता। आकाश एक अखण्ड द्रव्य है, अतः लोकाकाशमें होनेवाला अवगाह अलोकाकाशमें भी होता ही है। आकाश जब एक अखण्ड द्रव्य है तब उसके दो परिणमन नहीं हो सकते कि वही लोकमें अवकाश दे तथा अलोकमें अवकाश न दे। उसमें तो एक ही अवकाश देने रूप परिणमन होगा। हाँ, अलोकाकाशके प्रदेशोंमें उसका कार्य प्रकट नहीं दिखाई देता, पर उस गुणका परिणमन तो अवश्य होता ही है।

§ १७२. कालद्रव्य मनुष्य लोकमें विद्यमान है। जम्बूद्वीप, धातकीखण्ड तथा आधा पुष्करद्वीप इस तरह ढाई द्वीपोंमें ही मनुष्य पाये जाते हैं। अतः इन ढाई द्वीपको ही मनुष्यलोक कहते हैं। कालद्रव्यका परिणमन या कार्य इन्हीं ढाई द्वीपोंमें देखा जाता है अतः कालद्रव्य इन ढाई द्वीपोंमें ही वह है। यह अत्यन्त सूक्ष्म है तथा अविभागी एक समय शुद्ध कालद्रव्य है। यह एक प्रदेशी होनेके कारण अस्तिकाय नहीं कहा जाता, क्योंकि प्रदेशोंके समुदायको अस्तिकाय कहते हैं। वह एक समय मात्र होनेके कारण निःप्रदेशी प्रदेशसे रहित है। कहा भी है—"कालद्रव्य एक समय रूप है तथा मनुष्य लोकमें व्याप्त है। वह एक प्रदेशी होनेसे अस्तिकाय नहीं कहा जा सकता; क्योंकि काय तो प्रदेशोंके समुदायको कहते हैं।" सूर्य-चन्द्र ग्रह-नक्षत्र आदिके उगने और डूबनेसे—इनके उदय और अस्तसे कालद्रव्यका परिज्ञान होता है। कालद्रव्यका कार्य इन्हीं सूर्य

---

१. उद्धृतेयं त. भा. टी. ५।२२। २. –मते तद्द्रव्य –भ. २। ३. चैकः सम–भ. १, २।

Jain Education International   For Private & Personal Use Only   www.jainelibrary.org

समयो द्रव्यपर्यायोभयात्मैव, द्रव्यार्थरूपेण प्रतिपर्यायमुत्पादव्ययधर्मापि स्वरूपानन्यभूतक्रमाक्रमभाव्यनाद्यपर्यवसानानन्तसंख्यपरिमाणः, अत एव च स स्वपर्यायप्रवाहव्यापी द्रव्यात्मना नित्योऽभिधीयते। अतीतानागतवर्तमानावस्थास्वपि कालः काल इत्यविशेषश्रुतेः। यथा ह्येकः परमाणुः पर्यायैरनित्योऽपि द्रव्यत्वेन सदा सन्नेव न कदाचिदसत्त्वं भजते, तथैकः समयोऽपीति।

§ १७३. अयं च कालो न निर्वर्तकं कारणं नापि परिणामि कारणं, किंतु स्वयं संभवतां भावानामस्मिन् काले भवितव्यं नान्यदेत्यपेक्षाकारणम्। कालकृता वर्तनाद्या वस्तूनामुपकाराः। अथवा वर्तनाद्या उपकाराः कालस्य लिङ्गानि, ततस्तानाह "वर्तना परिणामः क्रिया परत्वापरत्वे च" [त. सू. ५।२२] तत्र वर्तन्ते स्वयं पदार्थाः, तेषां वर्तमानानां प्रयोजिका कालाश्रया वृत्तिर्वर्तना, प्रथमसमयाश्रया स्थितिरित्यर्थः १। परिणामो द्रव्यस्य स्वजात्यपरित्यागेन परिस्पन्देतरप्रयोगजस्वभावः परिणामः। तद्यथा—वृक्षस्याङ्कुरमूलाद्यवस्थाः परिणामः आसीदङ्कुरः, संप्रति स्कन्धवान्, ऐषमः पुष्पिष्यतीति। पुरुषद्रव्यस्य बालकुमारयुवाद्यवस्थाः परिणामः। एवमन्यत्रापि।

---

आदिके उदय तथा अस्तसे प्रकट होता है। किन्हीं आचार्योंके मतसे यह द्रव्यरूप है। अतः एक-समय रूप होकर भी उसमें द्रव्य—गुण और पर्यायें पायी जाती हैं। यद्यपि कालमें प्रतिक्षण परिणमन होनेसे उत्पाद और व्यय होते रहते हैं फिर भी द्रव्य दृष्टिसे वह जैसाका तैसा रहता है उसके स्वरूपमें कोई परिवर्तन नहीं होता—वह कभी भी कालान्तर रूप या अकाल रूप नहीं हो जाता। वह क्रमसे तथा एक साथ होनेवाली अनन्तपर्यायोंमें अपनी अखण्ड सत्ता रखता है। इसीलिए द्रव्य रूपसे अपनी समस्त पर्यायोंके प्रवाहमें पूरी तरह व्याप्त होनेके कारण वह नित्य कहा जाता है। अतीत, वर्तमान या भविष्यत् कोई भी अवस्था क्यों न हो सभीमें 'काल, काल' यह साधारण व्यवहार पाया ही जाता है। जिस प्रकार परमाणु पर्यायोंके परिवर्तित होते रहनेसे अनित्य होता है फिर भी द्रव्यरूपसे कभी भी अपने परमाणुत्वको न छोड़नेके कारण नित्य है, सदा सत् है, कभी भी असत् नहीं होता, उसी तरह समय रूप काल भी द्रव्यरूपसे नित्य है वह कभी भी अपने कालत्वको नहीं छोड़ सकता।

§ १७३. यह काल न तो निर्वर्तक कारण है और न परिणामी कारण ही किन्तु अपने-आप परिणमन करनेवाले पदार्थोंके परिणमनमें 'ये परिणमन इसी कालमें होने चाहिए दूसरे कालमें नहीं' इस रूपसे अपेक्षा कारण होता है। बलात् किसीमें परिणमन नहीं कराता। कालके द्वारा पदार्थोंके वर्तना परिणमन आदि उपकार होते हैं। अथवा वर्तना आदि उपकार कालके चिह्न हैं इसीलिए वर्तना आदिका निरूपण करते हैं। "वर्तना परिणाम क्रिया तथा परत्वापरत्व ये कालद्रव्यके उपकार हैं।" पदार्थ स्वयं वर्तते हैं—हो रहे हैं, उन स्वयं वर्तनेवाले पदार्थोंको सहायता देनेवाली कालकी शक्ति वर्तना कहलाती है। प्रथम समयमें होनेवाली पदार्थोंकी स्थिति वर्तना है। अपने निजतत्त्वको न छोड़कर अपने मूल स्वभावमें हेर-फेर किये बिना एक अवस्थाको छोड़कर दूसरी अवस्थाको धारण करना परिणाम कहलाता है। परिणाम हलन-चलन रूप भी होता है तथा बिना हिले-डुले ही अवस्थाओंमें हेर-फेर होनेसे भी होता है। जैसे—वृक्षकी अंकुर जड़ आदि अवस्थाएँ परिणाम हैं। यही वृक्ष पहले एक नन्हाँ-सा अंकुर था वही अब बड़ी-बड़ी डालियोंवाला वृक्ष हो गया और इसीमें आगे फूल लगेंगे। यही मनुष्य बच्चेसे कुमार तथा कुमारसे जवान हो गया है, बूढ़ा भी यही होगा। इस तरह वृक्षत्व और मनुष्यत्वको कायम रखते हुए ही अवस्थाएँ बदली हैं। इसी तरह समस्त पदार्थोंमें परिणाम होता रहता है।

---

१. –नन्तरमसंख्यपरि–म. २। २. निर्वर्तकका–भा., क.। ३. नान्यस्मिन्नित्यपे–म. २। ४. वर्तमानाद्या म. २। ५. प्रथमसमयस्थितिरि–म. २। ६. –णः स्वभावः परि–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ १७४. [1]परिणामो [2]द्विविधः, अनादिरमूर्तेषु धर्मादिषु, मूर्तेषु तु सादिरभ्रेन्द्रधनुरादिषु स्तम्भकुम्भाम्भोरुहादिषु च । ऋतुविभागकृतो वेलाविभागकृतश्च परिणामस्तुल्यजातीयानां वनस्पत्यादीनामेकस्मिन्काले विचित्रो भवति ।

§ १७५. प्रयोगविस्रसाभ्यां जनितो जीवानां परिणमनव्यापारः करणं क्रिया तस्या अनुग्राहकः । [3]तद्यथा—नष्टो घटः, सूर्यं पश्यामि, भविष्यति वृष्टिरित्यादिका अतीतादिव्यपदेशाः परस्परासंकीर्णा यदपेक्षया प्रवर्तन्ते, स कालः ।

§ १७६. इदं परमिदमपरमितिप्रत्ययाभिधाने कालनिमित्ते ।

§ १७७. तदेवं वर्त्तनाद्युपकारानुमेयः कालो [4]द्रव्यं मानुषक्षेत्रे । मनुष्यलोकाद्बहिः कालद्रव्यं नास्ति । सन्तो हि भावास्तत्र स्वयमेवोत्पद्यन्ते व्ययन्त्यवतिष्ठन्ते च । अस्तित्वं च भावानां स्वत एव, न तु कालापेक्षम् । न च तत्रत्याः प्राणापाननिमेषोन्मेषायुःप्रमाणादिवृत्तयः कालापेक्षाः, तुल्यजातीयानां सर्वेषां युगपदभवनात् । कालापेक्षा ह्यर्थास्तुल्यजातीयानामेकस्मिन् काले भवन्ति, न विजातीयानाम् । ताश्च प्राणादिवृत्तयस्तद्वतां नैकस्मिन्काले भवन्त्युपरमन्ति चेति । तस्मान्न

---

§ १७४. परिणाम दो प्रकारका है—एक अनादि परिणाम और दूसरा सादि परिणाम । अमूर्त धर्म आदि द्रव्योंके परिणमनकी कोई शुरूआत नहीं है, वह अनादि है । मूर्त पदार्थों का बादल, इन्द्रधनुष आदि रूपसे परिणमन सादि परिणाम है । इनके प्रारम्भका समय निश्चित है । पुद्गल द्रव्य खम्भा बन जाता है, घड़ा बन जाता है तथा कमल आदि रूप हो जाता है । यह सब सादि परिणाम है । एक ही जातिके वृक्षोंमें ऋतुभेद तथा समय भेदसे एक ही समयमें विचित्र-विचित्र परिणमन देखे जाते हैं ।

§ १७५. पुरुषके प्रयोगसे अथवा स्वाभाविक रूपसे परिणमनके लिए होनेवाला व्यापार क्रिया है । काल इस क्रियामें सहायक होता है । घड़ा फूट गया, सूर्यको देख रहा हूँ, वृष्टि होगी इत्यादि भूत, वर्तमान तथा भविष्यत् कालके सब व्यवहार कालकी अपेक्षासे ही होते हैं । ये व्यवहार एक दूसरेसे भिन्न हैं, अतीत व्यवहार वर्तमानसे तथा वर्तमान भविष्यत्से ।

§ १७६. 'यह जेठा है, यह लहुरा है, यह पुराना है, यह नया है' इत्यादि ज्ञान तथा व्यवहार भी कालके निमित्तसे ही होते हैं ।

§ १७७. इस तरह इस मनुष्यलोकमें वर्तना परिणाम आदि चिह्नोंसे कालद्रव्यका अनुमान–पहचान–किया जाता है । मनुष्य लोकसे बाहर कालद्रव्यका सद्भाव नहीं है । मनुष्य लोकके बाहरसे विद्यमान पदार्थ स्वयं ही उत्पन्न होते हैं, नष्ट होते हैं तथा ठहरते हैं । वहाँके पदार्थोंकी सत्ता भी स्वभावसे ही है । मनुष्य लोकके बाहरके पदार्थोंके परिणमन या अस्तित्वमें कालद्रव्यकी कोई अपेक्षा नहीं है । वहाँके प्राणियोंके श्वासोच्छ्वास, पलकोंका झपकना, आँखोंका खुलना आदि व्यापार कालकी अपेक्षासे नहीं होते; क्योंकि सजातीय पदार्थोंके उक्त व्यापार एक साथ नहीं होते । सजातीय पदार्थोंके एक साथ होनेवाले ही व्यापार कालकी अपेक्षा रखते हैं विजातीय पदार्थोंके नहीं । वहाँके प्राणियोंके श्वासोच्छ्वासादि व्यापार न तो एक कालमें उत्पन्न ही होते हैं और न नष्ट ही होते हैं जिससे उन्हें कालकी आवश्यकता है । वहाँके पदार्थोंमें पुराना, नया या जेठा और

---

१. "अनादिरादिमांश्च ॥४२॥ तत्रानादिररूपिषु धर्माधर्माकाशजीवेष्विति । रूपिष्वादिमान् ॥४३॥ रूपिषु तु द्रव्येषु आदिमान् परिणामोऽनेकविधः स्पर्शपरिणामादिरिति ।—त. सू. भा. ५।४२,४३ ।
२. –धोऽमूर्तेषु धर्मादिष्वनादिः मूर्तेषु म. २ । ३. –था नष्टो आ., क. । ४. द्रव्यं मानुषलोकाः–म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

कालापेक्षास्ताः। परत्वापरत्वे अपि तत्र [1]चिराचिरस्थित्यपेक्षे, स्थितिश्चास्तित्वापेक्षा, अस्तित्वं च स्वत एवेति।

§ १७८. ये तु कालं द्रव्यं न मन्यन्ते, तन्मते सर्वेषां द्रव्याणां वर्तनादयः पर्याया एव सन्ति, न त्वपेक्षाकारणं कश्चन काल इति।

§ १७९. अथ पुद्गलाः। "स्पर्शरसगन्धवर्णवन्तः पुद्गलाः" [ त. सू. ५।२३ ]। अत्र स्पर्शग्रहणमादौ। स्पर्शे सति रसादिसद्भावज्ञापनार्थम्। ततोऽबादीनि चतुर्गुणानि स्पर्शित्वात्, पृथिवीवत्[2]। तथा मनः स्पर्शादिमत्, असर्वगतद्रव्यत्वात्, पार्थिवाणुवदिति प्रयोगौ सिद्धौ।

§ १८०. तत्र स्पर्शा हि मृदुकठिनगुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षाः। अत्र च स्निग्धरूक्षशीतोष्णाश्चत्वार एवाणुषु संभवन्ति। स्कन्धेष्वष्टावपि यथासंभवमभिधानीयाः। रसास्तिक्तकटुकषायाम्लमधुराः। लवणो मधुरान्तर्गत इत्येके, संसर्गज इत्यपरे। गन्धौ सुरभ्यसुरभी[3]। कृष्णादयो वर्णाः। तद्वन्तः पुद्गला इति। न केवलं पुद्गलानां स्पर्शादयो धर्माः, शब्दादयश्चेति[4] दर्श्यंते। "शब्दबन्धसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायातपोद्योतवन्तश्च" [ त. सू. ५।२४ ] पुद्गलाः। अत्र पुद्गलपरिणामाविष्कारी मतुप्प्रत्ययो नित्ययोगार्थं विहितः। तत्र शब्दो ध्वनिः। बन्धः परस्पराश्लेषलक्षणः

---

लहुरा आदि व्यवहार भी चिरकालीन स्थिति या अल्पकालीन स्थितिकी अपेक्षासे ही होते हैं, स्थिति अस्तित्वकी अपेक्षा रखती है तथा अस्तित्व तो पदार्थोंका स्वतः ही स्वाभाविक रूपसे ही रहता है। अतः वहाँ अस्तित्वसे ही सब व्यवहार चलते हैं।

§ १७८. जो आचार्य कालद्रव्य नहीं मानते, उनके मतसे मनुष्य लोकके बाहर या भीतर सभी जगह रहनेवाले सभी पदार्थोंके वर्तना आदि पर्याय रूप ही हैं, इनके होनेमें काल नामके किसी अपेक्षा-कारणकी आवश्यकता नहीं है। पर्यायें तो स्वतः ही पदार्थोंमें उपजती तथा नष्ट होती रहती हैं।

§ १७९. अब पुद्गलद्रव्यका वर्णन करते हैं—"पुद्गलद्रव्य स्पर्श-रस-गन्ध तथा रूपवाले होते हैं।" इस सूत्रमें सबसे पहले स्पर्शके प्रयोगका तात्पर्य यह है कि—'जहाँ स्पर्श होगा वहाँ रस आदि अवश्य ही होंगे।' इस अविनाभावके ज्ञापनके लिए ही स्पर्श शब्दका आदिमें ग्रहण किया है। इसलिए हम अनुमान करते हैं कि—जल आदि सभी पुद्गल द्रव्योंमें स्पर्श-रूप-रस और गन्ध ये चारों ही गुण पाये जाते हैं क्योंकि इन सबमें स्पर्श पाया जाता है जैसे कि पृथिवीमें। इसी तरह मन भी स्पर्शवाला है; क्योंकि वह अव्यापी द्रव्य है जैसे कि पृथिवीका परमाणु।

§ १८०. स्पर्श आठ प्रकारका है—१. कोमल, २. कठोर, ३. भारी, ४. हलका, ५. ठण्डा, ६. गरम, ७. चिकना और ८. रूखा। इनमें चिकना, रूखा, गरम तथा ठण्डा ये चार ही स्पर्श परमाणुओंमें पाये जाते हैं, क्योंकि कोमलता, कठोरता या भारीपन या हलकापन स्कन्धोंमें ही पाये जाते हैं। स्कन्धोंमें तो यथासम्भव आठों ही स्पर्श पाये जाते हैं। रस पाँच होते हैं—१ कड़ुवा, २ तीता-चरपरा, ३ कसैला, ४ खट्टा और ५ मीठा। खारे रसको कोई आचार्य मीठे रसमें ही शामिल करते हैं तथा कोई आचार्य इसे अन्य रसोंके संसर्गसे पैदा होनेवाला मानते हैं। सुगन्ध तथा दुर्गन्धके भेदसे गन्ध दो प्रकारकी है। काला, पीला, नीला आदि रूप हैं। पुद्गलोंमें रूप, रस, गन्ध तथा स्पर्श ये चारों गुण पाये जाते हैं। पुद्गलोंमें केवल स्पर्श आदि धर्म ही नहीं पाये जाते किन्तु शब्द आदि भी पुद्गलोंके ही धर्म–पर्यायें हैं। "शब्द, बन्ध, सूक्ष्मता, स्थूलता, आकार, भेद, अन्धकार, छाया, सूर्यका ताप तथा चाँदकी चाँदनी आदि इन सबवाले भी पुद्गलद्रव्य होते हैं या ये सभी पुद्गल द्रव्योंके ही पर्याय हैं, सूत्रमें पुद्गलकी पर्यायोंके कथनके समय मतुप् प्रत्ययके

---

१. चिराचिरत्वे स्थित्यपेक्षे म. २। २. पृथिव्यादीनि तथा म. २। ३. सुरभिदुरभी म. २। ४ दर्श्यन्ते म. २। ५. विष्कारे मतु–आ., क.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रयोगविस्रसादिजनित औदारिकादिशरीरेषु[1] जतुकाष्ठादिश्लेषवत् [2]परमाणुसंयोगजवद्वेति। सौक्ष्म्यं—सूक्ष्मता। स्थौल्यं—स्थूलता। संस्थानमाकृतिः। भेदः—खण्डशो भवनम्। तमश्छायादयः प्रतीताः। सर्व एवैते स्पर्शादयः शब्दादयश्च पुद्गलेष्वेव भवन्तीति।

§ १८१. पुद्गला द्वेधा, परमाणवः स्कन्धाश्च। तत्र परमाणोर्लक्षणमिदम्—

"कारणमेव तदन्त्यं, सूक्ष्मो नित्यश्च भवति परमाणुः।
एकरसवर्णगन्धो, द्विस्पर्शः कार्यलिङ्गश्च[3] ॥ १ ॥"

§ १८२. व्याख्या। सकलभेदपर्यन्तवर्तित्वादन्त्यं तदेव कारणं न पुनरन्यद्‌द्व्यणुकादि तदेव किमित्याह सूक्ष्मः—आगमगम्यः; अस्मदादीन्द्रियव्यापारातीतत्वात्। नित्यश्चेति—द्रव्यार्थिकनयापेक्षया[4] ध्रुवः, पर्यायार्थिकनयापेक्षया तु नीलादिभिराकारैरनित्य एवेति। न ततः परमणीयो द्रव्यमस्ति, तेन परमाणुः। तथा पञ्चानां रसानां द्वयोर्गन्धयोः पञ्चविधस्य वर्णस्यैकेन रसादिना युक्तः। तथा चतुर्णां स्पर्शानां मध्ये द्वावविरुद्धौ यौ स्पर्शौ स्निग्धोष्णौ[5] स्निग्धशीतौ रूक्षशीतौ

---

प्रयोगसे इनका नित्य सम्बन्ध सूचित होता है। शब्द—ध्वनि या कानसे सुनाई देनेवाली आवाज है। परस्पर चिपकनेको बन्ध कहते हैं। यह बन्ध कहीं तो पुरुषके प्रयोगसे किया जाता है और कहीं अपने ही आप स्वाभाविक रूपसे ही हो जाता है। कोई कारीगर लाख और लकड़ीको परस्पर चिपका देता है, यह प्रायोगिक बन्ध है। हमारे स्थूल औदारिक आदि शरीरोंमें अवयवोंका बन्ध या परमाणुओंका परस्परमें बन्ध स्वभावसे ही होता रहता है। सौक्ष्म्य—पतलापन बारीकपन। स्थौल्य—मुटाई। संस्थान—शक्ल-आकार। भेद—टुकड़े-टुकड़े हो जाना। अन्धकार, छाया आदि तो प्रत्यक्षसे ही प्रतीत होते हैं। ये सब स्पर्श आदि तथा शब्द आदि पुद्गल द्रव्यमें ही होते हैं।

§ १८१. पुद्गल सामान्यतः दो प्रकारके होते हैं—१ स्कन्धरूप, २ परमाणुरूप। परमाणुका लक्षण शास्त्रमें इस प्रकार बताया है—"परमाणु कारण ही होता है—वह स्कन्ध आदि कार्योंको उत्पन्न करनेके कारण ही है। वह कभी भी किसीसे उत्पन्न नहीं होता अतः कार्य रूप नहीं है। परमाणुको कोई भी उत्पन्न नहीं कर सकता। वह अन्त्य—आखिरी हिस्सा है उससे छोटा कोई द्रव्य नहीं हो सकता। सूक्ष्म है, नित्य है। इसमें कोई एक रूप, एक रस, एक गन्ध, शीत और उष्णमें-से कोई एक तथा चिकने और रूखेमें-से कोई एक स्पर्श पाया जाता है। यह प्रत्यक्षसे नहीं दिखाई देता फिर भी स्कन्धरूप कार्योंसे इसका अनुमान किया जाता है।"

§ १८२. किसी पदार्थके टुकड़े-टुकड़े करते-करते जो आखिरी टुकड़ा हो, जिसका दूसरा खण्ड न हो सके वह अन्तिम भाग ही परमाणु है। वह कारण ही होता है, द्व्यणुक—दो परमाणुओंसे बना स्कन्ध तो कार्य भी है। वह परमाणु सूक्ष्म है। हम लोगोंकी इन्द्रियोंके व्यापारसे उसका परिज्ञान नहीं हो सकता। आगमसे उसकी सत्ता जानी जाती है। वह परम सूक्ष्म होनेसे ही परमाणु कहा जाता है। द्रव्य दृष्टिसे वह ध्रुव है, सदा रहनेवाला है, किसीकी ताकत नहीं है कि वह परमाणुका नाश कर सके। हाँ, पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षासे—उसकी हालतोंपर दृष्टिपात करनेसे—उसके नील-पीतादि विकारोंके ऊपर नजर रखनेसे वह अनित्य प्रतीत होता है। उससे छोटा और कोई टुकड़ा नहीं हो सकता अतः वह परमाणु है। उसमें पाँच रसमें-से कोई एक रस, सुगन्ध और दुर्गन्धमें-से एक गन्ध, तथा काले-पीले आदि पाँच रंगोंमें-से कोई एक रंग पाया जाता है। चार स्पर्शोंमें-से कोई दो अविरोधी स्पर्श होते हैं। वह या तो चिकना और गरम

---

१. -शरीरजतुका-भ. १, २, प. १, २। २. परमाणुवद्वेति भ. २। ३. उद्धृतोऽयं त. भा. ५।२५।
४. -या नित्यः ध्रुवः भ. २। ५. स्निग्धशीतौ रूक्षोष्णौ वा भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

रूक्षोष्णौ वा, ताभ्यां युक्तः । तथा कार्यं द्व्यणुकाद्यचित्तमहास्कन्धपर्यन्तं तस्य लिङ्गमिति। एवंविधलक्षणा निरवयवाः परस्परेणासंयुक्ताः परमाणवः। स्कन्धाः पुनर्द्व्यणुकाद्योऽनन्ताणुकपर्यन्ताः सावयवाः प्रायोग्रहणादानादिव्यापारसमर्थाः परमाणुसंघाता इति ।

§ १८३. एते धर्माधर्माकाशकालपुद्गला जीवैः सह षड्द्रव्याणि । एष्वाद्यानि चत्वार्येकद्रव्याणि, जीवाः पुद्गलाश्चानेकद्रव्याणि, पुद्गलरहितानि तानि पञ्चामूर्तानि, पुद्गलास्तु मूर्ता एवेति। ननु जीवद्रव्यस्यारूपिणोऽप्युपयोगस्वभावत्वेन स्वसंवेदनसंवेद्यत्वादस्तित्वं श्रद्धानपथमवतारयितुं शक्यम् । धर्माधर्मास्तिकायादीनां तु न जातुचिदपि स्वसंवेदनसंवेद्यत्वं समस्ति, अचेतनत्वात् । नापि परसंवेदनवेद्यता, नित्यमरूपित्वेन[1] । तत्कथं तेषां धर्मास्तिकायादीनां सतां सत्ता श्रद्धेया स्यादिति चेत्; उच्यते, प्रत्यक्षेण योऽर्थो नोपलभ्यते स सर्वथा नास्त्येव, यथा शशविषाणमित्येकान्तेन न मन्तव्यम् । यत इह लोके द्विविधानुपलब्धिर्भवति, तत्रैका असतो वस्तुनोऽनुपलब्धिः, यथा तुरङ्गमोत्तमाङ्गसंसर्गानुषङ्गिशृङ्गस्य, द्वितीया तु सतामप्यर्थानामनुपलब्धिर्भवति । या च [2]सत्स्वभावानामपि भावानामनुपलब्धिः, सात्राष्टधा भिद्यते । तथाहि–अतिदूरात्, अतिसामीप्यात् इन्द्रियघातात्, मनसोऽनवस्थानात्, सौक्ष्म्यात्, आवरणात्, अभिभवात्, समानाभिहाराच्चेति ।

होगा, या चिकना और ठण्डा होगा, अथवा रूखा और ठण्डा होगा या रूखा और गरम होगा। द्व्यणुकसे लेकर अनन्त परमाणुवाले तक महास्कन्ध रूप कार्योंसे इस परमाणुका अनुमान किया जाता है। इस तरह परमाणु निरवयव—जिसके अन्य अवयव न हों, तथा एक दूसरेसे असंयुक्त होते हैं। द्व्यणुकसे लेकर अनन्त परमाणुवाले सभी स्कन्ध सावयव—हिस्सोंवाले जिनके टुकड़े हो सकें तथा परमाणुओंके संघातसे विशिष्ट सम्बन्धसे उत्पन्न होते हैं। प्रायः इन्हें रख सकते हैं, उठा सकते हैं, दूसरोंको दे सकते हैं। तात्पर्य यह कि संसारका समस्त व्यवहार पुद्गलके स्कन्धोंसे ही चलता है।

§ १८३. इस तरह धर्म, अधर्म, आकाश, काल, पुद्गल और जीव ये छह द्रव्य होते हैं। इनमें धर्म, अधर्म, आकाश और काल ये चार द्रव्य एक ही हैं। ये जीव और पुद्गल तो अनन्त द्रव्य हैं। पुद्गलको छोड़कर बाकी पांच द्रव्य अमूर्त हैं। पुद्गल मूर्त ही हैं।

**शंका**—जीवद्रव्य यद्यपि अरूपी है फिर भी उसका ज्ञानदर्शनरूप उपयोग स्वभाव 'मैं सुखी हूँ' इत्यादि स्वसंवेदन प्रत्यक्षसे अनुभवमें आता है। अतः इसकी सत्ता तो ठीक तरह समझमें आ जाती है परन्तु धर्म-अधर्म आदि द्रव्योंकी सत्तापर विश्वास नहीं किया जा सकता। ये अचेतन हैं अतः इनका स्वसंवेदन तो हो ही नहीं सकता तथा सदा अरूपी रहते हैं इसलिए दूसरा कोई भी इनको प्रत्यक्षसे नहीं जान सकता। तब आप ही बताइए कि इन्हें आंख मूंदकर बिना प्रमाणके कैसे मान लिया जाय?

**समाधान**—'जो प्रत्यक्षसे नहीं दिखाई देते वे गधेके सींगकी तरह सर्वथा असत् हैं, हैं ही नहीं' यह नियम किसी भी तरह युक्तिसंगत नहीं कहा जा सकता; क्योंकि बहुत-से अतीन्द्रिय पदार्थ हमारे प्रत्यक्ष नहीं होते अतः इतने मात्रसे उनका अभाव तो नहीं किया जा सकता। पदार्थोंकी अनुपलब्धि दो प्रकारसे होती है—एक तो जो पदार्थ बिलकुल हैं ही नहीं, अत्यन्त असत् हैं उनकी असत् होनेके कारण ही अनुपलब्धि, जैसे घोड़ेके सिरपर सींगकी। दूसरी अनुपलब्धि विद्यमान पदार्थोंकी उपलब्धिके पूरे-पूरे कारण न मिलनेसे होती है। मौजूद पदार्थोंकी अनुपलब्धि आठ कारणोंसे होती है—पदार्थोंके अत्यन्त दूर होनेसे, या बहुत पास होनेसे, इन्द्रियोंका नाश होनेसे, चित्तका उस ओर उपयोग न होनेसे, पदार्थोंकी अत्यन्त सूक्ष्मता होनेसे, आवरण आ जानेसे,

१. नित्यरूपित्वेन म. १, क.। नित्यारूपित्वेन म. २। २. सत्स्वभावानामनुप म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ १८४. तत्रातिदूराद्देशकालस्वभावविप्रकर्षात्[1] त्रिविधानुपलब्धिः । तत्र देशविप्रकर्षात् यथा कश्चित् देवदत्तो ग्रामान्तरं गतो न दृश्यते, तत्कथं स नास्ति । [2]सोऽस्त्येव[3], परं देशविप्रकर्षान्नोपलब्धिः । एवं समुद्रस्य परतटं मेर्वादिकं वा सदपि नोपलभ्यते । तथा कालविप्रकर्षाद् भूता निजपूर्वजादयो भविष्या[4] वा पद्मनाभादयो जिना नोपलभ्यन्ते, अभूवन् भविष्यन्ति च ते । तथा स्वभावविप्रकर्षान्निभोजीवपिशाचादयो नोपलभ्यन्ते, न च ते न सन्ति ।

§ १८५. तथातिसामीप्याद्[5] यथा नेत्रकज्जलं नोपलभ्यते तत्कथं तन्नास्ति । तदस्त्येव, [6]पुनरतिसामीप्यान्नोपलभ्यते ।

§ १८६. तथेन्द्रियघाताद्[7] यथा अन्धबधिरादयो रूपशब्दादीन्नोपलभन्ते तत्कथं रूपादयो न सन्ति । सन्त्येव, ते [8]पुनरिन्द्रियघातान्नोपलभ्यन्ते[9] ।

§ १८७. तथा मनोऽनवस्थानाद् यथा अनवस्थितचेता[10] न पश्यति । उक्तं च—

---

सबल पदार्थके द्वारा तिरस्कृत हो जानेसे, या समान पदार्थोंमें मिल जानेसे मौजूद भी पदार्थ अनुपलब्ध होते हैं, वे आँखोंसे नहीं दिखाई देते ।

§ १८४. अत्यन्त दूर होनेके कारण दूरदेशवर्ती पदार्थ अतीत तथा अनागतकालीन पदार्थ एवं स्वभावसे ही अतीन्द्रिय परमाणु आदिकी अनुपलब्धि होती है । मान लो देवदत्त अपने गाँवसे किसी सुदूर गाँवको चला गया, इसलिए वह दिखाई नहीं देता तो क्या इतने मात्रसे उसका अभाव मान लिया जाय ? वह है तो पर दूर देशमें चले जानेके कारण दिखाई नहीं देता । इसी तरह समुद्रका दूसरा किनारा, मेरुपर्वत आदि मौजूद रहकर भी दूरदेशी होनेके कारण उपलब्ध नहीं होते । अपने मरे हुए बाप-दादा-परदादा आदि पुरखे तथा आगे होनेवाले पद्मनाभ आदि तीर्थंकर कालकी दूरीके कारण नहीं दिखाई देते । पुरखा हुए तो अवश्य थे तथा तीर्थंकर होनेवाले भी अवश्य हैं परन्तु कालकी दूरीके कारण आँखोंसे नहीं दिखाई देते । आकाशमें रहनेवाले छोटे-छोटे जीव तथा पिशाच आदि स्वभावसे ही इन्द्रियोंके विषय नहीं हो सकते अतः वे नहीं दिखाई देते । इनमें स्वभावकी अपेक्षा अति दूरी है । परन्तु पिशाच आदिका अभाव तो नहीं किया जा सकता, वे हैं तो अवश्य ही ।

§ १८५. आँखोंका काजर अत्यन्त समीप होनेसे दिखाई नहीं देता, पर इससे उसका अभाव नहीं हो सकता । वह आँखोंमें लगा तो अवश्य है परन्तु अत्यन्त निकटताके कारण दिखाई नहीं देता ।

§ १८६. आँख फूट जानेसे या कान तड़क जानेसे अन्धे और बहरे रूप और शब्दको नहीं जान पाते, तो क्या रूप और शब्दका अभाव मान लिया जाय ? बात यह है कि रूप और शब्द सब कुछ मौजूद हैं परन्तु आंख और कान इन्द्रियोंके नष्ट हो जानेसे उनकी उपलब्धि नहीं होती ।

§ १८७. चित्तका उस ओर झुकाव न होनेसे भी वह वस्तु उपलब्ध नहीं होती । जिसका चित्त उस ओर नहीं लगा वह उस वस्तुको आँख खुली रहनेपर भी नहीं देख सकता । कहा भी

---

१. प्रकर्षानुपल-म. २ । २. अस्त्येव म. १ । ३. -व देश-म. १, २, प. १, २ । ४. भविष्या वा पद्मनाभादयो जिना वा म. १, प. १, २, क. । ५. -प्यान्नेत्रकज्ज-म. २ । ६. परमतिसा-म. २ । ७. -घातादन्धबधिरादिभी रूपशब्दादयो नोपलभ्यन्ते तत्किं ते न सन्ति म. २ । ८. परमिन्द्रि-म. २ । ९. -न्ते मनो-नवस्थानात्तथा यथा म. २ । १०. -चेतसो न भ. २ ।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

"इषुकारनरः कश्चिद्राजानं सपरिच्छदम् ।
न जानाति पुरो यान्तं यथा ध्यानं समाचरेत् ॥१॥"

तत्किं राजा न गतः[1] । स गत एव, पुनरनवस्थितचेतस्कत्वान्न दृष्टवान् । नष्टचेतसां वा सतोऽपि भावस्यानुपलब्धिः ।

§ १८८. तथा सौक्ष्म्यात् यथा जालकान्तरगतधूमोष्मनीहारादीनां त्रसरेणवो नोपलभ्यन्ते, परमाणुद्व्यणुकादयो वा सूक्ष्मनिगोदादयो नोपलभ्यन्ते, तत्किं न सन्ति । सन्त्येव ते, पुनः सौक्ष्म्यान्नोपलब्धिः ।

§ १८९. तथावरणात् कुड्यादिव्यवधानाज्ज्ञानाद्यावरणाद्वानुपलब्धिः तत्र व्यवधानाद् यथा कुड्यान्तरे व्यवस्थितं वस्तु नोपलभ्यते तत्किं [2]नास्ति । किं तु तदस्त्येव, पुनर्व्यवधानान्नोपलब्धिः एवं स्वकर्णकन्धरामस्तकपृष्ठानि नोपलभ्यन्ते; चन्द्रमण्डलस्य च सन्नपि परभागो न दृश्यते, [3]अर्वाग्भागेन व्यवहितत्वात् ।

§ १९०. ज्ञानाद्यावरणाच्चानुपलब्धिः यथा मतिमान्द्यात्सतामपि शास्त्रसूक्ष्मार्थविशेषाणामनुपलब्धिः, सतोऽपि[4] वा जलधिजलपलप्रमाणस्यानुपलब्धिः, विस्मृतेर्वा पूर्वोपलब्धस्य वस्तुनोऽनुपलब्धिः, मोहात् सतामपि तत्त्वानां जीवादीनामनुपलब्धिरित्यादि ।

है—"जिस तरह अपने लक्ष्यपर एकाग्र दृष्टि रखनेवाला तीरन्दाज बड़ी ठाट-बाटसे अपनी मण्डलीके साथ सामनेसे निकलनेवाले राजाको भी नहीं जानता है इसी प्रकार एकाग्र ध्यान करना चाहिए।" यदि तीरन्दाजने राजाकी तरफ ध्यान न होनेसे उसे जाते हुए नहीं देखा तो क्या राजा वहाँसे निकला ही नहीं । राजाकी सवारी तो वहाँसे अवश्य निकली है परन्तु उस ओर उपयोग न होनेसे वह दिखाई नहीं दिया । जिनका चित्त विक्षिप्त हो जाता है उन पागलोंको मौजूद पदार्थोंका भी परिज्ञान नहीं होता ।

§ १८८. इसी तरह पदार्थोंकी सूक्ष्मता भी उनकी अनुपलब्धिमें कारण होती है। घरके छप्परके छेदोंसे निकलनेवाले या आनेवाले धुएँ, गरमी तथा कुहरेके परमाणु सूक्ष्म होनेसे नहीं दिखाई देते, परमाणु द्व्यणुक आदि भी दृष्टिगोचर नहीं होते तथा सूक्ष्म निगोदिया जीव भी चर्मचक्षुओंसे नहीं दिखाई देते; तो क्या इन सबका अभाव मान लिया जाय ? वे सब परमाणु आदि हैं तो सभी, परन्तु अत्यन्त सूक्ष्म होनेसे नजरमें नहीं आते ।

§ १८९. दीवाल आदिका व्यवधान आनेसे अथवा ज्ञानावरण कर्मसे बुद्धिकी मन्दता होनेके कारण व्यवहित पदार्थोंकी अनुपलब्धि होती है, दीवाल आदिके उस तरफ रखे हुए पदार्थ नहीं दिखाई देते तो क्या वहाँ दीवालके उस ओर पदार्थ हैं ही नहीं ? पदार्थ हैं तो, परन्तु व्यवधान होनेके कारण आड़ आ जानेसे दिखाई नहीं देते । इसी तरह अपने ही कान, कन्धे तथा मस्तकका पिछला भाग आड़ आ जानेसे नहीं दिखाई देता। चन्द्रमाके उस तरफका हिस्सा इस तरफके भागसे व्यवहित हो जानेसे मौजूद होकर भी नहीं दिखाई देता ।

§ १९०. ज्ञानावरण कर्मके उदय आ जानेसे बुद्धिकी मन्दता होनेपर शास्त्रोंके गहन अर्थोंको नहीं समझ पाते । 'समुद्रमें कितनी रत्ती पानी है' यह समुद्रके पानीका रत्तियोंका प्रमाण मौजूद होकर भी हम लोगोंके ज्ञानमें नहीं आता । विस्मरण हो जानेसे—भूल जानेसे पहले जाने गये पदार्थकी याद नहीं आती । मिथ्यात्व या मोहके कारण विद्यमान भी जीवादि तत्त्वोंका यथार्थ परिज्ञान नहीं हो पाता । इससे इन सब वस्तुओंका अभाव नहीं किया जा सकता । इनकी अनुपलब्धि तो आवरणके कारण हो रही है न कि पदार्थोंकी गैरमौजूदगीसे ।

१. गतः गत एव सः भ. २ । २. नास्ति तदस्त्येव भ. २ । ३. अर्वागभावेन भ. २ । ४. –पि जलधि–भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ १९१. तथाभिभवात्, सूर्यादितेजसाभिभूतानि ग्रहनक्षत्राणि नोपलभ्यन्ते, तत्कथं तेषामभावः[1] । किं तु तानि सन्त्येव, पुनरभिभवान्न दृश्यन्ते । एवमन्धकारेऽपि घटादयो नोपलभ्यन्ते ।

§ १९२. समानाभिहाराच्च यथा मुद्गराशौ मुद्गमुष्टिः तिलराशौ तिलमुष्टिर्वा क्षिप्ता सती सूपलक्षितापि नोपलभ्यते, जले क्षिप्तानि लवणादीनि वा नोपलभ्यन्ते । तत्कथं तेषामभावः[2] । तानि सन्त्येव, पुनः समानाभिहारान्नोपलब्धिः ।

§ १९३. तथा चोक्तं सांख्यसप्ततौ ७ ।

"अतिदूरात्सामीप्यादिन्द्रियघातान्मनोनवस्थानात् ।
सौक्ष्म्याद्व्यवधानादभिभवात्समानाभिहाराच्च ॥१॥" इति ।

एवमष्टधा[3] सत्स्वभावानामपि[4] भावानां यथानुपलम्भोऽभिहितः एवं धर्मास्तिकायादयोऽपि विद्यमाना अपि स्वभावविप्रकर्षान्नोपलभ्यन्त इति मन्तव्यम् ।

§ १९४. आह परः येऽत्र[5] देशान्तरगतदेवदत्तादयो दर्शिताः, तेऽत्रास्माकमप्रत्यक्षा[6] अपि देशान्तरगतलोकानां केषांचित्प्रत्यक्षा एव सन्ति तेन तेषां सत्त्वं प्रतीयते, धर्मास्तिकायादयस्तु कैश्चिदपि कदापि नोपलभ्यन्ते तत्कथं तेषां सत्ता[7] निश्चीयत इति । अत्रोच्यते; यथा देवदत्तादयः[8]

---

§ १९१. सूर्य आदि अधिक तेजवाले पदार्थोंके प्रखर तेजसे कम चमकीले ग्रह-नक्षत्र आदि ढँक जाते हैं, उनका प्रकाश तिरस्कृत हो जाता है, सूर्यके प्रकाशसे ही दब जाता है अतः वे दिनको नहीं दिखाई देते तो क्या दिनको ग्रह-नक्षत्र आदिका अभाव मान लिया जाय ? दिनको भी ग्रह-नक्षत्र आदि बराबर मौजूद रहते हैं परन्तु सूर्यके तेजसे उनका तेज दब जाता है—अभिभूत हो जाता है अतः वे दृष्टिगोचर नहीं हो पाते । इसी तरह अन्धकारमें अभिभूत हो जानेके कारण रात्रिमें घड़े आदि नहीं दिखाई देते ।

§ १९२. एक मुट्ठी-भर मूँग या मुट्ठी-भर तिल मूँगके ढेर या तिलके ढेरमें डाल दिये जायें तो वह समान वस्तुमें मिल जानेके कारण अच्छी तरह नहीं दिखाई देतीं, जलमें नमक डाल दीजिए परन्तु वह उसीमें घुल जानेसे अलग नहीं दिखता तो क्या इन सबका अभाव मान लिया जाय ? मुट्ठी-भर मूँग आदि उस मूँगके ढेरमें हैं तो सही परन्तु समानवस्तुमें घुल-मिल जानेसे पृथक् नहीं दिखाई देते ।

§ १९३. सांख्यसप्ततिनामक ग्रन्थमें कहा भी है—"अत्यन्त दूरी, अति समीपता, इन्द्रिय-घात, मनका उस ओर उपयोग न होना, सूक्ष्मता, व्यवधान, अभिभव तथा समान वस्तुमें मिल जानेके कारण पदार्थोंकी अनुपलब्धि होती है ।" इस तरह मौजूद पदार्थोंकी आठ कारणोंसे अनु-पलब्धि होती है । धर्मास्तिकाय आदि अमूर्त पदार्थ विद्यमान हैं परन्तु स्वभावसे ही दूर अतीन्द्रिय होनेके कारण आँखोंसे नहीं दिखाई देते । अमूर्त पदार्थोंका स्वभाव ही ऐसा होता है कि वे आँख आदि इन्द्रियोंके ग्राह्य नहीं हो सकते ।

§ १९४. शंका—आपने जिन दूर देशमें गये हुए देवदत्त आदिकी बात कही है, वे तो हम लोगोंमें-से किसी न किसीके प्रत्यक्ष हो ही जाते हैं । देवदत्त हमें न दिखे पर जिस देशमें वह गया है वहाँके लोगोंको तो दिखाई देता ही है अतः उनकी सत्ता मानी जा सकती है पर ये धर्मास्तिकाय आदि तो किसीको कभी भी किसी भी तरह प्रत्यक्ष नहीं होते अतः इनकी सत्ता कैसे मानी जा सकती है ? इनका तो अनुपलब्धि होनेसे अभाव ही होना चाहिए ।

---

१. –वः सन्त्येव तानि भ. २ । २. –वः सन्त्येव तानि भ. २ । ३. एवमष्टधापि सत्स्व–आ., क. । ४. सत्स्वभावानामनुपलम्भोऽभिहितः भ. २ । ५. यत्र भ. २ । ६. अपि तत्रस्थलोकानां प्रत्यक्षा एव भ. २ । ७. –त्त्वं भ. २ । ८. –यः कस्यचित्प्र–भ. २ ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

केषांचित्प्रत्यक्षत्वात्सन्तो निश्चीयन्ते, तथा धर्मास्तिकायादयोऽपि केवलिनां प्रत्यक्षत्वात्किं न सन्तः प्रतीयन्ताम्। यथा वा परमाणवो नित्यमप्रत्यक्षा अपि स्वकार्यानुमेयाः स्युः, तथा धर्मास्तिकायादयोऽपि किं न स्वकार्यानुमेया भवेयुः। धर्मास्तिकायादीनां कार्याणि चामूनि। तत्र धर्मो गत्युपग्रहकार्यानुमेयः, अधर्मः स्थित्युपग्रहकार्यानुमेयः, अवगाहोपकारानुमेयमाकाशं, वर्तनाद्युपकारानुमेयः कालः, प्रत्यक्षानुमानावसेयाश्च पुद्गलाः।

§ १९५. नन्वाकाशादयः स्वकार्यानुमेया भवन्तु, धर्माधर्मौ तु कथम्। अत्रोच्यते युक्तिः, धर्माधर्मौ हि स्वत एव गतिस्थितिपरिणतानां द्रव्याणामुपगृह्णीतोऽपेक्षाकारणतया आकाशकालादिवत्,न पुनर्निर्वर्तककारणतया, निर्वर्तकं हि कारणं तदेव जीवद्रव्यं पुद्गलद्रव्यं वा गतिस्थितिक्रियाविशिष्टं, धर्माधर्मौ पुनर्गतिस्थितिक्रियाविशिष्टानां द्रव्याणामुपकारकावेव न पुनर्बलाद्गतिस्थितिनिर्वर्तकौ। यथा च सरित्तटाकह्लदसमुद्रेष्वेवेगवाहित्वे सति मत्स्यस्य स्वयमेव संजातजिगमिषस्योपग्राहकं जलं निमित्ततयोपकरोति, दण्डादिवत्कुम्भकारे कर्तरि मृदः परिणामिन्याः, नभोवद्वा नभश्चरतां नभश्चराणामपेक्षाकारणं, न पुनस्तज्जलं गतेः कारणभावं बिभ्राणमगच्छन्तमपि मत्स्यं बलात्प्रेर्य

---

समाधान—जिस तरह देवदत्त आदिकी किसी देशान्तरवर्ती पुरुषोंके प्रत्यक्ष होनेसे सत्ता मान ली जाती है उसी तरह धर्मास्तिकाय आदि भी तो केवलज्ञानियोंके प्रत्यक्ष होते हैं। अतः उनकी सत्ता भी क्यों न मानी जाय ? जिस प्रकार सदा अप्रत्यक्ष रहनेवाले भी परमाणु अपने स्थूल कार्योंके द्वारा अनुमित होते हैं उसी प्रकार धर्मास्तिकाय आदिका भी उनके गति स्थिति आदिमें सहकारिता रूप कार्योंके द्वारा अनुमान किया जाना चाहिए। धर्मास्तिकाय आदि के निम्नलिखित कार्य तो प्रसिद्ध ही हैं। गतिमें अपेक्षा कारण होना धर्म द्रव्यका कार्य है। स्थिति—ठहरनेमें सहकारी होना अधर्म द्रव्यका कार्य है, बसनेमें अवकाश देनेमें सहायता करना आकाशका कार्य है तथा पदार्थोंके परिणमन आदिमें मदद करना कालद्रव्यका कार्य है। इन कार्योंके द्वारा धर्म आदि द्रव्योंका सहज ही अनुमान हो सकता है। पुद्गलके स्थूल स्कन्ध तो प्रत्यक्षसे ही देखे जाते हैं तथा सूक्ष्म स्कन्ध और परमाणुओंका अनुमानसे परिज्ञान होता है।

§ १९५. शंका—पुद्गल परमाणु तथा आकाश आदिका तो कार्योंके द्वारा अनुमान होना ठीक जँचता है, इनकी सत्ता समझमें आती है; इनके इन धर्म और अधर्म द्रव्यका अनुमान कैसे होता है ? इनके कार्य भी प्रत्यक्ष से नहीं दिखाई देते तब अनुमान किस प्रकार किया जाय ?

समाधान—जिस प्रकार आकाश और काल स्वयं रहनेवाले तथा परिणमन करनेवाले पदार्थोंमें तटस्थ रूपसे अपेक्षा कारण होते हैं उसी तरह ये धर्म और अधर्म द्रव्य स्वतः गति और स्थिति करनेवाले जीव और पुद्गलोंकी गति और स्थितिमें अपेक्षा कारण होते हैं। ये जीव पुद्गलोंकी गति और स्थितिके निर्वर्तक कारण नहीं हैं। जो जीव या पुद्गल चलते या ठहरते हैं वे ही जीव और पुद्गल अपनी गति और स्थितिके निर्वर्तक कारण होते हैं। धर्म और अधर्म द्रव्य तो स्वयं चलने तथा ठहरनेवाले जीव पुद्गलोंके तटस्थ उपकारक हैं, जबरदस्ती प्रेरणा करके उन्हें बलात् चलाते या ठहराते नहीं हैं। जिस प्रकार नदी, तालाब या समुद्र आदि जलाशयोंमें जलके स्वभावतः बहनेसे स्वयं चलनेवाले मछली आदिका उपकार होता है, जल उनकी गतिमें साधारण अपेक्षा कारण होकर ही उपकार करता है, उसी तरह धर्म द्रव्य भी चलनेवाले पदार्थोंकी गतिमें साधारण सहकारी होता है। जिस तरह परिणामिकारण मिट्टीसे कुम्हारके घड़ा बनानेमें दण्ड आदि साधारण निमित्त होते हैं या जिस प्रकार आकाशमें विचरनेवाले पक्षी आदि नभचरोंके उड़नेमें आकाश अपेक्षा कारण होता है उसी तरह धर्मद्रव्य गतिमें अपेक्षा कारण होता है। जल

---

१. वर्तमानाद्युप-म. २। २. -समुद्रेषु वेग-आ., क.। -समुद्रेष्वगाहित्वे भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

गमयति, क्षितिर्वा स्वयमेव तिष्ठतो द्रव्यस्य [1]स्थानभूयमापनीपद्यते, न पुनरतिष्ठद्द्रव्यं बलादवनिरवस्थापयति। व्योम वावगाहमानस्य स्वत एव द्रव्यस्य हेतुतामुपैत्यवगाहं प्रति, न पुनरनवगाहमानमवगाहयति स्वावष्टम्भात्। स्वयमेव कृषीबलानां कृष्यारम्भमनुतिष्ठतां वर्षमपेक्षाकारणं दृष्टम्, न च ननकुर्वतस्तांस्तदर्थमारम्भयद्वर्षधारि [2]प्रतीतम्, प्रावृषि वा नवाम्भोधर[3]ध्वनिश्रवणनिमित्तोपाधीयमानगर्भा स्वत एव प्रसूते बलाका, न चाप्रसूयमानां[4] तामभिनवजलधरनिनादः प्रसभं प्रसाधयति। प्रतिबुध्य वा पुरुषः प्रतिबोधनिमित्तामवद्याद्विरतिमातिष्ठमानो दृष्टो; न च पुमांसमविरतं विरमयति बलात्प्रतिबोधः। न च [5]गत्युपकारोऽवगाहलक्षणाकाशस्योपपद्यते, किं तर्हि। धर्मस्यैवोपकारः स दृष्टः। स्थित्युपकारश्चाधर्मस्य नावगाहलक्षणस्य व्योम्नः। अवश्यमेव हि द्रव्यस्य द्रव्यान्तरादसाधारणः कश्चिद्गुणोऽभ्युपेयः[6]। द्रव्यान्तरत्वं च युक्तेरागमाद्वा निश्चेयम्। युक्तिरनन्तरमेवाग्रतो वक्ष्यते। [7]आगमस्त्वयम्—"कइणं भंते, दव्वा पण्णत्ता। गोयमा, छ दव्वा पण्णत्ता। तं जहा–धम्मत्थिकाए, अधम्मत्थिकाए, आगासत्थिकाए, पुग्गलत्थिकाए, जीवत्थिकाए, अद्धासमए।" ननु धर्म-

---

कुछ नहीं चलनेवाली मछलियोंको जबरदस्ती प्रेरणा करके धक्का देकर नहीं चलाता। पृथिवी स्वयं ठहरनेवाले पदार्थोंके ठहरनेमें निमित्त तो हो जाती है परन्तु जो ठहरना नहीं चाहते उन पदार्थोंकी टाँग पकड़कर उन्हें जबरदस्ती नहीं ठहरा लेती। आकाश स्वयं अवकाश चाहनेवाले पदार्थोंको यद्यपि अवकाश देकर उनका उपकार करता है पर वह नहीं रहनेवाले पदार्थोंको अवकाश लेनेके लिए बाध्य नहीं करता। रहेंगे तो अवकाश दे देगा नहीं तो अपने तटस्थ रहेगा। वर्षा स्वयं खेती करनेवाले किसानोंको खेतीमें अपेक्षा कारण है परन्तु जबरदस्ती किसी किसानके हाथमें जोतनेके लिए हल नहीं पकड़ा देती। बरसातमें पहले-पहले आकाशमें घिरनेवाले नवमेघोंकी ध्वनि सुनकर गर्भिणी बगुली स्वयं ही प्रसव करती है, मेघकी गर्जना उसे प्रसवके लिए बलात् प्रेरणा नहीं करती। पापाचार या संसारसे स्वयं विरक्त पुरुषको ही संसारकी असारताका उपदेश उसके पापाचार या संसार त्यागमें निमित्त होता है, पर उपदेश पुरुषका हाथ पकड़कर उसे पापसे नहीं हटाता। इसी तरह धर्मद्रव्य किसी नहीं चलनेवालेपर जोर-जुल्म नहीं करता उन्हें बाध्य नहीं करता कि वे चलें ही। हाँ, वे चलेंगे तो उन्हें मदद अवश्य देगा। यह गतिमें उपकारी होना धर्म द्रव्यका ही कार्य है, यह अवकाश देनेवाले आकाशका कार्य नहीं हो सकता। इसी तरह ठहरनेमें अपेक्षा कारण होना अधर्मद्रव्यका ही कार्य है, इसे अवकाश देनेवाला आकाश नहीं कर सकता। एक द्रव्यको दूसरे द्रव्यसे पृथक् करनेवाला कोई असाधारण गुण अवश्य ही मानना होगा। यदि आकाश ही गति और स्थिति रूप कार्योंमें सहकारी हो जाय; तो धर्म और अधर्म द्रव्य जो कि युक्ति और आगमसे स्वतन्त्र द्रव्य सिद्ध हैं, निरर्थक ही हो जायेंगे। जब धर्म, अधर्म और आकाश तीनों ही युक्ति और आगमसे स्वतन्त्र द्रव्य हैं तब इनके असाधारण गुण तथा कार्य भी पृथक् होने ही चाहिए। इन तीनोंका स्वतन्त्र रूपसे पृथक् द्रव्य होना युक्ति तथा आगम दोनोंसे प्रसिद्ध है। युक्तियाँ तो आगे देंगे। आगम इस प्रकार है—"भन्ते, द्रव्य कितने हैं? हे गौतम, द्रव्य छह कहे गये हैं। वे इस प्रकार हैं—धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय, जीवास्तिकाय और अद्धासमय अर्थात् काल।

---

१. स्थापनभूयमा–म. २। २. –तस्तां तद्–म. १, २, प. १, २। ३. –ध्वनिनिमित्तो –म. २। ४. –मानामभिनव–म. २। ५. गत्युपग्रहकारोऽव–म. २। ६. – पेत्यः म. १, प. १, २। –पेतव्यः म. २। ७. "छव्विहे दव्वे पण्णत्ते, तं जहा—धमत्थिकाए, अधम्मत्थिकाए, आगासत्थिकाए, जीवत्थिकाए, पुग्गलत्थिकाए, अद्धासमये अ, सेतं दव्वणामे।" —अनुयोग. द्रव्यगुण. सू. १२४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

द्रव्योपकारनिरपेक्षमेव [1]शकुनेरुत्पतनम्, अग्नेरूर्ध्वज्वलनं, मरुतश्च तिर्यक्पवनं [2] स्वभावादेवानादिकालीनादिति । उच्यते । प्रतिज्ञामात्रमिदं नार्हन्तं प्रति हेतुदृष्टान्तावनवद्यौ स्तः, स्वाभाविक्या गतेर्धर्मद्रव्योपकारनिरपेक्षायास्तं प्रत्यसिद्धत्वात्, यतः सर्वेषामेव जीवपुद्गलानामासादितगतिपरिणतीनामुपग्राहकं धर्ममनुरुध्यन्तेऽनेकान्तवादिनः, स्थितिपरिणामभाजां चाधर्मः, आभ्यां च न गतिस्थिती क्रियेते, केवलं साचिव्यमात्रेणोपकारकत्वं, यथा भिक्षा वासयति, कारीषोऽग्निरध्यापयतीति ।

§ १९६. ननु तवापि लोकालोकव्यापि (तवापि लोकव्यापि)धर्माधर्मद्रव्यास्तित्ववादिनः संज्ञामात्रमेव 'तदुपकारौ गतिस्थित्युपग्रहौ' इति[3] । अत्र जागद्यते युक्तिः, अवधत्तां [4]भवान् । गतिस्थिती ये जीवानां पुद्गलानां च ते स्वतःपरिणामाविर्भावात् परिणामिकर्तृनिमित्तकारणत्रयव्यतिरिक्तोदासीनकारणान्तरसापेक्षात्मलाभे, अस्वाभाविकपर्यायत्वे सति कदाचिद्भावात्, उदासीनकारणपानीयापेक्षात्मलाभ[6]झषगतिवत् । इति धर्माधर्मयोः सिद्धिः ।

---

शंका—पक्षियोंका आकाशमें स्वच्छन्द रूपसे उड़ना, आगकी ज्वालाका ऊपरको ओर जाना, वायुका तिरछा बहना ये सब अनादिकालीन अपने-अपने स्वभावसे ही होते हैं। इनमें धर्म-द्रव्यकी कोई आवश्यकता नहीं है। स्वभाव तो परकी अपेक्षा नहीं करता। आग, पक्षी आदिका ऊपरको जलना या आकाशमें उड़ना स्वाभाविक ही है। धर्मद्रव्य इसमें क्या करेगा।

समाधान—आपकी शंका केवल प्रतिज्ञा—कहना मात्र ही है, न तो उसमें कोई हेतु ही दिया गया है और न दृष्टान्त ही। यह सुनिश्चित है कि धर्म द्रव्यकी सहायताके बिना न अग्निका ऊपरको जलना ही हो सकता है और न वायुका तिरछा बहना ही। संसारमें ऐसी कोई भी गति नहीं है जो धर्म द्रव्यकी सहायताके बिना हो सकती हो। जैन सिद्धान्तके अनुसार स्वयं चलनेवाले सभी जीव और पुद्गलोंकी गतियाँ धर्म द्रव्यकी मददसे ही होती हैं। इसी तरह संसारमें कोई भी ऐसी स्थिति नहीं जो अधर्म द्रव्यकी सहायताके बिना हो सकती हो। ये धर्म और अधर्म किसीको चलने या ठहरनेके लिए बाध्य नहीं करते किन्तु यदि पदार्थ चलते और ठहरते हैं, तो उनको तटस्थ भावसे मदद कर देते हैं। जैसे कहीं सदाव्रत—अन्नक्षेत्र रहनेसे भिक्षा मिलनेका पूरा-पूरा सुयोग रहता है तो भिक्षुक वहीं जाकर बस जाते हैं और कहते हैं कि 'भिक्षा हमको बसा रही है।' तो क्या अन्नक्षेत्र या उनसे मिलनेवाली भीख उन भिक्षुओंको पकड़कर वहाँ बसा रही है? बसनेवाले तो स्वयं भिखारी हैं, हां भिक्षा उसमें निमित्त अवश्य हो जाती है। इसी तरह कोई लड़का रातको कण्डेकी आगके धुँधले प्रकाशमें किताब पढ़ता है। वह सहज भावसे कहता है कि 'हमें तो यह कण्डेकी अग्नि पढ़ाती है।' तो क्या कण्डेकी अग्नि जबरदस्ती उस लड़केको सोतेसे जगाकर किताब हाथमें दे पढ़ाना शुरू कर देती है? लड़का पढ़ता तो अपनी रुचिसे ही है, हाँ उसके धुँधले प्रकाशसे किताबके अक्षर देखनेमें सहायता अवश्य मिल जाती है।

§ १९६. शंका—आपने भी तो धर्म और अधर्म द्रव्यको लोकव्यापी माननेमें कोई युक्ति नहीं दी। आपने जो उनके गति और स्थितिमें सहायता करना उपकार बताये हैं वह भी संज्ञा-मात्र—कथन मात्र ही है, युक्तिसे सर्वथा शून्य है।

समाधान—धर्म और अधर्म द्रव्यकी सिद्धिमें हम युक्तियाँ देते हैं, आप कृपाकर सावधानीसे सुनिए। जीव और पुद्गलोंकी स्वतः होनेवाली भी गति और स्थितियाँ अपनी उत्पत्तिमें परिणामी, कर्ता—निर्वर्तक और निमित्त रूप तीन कारणोंके अतिरिक्त किसी चौथे ही उदासीन कारणकी अपेक्षा रखती हैं, क्योंकि वे गति और स्थितियाँ स्वाभाविक पर्यायें नहीं हैं तथा कभी-कभी होती हैं। जैसे कि स्वतः चलनेवाली मछलियोंकी गति जलरूपी उदासीन कारणकी अपेक्षाके बिना नहीं

---

१. शब्दशकुने–भ. २। २. –पतनं भ. १। ३. "गतिस्थित्युपग्रहौ धर्माधर्मयोरुपकारः।"—त. सू. ५।१७। ४. भगवान् भ. २। ५. –न्तरमपेक्षा–भ. २। ६. लाभे झष भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ १९७. अवगाहिनां धर्मादीनामवकाशदायित्वेनोपकारेणाकाशमनुमीयते। अवकाशदायित्वं चोपकारोऽवगाहः[1] स चात्मभूतोऽस्य लक्षणमुच्यते। मकरादिगत्युपकारकारिजलादिदृष्टान्ता अत्राप्यनुवर्तनीयाः।

§ १९८. नन्वयमवगाहः पुद्गलादिसंबन्धी च व्योमसंबन्धी च ततः स उभयोर्धर्मः कथमाकाशस्यैव लक्षणम्। उभयजन्यत्वात्, द्व्यङ्गुलसंयोगवत्। न खलु द्रव्यद्वयजनितः संयोगो द्रव्येणैकेन व्यपदेष्टुं पार्यते लक्षणं चैकस्य भवितुमर्हतीति, सत्यमेतत्; सत्यपि संयोगजन्यत्वे लक्ष्यमाकाशं प्रधानम् ततोऽवगाहनमनुप्रवेशो यत्र तदाकाशमवगाह्यमवगाहलक्षणं विवक्षितम् इतरत्तु पुद्गलादिकमवगाहकम्, यस्माद्व्योमैवासाधारणकारणतयावगाह्यत्वेनोपकरोति, अतो द्रव्यान्तरासंभविना स्वेनोपकारेणातीन्द्रियमपि व्योमानुमेयम् आत्मवत्, धर्मादिवद्वा। यथा पुरुषहस्तदण्डकसंयोगभेर्यादिकारणः शब्दो भेरीशब्दो व्यपदिश्यते, भूजलानिलयवादिकारणश्चाङ्कुरो यवाङ्कुरोऽभिधीयते, असा-

होती अतः वह जलकी अपेक्षा रखती है। गति और स्थितिमें उदासीन कारण है धर्म और अधर्म-द्रव्य। इस समर्थ युक्तिसे धर्म-अधर्म द्रव्यकी सिद्धि होती है।

§ १९७. धर्म-अधर्म आदि सभी अवकाश चाहनेवाले द्रव्योंको अवकाश—स्थान देने रूप कार्यसे आकाशका अनुमान किया जाता है। अवकाश देना ही आकाशका अवगाह रूप उपकार है। यह आकाशका स्वाभाविक असाधारण लक्षण है। मगर आदिकी गति आदिमें जिस प्रकार जल आदि उदासीन अपेक्षा कारण हैं उसी तरह आकाश समस्त वस्तुओंको अवकाश देनेमें उदासीन निमित्त है। इस तरह ऊपर जो जल आदिके दृष्टान्त दिये हैं वे सब आकाशकी सिद्धिमें भी लगा लेने चाहिए।

§ १९८. शंका—अवकाश या अवगाह तो यदि देनेकी दृष्टिसे आकाशका धर्म है तो पानेकी दृष्टिसे पुद्गल आदिका भी है। 'आकाशमें पुद्गलादि रहते हैं' तो यह 'रहना' आकाश और पुद्गल दोनोंका ही धर्म हो सकता है क्योंकि उसमें समान रूपसे दोनों ही कारण होते हैं। जैसे अँगुलियोंका आपसी संयोग दोनों अँगुलियोंका ही धर्म होता है किसी एक अँगुलीका नहीं। दो द्रव्योंसे उत्पन्न होनेवाला संयोग किसी एक द्रव्यका ही नहीं कहा जा सकता, वह तो दोनों द्रव्योंका ही संयोग कहा जायेगा। इसी तरह जब अवगाह भी आकाश और पुद्गलादि दोनोंका ही धर्म है तब उसे केवल आकाशका ही धर्म कैसे कह सकते हैं?

समाधान—आपका कहना सत्य है। यद्यपि अवगाहमें आकाशकी तरह पुद्गलादि भी निमित्त होते हैं परन्तु आकाश अवकाश देनेवाला है अतः दाता आकाश प्रधान है तथा अवकाश माँगनेवाले या पानेवाले पुद्गलादि गौण हैं। आकाशमें अवगाह मिलता है, पुद्गलादि आकाशमें घुसकर रहते हैं अतः आकाश तो अवगाह्य—जिसमें अवगाह मिलता है—है। तथा पुद्गल आदि अवगाह प्राप्त करनेके कारण अवगाहक—अवकाश पानेवाले हैं। इसीलिए अवगाह गुण प्रधानभूत अवकाश देनेवाले आकाशका ही धर्म माना गया है, अप्रधान—पानेवाले पुद्गल आदिका नहीं। इस तरह आकाश ही अवगाह देनेमें असाधारण कारण होनेसे, अवगाह्य होनेके कारण पुद्गलादिका उपकार करता है। दूसरे द्रव्यमें नहीं पाये जानेवाले अपने इसी असाधारण धर्मसे अतीन्द्रिय–इन्द्रियोंके द्वारा गृहीत नहीं होनेवाले भी आकाशका अनुमान किया जाता है। आत्मा या धर्मादि अतीन्द्रिय पदार्थोंकी सिद्धि भी इसी तरह असाधारण धर्म या कार्योंसे की जाती है। देखो, भेरी—नगाड़ा बजानेमें भेरीके साथ ही साथ बजानेवाला आदमी, उसका हाथ, दण्डा, तथा डण्डेका भेरीसे संयोग आदि अनेकों कारण होते हैं परन्तु उससे उत्पन्न होनेवाला शब्द प्रधान कारण भेरीका ही शब्द कहा जाता है। हाथ या डण्डेका नहीं। अथवा, जिस प्रकार जौके अंकुरमें जौके साथ ही

१. "आकाशस्यावगाहः।"—त. सू. ५।१८।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

धारणकारणत्वात्, एवमवगाहोऽयम्बरस्य प्रतिपत्तव्यः।

§ १९९. वैशेषिकास्तु[1] शब्दलिङ्गमाकाशं संगिरन्ते, गुणगुणिभावेन व्यवस्थानादिति तदयुक्तम्; रूपादिमत्त्वाच्छब्दस्य, रूपादिमत्ता च प्रतिघाताभिभवाभ्यां[2] विनिश्चेया।

§ २००. कालस्तु वर्तनादिभिर्लिङ्गैरनुमीयते। यतो वर्तना[3] प्रतिद्रव्यपर्यायमन्तर्णीतैकसमय-स्वसत्तानुभूतिलक्षणा, सा च सकलवस्त्वाश्रया कालमन्तरेण प्रतिसमयमनुपपन्ना, अतोऽस्ति कार्यानुमेयः कालः पदार्थपरिणतिहेतुः लोकप्रसिद्धाश्च कालद्रव्याभिधायिनः शब्दाः सन्ति न तु सूर्य-क्रियामात्राभिधायिनः। यथाह—

"युगपदयुगपत्क्षिप्रं चिरं चिरेण परमपरमिदमिति च।
वर्त्स्यति नैतद्वर्त्स्यति[4] वृत्तं तत्तन्न वृत्तमपि ॥१॥

---

साथ भूमि, जल, हवा आदि अनेकों कारण होते हैं, पर उन सबसे उत्पन्न होनेवाला यवांकुर ही कहा जाता है भूमि या जलका अंकुर नहीं। उसी तरह अवगाहमें आकाशके साथ भले ही पुद्गल आदि कारण रहे, पर प्रधान या असाधारण कारण तो आकाश ही है अतः अवगाह असाधारण कारण रूप आकाशका ही धर्म हो सकता है साधारण कारण पुद्गलादिका नहीं।

§ १९९. वैशेषिक लोग शब्दको आकाशका गुण मानकर शब्दसे आकाशका अनुमान करते हैं। वे शब्दको गुण तथा आकाशको गुणी कहकर इनमें गुणगुणी भाव स्थापित करते हैं। उनकी यह मान्यता युक्ति तथा अनुभव दोनोंसे विरुद्ध है। पौद्गलिक शब्दमें तो रूप-रस आदि पाये जाते हैं जब कि आकाशमें इनकी गन्ध भी नहीं है वह तो निखालिस अमूर्त है। जब आकाशमें और शब्दमें इतना बड़ा विरोध—भेद है तब इनमें गुणगुणिभाव कैसे बन सकता है? शब्दका मूर्त होना या पौद्गलिक होना प्रतिघात तथा अभिभवसे सिद्ध होता है। देखो, शब्द दीवालसे टकरा जाता है, बिजली आदिकी तीव्र तड़तड़ाहट कानके परदेको फाड़ देती है, शब्दकी प्रतिध्वनि होती है, बाजोंके जोरदार शब्द मन्द शब्दोंका अभिभव—तिरस्कार कर देते हैं, उन्हें ढँक देते हैं। यदि शब्द अमूर्त होता तो उसमें प्रतिघात—टकराना तथा अभिभव—मन्द शब्दोंका अभिभव—नहीं हो सकता था। आकाश या धर्मादि अमूर्त वस्तुएँ न तो किसीसे टकराती हैं और न किसीका अभिभव ही करती हैं। ये प्रतिघात और अभिभव ही शब्दको मूर्त तथा पौद्गलिक सिद्ध कर देते हैं।

§ २००. काल द्रव्यका अनुमान वर्तना परिणाम आदि लिंगोंसे किया जाता है। प्रत्येक द्रव्य और पर्याय प्रतिक्षण जो अपनी एक समयवाली सत्ता अनुभव करता है वह सभी वस्तुओंकी एक क्षणवाली सत्ता ही वर्तना कहलाती है। यदि कालद्रव्य न हो तो यह समस्त पदार्थोंकी एक समयवाली सत्ता नहीं बन सकती। अतः इसी एक समयवाली पदार्थोंकी सत्ता रूप वर्तनासे पदार्थोंके परिणमनमें निमित्त होनेवाले कालका अनुमान किया जाता है। सूर्यकी क्रियाको ही काल नहीं कह सकते; क्योंकि संसारमें कालके वाचक ही 'जल्दी, देरी, एक साथ, क्रमसे' इत्यादि शब्दोंका प्रयोग या व्यवहार होता है, सूर्यकी गतिका वाचक शब्द तो कालके अर्थमें कहीं भी प्रयुक्त नहीं होता। अतः लोक व्यवहारके अनुसार कालको स्वतन्त्र द्रव्य मानना चाहिए। कहा भी है–"सभी आप्त–प्रामाणिक पुरुष 'युगपत्, अयुगपत्–क्रमसे, क्षिप्र–शीघ्र, चिर–देर, चिरेण–बहुत देर, पर–बड़ा पुराना, अपर–नया छोटा, यह होगा, यह नहीं होगा, यह हुआ था, यह नहीं हुआ,

---

१. 'शब्दोऽम्बरगुणः श्रोत्रग्राह्यः।" —प्रश. भा., व्यो. पृ. ६४५। २. –येति कालस्तु म. २।
३. प्रतिद्रव्यपर्यायमन्तर्नीतैकसमया स्वसत्तानुभूतिर्वर्तना।" —त. वा. ५।२२। ४. वृत्तं तन्न आ.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वर्तत इदं न वर्तत इति कालापेक्षमेवाप्ता यत्।[1]
सर्वे ब्रुवन्ति तस्मान्ननु सर्वेषां मतः कालः ॥२॥
ह्यः श्वोऽद्य संप्रति [2]पश्त्परारि नक्तं दिवेषमः प्रातः।
सायमिति कालवचनानि कथं युक्तान्यसति काले ॥ ३ ॥"

§ २०१. परिणामोऽपि सजातीयानां वृक्षादिवस्तूनामेकस्मिन्काले ऋतुविभागकृतो वेलानियमकृतश्च विचित्रः कारणं नियामकमन्तरेणानुपपन्नः ततः समस्ति तत्कारणं काल इत्यवसीयते। तथा विनष्टो विनश्यति विनङ्क्ष्यति च घट इत्यादिक्रियाव्यपदेशा अतीतवर्तमानानागतकालत्रयविभागनिमित्ताः परस्परासंकीर्णाः संव्यवहारानुगुणाः कालमन्तरेण न भवेयुः, ततोऽस्ति कालः। तथेदं परमिदमपरमिति यन्निमित्ते प्रत्ययाभिधाने, [3]स समस्ति काल इति।

§ २०२. पुद्गलाः प्रत्यक्षानुमानागमावसेयाः, तत्र [4]कटघटपटलकुटशकटादयोऽध्यक्षसिद्धाः। अनुमानगम्या इत्थम्—स्थूलवस्त्वन्यथानुपपत्त्या सूक्ष्मपरमाणुद्व्यणुकादीनां सत्तावसीयते, आगमगम्यता चैवं "पुद्गलत्थिकाए" इत्यादि[5]। तथा परमाणवः सर्वेऽप्येकरूपा एव विद्यन्ते, न पुन-

यह हो रहा है, यह नहीं हो रहा है, इत्यादि कालकी अपेक्षा ही व्यवहार करते हुए देखे जाते हैं। इसलिए यह मानना ही होगा कि सब लोग कालके अस्तित्वको स्वीकार करते हैं। यदि कालद्रव्य न हो तो—'बीता हुआ दिन, आज, आगे आनेवाला दिन, इसी समय, पीछे, बहुत जल्दी, रात, दिन, अभी, सबेरे, शाम' इत्यादि काल सम्बन्धी व्यवहार कैसे बनेंगे। ये व्यवहार काल द्रव्यके माने बिना सिद्ध नहीं हो सकते ॥ १–३ ॥

§ २०१. एक ही जातिके वृक्ष आदि पदार्थोंमें एक ही समय ऋतुविभाग तथा प्रातः, दुपहरी और सायंकाल आदि समय विभागसे विचित्र-विचित्र परिणमन—हालतें देखी जाती हैं। ये परिणमन बिना किसी निमित्तकारणके तो हो ही नहीं सकते। अतः इनसे परिणमनमें साधारण निमित्त होनेवाले कालका अनुमान किया जाता है। इसी तरह घड़ा फूट गया, फूट रहा है या फूटेगा ये भिन्न कालवर्ती क्रियात्मक व्यवहार अतीत, वर्तमान और अनागत कालके बिना नियत रूपमें नहीं हो सकते। तीनों कालके माने बिना तो संसारके व्यवहार ही रुक जायेंगे। अतः काल द्रव्य मानना ही चाहिए। 'यह बड़ा है, जेठा है; यह छोटा है, लहुरा है' ये ज्ञान तथा ऐसे शब्दोंका प्रयोग भी कालके निमित्तसे ही होते हैं।

§ २०२. पुद्गल द्रव्य तो प्रत्यक्ष अनुमान तथा आगम प्रमाणसे प्रसिद्ध हैं। चटाई, घड़ा, कपड़ा, डण्डा, गाड़ी आदि पौद्गलिक पदार्थ प्रत्यक्षसे ही दिखाई देते हैं। घट, पट आदि स्थूल पदार्थोंको देखकर द्व्यणुक तथा सूक्ष्म परमाणुओंका अनुमान किया जाता है। आगममें भी पुद्गलास्तिकायकी चर्चा आती ही है। पुद्गलद्रव्यके परमाणु सभी एक पुद्गल जातिके ही हैं उनमें पार्थिव, जलीय आदि रूपसे भीतरी जाति भेद नहीं है। वैशेषिक परमाणुओंकी चार जातियाँ मानते हैं। उनमें पार्थिव जातिके परमाणुओंमें रूप-रस-गन्ध और स्पर्श ये चारों ही गुण पाये जाते हैं, जलीय परमाणुओंमें गन्धके अतिरिक्त शेष तीन गुण पाये जाते हैं। अग्निके परमाणुओंमें रूप और स्पर्श ये दो ही गुण होते हैं तथा वायुके परमाणुओंमें केवल एक स्पर्श गुण ही पाया जाता है। वैशेषिकोंकी यह परमाणुओंमें जातिभेदकी कल्पना बिलकुल असंगत तथा प्रमाणशून्य है;

१. –मेव सर्वे यत् आसा ब्रुवन्ति म. २। २. परत्परारि म. २। ३. समस्ति स काल म. २। ४. घटपटकटलकुट–म. २। ५. "चत्तारि अत्थिकाया अजीवकाया पण्णत्ता, तं जहा—धम्मत्थिकाए, अधम्मत्थिकाए, आगासत्थिकाए, पोग्गलत्थिकाए।"—स्थानांग स्थान ४ उद्दे. १ सू. २५१। व्या. प्र. श. ७ उद्दे. १० सू. ३०५।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वैशेषिकाभिमतं[1] चतुस्त्रिद्वयणुकस्पर्शादिगुणवतां पार्थिवाप्यतैजसवायवीयपरमाणूनां जातिभेदाच्चतूरूपाः। यथा लवणहिंगुनी[2] स्पर्शनचक्षुरसनघ्राणयोग्येऽपि जले विलीने सती लोचनस्पर्शनाभ्यां ग्रहीतुं न शक्ये परिणामविशेषवत्त्वात्, एवं पार्थिवादिपरमाणवोऽप्येकजातीया एव परिणतिविशेषवत्त्वात् न सर्वेन्द्रियग्राह्या भवन्ति, न पुनस्तज्जातिभेदादिति[3]।

§ २०३. शब्दादीनां तु पौद्गलिकतैवं ज्ञेया—शब्दः पुद्गलद्रव्यपरिणामः, तत्परिणामता चास्य मूर्तत्वात्, मूर्तता चोरःकण्ठशिरोजिह्वामूलदन्तादिद्रव्यान्तरविक्रियापादनसामर्थ्यात्, पिप्पल्यादिवत्। तथा ताड्यमानपटहभेरीझल्लरितलस्थकिलिञ्चादिप्रकम्पनात्। तथा शङ्खादिशब्दानामतिमात्रप्रवृद्धानां श्रवणबधिरीकरणसामर्थ्यम्[4] तच्चाकाशादावमूर्ते नास्ति। अतो न तद्गुणः शब्दः। तथा प्रतीपयायित्वात्[5], पर्वतप्रतिहतप्रस्तरवत्। तथा शब्दो नाम्बरगुणः[6], द्वारानुविधा-

क्योंकि इन पृथिवी आदिमें परस्पर उपादान-उपादेय भाव देखा जाता है—पृथिवीका जल बन जाता है, जलका मोती तथा बाँस आग बन जाते हैं। आप जाति भेदकी कल्पना इसीलिए करते हैं कि—सभी पृथिवी आदि द्रव्य सभी इन्द्रियोंके द्वारा गृहीत नहीं होते, सो इसका कारण तो पुद्गल द्रव्यके परिणमनकी विचित्रता है। देखो, जो नमक और हींग अपनी स्थूल पार्थिव अवस्थामें कानके सिवाय सभी इन्द्रियोंके द्वारा ग्रहण किये जाते थे वे ही जब पानीमें घुल-मिलकर पानी बन जाते हैं तब आँखसे तथा स्पर्शन इन्द्रियसे ग्रहण नहीं किये जा सकते। इसी तरह पृथिवी—जल आदि द्रव्योंके सभी परमाणु साधारण रूपसे एक पुद्गलजातिके होकर भी अपने विचित्र परिणमनके कारण सभी सब इन्द्रियोंके ग्राह्य नहीं होते। जिसमें जो गुण उद्भूत होगा वह उसी गुणको ग्रहण करनेवाली इन्द्रियसे गृहीत होगा। इसके लिए परमाणुओंमें जातिभेद मानना निरर्थक है। पुद्गलोंके परिणमनकी विचित्रतासे ही अमुक-अमुक परमाणुओंको अमुक-अमुक इन्द्रियोंके द्वारा ग्रहण होनेका निर्वाह हो जाता है।

§ २०३. शब्द आदि पौद्गलिक हैं। शब्द मूर्त होनेके कारण पौद्गलिक हैं। शब्दको पैदा करते समय हृदय, गला, सिर, जीभका आखिरी मूल भाग, दाँत आदिमें जोर लगाना पड़ता है। इनमें विकार आनेसे क्रिया होनेसे ही शब्दकी उत्पत्ति होती है। जिस प्रकार पीपल आदिके खानेसे गला आदि कुछ विकृत हो जाते हैं उसी तरह शब्दका उच्चारण करते समय भी गले आदिमें विकार आता ही है। अतः मूर्त पदार्थोंमें विकार पैदा करनेकी सामर्थ्य रखनेके कारण शब्द भी पीपल आदिकी तरह मूर्त है। जब भेरी, नगाड़ा, झालर, तबला आदि बजाते हैं तो इनमें कम्प पैदा होता है। यदि शब्द अमूर्त होता तो उससे मूर्त झालर आदिमें कम्प कभी नहीं हो सकता था। शंख आदिको जोरसे फूंकनेपर उत्पन्न होनेवाला तीव्र शब्द कानके परदे फाड़ देता है, मनुष्यको बहरा बना देता है। ये सब मूर्त पदार्थोंमें विक्रिया करनी, उन्हें कँपाना तथा सुननेवालेको बहरा देनेकी शक्तियाँ अमूर्त आकाशमें तो सम्भव ही नहीं है अतः शब्द आकाश-

१. "कथं तर्हि इमे गुणा विनियोक्तव्या इति। एकैकश्येन उत्तरोत्तरगुणसद्भावादुत्तराणां तदनुपलब्धिः।" न्यायसू. ३।१।६४। २. -हुनिम्बस्पर्शन- भ. २। ३. "पृथिव्यप्तेजोवायुमनांसि; पुद्गलद्रव्येऽन्तर्भवन्ति, रूपरसगन्धस्पर्शवत्त्वात्।...न च केचित्पार्थिवादिजातिविशेषयुक्ताः परमाणवः सन्ति जातिसंकरेणारम्भदर्शनात्।" —सर्वार्थसि. ५।३। ४. "कर्णशष्कुल्यां कटकटायमानस्य प्रायशः प्रतिघातहेतोर्भवनाद्युपघातिनः शब्दस्य प्रसिद्धिः अस्पर्शत्वकल्पनामस्तंगमयति....।" अष्टश. अष्टसह. पृ. १०८। "द्रव्यं शब्दः, स्पर्शाल्पत्वमहत्त्वपरिणामसंख्यासंयोगगुणाश्रयत्वात्, यद्यदेवंविधं तत्तद्द्रव्यम् यथा बदरामलकबिल्वादि, तथा चायं शब्दः तस्माद्द्रव्यम्।" —प्रमेयक. पृ. ५५०। ५. -पव्यापित्वात् म. २। ६. "गुणवान् शब्दः स्पर्श-अल्पत्व-महत्त्वपरिमाण-संख्या-संयोगाश्रयत्वात्, यद् एवंविधं तद् गुणवत् यथा बदर-आमलकादि, तथा च शब्दः, तस्मात्तथा इति।"—न्यायकुमु. पृ. २४३।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

यित्वात्, आतपवत् । तस्मिन्नेव पक्षे[1] सनिदर्शनं साधनपञ्चकं प्रपञ्च्यते । यथा शब्दोऽम्बरगुणो न भवति संहारसामर्थ्यात्[2] अगुरुधूपवत्, तथा वायुना प्रेर्यमाणत्वात् तृणपर्णादिवत्, सर्वदिग्ग्राह्यत्वात् प्रदीपवत्, अभिभवनीयत्वात् तारासमूहादिवत्, अभिभावकत्वात् सवितृमण्डलप्रकाशवत् । महता हि शब्देनाल्पीयानभिभूयते शब्द इति प्रतीतमेव, तस्मात्पुद्गलपरिणामः शब्दः ।

§ २०४. अथ शङ्खे तद्विनाशे तदीयखण्डेषु[3] च यथा पौद्गलिकत्वाद्रूपमुपलभ्यते, तथा शब्देऽपि कुतो नेति चेत्, उच्यते, सूक्ष्मत्वात्, विध्यातप्रदीपशिखारूपादिवत् गन्धपरमाणुव्यवस्थितरूपादिवद्वेति । गन्धादीनां तु पुद्गलपरिणामता प्रसिद्धैव ।

§ २०५. तमश्छायादीनां त्वेवम्—तमः[4] पुद्गलपरिणामो दृष्टिप्रतिबन्धकारित्वात् कुड्यादिवत्, आवारकत्वात् पटादिवत् ।

---

का गुण नहीं है। वह तो मूर्त तथा पौद्गलिक है। जिस तरह पर्वतकी तरफ फेंका गया पत्थर उससे टकराकर वापस उलटा आता है उसी तरह शब्द भी दीवाल आदिसे टकराकर वापस प्रतिध्वनि करता है अतः इसे पत्थरकी ही तरह मूर्त मानना चाहिए। शब्द आकाशका गुण नहीं है; क्योंकि जहाँ उसे रास्ता मिलता है वह वहींसे चला जाता है जैसे कि सूर्यका प्रकाश। शब्द यदि अमूर्त होता तो वह सब जगह अप्रतिहत निर्बाधरूपसे गमन कर सकता था फिर उसे द्वार—रास्तेकी आवश्यकता ही क्यों होती। शब्दको पौद्गलिक सिद्ध करनेके लिए तथा उसको आकाशका गुण न होनेमें निम्नलिखित पांच हेतु और दिये जा सकते हैं—शब्द आकाशका गुण नहीं है क्योंकि उसमें अगुरु-धूपकी तरह फैलनेकी शक्ति पायी जाती है, वह तिनके-पत्ते आदिकी तरह वायुसे यहाँ-वहाँ फेंका जा सकता है, वायु उसे अपने अनुकूल प्रेरणा कर सकती है, वह सभी दिशाओंमें रहनेवालोंके द्वारा ग्रहण किया जा सकता है जैसे कि दीपकका प्रकाश, जैसे सूर्यका प्रकाश तारोंको ढँक देता है उसी तरह तीव्र शब्दोंसे मन्द शब्दोंका अभिभव होता है वे सुनाई नहीं देते, अतः वे अभिभवके योग्य हैं जैसे कि तारागण, तथा अभिभव करनेवाले भी हैं जैसे सूर्यका प्रकाश। बड़े जोरसे कहे जानेवाले शब्दोंसे छोटे शब्दोंका अभिभव प्रसिद्ध ही है। इस तरह फैलना, दूसरेसे प्रेरित होना, सब तरफ सुनाई देना, दूसरेको ढँकना तथा दूसरेके द्वारा ढँके जानेके कारण शब्द पौद्गलिक है। ये धर्म अमूर्त वस्तुओंमें नहीं पाये जाते अतः शब्द मूर्त है।

§ २०४. शंका—जिस तरह शंख या शंखके टूटे हुए टुकड़े पौद्गलिक हैं तो उनका रूप भी आँखोंसे दिखाई देता है, उसी तरह शब्द आँखोंसे क्यों नहीं दिखाई देता ?

**समाधान**—शब्द पौद्गलिक है अतः उसमें रूप विद्यमान है तो सही, परन्तु सूक्ष्म होनेके कारण वह आँखोंसे गृहीत नहीं होता। जिस तरह बुझा देनेपर दीपककी लौके रूप आदि होते हुए भी सूक्ष्म परिणमन होनेसे नहीं दिखाई देते, अथवा जिस प्रकार गुलाब आदि फूलोंकी जब सुवास आती है तब उस आये हुए गन्ध द्रव्यके रूप आदि अनुद्भूत होनेके कारण प्रत्यक्ष नहीं होते उसी तरह शब्दका रूप भी सूक्ष्म और अनुद्भूत होनेके कारण दृष्टिगोचर नहीं हो पाता। गन्ध आदिका पुद्गलपन तो प्रसिद्ध ही है; क्योंकि वे घ्राण आदि बाह्य इन्द्रियोंसे गृहीत होते हैं।

§ २०५. अन्धकार और छायाको इस प्रकार पुद्गलात्मक सिद्ध करना चाहिए—अन्धकार पौद्गलिक है क्योंकि वह नेत्रको देखनेमें रुकावट डालता है जैसे कि दीवाल आदि। वह दूसरे पदार्थोंको ढँक देता है उनका आवरण बन जाता है—जैसे कि कपड़ा आदि।

---

१. सति दर्शनसाधनपंचकं भ. १। सन्निदर्शनं साधनं पंचकं प. १, २। सन्निदर्शनं साधनपंचकं भ. २। २. अगुरुवत् भ. १। ३. च यत्पौ भ. १। ४. "तमस्तावत्पुद्गलपरिणामः दृष्टिप्रतिबन्धकारित्वात् कुड्यादिवत्, आवारकत्वात् पटादिवत् ।" —तत्त्वार्थ. भा. व्या. पृ. ३१३। न्यायकुमु. पृ. ६७१।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २०६. छायापि शिशिरत्वात् आप्यायकत्वात् जलवाताविवत्। [1]छायाकारेण परिणममानं प्रतिबिम्बमपि पौद्गलिकं साकारत्वात्।

§ २०७. अथ कथं कठिनमादर्शं प्रतिभिद्य मुखतो निर्गताः पुद्गलाः प्रतिबिम्बमाजिहत इति चेत्। उच्यते; तत्प्रतिभेदः कठिनशिलातलपरिस्रुतजलेनायस्पिण्डेऽग्निपुद्गलप्रवेशेन शरीरात्प्रस्वेदवारिलेशनिर्गमनेन च व्याख्येयः।

§ २०८. [2]आतपोऽपि द्रव्यं तापकत्वात्, स्वेदहेतुत्वात्, उष्णत्वात्, अग्निवत्। उद्योतश्च[3] चन्द्रिकादिर्द्रव्यं आह्लादकत्वात् जलवत्, प्रकाशकत्वात् अग्निवत्। तथा पद्मरागादीनामनुष्णाशीत उद्योतः। अतो मूर्तद्रव्यविकारस्तमश्छायादिः इति सिद्धाः पुद्गलाः। इति सुस्थितमजीवतत्त्वम्।

§ २०९. अथ पुण्यतत्त्वमभिधत्ते 'पुण्यं सत्कर्मपुद्गलाः' इति। पुण्यं सन्तस्तीर्थकरत्वस्वर्गादिफलनिर्वर्तकत्वात्प्रशस्ताः कर्मणां पुद्गला जीवसंबद्धाः कर्मवर्गणाः ॥४८-४९॥

§ २१०. अथ पापास्रवतत्त्वे व्याख्याति—

§ २०६. छाया भी पौद्गलिक है क्योंकि वह ठण्डी तथा शरीरका पोषण करके शान्ति—तरावट देती है जैसे कि गरमीके दिनोंमें अचानक चलनेवाली ठण्डी हवा। दर्पण आदिमें छाया रूपसे पड़ा हुआ प्रतिबिम्ब भी पौद्गलिक है क्योंकि वह आकारवाला है।

§ २०७. शंका—मुखसे निकलनेवाले छायापुद्गल अत्यन्त कठोर दर्पणको भेदकर प्रतिबिम्ब कैसे बन जाते हैं?

समाधान—जिस प्रकार किसी पत्थरकी बड़ी शिलापर पानी टपकनेसे उसमें पानीके परमाणुओंका प्रवेश हो जाता है और वह उस शिलाको ठण्डा कर देते हैं तथा आगमें लोहेके गोलेको तपानेसे उसमें अग्निके परमाणु घुस जाते हैं और वे उसे आगकी तरह लाल और गरम बना देते हैं अथवा जिस तरह शरीरको भेदकर पसीना निकल आता है उसी तरह मुखके छायापुद्गल दर्पणमें घुस जाते हैं और प्रतिबिम्ब रूपसे परिणत हो जाते हैं। पुद्गलोंके परिणमनकी विचित्रताएँ ही इसका एकमात्र सहज उत्तर है।

§ २०८. आतप—धूप भी पुद्गल रूप है क्योंकि वह ताप देती है, पसीना लाती है तथा उष्ण होती है जैसे कि अग्नि। इसी तरह प्रकाश तथा चाँदनी आदि भी पुद्गल रूप ही हैं क्योंकि ये जलकी तरह तरावट पहुँचाते हैं, इन्हें देखकर तबीयत उसी तरह ठण्डी और आनन्दित हो जाती है जिस प्रकार झरते हुए शीतल झरनेको देखकर। ये प्रकाश करते हैं जैसे कि अग्नि। पद्मराग आदि मणियोंका प्रकाश अनुष्णाशीत—न ठण्डा और न गरम किन्तु सम—होता है। इस तरह अन्धकार और छाया आदिको मूर्त तथा पौद्गलिक समझ लेना चाहिए। इस तरह अजीव तत्त्वका व्याख्यान हुआ।

§ २०९. अब पुण्यतत्त्वका निरूपण करते हैं—सत्–प्रशस्त कर्म पुद्गलोंको पुण्य कहते हैं। तीर्थंकर चक्रवर्ती स्वर्ग आदि प्रशस्त पदोंपर पहुँचानेवाले कर्मपुद्गल पुण्य कहलाते हैं। ये कर्म पुद्गल जीवसे सम्बद्ध रहते हैं ॥४८–४९॥

§ २१०. अब पाप और आस्रव तत्त्वका व्याख्यान करते हैं—

---

१. द्रव्यं छायाद्यन्धकारः घटाद्यावारकत्वात् काण्डपटादिवत्। गतिमत्त्वाच्चासौ बाणादिमद्द्रव्यम्। —न्यायकुमु. पृ. ६७१। २. –कारे परि– म. २। "आतपः उष्णप्रकाशलक्षणः।" —त. वा. ५।२४। ३. "उद्योतश्चन्द्रमणिखद्योतादिविषयः।"—त. वा. ५।२४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

पापं तद्विपरीतं तु मिथ्यात्वाद्यास्तु हेतवः।
ये बन्धस्य स विज्ञेय आस्रवो जिनशासने ॥५०॥

§ २११. व्याख्या–तुर्भिन्नक्रमे, पापं तु तस्मात्पुण्याद्विपरीतम्–नरकादिफलनिर्वर्तकत्वादप्रशस्ता जीवसंबद्धाः कर्मपुद्गलाः पापमित्यर्थः।

§ २१२. इह च[1] वक्ष्यमाणबन्धतत्त्वान्तर्भूतयोरपि पुण्यपापयोः पृथग्निर्देशः पुण्यपापविषयनानाविधपरमतभेदनिरासार्थः। परमतानि चामूनि–केषांचित्तैर्थिकानामयं[2] प्रवादः पुण्यमेवैकमस्ति, न पापम्। अन्ये त्वाहुः[3] पापमेवैकमस्ति न पुण्यम्। अपरे तु वदन्ति उभयमप्यन्योन्यानुविद्धस्वरूपं मेचकमणिकल्पं सन्मिश्रसुख-दुःखाख्यफलहेतुः[4] साधारणं पुण्यपापाख्यमेकं वस्त्विति। अन्ये पुनराहुः। मूलतः कर्मैव नास्ति स्वभावसिद्धः सर्वोऽप्ययं जगत्प्रपञ्च इति तदेतानि निखिलानि मतानि न सम्यगिति मन्तव्यानि यतः सुखदुःखे विविक्ते एवोभे सर्वैरनुभूयते, ततस्तत्कारणभूते पुण्यपापे अपि स्वतन्त्रे एवोभे अङ्गीकर्तव्ये, न पुनरेकतरं तद्द्वयं वा[5] तन्मिश्रमिति।

§ २१३. अथ कर्माभाववादिनो नास्तिका वेदान्तिनश्च वदन्ति, ननु पुण्यपापे नभोऽम्भोजनिभे एव मन्तव्ये, न पुनः सद्भूते,[6] कुतः पुनस्तयोः फलभोगस्थाने स्वर्गनरकाविति चेत्।

पुण्यसे विपरीत, अप्रशस्त कर्मपुद्गल पाप हैं। जिनशासनमें कर्मबन्धके कारण मिथ्यात्व आदिको आस्रव कहते हैं, ऐसे विकारी भाव जिनसे कर्म आते हैं ॥५०॥

§ २११. श्लोकमें 'तु' शब्द भिन्नान्वयी है। अतः इसका सम्बन्ध पाप शब्दके साथ लगा लेना चाहिए। पाप तो उस पुण्यसे ठीक उलटा होता है। नरक आदि अशुभ फलको देनेवाले अप्रशस्त कर्मपुद्गल पाप कहलाते हैं। ये पुद्गल भी जीवसे सम्बन्ध रखते हैं।

§ २१२. यद्यपि आगे कहे जानेवाले बन्ध तत्त्वमें इन पुण्य और पापका अन्तर्भाव हो जाता है फिर भी प्रतिवादियों द्वारा पुण्य और पापके विषयमें की गयी कल्पनाओंका निराकरण करनेके लिए उनका स्वतन्त्र निर्देश किया है। पुण्य-पापके विषयमें प्रतिवादी इस प्रकार कल्पनाएँ करते हैं—कोई अपनेको तीर्थंकर माननेवाले कहते हैं कि 'संसारमें पुण्य ही पुण्य है पापका तो नाम भी नहीं है, इस पाप शब्दको कोशसे निकाल देना चाहिए।' तो दूसरे कहते हैं कि—'यह संसार पाप रूप ही है इसमें पुण्यका लेश भी नहीं है।' तो तीसरे कहते हैं कि—'संसारमें पुण्य और पाप दोनों ही एक दूसरेसे मिले हुए हैं। जिस तरह मेचक मणिमें अनेकों रंगोंका मिश्रण रहता है उसी तरह पुण्य और पाप परस्परमें मिले हुए हैं। ये दुःखमिश्रित सुख तथा सुखमिश्रित दुःख रूप फलको देते हैं। अतः एक पुण्य-पाप रूप तीसरी ही मिश्रित वस्तु माननी चाहिए।' तो चौथे पुण्य और पाप दोनोंका समूल उच्छेद करते हैं। वे कहते हैं कि—जगत्में पुण्य और पाप कुछ नहीं है। यह सारा जगत् स्वाभाविक है स्वतः सिद्ध है। ये सब मत प्रमाणविरुद्ध हैं, क्योंकि जब संसारमें सभी प्राणियोंको सुख और दुःखका भिन्न ही भिन्न अनुभव होता है तब उनके उत्पन्न करनेवाले पुण्य और पापको भी स्वतन्त्र तथा भिन्न ही भिन्न स्वीकार करना चाहिए, न तो पुण्य और पापमें-से किसी एकको माननेसे ही काम चल सकता है और न दोनोंको मिश्रित माननेसे ही।

§ २१३. नास्तिक तथा वेदान्ती लोग पुण्य और पाप कर्मकी सत्ता नहीं मानते। उनका अभिप्राय यह है कि—जब पुण्य और पाप आकाशके फूलकी तरह असत् ही हैं वे किसी भी तरह सत् नहीं हैं तब उनके फल भोगनेके लिए स्वर्ग-नरक आदि मानना कोरी निरर्थक कल्पना है। ये तो जीवोंको लुभाने तथा डरानेके लिए कुशल व्यक्तियोंके दिमागकी उपज हैं।

१. इह वक्ष्य–म. २। २. –चित्तीर्थिकाना–म. १, २, प. १, २, क.। ३. पापमेकम–म. २। ४. ख्यहेतुः म. २। ५. सन्मि–म. २। ६. कुतस्तयोः म. २।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

§ २१४. उच्यते, पुण्यपापयोरभावे सुखदुःखयोर्निर्हेतुकत्वादनुत्पाद एव स्यात्, स च प्रत्यक्षविरुद्धः, तथाहि—मनुजत्वे समानेऽपि दृश्यन्ते केचन[1] स्वामित्वमनुभवन्तो, अपरे पुनस्तत्प्रेष्यभावमाबिभ्राणाः, एके च लक्षकुक्षिभरयः, अन्ये तु स्वोदरदरीपूरणेऽप्यनिपुणाः, एके देवा इव निरन्तरं सरसविलाससुखशालिनः, इतरे पुनर्नारका इवोन्निद्रदुःखविद्राणचित्तवृत्तय इति। अतोऽनुभूयमानसुखदुःखनिबन्धने पुण्यपापे स्वीकर्तव्ये। तदङ्गीकरणे च विशिष्टयोस्तत्फलयोर्भोगस्थाने स्वर्गनरकावपि प्रतिपत्तव्यौ, अन्यथार्धजरतीयन्यायप्रसङ्गः[2] स्यात्। प्रयोगश्चात्र—सुखदुःखे कारणपूर्वके, कार्यत्वात्, अङ्कुरवत्। ये च तयोः कारणे, ते पुण्यपापे मन्तव्ये, यथाङ्कुरस्य बीजम्।

§ २१५ अथ नीलादिकं मूर्तं वस्तु यथा स्वप्रतिभासिज्ञानस्यामूर्तस्य कारणं भवति, तथान्नस्रक्चन्दनाङ्गनादिकं मूर्तं दृश्यमानमेव सुखस्यामूर्तस्य कारणं भविष्यति, अहिविषकण्टकादिकं च दुःखस्य। ततः किमदृष्टाभ्यां पुण्यपापाभ्यां परिकल्पिताभ्यां प्रयोजनमिति चेत्।

§ २१४. नास्तिकोंका यह कथन बिलकुल निराधार तथा अप्रामाणिक है; क्योंकि यदि संसारमें पुण्य और पाप कोई चीज ही न हों तो सुख और दुःखकी विचित्रताकी बात तो जाने दीजिए, सुख-दुःख उत्पन्न ही नहीं हो सकेंगे। बिना कारणके कार्यकी उत्पत्ति न तो देखी ही गयी है और न सुनी ही। इस तरह पुण्य और पापके अभावमें जगत्से सुख-दुःखकी चर्चा ही उठ जायेगी पर जगत्से सुख-दुःखका उठा देना तो सरासर आँखोंमें धूल झोंकना है। देखो, मनुष्य तो सभी हैं, पर एक तो राजा बने हुए हुक्म चलाते हैं दूसरे उनकी टहल चाकरी करते हैं। एक लखपती हैं जो लाखों भुखमरोंका भरण-पोषण करता है तो दूसरा बेचारा दिन-भर कठोर मेहनत करनेपर भी अपना पेट भी पूरी तरह नहीं भर पाता। एक देवोंकी तरह निरन्तर भोग-विलास करते हैं तो दूसरेकी दुःख दूर करनेकी चिन्तामें सैकड़ों रातें जागते हुए ही बीतती हैं, वे नारकियोंकी तरह दुःखकी दारुण ज्वालामें दिन-रात जलते हुए त्राहि-त्राहि पुकारते हैं। अतः सबको अनुभवमें आनेवाले सुख-दुःखका कारण पुण्य और पाप मानना ही चाहिए। जब पुण्य और पाप हैं तब तीव्र पुण्य और तीव्र पापके भोगनेके लिए सुखके विशिष्ट स्थान स्वर्ग तथा दुःखके विशिष्ट स्थान नरकको भी स्वीकार करना ही चाहिए। पुण्य-पापको मानकर भी स्वर्ग-नरकके माननेसे इनकार करना तो लाभमें शामिल तथा घाटेमें न्यारा होनेके समान है, यह तो स्पष्ट ही अर्धजरतीय न्याय है। जब कोई स्त्री बूढ़ी हो जाय तब उसके मुख आदि सुडौल अंगोंको तो चाहना तथा अन्य स्तन आदि शिथिल अवयवोंकी ओर देखना भी नहीं अर्धजरतीय न्याय कहलाता है। तात्पर्य यह कि जब पुण्य और पापके माने बिना काम चल ही नहीं सकता तब स्वर्ग और नरकको जो कि उनके ही भोगके स्थान हैं, तो पहले मानना होगा। प्रयोग—सुख और दुःख कारणसे उत्पन्न होते हैं क्योंकि ये अंकुरकी तरह कार्य हैं। जिस प्रकार अंकुरका कारण बीज होता है उसी तरह सुख-दुःखके बीज पुण्य और पाप हैं।

§ २१५. शंका—जिस तरह मूर्त नीलादि पदार्थ नीलादिको जाननेवाले अमूर्त नीलादि ज्ञानमें कारण होते हैं उसी तरह जब अन्न, माला, चन्दन, स्त्री आदि सामने दिखाई देनेवाले मूर्त पदार्थ ही अमूर्त सुखमें तथा साँप, विष, काँटा आदि दुःखमें कारण होते हैं तब अदृष्ट—नहीं दिखाई देनेवाले पुण्य और पापकी कल्पना क्यों की जाय? क्योंकि पुण्य और पाप मानकर भी आखिर तो इन्हीं सुन्दरी आदि पदार्थोंसे ही काम पड़ता है, बिना इनके सुख-दुःखका भोग हो ही नहीं सकता।

१. केचित् स्वा–भ. २, । २. न्यायस्य प्रश–भ. २। "तद्यथा—अर्धं जरत्याः कामयन्ते अर्धं नेति।" —पातं. महाभा. ४।१।७८। "मुखं न कामयन्ते अङ्गान्तरं तु कामयन्ते जरत्याः।" —महाभा. प्रदीप। "अर्धं मुखमात्रं जरत्याः वृद्धायाः कामयते नाङ्गानीति सोऽयमर्धजरतीन्यायः।" —ब्रह्मसू. शां. भा. रत्नप्रभा १।२।८।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २१६. तदयुक्तं, व्यभिचारात्, तथाहि—तुल्यान्नस्रगादिसाधनयोरपि[1] द्वयोः पुरुषयोः सुख-दुःखलक्षणे फले महान् भेदो दृश्यते। तुल्येऽपि ह्यन्नादिके भुक्ते कस्याप्याह्लादो दृश्यते[2], अपरस्य तु रोगाद्युत्पत्तिः, अयं च फलभेदोऽवश्यमेव सकारणः, निःकारणत्वे नित्यं सत्त्वासत्त्वप्रसङ्गात्। यच्च तत्कारणं तददृष्टं पुण्यपापरूपं कर्मेति। तदुक्तम्—

"जो तुल्लसाहणाणं फले विसेसो न सो विणा हेउं।
कज्जत्तणओ गोयम घडो व्व हेऊ अ सो कम्मं ॥१॥"[3]इति।

§ २१७. अथवा कारणानुमानात्कार्यानुमानाच्चैवं पुण्यपापे गम्येते। तत्र कारणानुमान-मिदम्—दानादिशुभक्रियाणां हिंसाद्यशुभक्रियाणां चास्ति फलभूतं कार्यं, कारणत्वात्, कृष्यादिक्रिया-वत्। यच्चासां फलभूतं कार्यं तत्पुण्यं पापं चावगन्तव्यं, यथा कृष्यादिक्रियाणां शालियवगोधू-मादिकम्।

§ २१६ **समाधान**—स्त्री आदि पदार्थोंके सुख-दुःख उत्पन्न करनेमें व्यभिचार देखा जाता है। देखो, दो व्यक्ति हैं, जिनके पास बराबर-बराबर अन्न, माला, चन्दन, स्त्री आदि सुखके साधन मौजूद हैं, तो क्या आप समझते हैं कि दोनोंको एक सरीखा सुख हो रहा है। सामग्री एक बराबर होनेपर भी उनके सुख-दुःखमें मुहुर कौड़ी जितना अन्तर पाया जाता है। वही मिष्टान्न एक स्वस्थ व्यक्तिको आनन्द तथा पुष्टि देता है और वही दूसरे दुर्बल व्यक्तिको बदहजमी आदि रोगोंका कारण हो जाता है। वही वस्त्र वही माला तथा वही सुख भोगकी सामग्री कामीके लिए रागका कारण होती है तथा वही सामग्री मुमुक्षुको बन्धन रूप मालूम होती है। इस तरह तुल्य सामग्री होनेपर भी सुख-दुःख रूपमें यह जमीन और आसमान जितना अन्तर अवश्य ही किसी अन्य अदृष्ट कारणसे होता है। यदि यह निष्कारण हो तब या तो यह सदा होगा या बिलकुल ही नहीं होगा; परन्तु यह भेद कभी-कभी देखा जाता है अतः यह सकारण है निष्कारण नहीं। इस महान् भेदका कारण है अदृष्ट—पुण्य-पापरूपी कर्म। वही सामग्री पुण्यशालीको सुख देती है जब कि उसी सामग्रीसे पापी दुःख भोगता है। वही केशरिया दूध एक व्यक्तिको आनन्द देता है जब कि उसीके पीनेसे दूसरा बीमार होकर यमराजके घरका मेहमान तक भी बन जाता है। कहा भी है—"तुल्य सामग्रीवाले पुरुषोंके सुख-दुःखमें जो विशेषता देखी जाती है, अर्थात् वही सामग्री एकको अधिक सुख देती है और दूसरेको कम सुख या दुःख देती है यह विचित्रता बिना कारणके नहीं हो सकती, क्योंकि यह कार्य है, की गयी है, कभी-कभी होती है। हे गौतम, जिस तरह घड़ा बिना कारणके उत्पन्न नहीं होता उसी तरह यह समान सामग्रीवालोंके सुख-दुःखकी विचित्रता भी बिना कारणके नहीं हो सकती। इस विचित्रताका कारण है कर्म।" यदि ये दृश्य पदार्थ ही स्वयं सुख-दुःखके कारण होते हों तो फिर एक ही वस्तु एकको सुख तथा दूसरेको दुःख क्यों देती है? इस तरह इस संसारकी विचित्रता स्वयं ही अपने कारण पुण्य और पापको सिद्ध करती है।

§ २१७. अब कारण तथा कार्य हेतुसे पुण्य और पापकी सिद्धि करते हैं। दान देना, अहिंसा भाव रखना आदि शुभ क्रियाओंका तथा हिंसा आदि अशुभ क्रियाओंका फल अवश्य देता है क्योंकि ये कारण हैं। जिस प्रकार खेती आदि करनेका फल धान्य आदि मिलता है उसी तरह अहिंसा, दान और हिंसा आदि क्रियाओंका भी कुछ न कुछ अच्छा और बुरा फल मिलना ही चाहिए। इनका जो कुछ अच्छा और बुरा फल होता है वही पुण्य और पाप है। इनके सिवाय कोई दूसरा फल हो ही नहीं सकता।

१. –धनयोरपि पु६–म. २। २. –ते परस्य भ. १, २, प. १, २। ३. यस्तुल्यसाधनानां फले विशेषः न सो विना हेतुम्। कार्यत्वात् गौतम घट इव हेतु च तत् कर्म ॥

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

§ २१८. ननु यथा कृष्यादिक्रिया दृष्टशाल्यादिफलमात्रेणैवावसितप्रयोजना भवन्ति, तथा दानादिकाः पशुहिंसादिकाश्च सर्वा अपि क्रियाः श्लाघादिना मांसभक्षणादिना च दृष्टफलमात्रेणैवावसितप्रयोजना भवन्तु, किमदृष्टधर्माधर्मफलकल्पनेन। लोको हि प्रायेण सर्वोऽपि दृष्टमात्रफलास्वेव कृषिवाणिज्यहिंसादिक्रियासु प्रवर्तते, अदृष्टफलासु [1]पुनर्दानादिक्रियास्वत्यल्प एव लोकः प्रवर्तते न बहुः। ततश्च कृषिहिंसाद्यशुभक्रियाणामदृष्टफलाभावाद्दानादिशुभक्रियाणामप्यदृष्टफलाभावो भविष्यतीति चेत्। न, यत एव कृष्याद्यशुभक्रियासु दृष्टफलासु बहवः प्रवर्तन्ते, अदृष्टफलासु पुनर्दानादिशुभक्रियास्वत्यल्प एव लोकः प्रवर्तते, तत एव कृषिहिंसादिका दृष्टफलाः क्रिया अदृष्टपापरूपफला अपि प्रतिपत्तव्याः, अनन्तसंसारिजीवसत्तान्यथानुपपत्तेः।[3] ते हि कृषिहिंसादिक्रियानिमित्तमनभिलषितमप्यदृष्टं पापलक्षणं फलं बद्ध्वा अनन्तसंसारं परिभ्रमन्तोऽनन्ता इह तिष्ठन्ति। यदि हि कृषिहिंसाद्यशुभक्रियाणामदृष्टं पापरूपं फलं नाभ्युपगम्यते तदा तत्कर्तारोऽदृष्टफलाभावान्मरणा-

---

§ २१८. शंका—जिस तरह खेती, व्यापार आदिका फल यहींका यहीं धान या नफा आदि रूपसे मिल जाता है, प्रत्यक्ष ही जैसा बोते हैं वैसा ही काट लेते हैं, इनका कोई अदृष्ट–नहीं दिखाई देनेवाला परोक्ष फल नहीं होता, उसी तरह दान देनेका भी फल प्रशंसा, अखबारोंमें नाम छपना आदिके रूपमें तथा हिंसाका फल मांसभक्षण और उससे होनेवाली तृप्तिके रूपमें यहींका यहीं 'इस हाथ दे उस हाथ ले' के अनुसार मिल ही जाता है और यह उचित भी है, तब इनका एक अदृष्ट—परोक्ष आंखोंसे नहीं दिखाई देनेवाला पुण्य-पाप रूप फल क्यों माना जाय? संसारकी प्रवृत्ति भी साक्षात् तुरत फल देनेवाली क्रियाओंमें ही अधिक देखी जाती है। खेती, व्यापार या शिकार खलना आदिमें लोग इसीलिए अधिक प्रवृत्त होते हैं कि इनका फल लगे हाथ तुरन्त मिल जाता है। यही कारण है कि परलोकमें अदृष्ट फल देनेवाली दानादि क्रियाओंमें लोगोंकी प्रवृत्ति कम होती है। यहां तो नगदीकी दूकानदारी है उधारका धन्धा करना तो अपने हाथका पिल्ला छोड़कर फिर उसे बुलानेके लिए कूर-कूर करनेके समान ही है। अतः जब खेती, हिंसा आदि अशुभ क्रियाओंका कोई अदृष्ट पाप रूप फल नहीं है तब दान आदि शुभ क्रियाओंका भी अदृष्ट–पुण्य रूप फल क्यों माना जाय? यहीं जो कीर्ति आदि मिल जाती है वही दान आदिका साक्षात् फल है।

समाधान—आपके कहनेका तात्पर्य यही हुआ कि—'जिनका साक्षात् लगे हाथ फल मिल जाता है उन खेती हिंसा आदि अशुभ क्रियाओंमें लोगोंकी प्रवृत्ति अधिक होती है तथा दान आदि शुभ क्रियाओंमें कम' आपके इसी कथनसे तो यह बात सिद्ध हो जाती है कि—हिंसा आदि अशुभ क्रियाएँ पाप रूप अदृष्ट फलको देती हैं, नहीं तो इस संसारमें इतने पापी जीव कहांसे आते? यह संसार चलता ही कैसे? इन्हींकी कृपा है कि आज संसारकी स्थिति बनी है। ये हिंसक लोग अपने सुखोपभोगके लिए दूसरोंका घात आदि करके ऐसे तीव्र पापका अनचाहा बन्ध करते हैं जिससे अनन्तकाय तक इसी संसारमें दुःख उठाते हुए नाना योनियोंमें परिभ्रमण करते फिरते हैं। यदि हिंसा आदि बुरे कार्योंका पाप नामका अदृष्ट—परोक्ष फल न होता; तो ये हिंसक या बुरे कार्य करनेवाले इस लोकमें थोड़ा-बहुत मजामौज करके परलोकमें पापके न होनेसे अनायास ही मुक्तिको चले जायेंगे; तब यह संसार तो शून्य ही हो जायेगा। संसारमें कोई दुःखी ढूंढ़नेपर भी न मिलेगा; क्योंकि अशुभ क्रियाओंका पाप नामका फल तो होगा ही नहीं जिससे किसीको दुःख हो। फिर तो संसारमें दान आदि अच्छे कार्य करनेवाले कुछ इने-गिने लोग ही सदा सुख भोगते हुए मिलेंगे। परन्तु आप हिसाब लगाकर देखिए तो संसारमें दुःखी जीव ही बहुत अधिक हैं सुखी

---

१. –क्रियासु स्वल्प्य एव म. २। २. –क्रियासु अल्पा एव लोकाः प्रवर्तन्ते तत् प. १, २। –क्रियासु स्वल्पा एव प्रवर्तन्ते भ. १। ३. तर्हि म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

नन्तरमेव सर्वेऽप्ययत्नेन मुक्ति गच्छेयुः। ततः प्रायः शून्य एव संसारः स्यात् ततश्च संसारे दुःखी कोऽपि नोपलभ्येत। दानादिशुभक्रियानुष्ठातारः शुभतत्फलविपाकानुभवितार एव केवलाः सर्वत्रोपलभ्येरन्। दुःखिनश्चात्र[1] बहवो दृश्यन्ते सुखिनस्त्वल्पा[2] एव तेन ज्ञायते कृषिवाणिज्यहिंसादिक्रियादिबन्धनोऽदृष्टपापरूपफलविपाको दुःखिनां, इतरेषां तु दानादिक्रियाहेतुकोऽदृष्टधर्मरूपफलविपाक इति।

§ २१९. व्यत्ययः कस्मान्न भवतीति चेत्। उच्यते, अशुभक्रियारम्भिणामेव[3] च बहुत्वात् शुभक्रियानुष्ठातॄणामेव च स्वल्पत्वादिति कारणानुमानम्[4]।

§ २२०. अथ कार्यानुमानम्—जीवानामात्मत्वाविशेषेऽपि नरपश्वादिषु देहादिवैचित्र्यस्य कारणमस्ति, कार्यत्वात्, यथा घटस्य [5]मृद्दण्डचक्रचीवरादिसामग्रीकलितः कुलालः। न च दृष्ट एव माता-पित्रादिकस्तस्य[6] हेतुरिति वक्तव्यं,दृष्टहेतुसाम्येऽपि,सुरूपेतरादिभावेन देहादीनां वैचित्र्यदर्शनात्, तस्य चादृष्टशुभाशुभकर्माख्यहेतुमन्तरेणाभावात्। अत एव शुभदेहादीनां पुण्यकार्यत्वं, इतरेषां[7]

तो आटेमें नमकके बराबर गिने-चुने ही लोग होंगे। इसलिए यह स्पष्ट ज्ञात हो जाता है कि इन दुःखी जीवोंने पूर्वजन्ममें कुछ ऐसे हिंसा आदि बुरे कार्य किये थे जिसके पापका फल आज इन्हें भुगतना पड़ रहा है और ये ही महानुभाव संसारमें अपना बहुमत सदा बनाये रखते हैं क्योंकि पापकी ओर ही प्रायः अधिक प्रवृत्ति देखी जाती है। इससे यह भी मालूम हो जाता है कि खेती, व्यापार, हिंसा आदिसे पापका बन्ध होता है और उसके फलस्वरूप दुःख मिलता है तथा दान आदि शुभ कामोंसे पुण्यका बन्ध होकर उससे सुख मिलता है। ये संसारके थोड़े सुखी और अधिक दुःखी व्यक्ति ही पुण्य और पापकी सत्ता तथा उनकी न्यूनाधिकताके जीते-जागते प्रमाण हैं।

§ २१९. शंका—दानादि अच्छे कामोंका बुरा फल और हिंसा आदि बुरे कार्योंका अच्छा फल क्यों नहीं मिलता?

**समाधान**—यदि दान आदि अच्छे कार्योंका बुरा तथा हिंसा आदि बुरे कार्योंका अच्छा फल होता तो आज संसारमें सुखी ही सुखी प्राणी दिखाई देते क्योंकि हिंसा आदि बुरे कार्य करनेवाले ही संसारमें अधिक पाये जाते हैं तथा दान आदि शुभ कार्य करनेवाले तो बिरले ही हैं। पर संसारकी पापमय प्रवृत्तिको देखते हुए सुखियोंका कम और दुखियोंका अधिक पाया जाना ही इस बातका ज्वलन्त प्रमाण है कि अच्छे कामोंका अच्छा तथा बुरे कार्योंका बुरा फल होता है। 'जैसी करनी तैसी भरनी' यह बात तो मूर्ख ग्वाले भी जानते हैं।

§ २२०. अब कार्यानुमान बताया जाता है—यद्यपि सभी जीवोंमें आत्मा तो एक-सी है परन्तु कोई नरकमें पैदा होता है, किसीको पशुकी देह मिलती है तो कोई मनुष्यका चोला धारण करता है; उनमें भी कोई सुन्दर सुहावना लगता है तो कोई भद्दा बेडौल—कुरूप होता है। ये सब विचित्र शरीर किसी न किसी कारणसे ही मिलते हैं क्योंकि ये कार्य हैं। जिस तरह अनेक छोटे-बड़े-चपटे आदि घड़ोंमें मिट्टी-चाक-डण्डा तथा कुम्हार कारण होते हैं उसी तरह इन विचित्र-विचित्र देहोंकी प्राप्तिमें कोई न कोई छिपा हुआ अदृष्ट कारण अवश्य है। प्रत्यक्ष मौजूद माता-पिताको तो इस विचित्रतामें कारण नहीं कहा जा सकता, क्योंकि सुन्दर माँ-बापके कुरूप लड़के, कुरूप माँ-बापके सुन्दर लड़के, तथा उन्हीं माँ-बापके कभी सुन्दर और कभी कुरूप बाल-बच्चे पैदा होते हैं। अतः माँ-बाप आदि दृष्ट कारणोंकी समानता होनेपर भी जिस छिपे हुए अदृष्ट—कारणसे अच्छे और बुरे शरीर प्राप्त होते हैं वही तो पुण्य-पाप हैं। इसलिए अच्छा—स्वस्थ सुडौल

१. दुःखितश्चात्र–म. १, प. १, २। दुःखिताश्चात्र म. २। २.–ल्पाः तेन आ., क., म. १, प. १,२। ३. –मेव बहु–म. २। ४. –मानं जीवाना–आ.। ५. मृत्पिंडचक्र –म. २। ६. मातापितादि–आ., क.। ७. –षां पाप–म. २।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तु पापकार्यत्वमिति कार्यानुमानम् । सर्वज्ञवचनप्रामाण्याद्वा पुण्यपापयोरुभयोः सत्ता प्रतिपत्तव्या । विशेषार्थिना तु विशेषावश्यकटीकावलोकनीयेति ।

§ २२१. अथास्रवमाह । 'मिथ्यात्वाद्यास्तु हेतवः' इत्यादि । असद्देवगुरुधर्मेषु सद्देवादिबुद्धि-र्मिथ्यात्वम् । हिंसाद्यनिवृत्तिरविरतिः । प्रमादो मद्यविषयादिः । कषायाः क्रोधादयः । योगा मनो-वाक्कायव्यापाराः । अत्रैवमक्षरघटना । मिथ्यात्वाविरत्यादिकाः पुनर्बन्धस्य ज्ञानावरणीयादिकर्म-बन्धस्य[1] ये हेतवः, स आस्रवो जिनशासने विज्ञेयः । आस्रवति कर्म एभ्यः स आस्रवः । ततो मिथ्यात्वादिविषया[2] मनोवाक्कायव्यापारा एव शुभाशुभकर्मबन्धहेतुत्वादास्रव इत्यर्थः ।

§ २२२. अथ बन्धाभावे कथमास्रवस्योपपत्तिः, आस्रवात्, प्राग्बन्धसद्भावे वा न तस्य बन्ध-हेतुता, प्रागपि बन्धस्य सद्भावात् । न हि यद्यद्धेतुकं तत्तदभावेऽपि भवति, अतिप्रसङ्गात् ।

§ २२३. असदेतत्, यत आस्रवस्य पूर्वबन्धापेक्षया कार्यत्वमिष्यते; उत्तरबन्धापेक्षया च कारणत्वम् । एवं बन्धस्यापि पूर्वोत्तरास्रवापेक्षया कार्यत्वं कारणत्वं च ज्ञातव्यं, बीजाङ्कुरयोरिव

सुहावना निरोग शरीर पुण्यके उदयसे मिलता है तथा भद्दा, काना, लूला, लँगड़ा, कुरूप शरीर पापका कार्य है । इस तरह इन शरीरोंकी विचित्रता रूपी कार्यसे भी पुण्य और पापका अनुमान होता है । सर्वज्ञके द्वारा प्रणीत आगममें इनका प्रतिपादन होनेसे आगमके द्वारा भी इनकी सत्ता निर्विवाद रूपसे सिद्ध हो जाती है । इन पुण्य और पाप सम्बन्धी विशेष चर्चा विशेषावश्यक भाष्यकी टीकामें देखनी चाहिए ।

§ २२१. मिथ्यात्व आदि बन्धके कारणोंको आस्रव कहते हैं । कुदेव, कुगुरु तथा कुधर्मको सच्चा देव, सच्चा गुरु तथा सच्चा धर्म मानना मिथ्यात्व है । असत्में सत् बुद्धि करना ही मिथ्यात्व है । हिंसा आदि पाप कार्योंसे विरक्त न होना उनमें लगे रहना अविरति है । शराब पीना और विषय आदि सेवन करनेसे जो अच्छे कार्योंमें अनादरका भाव होता है वह प्रमाद है । क्रोध-मान-माया और लोभ, जो आत्माके शान्त स्वरूपको कस देते हैं—उस स्वरूपको बिगाड़ देते हैं वे कषाय हैं । मन-वचन और शरीरके व्यापारको योग कहते हैं । मिथ्यात्व और अविरति आदिको जिनसे ज्ञानावरण आदि कर्मोंका बन्ध होता है, जिनशासनमें आस्रव कहते हैं । जिन भावों या क्रियाओंसे कर्म आते हैं ( आ–समन्तात् चारों तरफसे स्रवति–कर्मोंका टपकना ) उन्हें आस्रव कहते हैं । तात्पर्य यह है कि—मिथ्यात्व अविरति आदि रूपमें जो मन-वचन-कायकी प्रवृत्ति होती है, और जिससे शुभ और अशुभ कर्म आते हैं उसे आस्रव कहते हैं ।

§ २२२. शंका—जबतक आत्माके साथ कर्मोंका बन्ध नहीं होगा तबतक उसमें मिथ्यात्व आदि बुरे भाव ही उत्पन्न नहीं होंगे । और जब बुरे भाव और बुरी क्रियाएँ ही नहीं हैं तब कर्मों-का आस्रव—आना किस जरियेसे होगा ? यदि आत्मामें पहलेसे ही कर्म बन्ध मौजूद है तब आस्रव निरर्थक ही है वह बन्धमें कारण नहीं हो सकेगा; क्योंकि बन्ध तो आस्रवसे पहले ही आत्मामें मौजूद है । जो जिसके अभावमें हो जाती है उसमें उस वस्तुको कारण नहीं कह सकते । जब आस्रव था ही नहीं और बन्ध पहले ही हो चुका तब आस्रवको बन्धके प्रति कारण कैसे कहा जा सकता है ? जब आस्रव है ही नहीं तब बन्ध किसका ? जो चीज आयी ही नहीं उसका सम्बन्ध कहना तो निरी मूर्खता ही है ।

§ २२३. समाधान—आज जिन भावोंसे कर्मोंका आस्रव हो रहा है वे भाव पहले बँधे हुए कर्मोंके उदयसे हुए हैं, अतः आजका आस्रव पूर्वबन्धका तो कार्य है तथा आगे होनेवाले कर्मबन्धका कारण है । इसी तरह बन्ध पूर्व आस्रवका कार्य तथा उत्तर आस्रवमें कारण होता है । जिस प्रकार जिस बीजको आज बोते हैं वह पहलेके वृक्षका तो कार्य है और आगे उगनेवाले अंकुरका कारण

१. स्या हे—म. २ । २. विषयमनोवाक्कायव्यापार एव म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

बन्धास्रवयोरन्योन्यं कार्यकारणभावनियमात् ।

§ २२४. न चैवमितरेतराश्रयदोषः, प्रवाहापेक्षयानादित्वात् ।

§ २२५. अयं चास्रवः पुण्यापुण्यबन्धहेतुतया[1] द्विविधः । द्विविधोऽप्ययं मिथ्यात्वाद्युत्तरभेदापेक्षयो[2]त्कर्षापकर्षभेदापेक्षया वानेकप्रकारः ।

§ २२६. अस्य [3]च शुभाशुभमनोवाक्कायव्यापाररूपस्यास्रवस्य सिद्धिः स्वात्मनि स्वसंवेदनाद्यध्यक्षतः, परस्मिंश्च वाक्कायव्यापारस्य कस्यचित्प्रत्यक्षतः, शेषस्य च तत्कार्यप्रभवानुमानतश्चावसेया, आगमाच्च ॥५०॥

§ २२७. अथ संवरबन्धौ विवृणोति ।

संवरस्तन्निरोधस्तु बन्धो जीवस्य कर्मणः ।
अन्योऽन्यानुगमात्मा तु यः संबन्धो द्वयोरपि ॥५१॥

§ २२८. व्याख्या—तेषां–मिथ्यात्वाविरति[4]प्रमादकषाययोगानामास्रवाणां[5] सम्यग्दर्शन-

---

होता है, उसी तरह आस्रव और बन्धमें बीज और अंकुरके समान ही परस्परमें कार्य-कारण भाव मौजूद है ।

§ २२४. शंका—यदि आस्रव बन्धसे उत्पन्न होता है तथा बन्ध आस्रवसे तो अन्योन्याश्रय दोष होनेसे एककी भी सिद्धि नहीं हो सकेगी ।

**समाधान**—यदि उसी आस्रवको बन्धका हेतु तथा उसी बन्धका ही कार्य मानते तो इतरेतराश्रय होता । परन्तु हम तो आस्रव और बन्धका प्रवाह अनादि मानते हैं । अनादिकालसे पूर्व बन्धसे आस्रव तथा उससे उत्तर बन्ध होता चला आया है । जिस तरह आजका बीज पूर्व वृक्षसे, वह वृक्ष पूर्व बीजसे इस तरह अनादि परम्परा चलती है उसी तरह आजका आस्रव पूर्वबन्धसे, वह पूर्व आस्रवसे, वह तत्पूर्व बन्धसे इस तरह आस्रव और बन्धकी अनादिकालसे अविच्छिन्न धारा चली आती है ।

§ २२५. यह आस्रव पुण्य बन्धमें कारण होनेसे पुण्यास्रव तथा पाप बन्धमें कारण होनेसे पापास्रव कहलाता है । ये दोनों ही पुण्यास्रव और पापास्रव मिथ्यात्व आदिकी तीव्रता, मन्दता आदिके भेदोंसे अनेक प्रकारके होते हैं । इस तरह शुभ और अशुभ रूपसे होनेवाले मन-वचन-कायकी प्रवृत्ति ही आस्रव है ।

§ २२६. यह आस्रव अपनी आत्मामें तो स्वसंवेदन प्रत्यक्षसे ही अनुभवमें आता है । दूसरेकी आत्माकी कुछ शारीरिक-वाचनिक प्रवृत्तियाँ तो प्रत्यक्षसे ही जानी जाती हैं तथा कुछ मानसिक प्रवृत्तियाँ तदनुकूल कार्योंसे अनुमित होती हैं । मनके भाव भी चेहरेकी प्रसन्नता आदिसे जान लिये जाते हैं । आगमसे भी दूसरेकी आत्माको तथा अपनी आत्माकी प्रवृत्तियोंका यथावत् परिज्ञान होता है । अतः आगम भी आस्रवतत्त्वकी सत्ता सिद्ध करता है ॥५०॥

§ २२७. अब संवर और बन्धका व्याख्यान करते हैं—

**आस्रवके निरोधको संवर कहते हैं । जीव और कर्मका एकमेक होकर मिल जाना, दोनोंका परस्पर-अनुप्रवेश रूप सम्बन्ध बन्ध कहलाता है ॥५१॥**

§ २२८. मिथ्यात्व अविरति प्रमाद कषाय और योगरूप कर्मके आनेके द्वारोंको सम्यग्दर्शन

---

१. –पुण्यहेतु–भ. २ । २. –क्षया वाने–भ. २ । ३. वा भ. १ । ४. –ति कषा–भ. १, २, प. १, २, क. । ५. "मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगाः बन्धहेतवः ।" —त. सू. ८।१ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

विरतिप्रमादपरिहारक्षमादिगुप्तित्रयधर्मानुप्रेक्षाभिर्निरोधो-निवारणं स्थगनं संवरः[2], पर्यायकथनेन व्याख्या। आत्मनः कर्मोपादानहेतुभूतपरिणामाभावः[3] संवर इत्यभिप्रायः।

§ २२९. स च देशसर्वभेदाद् द्वेधा। तत्र बादरसूक्ष्मयोगनिरोधकाले सर्वसंवरः। शेषकाले चरणप्रतिपत्तेरारभ्य देशसंवरः।

§ २३०. अथ बन्धतत्त्वमाह—'बन्धो जीवस्य कर्मणः' इत्यादि। तत्र बन्धनं बन्धः—परस्पराश्लेषो जीवप्रदेशपुद्गलानां क्षीरनीरवत्, अथवा बध्यते येनात्मा पारतन्त्र्यमापद्यते ज्ञानावरणादिना[4] स बन्धः—पुद्गलपरिणामः।

§ २३१. ननु जीवकर्मणोः संबन्धः किं[5] गोष्ठामाहिलपरिकल्पितकञ्चुकसंयोगकल्प उतान्यः कश्चिदित्याशङ्क्याह 'द्वयोरपि' कर्मवर्गणायोग्यस्कन्धानां जीवस्य चान्योन्यानुगमात्मा-अन्योन्यानुगतिस्वरूपः परस्परानुप्रवेशरूप इत्यर्थः। अयमत्र भावः—वह्न्ययस्पिण्डसंबन्धवत् क्षीरोदकसंपर्कवद्वा जीवकर्मणोर्मिथोऽनुप्रवेशात्मक एव संबन्धो बन्धो[6] बोद्धव्यो न पुनः कञ्चुकिकञ्चुकसंयोगकल्पोऽन्यो वेति।

§ २३२. अत्राह—कथममूर्तस्यात्मनो हस्ताद्यसंभवे सत्यादानशक्तिविरहात् कर्मग्रहणमुच्यत इति चेत्।

---

व्रत, अप्रमादपरिणति, क्षमादिधर्म मन वचन कायके व्यापारोंका निरोध तथा संसारकी अनित्यता आदिका सतत चिन्तवन रूप धर्मानुप्रेक्षा आदि उपायोंसे बन्द कर देना संवर है। आस्रवोंका निरोध, निवारण या स्थगन ही संवर है। तात्पर्य यह कि जिन भावोंसे कर्म आते हैं उनके आत्मामें उत्पन्न न होने देना ही संवर है।

§ २२९. सर्वसंवर और देशसंवरके भेदसे संवर दो प्रकारका है। जिस समय मन-वचन-कायके स्थूल और सूक्ष्म दोनों व्यापारोंका सर्वथा अभाव हो जाता है उस समय अयोगि—योगरहित गुणस्थानमें सर्वसंवर होता है। इसके पहले मन-वचन-कायकी संयत प्रवृत्ति रूप चारित्रसे देशसंवर होता है।

§ २३०. जीवके प्रदेश और कर्म पुद्गलोंके दूध-पानीकी तरह परस्पर मिलनेको-एक दूसरेसे बँधनेको बन्ध कहते हैं। अथवा जिस ज्ञानावरण आदिके द्वारा आत्मामें परतन्त्रता होती है उस कर्मपुद्गलके परिणमनको बन्ध कहते हैं।

§ २३१. शंका—क्या जिस प्रकार गोष्ठामाहिलने जीव और कर्मके सम्बन्धको शरीरपर पहनी हुई चोली या साँपके शरीरपर लिपटी हुई कांचलीकी तरह माना है उसी प्रकारसे कर्मबन्ध होता है अथवा और किसी प्रकारसे ?

समाधान—जीव और कर्म बननेके योग्य पुद्गल स्कन्धोंका परस्पर-अनुप्रवेश, एकका दूसरेमें घुस जाना एकमेक हो जाना ही बन्ध है। जिस तरह अग्नि और लोहेके गोलेका एक क्षेत्रावगाह रूप सम्बन्ध होता है या दूध और पानी मिलकर एकरस हो जाते हैं उसी तरह जीव और कर्म आपसमें मिलकर एक जैसे हो जाते हैं, यही उनका परस्परानुप्रवेश बन्ध कहलाता है। शरीर और चोली या सांप और कांचली जैसा साधारण सम्बन्ध नहीं है कि जिसे जोरकी हवा ही फाड़कर अलग फेंक दे। और न इसी तरहका कोई अन्य प्रकारका ही सम्बन्ध माना जा सकता है। आत्मा और कर्मपुद्गल बन्धके समय एक जैसे हो जाते हैं एक दूसरेमें घुल-मिल जाते हैं।

§ २३२. शंका—आत्मा तो अमूर्त है। अतः जब उसके हाथ ही नहीं हैं तब वह कर्मोंको

---

१. "स गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षापरिषहजयचारित्रैः।" —त. सू. ९।२। २. "आस्रवनिरोधः संवरः।" —त. सू. ९।१। ३. -भाव इत्यभि-म. २। ४. संबन्धः भ. १, प. १, २। ५. गोष्ठामहिलाख्यो निह्नवः। ६. संबन्धो बोद्ध-म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २३३. उच्यते; इयमेव तावदस्थानारेकाप्रक्रिया भवतोऽनभिज्ञतां ज्ञापयति, यतः केनामूर्तताभ्युपेतात्मनः। कर्मजीवसंबन्धस्यानादित्वादेकत्वपरिणामे सति क्षीरोदकवन्मूर्त एव कर्मग्रहणे व्याप्रियते, न च हस्तादिव्यापारादेयं कर्म, किंतु पौद्गलमपि सदध्यवसायविशेषाद्रागद्वेषमोहपरिणामाभ्यञ्जनलक्षणादात्मनः कर्मयोग्यपुद्गलजालश्लेषणमादानं स्नेहाभ्यक्तवपुषो रजोलगनवदिति। प्रतिप्रदेशानन्तपरमाणुसंश्लेषाज्जीवस्य कर्मणा सह लोलीभावात्कथंचिन्मूर्तत्वमपि संसारावस्थायामभ्युपगम्यत एव स्याद्वादवादिभिरिति।

§ २३४. स च प्रशस्ताप्रशस्तभेदाद् द्वेधा। प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशभेदाच्च[1] चतुर्धा। प्रकृतिः–स्वभावो यथा ज्ञानावरणं ज्ञानाच्छादनस्वभावमित्यादि। स्थितिः––अध्यवसायकृतः कालविभागः। अनुभागो–रसः। प्रदेशः—कर्मदलसंचय इति। पुनरपि मूलप्रकृतिभेदावष्टधा[2] ज्ञानावरणादिकः। [3]उत्तरप्रकृतिभेदादष्टपञ्चाशदधिकशतभेदः। सोऽपि तीव्रतीव्रतरमन्दमन्दतरादिभेदादनेकविध इत्यादि कर्मग्रन्थादवसेयम्[4]। उक्तं बन्धतत्त्वम्।

---

कैसे ग्रहण कर सकता है ? ग्रहण करनेकी शक्ति तो हाथवालोंके होती है।

§ २३३. समाधान—इसी प्रकारकी बेमौकेकी भद्दी शंकाएँ आपकी मूर्खताका खुला प्रदर्शन कर देती हैं। आत्माको सर्वथा अमूर्त मानता ही कौन है ? कर्म और जीवका अनादिकालीन सम्बन्ध होनेसे दूधमें मिला हुआ पानी जिस प्रकार दूध जैसा ही हो जाता है उसी तरह यह आत्मा भी मूर्त हो रहा है। और यही कर्मशरीरवाली मूर्त आत्मा नये कर्मोंको अपनी ओर खींचकर उन्हें उसी कर्मशरीरसे चिपटा लेती है। कर्म हाथसे उठानेकी स्थूल चीज नहीं हैं। ये तो पुद्गलोंके अत्यन्त सूक्ष्म भाग हैं। जब आत्मामें राग, द्वेष, मोह या अन्य विकारी भावोंकी चिकनाई आती है तभी यह पुद्गल कर्मोंकी अत्यन्त बारीक धूल उसपर आकर जम जाती है। जिस प्रकार तेल लगे हुए शरीरपर धूल स्वभावतः ही आकर जम जाती है और मैलका रूप धारण कर हवासे उड़ने लायक नहीं रहती उसी तरह राग-द्वेष आदि चिकनाईसे जमे हुए कर्म प्रायः अपना फल दिये बिना नहीं झड़ते। कर्मके योग्य पुद्गल धूलिको चिपकानेमें कारणभूत चिकनाईका होना तथा उससे कारण कर्मोंका चिपकना ही उनका ग्रहण करना है। इस तरह संसारी अवस्थामें आत्माके प्रत्येक प्रदेशसे कर्मोंके अनन्त परमाणुओंका एक लोली-भाव—बिलकुल घुलमिलकर सम्बन्ध हो रहा है इसीलिए स्याद्वादी जैन आत्माको कथंचित् मूर्त भी स्वीकार करते हैं।

§ २३४. बन्ध शुभ और अशुभके भेदसे दो प्रकारका है। इसके चार भेद भी हैं—१ प्रकृति बन्ध, २ स्थितिबन्ध, ३ अनुभाग बन्ध, ४ प्रदेश बन्ध। प्रकृति–स्वभाव, जैसे ज्ञानावरणका स्वभाव है ज्ञानको ढँकना, प्रकट नहीं होने देना। स्थिति—अपने कषाय रूप परिणामोंके अनुसार कर्मकी ठहरनेकी मर्यादा। अनुभाग—रस तीव्र मन्द या मध्यम रूपसे फल देनेकी शक्ति। प्रदेश—कर्मके परमाणुओंका संचित होना। ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय, अन्तराय, वेदनीय, आयु, नाम और गोत्र रूप मूल प्रकृतियोंके भेदसे आठ प्रकारका है। इनकी उत्तर प्रकृतियाँ तो एक सौ अट्ठावन १५८ होती हैं। इनके भी तीव्र तीव्रतर, मन्द मन्दतर आदि तारतम्यसे होनेवाले अनेकों भेद हैं। इन भेदोंका विशद और विस्तृत वर्णन कर्म ग्रन्थोंसे जान लेना चाहिए। बन्ध तत्त्वका कथन हो चुका।

---

१. च्च चतुर्विधा आ., क.। –च्चतुर्धा भ. २। "प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशास्तद्विधयः।" —त. सू. ८।३। २. "आद्यो ज्ञानदर्शनावरणवेदनीयमोहनीयायुर्नामगोत्रान्तरायाः।"—त. सू. ८।४।
३. "पञ्चनवद्व्यष्टाविंशतिचतुर्द्विचत्वारिंशद्द्विपञ्चभेदा यथाक्रमम्।" —त. सू. ८।५।
४. –यमिति भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २३५. निर्जरातत्त्वमाह—

बद्धस्य कर्मणः साटो यस्तु सा निर्जरा मता।
आत्यन्तिको वियोगस्तु, देहादेर्मोक्ष उच्यते ॥५२॥

२३६. व्याख्या—यस्तु बद्धस्य-जीवेन संबद्धस्य कर्मणो-ज्ञानावरणादेः साटः—सटनं द्वादशविधेन तपसा विचटनं सा निर्जरा मता संमता। सा च द्विधा, सकामाकामभेदात्। तत्राद्या-चारित्रिणां दुष्करतरतपश्चरणकायोत्सर्गकरणद्वाविंशतिपरीषहपरिषहणपराणां[1] लोचादिकाय-क्लेशकारिणामष्टादशशीलाङ्गधारिणां बाह्याभ्यन्तरसर्वपरिग्रहपरिहारिणां निःप्रतिकर्मशरीरिणां भवति। द्वितीया त्वन्यशरीरिणां[2] तीव्रतरशारीरमानसानेककटुकदुःखशतसहस्रसहनतो भवति।

§ २३७. अथोत्तरार्धेन मोक्षतत्त्वमाह—'आत्यन्तिकः' इत्यादि। देहादेः—शरीरपञ्चकेन्द्रि-यायुरादिबाह्यप्राणपुण्यापुण्यवर्णगन्धरसस्पर्शपुनर्जन्मग्रहणवेदत्रयकषायादिसङ्गाज्ञानासिद्धत्वादेरा-त्यन्तिको वियोगो विरहः पुनर्मोक्ष इष्यते। यो हि शश्वद्भवति न पुनः कदाचिन्न भवति, स आत्यन्तिकः।

---

§ २३५. अब निर्जरातत्त्वका कथन करते हैं—

बँधे हुए कर्मोंके साट—झड़नेको निर्जरा कहते हैं। कर्मोंका अत्यन्त वियोग होनेपर शरीर आदिसे भी सम्बन्ध छूट जाना मोक्ष कहलाता है ॥५२॥

§ २३६. जीवसे चिपटे हुए ज्ञानावरण आदि कर्मोंको बारह प्रकारके तप या अन्य धर्म आदि उपायोंसे उचटाना—झड़ा देना निर्जरा कहलाती है। यह निर्जरा सकाम और अकामके भेदसे दो प्रकारकी है। 'कर्मोंको झड़ा देनेकी इच्छासे जो साधु दुष्कर तप तपते हैं, रात्रिमें श्मशान आदि भयावने स्थानोंमें खड़े होकर ध्यान करते हैं, भूख-प्यास, सरदी-गरमी आदिकी बाईस परीषह—बाधाएँ सहते हैं, बालोंको लोंचते हैं, अठारह प्रकारके शीलोंको धारण कर पूर्ण ब्रह्मचर्य-का पालन करते हैं, बाह्य स्त्री-पुत्रादि तथा आभ्यन्तर राग-द्वेष-मोहादि सभी परिग्रहोंका त्याग करते हैं, जिन्हें अपने शरीरसे भी मोह नहीं है उन उग्रतपश्चरण करनेवाले देहका अनेक उपायों-से दमन करनेवाले साधुओंके सकाम—इच्छापूर्वक की जानेवाली—निर्जरा होती है। ये साधु कर्मोंको जान-बूझकर एक-एकको ढूँढ़-ढूँढ़कर झड़ा देते हैं। यही निर्जरा वस्तुतः कार्यकारिणी एवं पुरुषार्थसे होनेवाली है। जो शान्त परिणामी व्यक्ति कर्मोंके उदयसे होनेवाले लाखों प्रकारसे तीव्र शारीरिक तथा मानसिक दुःखोंको सातासे भोग लेते हैं उनके अकाम—( आये हुए कर्मोंको सहना न कि उन्हें झड़ानेकी इच्छासे छेड़खान करना ) निर्जरा होती है। सकाम निर्जरामें कर्मोंको जबरदस्ती पकड़-पकड़कर उदयमें लाकर रुखसत किया जाता है उन्हें खारिज किया जाता है जब कि अकामनिर्जरामें कर्म अपने आप समय पर पेन्शन ले लेते हैं, रिटायर्ड हो जाते हैं।

§ २३७. शरीर, पाँचों इन्द्रियाँ, आयु आदि बाह्य प्राण, पुण्य, पाप, रूप, गन्ध, रस, स्पर्श; फिरसे शरीर ग्रहण, स्त्री-पुरुष और नपुंसक वेद, कषाय आदि परिग्रह, अज्ञान तथा असिद्धत्व आदिका आत्यन्तिक वियोग होना ही मोक्ष है। इन देहादिका एक बार नष्ट होकर फिरसे उत्पन्न नहीं होना ही आत्यन्तिक नाश है। इनका इस प्रकारका नाश हो कि वह नाश सदा बना रहे— अनन्तकाल तक वह नाश जैसाका तैसा रहे। ये देह आदि उत्पन्न होकर उस नाशका अभाव न कर सकें। नाशके इस सदा स्थायित्वको ही आत्यन्तिक कहते हैं।

---

१. -परिषहपराणां आ., क.। २. -शरीरमा- आ., क., प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २३८. अत्र पर आह, ननु भवतु देहस्यात्यन्तिको वियोगः तस्य सादित्वात्, परं रागादिभिः सहात्यन्तिको वियोगोऽसंभवी[1] प्रमाणबाधनात् । प्रमाणं चेदम्–यदनादिमत् न तद्विनाशमाविशति यथाकाशम् । अनादिमन्तश्च रागादय इति[2] चेत् ।

§ २३९. उच्यते, यद्यपि रागादयो दोषा जन्तोरनादिमन्तः–तथापि कस्यचिद्यथावस्थितस्त्रीशरीरादिवस्तुतत्त्वावगमेन तेषां रागादीनां प्रतिपक्षभावनातः प्रतिक्षणमपचयो दृश्यते । ततः संभाव्यते विशिष्टकालादिसामग्रीसद्भावे भावनाप्रकर्षतो निर्मूलमपि क्षयः, निर्मूलक्षयानभ्युपगमेऽपचयस्याप्यसिद्धेः । यथा हि–शीतस्पर्शसंपाद्या रोमहर्षादयः शीतप्रतिपक्षस्य[3] वह्नेर्मन्दतायां मन्दा उपलब्धा उत्कर्षे च निरन्वयविनाशिनः । [4]एवमन्यत्रापि मन्दतासद्भावे निरन्वयविनाशोऽवश्यमेष्टव्यः[5] ।

§ २४०. अथ यथा ज्ञानावरणीयकर्मोदये ज्ञानस्य मन्दता भवति तत्प्रकर्षे च ज्ञानस्य न निरन्वयो विनाशः, एवं प्रतिपक्षभावनोत्कर्षेऽपि न रागादीनामत्यन्तमुच्छेदो[6] भविष्यतीति ।

---

§ २३८. शंका—देह तो उत्पन्न होता है, सादि है अतः मोक्ष अवस्थामें उसके नाशकी बात तो समझमें आती है; क्योंकि जो बीज उत्पन्न होता है उसका एक न एक दिन नाश होता ही है । पर राग आदि अनादिकालीन वासनाओंका अत्यन्त विनाश बुद्धिगम्य नहीं है । अनादि वस्तुका विनाश तो प्रमाणसे बाधित है । जो अनादि होते हैं, जो कभी उत्पन्न नहीं हुए उनका नाश नहीं होता जैसे कि अनादि कालसे बराबर चले आनेवाले आकाशका । ये रागादिभाव भी आत्मामें अनादिकालसे ही रहते हैं । अतः इन पुश्तैनी चीजोंका नाश करना न तो युक्तिसंगत है और न उचित ही ।

§ २३९. समाधान—यद्यपि रागादि दोष अनादि कालसे इस आत्माके सगे-सम्बन्धी ही रहे हैं फिर भी प्रतिपक्षी—विरागी भावनाओंसे इनका नाश होता ही है । देखो, कोई स्त्रीमें अत्यन्त आसक्त कामी व्यक्ति जब स्त्रीके शरीरको वास्तविक रूपमें मल, मूत्र, माँस, हड्डी, रक्त आदिका एक लोथड़ा ही समझ लेता है तब उसके रागका स्रोत इतना सूख जाता है कि वह उस स्त्रीको एक क्षण भी आँख भरकर देखना नहीं चाहता । जब हम प्रतिपक्षी भावनाओंसे राग आदिका क्रमशः कम होना देखते हैं तब विशिष्ट समय आदि सामग्रीके मिलनेपर प्रतिपक्षी—विरागी भावनाओंकी पूरी बढ़ती होनेसे अवश्य ही रागादिका समूल उच्छेद हो सकता है । यदि प्रतिपक्षी भावनाएँ अपनी आखिरी हदपर पहुँचकर भी रागको बिलकुल समूल नष्ट नहीं कर सकतीं तो उनसे रागकी कमती न्यूनता भी नहीं होनी चाहिए । जिस प्रकार कड़ी सरदीसे ठिठुरकर शरीरमें होनेवाले रोमांच शीतकी विरोधी आगके मन्द रूपसे सुलगनेपर कम हो जाते हैं तथा खूब धधककर जल उठनेपर समूल नष्ट हो जाते हैं । इसी तरह जब विरागी भावनाओंकी तीव्र ध्यानाग्नि पूरी तरह जल उठेगी तब राग आदिकी नमी—गीलापन भी आत्मासे बिलकुल उड़ जायेगी । इस तरह अनादिकालीन रागादि भी प्रबल विपक्षीके मिल जानेपर अत्यन्त नष्ट हो जाते हैं ।

§ २४०. शंका—जिस प्रकार ज्ञानावरण कर्मके उदय होनेपर ज्ञानमें मन्दता तो होती है परन्तु ज्ञानावरणका कितना ही तीव्र उदय क्यों न हो, पर उससे ज्ञानका समूल नाश तो न होता ही है और न आप ही मानते हैं उसी तरह विरागी भावनाओंसे क्रमशः मन्द पड़नेवाले भी रागको उन भावनाओंकी हदसे भी ज्यादा बाढ़ समूल नष्ट नहीं कर सकेगी । कुछ न कुछ रागांश बच ही जायेगा ।

---

१. –गो न संभवी म. २ । २. इत्युच्यते आ., क., म. १, प. १, २ । ३. –स्य च व–आ., क. । ४. –त्राप्यमन्दता–आ., क. । ५. –ता निरन्वयविनाशोऽवश्यमेव द्रष्टव्यः म. २ । ६. –नामुच्छेदो म. २ ।

Jain Education International　For Private & Personal Use Only　www.jainelibrary.org

§ २४१. तदयुक्तम्; द्विविधं हि बाध्यं, सहभूस्वभावं सहकारिसंपाद्यस्वभावं च। [1]तत्र यत्सहभूस्वभावं, तन्न बाधकोत्कर्षे कदाचिदपि निरन्वयं विनाशमाविशति। ज्ञानं चात्मनः सहभूस्वभावम्। आत्मा च परिणामिनित्यः, ततोऽत्यन्तप्रकर्षवत्यपि ज्ञानावरणीयकर्मोदये ज्ञानस्य न निरन्वयो विनाशः। रागादयस्तु लोभादिकर्मविपाकोदयसंपादितसत्ताकाः, ततः कर्मणो निर्मूलमपगमे तेऽपि निर्मूलमपगच्छन्ति। प्रयोगश्चात्र—ये सहकारिसंपाद्या यदुपधानादपकर्षिणः ते तदत्यन्तवृद्धौ [2]निरन्वयविनाशधर्माणः, यथा रोमहर्षादयो वह्निवृद्धौ। भावनोपधानादपकर्षिणश्च सहकारिकर्मसंपाद्याः रागादय इति। अत्र 'सहकारिसंपाद्या' इति विशेषणं सहभूस्वभावज्ञानादिव्यवच्छेदार्थम्। यदपि च प्रागुपन्यस्तं प्रमाणं 'यदनादिमत्, न तद्विनाशमाविशति' इति, तदप्यप्रमाणम् प्रागभावेन हेतोर्व्यभिचारात्। प्रागभावो ह्यनादिमानपि विनाशमाविशति, अन्यथा [3]कार्यानुत्पत्तेः। काञ्चनोपलयोः संयोगेन च हेतुरनैकान्तिकः। तत्संयोगोऽपि ह्यनादिसंततिगतोऽपि क्षारमृत्पुटपाकादिनोपायेन विघटमानो दृष्ट इति।

§ २४१. समाधान—बाधित होनेवाली वस्तुएँ दो प्रकारकी होती हैं—एक तो स्वाभाविक और दूसरी सहकारियोंसे उत्पन्न होनेवाले आगन्तुक विकार। जो स्वाभाविक धर्म हैं, उनका प्रतिपक्षीका अत्यन्त उत्कर्ष होनेपर भी कभी भी समूल नाश नहीं होता। ज्ञान आत्माका ऐसा ही स्वाभाविक धर्म है, अतः ज्ञानावरणीय कर्मोंका कितना ही तीव्र उदय क्यों न हो उसका जड़से नाश नहीं हो सकता। यदि ज्ञानका समूल नाश हो जाय, तो उस समय आत्माका भी नाश नियमसे हो जायेगा वह बच नहीं सकता। आत्मा परिणमनशील होकर भी द्रव्य रूपसे नित्य है अतः ज्ञानावरणीय कर्मके कारण ज्ञानमें न्यूनाधिकता रूपसे परिवर्तन होनेपर भी द्रव्य-मूल स्वभावका विनाश नहीं किया जा सकता। उसकी नित्यताका तात्पर्य ही यह है कि वह कभी भी ज्ञानस्वरूपसे अज्ञानस्वरूपमें परिवर्तित नहीं हो सकती। राग आदि वासनाएँ तो लोभ आदि कर्मोंके उदयसे उत्पन्न होनेवाले विकार हैं, आगन्तुक हैं। स्वाभाविक नहीं हैं। अतः जब लोभ आदिको उत्पन्न करनेवाले कर्म पुद्गलोंका समूल उच्छेद हो जायेगा तब इनकी सत्ता तो अपने ही आप समाप्त हो जायेगी। जो विकार सहकारियोंसे उत्पन्न होते हैं स्वाभाविक नहीं हैं वे जिस प्रतिपक्षी भावनासे कम होते हैं या मन्द पड़ते हैं, उस प्रतिपक्षी भावनाकी अत्यन्त वृद्धि होनेपर उनका समूल नाश हो जाता है। जैसे ठण्डकसे होनेवाले रोमांच अग्निके पूरी तरह जल जानेपर नष्ट हो जाते हैं उनका नामोनिशाँ नहीं रहता उसी तरह विरागी भावनाओंसे मन्द पड़नेवाले बाह्य कर्मोंसे उत्पन्न रागादि भावोंका भी विरागी भावनाओंकी अत्यन्त वृद्धि होनेपर समूल नाश हो ही जाना चाहिए। इस अनुमानमें सहकारिसंपाद्य—'जो यथार्थ आगन्तुक कारणोंसे उत्पन्न हैं स्वाभाविक नहीं हैं'—विशेषण आत्माके सदा स्थायी स्वाभाविक ज्ञान आदि धर्मोंके समूल नाशका व्यवच्छेद करनेको दिया है। तथा यह भी तो नियम नहीं हो सकता कि—'जो अनादि हैं उनका विनाश होवे नहीं'? देखिए—प्रागभाव अनादि है परन्तु उसका विनाश देखा जाता है। यदि प्रागभावका नाश न हो तो कार्योंकी उत्पत्ति ही नहीं हो सकेगी। अतः आपका उक्त नियम प्रागभाव ( जबतक कार्य उत्पन्न नहीं होता तबतक उस कार्यका अभाव ) से व्यभिचारी है। खानिसे निकले हुए मलिन सुवर्णमें रहनेवाले सुवर्ण और पत्थर आदिके संयोगसे भी यह नियम व्यभिचारी होता है। जो सोना अनादिकालसे खदानमें पड़ा था, आज वह निकाला गया। उसके साथ पत्थर आदिका भी संयोग अनादि कालसे ही रहा है, परन्तु सुहागा आदि तीक्ष्ण पदार्थोंके साथ जब उसे मिट्टीकी घरियामें पूरी तरह तपाया जाता है तब वह पत्थरका अनादिकालका भी संयोग क्षणभरमें खतम हो जाता है और सोना अपनी शुद्ध अवस्थामें निखर आता है। अतः यह कोई नियम

१. तत्र सहभू स्वभावं यत्तन्न म. २। २. -यनाशि घ-म. २। ३. -नुपपत्तेः म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २४२. अथ रागादयो धर्मा धर्मिण आत्मनो भिन्नाः, अभिन्ना वा । भिन्नाश्चेत्; तदा सर्वेषां वीतरागत्वसिद्धत्वप्रसङ्गः, रागादिभ्यो भिन्नत्वात्, मुक्तात्मवत् । अभिन्नाश्चेत्; तदा तेषां क्षये धर्मिणोऽपि क्षय इति ।

§ २४३. तदयुक्तम्, भेदाभेदपक्षस्य जात्यन्तरस्याभ्युपगमात् । कथमिति चेत् । उच्यते । धर्मिधर्माणां न भेद एव, अभेदस्यापि सत्त्वात् । नाप्यभेद एव, भेदस्यापि सद्भावात् । ततो नोक्तदोषावकाश[1] इति ।

§ २४४. अथ कार्मणशरीरादेः सर्वथावियोगे कथं जीवस्योर्ध्वमालोकान्तं गतिरिति चेत्[2] । पूर्वप्रयोगादिभिस्तस्योर्ध्वगतिरिति[3] ब्रूमः । तदुक्तं तत्त्वार्थभाष्ये—

"तदनन्तरमेवोर्ध्वमालोकान्तात्स गच्छति ।
पूर्वप्रयोगासङ्गत्वबन्धच्छेदोर्ध्वगौरवैः ॥ १ ॥
कुलालचक्रे दोलायामिषौ चापि यथेष्यते ।
पूर्वप्रयोगात्कर्मेह, तथा सिद्धगतिः स्मृता ॥ २ ॥
मृल्लेपसङ्गनिर्मोक्षाद्यथा दृष्टाप्स्वलाबुनः ।
कर्मसङ्गविनिर्मोक्षात्, तथा सिद्धगतिः स्मृता ॥ ३ ॥

---

हो ही नहीं सकता कि 'जो अनादि है वह नष्ट नहीं होता ।'

§ २४२. **शंका**—रागादि धर्म आत्मासे भिन्न हैं कि अभिन्न ? यदि रागादि धर्म आत्मासे भिन्न हों तो सभी आत्माएँ अनायास ही रागादिरहित होकर मुक्त जीवोंकी तरह वीतरागी बन जायेंगी क्योंकि रागादि तो आत्मासे भिन्न हैं ही । यदि रागादि धर्म आत्मासे अभिन्न हैं तो रागादिके नाश होनेपर आत्माका भी नाश होना चाहिए । धर्मके नाश होनेपर उससे अभिन्न अर्थात् तद्रूप धर्मीको नष्ट हो ही जाना चाहिए ।

§ २४३. **समाधान**—हम लोग न तो धर्म और धर्मीका सर्वथा भेद ही मानते हैं और न अभेद ही । किन्तु सर्वथा भेद और अभेदसे विलक्षण कथंचिद् भेदाभेद मानते हैं । रागादि और आत्माको पृथक्-पृथक् नहीं रख सकते अतः वे अभिन्न हैं रागादिके नाश या उत्पाद होनेपर भी आत्माका नाश या उत्पाद नहीं होता अतः वे भिन्न हैं । इसलिए अत्यन्त भेद और अभेद पक्षमें आनेवाले दोष कथंचिद् भेदाभेदमें लागू नहीं हो सकते ।

§ २४४. **शंका**—जब कार्माण शरीर आदिका अत्यन्त वियोग हो गया तब यह जीव क्यों लोकके अग्रभाग तक ऊपर गमन करता है ? क्योंकि गमन आदिमें कारण तो कार्माण शरीर ही था, जब वह नष्ट हो गया तब शुद्ध जीव किस कारणसे ऊपरको जाता है ?

**समाधान**—पूर्वके गमन करनेके संस्कार आदिसे शुद्ध जीवकी ऊर्ध्वगति होती है । तत्त्वार्थभाष्यमें इसका बहुत सुन्दर तथा सयुक्तिक विवेचन इस प्रकार किया गया है—"कर्म बन्ध छूटनेके बाद ही यह जीव लोकके ऊपरी भाग तक ऊर्ध्वगमन करता है । इस ऊर्ध्वगमनके कारण हैं—पूर्व प्रयोग, असंगत्व-निर्लेप, बन्धच्छेद-निर्बन्ध तथा ऊर्ध्व गौरव स्वभाव । जिस प्रकार कुम्हारके चाकको एक बार घुमा देनेपर पीछे घुमानेवाला डण्डा हट भी जाय तब भी वह पूर्व प्रयोगके कारण बहुत देर तक अपने-आप घूमता रहता है अथवा जिस प्रकार झूलाको एक बार झुलानेपर वह पीछे अपने आप झूलता रहता है अथवा जैसे बाणको एक बार अच्छी तरह खींचकर छोड़नेपर वह बहुत दूर तक पूर्व प्रयोगके कारण स्वतः चला जाता है उसी तरह इस जीवने कर्मके

---

१. –श अथ म. २ । २. चेन्नैवं पूर्व–भ. २ । ३. -र्ध्वगति–आ. ।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

एरण्डयन्त्रपेडासु, बन्धच्छेदाद्यथा गतिः ।
कर्मबन्धनविच्छेदात्सिद्धस्यापि तथेष्यते ॥ ४ ॥
ऊर्ध्वगौरवधर्माणो, जीवा इति जिनोत्तमैः ।
अधोगौरवधर्माणः पुद्गला इति चोदितम् ॥ ५ ॥
यथाधस्तिर्यगूर्ध्वं च, लोष्टवाय्वग्निवीचयः ।
स्वभावतः प्रवर्तन्ते, तथोर्ध्वगतिरात्मनः[1] ॥ ६ ॥
अधस्तिर्यक् तथोर्ध्वं च, जीवानां कर्मजा गतिः ।
ऊर्ध्वमेव[2] तु तद्धर्मा, भवति क्षीणकर्मणाम् ॥ ७ ॥
ततोऽप्यूर्ध्वगतिस्तेषां, कस्मान्नास्तीति चेन्मतिः ।
धर्मास्तिकायस्याभावात्, स हि हेतुर्गतेः[3] परम् ॥ ८ ॥" [त. भा. १०।७ ]

**धर्मास्तिकायस्य गतिहेतुत्वं पुरापि व्यवस्थापितमेवेति[4] ।**

**§ २४५. ननु भवतु कर्मणामभावेऽपि पूर्वप्रयोगादिभिर्जीवस्योर्ध्वगतिः[5], तथापि[6] सर्वथा शरीरेन्द्रियादिप्राणानामभावान्मोक्षे जीवस्याजीवत्वप्रसङ्गः । यतो जीवनं प्राणधारणमुच्यते, तच्चेन्नास्ति, तदा जीवस्य जीवनाभावादजीवत्वं स्यात्, अजीवस्य च मोक्षाभाव इति चेत् । न; अभि-**

---

सम्बन्धसे खूब गमन किया है आज भले ही गमन करानेवाले कर्मका सम्बन्ध छूट जाय परन्तु पूर्वके गमन प्रयोगके कारण वह ऊर्ध्वगति करता ही है । जिस प्रकार मिट्टीसे लिपटी हुई तूम्बड़ी पानीमें मिट्टीका लेप धुल जानेपर ऊपर उतरा आती है उसी तरह कर्म लेपके धुल जानेपर सिद्ध जीवोंको ऊपरकी ओर गति होना स्वाभाविक ही है । जिस प्रकार एरण्डके फलका बकला फटते ही बीज ऊपरको उचटता है तथा जिस तरह ब्रेक—रुकावट हटते ही यन्त्रका चक्र खूब पूरे वेगसे गति करता है उसी तरह कर्म बन्धनके टूटते ही यह शुद्ध जीव ऊपरको गति करता है । जिनेन्द्रदेवने जीवोंको ऊर्ध्व गौरव धर्मवाला तथा पुद्गलोंको अधोगौरव धर्मवाला बताया है । जीवोंमें ऐसा गौरव है जिससे वे स्वभावतः ऊपरको गमन करते हैं तथा पुद्गलोंमें ऐसा गौरव है जिससे वे नीचेकी ओर गिरते हैं । जिस प्रकार पत्थर स्वभावसे ही नीचेकी ओर गिरता है, वायु तिरछी बहती है, तथा अग्निकी ज्वालाएँ ऊपरको जाती हैं उसी तरह आत्माकी भी ऊर्ध्व-गति स्वाभाविक ही है । जीव कर्मोंके संसर्गसे नीचे नरकमें, ऊपर स्वर्गमें तथा तिरछे मध्यलोकमें गमन करते हैं, यह उनकी कर्मजन्य अस्वाभाविक गति है । परन्तु जब ये जीव नीचे या तिरछे घुमानेवाले कर्मोंसे छूटकर शुद्ध हो जाते हैं तब उनकी गति स्वभावतः ऊपरकी ही ओर होती है । लोकसे भी ऊपर अलोकाकाशमें तो सिद्ध जीवोंकी गति इसलिए नहीं होती कि वहाँ गमन करनेमें असाधारण सहायता देनेवाला धर्मद्रव्य नहीं है । यदि वहाँ धर्मद्रव्य होता तो अवश्य ही गति हो सकती थी, पर धर्म द्रव्य तो लोकाकाशमें पाया जाता है अलोकमें नहीं ।" 'धर्मास्तिकाय गमनमें सहायक है' यह पहले सिद्ध कर चुके हैं ।

§ २४५. शंका—अच्छा, कर्मोंके अभावसे आपके मुक्त जीव पूर्व प्रयोग आदिसे ऊपरको खूब गमन करें और लोकान्तमें विराजमान भी हो जायँ, परन्तु जब मोक्षमें शरीर, इन्द्रियाँ तथा श्वासोच्छ्वास आदि जीवन सामग्री नहीं है तब वे अजीव—जड़ ही हो जायेंगे । जीवनका अर्थ है

---

१. तथोर्ध्व गति–भ. १, २, प. १, २ । २. –व च भ. १, २, प. १, २ । –व स्वभावेन भवति क. । ३. परम् आ., क. । पर इति भ. १, २ । ४. –मेव ननु भ. २ । ५. –र्ध्वं गतिः भ. १, २, प. १, २, क. । ६. –पि शरी–भ. १, २, प. १, २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रायापरिज्ञानात्, प्राणा हि द्विविधाः, द्रव्यप्राणा भावप्राणाश्च । मोक्षे च द्रव्यप्राणानामेवाभावः, न पुनर्भावप्राणानाम् । भावप्राणाश्च मुक्तावस्थायामपि सन्त्येव । यदुक्तम्—

"[1]यस्मात्क्षायिकसम्यक्त्ववीर्यदर्शनज्ञानैः ।
आत्यन्तिकैः स युक्तो निर्द्वन्द्वेनापि च सुखेन ॥१॥
ज्ञानादयस्तु भावप्राणा मुक्तोऽपि जीवति स तैर्हि ।
तस्मात्तज्जीवत्वं नित्यं सर्वस्य जीवस्य ॥२॥"

ततश्चानन्तज्ञानानन्तदर्शनानन्तवीर्यानन्तसुखलक्षणं जीवनं सिद्धानामपि भवतीत्यर्थः । सुखं च सिद्धानां सर्वसंसारसुखविलक्षणं परमानन्दमयं[2] ज्ञातव्यम् । उक्तं[3] च—

"नवि अत्थि माणुसाणं तं सुक्खं नेव सव्वदेवाणं ।
जं सिद्धाणं सुक्खं अव्वाबाहं उवगयाणं ॥१॥
सुरगणसुहं समग्गं सव्वद्धा पिंडियं अनन्तगुणं ।
नवि पावइ मुत्तिसुहं णन्ताहिंवि वग्गवग्गूहिं ॥२॥
सिद्धस्स सुहो रासी सव्वद्धा पिंडिउं जइ हविज्जा ।
सोऽणंतवग्गभइओ सव्वागासे न माइज्जा ॥३॥"

---

प्राणोंका धारण करना तथा श्वासोच्छ्वास लेना । यदि प्राण हो नहीं हैं तब जीवन कैसा ? उन्हें जीव क्यों कहा जाय ? वे तो सोलह आने अजीव हो गये । और अजीव को तो मोक्ष होता नहीं है अतः उन्हें मुक्त भी नहीं कह सकते ।

**समाधान**—आप अभिप्रायको ठीक तरह समझे बिना ही अण्ट-सण्ट शंका ठोक देते हो । जैन सिद्धान्तमें प्राण दो प्रकारके माने गये हैं—एक द्रव्यप्राण और दूसरे भावप्राण । मोक्षमें शुद्ध जीवोंके पांच इन्द्रियाँ, मनोबल, वचनबल, कायबल, आयु और श्वासोच्छ्वास इन दस प्रकारके द्रव्यप्राणोंका ही अभाव हुआ है ज्ञान दर्शन जीवत्व आदि भावप्राणोंका नहीं । ये द्रव्यप्राण संसारी अवस्थामें चैतन्यकी अभिव्यक्ति में सहायता करते हैं तथा उसे एक शरीर में जीवन देते हैं शुद्ध आत्माको, जिसका चैतन्य अपने पूर्णरूपमें विकसित हो चुका है, इन द्रव्य प्राणोंकी कोई आवश्यकता नहीं है वह तो अपने स्वाभाविक ज्ञान दर्शन आदिसे सदा जीव रहता है । भावप्राण तो मुक्त अवस्थामें पूर्ण रूपसे विद्यमान हैं ही । कहा भी है—"मुक्त जीव क्षायिक सम्यग्दर्शन, अनन्तवीर्य, अनन्तदर्शन, केवलज्ञान तथा अबाधित अनन्त सुखसे युक्त है । उसमें ये गुण अपना स्वाभाविक पूर्ण विकास कर चुके हैं । ज्ञान दर्शन आदि भावप्राण हैं । मुक्त जीव इन्हीं भावप्राणों-से जीता है अतः उसमें नित्य ही जीवन रहता है । इस तरह मुक्त जीवोंमें भी जीवत्व सिद्ध होनेपर समस्त जीवोंमें नित्य जीवत्वकी सत्ता सिद्ध हो जाती है ।" इस तरह अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तवीर्य और अनन्त सुख रूप भावप्राण-भावजीवन सिद्धोंमें भी है ही ।

---

१. यस्मात्सततं क्षा–भ. २ । २. नन्दरूपं ज्ञा–भ. १, २, प. १, २, क. । ३. आह च परमेश्वरः भ. २ । उक्तं च सिद्धान्ते प. १, २, भ. १ । ४. –ज्जा इत्यादि तथा भ. २ । नापि अस्ति मनुष्याणां तत्सुखं नैव सर्वदेवानाम् । यत् सिद्धानां सुखमव्याबाधमुपगतानाम् ॥ सुरगणसुखं समग्रं सर्वाद्धा पिण्डितम् अनन्तगुणम् । नापि प्राप्नोति मुक्तिसुखम् अनन्ताभिरपि वर्गवर्गैः ॥ सिद्धस्य सुखं राशिः सर्वाद्धा पिण्डितं यदि भवेत् । तदनन्तभागवर्गभाजितः सर्वाकाशे न मायात् ॥

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तथा [1]योगशास्त्रेऽप्युक्तम्—

"सुरासुरनरेन्द्राणां यत्सुखं भुवनत्रये ।
तत्स्यादनन्तभागेऽपि न मोक्षसुखसंपदः ॥१॥
स्वस्वभावजमत्यक्षं यस्मिन्त्वे शाश्वतं सुखम् ।
चतुर्वर्गाग्रणीत्वेन तेन मोक्षः प्रकीर्तितः ॥२॥"

**§ २४६. अत्र सिद्धानां सुखमयत्वे त्रयो विप्रतिपद्यन्ते । तथाहि—आत्मनो मुक्तौ बुद्ध्याद्यशेषगुणोच्छेदात्कथं सुखमयत्वमिति वैशेषिकाः । अत्यन्तचित्तसंतानोच्छेदत आत्मन एवासंभवादिति सौगताः । अभोक्तृत्वात्कथमात्मनो मुक्तौ सुखमयत्वमिति सांख्याः ।**

**§ २४७. अत्रादौ वैशेषिकाः स्वशेमुषीं विशेषयन्ति ननु मोक्षे विशुद्धज्ञानादिस्वभावता आत्मनोऽनुपपन्ना, बुद्ध्यादिविशेषगुणोच्छेदरूपत्वान्मोक्षस्य । तथाहि—प्रत्यक्षादिप्रमाणप्रतिपन्ने जीवस्वरूपे परिपाकं प्राप्ते तत्त्वज्ञाने नवानां[2] जीवविशेषगुणानामत्यन्तोच्छेदे स्वरूपेणात्मनोऽवस्थानं मोक्षः । तदुच्छेदे च प्रमाणमिदम्[3] । यथा, नवानामात्मविशेषगुणानां संतानोऽत्यन्तमुच्छिद्यते,**

सिद्ध जीवोंका सुख तो समस्त संसारी जीवोंके ऐन्द्रियक सुखसे विलक्षण है वह तो परमानन्द रूप है । कहा भी है—"जो निर्बाध सुख सिद्धोंको होता है वह न तो किसी मनुष्यको नसीब होता है और न किसी देवको तकदीरमें ही लिखा है । समस्त देवताओंके त्रिकालवर्ती सुखको इकट्ठा करके उसे अनन्तसे गुणा भी कर दीजिए पर वह सिद्धोंके सुखके अनन्तवें भाग बराबर भी नहीं हो सकता । यदि सिद्धोंके समस्त सुखोंको इकट्ठा करके उसके अनन्तवें भागको भी रूपी बनाया जाय तो वह इस लोक तथा अलोक तक फैले हुए अनन्त आकाशमें भी नहीं समा सकता ।" योगशास्त्रमें भी कहा है कि—"स्वर्ग, पाताल तथा मर्त्यलोकमें सुरेन्द्र, असुरेन्द्र तथा नरेन्द्रोंको जो कुछ भी सुख होता है वह सबका सब मिल करके भी मोक्ष सुखके अनन्तवें भागकी बराबरी नहीं कर सकता ।" मोक्षका सुख स्वाभाविक है, नियत शक्तिवाली इन्द्रियोंकी अपेक्षा न रखनेके कारण अतीन्द्रिय है तथा कभी नष्ट नहीं होनेके कारण नित्य है । इसीलिए यह मोक्ष धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चार पुरुषार्थों में परम पुरुषार्थ तथा चतुर्वर्ग शिरोमणि कहा गया है ।"

§ २४६. मुक्त जीवोंको सुखमय होनेमें वादियोंमें तीन प्रकारके विवाद पाये जाते हैं। वैशेषिकोंका कहना है कि जब मुक्तिमें आत्माके बुद्धि सुख-दुःख आदि विशेष गुणोंका उच्छेद हो जाता है तब आत्मा सुखमय कैसे हो सकती है ? बौद्ध इनसे भी बढ़कर हैं वे मोक्ष अवस्थामें आत्माका ही सद्भाव नहीं मानते । उनका तात्पर्य है कि—मुक्ति अवस्थामें चित्त सन्तानका अत्यन्त उच्छेद हो जानेसे चित्त प्रवाह रूप आत्माकी सत्ता ही जब नहीं है तब सुख होगा किसे ? सांख्य आत्माकी नित्य सत्ता मानकर भी उसे मुक्तिमें भोक्ता नहीं मानते । अतः सुख भले ही रहो, पर जब आत्मा उसे भोगता ही नहीं है तब मोक्षको सुखमय कैसे कह सकते हैं ?

§ २४७. इनमें सबसे पहले वैशेषिक लोग अपनी बुद्धिकी विशेषता बताते हुए कहते हैं—

**वैशेषिक**—(पूर्वपक्ष)—मोक्ष अवस्थामें आत्माको विशुद्ध ज्ञान सुखादिरूप मानना उचित नहीं है; क्योंकि जब बुद्धि सुख आदि आत्माके विशेष गुणोंके उच्छेदको मोक्ष कहते हैं तब उसमें शुद्ध ज्ञान आदिका सद्भाव कैसे हो सकता है ? जब प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे प्रसिद्ध आत्माका तत्त्व-

१. -शास्त्रेऽपि सुरा-भ. २ । २. "नवानामात्मविशेषगुणानामत्यन्तोच्छित्तिर्मोक्षः ।" —प्रश. व्यो. पृ. ६३८ । न्यायमं. पृ. ५०८ । ३. प्रत्यक्षप्रमा-भ. २ । ४. "नवानामात्मगुणानां संतानोऽत्यन्तमुच्छिद्यते, संतानत्वात्, यो यः संतानः सः सोऽत्यन्तमुच्छिद्यमानो दृष्टः यथा प्रदीपसंतानः, तथा चायं सन्तानः, तस्माद् अत्यन्तमुच्छिद्यते ।" —प्रश. व्यो. पृ. २०, क. । "दुःखसंततिरत्यन्तमुच्छिद्यते संततित्वात् प्रदीपसंततिवदित्याचार्याः ।" —प्रश. किर. पृ. ९ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

संतानत्वात्, प्रदीपादिसंतानवत्। न चायमसिद्धो हेतुः, पक्षे वर्तमानत्वात्। नापि विरुद्धः, सपक्षे प्रदीपादौ सत्त्वात्। नाप्यनैकान्तिकः, केवलपरमाण्वादावप्रवृत्तेः। नापि कालात्ययापदिष्टः, विपरीतार्थोपस्थापकयोः प्रत्यक्षानुमानयोरत्रासंभवात्। ननु संतानोच्छेदे हेतुर्वक्तव्य इति चेत्। उच्यते[1], निरन्तरशास्त्राभ्यासात् कस्यचित्पुंसस्तत्त्वज्ञानं जायते, तेन च मिथ्याज्ञाननिवृत्तिर्विधीयते, तस्य निवृत्तौ तत्कार्यभूता रागादयो निवर्तन्ते, तदभावे तत्कार्या मनोवाक्कायप्रवृत्तिर्व्यावर्तते, तद्व्यावृत्तौ च धर्माधर्मयोरनुत्पत्तिः। आरब्धशरीरेन्द्रियकार्ययोस्तु सुखादिफलोपभोगात्प्रक्षयः। अनारब्धशरीरादिकार्ययोरप्यवस्थितयोस्तत्फलोपभोगादेव प्रक्षयः। ततश्च सर्वसंतानोच्छेदान्मोक्ष इति स्थितम्।

§ २४८. अत्र प्रतिविधीयते।[2] यत्तावदुक्तं 'संतानत्वात्' इत्यादि; तदसमीचीनम्; यत[3] आत्मनः सर्वथा भिन्नानां बुद्ध्यादिगुणानां संतानस्योच्छेदः साध्यते अभिन्नानां वा, कथंचिद्भिन्नानां

ज्ञान परिपूर्ण रूप में विकसित हो जाता है तब उस तत्त्वज्ञानसे आत्माके बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म, और संस्कार इन नौ विशेष गुणोंका अत्यन्त उच्छेद करके आत्माका अपने शुद्ध रूपमें लीन हो जाना ही मोक्ष है। बुद्धि आदि गुणोंका उच्छेद सिद्ध करनेवाला प्रमाण यह है—आत्माके नौ विशेष गुणोंकी सन्तान-परम्परा कभी अत्यन्त नष्ट हो जाती है क्योंकि वह सन्तान-परम्परा है जैसे कि दीपक आदिकी परम्परा। सन्तानत्व हेतु आत्माके विशेष गुण रूप पक्षमें रहता है अतः असिद्ध नहीं है। सपक्षभूत दीपक आदिमें पाया जाता है अतः विरुद्ध नहीं है। परमाणु आदि विपक्षमें नहीं पाया जाता अतः व्यभिचारी नहीं है। साध्यसे विपरीत अर्थको साधनेवाले प्रत्यक्ष और अनुमान नहीं हैं अतः यह हेतु कालात्ययापदिष्ट—बाधित भी नहीं है। बुद्ध्यादि गुणोंकी सन्तानका उच्छेद तत्त्वज्ञानसे इस क्रमसे होता है—सतत शास्त्रोंका अभ्यास एवं सत्संग आदिसे किसी बिरले भाग्यवान्को जब तत्त्वज्ञान उत्पन्न होता है तब उससे उसका मिथ्याज्ञान नष्ट हो जाता है। मिथ्याज्ञानके नष्ट होते ही मिथ्याज्ञानसे होनेवाले राग आदि दोष नष्ट हो जाते हैं। रागादि दोषोंका नाश होने पर दोषोंसे होनेवाली मन वचन कायके व्यापार रूप प्रवृत्ति बन्द हो जायेगी। प्रवृत्तिके न होनेसे प्रवृत्तिसे उत्पन्न होनेवाले पुण्य और पापको आगे उत्पत्ति नहीं होगी। जो पुण्य और पाप पहलेसे संचित हैं, उनमें-से जिन्होंने शरीर इन्द्रिय आदिको उत्पन्न करके फल देना प्रारम्भ कर दिया है उनका तो फल भोगकर विनाश किया जायेगा, तथा जिसने अभी तक फल देना प्रारम्भ नहीं किया सत्ता रूपसे विद्यमान हैं उनका भी एक साथ अनेक शरीर आदि उत्पन्न कर फलोपभोगके द्वारा ही क्षय होगा। इस प्रकार पुण्य पाप आदि की परम्पराका सर्वथा उच्छेद होने पर सर्व सन्तानोच्छेद रूप मोक्ष हो जाता है।

§ २४८. जैन—( उत्तरपक्ष )—आपका सन्तानत्व हेतु प्रमाण बाधित होनेसे साध्यकी सिद्धि नहीं कर सकता। आप जिन बुद्ध्यादि गुणोंकी सन्तानका अत्यन्त उच्छेद सिद्ध करना चाहते हैं वे गुण आत्मासे सर्वथा भिन्न हैं, या सर्वथा अभिन्न, अथवा कथंचिद्भिन्न? यदि भिन्न हैं; तो हेतु आश्रयासिद्ध हो जायेगा, क्योंकि सन्तानीसे अत्यन्त भिन्न सन्तान उपलब्ध ही नहीं

१. "यदा तु तत्त्वज्ञानात् मिथ्याज्ञानमपैति तदा मिथ्याज्ञानापाये दोषा अपयान्ति दोषापाये प्रवृत्तिरपैति, प्रवृत्त्यपाये जन्मापैति, जन्मापाये दुःखमपैति, दुःखापाये चात्यन्तिकोऽपवर्गो निःश्रेयसमिति।'—न्यायभा. १।१।२। "निवृत्ते च मिथ्याज्ञाने तन्मूलत्वाद्रागादयो नश्यन्ति कारणाभावे कार्यस्यानुत्पादादिति। रागाद्यभावे च तत्कार्यप्रवृत्तिर्व्यावर्तते, तदभावे च धर्माधर्मयोरनुत्पत्तिः। आरब्धकार्ययोश्चोपभोगात् प्रक्षयः।"—प्रश. व्यो. पृ. २० क.। २. यदुक्तं म. २। ३. "यस्मादात्मनः सर्वथा भिन्नानां बुद्ध्यादिविशेषगुणानां संतानस्य उच्छेदः प्रसाध्यते, अथ अभिन्नानाम्, कथंचिद्भिन्नानां वा?" —न्यायकुमु. पृ. ८२५। प्रमेयक. पृ. ३१७।

वा। आद्यपक्षे आश्रयासिद्धो हेतुः संतानिभ्योऽत्यन्तं भिन्नस्य संतानस्यासत्कल्पत्वात्। द्वितीयपक्षे तु सर्वथाभिन्नानां तेषामुच्छेदसाधने संतानवत् संतानिनोऽप्युच्छेदप्रसङ्गः। ततश्च कस्यासौ मोक्षः। भिन्नाभिन्नपक्षाभ्युपगमे चापसिद्धान्तः।[1] किञ्च, विरुद्धश्चायं[2] हेतुः, कार्यकारणभूतक्षणप्रवाहलक्षणसंतानत्वस्य नित्यानित्यैकान्तयोरसंभवात्। अर्थक्रियाकारित्वस्यानेकान्त एव प्रतिपादयिष्यमाणत्वात्। साध्यविकलश्च दृष्टान्तः, प्रदीपादेरत्यन्तोच्छेदासंभवात्, तैजसपरमाणूनां भास्वररूपपरित्यागेनान्धकाररूपतयावस्थानात्प्रयोगाश्चात्र—पूर्वापरस्वभावपरिहाराङ्गीकारस्थितिलक्षणपरिणामवान् प्रदीपः, सत्त्वात्, घटादिवदिति। अत्र बहु वक्तव्यम्, तत्त्वभिधास्यते विस्तरेणानेकान्तप्रघट्टके।

§ २४९. किञ्च[3] इन्द्रियजानां बुद्ध्यादिगुणानामुच्छेदः साध्यमानोऽस्ति भवता, उतातीन्द्रियाणाम्। तत्राद्यपक्षे सिद्धसाधनम् अस्माभिरपि तत्र तदुच्छेदाभ्युपगमात्। द्वितीयविकल्पे मुक्तौ कस्यचिदपि प्रवृत्त्यनुपपत्तिः। मोक्षार्थी हि सर्वोऽपि निरतिशयसुखज्ञानादिप्राप्त्यभिलाषेणैव

---

होती असत् है। आत्मासे भिन्न सत्ता रखनेवाले बुद्धि आदि गुण रूप आश्रय ही सिद्ध नहीं है जिसमें आपका हेतु रहेगा, अतः आश्रयासिद्ध होनेसे साध्यकी सिद्धि नहीं कर सकता। यदि बुद्ध्यादिगुण आत्मासे अभिन्न हैं; तो बुद्ध्यादि गुणोंका उच्छेद होनेसे तदभिन्न आत्माका भी उच्छेद हो ही जायेगा तब मोक्ष किसे होगा? कौन बुद्ध्यादिगुण शून्य स्वरूपमें स्थिर होगा? यदि बुद्ध्यादिगुण आत्मासे कथंचिद् भिन्नाभिन्न हैं; तो जैनमतकी सिद्धि होनेसे आपके सर्वथा भेदवादका विरोध हो जायेगा। सन्तानका अर्थ है—कार्य-कारणभूत क्षणोंका प्रवाह। यह कार्य-कारणभाव न तो सर्वथा नित्यवादमें ही बनता है और न सर्वथा अनित्यवादमें ही। अर्थक्रिया करनेकी शक्ति तथा अर्थक्रियामूलक कार्यकारणभाव तो अनेकान्त सिद्धान्तमें ही घटित होता है। इसका विशेष समर्थन आगे करेंगे। अतः सन्तानत्व हेतु द्वारा आपके सर्वथा नित्यसे विपरीत कथंचिन्नित्यानित्य पदार्थकी ही सिद्धि होगी और इस लिए सन्तानत्व हेतु विरुद्ध भी है। दृष्टान्तरूप प्रदीपका अत्यन्तोच्छेद नहीं होता अतः आपका दृष्टान्त साध्यविकल होनेसे दृष्टान्ताभास है। जब दीपक बुझता है तब दीपकके वे चमकते हुए भासुर रूपवाले तैजसपरमाणु अपने भासुररूपको छोड़कर अन्धकाररूपमें परिणत हो जाते हैं, उनका केवल रूप परिवर्तन होता है अत्यन्त उच्छेद नहीं। प्रयोग—दीपकका पूर्वस्वभावका त्याग उत्तरस्वभावका उत्पाद तथा पुद्गलरूपसे स्थिति रखनेवाला ही परिणमन होता है अत्यन्त उच्छेद नहीं, क्योंकि वह सत् है जैसे कि घड़ा। इस विषयको बहुत कुछ विस्तारसे कहना है, पर उसे यहां न कहकर आगे 'अनेकान्त' के प्रकरणमें कहेंगे।

§ २४९. यह बताइए कि—आप मोक्षमें इन्द्रियोंसे उत्पन्न होनेवाले बुद्धि आदि गुणोंका अत्यन्त उच्छेद सिद्ध करना चाहते हैं या इन्द्रियोंकी सहायताके बिना ही मात्र आत्मासे ही उत्पन्न होनेवाले अतीन्द्रिय बुद्धि आदिका? मोक्षमें इन्द्रियजन्य बुद्धि सुख आदि गुणोंका अत्यन्त उच्छेद तो हम लोग भी मानते ही हैं अतः सिद्ध साधन होनेसे आपका अनुमान ही व्यर्थ है। यदि इन्द्रियोंकी सहायताके बिना ही उत्पन्न होनेवाले अतीन्द्रियज्ञान सुख आदिका भी मोक्षमें उच्छेद

---

१. चापसिद्धः किंच म. २। २. "विरुद्धश्चायं हेतुः, शब्दबुद्धिप्रदोपादिषु अत्यन्तानुच्छेदवत्स्वेव संतानत्वस्य भावात्।"—सन्मति. टी. पृ. १५७। न्यायकुमु. पृ. ८२७। प्रमेयक. पृ. ३१८। रत्नाकराव. ७।५७। ३. "किंच, अतोऽनुमानात् इन्द्रियजानां बुद्ध्यादिविशेषगुणानामत्यन्तोच्छेदः साध्येत, अतीन्द्रियाणां वा।"—न्यायकुमु. पृ. ८२७।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रवर्तते, न पुनः शिलाशकलकल्पमपगतसकलसुखसंवेदनमात्मानमुपपादयितुं[1] यतते, यदि मोक्षावस्थायामपि पाषाणकल्पोऽपगतसुखसंवेदनलेशः पुरुषः संपद्यते, तदा कृतं मोक्षेण, संसार एव वरीयान् । यत्र सान्तरापि सुखलेशप्रतिपत्तिरप्यस्ति । अतो न वैशेषिकोपकल्पिते मोक्षे कस्यचिद्गन्तुमिच्छा । उक्तं च[2]—

"वरं वृन्दावने वासः, शृगालैश्च सहोषितम् ।
[3]न तु वैशेषिकीं मुक्तिं, गौतमो गन्तुमिच्छति ॥१॥"

§ २५०. एतेन यदूचुर्मीमांसका [ चुर्नैयायिका ] अपि—

"यावदात्मगुणाः सर्वे नोच्छिन्ना वासनादयः ।
तावदात्यन्तिकी दुःखव्यावृत्तिर्नावकल्प्यते ॥१॥
धर्माधर्मनिमित्तो हि संभवः सुखदुःखयोः ।
मूलभूतौ च तावेव स्तम्भौ संसारसद्मनः ॥२॥
तदुच्छेदे च तत्कार्यशरीराद्यनुपप्लवात् ।
नात्मनः सुखदुःखे स्त इत्यसौ मुक्त उच्यते ॥३॥
ननु तस्यामवस्थायां कीदृगात्मावशिष्यते ।
स्वरूपैकप्रतिष्ठानः परित्यक्तोऽखिलैर्गुणैः ॥४॥

हो जाय; तो इस सर्वविनाशी मोक्षके लिए कौन प्रवृत्ति करेगा ? सभी मुमुक्षु मोक्षमें निरतिशय अनन्तसुख तथा अनन्तज्ञान आदिके प्राप्त होनेकी अभिलाषासे ही तपश्चरण योगसाधन आदि दुष्कर प्रयत्न करते हैं, न कि अपनी आत्माके रहे सहे सुख ज्ञान आदिका भी समूल नाश करके उसे पत्थर जैसा जड़ बनानेके लिए। यदि मोक्षमें तमाम ज्ञान सुख आदि गुणोंका उच्छेद होकर आत्मा पत्थरकी तरह जड़ बन जाता है, तो ऐसे मोक्षको दूरसे ही नमस्कार, वह आपके लिए ही मुबारिक हो, हमें तो यह संसार ही कहीं अच्छा है जिसमें बीच-बीचमें कभी-कभी भूले-भटके ही सही थोड़े बहुत सुखका अनुभव तो हो जाता है। अतः वैशेषिकके द्वारा माने गये इस सर्वविनाशी जड़ मोक्षमें जानेकी किसीकी इच्छा तक नहीं हो सकती। कहा भी है—"गौतम ऋषि वृन्दावनके जंगलोंमें सियारोंके साथ बसना अच्छा समझते हैं पर वे वैशेषिकोंकी जड़ मुक्तिमें किसी भी तरह नहीं जाना चाहते।

§ २५०. इस विवेचनसे मीमांसकों ( ? ) ( नैयायिकों ) का यह कथन भी खण्डित हो जाता है कि—"जब तक आत्माके पुण्य-पाप संस्कार आदि सभी विशेष गुणोंका उच्छेद नहीं होता तब तक आत्यन्तिक दुःखनिवृत्तिका होना सम्भव ही नहीं है। प्राणियोंको सुख-दुःख आदिकी उत्पत्ति पुण्य और पापसे ही होती है, ये पुण्य और पाप ही इस संसाररूपी महलके आधारभूत मूलस्तम्भ हैं। जब इन पुण्यपापरूप मूल खम्भोंको ही गिरा दिया जायेगा तब इनके कार्यभूत शरीर आदिकी स्वस्थतासे होनेवाले सुख और दुःख तो अपने ही आप समाप्त हो जायेंगे, न तो ये आगे उत्पन्न ही होंगे और न मौजूद ही रहेंगे। इस तरह सुख-दुःख आदिके नाश होने पर यह जीव मुक्त हो जाता है। उस समय आत्माकी क्या दशा होती है ?' इस प्रश्नका तो सीधा-सा उत्तर है कि—यह जीव मोक्षमें तमाम बुद्धि आदि गुणोंसे रहित होकर शुद्ध स्वरूपमात्रमें

१. "यदि हि मोक्षावस्थायां शिलाशकलकल्पः अपगतसुखसंवेदनलेशः पुरुषः संपद्यते तदा कृतं मोक्षेण ।" —न्यायकुमु. पृ. ८२८ । २. "अपि वृन्दावने शून्ये शृगालत्वं स इच्छति । न तु निर्विषयं मोक्षं कदाचिदपि गौतमः ।" —सम्बन्धवा. श्लो. ४२३ । विवरणप्र. पृ. १३० । "वरं वृन्दावने रम्ये शृगालत्वं प्रपद्यते ।" —न्यायकुमु. पृ. ८२८ । "वरं वृन्दावने रम्ये क्रोष्टृत्वमभिवाञ्छितम् ।"—स्या. मं. पृ. ८६ । ३. न हि वैशे—भ. २ । ४. कल्पते भ. १, २, प. १, २, क. । ५. मोक्ष भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

ऊर्मिषट्कातिगं रूपं तदस्याहुर्मनीषिणः ।
संसारबन्धनाधीनदुःखक्लेशाद्यदूषितम् ॥५॥" [ न्यायम. प्रमे. पृ. ७ ]

**ऊर्मयः[1] कामक्रोधमदगर्वलोभदम्भाः ।**

§ २५१. "नहि वै सशरीरस्य प्रियाप्रिययोरपहतिरस्ति, अशरीरं वा वसन्तं प्रियाप्रिये न स्पृशतः" [ छान्दो. ८।१२।१ ] [2]**इत्यादि, तदप्यपास्तं द्रष्टव्यम् । यतः किं शुभकर्मपरिपाकप्रभवाणि[3] भवसंभवानि सुखानि मुक्तौ निषिध्यमानानि सन्त्युत सर्वथा तदभावः । आद्ये सिद्धसाधनम् । [4]द्वितीयोऽसिद्धः आत्मनः सुखस्वरूपत्वात् । न च पदार्थानां स्वरूपमत्यन्तमुच्छिद्यते, अतिप्रसङ्गात् । न च सुखस्वभावत्वमेवासिद्धं, तत्सद्भावे प्रमाणसद्भावात् । तथाहि—आत्मा सुखस्वभावः, [5]अत्यन्त-**

प्रतिष्ठित—लीन हो जाता है। वह मोक्ष छह प्रकारकी ऊर्मियों—लहरोंसे रहित निस्तरंग समुद्रकी तरह शान्त है। उसमें संसारके बन्धनोंसे होनेवाले दुःख क्लेश आदिकी गन्ध भी नहीं रहती। तात्पर्य यह कि वह केवल दुःखनिवृत्ति रूप ही है। काम, क्रोध, मद, गर्व, लोभ और दम्भ ये छह लहरें हैं जो चित्तको सदा विकारी तथा चंचल बनाये रखती हैं।

§ २५१. "शरीरधारी आत्माके सुख और दुःखका अभाव नहीं होता वह सुखी या दुखी बना ही रहता है, परन्तु अशरीरी आत्माको सुख और दुःख प्रिय और अप्रिय छू भी नहीं सकते, वह इनसे परे हो जाता है।"

हम इन नैयायिकोंसे पूछते हैं कि आप लोग मुक्तिमें शुभकर्मके फलस्वरूप सांसारिक सुखों-का निषेध करते हो या सभी प्रकारके सुखोंका ? यदि कर्मजन्य सांसारिक सुखोंका मोक्षमें निषेध करना ही आपको इष्ट है; तो इतना तो हम पहलेसे ही मानते हैं, हम मोक्षमें इन्द्रिय जन्य कर्मसे होनेवाला सुख मानते ही नहीं हैं हम तो मोक्षमें परम अतीन्द्रिय स्वाभाविक सुख मानते हैं अतः आपका हेतु सिद्धसाधन होनेसे अकिंचित्कर हो जायेगा। मोक्षमें सभी प्रकारके सुखोंका उच्छेद मानना तो प्रमाणविरुद्ध है; क्योंकि आत्मा स्वयं सुख रूप है, सुख तो उसका निजी स्वभाव है। पदार्थोंके निजी स्वभावका उच्छेद करनेसे तो पदार्थोंका ही अभाव हो जायेगा और यह जगत् शून्य हो जायेगा। उस समय जब सुख रूप आत्मा ही न रहेगी तब मोक्ष होगा किसे ? आत्माकी सुखस्वभावता निम्नलिखित अनेक प्रमाणोंसे प्रसिद्ध है अतः उसे असिद्ध नहीं कह सकते। आत्मा सुखस्वभाववाला है क्योंकि वह अत्यन्त प्रियबुद्धिका विषय है, वह सबसे अधिक प्यारा है, वँह दूसरेके लिए नहीं किन्तु स्वयं अपनी शान्तिके लिए ग्रहण किया जाता है जैसे कि विषयजन्य सुख। धन आदिका संग्रह स्त्रीके निमित्त तथा स्त्री आदिका परिग्रह आत्माके लिए किया जाता

१. "प्राणस्य क्षुत्पिपासे द्वे लोभमोहौ च चेतसः । शीतातपौ शरीरस्य षडूर्मिरहितः शिवः । ॥"—न्यायम. प्रमे. पृ. ७७ । २. "तस्य च न ह वै सशरीरस्य सतः प्रियाप्रिययोः बाह्यविषयसंयोगवियोग-निमित्तयोः बाह्यविषयसंयोगवियोगो ममेति मन्यमानस्य अपहतिर्विनाश उच्छेदः संततिरूपयोर्नास्तीति । तं पुनर्देहाभिमानादशरीरस्वरूपविज्ञानेन निवर्तिताविवेकज्ञानशरीरं सन्तं प्रियाप्रियेन स्पृशतः । स्पृशिः प्रत्येकं सम्बध्यत इति प्रियं न स्पृशति अप्रियं न स्पृशतीति वाक्यद्वयं भवति ..धर्माधर्मकार्ये हि ते, अशरीरता तु स्वरूपमिति तत्र धर्माधर्मयोरसम्भवात्तत्कार्यभावी दूरत एवेत्यतो न प्रियाप्रिये स्पृशतः । —छान्दो. शा. भ. । ३. –वाणि भ. १, २, प. १, २ । ४. द्वितीयेऽपि—भा., क. । ५. "तदेतत्प्रेयः पुत्रात्प्रेयः अन्य-स्मात्सर्वस्मादन्तरतरं यदयमात्मा आत्मानमेव प्रियमुपासीत ।"—बृहदा. १।४।८ । "एष एव प्रियतमः पुत्रादपि धनादपि । अन्यस्मादपि सर्वस्मादात्मायं परमान्तरः ॥"—सर्ववेदान्तसि. श्लो. ६२७ । "आत्मा सुखाभिन्नः सुखलक्षणवत्त्वाद् वैषयिकसुखवत् आत्मा सुखम् अनौपाधिकप्रेमगोचरत्वात् ।"—संक्षेपशा. टी. पृ. ३०–३१ । "परमप्रेमास्पदत्वानुपपत्तिरप्यात्मनः सुखरूपत्वे प्रमाणम् ।"—चित्सु. पृ. ३५८ । सिद्धान्त वि. पृ. ४४५ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रियबुद्धिविषयत्वात् [1]अनन्यपरतयोपादीयमानत्वाच्च, वैषयिकसुखवत् । यथा [2]सुखार्थो मुमुक्षुप्रयत्नः, प्रेक्षापूर्वकारिप्रयत्नत्वात्, कृषीबलप्रयत्नवदिति । तच्च सुखं मुक्तौ परमातिशयप्राप्तं, सा चास्यानुमानात्प्रसिद्धा यथा, सुखतारतम्यं क्वचिद्विश्रान्तं, तरतमशब्दवाच्यत्वात्, [3]परिमाणतारतम्यवत् । [4]तथा—

"आनन्दं ब्रह्मणो रूपं तच्च [5]मोक्षेऽभिव्यज्यते ।
यदा दृष्ट्वा परं ब्रह्म सर्वं त्यजति बन्धनम् ॥१॥
तदा तन्नित्यमानन्दं मुक्तः स्वात्मनि विन्दति[6] ।"

इति श्रुतिसद्भावात् । तथा—

"सुखमात्यन्तिकं यत्र बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम्[7] ।
तं वै मोक्षं विजानीयाद्दुःप्रापमकृतात्मभिः ॥१॥"

इति स्मृतिवचनाच्च मोक्षस्य सुखमयत्वं प्रतिपत्तव्यमिति स्थितम् ॥

है परन्तु आत्माका ग्रहण किसी दूसरेके लिए नहीं स्वयं उसीके सुखके लिए ही किया जाता है। अपना विषय सुख अत्यन्त प्यारा है तथा स्वयं अपने ही लिए है अतः वह सुखरूप है इसी तरह आत्मा भी सुखरूप है। मुमुक्षुओंका तपश्चरण योगसाधन आदि प्रयत्न सुखके लिए हैं, क्योंकि वह समझदार व्यक्तिका बुद्धिपूर्वक किया गया प्रयत्न है जैसे कि किसानका धान्यकी प्राप्तिके लिए किया गया खेतीका प्रयत्न। मोक्षमें सुख अपने पूरे विकासको पा लेता है वहाँ परम अतीन्द्रिय अनन्त सुख होता है। मोक्षकी परमानन्दरूपता इस अनुमानसे सिद्ध होती है—सुखकी तरतमता-क्रमिक विकास कहींपर अपनी पूर्णताको प्राप्त होती है क्योंकि वह तरतमता है—क्रमिक विकास है जैसे कि मापका क्रमिक विकास आकाशमें पूर्णता प्राप्त करता है। अथवा सुखकी न्यूनाधिकता कहीं समाप्त हो जाती है अर्थात् वहाँ सुख आखिरी मर्यादा को पहुँच जाता है कमोवेश नहीं रहता, क्योंकि वह न्यूनाधिकता है जैसे कि नापकी न्यूनाधिकता। "आनन्द ही ब्रह्मका शुद्ध स्वरूप है, वह मोक्षमें प्रकट होता है। जिस समय परब्रह्मका साक्षात्कार करके समस्त अविद्याबन्धनोंको काट दिया जाता है उस समय बन्धनोंसे मुक्त आत्मा अपने स्वरूपमें उस परमानन्दका अनुभव करता है।" ये श्रुतियाँ भी मोक्षमें आनन्दरूपताका स्पष्ट प्रतिपादन कर रही हैं। स्मृतिमें भी कहा है कि—"जहाँ इन्द्रियोंके द्वारा ग्रहण करनेके अयोग्य अतीन्द्रिय अनन्त सुख होता है वही मोक्ष है। यह अतीन्द्रियसुख केवल बुद्धिके द्वारा ही गृहीत होता है। यह मोक्ष आत्मज्ञानसे रहित मूढ़ संसारियोंको कठिनतासे ही प्राप्त होता है।" इत्यादि श्रुतिस्मृतिके प्रमाणोंसे भी मोक्षकी आनन्दरूपता प्रसिद्ध होती है।

---

१. वित्तस्त्रीपुत्रादयो हि आत्मार्थमुपादीयन्ते, परं चात्मन उपादानं तु नान्यार्थम्, स्वयमात्मा आत्मार्थमेवोपादीयते इत्यर्थः। "प्रवृत्तिश्च निवृत्तिश्च यच्च यावच्च चेष्टितम्। आत्मार्थमेव नान्यार्थं नातः प्रियतमं परः।"—सर्ववेदान्तसि. श्लो. ६३०। २. "इष्टार्थो मुमुक्षुप्रयत्नः, प्रेक्षापूर्वकारिप्रयत्नत्वात्, कृष्यादिप्रयत्नवत् इति।"—न्यायकुमु. पृ. ८३१। ३. परमाणुतार—म. २। ४. तथाहि आ., म. २। ५. 'मोक्षेऽभिपद्यते'—प्रश. व्यो. पृ. २० ख। "आनन्दं ब्रह्मणो रूपं तच्च मोक्षे प्रतिष्ठितम्।"—वेदान्तसि. पृ. १५१। तुलना—"नित्यं सुखमात्मनो महत्त्ववन्मोक्षेऽभिव्यज्यते।—न्यायभा. १।१।२२ न्याय मं. पृ. ५०९। प्रकृतपाठः—सन्मति. टी. पृ. १५१। न्यायकुमु. पृ. ८३१। ६. उद्धृतोऽयम्—न्यायकुमु. पृ. ८३१। ७. "सुखमात्यन्तिकं यत्तद्बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम्।"—भगवद्गी. ६।२१। यो. सि. ३।१५।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २५२. अत्र सांख्या ब्रुवते । इह शुद्धचैतन्यस्वरूपोऽयं पुरुषः, तृणस्य कुब्जीकरणेऽप्यशक्तत्वादकर्ता, साक्षादभोक्ता, जडां प्रकृतिं सक्रियामाश्रितः। अज्ञानतमश्छन्नतया प्रकृतिस्थमपि सुखादिफलमात्मनि प्रतिबिम्बितं चेतयमानो मोदते मोदमानश्च प्रकृतिं सुखस्वभावां मोहान्मन्यमानः संसारमधिवसति । यदा तु [1]ज्ञानमस्याविर्भवति 'दुःखहेतुरियं न ममानया सह संसर्गो युक्तः' इति, तदा विवेकख्यातेर्न तत्संपादितं कर्मफलं भुङ्क्ते । सापि च 'विज्ञातविरूपाहं न मदीयं कर्मफलमनेन भोक्तव्यम्' इति मत्वा कुष्ठिनीस्त्रीवद्दूरादवसर्पति । तत उपरतायां प्रकृतौ पुरुषस्य स्वरूपेणावस्थानं मोक्षः । स्वरूपं च [2]चेतनाशक्तिरपरिणामिन्यप्रतिसंक्रमा[3] प्रतिदर्शितविषयानन्ता[4] च अतस्तद्युक्त एव मुक्तात्मा न पुनरानन्दादिस्वभावः, तस्य प्रकृतिकार्यत्वात्, तस्याश्च जीवनाशं नष्टत्वात् ।

§ २५३. अत्र वयं ब्रूमः । यत्तावदुक्तम्-'संसार्यात्मा अज्ञानतमश्छन्नतया' इत्यादि, तदसुन्दरम्; यतः किमज्ञानमेव तमः, उताज्ञानं च तमश्चेति । प्रथमपक्षे मुक्तात्मापि प्रकृतिस्थमपि

---

§ २५२. सांख्य ( पूर्वपक्ष )—पुरुष तो शुद्ध चैतन्यस्वरूपी है, वह तिनकेको टेढ़ा करनेकी भी शक्ति न रखनेके कारण अकर्ता है । वह भोक्ता भी साक्षात् नहीं है किन्तु करने-धरने वाली जड़ प्रकृतिके द्वारा ही भोगता है । वह अज्ञानरूपी अन्धकारसे व्याप्त होनेसे प्रकृतिमें होनेवाले सुखादिफलोंको अपने स्वरूपमें प्रतिबिम्बित होनेके कारण अपना ही मानता हुआ सुखी होता है । और अपनी इस खुशीमें मोहसे प्रकृतिको सुखरूप मानकर संसार चक्रमें पड़ा हुआ है । जब इसे यह तत्त्वज्ञान उत्पन्न होता है कि—'अरे, यह प्रकृति ही समस्त दुःखोंकी जड़ है, मेरा इससे संसर्ग होना उचित नहीं है' तब इस भेदविज्ञानसे यह आत्मा उस प्रकृतिके द्वारा लाये गये कर्मफलोंको नहीं भोगता, उनकी तरफ देखता भी नहीं है । प्रकृति भी बड़ी शरमदार है । उसने जब एक बार ही यह जान लिया कि—'यह पुरुष मुझसे विरक्त हो गया है, इसने मुझे कुरूपा समझ लिया है और अब यह मेरे द्वारा लाये गये कर्मफलोंको नहीं भोगेगा' तब वह कोढ़वाली स्त्रीकी तरह स्वयं ही पुरुषके पास नहीं जायेगी, उससे खुद दूर रहेगी । इस तरह प्रकृतिका संसर्ग हट जानेपर पुरुष अपने निजी शुद्ध चैतन्य मात्रमें स्थित हो जाता है, यही स्वरूपावस्थिति मोक्ष है । पुरुषका स्वरूप चैतन्यमय है । यह चेतनाशक्ति, अपरिवर्तनशील नित्य है, अप्रतिसंक्रमादर्पणकी तरह स्वयं विषयोंके आकार तो नहीं होती, परन्तु प्रदर्शितविषया बुद्धिके द्वारा विषयोंका प्रदर्शन करती है और अनन्त है । मुक्तात्मा इसी शुद्ध चैतन्य स्वरूपमें अवस्थित होता है सुख आदि स्वरूप नहीं; क्योंकि सुख पुरुषका स्वभाव नहीं है यह तो प्रकृतिका कार्य है । प्रकृति तो संसारका नाश होनेसे मुक्त जीवके प्रति नष्ट हो चुकी है उसका अधिकार अब मुक्त पुरुषपर नहीं रहा वह मुक्त पुरुषके प्रति चरितार्थ हो चुकी है ।

§ २५३. जैन ( उत्तरपक्ष )—आपने संसारी आत्माको अज्ञानान्धकारसे आच्छादित बताया था; तो क्या अज्ञानका नाम ही अन्धकार है या अज्ञान और अन्धकार दो वस्तुएँ है ? यदि अज्ञान का नाम ही अन्धकार है और अज्ञानी पुरुष प्रकृतिके सुखको अपना सुख मानता है; तो

---

१. "तत्प्रधानावगमं प्रति यदा पुरुषस्य सम्यग् ज्ञानमुत्पद्यते तदा तेन ज्ञानेन दृष्टा प्रकृतिः पुरुषसङ्गान्निवर्तते । स्वैरिणीव पुरुषेणोपलक्षिता । अये इयमसाध्वी मां मोहयति तस्मान्न ममानया कार्यमितिवत् । तस्यां च निवृत्तायां मोक्षं गच्छति ।"—सां॰का. माठरवृ. श्लो. ६१ । २. "चितिशक्तिरपरिणामिन्यप्रतिसङ्क्रमा दर्शितविषया शुद्धा चानन्ता च ।" —योगभा. १।२ । ३. —माऽप्र—भ. १ । ४. —या अत—म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

सुखादिफलं किं नात्मस्थं मन्येत, ज्ञानस्य बुद्धिधर्मत्वाद्बुद्धेश्च प्रकृत्या सममुपरतत्वात्, मुक्तात्मनोऽपि ज्ञानाभावेनाज्ञानतमश्छन्नत्वाविशेषात् । द्वितीयपक्षे तु किमिदमज्ञानादन्यत्तमो नाम[1]। रागादिकमिति चेत्; तन्न; तस्यात्मनोऽत्यन्तार्थान्तरभूतप्रकृतिधर्मतयात्माच्छादकत्वानुपपत्तेः । आच्छादकत्वे वा मुक्तात्मनोऽप्याच्छादनं स्यात्, अविशेषात् ।

§ २५४. किं च संसार्यात्मनोऽकर्तुरपि भोक्तृत्वेऽङ्गीक्रियमाणे कृतनाशाकृतागमाख्यौ दोषाः प्रसज्यन्ते ।

§ २५५. [2]किं च, प्रकृतिपुरुषयोः संयोगः केन कृतः किं प्रकृत्योतात्मना वा । न तावत्प्रकृत्या, तस्याः सर्वगतत्वान्मुक्तात्मनोऽपि तत्संयोगप्रसङ्गः[3]। अथात्मना, तर्हि स आत्मा शुद्धचैतन्यस्वरूपः सन् किमर्थं प्रकृतिमादत्ते । तत्र कोऽपि हेतुरस्ति न वेति वक्तव्यम् । अस्ति चेत्, तर्हि स हेतुः प्रकृतिर्वा स्यात् आत्मा वा । अन्यस्य कस्याप्यनभ्युपगमात् । आद्यपक्षे यथा सा प्रकृतिस्तस्यात्मनः प्रकृतिसंयोगे हेतुः स्यात्, [4]तथा मुक्तात्मनः किं न स्यात् । प्रकृतिसंयोगात्पूर्वं शुद्धचैतन्यस्वरूपत्वेनो-

---

मुक्त पुरुष भी अज्ञानी ही हैं, क्योंकि ज्ञान तो बुद्धिका धर्म है और बुद्धि प्रकृतिके साथ ही साथ मुक्त-पुरुषसे बिदा हो चुकी है । तात्पर्य यह कि मुक्त पुरुष भी बुद्धिके नष्ट हो जाने से अज्ञानी ही है, अतः अज्ञान अन्धकारसे व्याप्त होनेके कारण वे भी प्रकृतिके सुखको अपना सुख क्यों नहीं मानते और हमारी ही तरह संसारी क्यों नहीं हो जाते ? क्योंकि यदि हममें अभीतक विवेकज्ञान उत्पन्न न होनेके कारण अज्ञान है तो मुक्त पुरुषोंमें विवेकज्ञान उत्पन्न होकर भी नष्ट हो जानेके कारण अज्ञान है । ज्ञानका उत्पन्न न होना और होकर नष्ट हो जाना करीब-करीब एक ही बात है । यदि अज्ञानसे अन्धकार भिन्न वस्तु है; तो बताइए वह कौन सा अज्ञान से भिन्न अन्धकार है जिससे आच्छादित होकर आत्मा अपने स्वरूपको भूल जाता है ? राग आदि तो अन्धकार होकर आत्माके आवरण नहीं हो सकते; क्योंकि ये भी आत्माके धर्म न होकर अत्यन्त भिन्न प्रकृतिके ही धर्म हैं, अतः वे आत्माके आच्छादक नहीं हो सकते । यदि अत्यन्त भिन्न प्रकृतिके धर्म होकर भी आत्माके आवारक हों तो मुक्तात्माओंके स्वरूपको भी ये ढँक देवें, जिस तरह प्रकृति हमारी आत्माओंसे भिन्न होकर भी उसके रागादि धर्म हमारी आत्मामें अपना प्रभाव जमा सकते हैं उसी तरह मुक्तात्माओंपर भी उन्हें अपना असर दिखाना ही चाहिए ।

§ २५४. संसारी आत्माको कर्त्ता नहीं मानकर भी भोक्ता माननेमें कृतनाश और अकृतागम नामके बड़े भारी दोष होंगे । जिस बिचारी प्रकृतिने परिश्रम करके काम किया उसे तो उसका फल नहीं मिला और जिस निकम्मे पुरुषने कुछ भी किया-कराया तो है नहीं पर फल भोगनेको उसे ही बिठाया जाता है । यह तो 'करै कोई और भोगे कोई' वाली बात हुई ।

§ २५५. आप यह बताइए कि—प्रकृति और पुरुषका संयोग किया किसने ? क्या प्रकृति अपने आप पुरुषपर रीझ गयी या पुरुष ही प्रकृतिपर मोहित हुआ है ? यदि प्रकृतिने स्वयं संयोग किया होता; तो प्रकृति तो सर्वव्यापी है अतः मुक्तपुरुषोंसे भी उसे संयोग करना चाहिए । यदि आत्माने ही प्रकृतिपर मोहित होकर इससे सम्बन्ध किया है; तो यह शुद्ध चैतन्य स्वरूप आत्मा क्यों इस प्रकृतिपर मोहित हुआ और किस प्रयोजनसे उसने इसके साथ अपना सम्बन्ध किया ? आत्माके इस प्रकृति संयोगका कोई कारण है या नहीं ? यदि कोई कारण है, तो वह कारण या तो प्रकृति ही हो सकती है या आत्मा ? इन दोसे भिन्न तीसरी वस्तु तो है ही नहीं जो इनके संयोगमें कारण हो सके । यदि प्रकृति ही कारण है, तो जिस तरह प्रकृति संसारी आत्माका

---

१. –ज्ञानं नाम म. २ । २. अपि च म. १, २, प. १, २ । ३. –गः अथा–म. २ । ४. तथात्मनः म. २ ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

भयोरप्यविशेषात् नियामकाभावाच्च। द्वितीयपक्षे स आत्मा प्रकृत्यात्मनोः संयोगे हेतुत्वं प्रतिपद्यमानः किं[1] स्वयं प्रकृतिसहकृतः सन् हेतुर्भवति तद्वियुक्तो वा। आद्ये तस्यापि प्रकृतिसंयोगः कथमित्यनवस्था। द्वितीये पुनः स प्रकृतिरहित आत्मा शुद्धचैतन्यस्वरूपः सन् किमर्थं प्रकृत्यात्मनोः संयोगे हेतुत्वं प्रतिपद्यते। तत्र कोऽपि हेतुर्विलोक्य इति तदेवावर्त्तत इत्यनवस्था। इति सहेतुकः [2]प्रकृत्यात्मसंयोगो निरस्तः। अथ निर्हेतुकः; तर्हि मुक्तात्मनोऽपि प्रकृतिसंयोगप्रसङ्गः।

§ २५६. किं च, अयमात्मा प्रकृतिमुपाददानः पूर्वावस्थां जह्यात्, न वा। आद्ये अनित्यत्वापत्तिः। द्वितीये तदुपादानमेव दुर्घटम्। न हि बाल्यावस्थामत्यजन् देवदत्तस्तरुणत्वं प्रतिपद्यते। तत्र[3] कथमपि सांख्यमते प्रकृतिसंयोगो घटते ततश्च संयोगाभावाद्वियोगोऽपि दुर्घट एव, [4]संयोगपूर्वकत्वाद्वियोगस्य।

§ २५७. किं च, यदुक्तं 'विवेकख्यातेः' इत्यादि; तदविचारितरमणीयम्। तत्र[5] केयं ख्यातिर्नाम प्रकृतिपुरुषयोः स्वेन स्वेन रूपेणावस्थितयोर्भेदेन प्रतिभासनमिति चेत्; सा कस्य—प्रकृतेः

---

प्रकृतिके साथ संयोग करनेमें कारण होती है उसी तरह वह मुक्तात्माओंके साथ अपना संयोग क्यों नहीं करा देती? प्रकृति संयोगके पहले तो संसारी और मुक्त दोनों ही आत्माएँ शुद्ध चैतन्य-स्वरूपवाली ही हैं उनमें कुछ भी ऐसी विशेषता नहीं है जिससे संसारी आत्माके ही साथ प्रकृति संयोगको अवसर मिले। यदि आत्मा प्रकृतिसंयोगमें कारण है; तो वह आत्मा जब प्रकृति संयोग-में कारण होता है तब वह अकेला ही बिना प्रकृतिके कारण हो जाता है या प्रकृतिके साथ? यदि प्रकृति सहित होकर आत्मा प्रकृतिसंयोगमें कारण होता है; तो 'यह प्रकृतिका संयोग किससे हुआ—प्रकृतिसे या आत्मासे' इस प्रश्नको बार-बार दुहरानेसे अनवस्था दूषण होगा। यदि अकेला ही कारण होता है; तब वही प्रश्न फिर होगा कि—'प्रकृति रहित, शुद्ध चैतन्यस्वरूपी पुरुष किस कारणसे आत्मा और प्रकृति संयोगमें कारण होता है? उसमें कोई हेतु है या नहीं' इस तरह इसी प्रश्नके बराबर चालू रहनेसे अनवस्था नामका दूषण होगा। इस तरह प्रकृति और आत्माका संयोग सहेतुक तो सिद्ध नहीं हो पाता। यदि प्रकृति संयोग निर्हेतुक माना जाय; तो मुक्त आत्माओंसे भी प्रकृतिका संयोग हो जाना चाहिए।

§ २५६. यह आत्मा जिस समय प्रकृतिको ग्रहण करता है उस समय अपने पहलेके अकेलेपनको छोड़ता है या नहीं? यदि अपने अकेलेपनको छोड़ देता है; तो परिवर्तन होनेके कारण अनित्य हो जायेगा। यदि अकेलेपनको नहीं छोड़ता; तब वह प्रकृतिको ग्रहण करके दुकेला बन ही नहीं सकता। जिस देवदत्तने अपना बचपन नहीं छोड़ा है वह जवान कैसे हो सकता है? जवानीका आना बचपनको त्यागे बिना हो ही नहीं सकता। जब तक पुरुष अपना कुँआरापन-अकेलापन नहीं छोड़ेगा तब तक वह प्रकृतिसखी का संगी बन गृहस्थ नहीं हो सकेगा। इस तरह सांख्यमतमें प्रकृतिका संयोग किसी भी तरह सिद्ध नहीं होता, जब संयोग ही नहीं तब प्रकृति-वियोगरूप मोक्षकी बात ही दूर है, क्योंकि वियोग तो संयोगपूर्वक ही होता है।

§ २५७. आपने जिस विवेकख्याति—भेदज्ञानकी चर्चा की थी वह भी एक तरहसे बिना विचारे ही भली मालूम होनेवाली है। आप बताइए कि विवेकख्यातिका अर्थ क्या है? अपने-अपने स्वरूपमें स्थित प्रकृति और पुरुषको भिन्न-भिन्न प्रतिभास होना ही यदि विवेकख्याति है,

---

१. किं प्रकृति–म. २। २. प्रकृत्यात्मनः संयो–आ. क.। ३. तन्न सांख्यमते कथमपि प्र–म. २। ४. संयोगविविपूर्व–म. २। ५. "तत्र केयं विवेकख्यातिर्नाम प्रकृतिपुरुषयोः स्वेन स्वेन रूपेणावस्थितयोः भेदेन प्रतिभासनमिति चेत्, सा कस्य–प्रकृतेः, पुरुषस्य, तद्व्यतिरिक्तस्य वा कस्यचित्।"–न्यायकुमु. पृ. ८२१।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

पुरुषस्य वा। न प्रकृतेः; तस्या[1] असंवेद्यपर्वणि स्थितत्वा[2]दचेतनत्वादनभ्युपगमाच्च। नाप्यात्मनः, तस्याप्यसंवेद्यपर्वणि स्थितत्वात्।

§ २५८. तथा यदपि 'विज्ञातविरूपाहम्' इत्याद्युक्तम्, तदप्यसमीक्षिताभिधानम्, प्रकृतेर्जडतयेत्थं[3] विज्ञानानुपपत्तेः। किं च, विज्ञातापि प्रकृतिः संसारदशावन्मोक्षेऽप्यात्मनो भोगाय स्वभावतो वायुवत्प्रवर्ततां तत्स्वभावस्य नित्यतया तदापि सत्त्वात्। नहि प्रवृत्तिस्वभावो वायुर्विरूपतया येन ज्ञातस्तं प्रति तत्स्वभावादुपरमत इति कुतो मोक्षः स्यात्। तदा तदसत्त्वे वा प्रकृतेर्नित्यैकरूपताहानिः, पूर्वस्वभावत्यागेनोत्तरस्वभावोपादानस्य नित्यैकरूपतायां विरोधात्, परिणामिनि[4] नित्य एव तदविरोधात्। प्रकृतेश्च परिणामिनित्यत्वाभ्युपगमे आत्मनोऽपि तदङ्गीकर्तव्यं तस्यापि प्राक्तनसुखोपभोक्तृस्वभावपरिहारेण मोक्षे तदभोक्तृस्वभावस्वीकारात्, अमुक्तादिस्वभावत्यागेन मुक्तत्वादिस्वभावोपादानाच्च। सिद्धे चास्य परिणामिनित्यत्वे सुखादिपरिणामैरपि परिणामित्वम-

---

तो ऐसी विवेकख्याति प्रकृतिको होती है या पुरुषको ? प्रकृतिको तो नहीं हो सकती; क्योंकि वह स्वयं असंवेद्यपर्व—जहाँ किसी पदार्थका ज्ञान नहीं होता—में स्थित है अर्थात् ज्ञानसे शून्य है, अचेतन है और आप स्वयं प्रकृतिमें विवेकख्याति मानते भी नहीं हैं। इसी तरह आत्माको भी विवेकख्याति—भेद विज्ञान नहीं हो सकती; क्योंकि वह भी स्वयं असंवेद्यपर्वमें स्थित होनेसे अज्ञानी है—ज्ञानशून्य है।

§ २५८. जो आपने कहा था कि प्रकृति भी समझ लेती है कि पुरुषने मुझे कुरूपा समझ लिया है इत्यादि; वह तो निरा बेसमझीका कथन है; क्योंकि जब प्रकृति अचेतन है, जड़ है, तब वह इतनी समझदार कैसे हो सकती है ? इतना परिज्ञान किसी भी जड़ या अचेतन पदार्थको कभी भी सम्भव नहीं है।

मान लो कि पुरुषने उसे कुरूपा समझ भी लिया है तब भी अचेतन प्रकृतिको संसारदशाकी तरह मोक्ष अवस्थामें भी स्वभावसे ही भोगके लिए पहुँच जाना चाहिए जिस तरह कि वायु स्वभावसे ही सर्वत्र चलती रहती है। प्रकृतिका 'पुरुषके पास भोगको जाना' रूप स्वभाव तो नित्य होनेसे सदा बना ही रहता है, अतः बिना रोक-टोक मोक्षमें भी पुरुषके पीछे लगकर भोगकी सृष्टि करनी चाहिए। मान लो किसी आदमीको वायु अच्छी नहीं लगती या वायुसे चिढ़ है, तो क्या स्वभावतः बहनेवाली वायु उस आदमीसे बच करके किनाराकशी करके चलेगी ? इस तरह जब मुक्त आत्माओंके पास भी भोगके निमित्त प्रकृति पहुँच जायेगी तब मोक्ष कहाँ रहा ? वह तो भोगभूमि ही हो जायेगा। यदि उस समय प्रकृतिका पुरुष भोगरूप स्वभाव नष्ट हो जाता है; तो वह नित्य एक रूप नहीं रह सकेगी; क्योंकि जिस पदार्थमें किसी एक पूर्वस्वभावका त्याग तथा नये स्वभावका उत्पाद होता है वह नित्य एक रूप नहीं रह सकता। परिणामी नित्य पदार्थमें ही पूर्वस्वभावका त्याग तथा उत्तर स्वभावके ग्रहणकी व्यवस्था हो सकती है। यदि प्रकृति परिणामी–परिवर्तनशील होकर भी नित्य है; तो आत्माको भी कूटस्थनित्य न मानकर परिणामी नित्य ही मानना चाहिए। आत्मा भी तो मोक्ष अवस्थामें अपने पहलेके भोगीस्वभावको छोड़कर अब एक नये योगी–अभोगी–स्वभावको धारण करता है, अस्तु–संसारी स्वभावको छोड़कर मुक्त स्वभावको ग्रहण करता है। इस तरह जब आत्मा कूटस्थ नित्यकी जगह परिणामी नित्य सिद्ध हो गया तब उसमें सुख ज्ञान आदि परिणाम भी मान लेने चाहिए। यदि उसका अनन्त सुख ज्ञान आदि रूपसे

---

१. "तस्याः असंवेद्यपर्वणि स्थितत्वात्, अचिद्रूपत्वात्, अनभ्युपगमाच्च।"–न्यायकुमु. पृ. ८२२। २. –तत्वादनभ्यु–म. २। ३. "प्रकृतेर्जडतया इत्थं विज्ञानानुपपत्तेः–न्यायकुमु. ८२२। ४. –णामिनित्य –म. २।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

स्याभ्युपगन्तव्यम् अन्यथा मोक्षाभावप्रसङ्गः। ततश्च न कथमपि सांख्यपरिकल्पितो मोक्षो घटत इति यथोक्तस्वरूप एवानन्तसुखादिस्वरूपोऽभ्युपगन्तव्यः ।

§ २५९. अथ सौगताः संगिरन्ते । ननु ज्ञानक्षणप्रवाहव्यतिरेकेण कस्याप्यात्मनोऽभावात्कस्य मुक्तौ ज्ञानादिस्वभावता प्रसाध्यते। मुक्तिश्चात्मदर्शिनो दूरोत्सारिता—यो हि पश्यत्यात्मानं स्थिरादिरूपं तस्यात्मनि स्थैर्यगुणदर्शननिमित्तस्नेहोऽवश्यंभावी, आत्मस्नेहाच्चात्मसुखेषु परितृप्यन् सुखेषु तत्साधनेषु च दोषांस्तिरस्कृत्य गुणानारोपयति, गुणदर्शी च परितृप्यन्ममेति सुखसाधनान्युपादत्ते । ततो यावदात्मदर्शनं तावत्संसार एव । तदुक्तम्—

"यः पश्यत्यात्मानं तत्रास्याहमिति[1] शाश्वतः[2] स्नेहः ।
स्नेहात्सुखेषु [3]तृप्यति तृष्णा दोषांस्तिरस्कुरुते ॥१॥
गुणदर्शी परितृप्यन्ममेति सुखसाधनान्युपादत्ते ।
तेनात्माभिनिवेशो यावत्तावत्स संसारः ॥२॥
आत्मनि सति परसंज्ञा स्वपरविभागात्परिग्रहद्वेषौ ।
अनयोः संप्रतिबद्धाः सर्वे दोषाः समायान्ति ॥३॥" [प्र. व. १।२१९-२२१]

---

परिणमन नहीं होता तो उसे मोक्ष भी नहीं हो सकेगा। इस तरह सांख्योंके द्वारा माना गया मोक्षका स्वरूप किसी भी तरह सिद्ध नहीं होता अतः हमारे द्वारा माना गया अनन्तसुख ज्ञान आदि स्वरूप वाला ही मोक्ष युक्तिसंगत है तथा वही माननेके योग्य है।

§ २५९. **बौद्ध( पूर्वपक्ष )**—जब प्रतिक्षणमें नष्ट होनेवाले ज्ञानक्षणोंकी धाराके सिवाय किसी स्थायी आत्माका सद्भाव ही नहीं है तब आप मुक्तिमें किसको ज्ञानादि स्वभाववाला सिद्ध करना चाहते हैं ? यदि कोई ज्ञान आदि स्वभावोंमें रहनेवाला अनुयायी आत्मा होता तो वही मोक्षमें अनन्तज्ञान आदि स्वभावोंको धारण कर लेता। पर ज्ञानधाराको छोड़कर आत्मा नामका कोई पदार्थ ही नहीं है। सच्ची बात तो यह है कि आत्मदर्शी—आत्माकी सत्ता माननेवालेको मुक्ति हो नहीं हो सकती। जो आत्माको नित्य सदा रहनेवाली देखता है उसे आत्मामें नित्यत्व आदि गुणोंके कारण राग अवश्य ही होगा। जब आत्मामें रागका सिलसिला जारी हुआ तो वह आत्माके सुखके लिए प्रयत्न करता है, सुखके साधनोंको जुटाता है। वह सुखके साधनोंको जुटाते समय उसमें होनेवाले हिंसा आदि दोषोंको ओरसे आँखें बन्द कर उनमें गुण ही गुण देखता है और ममतापूर्वक 'यह मेरे हैं' इस बुद्धिसे सुखके साधनभूत स्त्री धनधान्य आदिका संग्रह करता है और मकड़ीके जालकी तरह इस संसारके जालमें फँसता जाता है। तात्पर्य यह कि तमाम संसारकी जड़ यह आत्मदर्शन ही है। सब पदार्थोंको आत्माके लिए ही जोड़ते हैं, यदि आत्माकी ओरसे ही दृष्टि हट जाय तो कोई किसलिए इस संसारके चक्करमें पड़ेगा फिर तो 'न रहेगा बाँस और न बजेगी बाँसुरी' वाली बात होगी। कहा भी है—"जो आत्माको नित्यत्व आदि रूपमें देखता है उसे आत्मामें 'अहं मैं' इस प्रकारका शाश्वत—बहुत दिनों तक टिकाऊ स्नेह हो जाता है। जहाँ स्नेह हुआ कि उसके सुखकी चिन्ता हुई। सुखकी तृष्णामें यह मनुष्य सुखके साधनोंके इकट्ठे करते समय होनेवाले हिंसा आदि दोषोंको दृष्टिसे ओझल करके उनमें गुण ही गुण देखता है। और तृष्णापूर्वक 'यह मेरा है यह मेरा है' इस ममकारके साथ उन पदार्थोंके मोहमें पड़ जाता है उनसे बुरी तरह चिपट जाता है। तात्पर्य यह कि जब तक 'आत्मा है' यह दुराग्रह चित्तमें रहता है तब तक यह सब जाल रचना पड़ता है, यह आत्मदर्शन ही संसारके फैलनेका मूल कारण है। जब हम किसी एकको 'अपना आत्मा' मान लेते हैं तब यह स्वाभाविक ही है कि

---

१. -हमिति हि आ., क. । २. -तस्ने-आ. । ३. तृष्यति प. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

ततो मुक्तिमिच्छता पुत्रकलत्रादिकं स्वरूपं चानात्मकमनित्यमशुचि दुःखमिति [1]श्रुतमय्या चिन्तामय्या च भावनया भावयितव्यम् एवं [2]भावयतस्तत्राभिष्वङ्गाभावादभ्यासविशेषाद्वैराग्यमुपजायते, ततः सास्रवचित्तसंतानलक्षणसंसारविनिवृत्तिरूपा मुक्तिरुपपद्यते ।

§ २६०. अथ तद्भावनाभावेऽपि कायक्लेशलक्षणात्तपसः सकलकर्मप्रक्षयान्मोक्षो भविष्यतीति चेत्; न; कायक्लेशस्य कर्मफलतया नारकादिकायसंतापवत् तपस्त्वायोगात्[3] । विचित्रशक्तिकं च कर्म, विचित्रफलदानान्यथानुपपत्तेः । तच्च कथं कायसंतापमात्रात् क्षीयते, अतिप्रसङ्गात् ।

§ २६१. अथ तपःकर्मशक्तीनां संकरेण [4]क्षयकरणशीलमिति कृत्वा एकरूपादपि तपसश्चित्रशक्तिकस्य कर्मणः क्षयः । नन्वेवं[5] स्वल्पक्लेशेनोपवासादिनाप्यशेषस्य कर्मणः क्षयापत्तिः[6], शक्तिसांक-

---

दूसरे पदार्थ 'पराये' माने जायें । और इस स्व और परका विभाग होते ही स्व—अपनेका परिग्रह—राग तथा परसे द्वेष होने लगता है । इन परिग्रह और द्वेषके होते ही क्रोध, मान, काम, लोभ आदि अनेकों दोष आकर अपना अधिकार जमा लेते हैं; क्योंकि ये सब छोटे-मोटे दोष राग-द्वेषकी सेनाके ही सैनिक रूप हैं ।" अतः जिस व्यक्तिको मुक्ति चाहना है उसे पुत्र, स्त्री आदि पदार्थोंको अनात्मक—आत्मस्वरूपसे भिन्न, अनित्य, अशुचि तथा दुःखरूप देखना चाहिए । और श्रुतमयी—शास्त्राभ्यास या शब्दसे होनेवाला परार्थानुमान—तथा चिन्तामयी—स्वयं विचारना या स्वार्थानुमान—भावनाओं उक्त विचारोंको खूब दृढ़ करना चाहिए—उनकी बारम्बार भावना करते रहना चाहिए । इस तरह संसारके समस्त स्त्री-पुत्रादि पदार्थोंमें अनित्य आत्मा आत्मस्वरूपसे भिन्न तथा दुःखादिरूप भावना भानेसे इनसे ममत्व हटकर धीरे-धीरे वैराग्य हो जायेगा । इस वैराग्यसे अविद्या और तृष्णा रूप आस्रवसे युक्त चित्तसन्तति स्वरूप संसारका नाश हो जायेगा । यही अविद्या तृष्णायुक्त चित्त सन्ततिका नाश ही मोक्ष है ।

§ २६०. शंका—इस तरहकी अनित्य या दुःख रूप भावना न भाकर भी जब कायक्लेश रूप तपसे भी समस्त कर्मोंका नाश होकर मुक्ति हो सकती है तब आप भावनाओंपर ही अधिक भार क्यों देते हैं ?

**समाधान**—जिस प्रकार नरकके दुःख पूर्वकृत कर्मोंके फल हैं, उसी तरह कायक्लेश भी पूर्वकृत कर्मोंका फल ही है, उसे तप ही नहीं कह सकते । तप तो इच्छाओंका निरोध करके स्वयं किया जाता है पर यह कायक्लेश तो कर्मके फलसे होता है किया नहीं जाता । कर्मोंकी विचित्र शक्तियाँ जिनसे नाना प्रकारके कायक्लेश आदि रूप फल मिलते हैं । ऐसे विचित्रफल देनेवाले विचित्र शक्तिधारी कर्म मामूली शरीरको क्लेश देनेवाले तपसे कैसे नष्ट किये जाते हैं ? एकरूप कारण अनेक रूपवाली वस्तुको नष्ट नहीं कर सकता ।

§ २६१. शंका—तपमें ऐसी शक्ति है जिससे वह कर्मोंकी शक्तिमें परिवर्तन करके उन्हें संकर—एक रूप बनाकर उनका नाश कर देता है । अथवा तप और पूर्वकर्म दोनोंकी शक्ति मिल कर कर्मोंका नाश कर देगी, अतः एक रूपवाले अकेले तपसे ही विचित्र शक्तिवाले कर्मोंका क्षय

---

१. "तत्र श्रुतमयी श्रूयमाणेभ्यः परार्थानुमानवाक्येभ्यः समुत्पद्यमानेन श्रुतशब्दवाच्यतामास्कन्दता निर्वृत्ता परं प्रकर्षं प्रतिपद्यमाना स्वार्थानुमानलक्षणया चिन्तया निवृत्ता चिन्तमयीभावनामारभते ।" —आप्तप. का. ८३ । २. —वानभि—म. २ । ३. 'फलवैचित्र्यदृष्टेश्च शक्तिभेदोऽनुमीयते । कर्मणां तापसंक्लेशात् नैकरूपात्ततः (क्षयः) ॥ फलं कथंचित्तज्जन्यात्पं स्यात् न विजातिमत् । अथापि तपसः शक्त्या शक्तिसंकरसंक्षयैः । क्लेशात् कुतश्चिद्धीयेताशेषमक्लेशलेशतः । यदीष्टमपरं क्लेशात् तत्तपः क्लेश एव चेत् । तत् कर्मफलमित्यस्मात् न शक्तेः संकरादिकम् ॥" —प्र. वा. १।२७६–७८ । ४. क्षयसंकरेण शी—म. २ । ५. तन्नैवं म. २ । ६. —पत्तिशक्तिः सा—म. २ । उद्धृतौ इमौ । न्यायकुमु. पृ. ८४१ । स्या. र. पृ. १११८ ।

Jain Education International　For Private & Personal Use Only　www.jainelibrary.org

यन्यथानुपपत्तेः। उक्तं च—

"कर्मक्षयाद्धि मोक्षः स च तपसस्तच्च कायसंतापः।
कर्मफलत्वान्नारकदुःखमिव कथं तपस्तत्स्यात् ॥१॥
अन्यदपि चैकरूपं [1]तच्चित्रक्षयनिमित्तमिह न स्यात्।
[2]तच्छक्तिसंकरः [3]क्षयकारीत्यपि[4] वचनमात्रम् ॥२॥"

तस्मान्नैरात्म्यभावनाप्रकर्षविशेषाच्चित्तस्य निःक्लेशावस्था मोक्षः।

§ २६२. अत्र प्रतिविधीयते। तत्र यत्तावदुक्तं 'ज्ञानक्षणप्रवाह' इत्यादि; तदविचारित-विलपितम्; ज्ञानक्षणप्रवाहव्यतिरिक्तं मुक्ताकणानुस्यूतसूत्रोपममन्वयिनमात्मानमन्तरेण कृतनाशाकृतागमादिदोषप्रसक्तेः स्मरणाद्यनुपपत्तेश्च।

---

हो ही जायेगा, तब भावनाओंके ऊपर इतना जोर देनेका क्या कारण है?

समाधान—तब मामूली उपवास आदि कायक्लेशसे भी सभी कर्मोंकी शक्तिमें परिवर्तन होकर उनमें एकरूपता हो जाय और उन कर्मोंका नाश हो जाना चाहिए; क्योंकि आप तो तप और कर्मोंकी शक्तिके मिश्रणमें ऐसी ही शक्ति बताते हैं जिससे विचित्र शक्तिवाले कर्मोंकी विचित्रता परिवर्तित होकर एकरूपता बन जाती है और एक रूपवाले तपसे एक रूपवाले कर्मोंका नाश सहज ही हो जाता है। कहा भी है—"कर्मोंके क्षयसे मोक्ष होता है, और कर्मोंका क्षय होता है तपसे। जब तप मात्र कायक्लेश रूप ही है, जो कि नारकी जीवोंके दारुण दुःखकी तरह मात्र पूर्वकृत कर्मोंका फल ही हो सकता है, तो उन कर्मोंके फलरूप कायक्लेशको तप कैसे कह सकते हैं? अन्यथा नारकियोंके कायक्लेशको भी तप कहना चाहिए। एकरूप तपसे विचित्र शक्तिवाले कर्मोंका क्षय होना तो नितान्त असम्भव है। तपको कर्मोंकी शक्तिमें परिवर्तन करके उनमें संकर—एकरूपता लानेवाला मानकर कर्मोंका क्षय करनेवाला कहना अथवा तप और कर्मोंकी मिश्रित शक्तिको कर्मक्षय करनेवाला कहना तो केवल बकवाद करना ही है। तपमें ऐसी शक्ति हो ही नहीं सकती।" इस तरह 'आत्मा नहीं है या संसार निरात्मक है—आत्मस्वरूप नहीं है' इस प्रकारकी नैरात्म्य भावना जब उत्कृष्ट अवस्थामें पहुँच जाती है तब उसके द्वारा चित्तके अविद्या तृष्णा आदि क्लेशोंका नाश होकर उसकी निःक्लेश अवस्थाका नाम ही मोक्ष है। यही चित्त जब अविद्या तृष्णा रूप आस्रवसे युक्त होता है तब संसार कहलाता है और जब अविद्या तृष्णारूप क्लेशोंका, आस्रवोंका नाश होकर वह निरास्रव निःक्लेश हो जाता है तब वही मोक्ष कहा जाता है।

§ २६२. जैन ( उत्तरपक्ष )—आपने जो ज्ञानप्रवाहको ही आत्मा कहा है वह तो सचमुच बिना विचारे ही यद्वा तद्वा कुछ कह दिया है। यदि मोतियोंमें पिरोये गये धागेकी तरह पूर्व तथा उत्तर ज्ञानक्षणोंमें आत्मस्वरूपसे अनुयायी कोई आत्मा नहीं है; तब कृतनाश अकृतागम आदि दोष होंगे। जिस ज्ञानक्षणने किसी जीवकी हत्या की वह तो उसी समय नष्ट हो जायेगा अतः उसे तो अपने कियेका कुछ भी फल नहीं मिला, यह तो कृतनाश हुआ। और अन्य जिस ज्ञानक्षणने हत्या नहीं की उस बिचारेको हत्याके अपराधमें फाँसीकी सजा मिली, यह हुआ अकृतका आगम 'करे कोई और भोगे कोई' इस नियमसे तो जगत् अन्धेर नगरी बन जायेगा। जिसे हमने रुपये दिये थे वह भी नष्ट हो गया तथा हम भी, तब कौन किससे स्मरण करके रुपयेका लेन-देन करेगा? जिसने पदार्थोंका अनुभव किया था जब वह समूल नष्ट हो गया तब स्मरण प्रत्यभिज्ञान आदि कैसे हो सकेंगे?

---

१. तच्चित्रं क्षय—म. १। २. तत्कर्मशक्ति—म. २। ३. करक्षय प. १, २। ४. क्षयकारी —आ. क.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २६३. यत्पुनरुक्तं 'आत्मानं यः पश्यति' इत्यादि; तत्सूक्तमेव; [1]किंत्वज्ञो जनो दुःखानुषक्तं सुखसाधनं पश्यन्नात्मस्नेहात्सांसारिकेषु दुःखानुषक्तसुखसाधनेषु प्रवर्ततेऽपथ्यादौ[2] मूर्खातुरवत्। हिताहितविवेचकस्तु[3] [4]तावात्विकसुखसाधनमङ्गनादिकं परित्यज्यात्मस्नेहादात्यन्तिकसुखसाधने मुक्तिमार्गे प्रवर्तते, पथ्यादौ चतुरातुरवत्।

§ २६४. यदप्युक्तं 'मुक्तिमिच्छता' इत्यादि; तदप्यज्ञानविजृम्भितम्; [5]सर्वथाऽनित्यानात्मकत्वादिभावनाया निर्विषयत्वेन मिथ्यारूपत्वात्सर्वथा नित्यादिभावनावन्मुक्तिहेतुत्वानुपपत्तेः। नहि कालान्तरावस्थाय्येकानुसंधातृव्यतिरेकेण भावनाप्युपपद्यते। तथा यो हि निगडादिभिर्बद्धस्तस्यैव तन्मुक्तिकारणपरिज्ञानानुष्ठानाभिसंधिव्यापारे सति मोक्षः, इत्येकाधिकरण्ये सत्येव बन्धमोक्ष-

§ २६३. आपने जो 'आत्मदर्शीको संसार होता है' इत्यादि विवेचन किया है, वह किसी हद तक अच्छा है। बात यह है कि—अज्ञानी मोही आत्मा दुःखसे मिश्रित सुख-साधनोंको देखकर आत्माके मिथ्यारागसे उस दुःख मिश्रित सांसारिक सुखके स्त्री-पुत्रादि साधनोंको जुटानेमें प्रवृत्ति करता है। जिस तरह कोई मूर्ख रोगी अपथ्यको ही पथ्य मानकर खा लेता है और दिन दूना रोगमें फँसता जाता है, उसी तरह यह मूढ़ आत्मा दुःखको ही सुख मानकर स्त्री-पुत्रादिमें ममता करके राग करता है और संसारके जालमें उलझता जाता है। परन्तु जो विवेकी हैं जिन्हें हित और अहितका यथार्थ परिज्ञान है वे ज्ञानी जीव इस मिथ्या सांसारिक सुखके कारण स्त्री आदिको छोड़कर आत्माके शुद्ध स्वरूपमें प्रेम करके अतीन्द्रिय सुखके साधनभूत मोक्षमार्गमें प्रवृत्ति करते हैं। जिस तरह समझदार रोगी वैद्यके द्वारा बताये गये पथ्यका सेवन कर जल्दी ही नीरोग हो जाता है उसी तरह आत्माके यथार्थ स्वरूपकी प्राप्तिके उपायोंका आचरण करनेसे आत्माके परम अतीन्द्रिय सुख स्वरूपकी भी प्राप्ति सहज ही हो जाती है।

§ २६४. आपने जो मुमुक्षुओंके लिए अनित्यत्व आदि भावनाएँ बतायी हैं वह तो सचमुच आपके अज्ञानका ही फैलाव है। संसारमें पदार्थ ही जब सर्वथा अनित्य नहीं है तब सर्वथा अनित्यत्व आदिकी निर्विषयक काल्पनिक मिथ्या भावनाएँ मोक्षमें कारण नहीं हो सकतीं। जिस तरह संसारमें सर्वथा नित्य पदार्थ कोई नहीं है उसी तरह सर्वथा अनित्य पदार्थकी सत्ता भी संसारमें नहीं है। अतः जैसे सर्वथा नित्यत्वकी भावना निर्विषयक है और उस मिथ्या काल्पनिक भावनासे मोक्षकी प्राप्ति नहीं होती उसी तरह सर्वथा क्षणिकत्वकी मिथ्या भावना भी मोक्षकी प्राप्तिमें किसी भी तरह सहायक नहीं हो सकती। जबतक अनेक ज्ञान क्षणोंमें रहनेवाला एक भावना करनेवाला पूर्व और उत्तरका अनुसन्धान करनेवाला आत्मा नहीं माना जायेगा तबतक भावनाएँ बन ही नहीं सकतीं। देखो, जो व्यक्ति बेड़ी आदि बन्धनोंमें पड़ा है वही जब उन बन्धनोंके काटनेका ज्ञान, काटनेकी इच्छा तथा तदनुकूल प्रयत्न करता है तब उसीके बन्धन कटकर उसीको मुक्ति मिलती है इस तरह बँधनेसे लेकर कारणोंका ज्ञान इच्छा प्रयत्न आदि छूटने तककी सब बातें जब एक ही आत्मामें होती हैं तभी छूटनेकी भावना तथा उससे छूटना सम्भव होता है। एक अनुयायी आत्मा

१. किन्तु अज्ञो जनः दुःखाननुषक्तसुखसाधनमपश्यन् आत्मस्नेहात् सांसारिकेषु दुःखानुषक्तसुखसाधनेषु प्रवर्तते। हिताहितविवेकस्तु—।"—न्यायकुमु. पृ. ८४२। स्या. र. पृ. १११८। २.—दौ मुर्खा—आ., क.। ३.—विवेकस्तु म. १, प. १। ४.—कस्त्वतात्विक—आ., क.। ५. "क्षणिकादिभावनाया मिथ्यारूपत्वात्, न च मिथ्याज्ञानस्य निःश्रेयसकारणत्वमतिप्रसङ्गात्।"—प्रश. व्यो. पृ. २० ग.। "भावनाया विकल्पात्मिकायाः" श्रुतमय्याश्चिन्तामय्याश्चावस्तुविषयाया वस्तुविषयस्य योगिज्ञानस्य जन्मविरोधात्। कुतश्चिदतत्त्वविषयाद् विकल्पज्ञानात्तत्त्वविषयस्य ज्ञानस्यानुपलब्धेः।—आप्तप. का. ८३। तत्त्वार्थश्लो. पृ. २१। षड्द. बृह. श्लो. ५२। न्यायकुमु. पृ. ८४२।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

व्यवस्था लोके प्रसिद्धा। इह त्वन्यः [1]क्षणो बद्धोऽन्यस्य च तन्मुक्तिकारणपरिज्ञानमन्यस्य चानुष्ठानाभिसंधेर्व्यापारश्चेति वैयधिकरण्यात्सर्वमयुक्तम्।

§ २६५. किं च, सर्वो बुद्धिमान् बुद्धिपूर्वं प्रवर्तमानः किंचिदिदमतो मम स्यादित्यनुसंधानेन प्रवर्तते। [2]इह च कस्तथाविधो मार्गाभ्यासे प्रवर्तमानो मोक्षो मम स्यादित्यनुसंदध्यात् क्षणः, संतानो वा। न तावत्क्षणः, तस्यैकक्षणस्थायितया निर्विकल्पतया चैतावतो व्यापारान् कर्तुमसमर्थत्वात्। नापि संतानः; तस्य संतानिव्यतिरिक्तस्य सौगतैरनभ्युपगमात्।

§ २६६. किं च, निरन्वयविनश्वरत्वे च संस्काराणां मोक्षार्थः प्रयासो व्यर्थ एव स्यात्, यतो रागाद्युपरमो हि भवन्मते मोक्षः, उपरमश्च विनाशः, स च [3]निर्हेतुकतयाऽयत्नसिद्धः, ततस्तदर्थोऽनुष्ठानादिप्रयासो निष्फल एव।

---

माननेपर ही 'जो बँधा है वही छूटा' इस प्रकारकी बन्ध-मोक्षकी नियत व्यवस्था हो सकती है। संसारमें भी बँधना और छूटना एक अधिकरणमें ही देखे जाते हैं। पर आप तो जब किसी अनुयायी आत्माकी सत्ता ही नहीं मानते तब अन्य ज्ञानक्षण बँधेगा तो छूटनेके कारणोंका ज्ञान किसी दूसरे ज्ञानक्षणको होगा तो उन उपायोंके आचरण करनेकी इच्छा किसी तीसरेको होगी और आचरण कोई चौथा ही क्षण करेगा, इस तरह सभी बातें भिन्न-भिन्न ज्ञानक्षणोंको होंगी तब बन्ध-मोक्ष आदिकी व्यवस्था किसी भी तरह नहीं बन सकेगी।

§ २६५. संसारमें कोई भी बुद्धिमान् जब किसी कार्यमें जान-बूझकर प्रवृत्ति करता है तो यह सोचकर ही उसमें प्रवृत्त होता है कि—'इस कार्यके करने से मुझे अमुक लाभ होगा' अब आप बताइए कि आपके यहाँ मोक्षमार्गके अभ्यासमें प्रवृत्ति करनेवाला तथा 'इससे मुझे मोक्ष होगा' इस अभिप्रायको रखनेवाला विचारक कौन है? ऐसा विचार ज्ञानक्षण करेंगे या सन्तान? ज्ञानक्षण तो एक ही क्षण तक ठहर कर नष्ट हो जानेवाले हैं तथा निर्विकल्पक हैं, अतः वे इतना लम्बा विचार नहीं कर सकते। इतना बड़ा विचार तो दस बीस क्षण तक ठहरनेवाला सविकल्प ज्ञान ही कर सकता है। परस्पर भिन्न ज्ञानक्षणरूप सन्तानियोंसे पृथक् सत्ता रखनेवाली सन्तान तो बौद्ध मानते ही नहीं हैं, अतः जिस तरह क्षणिक ज्ञानक्षण उतना लम्बा विचार नहीं कर सकते उसी तरह उन ज्ञानक्षणरूप सन्तान भी उस विचारको करनेमें समर्थ नहीं हो सकती।

§ २६६. जब आपके यहाँ सभी पदार्थ क्षणिक हैं तथा रागादि संस्कार भी दूसरे क्षणमें निरन्वय-समूल नष्ट हो जाते हैं; तब रागादिका नाश भी अपने ही आप हो जायेगा, और मोक्षकी प्राप्ति भी स्वतः ही हो जायेगी, अतः सिर मुड़ाकर कषायसे वस्त्र धारण कर बुद्ध दीक्षा लेना व्यर्थ ही है, क्योंकि आपने रागादिके उपरमको ही मोक्ष माना है। उपरम का अर्थ है नाश। और नाश तो आपके यहाँ निर्हेतुक है, वह कारणों से नहीं होता किन्तु स्वभावसे ही अपने आप हो जाता है। अतः रागादिका नाश भी अपने ही आप अनायास ही हो जानेवाला है उसके लिए प्रव्रज्या लेना आदि प्रयत्न करना निरर्थक ही है।

---

१. '–न बन्धमोक्षौ क्षणिकैकसंस्थौ—क्षणिकमेकं यच्चित्तं तत्संस्थौ बन्धमोक्षौ न स्याताम्। यस्य चित्तस्य बन्धः तस्य निरन्वयप्रणाशादुत्तरचित्तस्याबद्धस्यैव मोक्षप्रसङ्गात्। यस्यैव बन्धः तस्यैव मोक्ष इति एकचित्तसंस्थौ बन्धमोक्षौ।"—युक्त्यनु. टी. पृ. ४१। न्यायकुमु. पृ. ८४२। २. "इह च कस्तथाविधो मार्गाभ्यासे प्रवर्तमानः 'मोक्षो मम स्यात्' इत्यनुसंदध्यात्—क्षणः संतानो वा।—न्याय. कुमु. पृ. ८४२। ३. "अहेतुकत्वान्नाशस्य हिंसाहेतुर्न हिंसकः। चित्तसंततिनाशश्च मोक्षो नाष्टाङ्गहेतुकः॥"—आप्तमी. का. ५२। युक्त्यनु. टी. पृ. ४०। "निर्हेतुकतया विनाशस्य उपायवैयर्थ्यम्, अयत्नसाध्यत्वात्।" —प्रश. व्यो. पृ. २०। न्यायकुमु. पृ. ८४३।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ २६७. किं च तेन[1] मोक्षार्थानुष्ठानेन प्राक्तनस्य रागादिक्षणस्य नाशः क्रियते, भाविनो वानुत्पादः, तदुत्पादकशक्तेर्वा क्षयः, संतानस्योच्छेदः[2], अनुत्पादो वा, निराश्रय (स्रव) चित्तसंतत्युत्पादो वा, तत्राद्योऽनुपपन्नः, विनाशस्य निर्हेतुकतया भवन्मते कुतश्चिदुत्पत्तिविरोधात् । द्वितीयोऽप्यत एवासाधीयान्, उत्पादाभावो ह्यनुत्पादः, सोऽभावरूपत्वात्कथं कुतश्चिदुत्पद्यते, अपसिद्धान्तप्रसङ्गात् । तच्छक्तेः क्षयोऽनुपपन्नः, तस्याप्यभावरूपतया निर्हेतुकत्वेन भवन्मते कुतश्चिदुत्पत्तिविरोधात् । संतानस्योच्छेदार्थोऽनुत्पादार्थो[3] वा तत्प्रयास इत्यप्यनेन निरस्तम्, क्षणोच्छेदानुत्पादवत् । तयोरप्यभावरूपतया[4] निर्हेतुकत्वात्कुतोऽप्युत्पत्त्यनुपपत्तेः । किं च, वास्तवस्य संतानस्यानभ्युपगमात्किं तदुच्छेदादिप्रयासेन । न हि मृतस्य मरणं क्वापि दृष्टम्, तन्न संतानोच्छेदलक्षणा[5] मुक्तिर्घटते ।

§ २६८. अथ[6] निराश्रय ( स्रव ) चित्तसंतत्युत्पत्तिलक्षणा सा तत्प्रयाससाध्येति[7] पक्षस्तु ज्यायान् । केवलं[8] सा चित्तसंततिः सान्वया निरन्वया वेति वक्तव्यम् । आद्ये, सिद्धसाधनम्;

§ २६७. अच्छा यह बताइए कि—मोक्ष के लिए जो प्रव्रज्या आदि धारण करते हैं उनसे क्या होता है ? क्या मौजूद रागक्षणका नाश होता है, या आगे राग उत्पन्न नहीं हो पाता, अथवा रागको पैदा करनेवाली शक्तिका नाश हो जाता है, किंवा सन्तानका उच्छेद हो जाता है, अथवा रागादि सन्तति आगे उत्पन्न नहीं हो पाती, या निरास्रव चित्तसन्तति उत्पन्न हो जाती है ? प्रव्रज्यासे रागादिका नाश तो नहीं हो सकता; क्योंकि आपके मतसे विनाश तो निर्हेतुक है वह किसी प्रव्रज्या आदि कारणसे उत्पन्न नहीं हो सकता वह तो स्वतः ही होता है । रागादिके अनुत्पादका मतलब है रागादिके उत्पादका अभाव; सो वह भी उत्पादका नाश ही है, अतः उसका कारणोंसे उत्पन्न होना असम्भव है क्योंकि आप विनाशको निर्हेतुक मानते हैं । यदि रागादि नाशकी किसी प्रव्रज्या आदि कारणसे उत्पत्ति मानी जायेगी; तो आपके अहेतुक विनाशवाले सिद्धान्तका विरोध हो जायेगा । इसी तरह शक्तिका क्षय भी विनाश रूप ही है, अतः इसकी भी उत्पत्ति कारणोंसे नहीं हो सकती । इसी प्रकार सन्तानका उच्छेद या उसका अनुत्पाद–उत्पादाभाव भी विनाशरूप होनेसे क्षणोंके नाश और अनुत्पादकी तरह निर्हेतुक ही होंगे अतः इनके लिए भी प्रव्रज्या आदि अनुष्ठानोंका कोई उपयोग नहीं है । आप सन्तानको तो वास्तविक मानते ही नहीं हैं उसे तो आप काल्पनिक कहते हैं; तब ऐसी काल्पनिक सन्तानके उच्छेदके लिए क्यों प्रयत्न किया जाय । वह तो काल्पनिक होनेसे है ही नहीं, बिचारी अपने ही आप अच्छिन्न है । इस मरी हुई सन्तानको मारनेके लिए इतनी दुष्कर प्रव्रज्या आदिका धारण करना महज़ सनकीपन ही है । इस तरह सन्तानोच्छेद रूप मुक्ति किसी भी प्रमाणसे सिद्ध नहीं होती ।

§ २६८. हां, 'जो चित्तसन्तति पहले सास्रव–अविद्या और तृष्णासे संयुक्त थी, प्रव्रज्या आदि अनुष्ठानोंसे वही चित्तसन्तति निरास्रव–अविद्या तृष्णासे रहित हो जाती है' आपका यह विचार उचित प्रतीत होता है । केवल उस चित्तसन्ततिको सान्वय तथा वास्तविक मानना चाहिए । बताइए—आप उसे सान्वय मानना चाहते हैं या निरन्वय ? निरास्रव चित्तसन्ततिको सान्वय–वास्तविक रूपसे पूर्व उत्तर क्षणोंमें अपनी सत्ता रखनेवाली—मानना ही सच्चा मोक्षका

१. "तेन हि प्राक्तनस्य रागादिचित्तलक्षणस्य नाशः क्रियेत, भाविनो वानुत्पादः तदुत्पादकशक्तेर्वा क्षयः, संतानस्य वोच्छेदः–अनुत्पादो वा, निरास्रवचित्तसंतत्युत्पादो वा ।"–न्यायकुमु. पृ. ८४२ । २. दो वानुत्पा–प. १, २, भ. १ । –दो वानुच्छेदो वा निराश्रयः चित्त–म. २ । ३. च्छेदोऽनुत्पादा–म. २ । ४. भावतया निर्हेतुकतया कु–म. २ । ५. दा युक्ति–म. २ । ६. निराश्रयरूपचित्त–आ. क. । ७. साध्येत्यपि प–म. २ । ८. "केवलं सा चित्तसंततिः सान्वया, निरन्वया वा" इति वक्तव्यम् ।" –न्यायकुमु. पृ. ८४४ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तथाभूत एव चित्तसंताने मोक्षोपपत्तेः, बद्धो हि मुच्यते नाबद्धः। द्वितीयोऽनुपपन्नः; निरन्वये हि संतानेऽन्यो बध्यतेऽन्यश्च मुच्यते, तथा च बद्धस्य मुक्त्यर्थं प्रवृत्तिर्न स्यात्, कृतनाशादयश्च दोषाः पृष्ट(ष्ठ)लग्ना[1] एव धावन्ति।

§ २६९. तथा यदुक्तं 'कायक्लेश' इत्यादि; तदप्यसत्यम्;[2] हिंसाविरतिरूपव्रतोपबृंहकस्य[3] कायक्लेशस्य कर्मफलत्वेऽपि[4] तपस्त्वविरोधात्, व्रताविरोधी हि कायक्लेशः कर्मनिर्जराहेतुत्वात्तपोऽभिधीयते। न चैवं नारकादिकायक्लेशस्य तपस्त्वप्रसङ्गः, तस्य हिंसाद्यावेशप्रधानतया तपस्त्वविरोधात्[5], अतः कथं[6] प्रेक्षावतां तेन समानता साधुकायक्लेशस्यापादयितुं शक्या।

§ २७०. तदपि शक्तिसंकरपक्षे 'स्वल्पेन' इत्यादि प्रोक्तम्; तत्सूक्तमेव; विचित्रफलदानसमर्थानां कर्मणां शक्तिसंकरे सति क्षीणमोहान्त्यसमयेऽयोगिचरमसमये[7] चाक्लेशतः[8] स्वल्पेनैव शुक्लध्यानेन तपसा प्रक्षयाभ्युपगमात्[9], जीवन्मुक्तेः परममुक्तेश्चान्यथानुपपत्तेः, स[10] तु तच्छक्ति-

स्वरूप है और इसे तो हम लोग भी मानते ही हैं अतः सिद्ध साधन है। जो बँधता है वही मुक्त होता है बिना बँधा नहीं। इस तरह बन्धनसे मोक्ष तक की अवस्थाओंमें उस चित्तसन्ततिकी वास्तविक सत्ता माननी चाहिए। चित्तसन्ततिको निरन्वय मानना तो किसी भी तरह उचित नहीं है; क्योंकि ऐसी चित्तसन्ततिको निरन्वय-पूर्व और उत्तर क्षणोंको परस्पर सम्बन्ध शून्य मानने पर तो बँधेगा कोई और छूटेगा कोई, जो बँधा है उसीकी मोक्षके लिए प्रवृत्ति नहीं होगी। इसी तरह कृतनाश आदि दोष इस पक्षके पीछे ही पीछे चले आयेंगे। तात्पर्य यह कि निरन्वय चित्तसन्तति माननेमें 'करे कोई और भोगे कोई' आदि अनेक दोषोंका प्रसंग होगा।

§ २६९. आपने जो कायक्लेश रूप तपके बाबत कहा वह तो बिलकुल ही असत्य है; कायक्लेश भले ही कर्मका फल हो परन्तु जब वह अहिंसाव्रतकी वृद्धिमें सहायता देता है तो उसे तप ही कहना चाहिए। जो कायक्लेश व्रतोंका अविरोधी है, अहिंसा और संयमकी स्थिरता करता है वह कर्मोंकी निर्जरामें कारण होनेसे तपरूप ही है। नारकी आदि जीवोंको होनेवाले कायक्लेशमें तो हिंसादिका आवेश पाया जाता है वह इच्छा निरोध करके स्वयं तपा नहीं जाता अतः उसे तप कैसे कह सकते हैं। अतः नारकियोंकी हिंसात्मक दुःखरूप शरीर पीड़ासे मुनियोंके द्वारा इच्छापूर्वक तपे गये अहिंसात्मक कायक्लेशकी तुलना करना बुद्धिमानोंको तो शोभा नहीं देता।

§ २७०. आपने जो तपके द्वारा शक्ति संकर माननेसे स्वल्प उपवास आदिसे ही समस्त कर्मोंका क्षय होना चाहिए इत्यादि कहा है, वह आपने ठीक ही कहा है। वास्तवमें बात ऐसी ही है। जिसका मोह कर्म नष्ट हो गया है उस बारहवें गुणस्थानवर्ती क्षीणमोही व्यक्तिके थोड़े-से शुक्लध्यान रूपी तपसे विचित्र फल देनेवाले ज्ञानावरण आदि कर्मोंकी शक्तिमें परिवर्तन होकर उनमें संकर—एकरूपता आकर उनका नाश हो जाता है। और दूसरे ही क्षण वह क्षीणमोही व्यक्ति जीवन्मुक्त केवली हो जाता है। जिनके मन, वचन, कायके समस्त व्यापार रुक गये हैं उन चौदहवें गुणस्थानवर्ती अयोगी जीवोंका थोड़ा-सा ही शुक्लध्यान रूपी तप एक ही क्षणमें सब कर्मों

१. पृष्टित्य-म. १, २, प. १, २, क.। २. तदसत्यम् आ.। ३. "हिंसादिविरतिलक्षणवृत्तोपबृंहकस्य कायक्लेशकर्मफलत्वेऽपि तपस्त्वाविरोधात्।"-न्यायकुमु. पृ. ८४७। ४. कर्मत्वेऽपि आ., क.। ५. -विरोधित्वात्-म. १, २, प. १, २। ६. कथं समानता प्रेक्षावता तेन साधु-म. २। ७. -समयमयोगि-म. २। ८. चाक्लेशेन स्व-म. १, २, प. १, २। ९. प्रत्यया-आ., क.। १०. एतदन्तर्गतः पाठो नास्ति म. १, २, प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

संकरो बहुतरकायक्लेशसाध्य इति युक्तस्तदर्थोऽनेकोपवासादिकायक्लेशाद्यनुष्ठानप्रयासः; तमन्तरेण तत्संकरानुपपत्तेः, ततः कथंचिदनवच्छिन्नो ज्ञानसंतानोऽनेकविधतपोऽनुष्ठानान्मुच्यते, तस्य चानन्तचतुष्टयलाभस्वरूपो मोक्ष इति प्रतिपत्तव्यम् ।

§ २७१. अथात्र दिगम्बराः स्वयुक्तीः स्फोरयन्ति । ननु भवतु यथोक्तलक्षणो मोक्षः, परं स पुरुषस्यैव घटते न त्वङ्गनायाः, तथाहि—न स्त्रियो मोक्षभाजनं भवन्ति, पुरुषेभ्यो हीनत्वात्, नपुंसकवत्[2] ।

§ २७२. अत्रोच्यते—स्त्रीणां पुरुषेभ्यो हीनत्वं किं चारित्राद्यभावेन, विशिष्टसामर्थ्यासत्त्वेन, पुरुषानभिवन्द्यत्वेन, स्मा(क्षा)रणाद्यकर्तृत्वेन, अमहर्द्धिकत्वेन, मायादिप्रकर्षवत्त्वेन वा । तत्र न तावदाद्यः पक्षः क्षोदक्षमः; यतः किं चारित्राभावः स[3]चेलत्वेन, मन्दसत्त्वतया वा । तत्र [4]यद्याद्यपक्षः, तदा चेलस्यापि चारित्राभावहेतुत्वं किं परिभोगमात्रेण, परिग्रहरूपतया वा । यदि परि-

---

का नाश कर ही देता है। और वह परमयोगी योगी दूसरे ही क्षणमें परममुक्तिको पा लेता है। परन्तु उस शुक्लध्यान रूपी तपमें वह विशिष्ट शक्ति पहले किये गये अनेकों उपवास आदि कठोर कायक्लेशसे ही आती है। अतः उस विशिष्ट शक्तिकी प्राप्तिके लिए अनेक उपवास, रसत्याग आदि कायक्लेश करना ही चाहिए। इन बाह्य तपोंको तपे बिना तपमें ऐसी शक्ति तथा कर्मोंमें परिवर्तन नहीं हो सकता। इस तरह अन्वयी ज्ञान सन्तान ही अनेक प्रकारके अन्तरंग और बाह्य तपोंको तपनेसे कर्मोंका नाश करके मोक्ष प्राप्त करती है। उस अन्वयी ज्ञान सन्तान-आत्माको अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त सुख और अनन्तवीर्य इस अनन्तचतुष्टयवाले स्वरूपकी प्राप्ति होना ही मोक्ष है।

§ २७१. दिगम्बर सम्प्रदाय वाले स्त्रियोंको मोक्ष नहीं मानते हैं, उनका अभिप्राय इस प्रकार है।

**दिगम्बर**—मोक्षका उक्त स्वरूप तथा उसकी सिद्धिका प्रकार तो वस्तुतः ऐसा ही है, परन्तु यह मुक्ति पुरुष ही पा सकते हैं, स्त्रियोंको अपनी उसी योनिवाली स्त्रीपर्यायसे मुक्ति नहीं मिल सकती। वे उस पर्यायको छोड़कर पुरुष शरीर धारण करने पर ही मुक्त हो सकती हैं। स्त्रियाँ मोक्ष नहीं जा सकतीं क्योंकि वे पुरुषोंसे हीन हैं जिस प्रकार नपुंसक—होजड़ा पुरुषोंसे हीन होने के कारण मोक्ष जाने की सामर्थ्य नहीं रखता उसी तरह स्त्रियाँ भी पुरुषोंसे हीन हैं, अबलाएँ हैं अतः वे भी अपने उस कमजोर शरीरसे मुक्तिका साधन नहीं कर सकतीं और न मोक्ष ही जा सकती हैं।

§ २७२. **श्वेताम्बर**—स्त्रियोंको पुरुषोंसे हीन या कमजोर क्यों समझा जाय? क्या वे चारित्र आदि धारण नहीं कर सकतीं या उनमें विशिष्ट शक्ति नहीं है, अथवा पुरुष साधु उन्हें नमस्कार नहीं करते, या वे शास्त्रोंका पठन-पाठन या स्मरण नहीं करा सकतीं, दूसरोंको पाठका स्मरण नहीं करातीं; किंवा उन्हें कोई लौकिक ऋद्धि सिद्धि प्राप्त नहीं होती अथवा उनमें तीव्र छल-कपट मायाचार आदि पाये जाते हैं? पहला पक्ष तो 'चारित्र न होनेसे स्त्रियाँ कमजोर हैं' विचारको सहन नहीं कर सकता। आप बताइए कि स्त्रियोंको चारित्रका अभाव क्यों है? यदि वे कपड़ा धारण करती हैं इसीलिए चारित्र नहीं पाल सकतीं; तो वस्त्र क्या पहिनने मात्रसे ही चारित्रका विघात कर देता है, अथवा परिग्रहरूप होनेसे उसमें ममता होनेसे चारित्र नहीं हो

---

१. –तद्यनुष्ठा–भ. २। २. "ततः स्त्रीणां न मोक्षः पुरुषेभ्यो हीनत्वात् नपुंसकादिवत्।"—न्यायकुमु. पृ. ८७६। ३. –वः किं सचे–भ. २। ४. –द्यः प–म. १, २, प. १, २।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

भोगमात्रेण; तदा परिभोगोऽपि[1] किं वस्त्रपरित्यागासमर्थत्वेन संयमोपकारित्वेन वा। तत्र न तावदाद्यः; यतः प्राणेभ्योऽपि नापरं प्रियम्, प्राणानप्येताः परित्यजन्त्यो दृश्यन्ते, वस्त्रस्य का कथा। अथ संयमोपकारित्वेन; तर्हि किं न पुरुषाणामपि संयमोपकारितया [2]वस्त्रपरिभोगः।

§ २७३. अथाबला एता बलादपि पुरुषैरुपभुज्यन्त इति तद्विना तासां संयमबाधासंभवो न पुनर्नराणामिति न तेषां तदुपभोग इति चेत्।

§ २७४. तर्हि न वस्त्राच्चारित्राभावः, तदुपकारित्वात्तस्य, आहारादिवत्। नापि परिग्रहरूपतया; यतोऽस्य तद्रूपता किं मूर्च्छाहेतुत्वेन, धारणमात्रेण[3] वा अथवा स्पर्शमात्रेण जीवसंसक्तिहेतुत्वेन वा। तत्र यद्याद्यः; तर्हि शरीरमपि मूर्छाया हेतुर्न वा। तावदहेतुः; तस्यान्तरङ्गत्त्वेन दुर्लभतरतया विशेषतस्तद्धेतुत्वात्। अथ मूर्च्छाया हेतुरिति पक्षः; तर्हि वस्त्रवत्तस्यापि किं

---

पाता ? यदि वस्त्रके पहिनने मात्रसे ही चारित्रमें बाधा आती है चारित्र पूर्ण नहीं हो पाता; तो यह विचारना चाहिए कि स्त्रियाँ क्यों वस्त्रको धारण करती हैं ? क्या वे वस्त्रका त्याग करनेमें असमर्थ हैं, अथवा वे उसे संयमका साधक मानकर पहिनती हैं ? वस्त्रके त्यागनेकी असामर्थ्य तो नहीं कही जा सकती; वस्त्र कुछ प्राणोंसे अधिक प्यारा तो है ही नहीं, जब ये धर्मप्राण माताएँ अपने धर्मकी रक्षाके लिए अपने प्राणोंको भी हँसते-हँसते निछावर कर देती हैं तब उस चिथड़ेकी तो बात ही क्या ? यदि स्त्रियाँ वस्त्रको संयमका उपकारी समझकर उसे पहिनती हैं; तो पुरुष साधु भी यदि संयमके साधनेके लिए उसकी स्थिरताके लिए वस्त्र पहिन लेते हैं तो क्या हानि है ? वस्त्र पहिन लेनेसे ही उनका परम चारित्र क्यों लुटा जाता है ?

§ २७३. **दिगम्बर**—स्त्रियाँ तो अबला हैं, इनके शारीरिक अवयवोंकी रचना ही ऐसी है कि पुरुष पशु इनकी लाज बलात्कार करके लूट सकते हैं, अतः वस्त्र पहिने बिना इनका संयम साधना इनके शीलकी रक्षा होना असम्भव है इसलिए स्त्रियोंका तो संयमकी रक्षाके लिए वस्त्र पहिनना उचित और आवश्यक है परन्तु पुरुषोंकी तो कोई जबरदस्ती लाज नहीं लूटता, ये तो नग्न रहकर भी संयम साध सकते हैं अतः इनका वस्त्र पहिनना किसी भी तरह उचित तथा संयमका उपकारी नहीं माना जा सकता।

§ २७४. **श्वेताम्बर**—आपके उपरोक्त कथनसे यह तात्पर्य तो सहज ही निकल आता है कि वस्त्रके पहिनने मात्रसे स्त्रियोंके चारित्रका अभाव नहीं होता, वह तो उनके संयमका उसी तरह उपकारी है जिस प्रकार कि भोजन-पानी आदि शरीरकी स्थिरताके द्वारा संयमके उपकारक होते हैं।

'वस्त्रकी परिग्रहमें गिनती है अतः वह चारित्रमें बाधक होगा उसके पहिननेसे चारित्र नहीं हो सकता' यह कथन भी विचारणीय है। बताइए वस्त्र ममत्व परिणाम उत्पन्न करता है इसलिए परिग्रह रूप है, अथवा धारण करने मात्रसे, या छू लेने मात्रसे अथवा जीवोंकी उत्पत्तिका स्थान होनेसे ? यदि वस्त्र ममताका कारण होनेसे परिग्रह रूप है, तो शरीर भी ममताका कारण होता है या नहीं ? 'शरीर ममताका कारण नहीं है' यह कथन तो नितान्त असंगत है; क्योंकि शरीर तो वस्त्रसे भी अधिक दुर्लभतर है। वस्त्रको फेंक देनेपर भी दूसरा इच्छानुकूल वस्त्र मिल सकता है। वस्त्र बाह्य है पर शरीरको छोड़ देनेपर इच्छानुकूल दूसरा शरीर मिलना असम्भव ही है वह अन्तरंग है। अतः अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध होनेके कारण शरीर तो और भी अधिक ममता उत्पन्न कर सकता है तथा करता भी है। यदि शरीर वस्त्रकी ही तरह ममताका उत्पादक है; तो उसे पहलेसे ही क्यों नहीं छोड़ते ? क्या उसका छोड़ना वस्त्र त्यागकी तरह अत्यन्त

---

१. किमपरत्यागः भ २। २. वस्त्रभोगः म. २। ३. -अथवा म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

दुस्त्यजत्वेन, मुक्त्यङ्गतया वा न प्रथमत एव परिहारः । यदि दुस्त्यजत्वेनेति[1] पक्षः, तदा तदपि किं सर्वपुरुषाणाम्, केषांचिद्वा । न तावत्सर्वेषाम्, दृश्यन्ते हि बहवो वह्निप्रवेशादिभिः शरीरमपि त्यजन्तः । अथ केषांचित्, तदा वस्त्रमपि केषांचिद्दुस्त्यजमिति न परिहार्यं शरीरवत् । अथ मुक्त्यङ्गत्वेनेति पक्षः; तर्हि वस्त्रस्यापि तथाविधशक्तिविकलानां[2] स्वाध्यायाद्युपष्टम्भकत्वेन शरीरवन्मुक्त्यङ्गत्वात्किमिति परिहारः । अथ धारणमात्रेण; एवं सति शीतकाले[3] प्रतिमापन्नं साधुं दृष्ट्वा केनाप्यविषह्योपनिपातमद्य शीतमिति विभाव्य धर्मार्थिना साधुशिरसि वस्त्रे प्रक्षिप्ते[4] सपरिग्रहता स्यात् । अथ यदि स्पर्शमात्रेण; तदा भूम्यादिना निरन्तरं[5] स्पर्शसद्भावात्सपरिग्रहत्वेन तीर्थंकरादीनामपि न मोक्षः स्यादिति लाभमिच्छतो[6] भवतो मूलक्षतिः संजाता । अथ जीवसंसक्तिहेतुत्वेन; तर्हि शरीरस्यापि जीवसंसक्तिहेतुत्वात्परिग्रहहेतुत्वमस्तु, कृमिमण्डूकाद्युत्पादस्य तत्र प्रतिप्राणिप्रतीतत्वात् । अथास्ति, परं यतना तत्र विधीयते, तेनायमदोष इति चेत्; तर्हि वस्त्रेऽप्ययं न्यायः किं काकैर्भक्षितः । वस्त्रस्यापि यतनयैव सीवनक्षालनादिकरणेन जीवसंसक्तिनिवारणात् । तन्न वस्त्र-

कठिन है अथवा वह संयमका साधक होकर मोक्षका कारण होता है ? यदि शरीरका त्याग अत्यन्त कठिन है; तो सभी पुरुषोंको उसका छोड़ना अत्यन्त कठिन है, या कुछ अल्प शक्तिवालोंको ? 'सब पुरुषोंको शरीरका छोड़ना अत्यन्त कठिन है' यह तो नहीं कहा जा सकता, क्योंकि बहुत-से साहसी पुरुष धर्मके लिए अग्निमें जलकर, पर्वतसे गिरकर तथा काशी करवट आदि लेकर खुशीसे शरीरको छोड़ देते हैं । यदि किन्हीं हीनशक्तिक पुरुषोंके लिए शरीरका छोड़ना अत्यन्त कठिन है, तो वस्त्रका छोड़ना भी तो किन्हींके लिए अत्यन्त कठिन होता है अतः शरीरकी ही तरह उसके छोड़नेका आग्रह नहीं होना चाहिए । यदि शरीर मुक्तिका साधक होनेसे अपरिहार्य है, तो वस्त्र भी तो किन्हीं वृद्ध दुर्बल आदि शक्तिहीन लोगोंको स्वाध्याय संयम आदिकी प्रवृत्तिमें स्थिरता लाता है और इस तरह वह उन लोगोंको शरीरकी ही तरह संयमका साधक होनेसे मोक्षका अंग है अतः क्यों वस्त्रके परिहारका ऐकान्तिक आग्रह किया जाता है ? यदि वस्त्र शरीरपर आ जाने मात्रसे ही परिग्रहरूप हो जाये, तो कड़ी सरदीके दिनोंमें नदीके किनारे ध्यानावस्थ साधुके ऊपर किसी सहृदय धर्मात्मा भक्तने सरदीकी भीषणताका खयाल करके कपड़ा डाल दिया तो क्या इतने मात्रसे वह साधु परिग्रही या वस्त्र परिग्रहरूप हो जायेगा ? यदि छू लेने मात्रसे वस्त्र परिग्रह हो जाता हो, तो पृथिवी आदि कितने ही पदार्थोंको निरन्तर छूते रहनेके कारण तीर्थंकर आदि भी परिग्रही हो जायेंगे और इस तरह वे केवली या सिद्ध नहीं हो पायेंगे । यह तो नफेके लिए किये गये रोजगारमें मूल पूँजीके घाटेकी ही बात हुई । चाहा तो था कि वस्त्रको परिग्रह सिद्ध कर दिया जाय पर वहाँ तीर्थंकर ही परिग्रही बन गये । यदि चीलर आदि जीवोंके रहने तथा उनके उत्पन्न होनेका स्थान वस्त्र परिग्रह रूप है, तो शरीर भी अनेकों जीवोंके रहनेका स्थान है अतः इसे भी परिग्रह मान लेना चाहिए । 'शरीरमें भी कीड़े पड़ जाते हैं, वह सड़ जाता है, गल जाता है आदि । शरीरके भीतर निगाह डालिए कितने ही कीड़े उसमें बिलबिलाते हुए दिखाई देंगे । यदि यह कहा जाय कि शरीरमें कीड़े रहो, पर यत्नाचार पूर्वक सावधानीसे प्रवृत्ति करनेपर उनकी विराधना बुद्धि पूर्वक हिंसा नहीं होती अतः यह दोष नहीं हो सकता' तो वस्त्रमें भी इसी युक्तिसे दोषका परिहार किया जा सकता है, यहाँ भी उस न्यायको कौए नहीं खा जायेंगे । वस्त्रको भी सावधानी पूर्वक सोनेसे तथा धोने आदि-

१. –ति तदापि भ. २ । २. –याद्यवष्टम्भ–भ. २ । ३. – मा प्रतिपन्नम् भ. १, २, प. १, २ । ४. सति परिग्र–भ. २ । ५. –रन्तरस्पर्श–भ. २ । ६. –तो मूलक्षतिः भ. २, प. १, २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

सद्भावेन चारित्रासंभवः ।

§ २७५. नापि मन्दसत्त्वतया; यतः सत्त्वमिह व्रततपोधारणविषयमेषितव्यम्, तच्च तास्वनल्पं सुदुर्धरशीलवतीषु संभवति । अतो न चारित्रासंभवेन तासां हीनत्वम् । ननु भवत्वविशिष्टं चारित्रं स्त्रीणां, परं परमप्रकर्षप्राप्तं यथाख्याताभिधं तासां न स्यादिति पुरुषेभ्यो हीनत्वमिति चेत् । तर्हि चारित्रपरमप्रकर्षाभावोऽपि तासां किं कारणाभावेन, [1]विरोधसंभवेन वा । न तावदाद्यः पक्षः; अविशिष्टचारित्राभ्यासस्यैव तन्निबन्धनत्वात्, तस्य च स्त्रीष्वनन्तरमेव समर्थितत्वात् । नापि द्वितीयः; यथाख्यातचारित्रस्यार्वाग्दृशामत्यन्तपरोक्षतया केनचिद्विरोधानिर्णयादिति न चारित्राभावेन स्त्रीणां हीनत्वम् ।

§ २७६. नापि विशिष्टसामर्थ्यासत्त्वेन; यत इदमपि किं [2]सप्तमनरकपृथ्वीगमनायोग्यत्वेन, वादादिलब्धिरहितत्वेन, [3]अल्पश्रुतत्वेन वा । न तावदाद्यः पक्षः; यतस्तत्र भावः किं यत्रैव जन्मनि

---

से उसमें जीवोंकी उत्पत्तिकी ही कम सम्भावना है तथा होने पर भी बुद्धि पूर्वक हिंसा न होने से उक्त परिग्रहका दोष नहीं होना चाहिए। अतः वस्त्रके रहने मात्रसे स्त्रियोंमें चारित्रका अभाव नहीं किया जा सकता ।

§ २७५. शक्ति या धैर्यकी कमीसे भी स्त्रियोंको हीन—कमजोर नहीं कहा जा सकता, क्योंकि यहाँ शक्तिका तात्पर्य है व्रत-उपवास,तप आदि धारण करनेकी सामर्थ्य । सो यह सामर्थ्य तो कोई-कोई स्त्रियोंमें पुरुषोंसे भी अधिक पायी जाती है। वे भी अत्यन्त दुर्धर व्रत-उपवास आदि धैर्यपूर्वक करती हैं। उनका अखण्ड शील और कठिन कायक्लेश उनकी इस सामर्थ्यका पक्का प्रमाण है। अतः चारित्रका अभाव होनेके कारण स्त्रियोंको पुरुषसे हीन नहीं माना जा सकता ।

**दिगम्बर**—साधारण व्रत उपवासादि रूप चारित्र स्त्रियोंमें भले ही हो जाय, परन्तु परम उत्कृष्ट यथाख्यात—स्वरूपस्थिति रूप चारित्र स्त्रियोंमें नहीं हो सकता अतः वे पुरुषोंसे हीन हैं।

**श्वेताम्बर**—परम उत्कृष्ट यथाख्यात चारित्र स्त्रियोंमें क्यों नहीं होता ? कौन-सा ऐसा बाधक है जिसके कारण उनका यथाख्यात चारित्र परमोत्कृष्ट दशाको नहीं पहुँच पाता ? क्या उनमें उसके कारण ही नहीं जुट पाते अथवा कोई विरोधी कारणके आनेसे वह रुक जाता है ? कारणोंका अभाव तो नहीं कहा जा सकता, क्योंकि साधारण व्रत-उपवास आदि चारित्रका अभ्यास ही यथाख्यात चारित्रमें कारण होता है। सो स्त्रियोंमें इस व्रत-उपवासादि रूप चारित्रका सद्भाव तो अभी ही बता आये हैं। यथाख्यात चारित्र अतीन्द्रिय होनेके कारण अत्यन्त परोक्ष है, अतः उसका किसके साथ विरोध है। इसका निर्णय अल्पज्ञानवाले हम लोग नहीं कर सकते। इस तरह चारित्रके अभावके कारण हम स्त्रियोंको पुरुषोंसे हीन नहीं कह सकते।

§ २७६. विशिष्ट शक्तिके अभावसे भी स्त्रियाँ पुरुषोंसे हीन नहीं कही जा सकतीं, आप बताइए कि स्त्रियोंमें कौन-सी विशिष्ट शक्तिका अभाव है ? क्या वे सातवें नरक नहीं जा सकतीं, या वाद आदि ऋद्धियाँ प्राप्त नहीं कर पातीं। वे वाद नहीं कर सकतीं अथवा उनमें श्रुतज्ञानकी पूर्णता नहीं होती। सातवें नरक नहीं जा सकनेके कारण विशिष्ट शक्तिका अभाव नहीं माना जा सकता, क्योंकि वे जिस जन्ममें मोक्ष जाती हैं उसी ही जन्ममें सातवें नरक नहीं जा

---

१. विरोधिसं–म. १, २, प. १, २ । २. सप्तमपृथ्वी–म. २, क. । ३. अलब्धश्रुत–म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

कर्मबन्धचित्तादिसंस्कारक्रोधाभिमानमायालोभरागद्वेषमोहाद्युपाधिद्रव्यत्वलुठनपतनादिवेगादीनां कारणत्वेन[2] सुखादीनामकारणत्वेन वा घटस्यानन्तधर्मत्वम् ।

§ ३३१. स्नेहगुरुत्वे तु पुरापि स्पर्शभेदत्वेन प्रोचाते ।

§ ३३२. कर्मतश्चोत्क्षेपणावक्षेपणाकुञ्चनप्रसारणभ्रमणस्यन्दन[3]रेचनपूरणचलनकम्पनान्यस्थानप्रापणजलाहरणजलादिधारणादिक्रियाणां[4] तत्तत्कालभेदेन तरतमयोगेन [5]वानन्तानां हेतुत्वेन घटस्यानन्ताः क्रियारूपाः स्वधर्माः, तासां क्रियाणामहेतुभ्योऽन्येभ्यो व्यावृत्तत्वेनानन्ताः परधर्माश्च ।

§ ३३३. सामान्यतः पुनः प्रागुक्तनीत्यातीतादिकालेषु ये ये विश्ववस्तूनामनन्ताः स्वपरपर्याया भवन्ति तेष्वेकद्वित्र्याद्यनन्तपर्यन्तधर्मैः सदृशस्य [6]घटस्यानन्तभेदस्यानन्तभेदसादृश्यभावेनानन्ताः स्वधर्माः ।

§ ३३४. विशेषतश्च घटोऽनन्तद्रव्येष्वपरापरापेक्षयैकेन द्वाभ्यां त्रिभिर्वा यावदनन्तैर्वा धर्मैर्विलक्षण इत्यनन्तप्रकारवैलक्षण्यहेतुका अनन्ताः स्वधर्माः, अनन्तद्रव्यापेक्षया च घटस्य स्थूलता-

---

क्रोध, किसीको मान, किसीको माया तथा किसीको लोभ होता है, इस तरह भिन्न-भिन्न व्यक्तियोंको क्रोध मान माया लोभ राग द्वेष मोह आदि विकारोभावोंकी उत्पत्तिमें निमित्त होनेसे लुढ़कना गिरना वेग आदिमें कारण होनेसे, अथवा किसीके सुख आदिमें निमित्त न होनेके कारण भी अनन्त स्वभाववाला होता है ।

§ ३३१. चिकनापन और भारीपन तो स्पर्शके ही भेद हैं अतः स्पर्शका वर्णन करते समय इनकी अपेक्षा स्व-परपर्यायोंका निरूपण कर दिया गया है ।

§ ३३२. क्रियाकी दृष्टिसे वही सोनेका घड़ा ऊपर फेंका जा सकता है, नीचे पटका जा सकता है, मोड़ दिया जा सकता है, फैलाया जा सकता है तथा इधर-उधर अनेक तरहसे चलाया जा सकता है, वह चू सकता है, वह खाली भी रहता है, भरा भी जाता है, यहाँसे वहाँ पहुँचाया जाता है, हिलता है, पानी भरनेके काम आता है, उसके द्वारा कुएँसे पानी भी खींचा जाता है–इस तरह असंख्य क्रियाओंका कारण होनेसे अनेक स्वभाववाला है । तथा इन्हीं क्रियाओंके तीनों काल और जोरसे धीरेसे मध्यमरूपसे इत्यादि तरतमभावोंसे अनन्त भेद हो सकते हैं । वह घड़ा इन अनन्त क्रियाओंका कारण होता है अतः वह घड़ा अनन्त क्रियावाला होनेसे अनन्तधर्मवाला है । ये सब उसके स्वधर्म हैं तथा इन क्रियाओंमें जो पदार्थ कारण नहीं होते उन सबसे व्यावृत्त होनेके कारण उसमें अनन्त ही परधर्म हैं ।

§ ३३३. पहले जितने प्रकारके स्वधर्म या परधर्म कहे गये हैं उन सबमें प्रकृत घड़ा अन्य घड़ोंसे एक दो तीन आदि अनन्तधर्मोंसे समानता रखता है, घड़ोंसे ही क्या, अन्य पदार्थोंसे भी घड़ेकी एक दो आदि सैकड़ों धर्मोंसे समानता पायी जाती है । अतः सादृश्य रूपी सामान्यकी दृष्टिसे घड़ेके अनन्त ही सदृशपरिणमन रूप स्वभाव हो सकते हैं । इस प्रकार सामान्यकी अपेक्षा घड़ेमें स्वपर्याय तथा उससे भिन्न धर्मोंकी अपेक्षा परपर्यायें विचारनी चाहिए ।

§ ३३४. इसी तरह यह घड़ा अन्य अनन्त ही द्रव्योंसे एक दो तीन आदि अनन्त ही धर्मोंकी अपेक्षा विलक्षण है उनसे व्यावृत्त होता है अतः उसमें अन्य पदार्थोंसे विलक्षणता करानेवाले अनन्त ही धर्म विद्यमान हैं और इसीलिए वह विशेष विलक्षणताकी दृष्टिसे भी अनन्त स्वभाववाला है । अनन्त ही द्रव्योंकी अपेक्षा इस घड़ेमें किसीकी अपेक्षा मोटापन तो किसीकी

---

१. –हाद्युपा भ. १, २, प. १, २, क. । २. –न तेषामकारणत्वेन वा भ. १, २, प. १, २ ।
३. –स्पन्दनदवनरेचन भ. २ । –स्पन्दनपूरण–प. १, २ । ४. –णाविक्रि–भ. २ । ५. चान–भ. २ ।
६. –नाभेदसादृश्य –अ., आ., क. ।

कृशतासमताविषमतासूक्ष्मताबादरतातीव्रताचाकचिक्य[1] - सौम्यतापृथुतासंकीर्णतानीचतोच्चता-विशालमुखतादयः प्रत्येकमनन्तविधाः स्युः। ततः स्थूलतादिद्वारेणाप्यनन्ता धर्माः। [2]संबन्धतस्त्व-नन्तकालेनानन्तैः परैर्वस्तुभिः समं प्रस्तुतघटस्याधाराधेयभा[3]वोऽनन्तविधो भवति, ततस्तदपेक्षया-प्यनन्ताः स्वधर्माः। एवं स्वस्वामित्वजन्यजनकत्वनिमित्तिनैमित्तकत्वषोढाकारकत्वप्रकाश्यप्रकाश-कत्वभोज्यभोजकत्ववाह्यवाहकत्वाश्रयाश्रयिभाववध्यवधकत्वविरोध्यविरोधकत्वज्ञेयज्ञा[4]पकत्वादि - संख्यातीतसंबन्धैरपि प्रत्येकमनन्ता धर्मा ज्ञातव्याः।

§ ३३५. तथा ये येऽत्र घटस्य स्वपरपर्याया[5] अनन्तानन्ता ऊचिरे, तेषामुत्पादा विनाशाः स्थितयश्च पुनः पुनर्भवनेनानन्तकालेनानन्ता अभूवन् भवन्ति भविष्यन्ति च, तदपेक्षयाप्यनन्ता धर्माः।

§ ३३६. एवं पीतवर्णादारभ्य भावतोऽनन्ता धर्माः।

§ ३३७. तथा द्रव्यक्षेत्रादिप्रकारैर्ये ये स्वधर्माः परधर्माश्चाचचक्षिरे तैरुभयैरपि युगपदादिष्टो घटोऽवक्तव्यः स्यात्, यतः कोऽपि स शब्दो न विद्यते येन घटस्य स्वधर्माः परधर्माश्चोच्यमाना द्वयेऽपि युगपदुक्ता भवन्ति, शब्देनाभिधीयमानानां क्रमेणैव प्रतीतेः।

---

अपेक्षा पतलापन किसीकी अपेक्षा समानता, असमानता, सूक्ष्मता, स्थूलता, तीव्रता, चकचकाहट, सुन्दरता, चौड़ापन, सकरापन, नीचता, उच्चता, विशालमुखपना आदि अनन्त ही प्रकारके धर्म पाये जाते हैं। इस तरह इन स्थूलता आदि धर्मोंकी अपेक्षा भी घड़ेमें अनन्त स्वधर्म हैं। सम्बन्धकी दृष्टिसे अनन्त कालमें अनन्त परवस्तुओंके साथ प्रस्तुत घटका आधाराधेयभाव अनन्त प्रकारका होता है अतएव उस दृष्टिसे भी घटके अनन्त स्वधर्म होते हैं। इसी तरह इस सोनेके घड़ेका अपने स्वामीके साथ स्वस्वामिभाव सम्बन्ध, पैदा करनेवाले सुनारके साथ जन्यजनक भाव, स्वामीमें धनी आदि व्यवहार करानेमें या जल आदि खींचनेमें निमित्त-नैमित्तिक भाव, किसी जल लाने आदि पदार्थोंसे कर्ता, कर्म, करण आदि छहों कारक रूप सम्बन्ध, दीपक आदिसे प्रकाश्य-प्रकाशक-भाव, जिसके उपभोगमें आता है उस भोक्तासे भोज्य-भोजकभाव, जिस जल दूध आदि पदार्थोंको ढोता है उससे वाह्यवाहकभाव अथवा जिन खच्चरों आदिसे या पानी भरनेवालोंके सिरसे ढोया जाता है उनसे वाह्यवाहक भाव, जिस स्थानपर रखा जाता है या उसमें जो चीज रखी जाती है उससे आधार-आधेयभाव, जो उस घड़ेको फोड़ता है तथा जिसके सिरमें लगनेसे उसका कपाल फूट जाता है उनसे वध्यघातकभाव, उस घड़ेके कारण जिनसे विरोध होता है या उसमें रखनेसे जो वस्तु खराब हो जाती है उससे विरोध्यविरोधकभाव, तथा ज्ञानके साथ ज्ञेयज्ञापक भाव आदि असंख्य सम्बन्ध हैं। इन सम्बन्धोंकी अपेक्षा एक ही घड़ेमें अनन्त स्वभाव हो जाते हैं।

§ ३३५. इसी तरह घड़ेकी जिन-जिन स्व-परपर्यायोंका कथन किया है उनके उत्पाद, विनाश तथा स्थिति रूप धर्म अनादिकालसे बराबर प्रतिक्षण होते आ रहे हैं पहले भी होते थे तथा आगे भी होते जायेंगे। इन त्रैकालिक उत्पाद, विनाश तथा स्थिति रूप त्रिपदीसे भी घड़ेमें अनन्त धर्म सिद्ध होते हैं।

§ ३३६. इसी तरह पीलेपन आदि पर्यायोंसे भी अनन्त धर्म होते हैं। इस प्रकार एक ही घड़ेमें स्वधर्मोंकी अपेक्षा अस्तित्व तथा परधर्मोंकी अपेक्षा नास्तित्व समझना चाहिए।

§ ३३७. जब ऊपर कहे गये स्वद्रव्य क्षेत्र आदि तथा परद्रव्य क्षेत्र आदिकी अपेक्षा घटको एक ही शब्दसे एक ही साथ कहनेकी इच्छा होती है तो घड़ा अवक्तव्य हो जाता है, क्योंकि संसारमें ऐसा कोई शब्द ही नहीं है जिससे घड़ेके स्व-परधर्मोंका युगपत् प्रधान भावसे कथन किया

---

१. -क्य सो आ., क.। २. संबन्धस्त्वनन्तानन्तकालतोऽनन्तैः म. २। ३. -भावेऽनन्त-म. २। ४. -ज्ञायकः-म. १, २, प. १, २। ५. -पर्यया म. २। ६. नानन्तानन्तका-म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३३८. संकेतितोऽपि शब्दः क्रमेणैव स्वपरधर्मान् प्रत्याययति, न तु युगपत्, 'शतृशानचौ सत्' इति शतृशानचोः संकेतितसच्छब्दवत् ।

§ ३३९. ततः प्रतिद्रव्यक्षेत्रादिप्रकारं घटस्यावक्तव्यतापि स्वधर्मः स्यात्, तस्य चानन्तेभ्यो वक्तव्येभ्यो धर्मेभ्योऽन्यद्रव्येभ्यश्च[1] व्यावृत्तत्वेनानन्ता अवक्तव्याः परधर्मा अपि भवन्ति ।

§ ३४०. तदेवमनन्तधर्मात्मकत्वं यथा घटे दर्शितं, तथा सर्वस्मिन्नप्यात्मादिके वस्तुनि भावनीयम् ।

§ ३४१. तत्राप्यात्मनि तावच्चैतन्यं कर्तृत्वं[2] भोक्तृत्वं[3] प्रमातृत्वं प्रमेयत्वममूर्तत्वमसंख्यातप्रदेशत्वं[4] निश्चलाष्टप्रदेशत्वं लोकप्रमाणप्रदेशत्वं[5] जीवत्वमभव्यत्वं भव्यत्वं परिणामित्वं स्वशरीरव्यापित्वमित्यादयः सहभाविनो धर्माः, हर्षविषादौ सुखदुःखे मत्यादिज्ञानचक्षुर्दर्शनोपयोगौ देवनारकतिर्यग्नरत्वानि शरीरादितया परिणमितसर्वपुद्गलत्वमनाद्यनन्तत्वं सर्वजीवैः सह सर्वसंबन्धवत्त्वं संसारित्वं क्रोधाद्यसंख्याध्यवसायवत्त्वं हास्यादिषट्कं[6] स्त्रीपुंनपुंसकत्वमूर्खत्वान्धत्वादीनीत्यादयः क्रमभाविनो धर्माः ।

---

जा सके । शब्दके द्वारा वे दोनों धर्म क्रमसे ही कहे जा सकते हैं । एक साथ प्रधान रूपसे नहीं ।

§ ३३८. यद्यपि शब्दकी प्रवृत्ति संकेतके अनुसार होती है, अतः यह शंका की जा सकती है कि—'जिस तरह शतृ और शानच् दो प्रत्ययोंकी 'सत्' संज्ञा दोनों ही प्रत्ययोंका कथन करती है उसी तरह दोनों ही धर्मोंमें जिस शब्दका संकेत किया गया है उसके द्वारा दोनों धर्मोंका युगपत् कथन हो जायगा' पर शंकाकारको यह बात अच्छी तरह समझ लेनी चाहिए कि—शतृ और शानच्की 'सत्' संज्ञा दोनों प्रत्ययोंका क्रमसे ही ज्ञान कराती है, अतः संकेत करनेपर भी किसी भी शब्दके द्वारा दोनों धर्मोंका प्रधानभावसे युगपत् कथन नहीं हो सकता ।

§ ३३९. इस तरह प्रत्येक स्वधर्म और परधर्मकी एक साथ कहनेकी इच्छा होनेपर घड़ेमें अवक्तव्य धर्म भी पाया जाता है । यह अवक्तव्य धर्म स्वपर्याय है । यह अवक्तव्य धर्म अन्य अनन्त वक्तव्य धर्मोंसे तथा अन्य पदार्थोंसे व्यावृत्त है अतः इसकी अपेक्षा अनन्त ही परपर्याय होते हैं ।

§ ३४०. जिस तरह घड़ेमें अनन्त धर्मोंकी योजना की गयी है उसी तरह समस्त आत्मा आदि पदार्थोंमें अनन्त धर्मोंमें अनन्त धर्मोंका सद्भाव समझ लेना चाहिए । अतः वस्तु अनन्त धर्मवाली है क्योंकि वह प्रमेय है यह हेतु अबाधित सिद्ध हो जाता है ।

§ ३४१. आत्मा चेतन है, कर्ता है, भोक्ता है, प्रमाता है, प्रमेय है, अमूर्त है, असंख्यात प्रदेशवाला है, इसके मध्यके आठ प्रदेश निष्क्रिय रहते हैं, लोकाकाशके बराबर ही इसके असंख्य प्रदेश हैं, जीव है, भव्य है, अभव्य है, परिणामी–परिवर्तनशील है, अपने शरीरके बराबर ही परिमाणवाला है अतः आत्मामें ये सब अनेक सहभावी—एक साथ रहनेवाले धर्म पाये जाते हैं तथा हर्ष-विषाद, सुख-दुःख, मति आदि ज्ञान, चक्षुदर्शन आदि दर्शन, देव नारक तिर्यंच और मनुष्य ये चार अवस्थाएँ, शरीर रूपसे परिणत समस्त पुद्गलोंसे सम्बन्ध रखना, अनादि अनन्त होना, सब जीवोंसे सब प्रकारके सम्बन्ध रखना, संसारी होना, क्रोधादि असंख्य कषायोंसे विकृत होना, हास्य, रति, अरति, शोक भय, ग्लानि आदि भावोंका सद्भाव, स्त्री-पुरुष और नपुंसकोंके समान कामी प्रवृत्ति, मूर्खता तथा अन्धा, लूला, लँगड़ा आदि क्रमसे होनेवाले भी अनेक धर्म संसारी जीवमें पाये जाते हैं ।

---

१. -न्येभ्यश्च म. २ । २. कर्तृत्वं प्रमा-प. १, २ । ३. – क्तृत्वं प्रमे-म. २ । ४. –शता लो- म. १, २, प. १, २, क. । ५. –शत्वमभ–म. २, प. १, २ । ६. –षट्कत्वं स्त्री – म. २ । ७. – मूर्तत्वा –म. २ ।



Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

§ ३४२. मुक्तात्मनि तु सिद्धत्वं साद्यनन्तत्वं ज्ञानदर्शनसम्यक्त्वसुखवीर्याण्यनन्तद्रव्यक्षेत्रकालसर्वपर्यायज्ञातृत्वदर्शित्वानि अशरीरत्वमजरामरत्वमरूपरसगन्धस्पर्शशब्दत्वानि निश्चलत्वं नीरुक्त्वमक्षयत्वमव्याबाधत्वं [1]प्राक्संसारावस्थानुभूतस्वस्वजीवधर्माश्चेत्यादयः।

§ ३४३. [2]धर्माधर्माकाशकालेष्वसंख्यासंख्यानन्तप्रदेशाप्रदेशत्वं सर्वजीवपुद्गलानां गतिस्थित्यवगाहवर्तनोपग्राहकत्वं तत्तदवच्छेदकावच्छेद्यत्वमवस्थितत्वमनाद्यनन्तत्वमरूपित्वमगुरुलघुतैकस्कन्धत्वं मत्यादिज्ञानविषयत्वं [3] सत्त्वं द्रव्यत्वमित्यादयः।

§ ३४४. पौद्गलिकद्रव्येषु[4] घटदृष्टान्तोक्तरीत्या स्वपरपर्यायाः। शब्देषु चोदात्तानुदात्तस्वरितविवृतसंवृतघोषवदघोषताल्पप्राणमहाप्राणताभिलाप्यानभिलाप्यार्थवाचकावाचकताक्षेत्रकालादिभेदहेतुकतत्तदनन्तार्थप्रत्यायनशक्त्यादयः।

§ ३४५. आत्मादिषु च सर्वेषु नित्यानित्यसामान्यविशेषसदसदभिलाप्यानभिलाप्यत्वात्मकता परेभ्यश्च वस्तुभ्यो व्यावृत्तिधर्माश्चावसेयाः।

§ ३४६. आह—ये स्वपर्यायास्ते[5] तस्य संबन्धिनो भवन्तु, ये तु [6]परपर्यायास्ते विभिन्न-

§ ३४२. मुक्त जीवोंमें सिद्धत्व, सादि-अनन्तत्व-सिद्ध अवस्थाकी शुरूआत तो होती है पर अनन्त नहीं होता, ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य, अनन्त द्रव्य क्षेत्र तथा कालमें रहनेवाली समस्त पर्यायोंका जानना देखना, अशरीरी होना, बुढ़ापा मृत्यु आदिसे रहित होना, रूप रस गन्ध स्पर्श और शब्दसे शून्य होना, निश्चलत्व, रोग रहित होना, अविनाशी होना, निर्बाध रूपसे सुखी होना, संसारी अवस्थामें रहनेवाले जीवद्रव्यके अपने-अपने जीवत्व आदि सामान्य धर्मोंका पाया जाना आदि अनेकों धर्म पाये जाते हैं। अतः जीवद्रव्यमें इनकी अपेक्षा अस्तित्व तथा इनसे भिन्न पररूपोंकी अपेक्षा नास्तित्व आदिका विचार कर लेना चाहिए।

§ ३४३. धर्म अधर्म आकाश तथा काल द्रव्यमें क्रमशः असंख्यात असंख्यात अनन्त तथा एकप्रदेशका होना, समस्त जीव और पुद्गलोंके चलने ठहरने अवकाश पाने तथा वर्तना परिणमनमें अपेक्षा सहकारी होना, भिन्न-भिन्न पदार्थोंकी अपेक्षा घटाकाश, मठाकाश, घटकाल प्रातःकाल आदि व्यवहारोंका पात्र होना, अवस्थित रहना, अनादि अनन्त होना, अरूपित्व—अमूर्तत्व, अगुरुलघुत्व न कम होना और न बढ़ना ही, अखण्ड एक द्रव्य होना, मतिज्ञान आदि ज्ञानोंका विषय होना, सत्ता, द्रव्यत्व आदि अनेकों धर्म पाये जाते हैं।

§ ३४४. पुद्गल द्रव्यमें घड़ेके दृष्टान्तमें कहे गये अनन्त स्व-परधर्म पाये जाते हैं। शब्दमें उदात्तत्व, अनुदात्तत्व, स्वरितत्व, विवृतत्व संवृतत्व, घोषता, अघोषता, अल्पप्राणता, महाप्राणता, कहे जाने लायक पदार्थका कथन करना तथा जिसका कथन नहीं हो सकता हो उसका कथन नहीं करना, भिन्न-भिन्न समयोंमें तथा भिन्न-भिन्न क्षेत्रोंमें बदलनेवाली भाषाओंके अनुसार अनन्त पदार्थोंके कथन करनेकी शक्ति रखना आदि बहुत-से धर्म हैं।

§ ३४५. आत्मादि सभी पदार्थोंमें नित्यत्व, अनित्यत्व, सामान्य, विशेष, सत्त्व, असत्त्व, वक्तव्यत्व, अवक्तव्यत्व तथा अनन्त परपदार्थोंसे व्यावृत्त होनेका स्वभाव होना आदि अनेकों धर्मोंका सद्भाव है।

§ ३४६. शंका—आपने जिस-जिस प्रकारसे जिन-जिन स्वपर्यायोंका विवेचन किया है वे सब स्वपर्यायें तो वस्तुके धर्म अवश्य हो सकती हैं तथा हैं भी परन्तु परपर्यायें तो भिन्न वस्तुओंके आधीन हैं अतः उन्हें वस्तुका धर्म कैसे कह सकते हैं? घड़ेका अपने स्वरूप आदिकी अपेक्षा

१. स्थानभूत–म. २। २. –ष्वसंख्यातप्रदेशवत्त्वं सर्व–भ. २। –ष्वसंख्यानन्तप्रदेशत्वं सर्व–क., भ. १, प १, २। ३. –.यत्वं द्रव्य –भ. २। ४. –द्रव्ये तु घट– म. २। ५. – पर्यया – म. २। ६. स्वपरपर्ययै– म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वस्त्वाश्रयत्वात्कथं तस्य संबन्धिनो व्यपदिश्यन्ते।

§ ३४७. उच्यते, इह द्विधा संबन्धोऽस्तित्वेन नास्तित्वेन च। तत्र स्वपर्यायैरस्तित्वेन संबन्धः यथा घटस्य रूपादिभिः। परपर्यायैस्तु नास्तित्वेन संबन्धस्तेषां तत्रासंभवात्, यथा घटावस्थायां मृद्रूपतापर्यायेण, यत एवं च ते तस्य न सन्तीति नास्तित्वसंबन्धेन संबद्धाः, अत एव च ते परपर्याया[2] इति व्यपदिश्यन्ते।

§ ३४८. ननु ये यत्र न विद्यन्ते[3] ते कथं तस्येति व्यपदिश्यन्ते, न खलु धनं दरिद्रस्य[4] न विद्यत इति तत्तस्य संबन्धि व्यपदेष्टुं शक्यम्, मा प्रापल्लोकव्यवहारातिक्रमः, तदेतन्महामोहमूढमनस्कतासूचकं, यतो यदि नाम ते नास्तित्वसंबन्धमधिकृत्य तस्येति न व्यपदिश्यन्ते, तर्हि सामान्यतस्ते परवस्तुष्वपि न सन्तीति प्राप्तम्, तथा च ते स्वरूपेणापि न भवेयुर्न चैतद्दृष्टमिष्टं वा, तस्मादवश्यं[5] ते नास्तित्वसंबन्धमधिकृत्य तस्येति व्यपदेश्याः, धनमपि च नास्तित्वसंबन्धमधिकृत्य दरिद्रस्येति व्यपदिश्यत एव, तथा च लोके वक्तारो भवन्ति 'धनमस्य दरिद्रस्य न विद्यते' इति। यदपि चोक्तं 'तत्तस्येति व्यपदेष्टुं न शक्यं' इति, तत्रापि तदस्तित्वेन तस्येति व्यपदेष्टुं न शक्यं, न पुनर्नास्तित्वेनापि, ततो न कश्चिल्लोकव्यवहारातिक्रमः।

---

अस्तित्व तो उसका धर्म हो सकता है परन्तु पट आदि परपदार्थोंका नास्तित्व तो पट आदि परपदार्थोंके आधीन है अतः उसे घटका धर्म कैसे कह सकते हैं? जब वे परपर्यायें हैं तो उसकी कैसे कही जा सकती हैं?

§ ३४७. **समाधान**—वस्तुसे पर्यायोंका सम्बन्ध दो प्रकारसे होता है—एक अस्तित्व रूपसे और दूसरा नास्तित्व रूपसे। स्वपर्यायोंका तो अस्तित्व रूपसे सम्बन्ध है तथा परपर्यायोंका नास्तित्व रूपसे। जिस तरह रूप-रसादिका घड़ेमें अस्तित्व है अतः उनका अस्तित्वरूप सम्बन्ध है उसी तरह स्वपर्यायें घड़ेमें पायी जाती हैं अतः उनका भी अस्तित्वरूप सम्बन्ध है। परपर्यायें तो घड़ेमें नहीं पायी जातीं अतः उनका नास्तित्व रूपसे सम्बन्ध है। जिस प्रकार घटावस्थामें मिट्टीकी पिण्ड आदि पर्यायें नहीं पायी जातीं अतः उनका घड़ेके साथ नास्तित्वरूपसे सम्बन्ध है। जिस कारणसे वे परपर्यायें उस पदार्थमें नहीं रहतीं असत् हैं इसीलिए तो वे परपर्यायें कही जाती हैं। यदि वे उसमें अपना अस्तित्व रखतीं तो वे स्वपर्याय ही हो जातीं। परकी अपेक्षा नास्तित्व नामका धर्म तो घट आदि वस्तुओंमें पाया ही जाता है। यदि घड़ा पटरूपसे असत् न हो तो वह भी पटरूप हो जायगा। अतः परपर्यायोंसे वस्तुका नास्तित्व रूप सम्बन्ध मानना ही चाहिए।

§ ३४८. **शंका**—जो परपर्यायें उस वस्तुमें पायी ही नहीं जातीं वे उसको कैसे कही जा सकती हैं? दरिद्रीके धन नहीं पाया जाता तो क्या कहीं भी 'दरिद्रीका धन' ऐसा व्यवहार होता है? जो चीज़ जहाँ नहीं पायी जाती उसका उसमें सम्बन्ध जोड़ना तो स्पष्ट ही लोकव्यवहारका विरोध करना है। आपको इस तरह लोकव्यवहारको नहीं कुचलना चाहिए।

**समाधान**—आपकी यह शंका महामूर्खता तथा पागलपनकी निशानी है, यदि परपर्यायें नास्तित्व रूपसे भी घड़ेकी न कही जायें; तो वे परपर्यायें सामान्यरूपसे तो परवस्तुमें भी नहीं रहेंगी; क्योंकि परवस्तुमें तो वे स्वपर्याय होकर रह सकती हैं सामान्यपर्याय होकर नहीं। अतः जब घड़ेमें तथा अन्य परवस्तुओंमें उनका कोई सम्बन्ध नहीं रहा तब उन्हें पर्याय ही कैसे कह सकते हैं? परन्तु उन्हें पर्याय मानना इष्ट है तथा अनुभवका विषय भी है। इसीलिए उन परपर्यायोंको नास्तिरूपसे घड़ेकी अवश्य ही कहना चाहिए। यदि घड़ेमें उनका अस्तित्व कहा जाता

---

१. एव ते म. २। २. –पर्यया म. २। ३. –न्त कथं ते त–म. २। ४. –स्य सद्विद्य–म. २।
५. – वश्यं नास्ति–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३४९. ननु नास्तित्वमभावोऽभावश्च तुच्छरूपस्तुच्छेन च सह कथं संबन्धः, तुच्छस्य सकलशक्तिविकलतया[1] संबन्धशक्तेरप्यभावात्। अन्यच्च, यदि परपर्यायाणां तत्र नास्तित्वं तर्हि नास्तित्वेन सह संबन्धो भवतु, [2]परपर्यायैस्तु सह कथं संबन्धः, न खलु घटः पटाभावेन [3]संबद्धः पटेनापि सह [4]संबद्धो भवितुमर्हति, तथाप्रतीतेरभावात्, तदेतदसमीचीनं, सम्यग्वस्तुतत्त्वापरिज्ञानात्, तथाहि—नास्तित्वं नाम तेन तेन रूपेणाभवनमिष्यते तेन तेन रूपेणाभवनं च वस्तुनो धर्मः ततो नैकान्तेन तत्तुच्छरूपमिति न तेन सह संबन्धाभावः। तेन तेन [5]रूपेणाभवनं च तं तं पर्यायमपेक्ष्यैव भवति नान्यथा, तथाहि—यो यः पटादिगतः पर्यायः तेन तेन रूपेण मया न भवितव्यमिति सामर्थ्याद् घटस्तं तं पर्यायमपेक्ष्यते इति सुप्रतीतमेतत्, ततस्तेन तेन पर्यायेणाभवनस्य तं तं पर्यायमपेक्ष्य संभवात्तेऽपि [6]परपर्यायास्तस्योपयोगिन इति तस्येति व्यपदिश्यन्ते। एवंरूपायां च विवक्षायां पटोऽपि घटस्य संबन्धी भवत्येव, पटमपेक्ष्य घटे पटरूपेणाभवनस्य भावात्, तथा च लौकिका अपि घटपटादीन् परस्परमितरेतराभावमधिकृत्य संबद्धान् व्यवहरन्तीत्यविगीतमेतत्। इतश्च ते [7]पर्यायास्तस्येति व्यपदिश्यन्ते, स्वपर्यायविशेषणत्वेन[8] तेषामुपयोगात्। इह ये यस्य स्वपर्यायविशेषकत्वेनोपयुज्यन्ते[9] ते तस्य पर्यायाः, यथा घटस्य रूपादयः[10] पर्यायाः परस्परविशेषकाः।

तो अवश्य ही लोकविरोध होता है, परन्तु हम तो उनका नास्तित्व ही घड़ेमें बतला रहे हैं। दरिद्र और धनका भी नास्तित्व रूपसे सम्बन्ध है ही। संसारमें सभी लोग कहते ही हैं कि 'इस दरिद्रके धन नहीं है' अर्थात् धन और दरिद्रका अस्तित्व रूप सम्बन्ध न होकर नास्तित्वरूप सम्बन्ध है। इसी तरह परपर्यायोंका भी पदार्थके साथ अस्तित्वरूप सम्बन्ध न होकर नास्तित्वरूपसे ही सम्बन्ध माना जाता है। परपर्यायें अस्तित्वरूपसे उसकी न कही जायें पर नास्तित्वरूपसे तो वे उसकी कही ही जा सकती हैं। और नास्तित्वरूपसे परपर्यायोंका वस्तुमें सम्बन्ध माननेसे किसी भी लोकव्यवहारका विरोध नहीं होता।

§ ३४९. शंका—नास्तित्व तो अभावको कहते हैं, अभाव तो तुच्छ या नीरूप होता है, उसका कोई भी वास्तविक स्वरूप नहीं होता, अतः उस तुच्छ अभावके साथ वस्तुका सम्बन्ध कैसे माना जा सकता है? निःस्वरूप अभाव तो समस्त शक्तियोंसे रहित होता है, उसमें वस्तुके साथ सम्बन्ध रखनेकी भी शक्ति नहीं होती। यदि घड़ेमें परपर्यायोंका नास्तित्व है तो नास्तित्व नामके धर्मसे घड़ेका सम्बन्ध माना जा सकता है न कि परपर्यायोंके साथ। यदि पटका अभाव घड़ेमें रहता है—पटके नास्तित्वसे घड़ेका सम्बन्ध है तो इससे पटसे भी घड़ेका सम्बन्ध कैसे कहा जा सकता है? कहीं भी ऐसी प्रतीति नहीं होती कि जिस पदार्थका अभाव जिसमें पाया जाता है वह पदार्थ भी उसमें पाया जावे। घड़ेका अभाव भूतलमें पाया जायेगा?

**समाधान**—आपकी शंका बिलकुल मिथ्या है, आपने वस्तुके तत्त्वको ठीक तरह नहीं समझा। 'जो-जो पट आदिकी पर्यायें हैं उस रूपसे मुझे परिणमन नहीं करना चाहिए' इस रूपसे ही घड़ा उन-उन पटादिकी पर्यायोंकी अपेक्षा करता है न कि उन पटादिपर्याय रूपसे अपना परिणमन करनेके लिए। यह बात तो सर्व प्रसिद्ध है। उन पटादिपर्याय रूपसे अपना परिणमन नहीं होने देना उन पर्यायोंकी अपेक्षा रखकर ही हो सकता है। अतः उस रूपसे परिणमनके निषेधके लिए ही वे परपर्यायें घड़ेके उपयोगी हैं। और इसी उपयोगिताके कारण ही वे घड़ेकी पर्यायें

१. संबन्ध न श–म. १, २, प. १, २। २. –पर्ययैस्तु म. २। ३. संबन्धः म. २। ४. संबन्धो भ. २, आ., क.। ५. रूपेण भवन– म. २। ६. पर्यय–भ. २। ७. पर्यया–म. २। ८. पर्यया–म. २। ९. –विशेषकत्वेन – भ. २। १०. – यः पर भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

उपयुज्यन्ते च घटस्य पर्यायाणां विशेषतया पटादिपर्यायाः, तानन्तरेण तेषां [1]स्वपर्यायव्यपदेशाभावात्, तथाहि—यदि ते परपर्याया न भवेयुः तर्हि घटस्य स्वपर्यायाः स्वपर्याया इत्येवं न व्यपदिश्येरन्, परापेक्षया स्वव्यपदेशस्य[2] सद्भावात्, ततः स्वपर्यायव्यपदेशकारणतया तेऽपि परपर्यायास्तस्योपयोगिन इति तस्येति, व्यपदिश्यन्ते। अपि च, सर्वं वस्तु प्रतिनियतस्वभावं, सा च प्रतिनियतस्वभावता प्रतियोग्यभावात्मकतोपनिबन्धना। ततो यावन्न प्रतियोगिविज्ञानं भवति तावन्नाधिकृतं वस्तु तदभावात्मकं तत्त्वतो ज्ञातुं शक्यते, तथा च सति पटादिपर्यायाणामपि घटप्रतियोगित्वात्तदपरिज्ञाने घटो न याथात्म्येनावगन्तुं शक्यत इति पटादिपर्याया अपि घटस्य पर्यायाः। तथा चात्र प्रयोगः—यदनुपलब्धौ यस्यानुपलब्धिः स तस्य संबन्धी, यथा घटस्य रूपादयः, पटादिपर्यायानुपलब्धौ च घटस्य न याथात्म्येनोपलब्धिरिति ते तस्य संबन्धिनः। न चायमसिद्धो हेतुः, पटादिपर्यायरूपप्रतियोग्यपरिज्ञाने तदभावात्मकस्य[3] घटस्य तत्त्वतो ज्ञातत्वायोगादिति। आह च भाष्यकृत्—

कही जाती हैं। इन निषेधकी विवक्षासे तो घड़े और कपड़ेका भी सम्बन्ध कहा जा सकता है। 'घड़ा कपड़ा नहीं है' इस प्रयोगमें घड़ा और कपड़ा नास्तित्वरूपसे एक दूसरेके सम्बन्धी हैं ही। घड़ेका 'पटरूपसे न होना' पटकी अपेक्षाके बिना कैसे हो सकता है। यदि पट नहीं है या अज्ञात है तो घड़ेका पटरूपसे अपरिणमन कैसे कहा जा सकता है? 'घड़ा पटरूप नहीं है तथा पट घटरूप नहीं है' इस तरह घट और पटका परस्परमें अभाव है; इसी इतरेतराभावको निमित्त लेकर लोकमें भी घट और पटमें नास्तित्वरूप सम्बन्धका व्यवहार होता है यह बिलकुल निर्विवाद है और इस अनुभावसे भी कि—जिनका परस्पर अभाव होता है वे नास्तित्वरूपसे एक दूसरेके सम्बन्धी होते ही हैं। इन परपर्यायों स्वपर्यायोंका भेद होनेपर ही ये स्वपर्याय कहे जाते हैं, अतः भेदक होनेके कारण भी परपर्यायें घड़ेकी कही जाती हैं। भेद करनेमें उनका असाधारण उपयोग है। जो स्वपर्यायोंमें भेद डालनेमें उपयोगी होते हैं वे उसीके पर्याय हैं जैसे कि घड़ेमें रहनेवाले परस्पर भेदक रूपादि पर्यायें। चूँकि घटकी पर्यायोंका पटादि पर्यायोंसे भेद करनेमें पटादिपर्यायोंका पूरा-पूरा उपयोग होता है अतः विशेषक—भेदक होनेके कारण परपर्यायें भी घड़ेकी ही कही जानी चाहिए। परपर्यायोंके बिना घड़ेकी स्वपर्यायोंमें 'स्व' व्यपदेश ही नहीं होता। यदि पटादिपर्यायें न हों तो घड़ेकी स्वपर्यायोंमें 'स्व' व्यपदेश ही नहीं हो सकता। किसी परकी अपेक्षा ही दूसरेको 'स्व' कह सकते हैं। इस तरह स्वपर्यायोंमें 'स्व' व्यपदेश करानेमें कारण होनेसे वे परपर्यायें भी घड़ेकी उपयोगी हैं तथा इसी दृष्टिसे घड़ेकी कही जा सकती हैं। संसारकी समस्त वस्तुएँ अपने-अपने प्रतिनियत—निश्चित स्वरूपमें स्थित हैं, किसीका स्वरूप दूसरेसे मिलता नहीं है अपने अपने स्वाधीन हैं। वस्तुओंकी यह प्रतिनियत स्वभावता—असाधारण स्वरूपका होना—जिन वस्तुओंसे उसका स्वरूप भिन्न रहता है उन प्रतियोगी पदार्थोंके अभावके बिना नहीं बन सकती। घड़ेका स्वरूप पटादिसे भिन्न है तो जबतक पटादिका अभाव न होगा तबतक घड़ेमें अपना असाधारण पटस्वरूप भी सिद्ध नहीं हो सकता। इसलिए जबतक उन प्रतियोगी परपदार्थोंका परिज्ञान नहीं होगा तबतक हम घटादिको उनसे व्यावृत्तरूपमें परमार्थतः नहीं जान सकते। जिस पदार्थका अभाव किया जाता है उसे प्रतियोगी कहते हैं। जबतक पटादि प्रतियोगियोंका परिज्ञान नहीं होगा तबतक 'घड़ा पटाभावरूप है' यह जानना ही नितान्त असम्भव है। घड़ेमें पटादिका अभाव पाया जाता है अतः घड़ेके ज्ञानके लिए प्रतियोगी पटादिका ज्ञान तो पहले ही चाहिए। इस दृष्टिसे भी परपर्यायें घड़ेकी कही जा सकती हैं। जबतक उन परपर्यायोंका ज्ञान न होगा तबतक घड़ेके यथार्थ

१. –पर्यय म. १। २. –स्य भावात् म. १, २, प. २। ३. –स्य तत्त्व–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

"जेसु[1] अनाएसु तओ, न नज्जाए नज्जाए य नाएसु।
किह तस्स ते न धम्मा, घडस्स रूवाइधम्मव्व ॥ १ ॥"

**तस्मात्पटादिपर्याया अपि घटस्य संबन्धिन इति। परपर्यायाश्च स्वपर्यायेभ्योऽनन्तगुणाः उभये तु स्वपरपर्यायाः सर्वद्रव्यपर्यायपरिमाणाः।[2] न चैतदनार्षं यत उक्तमाचाराङ्गे—**

"जे[3] एगं जाणइ, से सव्वं जाणइ। जे सव्वं जाणइ, से एगं जाणइ।"

**अस्यायमर्थः—य एकं वस्तूपलभते सर्वपर्यायैः स नियमात्सर्वमुपलभते, सर्वोपलब्धिमन्तरेण विवक्षितस्यैकस्य स्वपरपर्यायभेदभिन्नतया सर्वात्मनावगन्तुमशक्यत्वात्, यश्च सर्वं सर्वात्मना साक्षादुपलभते, स एकं स्वपरपर्यायभेदभिन्नं जानाति, अन्यत्राप्युक्तम्[4]—**

एको भावः सर्वथा येन दृष्टः, सर्वे भावाः सर्वथा तेन दृष्टाः।
सर्वे भावाः सर्वथा येन दृष्टाः, एको भावः सर्वथा तेन दृष्टः ॥१॥

---

स्वरूपका परिज्ञान ही हो नहीं सकता। प्रयोग—जिसकी अनुपलब्धि रहनेसे जिसके स्वरूपका यथार्थ परिज्ञान न हो सके वह उसका सम्बन्धी है, जैसे कि रूपादिकी अनुपलब्धि रहनेपर घड़ेका परिज्ञान नहीं हो पाता अतः रूपादि घड़ेके सम्बन्धी हैं, चूँकि पटादिपर्यायोंकी अनुपलब्धि रहनेपर भी घड़ेका यथार्थ परिज्ञान नहीं हो पाता अतः पटादिपर्यायें भी घड़ेके साथ सम्बन्ध रखती हैं। यह हेतु असिद्ध नहीं है; क्योंकि जबतक पटादिपर्यायरूप प्रतियोगियोंका परिज्ञान नहीं होगा तबतक उनका निषेध करके परपर्यायाभावात्मक घड़ेका तत्त्वतः ज्ञान हो नहीं हो सकता। भाष्यकारने कहा भी है—"जिनके अज्ञात रहनेपर जिसका ज्ञान नहीं हो पाता और जिनका ज्ञान होनेसे ही जिसका ज्ञान होता है वे उसके धर्म क्यों नहीं कहे जायेंगे ? जिस तरह रूपादिका ज्ञान न होनेपर घड़ा अज्ञात रहता है तथा रूपादिका ज्ञान होनेपर ही घड़ेका ज्ञान होता है अतः रूपादि घड़ेके धर्म हैं उसी तरह परपर्यायोंका ज्ञान न होनेपर घड़ा यथार्थ रूपसे अज्ञात रहता है तथा परपर्यायोंके ज्ञानसे ही परपर्यायाभावात्मक घड़ेका परिज्ञान होता है अतः परपर्यायोंको भी घड़ेका धर्म मानना चाहिए।" अतः पटादिपर्यायें भी घड़ेकी सम्बन्धी हैं उनमें और घड़ेमें नास्तित्वरूपसे ही सही, सम्बन्ध तो मानना ही पड़ेगा। स्वपर्यायोंसे परपर्यायोंका प्रमाण अनन्तगुना है। दोनों ही स्व-परपर्यायें सभी द्रव्योंमें पायी जाती हैं, सभी द्रव्योंका स्वपर्याय तथा परपर्यायरूपसे परिणमन होता है। यह बात पुराने ऋषियोंकी परम्परानुसार ही कही गयी है, क्योंकि आचारांग सूत्रमें ही कहा है कि—"जो एकको जानता है वह सबको जानता है, जो सबको जानता है वही एकको जानता है" इसका तात्पर्य यह है कि जो एक वस्तुको उसकी समस्त पर्यायोंके साथ निश्चित रूपसे जानता है उसे नियमसे समस्त पदार्थोंका ज्ञान हो ही जाता है। समस्त पदार्थोंको जाने बिना विवक्षित एक वस्तुमें स्वपर्याय और परपर्यायोंका भेद करके उसका ठीक-ठीक पूरे रूपसे ज्ञान हो ही नहीं सकता। इस वस्तुका परपर्यायोंसे भेद समझनेके लिए परपर्यायोंका ज्ञान आवश्यक है। जो समस्त पदार्थोंको पूरे-पूरे रूपसे साक्षात् जानता है वही एक वस्तुका स्वपर्याय और परपर्यायका भेद करके यथार्थ परिज्ञान कर सकता है। स्व और परका भेद तो स्व और परके यथार्थ ज्ञानकी आवश्यकता रखता है। दूसरे शास्त्रोंमें भी इसी बातको इस रूपसे कहा है—"जिसने एक भी पदार्थको सब रूपसे—स्व-परका पूर्ण भेद करके पूर्णरूपसे जान लिया है उसने सभी पदार्थोंका सब रूपसे परिज्ञान कर लिया। क्योंकि सबको जाने बिना एकका पूरा परिज्ञान नहीं हो सकता। जिसने सब पदार्थोंको सब रूपसे जान लिया है वही एक पदार्थको पूरे रूपसे जान सकता है।"

---

१. येषु अज्ञातेषु ततो न ज्ञायते ज्ञायते च ज्ञातेषु। कथं तस्य ते न धर्माः घटस्य रूपादिधर्मा इव ॥ २. न चैतदर्थं यदाह परमेश्वरः। जे म. २। ३. य एकं जानाति सर्वं जानाति। यः सर्वं जानाति स एकं जानाति ॥ ४. उद्धृतोऽयम्–तत्त्वोप. पृ. ७९। न्यायवा. ता. टी. पृ. ३७।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

ततः सिद्धं प्रमेयत्वादनन्तधर्मात्मकत्वं[1] सकलस्य वस्तुन इति ॥५५॥

§ ३५०. अथ सूत्रकार एव प्रत्यक्षपरोक्षयोर्लक्षणं लक्षयति—

अपरोक्षतयार्थस्य[2] ग्राहकं ज्ञानमीदृशम् ।
प्रत्यक्षमितरज्ज्ञेयं परोक्षं ग्रहणेक्षया ॥५६॥

§ ३५१. व्याख्या—तत्र प्रत्यक्षमिति लक्ष्यनिर्देशः । अपरोक्षतयार्थस्य ग्राहकं ज्ञानमिति लक्षणनिर्देशः । परोक्षोऽक्षगोचरातीतः, ततोऽन्योऽपरोक्षस्तद्भावस्तत्ता तयाऽपरोक्षतया—साक्षात्कारितया, न पुनरस्पष्टसंदिग्धावितया, अर्थस्य—आन्तरस्यात्मस्वरूपस्य, बाह्यस्य च [3]घटकटपटशकटलकुटादेर्वस्तुनो ग्राहकं व्यवसायात्मकतया साक्षात्परिच्छेदकं ज्ञानम् [4]ईदृशम् विशेषणस्य व्यवच्छेदकत्वादीदृशमेव प्रत्यक्षं न त्वन्यादृशम् । अपरोक्षतयेत्यनेन परोक्षलक्षणसंकीर्णतामध्यक्षस्य परिहरति । एतेन परपरिकल्पितानां[5] कल्पनापोढत्वादीनां प्रत्यक्षलक्षणानां निरासः कृतो द्रष्टव्यः ।

---

इस विवेचनसे सिद्ध हो जाता है कि—'सभी वस्तुएँ अनन्त धर्मवाली हैं क्योंकि वे प्रमेय हैं' इति ॥५५॥

§ ३५०. अब स्वयं सूत्रकार प्रत्यक्ष और परोक्षके लक्षण कहते हैं—"पदार्थोंको अपरोक्ष—स्पष्ट रूपसे जाननेवाला ज्ञान प्रत्यक्ष कहलाता है, प्रत्यक्षसे भिन्न अस्पष्ट ज्ञान परोक्ष है। ज्ञानमें परोक्षता बाह्यपदार्थके ग्रहणकी अपेक्षासे ही है; क्योंकि स्वरूपसे तो सभी ज्ञान प्रत्यक्ष ही हैं।" ॥५६॥

§ ३५१. प्रत्यक्ष लक्ष्य है तथा 'अपरोक्ष रूपसे पदार्थका ग्रहण करनेवाला ज्ञान' यह लक्षण है। परोक्ष—इन्द्रियोंका अविषय, उससे भिन्न अर्थात् इन्द्रियोंके द्वारा जाने गये पदार्थकी तरह साक्षात् रूपसे, न कि अस्पष्ट या सन्दिग्ध रूपसे, अर्थका—अपने आन्तरिक स्वरूपका तथा घट, चटाई, कपड़ा, गाड़ी और लकड़ी आदि बाह्य वस्तुओंका ग्राहक—साक्षात् रूपसे निश्चय करनेवाला ज्ञान ही प्रत्यक्ष है। विशेषण अन्यसे व्यवच्छेद कराते हैं अतः ऐसा ही ज्ञान प्रत्यक्ष है न कि किसी दूसरे प्रकार का। 'अपरोक्षतया' पदसे इस प्रत्यक्षके लक्षणका परोक्षके लक्षणसे भेद सिद्ध हो जाता है। प्रत्यक्षका इस प्रकार विशदज्ञानात्मक लक्षण करनेसे बौद्ध आदिके द्वारा माने गये प्रत्यक्षके कल्पनापोढ-निर्विकल्पक-आदि लक्षणोंका निरास हो जाता है।

---

१. -कत्वं वस्तुनः भ. २ । २. "अपरोक्षतयार्थस्य ग्राहकं ज्ञानमीदृशं प्रत्यक्षम् ।"—न्यायाव. श्लो. ४ । "प्रत्यक्षलक्षणं प्राहुः स्पष्टं साकारमञ्जसा ।" —न्यायविनि. १।३ । प्रमाणप. पृ. ६७ । परीक्षामु. २।३ । पञ्चाध्यायी १।६९६ । न्यायाव. श्लो. ४ । जैनतर्कवा. पृ. ९३ । प्रमाण. तत्त्वा. २।२ । प्रमाणमी. १।१।१३ । ३. घटपटकट—भ. २ । ४. ईदृशविशेषण—भ. २ । ५. "प्रत्यक्षं कल्पनापोढं नामजात्याद्यसंयुतम् ॥३॥" —प्रमाणस. पृ. ८ । "तत्र कल्पनापोढमभ्रान्तं प्रत्यक्षम् ।" न्यायवि. पृ. १६ । तत्त्वसं. का. १२१४ । "इन्द्रियार्थसंनिकर्षोत्पन्नमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम् ।" —न्या. सू. १।१।४ । "अक्षस्य अक्षस्य प्रतिविषयं वृत्तिः प्रत्यक्षम्, वृत्तिस्तु सन्निकर्षो ज्ञानं वा ।" —न्यायभा. पृ. १७ । न्या. वा. पृ. २८ । "सम्यगपरोक्षानुभवसाधनं प्रत्यक्षम् ।"—न्यायसार पृ. २ । "आत्मेन्द्रियार्थसंनिकर्षाद् यन्निष्पद्यते तदन्यत् ।" —वैशे. द. ३।१।१८ । "अक्षमक्षं प्रतीत्य उत्पद्यते इति प्रत्यक्षम्....सर्वेषु पदार्थेषु चतुष्टयसंनिकर्षाद् अवितथमव्यपदेश्यं यज्ज्ञानमुत्पद्यते तत्प्रत्यक्षं प्रमाणम् ।" —प्रशस्तपा. पृ. १८६ । "इन्द्रियजन्यं ज्ञानं प्रत्यक्षम्, अथवा ज्ञानाकरणकं ज्ञानं प्रत्यक्षम् ।" —मुक्तावली श्लो. ५२ । न्यायबो. ४७ । "साक्षात्काररूपप्रमाकरणं प्रत्यक्षम् ।" —न्यायसि. मं.

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३५२. ज्ञानवादिनोऽवादिषुः । अहो आर्हताः, अर्थस्यात्मस्वरूपस्य यद्ग्राहकं तत्प्रत्यक्षमित्येव अत्र व्याख्यायताम्, अर्थशब्देन बाह्योऽप्यर्थः कुतो व्याख्यातो बाह्यार्थस्यासत्त्वादित्याशङ्कायां 'अर्थस्य ग्राहकं' इत्यत्रापि 'ग्रहणेक्षया'[1] इति वक्ष्यमाणं पदं संबन्धनीयं बहिरर्थनिराकरणपरान् योगाचारादीनधिकृत्यैव 'ग्रहणेक्षया' इति वक्ष्यमाणपदस्य योजनात्, ततोऽयमर्थः—ग्रहणं ज्ञानात्पृथग् बाह्यार्थस्य यत्संवेदनं तस्येक्षयापेक्षयार्थस्य यद्ग्राहकं तत्प्रत्यक्षम् । न चार्थस्य ग्राहकमित्येतावतैव बाह्यार्थापेक्षया यद्ग्राहकं तत्प्रत्यक्षमित्येतत्सिद्धमिति वाच्यं, यत आत्मस्वरूपस्यार्थस्य ग्राहकमित्येतावताप्यर्थस्य ग्राहकं भवत्येव[2], ततो ग्रहणेक्षयेत्यनेन ये योगाचारादयो बहिरर्थकलाकलनविकलं सकलमपि ज्ञानं प्रलपन्ति तान्निरस्यति । स्वांशग्रहणे ह्यन्तःसंवेदनं यथा व्याप्रियते तथा बहिरर्थग्रहणेऽपि, इतरथा बहिरर्थग्रहणाभावे सर्वप्रमातॄणामेकसदृशो नीलादिप्रतिभासो नियतदेशतया न स्यात् । अस्ति च स सर्वेषां नियतदेशतया; ततोऽर्थोऽस्तीत्यवसीयते । अथ चिद्रूपस्यैव तथा तथा प्रतिभासनान्न बहिरर्थग्रहणमिति चेत्; तर्हि बहिरर्थवत् स्वज्ञानसंतानादन्यानि संतानान्तराण्यपि[3] विशीर्येरन् । अथ संतानान्तरसाधकमनुमानमस्ति,[4] तथाहि—विवक्षितदेवदत्तादेरन्यत्र यज्ञदत्तादौ व्यापारव्याहारौ बुद्धिपूर्वकौ व्यापारव्याहारत्वात्, संप्रतिपन्नव्यापारव्याहार-

§ ३५२. विज्ञानाद्वैतवादी—अहो जैनियो, अर्थका तात्पर्य ज्ञानके अपने स्वरूप तक ही सीमित रखना चाहिए, उसे बाह्य घटपटादि पदार्थों तक नहीं ले जाना चाहिए । अर्थ शब्द बाह्य घटपट आदिका तात्पर्य आपने कहाँसे निकाल लिया ? ज्ञानके अतिरिक्त अन्य किसी बाह्य अर्थकी तो सत्ता ही नहीं है । ज्ञान ही एकमात्र परमार्थसत् है, वही अविद्यावासनाके विचित्र विपाकसे नीलपीत आदि अनेक पदार्थोंके आकारमें प्रतिभासित होने लगता है । इसलिए अर्थग्राहक पदका अर्थ 'ज्ञानका मात्र अपने स्वरूपका ग्रहण करना' इतना ही करना चाहिए ।

समाधान—अर्थग्राहक पदके साथ 'ग्रहणेक्षया' पदका भी सम्बन्ध लगा लेना चाहिए । 'ग्रहणेक्षया' पद खासकर बाह्य अर्थका लोप करनेवाले योगाचार आदिका निराकरण करनेके लिए ही दिया गया है । ग्रहणेक्षया—ज्ञानसे भिन्न सत्ता रखनेवाले बाह्य घटपटादि पदार्थोंके संवेदनको 'ग्रहण' कहते हैं, इस बाह्यपदार्थके ग्रहणकी ईक्षा–अपेक्षा करके अर्थको ग्रहण करनेवाला ज्ञान प्रत्यक्ष कहलाता है ।

शंका—जब अर्थग्राहक पदसे ही 'बाह्य अर्थकी अपेक्षा अर्थको जाननेवाला ज्ञान प्रत्यक्ष है' इतना मतलब निकल आता है तब 'ग्रहणेक्षया' पद व्यर्थ ही है ।

पृ. २ । तर्कभा. पृ. ५ । "प्रतिविषयाध्यवसायो दृष्टम् ।" —सांख्यका. ५ । "इन्द्रियप्रणालिकया चित्तस्य बाह्यवस्तूपरागात् तद्विषया सामान्यविशेषात्मनोऽर्थस्य विशेषावधारणप्रधाना वृत्तिः प्रत्यक्षं प्रमाणम् ।" —योगद. व्यासभा. पृ. २७ । "यत्संबद्धं सत् तदाकारोल्लेखिविज्ञानं तत् प्रत्यक्षम् ।" सांख्यद. १।८९ । "सत्संप्रयोगे पुरुषस्य इन्द्रियाणां बुद्धिजन्म तत्प्रत्यक्षमनिमित्तं विद्यमानोपलम्भनत्वात् ।" —मीमां. द. १।१४ । "साक्षात्प्रतीतिः प्रत्यक्षम् ।" —प्रकरणपं. पृ. ५१ । "तत्र प्रत्यक्षप्रमायाः करणं प्रत्यक्षप्रमाणम् । प्रत्यक्षप्रमाणं चात्र चैतन्यमेव ( पृ. १२ ) तथा च तत्तदिन्द्रिययोग्यवर्तमानविषयावच्छिन्नचैतन्याऽभिन्नत्वं तत्तदाकारवृत्त्यवच्छिन्नज्ञानस्य तत्तदंशे प्रत्यक्षत्वम् ।" —वेदान्तपरि. पृ. २६ । "आत्मेन्द्रियमनोऽर्थात् संनिकर्षात् प्रवर्तते । व्यक्ता तदात्वे या बुद्धिः प्रत्यक्षं सा निरुच्यते ।" —चरकसं. ११।२० ।

१. इति पदम् भ. २ । २. ग्राहकं भवत्येव भ. २ । ३. –राणि च वि–भ. २ । ४. "बुद्धिपूर्वां क्रियां दृष्ट्वा स्वदेहेऽन्यत्र तद्ग्रहात् । मन्यते बुद्धिसद्भावः सा न येषु न तेषु धीः ॥" —सन्तान. सि. श्लो. १ । त. वा. पृ. २६ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वदिति । संतानान्तरसाधकमनुमानं स्वस्मिन् व्यापारव्याहारयोर्ज्ञानकार्यत्वेन प्रतिबन्धनिश्चयादिति चेत्, न, एतस्यानुमानस्यार्थस्येव स्वप्नदृष्टान्तेन भ्रान्ततापत्तेः, तथाहि–सर्वे प्रत्यया निरालम्बनाः प्रत्ययत्वात्, स्वप्नप्रत्ययवदिति,[1] तदभिप्रायेण यथा बहिरर्थग्रहणस्य निरालम्बनतया बाह्यार्थाभावस्तथा संतानान्तरसाधनस्यापि निरालम्बनतया [2]संतानान्तराभावः स्यादिति । 'इतरज्ज्ञेयं परोक्षं' प्रागुक्तात् प्रत्यक्षादितरत्–अस्पष्टतयार्थस्य स्वपरस्य ग्राहकं–निर्णायकं परोक्षं ज्ञेयम्–अवगन्तव्यम् । परोक्षमप्येतत् स्वसंवेदनापेक्षया प्रत्यक्षमेव बहिरर्थापेक्षया तु परोक्षव्यपदेशमश्नुत इति दर्शयन्नाह 'ग्रहणेक्षया' इति । इह ग्रहणं प्रस्तावादपरोक्षे बाह्यार्थे ज्ञानस्य प्रवर्तनमुच्यते न तु स्वस्य

---

**समाधान**—अर्थग्राहक पदका तो 'अपने स्वरूपमात्रका ग्राहक' यह भी अर्थ होता है, अभी विज्ञानवादियोंने ही अर्थग्राहक पदका 'स्वरूपमात्रका ग्राहक' यह तात्पर्य निकालकर प्रत्यक्षका मात्र स्वरूपग्राहक कहा था । अतः 'ग्रहणेक्षया' पदसे जो योगाचार आदि समस्त ज्ञानोंको बाह्य अर्थके निश्चायक न कहकर केवल स्वरूपमात्रके ग्राहक मानते हैं, उनका निराकरण हो जाता है । जिस प्रकार अन्तःसंवेदन अपने स्वरूपको जाननेमें व्यापार करता है उसी तरह वह बाह्य घट-पटादि पदार्थोंको भी जानता है । यदि ज्ञान बाह्य पदार्थोंको न जानकर मात्र स्वरूपका ही प्रकाशक हो; तो सभी प्राणियोंको नियत बाह्यदेशमें नीलादि पदार्थोंका एक सरीखा प्रतिभास नहीं हो सकेगा । ज्ञानवादियोंके मतसे अपने-अपने ज्ञानका ही नील आदि आकारोंमें प्रतिभास होता है, सो वे ज्ञानरूप नीलादि बाहर नहीं दिखाई देने चाहिए तथा सब प्राणियोंको साधारणरूपसे उनका प्रत्यक्ष नहीं होना चाहिए ज्ञानका आकार तो स्वसंवेद्य होता है, साधारण जनसंवेद्य नहीं । परन्तु नीलादि पदार्थ निश्चित बाह्यप्रदेशमें सबको साधारणरूपसे ही प्रतिभासित होते हैं । अतः बाह्यनीलादि पदार्थोंकी सत्ता अवश्य ही माननी चाहिए ।

**विज्ञानवादी**—ज्ञान ही अनादि वासनाओंके विचित्र विपाकसे उन-उन नीलादिरूपोंमें बाह्यदेशमें भासित होता है, बाह्य अर्थ तो कोई है ही नहीं, अतः उसका ग्रहण करनेवाला कोई ज्ञान भी नहीं है ।

**जैन**—यदि बाह्यार्थ कोई वास्तविक नहीं है किन्तु ज्ञान ही नील-पीत आदि अनेक आकारोंमें अपनी छटा दिखाता है; तब अपनी ज्ञानसन्तानके सिवाय अन्य ज्ञानसन्तानें, जिन्हें सन्तानान्तर या आत्मान्तर भी कहते हैं, भी नहीं माननी चाहिए । वही एक स्वज्ञानसन्तान ही विचित्र वासनाके कारण नीलादि बाह्यपदार्थ रूप तथा सन्तानान्तर रूपसे प्रतिभासित होती रहेगी अन्य ज्ञानसन्तान मानना निरर्थक है ।

**विज्ञानवादी**—ज्ञानकी अनेक सन्तानोंको सिद्ध करनेवाला अनुमान मौजूद है । जैसे—देवदत्तकी ज्ञान सन्तानसे भिन्न यज्ञदत्त आदिकी ज्ञानसन्तानोंमें होनेवाली वचन-व्यवहार या प्रवृत्तियाँ बुद्धिपूर्वक हैं क्योंकि वे वचन-व्यवहार तथा प्रवृत्तियाँ हैं, जैसे कि खुद अपनी ज्ञानसन्तानमें होनेवाली बुद्धिपूर्वक वचन तथा प्रवृत्तियाँ । हम अपनी ज्ञानसन्तानमें ही वचन तथा अन्य प्रवृत्तियोंका ज्ञानके साथ कारणकार्यभाव ग्रहण करते हैं—हममें ज्ञान है अतः अच्छी तरह बोलते हैं तथा अन्य भोजन आदि प्रवृत्तियाँ चलाते हैं । उसी तरह यज्ञदत्त आदि भी बोलते तथा भोजन आदिमें प्रवृत्ति करते हैं अतः उनकी ये प्रवृत्तियाँ ही उन्हें स्वतन्त्र ज्ञानसन्तान सिद्ध करनेके लिए पर्याप्त हैं ।

---

१. "अत एव सर्वे प्रत्यया अनालम्बनाः प्रत्ययत्वात्स्वप्नप्रत्ययवदिति प्रमाणस्य परिशुद्धिः ।" —प्रमाणवार्तिकालं. ३।३३१ । २. –न्तरभावः म. २ ।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

ग्रहणं, [1]स्वग्रहणापेक्षया हि स्पष्टत्वेन सर्वेषामेव ज्ञानानां प्रत्यक्षतया व्यवच्छेद्याभावाद्विशेषण-वैयर्थ्यं स्यात्, ततो ग्रहणस्य बहिःप्रवर्तनस्य[2] या ईक्षा–अपेक्षा [3]तया, बहिःप्रवृत्तिपर्यालोचनयेति यावत्। तदयमत्रार्थः—परोक्षं यद्यपि स्वसंवेदनापेक्षया प्रत्यक्षं, तथापि लिङ्गशब्दादिद्वारेण बहिर्विषयग्रहणेऽसाक्षात्कारितया व्याप्रियत[4] इति परोक्षमित्युच्यते ॥५६॥

---

**जैन**—आप नीलादि बाह्यपदार्थोंके ग्रहण करनेवाले प्रत्यय-ज्ञानको भ्रान्त कहते हो। आपका यह प्रसिद्ध अनुमान है कि—'संसारके समस्त प्रत्यय निरालम्बन हैं—उनका कोई बाह्य-पदार्थ विषय नहीं है, वे केवल स्वरूपमात्रको विषय करते हैं—क्योंकि वे प्रत्यय हैं। जो-जो प्रत्यय हैं वे सब निरालम्बन—निर्विषयक हैं जैसे कि स्वप्नप्रत्यय। जिस प्रकार स्वप्नमें घट-पट आदि पदार्थोंका अस्तित्व न होनेपर भी सैकड़ों घट-पट आदि पदार्थोंका साक्षात् नियतरूपमें प्रतिभास होता है उसी तरह यह जगत् भी एक दीर्घस्वप्न है, इसमें इन घट-पटादि पदार्थोंकी कोई सत्ता नहीं है मात्र ज्ञान ही इन सब रूपोंमें प्रतिभासित होता है, अतः जिस तरह आप स्वप्नका दृष्टान्त देकर नीलादि प्रत्ययोंको भ्रान्त बताकर बाह्यनीलादि पदार्थोंका अभाव करते हो उसी तरह यह सन्तानान्तरका साधक अनुमान भी तो प्रत्यय ही है अतः यह भी स्वप्नके ही दृष्टान्तसे भ्रान्त हो जायेगा और फिर इससे सन्तानान्तरकी सिद्धि नहीं हो सकेगी। सन्तानान्तर साधक अनुमान भी स्वप्नप्रत्ययकी तरह निरालम्बन—निर्विषयक होगा अतः सन्तानान्तरका भी अभाव ही हो जायेगा। परन्तु सन्तानान्तरका अभाव किसी भी तरह मानना उचित नहीं है; क्योंकि गुरु-शिष्य, वादी-प्रतिवादी आदिके रूपसे अनेकों ज्ञान-सन्तानें प्रत्यक्षसे ही अपनी स्वतन्त्र सत्ता रखने-वाली अनुभवमें आती हैं।

प्रत्यक्षसे भिन्न—अस्पष्ट रूपसे स्व और परका निश्चय करनेवाला ज्ञान परोक्ष है। अस्पष्ट ज्ञान परोक्ष होता है। परोक्षज्ञान भी स्वसंवेदनकी अपेक्षा प्रत्यक्ष ही होते हैं; क्योंकि सभी स्वरूप संवेदी होनेके कारण स्वरूपमें प्रत्यक्ष होते हैं। आत्मामें चाहे परोक्षज्ञान उत्पन्न हो या संशयज्ञान उसके स्वरूपका प्रत्यक्ष हो ही जायेगा। यह नहीं हो सकता कि ज्ञान उत्पन्न भी हो जाये और उसका प्रत्यक्ष भी न हो, वह तो दीपककी तरह अपने स्वरूपको प्रकाशित करता हुआ ही उत्पन्न होता है। अतः परोक्ष ज्ञान भी स्वरूपमें प्रत्यक्ष होता है। ये प्रत्यक्ष और परोक्ष संज्ञाएँ तो बाह्यपदार्थके स्पष्ट और अस्पष्टरूपसे जाननेके कारण होती हैं। इसी बातका सूचन करनेके लिए 'ग्रहणेक्षया' पद दिया गया है। अर्थात् वह ज्ञान बाह्यपदार्थके ग्रहणकी अपेक्षासे परोक्ष है। 'ग्रहण' का मतलब इस प्रत्यक्षके प्रकरणमें 'ज्ञानका अपरोक्ष बाह्य पदार्थमें प्रवृत्ति करना' है। न कि स्वरूप मात्रका जानना। स्वरूपको जाननेकी अपेक्षा तो सभी ज्ञान स्पष्ट तथा प्रत्यक्ष हैं अतः प्रत्यक्षके लक्षणमें 'अपरोक्षतया' विशेषण व्यर्थ ही हो जायेगा। यदि कोई परोक्ष रूपसे जाननेवाला ज्ञान होता तो उसकी व्यावृत्तिके लिए 'अपरोक्षतया' विशेषण सार्थक होता। इसलिए ग्रहण-बाह्यपदार्थोंमें प्रवृत्तिकी ईक्षा–अपेक्षासे पदार्थोंका अस्पष्ट रूपसे निश्चय करनेवाला ज्ञान परोक्ष है। ग्रहणेक्षाका सीधा अर्थ है बाह्यपदार्थोंमें प्रवृत्तिका विचार या अपेक्षा। यद्यपि स्वसंवेदन-की अपेक्षा परोक्ष भी स्पष्ट होनेसे प्रत्यक्ष है फिर भी वह बाह्यपदार्थोंके हेतु या शब्द आदिके द्वारा अस्पष्ट रूपसे जानता है अतः परोक्ष कहलाता है। परोक्षता बाह्य अर्थकी अपेक्षासे ही है।

---

१. स्वस्य ग्रहणा–म. २। २. –स्येक्षा म. २। ३. तयोर्बहिः–म. २। ४. –ते परो–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३५३. अथ प्रागुक्तामेव वस्तुनोऽनन्तधर्मात्मकतां द्रढयन्नाह–

येनोत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं[1] यत्तत्सदिष्यते ।
अनन्तधर्मकं[2] वस्तु तेनोक्तं मानगोचरः ॥५७॥

§ ३५४. व्याख्या—येनेति शब्दोऽग्रे व्याख्यास्यते। वाक्यस्य सावधारणत्वात् यदेव वस्तूत्पादव्ययध्रौव्यैः समुदितैर्युक्तं तदेव सद्विद्यमानमिष्यते। उत्पत्तिविनाशस्थितियोग एव सतो वस्तुनो लक्षणमित्यर्थः।

§ ३५५. ननु पूर्वमसतो भावस्योत्पादव्ययध्रौव्ययोगाद्यदि पश्चात्सत्त्वम्; तर्हि शशशृङ्गादेरपि तद्योगात्सत्त्वं स्यात्। पूर्वं सतश्चेत्; तदा स्वरूपसत्त्वमायातं किमुत्पादादिभिः कल्पितैः। तथोत्पादव्ययध्रौव्याणामपि यद्यन्योत्पादादित्रययोगात्सत्त्वम्; तदानवस्थाप्रसक्तिः। स्वतश्चेत्सत्त्वम्; तदा भावस्यापि स्वत एव तद्भविष्यतीति व्यर्थमुत्पादादिकल्पनमिति चेत्। उच्यते–न हि भिन्नोत्पादव्ययध्रौव्ययोगाद्भावस्य सत्त्वमभ्युपगम्यते, किं तूत्पादव्ययध्रौव्ययोगात्मकमेव सदिति स्वीक्रियते[3]। तथाहि—उर्वीपर्वततर्वादिकं सर्वं वस्तु द्रव्यात्मना नोत्पद्यते विपद्यते वा, परिस्फुटमन्वयदर्शनात्[4]।

---

§ ३५३. अब पहले कही गयी वस्तुकी अनन्तधर्मात्मकताको और भी प्रमाणोंसे दृढ़ करते हैं–

**जिस कारणसे उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यवाली ही वस्तु सत् होती है इसीलिए पहले अनन्त धर्मात्मक पदार्थको प्रमाणका विषय बताया है ॥५७॥**

§ ३५४. 'येन' शब्दका व्याख्यान आगे किया जायेगा। सभी वाक्य सावधारण—निश्चयात्मक होते हैं, अतः जो ही वस्तु उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य इन तीनोंसे युक्त होगी वही सत्–विद्यमान कही जा सकती है। उत्पत्ति, विनाश और स्थितिका पाया जाना ही सत् वस्तु का लक्षण है। जिसमें ये तीनों धर्म पाये जायें वही वस्तु सत् कही जा सकती है।

§ ३५५. शंका—जो पदार्थ पहले असत् हैं वे यदि उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यके सम्बन्धसे सत् हो जाते हों; तो खरगोशके सींग आदि असत् पदार्थोंकी भी उत्पादादिके सम्बन्धसे सत्ता हो जानी चाहिए। यदि पहले सत् पदार्थोंमें ही उत्पादादिका सम्बन्ध होता हो; तो इसका अर्थ यह हुआ कि उत्पादादिके सम्बन्धसे पहले भी वे पदार्थ स्वरूपसे सत् थे, और यदि वे पदार्थ स्वरूपसे ही सत् हैं तब उनमें उत्पादादिका सम्बन्ध मानकर सत्ता लाना निरर्थक ही है। जिस तरह पदार्थोंमें उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यसे सत्ता आती है, उसी तरह यदि उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यमें अन्य उत्पादादिसे सत्ता आवे और उनमें भी अन्यसे तो अनवस्था दूषण होगा। यदि उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य अन्य उत्पादादिकी अपेक्षा किये बिना स्वतः ही सत् हैं; तो समस्त पदार्थ भी उसी तरह स्वतः ही सत् हो जायेंगे, उनमें भी उत्पादादिसे सत्त्वकी कल्पना निरर्थक ही है।

**समाधान**—हम लोग 'पदार्थ स्वतन्त्र हो, तथा उत्पादादि भी स्वतन्त्र हों, और उनका सम्बन्ध होनेसे थैलीमें रुपयोंकी तरह सत्ता आ जाती हो' ऐसा भेद नहीं मानते। किन्तु हमारा तो अभिप्राय यह है कि—उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य इन तीनोंका तादात्म्य ही वस्तु है और वही सत् है उत्पादादि पृथक् तथा वस्तु पृथक् नहीं है। जैसे, पृथिवी, पहाड़, वृक्ष आदि सभी पदार्थ द्रव्य दृष्टिसे न तो उत्पन्न ही होते हैं और न विनष्ट ही, क्योंकि उनमें पुद्गल द्रव्यका परिस्फुट निर्बाध अन्वय देखा जाता है। यह एक निर्बाध सिद्धान्त है कि—किसी भी असत् द्रव्यकी उत्पत्ति

---

१. "उपन्ने वा विगए वा धुवे वा।" —स्था. स्था. १०। "उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्।" —तत्त्व. सू. ५।३०। २. –गाच्छशत्वम् भ. २। ३. "न सामान्यात्मनोदेति न व्येति व्यक्तमन्वयात्। व्येत्युदेति विशेषात्ते सहैकत्रोदयादि सत्।" —आप्तमी. श्लो. ५७। ४. –स्फुटान्वय—आ., क.।

Jain Education International                For Private & Personal Use Only                www.jainelibrary.org

§ ३५६. लूनपुनर्जातनखादिष्वन्वयदर्शनेन व्यभिचार इति न वाच्यम्, प्रमाणेन बाध्यमानस्यान्वयस्यापरिस्फुटत्वात् । न च प्रस्तुतोऽन्वयः प्रमाणविरुद्धः, सत्यप्रत्यभिज्ञानत्वात् ।

"सर्वव्यक्तिषु नियतं क्षणे क्षणेऽन्यत्वमथ च न विशेषः ।

सत्योश्चित्यपचित्योराकृतिजातिव्यवस्थानात्[1] ॥" [ ] इति वचनात् ।

§ ३५७. ततो द्रव्यात्मना सर्वस्य वस्तुनः स्थितिरेव, पर्यायात्मना तु सर्वं वस्तूत्पद्यते विपद्यते[2] वा, अस्खलितपर्यायानुभवसद्भावात् । न चैवं शुक्ले शङ्खे पीतादिपर्यायानुभवेन व्यभिचारः, तस्य स्खलद्रूपत्वात्, न खलु सोऽस्खलद्रूपो, येन पूर्वाकारविनाशोऽजहद्वृत्तोत्तराकारोपादानाविनाभावी भवेत् । न च जीवादौ वस्तुनि हर्षामर्षौदासीन्यादिपर्यायानुभवः स्खलद्रूपः, कस्यचिद्बाधकस्याभावात् ।

---

नहीं होती और न सत्का अत्यन्त नाश ही होता है हाँ रूपान्तर अवश्य होता रहता है। अतः किसी भी द्रव्यकी उत्पत्ति और नाश तो हो ही नहीं सकता।

§ ३५६. शंका—देखो, बाल बनवाते समय नख और बालोंको कटवाकर फेंक दिया है, उनकी जगह नये ही बाल तथा नाखून निकले हैं। इस तरह बालोंका उत्पाद और विनाश स्पष्ट ही अनुभव सिद्ध है। परन्तु 'ये वही बाल हैं ये वही नाखून हैं' इस प्रकार अन्वय यहाँ भी देखा जाता है अतः अन्वयके बलपर उत्पाद और व्ययका निषेध करना उचित नहीं है।

**समाधान**—आपको हमारे हेतुपर ध्यान देना चाहिए। हमने 'परिस्फुट अन्वय' को हेतु बनाया है। जो अन्वय किसी भी प्रमाणसे बाधित न हो वह 'अन्वय परिस्फुट' कहलाता है और जिसमें बाधा आ जाती है वह तो अपरिस्फुट ही है। कटकर फिरसे उगे हुए बाल या नखोंका अन्वय प्रमाणसे बाधित है। वहाँ तो सदृश बालों और नखोंमें 'यह वही है' ऐसा एकत्व भान करनेवाला झूठा अन्वय है। पर पृथिवी आदिमें द्रव्यरूपसे पाया जानेवाला अन्वय किसी भी प्रमाणसे बाधित नहीं है। सत्य प्रत्यभिज्ञानके द्वारा 'यह वही पुद्गल है' इत्यादि अन्वय निर्बाध रूपसे अनुभवमें आते हैं। कहा भी है—"सभी पदार्थ प्रतिक्षण परिवर्तित हो रहे हैं वे जो पहले समयमें थे तो दूसरे समयमें नहीं रहते। यह प्रतिक्षण परिवर्तन होनेपर भी सर्वथा भेद या विनाश नहीं होता। उपचय और अपचय होनेपर भी आकृति जाति या द्रव्यकी सत्ता बनी रहती है।"

§ ३५७. अतः द्रव्यदृष्टिसे समस्त वस्तुओंकी स्थिति ही है। पर्यायकी दृष्टिसे वस्तु उत्पन्न भी होती है तथा नष्ट भी। क्योंकि पदार्थकी पर्याय—परिवर्तन निर्बाधरूपसे अनुभवमें आता है। हमारा हेतु सफेद शंखमें पीले रंगकी पर्यायको जाननेवाले भ्रान्त पीतशंखज्ञानसे व्यभिचारी नहीं है; क्योंकि शुक्लशंखमें पीली पर्यायका अनुभव तो भ्रान्त है बाधित है। इसीलिए हमने हेतुमें 'अस्खलत्—निर्बाध' विशेषण दिया है। शुक्लशंखमें पीले रंगका अनुभव अभ्रान्त नहीं है जिससे वह भी पूर्वपर्यायका विनाश उत्तरपर्यायका उत्पाद तथा दोनोंमें पायी जानेवाली कभी भी नहीं टूटनेवाली स्थिति रूप परिणामसे अविनाभाव रख सके। जीव आदि पदार्थोंमें सुख, दुःख, उदासीनता आदि पर्यायोंका—परिवर्तनोंका अनुभव भ्रान्त नहीं कहा जा सकता; क्योंकि पदार्थोंका प्रतिक्षण होनेवाला परिवर्तन सभीके अनुभवमें आता है, उसमें कोई भी प्रमाण बाधक नहीं है। जो आदमी अभी खुशहाल है वही एकक्षणमें दुःखी तथा दूसरे क्षणमें फिर सुखी देखा जाता है। घटादि पदार्थोंका परिवर्तन तो नयेसे पुराना और पुरानेसे जीर्ण होनेसे प्रत्यक्ष सिद्ध ही है।

---

१. उद्धृतेयम्—अनेकान्तवादप्र. पृ. ५१ । २. –तेऽस्ख–म. २ । ३. –पर्यया–म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३५८. ननूत्पादादयः परस्परं भिद्यन्ते, न वा। यदि भिद्यन्ते; [1]कथमेकं त्र्यात्मकम्। न भिद्यन्ते चेत्, तथापि कथमेकं त्र्यात्मकमिति चेत्; तदयुक्तम्; कथंचिद्भिन्नलक्षणत्वेन तेषां कथंचिद्भेदाभ्युपगमात्। तथाहि—[2]उत्पादविनाशध्रौव्याणि स्याद्भिन्नानि, भिन्नलक्षणत्वात्, रूपादिवत्। न च भिन्नलक्षणत्वमसिद्धम्; असत आत्मलाभ उत्पादः, सतः सत्तावियोगो विनाशः, द्रव्यरूपतयानुवर्तनं ध्रौव्यम्, इत्येवमसंकीर्णलक्षणानां तेषां सर्वैः प्रतीतेः। न चामी परस्परानपेक्षत्वेन भिन्ना एव, [3]परस्परानपेक्षाणां खपुष्पवदसत्त्वापत्तेः। तथाहि—उत्पादः केवलो नास्ति, स्थितिविगमरहितत्वात्, कूर्मरोमवत्। तथा विनाशः केवलो नास्ति, [4]स्थित्युत्पत्तिरहितत्वात्, तद्वत्, एवं स्थितिरपि केवला नास्ति, विनाशोत्पादशून्यत्वात्, तद्वदेव, इत्यन्योन्यापेक्षाणामुत्पादादीनां वस्तुनि सत्त्वं प्रतिपत्तव्यम्। तथा च कथं[5] नैकं त्र्यात्मकम्। तथा चोक्तम्—

§ ३५८. शंका—ये उत्पाद, विनाश और ध्रौव्य तीनों ही परस्पर भिन्न अर्थात् स्वतन्त्र पदार्थ हैं तो एक वस्तुमें कैसे रह सकते हैं? यदि ये परस्पर भिन्न नहीं हैं अर्थात् एक हैं तब भी एक वस्तुमें तीन धर्म कहाँ रहे? ये तीनों मिलकर जब एक ही हो गये तब एकधर्मवाली ही वस्तु हुई त्रयात्मक नहीं।

समाधान—इन उत्पाद आदिके लक्षण भिन्न-भिन्न हैं अतः इनमें कथंचिद् भेद है। ये कभी भी वस्तुसे भिन्न या परस्पर भिन्न उपलब्ध नहीं होते, एक वस्तुके उत्पाद आदिको दूसरी वस्तुमें नहीं ले जा सकते अतः ये अभिन्न हैं। उत्पाद, विनाश और ध्रौव्य परस्पर भिन्न हैं क्योंकि इनके लक्षण ही भिन्न-भिन्न हैं। जैसे रूप रस आदिके लक्षण भिन्न-भिन्न होनेसे उनमें परस्पर भेद है उसी तरह लक्षण भेदसे उत्पाद, विनाश और ध्रौव्यमें भी भेद है। उत्पाद, विनाश आदिका लक्षणभेद असिद्ध नहीं है; क्योंकि उनके भिन्न-भिन्न ही लक्षण हैं। जो पदार्थ पहले नहीं है असत् है उसके स्वरूपलाभ हो जानेको उत्पाद कहते हैं। मौजूद पदार्थकी सत्ताका च्युत हो जाना—उसकी सत्ताका वियोग होना विनाश है। इन उत्पाद और विनाशके होते हुए भी द्रव्यरूपसे अन्वय रहना ध्रौव्य है। इस तरह उत्पादादिके असाधारण लक्षण सभीके अनुभवमें आते हैं। ये उत्पादादि लक्षणभेदसे कथंचिद् भिन्न होकर भी परस्पर सापेक्ष हैं एक दूसरेको अपेक्षा रखते हैं। ये परस्पर निरपेक्ष होकर अत्यन्त भिन्न नहीं हैं। यदि ये परस्पर निरपेक्ष तथा अत्यन्त भिन्न हो जायेंगे तो इनका गधेके सींगकी ही तरह अभाव हो जायेगा। जैसे अकेला उत्पाद सत् नहीं है क्योंकि वह स्थिति और विनाशसे रहित है जैसे कि कछवेके रोम। अकेला विनाश सत् नहीं कहा जा सकता क्योंकि वह उत्पत्ति और स्थितिसे रहित है जैसे कि कछवेके रोम। स्थिति अकेली सत् नहीं है क्योंकि वह उत्पाद और विनाशसे रहित है जैसे कि कछवेके रोम। इस तरह परस्पर सापेक्ष हो

१. कथमेकात्मक—आ.। २. — दव्ययध्रौ — म. २। ३. "उत्पादादयो हि परस्परमनपेक्षाः खपुष्पवन्न सन्त्येव। तथा हि—उत्पादः केवलो नास्ति स्थितिविगमरहितत्वाद्वियत्कुसुमवत् तथा स्थितिविनाशौ प्रतिपत्तव्यौ।"—अष्टश. अष्टस. पृ. २११। ४. स्थित्युत्पादरहि—म. २। ५. नैकमात्मकम् म. २, आ.। "द्रव्यं हि नित्यमाकृतिरनित्या....सुवर्णं कयाचिदाकृत्या युक्तं पिण्डो भवति, पिण्डाकृतिमुपमृद्य रुचकाः क्रियन्ते, रुचकाकृतिमुपमृद्य कटकाः क्रियन्ते, कटकाकृतिमुपमृद्य स्वस्तिकाः क्रियन्ते, पुनरावृत्तः सुवर्णपिण्डः पुनरपरया आकृत्या युक्तः खदिराङ्गारसदृशे कुण्डले भवतः, आकृतिरन्या अन्या च भवति द्रव्यं पुनस्तदेव, आकृत्युपमर्देन द्रव्यमेवावशिष्यते।"—पात. महाभा. १।१।१। योगभा. ४।१३। "वर्धमानकभङ्गे च रुचकः क्रियते यदा। तदा पूर्वार्थिनः शोकः प्रीतिश्चाप्युत्तरार्थिनः ॥२१॥ हेमार्थिनस्तु माध्यस्थ्यं तस्माद्वस्तु त्रयात्मकम् ॥२२॥ न नाशेन विना शोको नोत्पादेन विना सुखम्। स्थित्या विना न माध्यस्थ्यं तेन सामान्यनित्यता ॥२३॥"—मी. श्लो. पृ. ६१९।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

"प्रध्वस्ते कलशे शुशोच तनया मौलौ समुत्पादिते
पुत्रः प्रीतिमुवाह कामपि नृपः शिश्राय मध्यस्थताम् ।
पूर्वाकारपरिक्षयस्तदपराकारोदयस्तद्द्वया-
धारश्चैक इति स्थितं त्रयमयं तत्त्वं तथाप्रत्ययात् ॥"
घटमौलिसुवर्णार्थी, नाशोत्पादस्थितिष्वलम् [ ष्वयम् ] ।
शोकप्रमोदमाध्यस्थ्यं जनो याति सहेतुकम् ।
पयोव्रतो न दध्यत्ति, न पयोऽत्ति दधिव्रतः ।
अगोरसव्रतो नोभे, तस्माद्वस्तु त्रयात्मकम् ॥" [आप्तमी. श्लो. ५९-६०]

**परो हि वादीवं प्रष्टव्यः । यदा घटो विनश्यति तदा किं देशेन विनश्यति, आहोस्वित्सामस्त्येनेति ।**

---

उत्पादादि सत् हो सकते हैं तथा वस्तुमें भी इनकी परस्पर सापेक्ष ही सत्ता है। बात यह है कि उत्पाद, विनाश और स्थिति इन तीनोंसे युक्त ही वस्तु सत् होती है। यदि उत्पाद आदि विनाश आदि धर्मोंसे रहित हो जायें तो वे सत् ही नहीं हो सकते। इस तरह उत्पाद आदिको परस्पर सापेक्ष होनेसे वस्तु त्रयात्मक सिद्ध हो जाती है। कहा भी है—"एक राजाने सोनेके कलशको तुड़वाकर मुकुट बनवानेका विचार किया। सुनार कलशको तोड़कर मुकुट बनाने लगा तो राजकुमारीको उसके पानी भरनेके घड़ेके टूट जानेसे शोक हुआ, राजकुमारको लगानेके लिए मुकुट बन रहा था, सो वह किसी अनिर्वचनीय खुशीके मारे उछला फिरता था, राजा कलश और मुकुट दोनों अवस्थाओंमें सोनेकी सत्ता रखनेके कारण मध्यस्थ था। उसे तो सोनेकी सत्तासे ही प्रयोजन था। इस तरह राजकुमारी, युवराज तथा राजाको तीन प्रकारके भाव सोनेके कलश आकारके विनाश, मुकुट आकारके उत्पाद तथा सोनेकी दोनों अवस्थाओंमें स्थिति रखनेके कारण ही हुए हैं। इस प्रकार वस्तुमें उत्पाद, विनाश और स्थिति रूप तीन धर्म होनेसे वह त्रयात्मक है।" 'एक सुनार सोनेके घड़ेको गलाकर मुकुट बना रहा था। कलश खरीदनेवाला कलशका विनाश देखकर दुःखी हुआ, जिसे मुकुट खरीदना था उसकी खुशीका पार नहीं रहा और जिसे सोना खरीदना था वह हर हालतमें सोनेकी स्थिति देखकर मध्यस्थ हुआ, न उसे रंज ही हुआ और न खुशी ही। इस तरह विभिन्न व्यक्तियोंको एक ही साथ तीन प्रकारके भाव घट-नाश, मुकुट-उत्पाद और सुवर्ण-स्थितिके बिना नहीं हो सकते अतः वस्तु त्रयात्मक सिद्ध होती है।" "जिस व्रतीने आज केवल 'दूध ही पीऊँगा' ऐसा पयोव्रत किया है वह व्रती दही नहीं खाता। यदि दही अवस्थामें दूधका विनाश नहीं हुआ तो उस पयोव्रतीको दही भी खा लेना चाहिए; क्योंकि दही अवस्थामें भी दूध मौजूद है उसका नाश नहीं हुआ। पर वह दही नहीं खाता अतः यह मानना ही चाहिए कि दही जमते समय दूध नष्ट हो जाता है। जिस व्रतीने 'आज मैं केवल दही ही खाऊँगा' यह दधिव्रत लिया है वह दूध नहीं पीता। यदि दूधमें दही नामकी नयी अवस्थाका उत्पाद नहीं होता है और दूधका नाम ही दही हो तब दधिव्रतीको दूध भी पी लेना चाहिए; क्योंकि उसमें किसी नये दहीके उत्पाद होनेकी तो आशा ही नहीं है। पर दधिव्रती दूध नहीं पीता, अतः यह मानना ही चाहिए कि दूधसे उत्पन्न होनेवाला दही भिन्न वस्तु है, और दहीका उत्पाद होता है। जिस व्रतीने 'आज मुझे गोरस—गायके दूधसे बनी हुई दूध-दही आदि—नहीं खाना है' ऐसा अगोरस व्रत लिया है वह दूध और दही दोनोंको नहीं खाता। क्योंकि गोरसकी सत्ता तो दूधकी तरह दहीमें भी है। यदि गोरस नामकी एक अनुस्यूत वस्तु दूध और दहीमें न हो तो उसे दोनों ही खा लेने चाहिए। पर वह दोनोंका ही त्याग करता है अतः गोरसकी दोनोंमें स्थिति माननी ही चाहिए। इस तरह वस्तु उत्पादादि तीन धर्मवाली सिद्ध हो जाती है।"

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३५९. यदि देशेनेति पक्षः; तदा [1]घटस्यैकदेश एव विनश्येत् न तु सर्वः, सर्वश्च स विनष्टस्तदा प्रतीयते, न पुनर्घटस्यैकदेशो भग्न इति प्रतीतिः कस्यापि स्यात्, अतो न देशेनेति पक्षः कक्षीकारार्हः । सामस्त्येन विनश्यतीति पक्षोऽपि न; [2]यदि हि सामस्त्येन घटो विनश्येत्, तदा घटे विनष्टे कपालानां मृद्रूपस्य च प्रतीतिर्न स्यात्, घटस्य सर्वात्मना विनष्टत्वात् । न च तदा कपालानि मृद्रूपं च न प्रतीयन्ते, मार्दान्येतानि कपालानि न पुनः सौवर्णानीति प्रतीतेः, अतः सामस्त्येनेत्यपि पक्षो न युक्तः । ततो बलादेवेदं प्रतिपत्तव्यं घटो घटात्मना विनश्यति कपालात्मनोत्पद्यते मृद्द्रव्यात्मना तु ध्रुव इति ।

तथा घटो यदोत्पद्यते, तदा किं देशेनोत्पद्यते, सामस्त्येन वा ? इत्यपि परः प्रष्टव्योऽस्ति । यदि देशेनेति वक्ष्यति; तदा घटो देशेनैवोत्पन्नः प्रतीयेत न पुनः पूर्ण इति । प्रतीयते च घटः पूर्ण उत्पन्न इति । ततो देशेनेति पक्षो न क्षोदक्षमः । नापि सामस्त्येनेति पक्षः । यदि सामस्त्येनोत्पन्नः स्यात्, ततो मृदः प्रतीतिस्तदानीं न स्यात्, न च सा नास्ति, मार्दोऽयं न पुनः सौवर्ण इत्येवमपि प्रतीतेः । [3]ततो घटो यदोत्पद्यते तदा स घटात्मनोत्पद्यते मृत्पिण्डात्मना विनश्यति मृदात्मना च ध्रुव इति बलादभ्युपगन्तव्यं स्यात् ।

---

§ ३५९. यदि वस्तु त्रयात्मक नहीं है, तो उन न माननेवाले प्रतिवादियोंसे पूछना चाहिए कि—जब घड़ा नष्ट होता है तब वह एकदेशसे कुछ नष्ट होता है या सर्वदेशसे पूराका पूरा ? यदि घड़ा एकदेशसे नष्ट होता है; तो पूरे घड़ेका नाश न होकर उसके एकदेशका ही नाश होना चाहिए। पर हम तो घड़ेको समूचाका समूचा पूरा ही नष्ट हुआ पाते हैं । ऐसा तो कोई भी नहीं कहता कि–'घड़ेका एक हिस्सा फूटा है ।' इसलिए घड़ेका एकदेशसे नाश मानना तो उचित नहीं है । यदि घड़ा पूरा ही सर्वदेशसे नष्ट होता है; तो घड़ेके नाश होनेपर मिट्टी और खपरियाँ नहीं मिलनी चाहिए; क्योंकि आप तो घड़ेका पूरे रूपसे अर्थात् मिट्टी और खपरियों आदिके साथ ही साथ सर्वात्मना नाश मानते हैं । पर घड़ेके नष्ट होते ही मिट्टी और खपरियाँ वहीं पड़ी हुईं मिलती ही हैं । उस समय देखनेवाले कहते हैं कि 'ये मिट्टीकी खपरियाँ हैं न कि सुवर्णकी ।' इसलिए जब घड़ेके नाश होनेपर मिट्टी और खपरियोंका नाश नहीं होता तब घड़ेका सर्वात्मना पूरे रूपसे नाश मानना भी समुचित नहीं है । अन्तमें अनन्यगतिक हो–और कोई तीसरा रास्ता न मिलनेके कारण आपको यह मानना ही होगा कि–'घड़ा घटरूप पर्यायकी दृष्टिसे नष्ट होता है उससे खपरियाँ उत्पन्न होती हैं । तथा मिट्टी ज्योंकी त्यों स्थिर रहती है ।' मिट्टी पहले भी थी अब भी है उसकी घटपर्याय नष्ट हुई तथा खपरियाँ उत्पन्न हुई हैं । इसी तरह हम पूछेंगे कि जब घड़ा उत्पन्न होता है तब वह एकदेशसे कुछ उत्पन्न होता है या सर्वदेशसे पूराका पूरा ? यदि एकदेशसे उत्पन्न होता है; तो उसका कुछ हिस्सा ही उत्पन्न होना चाहिए पूरा घड़ा नहीं । परन्तु घड़ा तो समूचा उत्पन्न होता है यह सर्वलोक प्रसिद्ध है । इसलिए एकदेशसे घड़ेकी उत्पत्ति मानना तो उचित नहीं है । यदि पूरे रूपसे उत्पन्न होता है तो इसका अर्थ यह हुआ कि उसकी मिट्टी भी उत्पन्न होती है; परन्तु यदि मिट्टीके साथ ही साथ घड़ा पूरे रूपसे उत्पन्न होवे, तो उस मिट्टीकी प्रतीति नहीं होनी चाहिए । 'उस समय वह मिट्टी नहीं है' यह तो नहीं कहा जा सकता; क्योंकि 'यह मिट्टीका घड़ा है न कि सुवर्णका' यह प्रतीति सभी प्राणियोंको होती है । अतः घड़ा जब उत्पन्न होता है तब 'वह घड़ेकी पर्यायमें उत्पन्न होता है मिट्टीके पिण्ड रूपसे नष्ट होता है तथा मिट्टी द्रव्यके रूपमें ध्रुव–स्थिर रहता है' यह मानना ही पड़ेगा । इस त्रयात्मकताके बिना व्यवहार चल ही नहीं सकता ।

---

१. इति कस्यापि प्रतीतिः स्यात् भ. २ । २. यदि सा भ. २ । ३. ततो यदा घट उत्प–भ. २ ।

Jain Education International	For Private & Personal Use Only	www.jainelibrary.org

§ ३६०. यथा हि वस्तु सर्वैः प्रतीयते तथा चेन्नाभ्युपगम्यते, तदा सर्ववस्तुव्यवस्था कदापि न भवेत्। अतो यथाप्रतीत्यैव वस्त्वस्त्विति। अत एव यद्वस्तु नष्टं तदेव नश्यति नङ्क्ष्यति च कथंचित्, यदुत्पन्नं तदेवोत्पद्यत उत्पत्स्यते च कथंचित्, यदेवं स्थितं तदेव तिष्ठति स्थास्यति च कथंचित्। तथा यदेव केनचिद्रूपेण नष्टं तदेव केनचिद्रूपेणोत्पन्नं केनचिद्रूपेण स्थितं च, एवं यदेव नश्यति तदेवोत्पद्यते तिष्ठति च, यदेव नङ्क्ष्यति तदेवोत्पत्स्यते स्थास्यति चेत्यादि सर्वमुपपन्नम्[1]। अन्तर्बहिश्च सर्वस्य वस्तुनः सर्वदोत्पादादित्रयात्मकस्यैवाबाधिताध्यक्षेणानुभूयमानत्वात्, अनुभूयमाने च वस्तुनः स्वरूपे विरोधासिद्धेः, अन्यथा वस्तुनो रूपरसादिष्वपि विरोधप्रसक्तेः। प्रयोगश्चाऽत्रायम्—सर्वं वस्तूत्पादव्ययध्रौव्यात्मकं, सत्त्वात्, यदुत्पादव्ययध्रौव्यात्मकं न भवति तत्सदपि न भवति, यथा खरविषाणम्, तथा चेदम्, तस्मात्तथेति केवलव्यतिरेकानुमानम्। अनेन च सल्लक्षणेन नैयायिकादिपरिकल्पितः सत्तायोगः[2] सत्त्वं बौद्धाभिमतं[3] चार्थक्रियालक्षणं सत्त्वं द्वे अपि प्रतिक्षिप्ते द्रष्टव्ये। तन्निरासप्रकारश्च ग्रन्थान्तरादवसातव्यः।

§ ३६०. जैसी वस्तु सर्वसाधारणके अनुभवमें आती है यदि वैसी न मानी जाय तथा स्वेच्छासे उसमें अप्रतीत स्वरूपकी कल्पना की जाय तो संसारकी सारी व्यवस्था ही नष्ट हो जाये, कल्पना तो जलको गरम तथा अग्निको ठण्डा माननेकी भी की जा सकती है, कल्पनापर कोई अंकुश तो है ही नहीं। अतः वस्तुकी जब जिस प्रकारकी निर्बाध प्रतीति हो उस समय उसे उसी ही प्रकारकी माननी चाहिए। इसलिए जो वस्तु पहले नष्ट हुई थी वही आज नाशको प्राप्त कर रही है तथा आगे भी कथंचित्—पर्यायरूपसे नष्ट होगी। जो उत्पन्न हुई थी वही उत्पन्न हो रही है तथा आगे भी कथंचित्—पर्यायरूपसे उत्पन्न होगी। जो स्थिर थी वही स्थिर है तथा आगे भी द्रव्यरूपसे कथंचित् स्थिर रहेगी। जो वस्तु किसी रूपसे नष्ट हुई थी वही किसी अन्यरूपसे उत्पन्न हुई थी तथा वही किसी रूपसे स्थिर थी जो किसी रूपसे नष्ट हो रही है वही किसी अन्य रूपसे उत्पन्न हो रही है तथा किसी रूपसे स्थिर है। जो किसी रूपसे नष्ट होगी वही किसी अन्यरूपसे उत्पन्न होगी तथा किसी रूपसे स्थिर रहेगी। इत्यादि त्रिकालवर्ती वस्तुकी उत्पादादि त्रयात्मकता युक्ति सिद्ध हो जाती है। संसारकी समस्त चेतन और अचेतन वस्तुओंका सदा उत्पादादि त्रयात्मक रूपसे ही निर्बाध प्रत्यक्षसे अनुभव होता है जब वस्तु उत्पादादि त्रयात्मक रूपसे अनुभवमें आ रही है तब उसमें विरोधकी शंका भी नहीं हो सकती। वस्तुका स्वरूपसे तो विरोध हो ही नहीं सकता; अन्यथा घड़ेका अपने रूप-रस आदि प्रतीतिसिद्ध धर्मोंसे भी विरोध होना चाहिए।

प्रयोग—समस्त वस्तुएँ उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यवाली हैं, क्योंकि वे सत् हैं। जो उत्पादादि धर्मवाली नहीं है वह सत् भी नहीं है जैसे कि गधेका सींग। चूँकि संसारकी समस्त वस्तुएँ सत् हैं अतः वे उत्पादधर्मवाली हैं। यह केवल व्यतिरेकी अनुमान वस्तुको उत्पादादित्रयात्मक सिद्ध कर देता है। सत्त्वके इस उत्पादादित्रयात्मकत्व रूप लक्षणसे नैयायिक आदिके द्वारा माना गया सत्ताका सम्बन्ध रूप सत्त्वका लक्षण तथा बौद्धके द्वारा माना गया अर्थक्रिया रूप सत्त्वका लक्षण दोनों ही खण्डित हो जाते हैं। क्योंकि इन लक्षणोंमें 'सत्ता सम्बन्ध सत् पदार्थमें माना जाय या असत्में' इत्यदि दूषण तथा 'अर्थक्रियामें सत्ता यदि अन्य अर्थक्रियासे मानी जाय तो अनवस्था

१. "तस्मादयमुत्पित्सुरेव विनश्यति, नश्वर एव तिष्ठति, स्थास्नुरेवोत्पद्यते, स्थितिरेवोत्पद्यते, विनाश एव तिष्ठति, उत्पत्तिरेव नश्यति, स्थितिरेव स्थास्यत्युत्पत्स्यते विनङ्क्ष्यति, विनाश एव स्थास्यत्युत्पत्स्यते विनङ्क्ष्यति, उत्पत्तिरेवोत्पत्स्यते विनङ्क्ष्यति स्थास्यतीति न कुतश्चिदुपरमति।"—अष्टश. अष्टसह. पृ. ११२। २. "किमिदं कार्यत्वं नाम। स्वकारणसत्तासंबन्धः, तेन सत्ता कार्यमिति व्यवहारात्।"—प्रश. व्यो. पृ. १२९। ३. "अर्थक्रियासमर्थं यत् तदत्र परमार्थसत्।"—प्र. वा. २१३।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३६१. अथ येनेति शब्दो योज्यते। येन कारणेनोत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सदिष्यते, तेन कारणेन मानयोः प्रत्यक्षपरोक्षप्रमाणयोर्गोचरो विषयः। अनन्तधर्माः स्वभावाः सत्त्वज्ञेयत्व[1]प्रमेयत्ववस्तुत्वादयो यस्मिन् तदनन्तधर्मकमनन्तपर्याया[2]त्मकमनेकान्तात्मकमिति यावत्। वस्तु— जीवाजीवादि, उक्तमभ्यधायि। अयं भावः—यत एवोत्पादादित्रयात्मकं परमार्थसत्, तत एवानन्तधर्मात्मकं सर्वं वस्तु [3]प्रमाणविषयः, अनन्तधर्मात्मकतायामेवोत्पादव्ययध्रौव्यात्मकताया उपपत्तेः, अन्यथा तदनुपपत्तेरिति।

§ ३६२. अत्रानन्तधर्मात्मकस्यैवोत्पादव्ययध्रौव्यात्मकत्वं युक्तियुक्ततामनुभवतीति ज्ञापनार्थैव भूयोऽनन्तध[4]र्मकपदप्रयोगो न पुनः पाश्चात्यपद्योक्तेनानन्तधर्मकपदेनात्र पौनरुक्त्यमाशङ्कनीय[5]मिति। तथा च प्रयोगः—अनन्तधर्मात्मकं वस्तु, उत्पादव्ययध्रौव्यात्मकत्वात्, यदनन्तधर्मात्मकं न भवति तदुत्पादव्ययध्रौव्यात्मकमपि न भवति, यथा वियदिन्दीवरमिति व्यतिरेक्यनुमानम्। अनन्ताश्च धर्मा यथैकस्मिन् वस्तुनि भवन्ति, तथा प्रागेव दर्शितम्। धर्माश्चोत्पद्यन्ते व्ययन्ते च, ध[6]र्मी च द्रव्यरूपतया[7] सदा नित्यमवतिष्ठते। धर्माणां धर्मिणश्च कथंचिदनन्यत्वेन धर्मिणः सदा सत्त्वे कालत्रयवर्तिधर्माणामपि कथंचिच्छक्तिरूपतया सदा सत्त्वं अन्यथा धर्माणामसत्त्वे [8]कथंचि-

यदि अर्थक्रिया स्वतः सत् हो तो पदार्थ भी स्वतः सत् हो जायें' इत्यादि दूषण आते हैं। इन लक्षणोंका विस्तृत खण्डन अन्य ग्रन्थोंमें देख लेना चाहिए।

§ ३६१. अब श्लोकके 'येन' शब्दका सम्बन्ध मिलाते हैं—जिस कारणसे वस्तुको उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यवाली मानकर सत् मानते हैं उसी कारणसे प्रत्यक्ष और परोक्ष दोनों ही प्रमाणोंके विषय अनन्त धर्मवाले जीवादिपदार्थ कहे गये हैं। जिसमें अनन्त धर्म सत्त्व ज्ञेयत्व प्रमेयत्व वस्तुत्व आदि स्वभाव पाये जाते हैं वह अनन्त धर्मक अनन्त पर्यायात्मक या अनेकान्तात्मक कहा जाता है। तात्पर्य यह कि—जिस कारण उत्पादादि तीन धर्मवाली ही वस्तु परमार्थसत् है इसीलिए सभी वस्तुएँ अनन्तधर्मवाली हैं और वे ही प्रमाणके विषय होती हैं। वस्तुको अनन्तधर्मवाली माननेपर ही उसमें उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य घट सकते हैं। यदि वस्तु अनेक धर्मवाली न हो, नित्य या क्षणिक किसी एक रूपवाली हो; तो उसमें उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य नहीं बन सकते। सर्वथा नित्यमें उत्पाद और व्यय नहीं हो सकते तथा क्षणिक स्थिरता—ध्रौव्य नहीं बन सकता। नित्यत्व क्षणिकत्व आदि अनन्तधर्मवाली वस्तुमें ही उत्पादव्ययध्रौव्यात्मकता निर्बाध युक्तियोंसे सिद्ध होता है।

§ ३६२. इसी अनन्तधर्मात्मकताका उत्पादव्ययध्रौव्यात्मकतासे अविनाभाव बतानेके लिए इस श्लोकमें भी 'अनन्तधर्मात्मक' पदका प्रयोग किया है। इसलिए पहलेके श्लोकमें कहे गये 'अनन्तधर्मात्मक' पदके कारण इस पदको पुनरुक्त नहीं कहना चाहिए; क्योंकि यहाँ वह उत्पादादित्रयात्मकके साथ अविनाभाव सूचनके लिए प्रयुक्त हुआ है और इसीलिए वह सार्थक है। प्रयोग—समस्त वस्तुएँ अनन्तधर्मवाली हैं क्योंकि उनमें उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य पाये जाते हैं। जो अनन्तधर्मवाले नहीं हैं उनमें उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य भी नहीं पाये जाते जैसे कि आकाशके कमलमें। यह केवल व्यतिरेकी अनुमान वस्तुको निर्विवाद रूपसे अनन्तधर्मवाली सिद्ध कर देता है। जिस-जिस तरह एक वस्तुमें अनन्तधर्म सिद्ध होते हैं वे प्रकार पहले बता चुके हैं। धर्म-स्वभाव-पर्याय उत्पन्न होते और नष्ट होते हैं तथा धर्मी द्रव्य या स्वभाववान् पदार्थ द्रव्यरूपसे स्थिर रहता है, नित्य है। धर्म और धर्मीमें कथंचिद् अभेद है, अतः जब धर्मी सदा स्थायी है नित्य है

१. –ज्ञेयत्ववस्तु भ. २। २. –पर्यया–भ २। ३. वस्तु विषयः भ. २। ४. –धर्मात्मकपद–आ.। ५. –मनियमिति भ. २। ६. धर्मी द्रव्य–भ. २। ७. –या नित्य–भ. १, २, प. १, २। ८. कथंचिदभि–भ. २।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

त्तदभिन्नस्य धर्मिणोऽप्यसत्त्वप्रसङ्गात्।

§ ३६३. न च धर्मिणः सकाशादेकान्तेन भिन्ना एवाभिन्ना एव वा धर्माः, तथानुपलब्धेः, कथंचित्तदभिन्नानामेव तेषां प्रतीतेश्च।

§ ३६४. न चोत्पद्यमानविपद्यमानतत्तद्धर्मसद्भावव्यतिरेकेणापरस्य धर्मिणोऽसत्त्वमेवेति वक्तव्यं, धर्म्याधारविरहितानां केवलधर्माणामनुपलब्धेः, एकधर्म्याधाराणामेव च तेषां प्रतीतेः, उत्पद्यमानविपद्यमानधर्माणामनेकत्वेऽप्येकस्य तत्तदनेकधर्मात्मकस्य द्रव्यरूपतया ध्रुवस्य धर्मिणोऽबाधिताध्यक्षगोचरस्यापह्नोतुमशक्यत्वात्, अबाधिताध्यक्षगोचरस्यापि धर्मिणोऽपह्नवे सकलधर्माणामपह्नवप्रसङ्गात्। तथा च सर्वव्यवहारोच्छेदप्रसक्तिरिति सिद्धमनन्तधर्मात्मकं वस्तु। प्रयोगश्चात्र-विवादास्पदं वस्त्वेकानेकनित्यानित्यसदसत्सामान्यविशेषाभिलाप्यनभिलाप्यादिधर्मात्मकं, तथैवास्खलत्प्रत्ययेन प्रतीयमानत्वात्, यद्यथैवास्खलत्प्रत्ययेन [2]प्रतीयमानं तत्तथैव प्रमाणगोचरतयाभ्युपगन्तव्यम् यथा घटो घटरूपतया प्रतीयमानो घटतयैव प्रमाणगोचरोऽभ्युपगम्यते न तु पटतया, तथैवास्खलत्प्रत्ययेन प्रतीयमानं च वस्तु, तस्मादेकानेकाद्यात्मकं प्रमाणगोचरतयाभ्युपगन्तव्यम्।

तो उससे अभिन्न कालत्रयवर्ती अनन्तधर्म भी कथंचित् शक्तिरूपसे सदा रहते हैं। यदि धर्मोंका त्रैकालिक सत्त्व न माना जाय तो धर्मोंके अभावसे उससे अभिन्न धर्मीका भी अभाव हो जायेगा।

§ ३६३. धर्म न तो धर्मीसे सर्वथा अभिन्न ही हैं और न सर्वथा भिन्न ही। धर्मीसे सर्वथा भिन्न या अभिन्न धर्म किसी भी प्रमाणसे उपलब्ध नहीं होते। प्रमाण तो धर्म और धर्मीमें कथंचिद् भेदको ही ग्रहण करता है। धर्मीको छोड़कर स्वतन्त्र धर्म कहीं नहीं मिलते और न धर्मोंसे शून्य धर्मी ही। धर्मधर्म्यात्मक वस्तु ही सदा प्रमाणका विषय होती है।

§ ३६४. **बौद्ध**—उत्पन्न होनेवाले तथा विनष्ट होनेवाले धर्मोंको छोड़कर किसी अतिरिक्त धर्मीका सद्भाव नहीं है। धर्म ही प्रतिक्षण उत्पन्न होते हैं तथा विनष्ट होते रहते हैं। उन धर्मोंमें रहनेवाला कोई स्थायी या अन्वय रखनेवाला धर्मी नहीं है।

**जैन**—धर्मीरूप आधारके बिना निराधार धर्मोंकी उपलब्धि नहीं होती। धर्म किसी न किसी आधारभूत धर्मीमें ही प्रतीत होते हैं। यद्यपि उत्पन्न तथा विनष्ट होनेवाले धर्मी अनेक—भिन्न या अनित्य हैं फिर भी उन अनेकधर्मोंका आधारभूत धर्मी द्रव्यरूपसे एक अभिन्न और नित्य है। ऐसा धर्मी प्रत्यक्षादि प्रमाणोंका निर्बाध रूपसे विषय होता है, उसका लोप करना असम्भव है। यदि प्रत्यक्ष सिद्ध निर्बाध धर्मीका भी लोप किया जाय, तो इसी न्यायसे समस्तधर्मोंका भी लोप हो जायेगा और इस तरह धर्म और धर्मी दोनोंका लोप होनेसे संसारके समस्त प्रवृत्ति-निवृत्ति आदि व्यवहारोंका उच्छेद हो जायेगा। 'घड़ा ही उत्पन्न या विनष्ट होता है' इस प्रतीतिमें उत्पाद और विनाशका आधार घटरूप धर्मी अनुभवसिद्ध है ही। इस तरह समस्त पदार्थ अनेकान्तात्मक या अनन्तधर्मवाले सिद्ध हो जाते हैं। प्रयोग—संसारके समस्त विचाराधीन पदार्थ एक-अनेक नित्य-अनित्य सत्-असत् सामान्य-विशेष वाच्य-अवाच्य आदि रूपसे अनेकधर्मात्मक हैं; क्योंकि वे अनन्तधर्मात्मक रूपसे ही निर्बाध प्रतीतिके विषय होते हैं। जो पदार्थ जिस रूपसे निर्बाध प्रतीतिका विषय होता है वह उसी रूपसे प्रमाणका विषय होता है जैसे घटरूपसे निर्बाध प्रतीतिमें प्रतिभासित होनेवाला घड़ा घटरूपसे ही प्रमाणका विषय होता है न कि पटरूपसे। चूँकि नित्य-अनित्य एक या अनेक आदि रूपसे ही समस्त पदार्थोंका निर्बाध प्रतिभास होता है अतः समस्त वस्तुओंको एक-अनेक आदि अनेकान्तात्मक रूपसे ही प्रमाणका विषय मानना चाहिए।

---

१. धर्म्याधा-म. २। एकधर्माधा-क.। २. प्रतीयते तत्त-म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३६५. न चात्र स्वरूपासिद्धो हेतुः, तथैवास्खलत्प्रत्ययेन प्रतीयमानत्वस्य सर्वत्र वस्तुनि विद्यमानत्वात् । न हि [1]द्रव्यपर्यायात्मकाभ्यामेकानेकात्मकस्य[2] नित्यानित्यात्मकस्य च स्वरूपपररूपाभ्यां सदसदात्मकस्य सजातीयेभ्यो विजातीयेभ्यश्चानुवृत्तव्यावृत्तरूपाभ्यां सामान्यविशेषात्मकस्य [3]स्वपरपर्यायाणां [4]क्रमेणाभिलाप्यत्वेन युगपत्तेषामनभिलाप्यत्वेन चाभिलाप्यानभिलाप्यात्मकस्य[5] च सर्वस्य पदार्थस्यास्खलत्प्रत्ययेन प्रतीयमानत्वं कस्यचिदसिद्धम् । तत एव न [6]संदिग्धासिद्धोऽपि, न खल्वबाधकतया प्रतीयमानस्य वस्तुनः संदिग्धत्वं नाम । नापि विरुद्धः, विरुद्धार्थसंसाधकत्वाभावात् । न हि साङ्ख्यसौगताभिमतद्रव्यैकान्तपर्यायैकान्तयोः काणादयौगाभ्युपगतपरस्परविविक्तद्रव्यप[7]र्यायैकान्ते च तथैवास्खलत्प्रत्ययेन [8]प्रतीयमानत्वमास्ते, येन विरुद्धः[9] स्यात् । नापि पक्षस्य प्रत्यक्षादिबाधा, येन हेतोरकिंचित्करत्वं स्यात् । नापि दृष्टान्तस्य साध्यविकलता साधनविकलता वा, न खलु घटस्यैकानेकादिधर्मात्मकत्वम् तथैवास्खलत्प्रत्ययप्रतीयमानत्वं [10]चासिद्धं, प्रागेव दर्शितत्वात् । तस्मादनवद्यं प्रयोगमुपश्रुत्य किमित्यनेकान्तो नानुमन्यते ।

§ ३६५. हमारा हेतु स्वरूपसे असिद्ध नहीं है, क्योंकि अनेकान्तात्मक रूपसे समस्त वस्तुओंका निर्बाध प्रतिभास होता ही है । द्रव्यरूपसे वस्तु नित्य तथा एक है और पर्याय रूपसे अनित्य तथा अनेक । स्वरूप स्वक्षेत्र आदिकी दृष्टिसे वस्तु सदात्मक है तथा पररूप या परक्षेत्र आदिकी दृष्टिसे असदात्मक । सजातीय पदार्थोंमें एक जैसा अनुगत प्रत्ययका कारण होनेसे सामान्यात्मक तथा विजातीय पदार्थोंसे व्यावृत्त प्रत्ययका कारण होनेसे विशेषात्मक है । स्वपर्यायें या परपर्यायें क्रमसे तो शब्दोंके द्वारा कही जा सकती हैं अतः वस्तु अभिलाप्य—वाच्य है तथा उनको एक साथ कहनेवाला कोई शब्द नहीं है इसलिए वस्तु अवाच्य है । इस तरह वस्तुके नित्य-अनित्य आदि अनेकधर्म निर्बाध प्रतीतिके विषय होते ही हैं । इनकी निर्बाधता किसीसे छिपी हुई नहीं है, वह तो सर्व प्रसिद्ध है । चूँकि उक्त प्रतीति निर्बाधरूपसे सर्वजन प्रसिद्ध है अतः उसमें सन्देह पैदा नहीं किया जा सकता इसीलिए हमारा हेतु सन्दिग्धसिद्ध नहीं है । निर्बाधप्रतीतिमें सन्देहका क्या काम ? हमारा हेतु साध्यसे उलटे अर्थको सिद्ध नहीं करता अतः विरुद्ध भी नहीं है । सांख्यके द्वारा माने गये द्रव्यैकान्त—सर्वथानित्यत्व, बौद्धोंके द्वारा माने गये पर्यायैकान्त सर्वथा क्षणिकत्व तथा वैशेषिक और नैयायिकोंके द्वारा स्वीकृत द्रव्य-पर्याय—सामान्य और द्रव्य गुण कर्म आदिके सर्वथा भेदका तो कभी भी अनुभव नहीं होता जिससे हमारा अनेकान्तात्मक वस्तुको सिद्ध करनेवाला हेतु विरुद्ध कहा जाय । हमारा अनेकान्तात्मक रूप प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंसे बाधित नहीं है जिससे हेतु बाधित होकर अकिंचित्कर कहा जाय । हमारा घट नामका दृष्टान्त भी साध्यशून्य या साधनशून्य नहीं है । एक-अनेक आदि अनेक धर्मवाला घड़ा जिस प्रकार निर्बाध प्रतीतिका विषय होता है वह प्रक्रिया पहले बता ही चुके हैं । इस तरह इस निर्दोष अनुमानके द्वारा जब निर्बाधरूपसे वस्तुकी अनेकान्तात्मकता सिद्ध हो जाती है तब आप प्रामाणिक होनेका दावा रखकर भी उसे क्यों नहीं स्वीकार करते ?

१. द्रव्यपर्ययाभ्या–म. २ । द्रव्यपर्यायात्मभ्या–म. १, प. १, २ । २. –स्य च नि–म. २ । ३–पर्यया–म. २ । ४. क्रमेणाभिलाप्यानभिलाप्यत्वेन युगपत्तेषामभिलाप्यानभिलाप्यात्म–म. २ । ५. स्य सर्व–क. । ६. सन्दिग्धोऽसिद्धोऽपि म. २ । ७. पर्ययै–म. २ । ८. – मस्ति येन म. २ । ९.–द्धस्यात्मनोऽपि पक्षस्य म. २ । १०. वा सिद्धं म. २ ।

Jain Education International　For Private & Personal Use Only　www.jainelibrary.org

§ ३६६. ननु[1] सत्त्वासत्त्वनित्यानित्याद्यनेकान्तो दुर्धरविरोधादिदोषविषमविषधरदष्टत्वेन कथं स्वप्राणान् धारयितुं धीरतां दधाति। तथाहि-यदेव वस्तु सत् तदेव कथमसत्। असच्चेत्[2] सत्कथमिति विरोधः, सत्त्वासत्त्वयोः परस्परपरिहारेण स्थितत्वात् शीतोष्णस्पर्शवत्। यदि पुनः

§ ३६६. शंका—एक ही वस्तुमें सत्त्व-असत्त्व नित्य-अनित्य आदि विरोधी धर्मोंका सद्भाव रूप अनेकान्तको तो विरोध आदि दोषरूपी काले नागने इस तरह डँस लिया है कि बिचारेको अपने प्राणोंका धारण करना ही कठिन हो रहा है। इस अनेकान्तमें विरोध आदि आठों दूषण आते हैं। जैसे जो वस्तु सत्—विद्यमान है वही असत् कैसे हो सकती है ? यदि असत् है; तो सत् कैसे हो सकती है ? इस तरह सत्त्व और असत्त्व एक साथ नहीं रहते। जहाँ सत्त्व होगा वहाँ असत्त्व नहीं रह सकता। जैसे शीत और उष्णता एक दूसरेका परिहार करके रहती हैं उसी तरह सत्त्व और असत्त्व भी एक दूसरेका परिहार—परहेज करके रहते हैं। यदि सत्त्व

१. "अथोत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं यत्तत्सदिष्यते। एषामेव न सत्त्वं स्यात् एतद्भावावियोगतः ॥ यदा व्ययस्तदा सत्त्वं कथं तस्य प्रतीयते। पूर्वं प्रतीते सत्त्वं स्यात् तदा तस्य व्ययः कथम् ॥ ध्रौव्येऽपि यदि नास्मिन् धीः कथं सत्त्वं प्रतीयते। प्रतीतेरेव सर्वस्य तस्मात्सत्त्वं कुतोऽन्यथा ॥ तस्मान्न नित्यानित्यस्य वस्तुनः संभवः क्वचित्। अनित्यं नित्यमथवास्तु एकान्तेन युक्तिमत् ॥" प्रमाणवार्तिकालं. पृ. १४२। "ध्रौव्येण उत्पादव्यययोर्विरोधात्, एकस्मिन् धर्मिण्ययोगात्।" हेतुबि. टी. पृ. १४६। "भावस्स णत्थि णासो णत्थि अभावस्स चेव उप्पादो ॥१५॥" पंचास्तिकाय। "द्रव्यपर्यायरूपत्वाद् द्वैरूप्यं वस्तुनः किल। तयोरेकात्मकत्वेऽपि भेदः संज्ञादिभेदतः ॥१॥ भेदाभेदोक्तदोषाश्च तयोरिष्टौ कथं न वा। प्रत्येकं ये प्रसज्यन्ते द्वयोर्भावे कथन्न ते ॥६२॥ न चैवं गम्यते तेन वादोऽयं जाल्मकल्पितः ॥४५॥—हेतुबि. टी. पृ. १०४-१०७। तत्त्वसं. पृ. ४८६। "तद्वति सामान्यविशेषवति वस्तुन्यभ्युपगम्यमाने अत्यन्तमभेदभेदौ स्याताम्…अथ सामान्यविशेषयोः कथंचिद्भेद इष्यते। अत्राप्याह—अन्योन्यमित्यादि। सदृशासदृशात्मनोः सामान्यविशेषयोः यदि कथंचिदन्योन्यं परस्परं भेदः तदैकान्तेन तयोर्भेद एव स्यात्… दिगम्बरस्यापि तद्वति वस्तुन्यभ्युपगम्यमाने अत्यन्तभेदाभेदौ स्याताम्।…मिथ्यावाद एव स्याद्वादः।" —प्र. वा. स्ववृ. टी. ३३२-४१। "सद्भूता धर्माः सत्तादिधर्मैः समाना भिन्नाश्चापि यथा निर्ग्रन्थादीनाम्। तन्मतं न समञ्जसम्। कस्मात्। न भिन्नाभिन्नमतेऽपि पूर्ववत् भिन्नाभिन्नयोर्दोषभावात्… उभयोरेकस्मिन् असिद्धत्वात्।…भिन्नाभिन्नकल्पना न सद्भूतं न्यायासिद्धं सत्याभासं गृहीतम्।"— विज्ञप्ति. परि. २ खं. २। "एकं हीदं वस्तूपलभ्यते। तच्चेदभावः किमिदानीं भावो भविष्यति। यद्यपि पररूपतयाभावः, तदा घटस्य पटरूपता प्राप्नोति। यथा पररूपतया भावत्वेऽङ्गीक्रियमाणे पररूपानुप्रवेशः तथा अभावत्वेऽप्यङ्गीक्रियमाणे पररूपानुप्रवेश एव, ततश्च सर्वं सर्वात्मकं स्यात्।"—तत्त्वोप. पृ. ७८-७९। "नित्यानित्ययोः विधिप्रतिषेधरूपत्वात् अभिन्ने धर्मिण्यभावः एवं सदसत्त्वादेरपीति।" —प्रश. व्यो. पृ. २०। "नैकस्मिन्नसंभवात् २।२।३३।…न ह्येकस्मिन् धर्मिणि युगपत्सदसत्त्वादिविरुद्धधर्मसमावेशः संभवति, शीतोष्णवत्। य एते सप्तपदार्था निर्धारिता एतावन्त एवंरूपाश्चेति ते तथैव वा स्युर्नैव वा तथा स्युः, इतरथा हि तथा वा स्युरतथा वेत्यनिर्धारितरूपं ज्ञानं संशयज्ञानवन्नाप्रमाणमेव स्यात्। अनेकात्मकं वस्त्विति निर्धारितरूपमेव ज्ञानमुत्पद्यमानं संशयज्ञानवन्नाप्रमाणं भवितुमर्हति। नेति ब्रूमः। निरङ्कुशं ह्यनेकान्तत्वं सर्ववस्तुषु प्रतिजानानस्य निर्धारणस्यापि वस्तुत्वाविशेषात्, स्यादस्ति स्यान्नास्तीत्यादिविकल्पोपनिपातादनिर्धारणात्मकतैव स्यात्। एवं निर्धारयितुर्निर्धारणफलस्य च स्यात्पक्षेऽस्तिता स्याच्च पक्षे नास्तितेति। एवं सति कथं प्रमाणभूतः संस्तीर्थकरः प्रमाणप्रमेयप्रमातृप्रमितिष्वनिर्धारितासूपदेष्टुं शक्नुयात्।"—ब्रह्मसू. शां. भा. २।२।३३। विज्ञानामृत.-भ., श्रीकण्ठभा., अणुभा., निम्बार्कभा. २।२।३३। वेदान्तदी. पृ. १११। २. असच्च सत्कथम् म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

सत्त्वमसत्त्वात्मना असत्त्वं च सत्त्वात्मना व्यवस्थितं स्यात् तथा सत्त्वासत्त्वयोरविशेषात्प्रतिनियतव्यवहारोच्छेदः स्यात्। एवं नित्यानित्यादिष्वपि वाच्यम्। तथा सत्त्वासत्त्वात्मकत्वे वस्तुनोऽभ्युपगम्यमाने सदिदं वस्त्वसद्वेत्यवधारणद्वारेण निर्णीतेरभावात् संशयः। तथा येनांशेन सत्त्वं तेन किं सत्त्वमेवाहोस्वित्तेनापि सत्त्वासत्त्वम्। यद्याद्यः पक्षः, तदा स्याद्वादहानिः। द्वितीये पुनः येनांशेन सत्त्वं तेन किं सत्त्वमेवाहोस्वित्तेनापि[1] सत्त्वासत्त्वमित्यनवस्था। तथा येनांशेन भेदः[2] तेन किं भेद एवाथ तेनापि भेदाभेदः। आद्ये मतक्षतिः। द्वितीये पुनरनवस्था। एवं 'नित्यानित्यसामान्यविशेषादिष्वपि वाच्यम्। तथा सत्त्वस्यान्यदधिकरणमसत्त्वस्य चान्यदिति वैयधिकरण्यम्। तथा येन रूपेण सत्त्वं तेन सत्त्वमसत्त्वं च स्यादिति संकरः, 'युगपदुभयप्राप्तिः संकरः' इति वचनात्। तथा येन रूपेण सत्त्वं तेनासत्त्वमपि स्यात् येन चासत्त्वं तेन सत्त्वमपि स्यादिति व्यतिकरः, 'परस्परविषयगमनं व्यतिकरः' इति वचनात्। तथा सर्वस्यानेकान्तात्मकत्वेऽङ्गीक्रियमाणे जलादेरप्यनलादिरूपता[3], अनलादेरपि जलरूपता, ततश्च जलार्थ्यनलादावपि [4]प्रवर्तेत, अनलार्थी च

और असत्त्वकी स्थिति एक दूसरेका परिहार करके न मानी जाय, तो इसका यह अर्थ हुआ कि सत्त्व भी असत्त्व रूपसे तथा असत्त्व भी सत्त्व रूपसे रहता है, तब सत्त्व और असत्त्वमें एकरूपता होनेसे विद्यमानता तथा गैर मौजूदगीमें कोई भेद ही न रहेगा और इस तरह संसारके समस्त व्यवहारोंका लोप हो जायेगा 'है' भी 'नहीं' तथा 'नहीं' भी 'है' कहा जायेगा। इसी तरह मिथ्यात्व और अनित्यत्व आदिमें भी विरोध दूषण आता है। यदि वस्तु सत्त्वासत्त्वात्मक है तो 'उसका सत् या असत्' किसी भी रूपसे निर्णय नहीं हो सकता अतः 'वह सत् है या असत्' यह संशय हो जाता है। जिस स्वरूपसे वस्तु सत् है उस रूपसे क्या वह सत् ही है या उस रूपसे भी वह सत्त्व और असत्त्व दोनों ही धर्मवाली है? यदि उस रूपसे सत् ही है; तब एकान्तवाद हो जायेगा और सर्वथा सत् ही माननेसे स्याद्वाद कहाँ रहा? यदि जिस रूपसे सत् है उस रूपसे वह सदसत् दोनों ही धर्मवाली है; तो अनवस्था नामका दूषण होगा; क्योंकि वहाँ भी यही प्रश्न बराबर होता रहेगा कि वस्तु जिस रूपसे सत् है उस रूपसे सत् हो या सदसत्? यदि सत् है तो स्याद्वाद हानि, यदि सदसत् है तो वही प्रश्न फिर होगा इस तरह अनेक अप्रामाणिक धर्मोंकी कल्पना करनेसे अनवस्था दूषण हो जाता है। इसी तरह जिस स्वरूपसे वस्तुमें भेद है उस स्वरूपसे वस्तुमें भेद ही है या भेद और अभेद दोनों ही? यदि सर्वथा भेद ही माना जाय तो एकान्तवादका प्रसंग होनेसे स्याद्वादकी क्षति होगी। यदि भेद और अभेद दोनों हैं तो वही प्रश्न बराबर चालू रहेगा। इस तरह अनवस्था दूषण आता है। इसी तरह वस्तुको नित्यानित्यात्मक या सामान्यविशेषात्मक आदि माननेमें भी अनवस्था दूषण आता है। सत्त्वधर्मका अन्य आधार होना चाहिए तथा असत्त्वधर्मका अन्य। इस तरह इन विरोधीधर्मोंको एक आधारमें न रह सकनेके कारण वैयधिकरण्य दूषण होता है। वस्तुका सत्त्व और असत्त्व दोनों धर्मोंसे आप कथंचित्तादात्म्य मानते हैं, अतः जिस रूपसे वस्तुमें सत्त्व है उस रूपसे उसमें सत्त्व भी होगा तथा असत्त्व भी। इस तरह एक ही रूपसे दोनों धर्मोंकी युगपत् प्राप्ति होनेसे संकर नामका दूषण होगा। कहा भी है—"दोनों धर्मोंकी एक साथ प्राप्तिको संकर कहते हैं" जिस रूपसे वस्तुमें सत्त्व है उस रूपसे असत्त्व भी होगा तथा जिस रूपसे वस्तु असत् है उस रूपसे सत् भी होगी इस तरह व्यतिकर दूषण होता है। कहा भी है—"एक दूसरेके विषयमें हस्तक्षेप करनेको व्यतिकर कहते हैं" सत्त्वके विषयमें असत्त्व तथा असत्त्वके विषयमें सत्त्वके भी पहुँच जानेसे व्यतिकर दोष स्पष्ट ही है। सभी वस्तुओंको अनेक धर्मवाली माननेसे जलमें भी अग्निरूपता तथा अग्निमें भी जलरूपताका प्रसंग होगा।

१. -होस्वित्सत्त्वा-म. २। २. तेन भेद-म. १, २, प. १, २। ३. -ता ततश्च म. २। ४. प्रवर्तते भ. १।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

**जलादावपीति, ततश्च प्रतिनियतव्यवहारलोपः। तथा च प्रत्यक्षादिप्रमाणबाधः। ततश्च तादृशो वस्तुनोऽसंभव एव।**

§ ३६७. **अत्रोच्यते—यदेव सत्तदेव कथमसदित्यादि यदवादि वादिवृन्दवृन्दारकेण तद्वचनरचनामात्रमेव, विरोधस्य[1] प्रतीयमानयोः[2] सत्त्वासत्त्वयोरसंभवात्, तस्यानुपलम्भलक्षणत्वात्,**

तब जल पीनेवाला आगको पीनेके लिए दौड़ेगा तथा जिसे ठण्डक दूर करनेके लिए आग तापने की इच्छा है वह जलमें प्रवृत्ति करने लगेगा। तात्पर्य यह कि संसारके समस्त नियत व्यवहारोंमें गड़बड़ी होकर व्यवहार लोप नामका दूषण होगा। वस्तुको अनेकान्तात्मक माननेमें कोई भी प्रत्यक्षादि प्रमाण सहायक नहीं होते उलटे उसमें बाधा ही देते हैं अतः प्रमाणबाधा नामका दूषण होता है। जब ऐसी वस्तु न तो किसी प्रमाणका विषय होती है और न किसी व्यवहारको ही सिद्ध करती है तो ऐसी वस्तुका अभाव ही मानना चाहिए। ऐसी निरर्थक वस्तुकी सम्भावना ही नहीं की जा सकती।

§ ३६७. **समाधान**—आपके ये दूषण सर्वथा निर्मूल तथा कोरे बकवाद रूप ही हैं। आपने अपनेको बड़ा भारी समझकर जो-जो 'सत् है वही असत् कैसे ?' यह विरोध दूषण दिया है; वह तो बिलकुल युक्तिशून्य है सिर्फ कहनेके ढंगसे ही वह विरोध जैसा मालूम होता है। जब

१. "विरोधस्तावदेकान्ताद्वक्तुमत्र न युज्यते।...." —मी. श्लो. पृ. ५६०। "यदप्युक्तं भेदाभेदयोर्विरोध इति, तदभिधीयते, अनिरूपितप्रमाणप्रमेयतत्त्वस्येदं चोद्यम्। एकस्यैकत्वमस्तीति प्रमाणादेव गम्यते। नानात्वं तस्य तत्पूर्वं कस्माद् भेदोऽपि नेष्यते॥ यत्प्रमाणैः परिच्छिन्नमविरुद्धं हि तत् तथा। वस्तुजातं गवाश्वादि भिन्नाभिन्नं प्रतीयते॥ न ह्यभिन्नं भिन्नमेव वा क्वचित् केनचित् दर्शयितुं शक्यते। सत्ताज्ञेयत्वद्रव्यत्वादिसामान्यात्मना सर्वमभिन्नं व्यक्तात्मना तु परस्परवैलक्षण्याद्भिन्नम्। तथाहि प्रतीयते तदुभयं विरोधः कोऽयमुच्यते। विरोधे चाविरोधे च प्रमाणं कारणं मतम्॥ एकरूपं प्रतीतत्वात् द्विरूपं तत्तथेष्यताम्। एकरूपं भवेदेकमिति नेश्वरभाषितम्॥....अत्र प्रागल्भ्यात् कश्चिदाह—यथा संशयज्ञानं स्थाणुर्वा पुरुषो वेत्यप्रमाणं तथा भेदाभेदज्ञानमिति, तदसत्, परस्परोपमर्देन न कदाचित् सहस्थितिः। प्रमेयानिश्चयाच्चैव संशयस्याप्रमाणता॥ अत्र पुनः कारणं पूर्वसिद्धं मृत्सुवर्णादिलक्षणं ततः कार्यं पश्चाज्जायमानं तदाश्रितमेव जायते....अतो भिन्नाभिन्नरूपं ब्रह्मेति स्थितम्। संग्रहश्लोकः—कार्यरूपेण नानात्वमभेदः कारणात्मना। हेमात्मना यथाभेदः कुण्डलाद्यात्मना भिदा॥" —भास्कर भा. पृ. १६–१७। ....तस्मात् प्रमाणबलेन भिन्नाभिन्नत्वमेव युक्तम्। ननु विरुद्धौ भेदाभेदौ कथमेकत्र स्याताम्। न विरोधः, सह दर्शनात्। यदि हि 'इदं रजतम्, नेदं रजतम्' इतिवत् परस्परोपमर्देन भेदाभेदौ प्रतीयेयाताम् ततो विरुद्ध्येयाताम्, न तु तयोः परस्परोपमर्देन प्रतीतिः। इयं गौरिति बुद्धिद्वयम् अपर्यायेण प्रतिभासमानमेकं वस्तुद्व्यात्मकं व्यवस्थापयति समानाधिकरण्यं हि अभेदमापादयति अपर्यायित्वं च भेदम्, अतः प्रतीतिबलादविरोधः। अपेक्षाभेदाच्च, .. एवं धर्मिणो द्रव्यस्य रसादिधर्मान्तररूपेण रूपादिभ्यो भेदः द्रव्यरूपेण चाभेद..." —शास्त्रदी. पृ. ३९१–९५। "विरोधाभावस्तल्लक्षणाभावात्।...न चैवमस्तित्वनास्तित्वयोः क्षणमात्रमपि एकस्मिन् वृत्तिरस्ति, इति भवताभ्युपगम्यते, यतो वध्यघातकभावरूपो विरोधः तयोः कल्प्येत।...न च तथा जीवस्यास्तित्वनास्तित्वे पूर्वोत्तरकालभाविनि। यदि स्याताम्, अस्तित्वकाले नास्तित्वाभावात् जीवसत्तामात्रं सर्वं प्राप्नुवीत। नास्तित्वकाले च अस्तित्वाभावात्तदाश्रयो बन्धमोक्षादिव्यवहारो विरोधमुपगच्छेत्। सर्वथैवासतः पुनः आत्मलाभाभावात्, सर्वथा च सतः पुनरभावप्राप्त्यनुपपत्तेः नैतयोः सहानवस्थानं युज्यते। तथा जीवादिषु प्रतिबन्ध्यप्रतिबन्धकभावोऽपि न विरोधः संभवति।... न च तथा अस्तित्वं नास्तित्वस्य प्रयोजनं प्रतिबध्नाति तस्मिन्नेव काले परद्रव्यादिरूपेणानुपलब्धिबुद्ध्युत्पत्तिदर्शनात्। नास्तित्वं वा सदस्तित्वप्रयोजनं प्रतिबध्नाति तदैव स्वरूपाद्यपेक्षयोपलब्धिबुद्धिदर्शनात्। तस्माद् वाङ्मात्रमेव विरोधः।" —त. वा. पृ. २६१। प्रमाणसं. पृ. १०३। अष्टश. अष्टसह. पृ. २०६। तत्त्वार्थ. श्लो. पृ. ४३४। सन्मति. टी. पृ. ४५१। न्यायकुमु. पृ. ३७०। स्या. र. पृ. ७४१। प्रमेयरत्न मा. ४।१। प्रमाणमी. पृ. २८। स्याद्वादमं. पृ. १५७। सप्तभंगीत. पृ. १८१। शास्त्रवा. टी. पृ. २६६। २. –मानयोरसंभ–भ. १, २, प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वन्ध्यागर्भे स्तनन्धयवत् । न च स्वरूपादिना वस्तुनः सत्त्वे तदैव पररूपादिभिरसत्त्वस्यानुपलम्भोऽस्ति, येन सहानवस्थानलक्षणो विरोधः स्यात्, शीतोष्णवत् । परस्परपरिहारस्थितिलक्षणस्तु विरोध एकत्राम्रफलादौ रूपरसयोरिव संभवतोरेव सदसत्त्वयोः स्यात्, न पुनरसंभवतोः संभवदसंभवतोर्वा । एतेन वध्यघातकभावविरोधोऽपि फणिनकुलयोर्बलवदबलवतोः प्रतीतः सत्त्वासत्त्वयोरशङ्कनीय एव, तयोः समानबलत्वात्, मयूराण्डरसे नानावर्णवत् ।

§ ३६८. किं च, अयं विरोधः किं स्वरूपमात्रसद्भावकृतः, उतैककालासंभवेन, आहोस्विदेकद्रव्यायोगेन, किमेककालैकद्रव्याभावतः, उतैककालैकद्रव्यैकप्रदेशासंभवात्, तत्राद्यो न युक्तः; यतो न हि शीतस्पर्शोऽनपेक्षितान्यनिमित्तः स्वात्मसद्भाव एवोष्णस्पर्शेन सह विरुध्यते, उष्णस्पर्शो वेतरेण, अन्यथा त्रैलोक्येऽप्यभावः स्यादनयोरिति । नापि द्वितीयः, एकस्मिन्नपि काले पृथक्

---

वस्तुमें सत्त्व और असत्त्व दोनों ही प्रतीत हो रहे हैं तब उनमें विरोध कैसा ? विरोध तो उनमें होता है जिन दोनोंकी एक साथ अनुपलब्धि रहती है । जैसे वन्ध्या—बाँझ स्त्रीके गर्भमें लड़का नहीं पाया जाता अतः वन्ध्या स्त्रीके गर्भका और बालबच्चेका विरोध है । शीत और उष्ण एक साथ नहीं रह सकते अतः इनमें सहानवस्थान—एक साथ नहीं रहना नामका विरोध माना जाता है । परन्तु वस्तुमें जिस समय स्वरूपकी अपेक्षा सत्त्व रहता है उसी समय पररूपकी अपेक्षा असत्त्वके रहनेमें कोई आपत्ति तो है ही नहीं जिससे इनमें शीत और उष्णकी तरह सहानवस्थान नामका विरोध माना जाय । यदि सत्त्वके रहते समय असत्त्वकी अनुपलब्धि होती तो कदाचित् उनमें विरोध माना जाता । पर घड़ा जिस समय घट है उसी समय वह पट नहीं है । एक आमके फलमें रूप अपनी स्थितिमें रसकी अपेक्षा नहीं रखता तथा रस अपनी स्थितिमें रूपकी, अतः इनमें परस्पर-परिहारस्थिति—स्वतन्त्रस्थिति—नामका विरोध माना जाता है । यह विरोध दो विद्यमान पदार्थोंमें ही होता है, जब दोनों अविद्यमान हों, या एक विद्यमान और दूसरा अविद्यमान तब उनमें यह विरोध नहीं हो सकता । अतः यदि रूप और रसकी तरह सत्त्व और असत्त्वमें परस्पर परिहारस्थितिलक्षण विरोध मानना है तो वस्तुमें दोनोंकी सत्ता माननी पड़ेगी । जब वस्तुमें दोनोंकी सत्ता सिद्ध हो गयी तो उसकी अनेकान्तात्मकता अपने ही आप सिद्ध हो जाती है । साँप और नेवलेमें बध्यघातक भाव नामका विरोध होता है । यह विरोध हमेशा बलवान् और कमजोरमें हुआ करता है । सो सत्त्व और असत्त्व तो दोनों ही समान बलशाली हैं इसलिए कोई एक दूसरेका घात नहीं कर सकता । जिस प्रकार मोरके अण्डेके द्रव पदार्थमें स्वभावसे ही अनेक रंग होते हैं उसी तरह वस्तुमें सत्त्व-असत्त्व आदि अनेक धर्म होते हैं ।

§ ३६८. आप यह बताइए कि इन सत्त्व-असत्त्व आदि धर्मोंमें विरोध क्यों होता है ? क्या दोनोंका स्वतन्त्र स्वरूप होनेसे ही उनमें विरोध होता है, या दोनों एक समयमें एक साथ नहीं हो सकते अथवा एक द्रव्यमें दोनों एक साथ नहीं रह सकते, अथवा एक कालमें एक द्रव्यमें नहीं रह सकते, या एक समयमें एक द्रव्यके एक प्रदेशमें नहीं रह सकते ? दोनोंका स्वतन्त्र स्वरूप होनेसे ही तो विरोध नहीं कहा जा सकता, क्योंकि शीतस्पर्श अपने स्वरूपसे ही अन्य किसी समीपदेश संयोग आदि निमित्तके बिना ही यदि उष्ण स्पर्शका विरोधी हो जाय या उष्ण स्पर्श शीतस्पर्शका विरोधी हो जाय; तो संसारसे ही दोनोंका लोप हो जाना चाहिए । शीतस्पर्श अपने स्वरूपके सद्भाव मात्रसे जहाँ कहीं भी रहकर सारे त्रिलोकके उष्णस्पर्शका नाश कर देगा तथा उष्णस्पर्श अपने स्वरूपकी सत्तासे ही त्रिलोकके शीतस्पर्शका लोप कर देगा । एक कालकी अपेक्षा भी विरोध नहीं कहा जा सकता; क्योंकि एक ही समयमें शीत और उष्ण दोनोंका ही पृथक्-पृथक् सद्भाव हो सकता है तथा है भी उसी समय बरफ ठण्डा

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

पृथग्द्वयोरप्युपलम्भात् । नापि तृतीयः; एकस्मिन्नपि लोहभाजने रात्रौ शीतस्पर्शो दिवा चोष्णस्पर्शः समुपलभ्यते, न च तत्र विरोधः। नापि तुरीयः, धूपकडुच्छकादौ द्वयोरप्युपलम्भात् । पञ्चमोऽपि न घटते, यत एकस्मिन्नेव तप्तलोहभाजने स्पर्शापेक्षया यत्रैवोष्णत्वं तत्रैव प्रदेशे रूपापेक्षया शीतत्वम् । यदि हि रूपापेक्षयाप्युष्णत्वं स्यात्, तर्हि जननयनदहनप्रसङ्गः ।

§ ३६९. नन्वेकस्य युगपदुभयरूपता कथं घटत इति चेत्, न; यतो यथैकस्यैव पुरुषस्यापेक्षावशाल्लघुत्वगुरुत्वबालत्ववृद्धत्वयुवत्वपुत्रत्वपितृत्वगुरुत्वशिष्यत्वादीनि[1] परस्परविरुद्धान्यपि युगपदविरुद्धानि तथा सत्त्वासत्त्वादीन्यपि । तस्मान्न[2] सर्वथा भावानां विरोधो घटते कथंचिद्विरोधस्तु सर्वभावेषु तुल्यो न बाधकः ।

---

है तथा अग्नि गरम । एक द्रव्यरूप आधारकी अपेक्षा भी विरोध नहीं कहा जा सकता; क्योंकि एक ही लोहेका बरतन रात्रिमें ठण्डा तथा दिनमें गरम देखा जाता है । उस लोहेके बरतनमें रहने वाले शीतस्पर्श तथा उष्णस्पर्शमें कोई विरोध नहीं देखा जाता । एक द्रव्यमें एक समयमें भी दो धर्मोंका विरोध नहीं माना जा सकता; क्योंकि धूपदहनी तथा करछुली आदि एक ही अवयवीद्रव्यमें उसी समय एक ओर ठण्डापन तथा दूसरी ओर उष्णस्पर्श पाया जाता है । धूपदहनी और करछुलीको जिस तरफसे पकड़ते हैं, वह उस ओर ठण्डी तथा दूसरी ओर गरम रहती है । एक समयमें एक द्रव्यके एक ही प्रदेशकी अपेक्षा भी विरोध नहीं कह सकते, क्योंकि तपे हुए लोहेके बरतनके जिस प्रदेशमें स्पर्शकी अपेक्षा उष्णता पायी जाती है उसी प्रदेशमें रूपकी अपेक्षा शीतलता सुहावनापन मालूम होता है । यदि उसका रूप भी गरम होता तो देखनेवालोंकी आँखें जल जानी चाहिए थीं ।

§ ३६९. शंका—एक वस्तुमें एक साथ परस्परविरोधी दो धर्म कैसे रह सकते हैं ? एक ही वस्तुकी यह युगपत् उभयरूपता तो किसी भी तरह समझमें नहीं आती ।

समाधान—देखो, जिस प्रकार एक ही पुरुष एक ही समयमें एक ही साथ भिन्न-भिन्न अपेक्षाओंसे छोटा, बड़ा, बच्चा, बूढ़ा, जवान, पुत्र, पिता, गुरु, शिष्य आदि परस्पर विरुद्ध रूपोंको धारण करता है, उसी तरह सत्त्व, असत्त्व, नित्यत्व, अनित्यत्व आदि धर्म भिन्न-भिन्न अपेक्षाओंसे वस्तुमें एक ही साथ पाये जाते हैं । जिस समय देवदत्त अपने लड़केका बाप है उसी समय वह अपने बापका बेटा भी तो है, अपने शिष्यका यदि गुरु है तो अपने गुरुका शिष्य भी तो है । यदि किसी कम उमर जवानकी अपेक्षा बूढ़ा है तो किसी अधिक उमरवाले बूढ़ेकी अपेक्षा जवान भी तो है । तात्पर्य यह कि एक ही साथ भिन्न-भिन्न अपेक्षाओंसे एक ही वस्तुमें अनेकों विरोधी धर्म रहते हैं । इसलिए पदार्थोंमें सर्वथा अत्यन्तविरोध तो नहीं कहा जा सकता । कथंचित् थोड़ा-बहुत विरोध तो सभी पदार्थोंमें पाया जाता है । जो एक वस्तुमें धर्म हैं वह दूसरोमें नहीं हैं । वस्तुओंमें कथंचिद् विरोध हुए बिना भेद ही नहीं हो सकता । अतः कथंचिद् विरोध तो प्रयत्न करनेपर भी नहीं हटाया जा सकता इसलिए वह अपरिहार्य—अवश्यंभावी होनेसे दूषणरूप नहीं है ।

---

१. -वत्वपितृत्वपुत्रत्वगुरु-म. २ । "यथा एकस्य देवदत्तस्य पिता पुत्रो भ्राता भागिनेय इत्येवमादयः संबन्धा जनकत्वजन्यत्वादिनिमित्ता न विरुध्यन्ते; अर्पणाभेदात् । पुत्रापेक्षया पिता, पित्रपेक्षया पुत्र इत्येवमादिः तथा द्रव्यमपि सामान्यापेक्षया नित्यम्, विशेषार्पणयानित्यमिति नास्ति विरोधः ।" —सर्वार्थसि. ५।३२ । "अर्पणाभेदादविरोधः पितापुत्रादिसंबन्धवत् ।" —त. वा. पृ. ३६ ।
२. -न्न भावानां सर्वथा वि-म. २ ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

§ ३७०. तथा संशयोऽपि न युक्तः, सत्त्वासत्त्वयोः[1] स्फुटरूपेणैव प्रतीयमानत्वात्। अदृढ-प्रतीतौ हि संशयः, यथा क्वचित्प्रदेशे स्थाणुपुरुषयोः। तथा यदुक्तम्—'अनवस्था' इति; तदप्यनुपासित-गुरोर्वचः, यतः स[2]त्त्वासत्त्वादयो वस्तुन एव धर्माः, न तु धर्माणां धर्माः, 'धर्माणां धर्मा न भवन्ति' इति वचनात्। न चैवमेकान्ताभ्युपगमादनेकान्तहानिः, अनेकान्तस्य[3] सम्यगेकान्ताविनाभावित्वात्, अन्यथानेकान्तस्यैवाघटनात् नयार्पणादेकान्तस्य [4]प्रमाणार्पणादनेकान्तस्यैवोपदेशात्, तथैव दृष्टेष्टा-भ्यामविरुद्धस्य तस्य व्यवस्थितेः।

§ ३७१. किं च, प्रमाणार्पणया सत्त्वेऽपि [5]सत्त्वासत्त्वकल्पनापि भवतु। न च तत्र कश्चनापि दोषः। ननूक्तमनवस्थेति चेत्, न, यतः साप्यनेकान्तस्य भूषणं न दूषणं, अमूलक्षि(क्ष)तिकारित्वेन प्रत्युतानेकान्तस्योद्दीपकत्वात्, मूलक्षि(क्ष)तिकरी[6] ह्यनवस्था दूषणम्। यदुक्तम्—

---

§ ३७०. वस्तुमें सत्त्व और असत्त्व दोनों ही साफ-साफ रूपसे प्रतीत हो रहे हैं अतः संशय हो ही नहीं सकता। यदि इनकी दृढ़ प्रतीति न होकर चलित प्रतीति होती तो संशय कहा जा सकता था। जैसे किसी प्रदेशमें 'यह स्थाणु-ठूँठ है या पुरुष' यह चलित प्रतीति संशय रूप हुआ करती है। अनवस्था नामका दूषण तो ऐसे व्यक्तिका दिया हुआ मालूम होता है जिसने गुरुके पास क ख भी नहीं पढ़ा है। सत्त्व और असत्त्व वस्तुके धर्म हैं धर्मोंके धर्म नहीं हैं। कहा भी है—"धर्मोंके धर्म नहीं होते, धर्म निर्धर्म होते हैं।" 'धर्म धर्मरूप ही है' इस एकान्तके माननेसे अनेकान्तकी हानि नहीं हो सकती, क्योंकि अनेकान्त सच्चे एकान्तका अविनाभावी होता है। यदि सम्यगेकान्त न हो तो उनका समुदायरूप अनेकान्त ही नहीं बन सकेगा। नयकी दृष्टिसे एकान्त तथा प्रमाणकी दृष्टिसे अनेकान्त माना जाता है। जो एकान्त—एकधर्म वस्तुके दूसरे धर्मोंकी अपेक्षा करता है उनका निराकरण नहीं करता वह सच्चा एकान्त है यह सुनयका विषय होता है। जो एकान्त अन्य धर्मोंका निराकरण करता है वह मिथ्या एकान्त है यह दुर्नयका विषय होता है। सम्यगेकान्तोंके समुदायको ही अनेकान्त—अनेकधर्मवाली वस्तु कहते हैं। यह अनेका-न्तात्मक वस्तु प्रमाणका विषय होती है। प्रत्यक्ष और अनुमानके द्वारा उक्त व्यवस्थामें कोई भी बाधा तो आती ही नहीं है प्रत्युत ये प्रत्यक्ष और अनुमान इस अनेकान्तके साधक ही हैं।

§ ३७१. प्रमाणकी दृष्टिसे सत्त्व भी वस्तुसे अभिन्न होनेके कारण वस्तुरूप हो जाता है अतः उसमें भी सत्त्व और असत्त्वकी कल्पना खुशीसे कीजिए हमें उसमें कोई आपत्ति नहीं है और न उसमें कोई दोष ही है। इस स्थितिमें अनवस्था दूषणकी बात कहना तो निरर्थक ही है; क्योंकि ऐसी अनवस्था—अनन्तधर्मोंकी कल्पना तो अनेकान्तकी साधक होनेसे भूषणरूप है न कि दूषण। यह अनन्तधर्मकल्पना रूप अनवस्था तो मूलवस्तुका नाश नहीं करनेके कारण उलटी अनेकान्तका उद्दीपन ही करती है इससे अनेकान्तको पुष्टि ही होती है। जहाँ मूल वस्तुका लोप

---

१. "संशयहेतुरिति चेन्न, विशेषलक्षणोपलब्धेः।" त. वा. पृ. ३४। अष्टसह. पृ. २०७। न्यायकुमु. पृ. ३६०। २. "तत एव नानवस्था, स्थित्यात्मनि जन्मविनाशानिष्टेर्जन्मात्मनि स्थितिविनाशानुपगमा-द्विनाशे स्थितिजन्मानवकाशात् प्रत्येकं तेषां भयात्मकत्वानुपगमात्। न चैवमनेकान्ताभ्युपगमादनेकान्ता-भावः, सम्यगेकान्तस्यानेकान्तेन विरोधाभावात्, नयार्पणादेकान्तस्य प्रमाणार्पणादनेकान्तस्यैवोपदेशात् तथैव दृष्टेष्टाभ्यामविरुद्धस्य तस्य व्यवस्थितेः।"—अष्टसह. पृ. २०७। ३. "अनेकान्तोऽप्यनेकान्तः प्रमाणनयसाधनः। अनेकान्तः प्रमाणात्ते तदेकान्तोऽर्पितान्नयात्।"—बृ. स्व. श्लो. पृ. १०३। त. वा. पृ. ३५। ४. प्रमाणादने–आ. क.। ५. सत्तासत्त्व–म. २। ६. –तिकारी क.।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

"मूलक्षि(क्ष)तिकरीमाहुरनवस्थां हि दूषणम् ।
वस्त्वानन्त्येऽप्यशक्तौ च नानवस्थापि ( स्था वि ) वार्यते ॥१॥"

ततो यथा यथा सत्त्वेऽपि सत्त्वासत्त्वकल्पना विधीयते, तथा तथानेकान्तस्यैवोद्दीपनं न[2] तु मूलवस्तुक्षि(क्ष)तिः। तथाहि–इह सर्वपदार्थानां स्वरूपेण सत्त्वं पररूपेण चासत्त्वम्। तत्र जीवस्य तावत्सामान्योपयोगः स्वरूपं, तस्य तल्लक्षणत्वात्, ततोऽन्योऽनुपयोगः[3] पररूपम्, ताभ्यां सदसत्त्वे प्रतीयेते। तदुपयोगस्यापि विशेषतो ज्ञानस्य स्वार्थाकारव्यवसायः स्वरूपं, दर्शनस्यानाकारग्रहणं स्वरूपं, तद्विपरीतं तु पररूपम्, ततस्ताभ्यां तत्रापि[4] सत्त्वासत्त्वे। तथा पुनर्ज्ञानस्यापि परोक्षस्यावैशद्यं प्रत्यक्षस्य वैशद्यं स्वरूपं, दर्शनस्यापि चक्षुरचक्षुर्निमित्तं[5] चक्षुराद्यालोचनं स्वरूपं, अवधिदर्शनस्याप्यवध्यालोचनं स्वरूपं, अन्यच्च पररूपम्। ततस्ताभ्यां तत्रापि सत्त्वासत्त्वे। परोक्षस्यापि मतिज्ञानस्येन्द्रियानिन्द्रियनिमित्तं स्वार्थाकारग्रहणं स्वरूपं, अनिन्द्रियमात्रनिमित्तं श्रुतस्य स्वरूपं, प्रत्यक्षस्यापि विकलस्यावधिमनःपर्याय[6]रूपस्य मनोऽक्षानपेक्षं स्पष्टार्थग्रहणं स्वरूपं, सकलप्रत्यक्षस्य सर्वद्रव्यपर्यायसाक्षात्करणं स्वरूपं, ततोऽन्यत्पररूपम्। ताभ्यां पुनरपि तत्रापि सदसत्त्वे प्रतिपत्तव्ये। एवमुत्तरोत्तरविशेषाणामपि स्वपररूपे तद्वेदिभिरभ्यूह्ये, तद्विशेषप्रतिविशेषा-

होता है वहीं अनवस्था दूषणरूप है। कहा भी है–"अनवस्था दूषण मूलवस्तुकी क्षति करनेवाला होता है इससे मूल वस्तुका ही लोप हो जाता है। परन्तु जहाँ वस्तुकी अनन्तरूपता होनेके कारण हमारी बुद्धि थक जाय वह उसके अन्त तक न पहुँचे उस वस्तुकी अनन्ततामें अनवस्थाका विचार नहीं किया जा सकता। वस्तुकी अनन्तताके कारण यदि अनवस्था है तो उसका वारण नहीं किया जाता वह तो भूषण है।" तो सत्त्वको वस्तुसे अभिन्न होनेके कारण वस्तु रूप मानकर उसमें जैसे-जैसे सत्त्व असत्त्व आदि धर्मोंकी कल्पना की जायगी वैसे ही वैसे अनेकान्तका उद्दीपन—पुष्टि होगी। इसमें मूल वस्तुकी क्षति न होकर उसके स्वरूपका सम्पोषण ही होगा। जैसे—सभी पदार्थोंमें स्वरूपसे सत्त्व तथा पररूपसे असत्त्व है। जीवका सामान्यसे ज्ञानदर्शनरूप उपयोग ही स्वरूप है; क्योंकि जीवका असाधारण लक्षण उपयोग ही है। उपयोगसे भिन्न अनुपयोग अचेतनत्व पररूप है। इन उपयोग और अनुपयोगसे सत्त्व और असत्त्वका विचार किया जाता है। उपयोगमें भी विशेषरूपसे ज्ञानोपयोगका स्वरूप है स्व और अर्थका निश्चय करना। दर्शनोपयोगका स्वरूप है निराकार सामान्य आलोचन करना। इनसे विपरीत धर्म पररूप होंगे। अतः इन दोनोंसे सत्त्व और असत्त्वका विचार किया जायगा। ज्ञानमें भी परोक्षका स्वरूप है अस्पष्टज्ञान तथा प्रत्यक्षका स्पष्टज्ञान। दर्शनमें भी चक्षुदर्शनका स्वरूप है चक्षुरिन्द्रियसे होनेवाले ज्ञानके पहले पदार्थका सामान्य अवलोकन करना। अचक्षुदर्शनका स्वरूप है—चक्षुसे भिन्न स्पर्शनादि इन्द्रियोंसे होनेवाले ज्ञानके पहले सामान्य प्रतिभास करना। अवधिज्ञानके पहले होनेवाला सामान्य प्रतिभास अवधिदर्शन है। ये तो हुए इनके स्वरूप, और इनसे विपरीत धर्म पररूप होते हैं। इनसे इनमें सत्त्व और असत्त्वका विचार करना चाहिए। परोक्षमें भी मतिज्ञानका स्वरूप है इन्द्रिय और मनके द्वारा स्व और अर्थका निश्चय करना श्रुतज्ञानमात्र मनके निमित्तसे ही होता है। प्रत्यक्षमें भी अवधिज्ञान ओर मनःपर्याय रूप विकल प्रत्यक्षका स्वरूप है—इन्द्रिय और मनकी सहायताके बिना ही तत्तत् ज्ञानावरणके क्षयोपशमसे ही पदार्थोंको स्पष्ट जानना। समस्त द्रव्योंकी समस्त पर्यायोंको साक्षात् हस्तामलकवत् जानना सकलप्रत्यक्ष है। ये तो इनके स्वरूप हैं और इनसे भिन्न पररूप हैं। इनके द्वारा इनमें फिर भी सत्त्व और असत्त्वका विचार होता

१. –वस्थेति वा. म. २। २. न मूल–भ. १, २, प. १, २, आ., क.। ३. ऽयोपयोगः भ. २। ४. सत्त्वासत्त्वं भ. १, २, प. १, २, क.। ५. चक्षुर्निमित्तं चक्षुराद्यालो–भ. १, प. १, २। चक्षुर्निमित्तं चक्षुरालो–भ. २। ६. –र्यय भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

णामनन्तत्वात् । एवं घटपटादिपदार्थानामपि स्वपररूपप्ररूपणा कार्या, तदपेक्षया च सत्त्वासत्त्वे प्रतिपाद्ये । एवं च वस्तुनः सत्त्वेऽपि[1] सत्त्वासत्त्वकल्पनायामनेकान्तोद्दीपनमेव, न पुनः कापि क्षि(क्ष)तिरस्ति ।

§ ३७२. ननु सत्त्वेऽपि सत्त्वान्तरकल्पने 'धर्माणां धर्मा न भवन्ति' इति वचो विरुध्यते । मैवं वोचः । अद्याप्यनभिज्ञो भवान् स्याद्वादामृतरहस्यानां, यतः स्वधर्म[2]पेक्षया यो धर्मः सत्त्वादिः स एव स्वधर्मान्तरापेक्षया धर्मी, एवमेवानेकान्तात्मकव्यवस्थोपपत्तेः[3] । ततः सत्त्वेऽपि सत्त्वान्तरकल्पनायां सत्त्वस्य धर्मित्वं, सत्त्वान्तरस्य च धर्मत्वमिति[4] धर्मिण एव धर्माभ्युपगमान्न पूर्वोक्तदोषावकाशः । न चैवं धर्मस्यापि धर्मान्तरापेक्षया धर्मित्वप्राप्त्यानवस्था, अनाद्यनन्तत्वाद्धर्मधर्मिव्यवहारस्य, दिवसरात्रिप्रवाहवत्, बीजाङ्कुरपौर्वापर्यवत्, अभव्यसंसारवद्वा । एवं नित्यानित्यभेदाभेदादिष्वपि वाच्यम् ।

§ ३७३. तथा वैयधिकरण्यमध्यसत्[5]; निर्बाधकाध्यक्षबुद्धौ सत्त्वासत्त्वयोरेकाधिकरणत्वेन

---

है । इस तरह आगे-आगेके धर्मोंके स्व-पररूपका समझदार पुरुषोंको स्वयं ही विचार कर लेना चाहिए, क्योंकि इनके भेद-प्रभेद तो अनन्त हैं, जिसकी जितनी शक्ति और बुद्धि हो वह उतने ही स्व-पररूपकी कल्पना कर सकता है । इसी तरह घट-पट आदि पदार्थोंके भी स्वरूप और पररूपका विचार करके उनसे सत्त्व और असत्त्वका निरूपण करना चाहिए । इस तरह वस्तुके सत्त्वधर्ममें भी सत्त्व और असत्त्वकी कल्पना करनेसे अनेकान्तका उद्दीपन ही होता है इससे कोई हानि तो हो ही नहीं सकती ।

§ ३७२. **शंका**—यदि सत्त्वधर्ममें भी अन्य सत्त्व आदि कल्पना की जायेगी तो आपका 'धर्मोंमें अन्यधर्म नहीं होते' यह सिद्धान्त नष्ट हो जायेगा ।

**समाधान**—तुम आज तक भी स्याद्वादामृतके रहस्यको नहीं समझ सके हो इसका समझना गूढ़ है । बात यह है जो सत्त्व अपनी आधारभूत वस्तुकी अपेक्षा धर्म है वही अपनेमें रहनेवाले अन्य धर्मोंकी अपेक्षा धर्मी रूप भी होता है । इसी प्रकार हर एक वस्तु तथा वस्त्वंशमें धर्म और धर्मी रूपसे अनेकान्तात्मकता है । अतः सत्त्व भी अन्य सत्त्वधर्मकी कल्पना करनेसे धर्मीरूप हो जाता है और दूसरा सत्त्व धर्म रहता है, इस तरह जो धर्म था वही धर्मी तथा जो धर्मी है वही धर्म भी हो सकता है । जिस समय सत्त्वमें अन्य कोई धर्म रहता है उस समय वह धर्मरूप न होकर धर्मीरूप होता है । अतः कोई दोष नहीं है । सत्त्वधर्मको अन्य किसी धर्मकी अपेक्षा धर्मी माननेसे अनवस्था दूषणकी शंका भी नहीं करनी चाहिए, क्योंकि जिस प्रकार दिवसके बाद रात्रि तथा रात्रिके बाद दिन अनन्तकाल तक बराबर होता रहता है अथवा जिस तरह बीजसे अंकुर और अंकुरसे बीजकी परम्परा अनन्तकाल तक चलती है या जिस प्रकार अभव्यजीवके संसारमें एक पर्यायके बाद दूसरी पर्याय क्रमशः अनन्तकाल तक होती जाती है ठीक उसी तरह अनादिसे अनन्तकाल तक धर्म-धर्मिव्यवहारकी परम्परा चालू रहती है । जो ज्ञान जीवका धर्म है वही अपनेमें रहनेवाले सत्त्वकी अपेक्षा धर्मी है । सत्त्व ज्ञानकी अपेक्षा धर्म होकर भी अपने प्रमेयत्वकी अपेक्षा धर्मी है । इस तरह धर्मधर्मिभाव अनादि अनन्त है । इसी तरह नित्य-अनित्य भेद-अभेद आदि धर्मोंकी व्यवस्थाका विचार करना चाहिए ।

§ ३७३. वैयधिकरण–भिन्न आधारोंमें रहना–दूषणकी बात तो सरासर आँखोंमें धूल झोंकना है; क्योंकि निर्बाध प्रत्यक्षसे एक ही वस्तुमें सत्त्व और असत्त्व दोनों ही धर्मोंकी प्रतीति होती ही

---

१. सत्त्वे सत्त्वा– म. २ । २. स्वधर्मापे–भ. २ । ३. –वस्थोत्पत्तेः भ. २ । ४. –ति धर्मिण एव धर्मत्वमिति धर्मिण एव आ., क. । ५. "नापि वैयधिकरण्यम्, एकाधारतया निर्बाधबोधे तयोः प्रतिभासमानत्वात् ।"—न्यायकुमु. पृ. ३७१ । अष्टसह. पृ. २०६ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रतिभासनात्। न खलु तथाप्रतिभासमानयोर्वैयधिकरण्यं[1], एकत्र फले रूपरसयोरपि तत्प्रसङ्गात्।

§ ३७४. [2]संकरव्यतिकरावपि मेचकज्ञानदृष्टान्तेन निरसनीयौ। यथा मेचकज्ञानमेकमप्यनेकस्वभावं, न च तत्र संकरव्यतिकरौ, एवमत्रापि। किं च यथानामिकाया युगपन्मध्यमाकनिष्ठिकासंयोगे ह्रस्वदीर्घत्वे न च तत्र संकरादिदोषः[3] एवमत्रापि।

§ ३७५. तथा यदप्यवादि 'जलादेरप्यनलादिरूपता' इत्यादि; तदपि महामोहप्रमादिप्रलपितप्रायम्; यतो जलादेः स्वरूपापेक्षया जलादिरूपता न पररूपापेक्षया[4], न ततो जलार्थिनामनलादौ प्रवृत्तिप्रसङ्गः, स्वपरपर्यायात्मकत्वेन [5]सर्वस्य सर्वात्मकत्वाभ्युपगमात्, अन्यथा वस्तुस्वरूपस्यैवाघटमानत्वात्।

§ ३७६. किं च, भूतभविष्यद्गत्या जलपरमाणूनामपि भूतभाविवह्निपरिमाणापेक्षया वह्निरूपताप्यस्त्येव। तथा तप्तोदके कथंचिद्वह्निरूपतापि जलस्याङ्गीक्रियत एव। प्रत्यक्षादिबुद्धौ प्रति-

---

है। जिस तरह एक आम आदि फलमें रूप और रस जब स्पष्ट प्रतिभासित होते हैं तो उनमें वैयधिकरण्य नहीं कहा जा सकता उसी तरह एक ही वस्तुमें जब सत्त्व और असत्त्वका साफ-साफ स्फुट अनुभव होता है तब उनमें वैयधिकरण्यदूषण देना किसी भी तरह उचित नहीं कहा जा सकता।

§ ३७४. जिस प्रकार अनेक रंगोंका मिश्रित प्रतिभास करानेवाला मेचकरत्नका ज्ञान एक होकर भी अनेक स्वभाव या आकारवाला है पर उसके आकार न तो एक दूसरे रूप ही होते हैं और न सबकी युगपत् प्राप्ति ही होती है उसी तरह एक वस्तुको सत्त्व-असत्त्व आदि अनेकधर्मवाली माननेपर भी संकर और व्यतिकर दूषण नहीं हो सकता। देखो छिगुरीके पासकी अनामिका—बिना नामवाली अँगुली बीचवाली मध्यमा अँगुलीसे छोटी तथा कनिष्ठा—सबसे छोटी छिगुरीसे बड़ी है, परन्तु उसमें एक साथ छोटापन तथा बड़ापन होनेमें संकर या व्यतिकर दूषण तो नहीं आता? उसी तरह वस्तुमें सत्त्व और असत्त्व दो धर्म माननेमें भी कोई दूषण नहीं है।

§ ३७५. आपने जो 'जलमें भी अग्निरूपताका प्रसंग' दिया है, वह तो अत्यन्त तीव्र मोही—अज्ञानीके प्रलाप जैसा ही है, क्योंकि जल आदि पदार्थोंमें अपने जल स्वरूप आदिकी दृष्टिसे जलादि रूपता है न कि अग्नि आदि पररूपकी अपेक्षासे। अतः जलार्थी—प्यासा अग्निको पीनेके लिए क्यों दौड़ेगा? पानी पानी रूपसे सत् है न कि अग्नि रूपसे। संसारकी समस्त वस्तुएँ किन्हीं पदार्थोंके साथ स्वपर्याय रूपसे तथा किन्हीं पदार्थोंके साथ परपर्याय रूपसे सम्बन्ध रखती हैं अतः किसीसे अस्तित्वरूप और किसीसे नास्तित्वरूप सम्बन्ध होनेसे सभी वस्तुएँ सर्वात्मक मानी जाती हैं। अन्यथा वस्तुकी व्यवस्था ही घट नहीं सकती। जलका अपनी शीतलता आदिके साथ यदि स्वपर्यायरूपसे अस्तित्वात्मक सम्बन्ध है तो अग्नि आदिके साथ परपर्यायरूपसे नास्तित्वात्मक सम्बन्ध भी तो है।

§ ३७६. पुद्गलद्रव्यके विचित्र परिणमन होते हैं। जो परमाणु आज जलरूप हैं सम्भव है कि वे घड़ी-भर बाद आगरूप या हवारूप हो जाँय। इनके सदा जलरूप या अग्निरूप हो रहनेका कोई नियम नहीं है। अतः बहुत कुछ सम्भव है कि यही अग्निके परमाणु जो आज जल हैं, पहले अग्निरूप रहे हों या आगे अग्निरूपसे परिणत होंगे। इसलिए भूत और भविष्यत् अग्नि

---

१. –मानवै–म. २। २. "नापि सङ्कर-व्यतिकरौ, स्वस्वरूपेणैव अर्थे तयोः प्रतीयमानत्वात्।" न्यायकुमु. पृ. ३७१। "एकत्र बहुभेदानां संभवान्मेचकादिवत्॥"—न्यायविनि. २।४५। "यथा कल्माषवर्णस्य यथेष्टं वर्णनिग्रहः॥५७॥ चित्रत्वाद्वस्तुनोऽप्येवं भेदाभेदावधारणम्। यदा तु शबलं वस्तु युगपत्प्रतिपद्यते॥६२॥ तदान्यानन्यभेदादि सर्वमेव प्रलीयते॥" मीमांसाश्लो. आकृतिवाद। "एकाऽनेकस्वभावात्मकत्वं मेचकस्य वा। कथं च एकस्य नरसिंहत्वम् उमेश्वरत्वं वा स्यात्।"—न्यायकुमु. पृ. ३६९। ३. –दोषपोष एव–म. २। ४. –यततो न जला–म. २। ५. सर्वस्वार्थस्य म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

भासमानयोः[1] सत्त्वासत्त्वयोः का नाम प्रमाणबाधा। न हि दृष्टेऽनुपपन्नं नाम, अन्यथा सर्वत्रापि तत्प्रसङ्गः। प्रमाणप्रसिद्धस्य च नाभावः कल्पयितुं शक्यः, अतिप्रसङ्गात्, प्रमाणादिव्यवहार-विलोपश्च स्यादिति।

§ ३७७. एतेन [2]यदप्युच्यते 'अनेकान्ते प्रमाणमप्यप्रमाणं सर्वज्ञोऽप्यसर्वज्ञः सिद्धोऽप्यसिद्धः' इत्यादि, तदप्यक्षरगणनिकामात्रमेव; यतः प्रमाणमपि स्वविषये प्रमाणं परविषये चाप्रमाणमिति स्याद्वादिभिर्मन्यत एव। सर्वज्ञोऽपि स्वकेवलज्ञानापेक्षया सर्वज्ञः सांसारिकजीवज्ञानापेक्षया त्वसर्वज्ञः। यदि तदपेक्षयापि सर्वज्ञः स्यात्; तदा सर्वजीवानां सर्वज्ञत्वप्रसङ्गः, सर्वज्ञत्वस्यापि छाद्मस्थिकज्ञानित्वप्रसङ्गो वा। सिद्धोऽपि स्वकर्मपरमाणुसंयोगक्षयापेक्षया सिद्धः परजीवकर्म-संयोगापेक्षया त्वसिद्धः। यदि [3]तदपेक्षयापि सिद्धः स्यात्; तदा सर्वजीवानां सिद्धत्वप्रसक्तिः

---

पर्यायकी अपेक्षा जलको भी अग्निरूप कह सकते हैं। गरम जलमें तो कथंचिद् अग्निरूपता मानी ही जाती है। अतः वर्तमान जल पर्यायसे चलनेवाले लोकव्यवहारमें कोई विरोध नहीं आ सकता। सब सत्त्व और असत्त्व प्रत्यक्षबुद्धिमें स्पष्टरूपसे प्रतिभास होता है तब प्रमाणबाधाका प्रसंग ही कैसे आ सकता है? प्रत्यक्षसिद्ध पदार्थमें अनुपपत्ति कैसी? अन्यथा सभी पदार्थोंमें विवाद हो सकता है। प्रमाणसिद्ध वस्तुका अभाव भी कैसे किया जा सकता है? अन्यथा संसारके समस्त पदार्थोंका अभाव हो जायेगा। और सभी व्यवहारोंका लोप हो जायेगा।

§ ३७७. इस विवेचनसे आपका यह कहना 'अनेकान्तवादमें प्रमाण भी अप्रमाण, सर्वज्ञ भी असर्वज्ञ तथा सिद्ध भी संसारी हो जायेगा' भी केवल अर्थशून्य अक्षरोंकी गिनतीके समान ही निरर्थक है। क्योंकि स्याद्वादी प्रमाणको भी अपने विषयमें ही प्रमाण रूप मानते हैं, पर-विषयमें तो वह अप्रमाण रूप ही है। घटज्ञान घटविषयमें प्रमाण है तथा पटादिविषयोंमें अप्रमाण। अतः एक ही ज्ञान विषयभेदसे प्रमाण भी है तथा अप्रमाण भी। सर्वज्ञ भी अपने केवलज्ञानकी अपेक्षा सर्वज्ञ है तथा संसारी जीवोंके अल्पज्ञानकी अपेक्षा असर्वज्ञ। यदि संसारियोंके ज्ञानकी अपेक्षा भी वह सर्वज्ञ हो जाय तो इसका अर्थ यह हुआ कि संसारके समस्त प्राणी सर्वज्ञ हैं। सर्वज्ञ अपने ज्ञानके द्वारा ही सबको जानता है। यह वह हम लोगोंके ज्ञानके द्वारा भी पदार्थोंका ज्ञान कर सके तो फिर उसको आत्मा और हमारी आत्मामें कोई अन्तर ही नहीं रहेगा। जिस तरह हम अपने ज्ञानसे जानते हैं उसी तरह सर्वज्ञ भी हमारे ही ज्ञानसे जानता है। अतः सर्वज्ञ और हमारी आत्मा-में अभेद होनेसे या तो सर्वज्ञकी तरह हम सब लोग सर्वज्ञाता हो जायेंगे या हमारी तरह सर्वज्ञ भी अल्पज्ञ ही हो जायेगा। सिद्ध–मुक्तजीव भी अपने साथ लगे हुए कर्मपरमाणुओंसे छूटकर सिद्ध हुए हैं अतः वे स्वसंयोगी कर्मपरमाणुओंकी अपेक्षा मुक्त हुए हैं न कि अन्य आत्माओंसे संयुक्त कर्म परमाणुओंकी अपेक्षा। यदि वे अन्य आत्माओंसे संयुक्त कर्म परमाणुओंकी अपेक्षा भी सिद्ध माने जाँय, तो इसका यह अर्थ हुआ कि 'अन्य आत्माओंके धर्म भी सिद्धजीवके स्वपर्याय हैं तभी तो वह अन्य आत्माओंसे संयुक्त कर्म परमाणुओंकी अपेक्षा भी सिद्ध माना जाता है।' इस तरह अन्य संसारी आत्माएँ तथा सिद्ध आत्माओंमें सीधा स्वपर्यायका सम्बन्ध होनेसे अभेदरूपता हो जायगी और इससे या तो समस्त संसारी जीव सिद्ध हो जायेंगे या फिर सिद्ध संसारी हो जायेंगे। अभेद

---

१. -नयोः का म. २। २. "स्वर्गापवर्गयोश्च पक्षे भावः पक्षे चाभावस्तथा पक्षे नित्यता पक्षे चानित्यतेत्यनवधारणायां प्रवृत्त्यनुपपत्तिः। अनादिसिद्धजीवप्रभृतीनां च स्वशास्त्रावधृतस्वभावानामयथा-वधृतस्वभावत्वप्रसङ्गः।" – ब्रह्म. शां. भा. २।२।३३। "तथा मुक्तावप्यनेकान्तो न व्यावर्तत इति मुक्तो न मुक्तश्चेति स्यात्। एवं च सति स एव मुक्तः संसारी चेति प्रसक्तेः।" —प्रश, व्यो. पृ. २० च। ३. तदपि भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

स्यात्। एवं 'कृतमपि न कृतम्, उक्तमप्यनुक्तम् भुक्तमप्यभुक्तम्' इत्यादि सर्वं यदुच्यते परैः; तदपि निरस्तमवसेयम्।

§ ३७८. ननु सिद्धानां कर्मक्षयः किमेकान्तेन कथंचिद्वा, आद्येऽनेकान्तहानिः। द्वितीये सिद्धानामपि सर्वथा कर्मक्षयाभावादसिद्धत्वप्रसङ्गः, संसारिजीववदिति, अत्रोच्यते—सिद्धैरपि स्वकर्मणां क्षयः स्थित्यनुभागप्रकृतिरूपापेक्षया चक्रे, न परमाण्वपेक्षया। न ह्यणूनां क्षयः केनापि कर्तुं पार्यते, अन्यथा मुद्गरादिभिर्घटादीनां [1]परमाणुशो विनाशे कियता कालेन सर्ववस्त्वभावप्रसङ्गः स्यात्। ततस्तत्राप्यनेकान्त एवेति सिद्धं दृष्टेष्टाविरुद्धमनेकान्तशासनम्।

§ ३७९. एते हि बौद्धादयः स्वयं स्याद्वादवादं युक्त्याभ्युपगच्छन्तोऽपि तं वचनैरेव निरा-

---

पक्षमें एकरूपता हो सकती है या तो सब संसारी बने रहें या फिर सब मुक्त हो जायें। इसी तरह अनेकान्तवादमें कहा हुआ भी वचन कथंचित् नहीं कहा हुआ, किया हुआ भी कार्य कथंचित् नहीं किया हुआ, खाया हुआ भी भोजन कथंचित् नहीं खाया हुआ होना चाहिए' इत्यादि दूषण भी असत्य हैं, क्योंकि एक ही वस्तुमें भिन्न-भिन्न अपेक्षाओंसे विरोधी धर्म मानना प्रमाणसिद्ध है। जो कार्य किया गया है उसकी ही अपेक्षा 'कृत', जो बात कही गयी है उसकी ही अपेक्षा 'उक्त' तथा जो भोजन खाया गया है उसकी ही अपेक्षा 'भुक्त' व्यवहार हो सकता है न कि अन्य वस्तुओंकी अपेक्षा। अतः अन्य वस्तुओंकी अपेक्षा 'अकृत, अनुक्त या अभुक्त' व्यवहार होनेमें कोई भी बाधा नहीं आती।

§ ३७८ **शंका**—आपके सिद्ध मुक्त जीवोंने कर्मोंका एकान्तसे सर्वथा क्षय किया है या कथंचित्? यदि सर्वथा क्षय किया है; तो अनेकान्तवाद कहाँ रहा? जहाँ कोई भी बात सर्वथा—'ऐसा ही है'–मानी वहीं एकान्तवादका प्रसंग हो जाता है। यदि सिद्धोंने कर्मोंका क्षय कथंचित् किया है, तो इसका यह अर्थ हुआ कि आपके सिद्ध सर्वथा कर्मरहित नहीं हैं उनमें भी कथंचित् कर्मका सद्भाव है जैसे कि संसारी जीवोंमें। इस तरह अनेकान्तवाद बड़ी अव्यवस्था उत्पन्न कर देता है।

**समाधान**—सिद्ध जीवोंने भी कर्मपरमाणुओंकी स्थिति फल देनेकी शक्ति तथा अपने प्रति कर्मत्वरूपसे परिणमन करनेका नाश किया है न कि कर्मपरमाणुमात्रका समूलननाश। उन्होंने उन परमाणुओंका अपनी आत्मामें कर्मरूपसे सम्बन्ध नहीं रहने दिया। परमाणुरूप पुद्गल द्रव्य तो नष्ट नहीं किया ही जा सकता। कोई भी अनन्तशक्तिशाली भी किसी द्रव्यका समूलनाश नहीं कर सकता। यदि इस तरह परमाणुओंका नाश होने लगे तो फिर मुद्गर आदिके परमाणुओं तक समूलनाश होनेसे एक न एक दिन संसारसे परमाणुओंका नामोनिशाँ मिट जायेगा। उनका सर्वापहारी लोप हो जानेसे संसारके समस्त पदार्थोंका अभाव हो जायेगा। अतः जिस तरह मुद्गरकी चोट घड़ेकी पर्यायका नाश करता है और परमाणुओंको पड़े रहने देता है उसी तरह सिद्ध भी कर्मपरमाणुओंकी कर्मत्वपर्यायका नाश करते हैं न कि परमाणुओंका। वे परमाणु जली रस्सीकी तरह सिद्धकी आत्माके ऊपर भी पड़े रहे हैं तब भी बन्धनमें कारण नहीं हो सकते। अतः सिद्धोंके कर्मक्षयमें भी अनेकान्त रूपता है। इस तरह प्रत्यक्ष और अनुमानादि प्रमाणोंसे सर्वथा अबाधित अनेकान्त शासनकी सिद्धि हो जाती है।

§ ३७९. इन अकाट्य युक्तियोंसे बौद्ध आदि वादी स्वयं स्याद्वादको स्वीकार करते हैं, इसके माने बिना उनका शास्त्रव्यवहार या लोकव्यवहार ही गड़बड़ोमें पड़ जाता है। इस तरह अपने

---

१. परमाणुविना–आ., क.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

**कुर्वन्तो नूनं कुलीनताभिमानिनो मानवस्य स्वजननीमाजन्मतोऽप्यसतीमाचक्षाणस्य वृत्तमनुकुर्वन्ति । तथाहि–प्रथमतः सौगताभ्युपगतोऽनेकान्तः प्रकाश्यते । दर्शनेन क्षणिकाक्षणिकत्वसाधारणस्यार्थस्य विषयीकरणात् कुतश्चिद् भ्रमनिमित्तादक्षणिकत्वारोपेऽपि न दर्शनमक्षणिकत्वे प्रमाणं, किं तु प्रत्युताप्रमाणं, विपरीताध्यवसायाक्रान्तत्वात् । क्षणिकत्वेऽपि न तत्प्रमाणं अनुरूपाध्यवसायाजननात् नीलरूपे तु तथाविधनिश्चयकरणात्प्रमाणमित्येवं वादिनां बौद्धानामेकस्यैव दर्शनस्य क्षणिकत्वाक्षणिकत्वयोरप्रामाण्यं,[1] नीलादौ तु प्रामाण्यं प्रसक्तमित्यनेकान्तवादाभ्युपगमो[2] बलादापतति । तथा दर्शनोत्तरकालभाविनः स्वाकाराध्यवसायिन एकस्यैव विकल्पस्य बाह्यार्थे सविकल्पकत्वमात्म-**

कार्य तथा व्यवहारमें स्याद्वादको स्वीकार करके भी उसे मुँहसे नहीं कहना चाहते उलटे उस व्यवहारनिर्वाहक स्याद्वादका अंटसंट वचनोंसे खण्डन करते हैं। उस समय उनकी दशा उस मूर्ख कुलीनकी तरह दयनीय हो जाती है, जो अपने कुलकी पवित्रताका अभिमान रखकर भी मूर्खतावश अपने ही वचनोंसे अपनी माताको असती–व्यभिचारिणी कहता फिरता हो। सर्वप्रथम बौद्धोंने जिस-जिस प्रकार अनेकान्तवादको अगत्या स्वीकार किया है उसका विवेचन करते हैं—बौद्ध निर्विकल्पकदर्शनको प्रमाण रूप भी मानते हैं तथा अप्रमाणरूप भी। उनका मत है कि—निर्विकल्पकदर्शन—प्रत्यक्ष ऐसे साधारण पदार्थको विषय करता है जो क्षणिक भी हो सकता है तथा अक्षणिक—नित्य भी। अनादिकालीन अविद्या और पदार्थोंकी प्रतिक्षण सदृशरूपसे उत्पत्ति रूप कारणोंसे वस्तुमें 'यह वही वस्तु है' इस प्रकारका नित्यत्वका आरोप हो जाता है। इस मिथ्या आरोपके कारण वस्तु नित्यरूपमें भासित होने लगती है। निर्विकल्पकदर्शन इस नित्यत्वके आरोपमें प्रमाण नहीं है वह इसका समर्थन नहीं करता। वह तो उलटा इस नित्यत्वारोपमें अप्रमाण ही है। क्षणिकवस्तुमें नित्यत्वरूप विपरीत आरोप होनेके कारण दर्शन इसमें प्रमाण हो ही नहीं सकता, क्योंकि दर्शन तो वस्तुके अनुसार ही उत्पन्न होता है। इस तरह निर्विकल्पदर्शन नित्यत्वके आरोपमें प्रमाण तो है ही नहीं बल्कि अप्रमाण ही है। यद्यपि निर्विकल्पक दर्शन क्षणिक अंशका अनुभव कर लेता है परन्तु 'यह क्षणिक है' ऐसे अनुकूल विकल्पको उत्पन्न करनेके कारण वह क्षणिकांशमें भी प्रमाण नहीं है। यदि निर्विकल्पक ही क्षणिकांशमें प्रमाण हो जाय; तो अनुमानसे क्षणिकत्वकी सिद्धि करनेकी कोई आवश्यकता हो न होनी चाहिए। और ऐसी हालतमें 'सब क्षणिक हैं सत् होनेसे' यह अनुमान निरर्थक ही हो जायगा। इस तरह निर्विकल्पक क्षणिक अंशमें भी प्रमाण नहीं है। नीलादि अंशोंमें तो 'यह नीला है' इस प्रकारके अनुकूल विकल्पको उत्पन्न करनेके कारण वह प्रमाण माना जाता है। तात्पर्य यह कि एक ही निर्विकल्पक दर्शनको नीलादि अंशोंमें अनुकूलविकल्पकी उत्पत्ति होनेसे प्रमाण रूप तथा क्षणिक और अक्षणिक अंशोंमें अप्रमाणरूप माननेवाले बौद्धोंने अनेकान्तको बलात् अपना ही लिया है। उनका एक ही दर्शनको प्रमाण और अप्रमाण दोनों रूप मानना अनेकान्तवादका ही समर्थन करना है। इसी तरह वे निर्विकल्पकके बाद उत्पन्न होनेवाले सविकल्पकज्ञानको बाह्यार्थमें सविकल्पक तथा स्वरूपमें निर्विकल्पक मानते हैं। निर्विकल्पकदर्शनके बाद 'यह नीला है, यह पीला है' इत्यादि विकल्पज्ञान उत्पन्न होते हैं। ये विकल्पज्ञान अपने आकारमात्रका ही निश्चय करनेवाले होते हैं। ये बाह्य नीलादि अंशोंमें ही शब्द योजना होनेसे सविकल्पक होते हैं। स्वरूपकी दृष्टिसे तो सभी ज्ञान निर्विकल्पक ही होते हैं। ज्ञान चाहे निर्विकल्पक हो या सविकल्पक, दोनोंका स्वसंवेदन प्रत्यक्ष तो निर्विकल्पक रूप ही होता है। धर्मकीर्ति नामके बौद्धाचार्यने स्वयं न्यायबिन्दुमें कहा है कि—"समस्त चित्त सामान्य अवस्थाको ग्रहण करनेवाले ज्ञान तथा चैत्त विशेष अवस्थाओंके ग्राहक

१. – प्रामाण्यं प्रसक्त–म. २। २. –गमोऽवपतति भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

स्वरूपे तु सर्वचित्तचैत्तानामात्मसंवेदनं प्रत्यक्षमिति वचनान्निर्विकल्पकत्वं च रूपद्वयमभ्युपगतवतां तेषां कथं नानेकान्तवादापत्तिः। तथा हिंसाविरतिदानादिचित्तं यदेव स्वसंवेदनगतेषु सत्त्वबोधरूपत्वसुखादिषु प्रमाणं, तदेव क्षणक्षयित्वस्वर्गप्रापणशक्तियुक्तत्वादिष्वप्रमाणमित्यनेकान्त एव। तथा यद्वस्तु नीलचतुरस्रोर्ध्वतादिरूपतया प्रमेयं तदेव मध्यभागक्षणविवर्त्तादिनाप्रमेयमिति कथं नानेकान्तः। तथा सविकल्पकं स्वप्नादिदर्शनं वा[1] यद्बहिरर्थापेक्षया भ्रान्तं ज्ञानं, तदेव स्वस्वरूपापेक्षयाभ्रान्तमिति बौद्धाः प्रतिपन्नाः। तथा यन्निशीथिनीनाथद्वयाधिकं द्वित्वेऽलीकं, तदपि धवल-

---

ज्ञानोंका स्वरूपसंवेदन प्रत्यक्ष—निर्विकल्पक होता है" अतः एक ही विकल्पज्ञानको बाह्य नीलादिकी अपेक्षा सविकल्पक तथा स्वरूपकी अपेक्षा निर्विकल्पक इस तरह निर्विकल्पक और सविकल्पक दोनों ही रूप माननेवाले बौद्धोंने अनेकान्तवादको स्वीकार कर ही लिया है। उनका एक ही विकल्पको दो रूप मानना अनेकान्तवादके बिना कैसे हो सकता है? इसी तरह वे अहिंसा रूप धर्मक्षणके प्रत्यक्षको अपनी सत्तामें प्रमाण रूप तथा स्वर्गप्राप्त करानेकी शक्तिमें अप्रमाण रूप मानते हैं। हिंसासे विरक्त होकर अहिंसक बनना तथा दान देना आदि शुभ क्रियाओंमें स्वर्ग पहुँचानेकी शक्ति आगमसे प्रसिद्ध है, इनको बौद्ध क्षणिक भी मानते हैं। जिस समय कोई व्यक्ति किसीपर अहिंसा दया करके उसे कुछ दान देता है उस समयका अहिंसा और दानका प्रत्यक्ष अहिंसा आदिकी सत्ता, उनकी ज्ञानरूपता तथा उनकी सुखरूपताका प्रत्यक्ष ही अनुभव कराता है तथा आगे 'मैंने दया की उससे सन्तोष या सुख हुआ' ऐसे अनुकूल विकल्पको उत्पन्न करनेके कारण वह अहिंसा आदिकी सत्ता और सुखरूपतामें प्रमाण माना जाता है। अथवा अहिंसा और दान आदि स्वयं ज्ञानक्षणरूप हैं अतः वे अपनी सत्ता ज्ञानरूपता तथा सुखरूपताका स्वयं ही अनुभव करनेके कारण उक्त अंशों में प्रमाण हैं। परन्तु अहिंसा आदिमें रहनेवाली स्वर्गप्रापणशक्तिमें तथा उसकी क्षणिकतामें वह अहिंसा प्रत्यक्ष प्रमाण नहीं है। यद्यपि प्रत्यक्षसे उसकी क्षणिकता तथा स्वर्गप्रापण शक्तिका अनुभव हो जाता है परन्तु उनके अनुकूल 'ये क्षणिक हैं, ये स्वर्गप्रापक हैं' इत्यादि विकल्पोंकी उत्पत्ति न होनेके कारण प्रत्यक्ष इन अंशोंमें प्रमाण नहीं माना जाता। इस तरह एक ही अहिंसाक्षणको अपनी सत्ता आदिमें प्रमाणात्मक तथा स्वर्गप्रापणशक्ति या क्षणिकतामें अप्रमाणरूप माननेवाले बौद्धोंने अनेकान्तको स्वीकार किया ही है। इसी तरह वे नीलादि वस्तुओंको नीलादिकी अपेक्षा प्रमेय तथा क्षणिकत्व आदिकी अपेक्षा अप्रमेय कहते हैं। जो नीलवस्तु अपने नीलेपन चौकोण और सामने दिखनेवाले ऊपरी आकार आदिकी दृष्टिसे प्रमेय हैं—प्रत्यक्ष प्रमाणका विषय होता है वही अपने भीतरी अवयवोंकी दृष्टिसे तथा क्षणिकत्व आदि की अपेक्षा प्रत्यक्ष प्रमाणका विषय नहीं होनेसे अप्रमेय है। इस तरह एक ही नीलादिको प्रमेय तथा अप्रमेय दो रूप मानना क्या अनेकान्त नहीं है? इसी तरह वे स्वप्नादि भ्रान्तज्ञानको बाह्य पदार्थकी प्राप्ति न करानेके कारण भ्रान्त तथा स्वरूपकी दृष्टिसे अभ्रान्त मानते हैं। स्वप्नमें 'मैं धनी हूँ, मैं राजा हूँ' इत्यादि विकल्प ज्ञान होते हैं। ये विकल्पज्ञान बाह्यमें धनीपन या राजापनका अभाव होनेसे जागनेपर कंगालीका अनुभव होनेसे भ्रान्त हैं, परन्तु वे अपने स्वरूपकी दृष्टिसे अभ्रान्त हैं। वैसे विकल्पज्ञान स्वप्नमें हुए तो अवश्य ही हैं। इसी तरह सीपमें चाँदीका भान करानेवाली मिथ्या विकल्प चाँदी रूप बाह्य अर्थका प्रापक न होनेसे भ्रान्त है परन्तु वैसा मिथ्याज्ञान हुआ तो अवश्य है, उसका स्वरूप संवेदन तो होता ही है अतः वह स्वरूपकी दृष्टिसे अभ्रान्त है। इस तरह एक ही मिथ्याविकल्पको बाह्य अर्थमें भ्रान्त तथा स्वरूपमें अभ्रान्त मानना स्पष्ट ही अनेकान्तको स्वीकार करना है। इसी तरह वे द्विचन्द्रज्ञानको द्वित्व अंशमें विसंवादी होनेसे

---

१. च भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तानियतदेशचारितादौ तेऽनलीकं प्रतिपद्यन्ते। कथं च भ्रान्तज्ञानं भ्रान्तिरूपतयात्मानमसंविदत् ज्ञानरूपतया चावगच्छत् स्वात्मनि[1] स्वभावद्वयं विरुद्धं न साधयेत्। तथा पूर्वोत्तरक्षणापेक्षयैकस्यैव क्षणस्य जन्यत्वं जनकत्वं चाभ्युपागमन्। तथार्थाकारमेव ज्ञानमर्थस्य ग्राहकं नान्यथेति मन्यमानाश्चित्रपटग्राहकं ज्ञानमेकमप्यनेकाकारं संप्रतिपन्नाः। तथा सुगतज्ञानं सर्वार्थविषयं सर्वार्थाकारं चित्रं कथं न भवेत्। तथैकस्यैव हेतोः पक्षधर्मसपक्षसत्त्वाभ्यामन्वयं विपक्षेऽविद्यमानत्वाद् व्यतिरेकं चान्वयविरुद्धं ते तात्त्विकमूरीचक्रिरे। एवं वैभाषिकादिसौगताः स्वयं स्याद्वादं स्वीकृत्यापि तत्र विरोधमुद्भावयन्तः स्वशासनानुरागान्धकारसंभारविलुप्तविवेकदृशो विवेकिनामपकर्णनीया एव भवन्ति।

§ ३८०. किं च, सौत्रान्तिकमत एकमेव कारणमपरापरसामग्र्यन्तःपातितयानेककार्यकार्या-

---

अप्रमाण तथा सफेदी नियतदेशमें गमन करना आदि चन्द्रगत धर्मोंमें उसे प्रमाण मानते हैं। अतः एक ही द्विचन्द्रज्ञानको अंशतः प्रमाण तथा अंशतः अप्रमाण कहना अनेकान्तका ही निरूपण करना है। जिस व्यक्तिको मिथ्याज्ञान उत्पन्न होता है वह उस मिथ्या ज्ञानका ज्ञानरूपसे तो अनुभव करता है परन्तु मिथ्यात्वरूपसे अनुभव नहीं कर पाता। यदि अपनी भ्रान्तताको जानने लगे तो सम्यग्ज्ञान ही हो जायेगा अथवा मिथ्याज्ञान अपनी ज्ञानरूपताका तो स्वसंवेदन प्रत्यक्षसे साक्षात्कार करता है पर अपनी भ्रान्तताको नहीं जान पाता। अतः एक ही मिथ्याज्ञानका अंशतः ज्ञानरूपसे स्वरूप साक्षात्कार तथा अंशतः मिथ्यारूपसे असाक्षात्कार स्पष्ट ही दो विरोधी भावोंको बताता हुआ अनेकान्तको सिद्ध कर रहा है। इसी तरह वे एक किसी भी क्षणको पूर्व क्षणका कार्य तथा उत्तरक्षणका कारण मानते ही हैं। यदि वह पूर्वक्षणका कार्य न हो तो सत् होकर भी किसीसे उत्पन्न न होनेके कारण वह नित्य हो जायेगा। यदि उत्तर क्षणको उत्पन्न न करे तो अर्थक्रियाकारी न होनेसे अवस्तु हो जायेगा। तात्पर्य यह कि एक मध्यक्षणमें पूर्वकी अपेक्षा कार्यता तथा उत्तरकी अपेक्षा कारणता रूप विरुद्धधर्म मानना अनेकान्तको खुलेरूपसे ही स्वीकार करना है। बौद्ध 'जो ज्ञान जिस पदार्थके आकार होता है वह उसी पदार्थको जानता है, निराकार ज्ञान पदार्थको नहीं जान सकता' इस तदाकारताके नियमको बौद्धोंने प्रमाणताका नियामक माना है। इस नियमके अनुसार नाना रंगवाले चित्रपटको जाननेवाला ज्ञान भी चित्राकार ही होगा। अतः एक ही चित्रपट ज्ञानको अनेक आकारवाला मानना एकको ही चित्र-विचित्ररूप मानना अनेकान्त नहीं तो और क्या है। इसी नियमके अनुसार संसारके समस्त पदार्थोंको जाननेवाले सर्वज्ञ सुगतका ज्ञान सर्वाकार याने चित्र-विचित्राकार होना ही चाहिए। इस तरह सुगतके एक ही ज्ञानको सर्वाकार मानना भी अनेकान्तका ही समर्थन करना है। बौद्ध हेतुके तीन रूप मानते हैं। वे हेतुको पक्षमें रहनेके कारण और सपक्ष दृष्टान्तमें उसकी सत्ता होनेके कारण अन्वयात्मक तथा विपक्षमें उसकी सत्ता न होनेके कारण व्यतिरेकात्मक मानते हैं। अन्वय और व्यतिरेक स्पष्ट ही एक दूसरेके विरोधी हैं। इस तरह एक ओर तो एक ही हेतुको वस्तुतः अन्वय रूप और व्यतिरेक रूप मानना तथा दूसरी ओर अनेकान्तको कोसना कहाँकी बुद्धिमानी है? इस तरह वैभाषिक आदि बौद्ध उक्त प्रकारसे स्याद्वादको स्वयं स्वीकार करके भी अपने मतके दुराग्रहसे विवेकशून्य होकर अनेकान्तमें विरोध आदि दूषणोंको बताते हैं। सचमुच उनकी इस शराबियों-जैसी उन्मत्तदशापर विवेकियोंको दया ही करनी चाहिए। उनकी इस तरहकी स्ववचन विरोधी बातें उपेक्षाके योग्य हैं।

§ ३८०. सौत्रान्तिक एक ही कारणको भिन्न-भिन्न सामग्रीके सहकारसे एक साथ अनेक कार्योंका उत्पादक मानते हैं। जैसे रूप-रस-गन्ध आदि सामग्रीका एक ही रूपक्षण अपने उत्तर

---

१. –नि भावद्वयं आ., क.।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

विद्यते,[1] यथा रूपरसगन्धादिसामग्रीगतं रूपमुपादानभावेन स्वोत्तरं रूपक्षणं जनयति, रसादिक्षणांश्च सहकारितया, [2]तदेव च रूपं रूपालोकमनस्कारचक्षुरादिसामग्र्यन्तरगतं सत्पुरुषस्य ज्ञानं सहकारितया जनयति। आलोकाद्युत्तरक्षणांश्च तदेवमेकं कारणमनेकानि कार्याणि युगपत्कुर्वाणं किमेकेन स्वभावेन कुर्यात्, नानास्वभावैर्वा। यद्येकेन स्वभावेन; तर्ह्येकस्वभावेन कृतत्वात्कार्याणां भेदो न स्यात्। अथवा नित्योऽपि पदार्थ एकेन स्वभावेन नानाकार्याणि कुर्वाणः कस्मान्निषिध्यते। अथ नित्यस्यैकस्वभावत्वेन नानाकार्यकरणं न घटते, तर्ह्यनित्यस्यापि तेषां करणं कथमस्तु। निरंशैकस्वभावत्वात्। सहकारिभेदाच्चेत्कुरुते। तर्हि नित्यस्यापि सहकारिभेदात्तदस्तु। अथ नानास्वभावैरनित्यः कुर्यादिति चेत्, नित्यस्यापि तथा तत्करणमस्तु। अथ नित्यस्य नानास्वभावा न संभवन्ति, कूटस्थनित्यस्यैकस्वभावत्वात्, तहर्यनित्यस्यापि नानास्वभावा न सन्ति, निरंशैकस्वभावत्वात्। तदेवं नित्यस्यानित्यस्य च समानदोषत्वान्नित्यानित्योभयात्मकमेव वस्तु मानितं वरम्। तथा चैकान्तनित्यानित्यपक्षसंभवं दोषजालं सर्वं परिहृतं भवतीति।

---

रूपक्षणको उपादान होकर उत्पन्न करता है। वही रूपक्षण उत्तर रसादि क्षणोंकी उत्पत्तिमें सहकारी होता है वही रूपक्षण रूप आलोक मनस्कार चक्षुरादि ज्ञानसामग्रीमें शामिल होकर रूपज्ञानमें आलम्बन कारण होता है तथा आलोक आदिके उत्तरक्षणोंकी उत्पत्तिमें सहकारी। रूपज्ञानकी उत्पत्तिमें मनस्कार—पूर्वज्ञान तो समनन्तर प्रत्यय—उपादान कारण होता है, रूपक्षण आलम्बन प्रत्यय—विषयरूपसे कारण, आलोक-सहकारी कारण तथा चक्षुरादि इन्द्रियाँ अधिपति प्रत्यय हैं। चक्षुरादि ज्ञानके स्वामी होकर कारण होते हैं। जिस इन्द्रियसे ज्ञान उत्पन्न होता है उस ज्ञानका उसी इन्द्रियके नामसे चाक्षुष रासन आदि रूपसे व्यवहार होता है, अतः चक्षु आदि इन्द्रियाँ अधिपति प्रत्यय होती हैं। इस तरह एक ही रूपक्षण अनेक कार्योंको एक साथ उत्पन्न करता है। इस विषयमें सौत्रान्तिकोंसे पूछना चाहिए कि—वह रूपक्षण युगपत् अनेक कार्योंको एक स्वभावसे उत्पन्न करता है या अनेक स्वभावोंसे? यदि एक स्वभावसे ही अनेक कार्य उत्पन्न हों, तो उन कार्योंमें स्वभावभेद नहीं हो सकेगा, वे सब एक ही स्वभाववाले हो जायेंगे। और इसी तरह नित्य भी यदि एक स्वभावसे अनेक कार्य करता है तो कार्योंमें अभिन्न-स्वभावताका प्रसंग देकर उसका निषेध क्यों किया जाता है? यदि एक स्वभाववाला होनेसे नित्य अनेक कार्योंको नहीं कर सकता तो एकस्वभाववाला क्षणिक भी कैसे उन्हें करता है? नित्यकी तरह क्षणिकको भी तो आप निरंश तथा एक स्वभाववाला ही मानते हैं। यदि विभिन्न सहकारियोंकी सहायतासे निरंश और एक स्वभाववाला भी क्षणिक कारण अनेक कार्योंको उत्पन्न करता है; तो इसी तरह विभिन्न सहकारियोंकी मददसे एकस्वभाववाले नित्यको भी अनेक कार्योंका उत्पादक मान लेना चाहिए। यदि क्षणिक पदार्थ अनेक स्वभावोंसे अनेक कार्य उत्पन्न करता है, तो नित्यको भी अनेक स्वभावों द्वारा अनेक कार्योंका कर्ता मान लेना चाहिए। यदि एकस्वभाववाला होनेके कारण कूटस्थ सदास्थायी नित्यमें अनेक स्वभावोंकी सम्भावना नहीं हो; तो निरंश तथा एक स्वभाववाले क्षणिकमें भी अनेक स्वभाव कहाँसे आयेंगे? वह भी तो नित्यकी ही तरह एक स्वभाववाला है? इस तरह सर्वथा नित्य तथा सर्वथा क्षणिक वस्तुमें बराबर समान दोष आते हैं अतः नित्यानित्यात्मक वस्तुको ही कार्यकारी मानना समुचित है। वस्तुको नित्यानित्यात्मक माननेसे सर्वथा नित्य और सर्वथा अनित्य पक्षमें आनेवाले सभी दोषोंका परिहार हो जाता है। इस तरह सौत्रान्तिक एक क्षणको युगपत् अनेक कार्यकारी मानकर भी अपने सर्वथा क्षणिकत्वके आग्रहके कारण उसे हजम नहीं कर सकते।

---

१. यथा स्वरूप-भ. २। २. तदेव च रूपा-भ. २। ३. -स्वभावेन नाना-भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३८१. ज्ञानवादिनोऽपि ताथागताः स्वार्थाकारयोरभिन्नमेकं[1] संवेदनं संवेदनाच्च भिन्नौ ग्राह्यग्राहकाकारौ स्वयमनुभवन्तः कथं स्याद्वादं निरस्येयुः । तथा संवेदनस्य ग्राह्यग्राहकाकारविकलता स्वप्नेऽपि भवद्भिर्नानुभूयते, तस्या अनुभवे वा सकलासुमतामधुनैवं[2] मुक्ततापत्तेः, तत्त्वज्ञानोत्पत्तिर्मुक्तिरिति वचनात् । अनुभूयते च संवेदनं संवेदनरूपतया कथंचित् । तत एकस्यापि संवेदनस्यानुभूताननुभूततयानेकान्तप्रतिभासो दुःशकोऽपह्नोतुमिति । तथा सर्वस्य ज्ञानं स्वसंवेदनेन ग्राह्यग्राहकाकारशून्यतयात्मानमसंविदत्, संविद्रूपतां चानुभवद्विकल्पेतरात्मकं सदेकान्तवादस्य प्रतिक्षेपकमेव भवेत् । तथा ग्राह्याकारस्यापि युगपदनेकार्थावभासिनश्चित्रैकरूपता प्रतिक्षिपत्येवैकान्तवादमिति ।

§ ३८२. नैयायिकैर्वैशेषिकैश्च यथा स्याद्वादोऽभ्युपजग्मे तथा प्रदश्यते । इन्द्रियसंनिकर्षादेर्धूमज्ञानं जायते, तस्माच्चाग्निज्ञानम् । अत्रेन्द्रियसंनिकर्षादि प्रत्यक्षं प्रमाणं तत्फलं धूमज्ञानम्, धूमज्ञानं चाग्निज्ञानापेक्षयानुमानं प्रमाणम्, अग्निज्ञानं त्वनुमानफलम् । तदेवं धूमज्ञानस्य प्रत्यक्षफलतामनुमानप्रमाणतां चोभयरूपतामभ्युपगच्छन्ति । एवमन्यत्रापि ज्ञाने फलता प्रमाणता च

---

§ ३८१. ज्ञानाद्वैतवादी योगाचार ज्ञानाकार और अर्थाकारको अभिन्न मानते हैं । वे ज्ञानसे भिन्न किसी बाह्य अर्थकी सत्ता स्वीकार नहीं करते । ज्ञान ही ग्राह्य-पदार्थके आकारमें तथा ग्राहक-ज्ञानके आकारमें प्रतिभासित होता है । इस तरह एक ही संवेदनमें परस्पर भिन्न ग्राह्याकार तथा ग्राहकाकारका स्वयं अनुभव करनेवाले ज्ञानवादी स्याद्वादका कैसे निराकरण कर सकते हैं । उनका ग्राह्य-ग्राहकाकार संवेदन ही स्वयं अनेकान्तवादका समर्थन कर रहा है । संवेदनमात्र परमार्थतः ग्राह्य और ग्राहक दोनों ही आकारोंसे सर्वथा शून्य निरंश है । परन्तु संवेदनकी यह वास्तविक ग्राह्याद्याकाररहितता सपनेमें भी नहीं दिखाई देती । यदि संवेदनके इस वास्तविक ग्राह्याद्याकाररहित निरंश स्वरूपका अनुभव होने लगे तो सभी प्राणियोंको तत्त्वज्ञान होनेसे अभी ही मुक्ति हो जायगी । "तत्त्वज्ञानकी उत्पत्ति ही मुक्ति है" यह सर्वसम्मत सिद्धान्त है । संवेदनकी संवेदनरूपताका अनुभव तो सभी प्राणियोंको होता ही रहता है । इस तरह एक ही संवेदनका ग्राह्यादि आकार शून्यताकी दृष्टिसे अनुभव न होना तथा उसीका संवेदनरूपताकी दृष्टिसे अनुभव होना अनेकान्तवादका ही रूप है । एक ही संवेदनमें अननुभूतता तथा अनुभूतता रूप दो धर्मोंके माननेवालेको अनेकान्तका लोप करना स्ववचन विरोध ही होगा, उसका लोप करनेसे संवेदनके स्वरूपका ही लोप हो जायगा । इसी तरह सभी ज्ञानोंके स्वसंवेदन ज्ञानकी ग्राह्याद्याकाररहितता—निरंशताका तो अनुभव नहीं कर पाते पर संवेदनरूपताका अनुभव अवश्य करते हैं । इस तरह एक ही ज्ञानको निरंशताकी दृष्टिसे अनिश्चयात्मक तथा संवेदनरूपताकी दृष्टिसे निश्चयात्मक मानना स्वयं उनके एकान्तवादका खण्डन करके स्याद्वादकी सिद्धि कर देता है । संवेदनका ग्राह्याकार भी एक साथ अनेक पदार्थोंके आकार परिणत हो एक होकर भी चित्रविचित्र रूपसे प्रतिभासित होता है । एक ग्राह्याकारकी यह चित्ररूपता भी अनेकान्तका स्थापन तथा एकान्तवादका खण्डन कर देती है ।

§ ३८२. अब नैयायिक और वैशेषिकोंने जहाँ-जहाँ जिस-जिस पदार्थ व्यवस्थामें अनेकान्तका उपयोग किया है, वे स्थल बताते हैं—इन्द्रिय और पदार्थके सन्निकर्षसे धूमका प्रत्यक्ष होता है तथा धूमज्ञानसे अग्निका अनुमान होता है । यहाँ इन्द्रियसन्निकर्ष आदि प्रत्यक्ष प्रमाणरूप हैं तथा धूमज्ञान है उनका फल । धूमज्ञान अग्निका अनुमान करानेके कारण अनुमान प्रमाणरूप है तथा अग्निका ज्ञान उसका फल है । अब विचार कीजिए कि—एक ही धूमज्ञानमें प्रत्यक्षकी दृष्टिसे फलरूपता तथा अग्निज्ञानकी दृष्टिसे प्रमाणरूपता स्वयं वैशेषिकोंने मानी है । इसी तरह और भी

---

१. –कं संवेदनाच्च भ. २ । २. –धुनैवं मु–भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

**पूर्वोत्तरापेक्षया यथार्हमवगन्तव्या। एकमेव चित्रपटादेरवयविनो रूपं विचित्राकारमभ्युपयन्ति। न च विरोधमाचक्षते। तदुक्तं कन्दल्याम्[1]:—**

"विरोधादेकमनेकस्वभावमयुक्तमिति चेत् न तथा च प्रावादुकप्रवादः —

एकं चेत्तत्कथं चित्रं चेदेकता कुतः। एकं चैव तु चित्रं चेत्येतच्चित्रतरं ततः[2] ॥१॥"

इति को विरोध इत्यादि। चित्रात्मनो रूपस्य नायुक्तता, विचित्रकारणसामर्थ्यभाविनस्तस्य सर्वलोकप्रसिद्धेन प्रत्यक्षेणैवोपपादितत्वात्" [प्रश. कन्द. पृ. ३०] इत्यादि। **एकस्यैव धूपकडुच्छकस्यैकस्मिन् भागे शीतस्पर्शः परस्मिश्च भाग उष्णस्पर्शः। अवयवानां भिन्नत्वेऽप्यवयविन एकत्वादेकस्यैव द्वौ विरुद्धौ तौ स्पर्शौ, यतस्तेषामेवं सिद्धान्तः 'एकस्यैव पटादेश्चलाचलरक्तारक्तावृतानावृताद्यनेकविरुद्धधर्मोपलम्भेऽपि दुर्लभो[3] विरोधगन्धः' इति। नित्यस्येश्वरस्य सिसृक्षासंजिहीर्षा च, रजस्तमोगुणात्मकौ स्वभावौ, क्षितिजलाद्यष्टमूर्तिता**

ज्ञानोंमें पूर्व-पूर्व साधकतम अंशोंमें प्रमाणता तथा उत्तरोत्तर साध्य अंशोंमें फलरूपता समझ लेनी चाहिए। एक ही ज्ञान पूर्वकी अपेक्षा फल तथा उत्तरकी अपेक्षा प्रमाणरूप होता है। इस तरह एक ही ज्ञानमें प्रमाणता तथा फलरूपता मानना अनेकान्तका ही समर्थन करना है। एक ही नाना-रंगवाले चित्रपट रूप अवयवीमें चित्र-विचित्र रूप मानते हैं। एक ही अवयवीको चित्र-विचित्र अनेक रूपवाला माननेमें इन्हें कोई विरोध नहीं मालूम होता। वे स्वयं अवयवीकी चित्ररूपतामें आनेवाले विरोधका परिहार करते हैं। न्यायकन्दलीमें श्रीधराचार्यने विरोधपरिहार करते हुए लिखा है कि—"शंका—एक अवयवीमें अनेक रूप माननेमें तो विरोध दूषण आता है अतः एक अवयवीको चित्ररूप मानना अयुक्त है। किसी बकबकी वादीने कहा भी है-यदि एक है तो चित्र-अनेकरूपवाला कैसे हो सकता है? यदि चित्र—अनेकरूपवाला है तो उसमें एकता कैसे हो सकती है? एकता और चित्रतामें तो विरोध है। एक भी कहना और चित्र-अनेक भी कहना तो वस्तुतः चित्रतर—अत्यन्त आश्चर्यकी बात है। समाधान—इनमें क्या विरोध है? रूपको चित्र मानना किसी भी तरह अयुक्त नहीं है, क्योंकि चित्र रूपवाले कारणोंसे रूप स्वयं ही चित्र रूपसे उत्पन्न होता है। यह बात सब लोगोंको प्रत्यक्षसे ही अनुभवमें आती है। प्रत्यक्षसिद्ध वस्तुमें विरोध कैसा?" इस तरह एक अवयवीको चित्ररूपवाला मानना अनेकान्तवादके बिना नहीं हो सकता। एक ही धूपदानीका एक हिस्सा ठण्डा तथा दूसरा हिस्सा गरम देखा जाता है। यद्यपि धूपदानीमें अवयवभेद माना जा सकता है; परन्तु धूपदानी नामका अवयवी तो एक ही है और उसी एक धूपदानीरूप अवयवीमें परस्पर विरुद्ध शीत और उष्ण दोनों ही स्पर्श पाये जाते हैं। वैशेषिकों-का ही यह सिद्धान्त है कि—एक ही पट आदि अवयवीमें एक हिस्सेसे चलरूपता—क्रिया होना हिलना तथा दूसरे हिस्सेसे अचल—स्थिर रहना, एक हिस्सेमें लालरंगका संयोग होनेसे लाल हो जाना तथा दूसरी ओर बिना रँगा, सफेद ही रहना, एक हिस्सेको किसी दूसरे कपड़ेसे आवृत—ढँका जाना तथा दूसरे हिस्सेसे खुला रहना आदि अनेक विरोधी धर्मोंके रहनेपर भी कोई विरोध नहीं है। विरोध तो तब होता जब एक ही हिस्सेकी दृष्टिसे विरोधी दो धर्मोंकी सत्ता मानी जाती पर भिन्न-भिन्न अपेक्षाओंसे अनेक धर्मोंको माननेमें विरोधकी गन्ध भी नहीं है। वे नित्य एक ईश्वरमें जगत्के रचनेकी इच्छा तथा जगत्का प्रलय—संहार करनेकी इच्छा, रजोगुण और तमोगुण

१. विरोधादेकमनेकस्वभावमयुक्तमिति चेत् तथा च प्रावदुकप्रवादः। एकं च चित्रं चेत्येतच्च चित्रतरं तत इति। को विरोधो नीलादीनां न तावदितरेतराभावात्मको भावस्वभावानुगमात्। अन्योन्यसंश्रयापत्तेश्च स्वरूपान्यत्वं विरोध इति चेत् सत्यमस्त्येव तथापि चित्रात्मनो रूपस्य नायुक्तता विचित्रकारणसामर्थ्यभाविनस्तस्य सर्वलोकप्रसिद्धेन प्रत्यक्षेणैवोपपादितत्वात्।"— प्रश. कन्द. पृ. ३०। २. तरं मत आ., क.। ३. —लम्भे दुर्ल-म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

च, सात्त्विकस्वभावाः परस्परं विरुद्धाः । एकस्यामलकस्य कुवलयबिल्वाद्यपेक्षया महत्त्वमणुत्वं च विरुद्धे । एवमिक्षोः समिद्वंशापेक्षया ह्रस्वत्वदीर्घत्वे अपि । देवदत्तादेः स्वपितृसुतापेक्षया परत्वापरत्वे अपि । अपरं सामान्यं नाम्ना सामान्यविशेष इत्युच्यते । सामान्यविशेषश्च द्रव्यत्वगुणत्वकर्मत्वलक्षणः । द्रव्यत्वं हि नवसु द्रव्येषु वर्तमानत्वात्सामान्यं, गुणकर्मभ्यो व्यावृत्तत्वाद्विशेषः । एवं गुणत्वकर्मत्वयोरपि सामान्यविशेषता [1]विभाव्या । ततश्च सामान्यं च तद्विशेषश्चेति सामान्यविशेषः । तस्यैकस्य सामान्यता विशेषता च विरुद्धे । एकस्यैव हेतोः पञ्च रूपाणि संप्रतिपद्यन्ते । एकस्यैव पृथिवीपरमाणोः सत्तायोगात्सत्त्वं, द्रव्यत्वयोगाद्द्रव्यत्वं, पृथिवीत्वयोगात्पृथिवीत्वं, परमाणुत्वयोगात्परमाणुत्वं अन्त्याद्विशेषात्परमाणुभ्यो भिन्नत्वं चेच्छतां परमाणोस्तस्य सामान्यविशेषात्मकता बलादापतति, सत्त्वादीनां परमाणुतो भिन्नतायां तस्यासत्त्वाद्रव्यत्वापृथिवीत्वाद्यापत्तेः । एवं देवदत्तात्मनः सत्त्वं द्रव्यत्वम्; आत्मत्वयोगादात्मत्वम्, अन्त्याद्विशे[2]षाद्यज्ञदत्ताद्यात्मभ्यो भिन्नतां चेच्छतां तस्यात्मनः सामान्यविशेषरूपतावश्यं स्यात् । एवमाकाशादिष्वपि सा भाव्या । योगिनां नित्येषु तुल्याकृतिगुणक्रियेषु परमाणुषु मुक्तात्ममनःसु च प्रत्याधारं विलक्षणोऽयमिति

रूप स्वभाव तथा अनेक सात्त्विक भावोंका मानना स्पष्ट ही परस्पर विरुद्ध है। एक ही ईश्वरको पृथिवी जल अग्नि वायु आकाश दिशा काल रूप अष्टमूर्ति मानना अनेकान्तवादका ही रूप है। एक ही आँवलेमें कमलकी अपेक्षा महत्त्व—बड़ापन तथा बेलकी अपेक्षा अणुत्व—छोटापन मानना भी अनेकान्तात्मकताका ही सम्पोषण है। इसी तरह वे एक ही ईखको किसी छोटी यज्ञके काम आनेवाली लकड़ीकी अपेक्षा लम्बा तथा बाँसकी अपेक्षा छोटा मानते हैं। देवदत्तको अपने पिताकी अपेक्षा लहुरा तथा अपने लड़केकी अपेक्षा जेठा मानते हैं। अपर सामान्यको सामान्य विशेष कहते हैं, अर्थात् अपर सामान्य एक विशेष प्रकारका सामान्य है। द्रव्यत्व गुणत्व और कर्मत्व सत्ताकी अपेक्षा अपर सामान्य सामान्य विशेष हैं। जो द्रव्यत्व पृथिवी आदि नौ द्रव्योंमें अनुगत होनेसे सामान्यरूप है वही गुण कर्म आदिमें न पाये जानेके कारण इनसे व्यावृत्त होनेके कारण विशेष रूप है। इसी तरह गुणत्व और कर्मत्व भी अपनी रूपादि गुण और उत्क्षेपणादि कर्म व्यक्तियोंमें अनुगत होनेसे सामान्यरूप हैं तथा वे ही द्रव्य आदिसे व्यावृत्त होनेके कारण विशेषरूप हैं। चूँकि ये सामान्यरूप भी हैं तथा विशेषरूप भी हैं अतः इन्हें सामान्य विशेष कहते हैं। इस तरह एक ही पदार्थमें परस्पर विरुद्ध सामान्य रूप तथा विशेषरूप होनेसे वह अनेकान्तका ही समर्थक सिद्ध होता है। वे एक ही हेतुके पक्षधर्मत्व सपक्षसत्त्व आदि पांच रूप मानते हैं। एक ही पृथिवीके परमाणुमें सत्ताके सम्बन्धसे सत्त्व, द्रव्यत्वके सम्बन्धसे द्रव्यत्व, पृथिवीत्वके समवायसे पृथिवीत्व, परमाणुत्वके योगसे परमाणुत्व आदि अनेक सामान्य धर्म पाये जाते हैं। यही परमाणु नित्यद्रव्यमें रहनेवाले विशेष पदार्थसे तथा अन्य परमाणुओंसे व्यावृत्त होनेके कारण विशेषरूप भी हैं। इस तरह एक ही परमाणुमें सामान्यरूपता तथा विशेषरूपता पायी जाती है जिससे अनेकान्तात्मकताकी पूरी-पूरी सिद्धि हो जाती है। यदि सत्त्व द्रव्यत्व पृथिवीत्व आदिसे परमाणुओंका भेद माना जायेगा; तो वे असत् अद्रव्य तथा अपृथिवी रूप हो जायेंगे। इसी तरह एक ही देवदत्तकी आत्मामें सत्त्व, द्रव्यत्व, आत्मत्वके समवायसे आत्मत्व आदि अनेक सामान्यधर्म पाये जाते हैं, यही आत्मा अन्त्य जगत्के विनाश तथा आरम्भरूप आखिरी अवस्थाओंमें शेष रहनेवाले नित्यद्रव्योंमें रहनेवाले विशेष पदार्थसे तथा यज्ञदत्त आदिकी आत्माओंसे व्यावृत्त—भिन्न भी होती है अतः इसमें विशेषरूपता भी है। इस तरह एक ही आत्मामें सामान्यरूपता और विशेषरूपता पायी ही जाती है। इसी तरह आकाश काल आदिमें भी सत्ता और द्रव्यत्वकी अपेक्षा सामान्यरूपता तथा अन्य द्रव्य गुण आदिसे भिन्न होनेके कारण विशेषरूपता समझ लेनी चाहिए। विशेषपदार्थका लक्षण करते

१. विभाव्यते ततश्च म० १, २, प० १, २ । २. –षाद्देवदत्ताद्यात्म— म० २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

प्रत्ययो येभ्यो भवति तेऽन्त्या विशेषा, इत्यत्र तुल्याकृतिगुणक्रियत्वं[1] विलक्षणत्वं चोभयं प्रत्याधारमुच्यमानं स्याद्वादमेव साधयेत्। एवं नैयायिकवैशेषिका आत्मनानेकान्तमुररीकृत्यापि तत्प्रतिक्षेपायोद्यच्छन्तः सतां कथं नोपहास्यतां यान्ति।

§ ३८३. किं च, अनेकान्ताभ्युपगमे सत्येष गुणः परस्परविभक्तेष्ववयवावयव्यादिषु मिथोवर्तनचिन्तायां यद्दूषणजालमुपनिपतति तदपि परिहृतं भवति। तथाहि-अवयवानामवयविनश्च मिथोऽत्यन्तं भेदोऽभ्युपगम्यते नैयायिकादिभिर्न पुनः कथंचित्। ततः पर्यनुयोगमर्हन्ति ते। अवयवेष्ववयवी वर्तमानः किमेकदेशेन वर्तते किं वा सामस्त्येन। यद्येकदेशेन, तदयुक्तम्; अवयविनो निरवयवत्वाभ्युपगमात्। सावयवत्वेऽपि तेभ्योऽवयवी यद्यभिन्नः, ततोऽनेकान्तापत्तिः, एकस्य निरंशस्यानेकावयवत्वप्राप्तेः[2]। अथ तेभ्यो भिन्नोऽवयवी; तर्हि तेषु स कथं वर्तत इति वाच्यम्। एकदेशेन, सामस्त्येन वा। एकदेशपक्षे पुनस्तदेवावर्तत इत्यनवस्था। अथ सामस्त्येन तेषु स वर्तते, तदप्यसाधीयः; प्रत्यवयवमवयविनः परिसमाप्तयावयविबहुत्वप्रसङ्गात्। ततश्च तेभ्यो भिन्नोऽवयवी न विकल्पभाग् भवति। नन्वभेदपक्षेऽप्यवयविमात्रमवयवमात्रं वा स्यादिति चेत्; न; अभे-

हुए लिखा है कि तुल्य आकार समानगुण तथा एक जैसी क्रियावाले समपरमाणुओंमें, मुक्त जीवोंको निर्गुण आत्माओंमें मुक्तजीवोंसे छूटे हुए मनमें जिसके कारण योगियोंको 'यह इससे विलक्षण है, यह इससे विलक्षण है' ऐसा विलक्षण प्रत्यय होता है उन्हें अन्त्य विशेष कहते हैं। इस लक्षणमें दो बातें बतायी हैं कि परमाणु या मुक्त आत्मा आदि आकृति गुण क्रिया आदिकी अपेक्षा समान हैं तथा इनमें विलक्षण प्रत्यय भी होता है। इस तरह हर एक परमाणुमें समानरूपता तथा विलक्षणताका होना भी स्याद्वादको ही सिद्ध करता है। इस तरह नैयायिक वैशेषिकोंने अनेकों जगह अनेकान्तको स्वयं स्वीकार किया है फिर भी जब ये अनेकान्तका खण्डन करनेके लिए तैयार होते हैं तब इनकी बुद्धिपर समझदारोंको हँसी ही आती है। उस समय इनका स्ववचन विरोध ही इनकी बुद्धिका दिवाला निकाल देता है।

§ ३८३. अनेकान्तवादको माननेसे सबसे बड़ा फायदा तो यह है कि इन नैयायिक और वैशेषिकोंके द्वारा अवयवीकी वृत्ति माननेमें बौद्ध जो अनेकों दूषण देते हैं उनका परिहार सहज ही हो जायेगा। केवल अवयवीकी ही बात नहीं है सत्तासामान्य आदिकी भी अपनी व्यक्तियोंमें वृत्ति माननेपर बौद्ध इसी प्रकारके अनेक दूषण देते हैं, उनका भी परिहार हो जायेगा। नैयायिक आदि अवयवीका अवयवोंसे अत्यन्त भेद मानते हैं कथंचिद् भेद तो मानते ही नहीं है, अतः बौद्ध उन्हें इस प्रकारके दूषण देते हैं—अवयवी अपने अवयवोंमें एकदेशसे रहता है या सर्वदेशसे? अवयवीको तो निरवयव माना है अतः एकदेशसे रहना तो नहीं बन सकता। यदि अवयवीके अनेक प्रदेश माने जाँय; तो वे प्रदेश उससे अभिन्न हैं या भिन्न? यदि अपने अनेक प्रदेशोंसे अवयवी अभिन्न है; तो एक ही अवयवी अनेक प्रदेशात्मक होनेसे अनेकान्तरूप ही हो गया; क्योंकि एक निरंश अवयवीको अनेकप्रदेशी मानना पड़ा। यदि अवयवी अपने अनेक प्रदेशोंसे भिन्न है; तो वह उनमें एकदेशसे रहता है या सर्वदेशसे? एकदेशसे वृत्ति मानना तो उचित नहीं है; क्योंकि अवयवीके निरंश होनेसे उसके प्रदेश ही नहीं है। प्रदेश माने जाँय तो उनमें वह सर्वदेशसे रहेगा या एकदेशसे इत्यादि प्रश्न पुनः चालू हो जायेंगे और इस तरह अनवस्था नामका दूषण होगा। यदि अवयवी अपने प्रत्येक अवयवमें पूरे-पूरे रूपसे—सर्वदेशसे रहता है; तो जितने अवयव हैं उतने ही स्वतन्त्र अवयवी हो जायेंगे, क्योंकि हरएक अवयवमें अवयवी अपने पूर्णरूपसे रहता है। इस तरह अवयवोंसे भिन्न अवयवीका अपने अवयवोंमें रहना ही कठिन है। सर्वथा अभेद माननेपर या तो अवयवीकी ही सत्ता रह सकती है या

१. -क्रियात्वं आ., क.। २. -प्राप्तिः भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

दस्याप्येकान्तेनानभ्युपगमात् । किं तर्ह्यन्योन्याविश्लिष्टस्वरूपो विवक्षया संदर्शनीयभेदोऽवयवेऽवयव्यभ्युपगम्यते, अबाधितप्रतिभासेषु सर्वत्रावयवावयविनां मिथो भिन्नाभिन्नतया प्रतिभासनात्, अन्यथा प्रतिभासमानानामन्यथापरिकल्पने ब्रह्माद्वैतशून्यवादादेरपि कल्पनाप्रसङ्गात् । एवं संयोगिषु संयोगः, समवायिषु समवाय; गुणिषु गुणः, व्यक्तिषु सामान्यं चात्यन्तं भिन्नान्यभ्युपगम्यमानानि तेषु वर्तनचिन्तायां सामस्त्यैकदेशविकल्पाभ्यां दूषणीयानि । तदेवमेकान्तभेदेऽनेकदूषणोपनिपातादनेकान्ते च दूषणानुत्थानादनेकान्ताभ्युपगमात् न मोक्ष इति । अतो वरमादावेव मत्सरितां विहायानेकान्ताभ्युपगमः किं भेदैकान्तकल्पनया अस्थान एवात्मना परिक्लेशितेनेति ।

§ ३८४. सांख्यः सत्त्वरजस्तमोभिरन्योन्यं विरुद्धैर्गुणैर्ग्रथितं प्रधानमभिदधान एकस्याः प्रकृतेः संसारावस्थामोक्षसमययोः प्रवर्तननिवर्तनधर्मौ विरुद्धौ स्वीकुर्वाणश्च कथं स्वस्यानेकान्तमतवैमुख्यमाख्यातुमीशः स्यात् ।

फिर अवयवकी । अभेद पक्षमें दोकी सत्ता हो ही नहीं सकती । इस प्रकारका सर्वथा अभेद जैन लोग नहीं मानते । वे तो अवयव रूप ही अवयवी मानते हैं, हाँ भेदकी विवक्षा होनेपर 'यह अवयवी है, ये अवयव हैं' इस प्रकारका भेद उनमें दिखाया जा सकता है । ताने और बाने रूपसे परस्पर सम्बद्ध तन्तुओंको छोड़कर उनसे भिन्न पट नामका अतिरिक्त अवयवी है ही नहीं । सब जगह अवयव और अवयवीका कथंचिद् भेदाभेद ही निर्बाध प्रतीतिका विषय होता है । हम चाहें कि तन्तुओंसे अतिरिक्त पट मिल जाय, तो नहीं मिल सकता, इसलिए उनमें अभेद है । पटकी पट संज्ञा, तन्तुकी तन्तु संज्ञा, इत्यादि संज्ञा भेद, लक्षण भेद, परिमाण भेद आदिकी दृष्टिसे उनमें भेद है । इस तरह अवयवसे कथंचिद् भिन्न-भिन्न अवयवीका प्रतिभास होनेपर भी यदि उनमें सर्वथा अप्रतिभासमान अत्यन्त भेद माना जायेगा; तो फिर अप्रतिभासमान ब्रह्माद्वैत या शून्याद्वैत आदिको भी मान लेना चहिए । इसी तरह दही और घड़ा आदिमें संयोग सम्बन्ध माना जाता है । दो द्रव्योंमें संयोग सम्बन्ध होता है, बशर्ते कि उनमें अवयव-अवयविभाव न हो । गुण और गुणी, क्रिया और क्रियावान्, सामान्य और सामान्यवान्, विशेष और नित्यद्रव्य तथा अवयव और अवयवीमें समवाय सम्बन्ध होता है । अतः संयोगकी अपने संयोगियोंमें, समवायकी समवायियोंमें, गुणकी गुणीमें, सामान्यकी अपनी व्यक्तियोंमें वृत्ति—रहना एकदेशसे होगा या सर्वदेशसे इत्यादि दूषण संयोग और समवाय आदिका संयोगी और समवायी आदिसे सर्वथा भेद माननेमें बराबर लागू होते रहेंगे । इस तरह सर्वथा भेद माननेमें अनेकों दूषण आते हैं और उनका परिहार करना भी असम्भव है पर अनेकान्तवादमें किसी भी दूषणकी गन्ध तक नहीं आती, वह सर्वथा निर्दोष है । इसलिए आखिरमें जब दूषणोंका परिहार करनेके लिए और वस्तुकी व्यवस्था करनेके लिए अनेकान्तके माने बिना चारा ही नहीं है तब इससे अच्छा तो यही है कि ईर्ष्या तथा दुराग्रहको छोड़कर पहले ही उसे स्वीकार कर लिया जाय । प्रतीतिसे बाधित सर्वथा भेदको मानकर आत्माको व्यर्थ ही क्लेशमें डालना कहाँकी बुद्धिमानी है ।

§ ३८४. सांख्य एक ही प्रधानको त्रिगुणात्मक मानते हैं । यह प्रधान परस्पर विरोधी सत्त्व, रज और तम इन तीन गुणोंसे गूँथा गया है—त्रयात्मक है । एक ही प्रकृतिमें संसारी जीवोंकी अपेक्षा उन्हें सुख-दुःखादि उत्पन्न करनेके लिए प्रवृत्त्यात्मक स्वभाव तथा मुक्त जीवोंकी अपेक्षा निवृत्तिरूप स्वभाव माना जाता है । वही प्रकृति संसारियोंके प्रति तो प्रवृत्ताधिकार—सत्ता रखनेवाली और मुक्तजीवोंके प्रति निवृत्ताधिकार—नष्ट हो चुकी है, वह उनमें कोई भी सुख-दुःखादि उत्पन्न नहीं कर सकती । इस तरह एक ही प्रधानको त्रिगुणात्मक तथा एक ही प्रकृतिको भिन्न जीवोंकी

१. अथेन तत्प्रतिभासेषु सर्वत्रापि च यथावयविनां मिथो भिन्नतया प्रति–म. २ । २. भेदेनैकदू–म. २ । ३. –कान्तानभ्युप–मु–अशुद्धमेतत् पाठान्तरम् । ४. –कान्तोऽभ्युपगतः किं म. १, प. १, २, आ., क. ।

Jain Education International    For Private & Personal Use Only    www.jainelibrary.org

§ ३८५. **मीमांसकास्तु स्वयमेव प्रकारान्तरेणैकानेकाद्यनेकान्तं प्रतिपद्यमानास्तत्प्रतिपत्तये सर्वथा पर्यनुयोगं नार्हन्ति अथवा शब्दस्य तत्संबन्धस्य च नित्यत्वैकान्तं प्रति तेऽप्येवं पर्यनुयोज्याः**– त्रिकालशून्यकार्यरूपार्थविषयविज्ञानोत्पादिका नोदनेति मीमांसकाभ्युपगमः। अत्र कार्यतायास्त्रिकालशून्यत्वेऽभावप्रमाणस्य विषयता स्यात्, अर्थत्वे तु प्रत्यक्षादिविषयता भवेत्, उभयरूपतायां पुनर्नोदनाया विषयतेति।

§ ३८६. अथ **बौद्धादिसर्वदर्शनाभीष्टा दृष्टान्ता युक्तयश्चानेकान्तसिद्धये समाख्यायन्ते**– बौद्धादिसर्वदर्शनानि संशयज्ञानमेकमुल्लेखद्वयात्मकं प्रतिजानानानि[2] नानेकान्तं प्रतिक्षिपन्ति। तथा स्वपक्षसाधकं परपक्षोच्छेदकं च विरुद्धधर्माध्यस्तमनुमानं मन्यमानाः परेऽनेकान्तं कथं पराकुर्युः। मयूराण्डरसे नीलादयः सर्वेऽपि वर्णा नैकरूपा नाप्यनेकरूपाः, [3]किंत्वेकानेकरूपा यथावस्थिताः, तथैकानेकाद्यनेकान्तोऽपि। तदुक्तं नामस्थापनाद्यनेकान्तमाश्रित्य—

"मयूराण्डरसे यद्वद्वर्णा नीलादयः स्थिताः।
सर्वेऽप्यन्योन्यसंमिश्रास्तद्वन्नामादयो घटे ॥१॥"

---

अपेक्षा नष्टानष्ट प्रवृत्ताप्रवृत्त आदि विरुद्ध धर्मोंवाली माननेवाले सांख्य कैसे अपनेको अनेकान्तका विरोधी कह सकते हैं। उनका यह मानना ही अनेकान्तका अप्रत्यक्ष रूपसे समर्थन करना है।

§ ३८५. मीमांसकोंमें कुमारिल आदि तो स्वयं ही सामान्य और विशेषमें कथंचित्तादात्म्य धर्म और धर्मीमें भेदाभेद तथा वस्तुको उत्पादादित्रयात्मक स्वीकार करके अनेकान्तको मानते ही हैं। अतः उनसे इस विषयको विशेषरूपसे पूछताछ करनेकी आवश्यकता नहीं है। हाँ, वे शब्द और अर्थका नित्य सम्बन्ध मानते हैं। वे चोदना—श्रुतिवाक्यको कार्यरूप अर्थमें ही प्रमाण मानते हैं। इस कार्यको वे त्रिकालशून्य कहते हैं। उनका तात्पर्य है कि वेदवाक्य त्रिकालशून्य शुद्ध कार्यरूप अर्थको ही विषय करते हैं। इसी विषयमें उनसे पूछना है कि–यदि कार्यरूपता त्रिकालशून्य है—किसी भी कालमें अपनी सत्ता नहीं रखती, तब वह अभाव प्रमाणका ही विषय हो जायेगी, उसे आगमगम्य मानना अयुक्त है। यदि वह अर्थरूप है; तो प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे ही उसका परिज्ञान हो जायेगा। अतः कार्यको त्रिकालशून्य भी मानना होगा तथा अर्थरूप भी, तभी वह वेदवाक्यका विषय हो सकता है। इसलिए जब अनेकान्तके माने बिना वेदवाक्यका विषय ही सिद्ध नहीं हो सकता तब उसे अगत्या मान ही लेना चाहिए।

§ ३८६. अब अनेकान्तकी सिद्धिके लिए बौद्धादि दर्शनोंमें दिये गये कुछ दृष्टान्त तथा युक्तियाँ उपस्थित करते हैं—बौद्ध आदि सभी दार्शनिक जब एक ही संशय ज्ञानमें परस्पर विरोधी दो आकारोंका प्रतिभास तथा उल्लेख मानते हैं तब वे अनेकान्तका खण्डन कैसे कर सकते हैं? सभी दार्शनिक अपनी युक्ति तथा प्रमाणोंको स्वपक्षका साधक तथा परपक्षका खण्डन करनेवाला मानते हैं। अतः जब वे एक ही हेतुमें स्वपक्ष-साधकता तथा परपक्ष-असाधकता—दूषकता रूप विरुद्ध धर्म मानते ही हैं तब वे अनेकान्तका खण्डन किस मुँहसे करेंगे। मोरके अण्डेके तरल पदार्थमें नीले-पीले आदि अनेक रंग पाये जाते हैं। उन रंगोंको न तो सर्वथा एकरूप ही कहा जा सकता है और न स्वतन्त्र भावसे अनेकरूप ही। अतः जिस प्रकार मोरके अण्डेमें नीलादि सभी रंग कथंचित् एकानेक रूपसे तादात्म्य भावसे रहते हैं उसी तरह वस्तुमें एक-अनेक नित्य-अनित्य आदि अनेक धर्म भी कथंचित् तादात्म्य रूपसे ही रहते हैं, वे न तो सर्वथा भिन्न ही हैं और न सर्वथा अभिन्न ही। एक ही वस्तुमें नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव इन चारों निक्षेपोंसे व्यवहार होता है। इन्हीं नाम-स्थापना रूपसे अनेकान्तका समर्थन करते हुए लिखा है कि—"जिस तरह मोरके अण्डेमें नीलादि अनेक रंग परस्पर मिश्रित होकर कथंचित् तादात्म्य रूपसे रहते हैं उसी

---

१. –दि दर्श–म. २। २. –जानन्ति नाने–भ. २। ३. किंत्वनेकान्तरूपा म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

नान्वयः[1] स हि भेदित्वान्न भेदोऽन्वयवृत्तितः ।
मृद्भेदद्वयसंसर्गवृत्तिजात्यन्तरं घटः ॥२॥"
अत्र हिशब्दो हेतौ यस्मादर्थे स घटः ।
"भागे सिंहो नरो भागे योऽर्थो भागद्वयात्मकः ।
तमभागं विभागेन नरसिंहं प्रचक्षते[2] ॥३॥
न नरः सिंहरूपत्वान्न सिंहो नररूपतः ।
शब्दविज्ञानकार्याणां भेदाज्जात्यन्तरं हि सः[3] ॥४॥"
"त्रैरूप्यं पाञ्चरूप्यं वा ब्रुवाणा हेतुलक्षणम् ।
सदसत्त्वादि सर्वेऽपि कुतः परे न मन्वते ॥५॥"

§ ३८७. यथैकस्यैव नरस्य पितृत्वपुत्रत्वाद्यनेकसंबन्धा भिन्ननिमित्ता न विरुध्यन्ते । तद्यथा– स नरः स्वपित्रपेक्षया पुत्रः, स्वसुतापेक्षया तु पितेत्यादि । अभिन्ननिमित्तास्तु संबन्धा विरुध्यन्ते, तद्यथा–स्वपित्रपेक्षयैव[4] स पिता पुत्रश्चेत्यादि । एवमनेकान्तेऽपि द्रव्यात्मनैकं पर्यायात्मना त्वनेक-मित्यादिभिन्ननिमित्ततया न विरुध्यते । द्रव्यात्मनैवैकमनेकं चेत्यादि त्वभिन्ननिमित्तया विरुध्यते ।

तरह एक ही वस्तुमें नामघट, स्थापनाघट आदि रूपसे नामादि चार निक्षेपोंका व्यवहार हो जाता है । उसमें चारों ही धर्म परस्पर सापेक्ष भावसे मिलकर रहते हैं ॥१॥ मिट्टीके घड़ेमें न तो मिट्टी और घड़ेका सर्वथा अभेद ही माना जा सकता है और न भेद ही । मिट्टीरूपसे सर्वथा अभेद नहीं कह सकते; क्योंकि वह मिट्टी दूसरी थी यह दूसरी है, अवस्था भेद तो है ही । उनमें सर्वथा भेद भी नहीं कहा जा सकता; क्योंकि मिट्टीरूपसे अन्वय पाया जाता है पिण्ड भी मिट्टीका ही था और घड़ा भी मिट्टीका ही है । तात्पर्य यह कि घड़ा सर्वथा अभेद और सर्वथा भेद रूप दो जातियोंसे अतिरिक्त एक कथंचिद् भेदाभेद रूप तीसरी जातिका ही है । न सर्वथा उसी अवस्थावाली मिट्टी-रूप है और न मिट्टीसे सोनेका बन गया है, किन्तु द्रव्यरूपसे उस मिट्टीका उसमें अन्वय है तथा पर्यायरूपसे भेद । इस श्लोकमें 'हि' शब्दका 'यस्मात्–जिस कारणसे' अर्थ है । नरसिंहावतारकी चर्चा संसारमें प्रसिद्ध है । वह ऊपरके मुख आदि अवयवोंमें सिंहके आकारका है तथा अन्य पैर आदि अवयवोंकी दृष्टिसे नर–मनुष्यके आकारका है । तात्पर्य यह कि जो उक्त दोनों प्रकारके अव-यवोंका अखण्ड अविभागीरूप है वही नरसिंह है । उसमें भेद दृष्टिसे भले ही नर और सिंहकी कल्पना कर ली जाय परन्तु वस्तुतः वह दोनों अवयवोंसे तादात्म्य रखनेवाला अखण्ड पदार्थ है । न तो उसे नर ही कह सकते हैं क्योंकि वह अंशतः सिंहरूप भी तो है और न उसे सिंहरूप ही कह सकते हैं क्योंकि वह अंशतः नररूप भी है । वह तो इन दोनोंसे भिन्न एक तीसरी ही मिश्रित जातिका अखण्ड पदार्थ है जिसमें वे दोनों भाग पाये जाते हैं । नरसिंहका वाचक शब्द, नरसिंहा-कार ज्ञान तथा नरसिंहका कार्य मनुष्य और सिंहके वाचक शब्द ज्ञान और कार्योंसे अत्यन्त भिन्न है । जो बौद्ध और नैयायिक एक ही हेतुके तीनरूप तथा पाँच रूप तक मानते हैं वे एक वस्तुमें सत्त्व और असत्त्व इन दो रूपोंको माननेमें आनाकानी करते हैं यह बड़े आश्चर्यकी बात है ॥"

§ ३८७. जैसे एक ही पुरुषमें पितापन, पुत्रपन आदि अनेक धर्म भिन्न-भिन्न पुरुषोंकी अपेक्षा-से बन जाते हैं उनमें कोई विरोध नहीं आता उसी तरह अनेकान्तात्मक वस्तु भी सर्वथा निर्बाध है । वही मनुष्य अपने पिताकी अपेक्षा पुत्र तथा अपने पुत्रकी अपेक्षा पिता है । यदि एक ही निमित्तसे–पिताकी ही अपेक्षासे वह पिता और पुत्र दोनों रूपसे कहा जाता तो अवश्य ही विरोध होता, पर

१. उद्धृतोऽयम्—अनेकान्तवादप्र. पृ. ३१ । न्यायकुमु. पृ. ३६९ । अनेकान्तजयप. पृ. ११९ । तत्त्वार्थश्लो. टी. ३७७ । २. उद्धृतोऽयम्—तत्त्वोप. पृ. ७९ । ३. उद्धृतोऽयम्—न्यायावता. वा. वृ. पृ. ८८ । न्यायकुमु. पृ. ३६९ । ४. –क्षया स पिता म. २ ।



Jain Education International　For Private & Personal Use Only　www.jainelibrary.org

अभिन्ननिमित्तत्वं हि विरोधस्य मूलं, न पुनर्भिन्ननिमित्तत्वमिति । सुखदुःखनरदेवादिपर्याया[1] अप्यात्मनो नित्यानित्यत्वाद्यनेकान्तमन्तरेण नोपपद्यन्ते, यथा सर्पद्रव्यस्य स्थिरस्योत्फणविफणावस्थे मिथो विरुद्धे अपि द्रव्यापेक्षया न विरुद्धे, यथैकस्या अङ्गुल्याः सरलताविनाशो वक्रतोत्पत्तिश्च, यथा वा गोरसे स्थायिनि दुग्धपर्यायविनाशोत्तरदधिपर्यायोत्पादौ[2] संभवन्तौ प्रत्यक्षादिप्रमाणेनोपलब्धो, एवं सर्वस्य वस्तुनो द्रव्यपर्यायात्मकतापि ।

§ ३८८. किं च, सर्वेष्वपि दर्शनेषु स्वाभिमतसाध्यसाधनायाभिधीयमाना हेतवोऽप्यनेकान्ताभ्युपगममन्तरेण न समीचीनतामञ्चन्ति, तथाहि—अत्र स्वोपज्ञमेव परहेतुतमोभास्करनामकं[3] वादस्थलं लिख्यते । यथा—इह हि सकलतार्किकचक्रचूडामणितयात्मानं मन्यमानाः सर्वदापि प्रसभं पोषितस्वाभिमाना गुणवत्सु विद्वत्सु मत्सरं विदधाना मुग्धजनसमाजेऽयूर्जितस्फूर्जितमभिदधानाः स्पष्टोद्भवेन स्वानुभवेन समस्तवस्तुस्तोमगतमभ्रान्तमनेकान्तमनुभवन्तोऽपि स्वयं च युक्त्यानेकान्तमेव वदन्तोऽपि प्रकटं वचनमात्रेणैवानेकान्तमनिच्छन्तो यथावस्थितं वस्तुस्वरूपमपश्यन्तो

---

पिता भिन्न दृष्टिसे है तथा पुत्र भिन्न दृष्टिसे । इसी तरह अनेकान्तात्मक वस्तु भी द्रव्यदृष्टिसे एक तथा पर्यायदृष्टिसे अनेक मानी जाती है । हाँ यदि वह एकरूपसे ही द्रव्यदृष्टिसे ही एक तथा अनेक दोनों धर्मवाली मानी जाती तो अवश्य ही विरोधकी बात होती । एक ही निमित्तसे दो धर्मोंका मानना ही विरोधकी जड़ है, न कि भिन्न-भिन्न अपेक्षाओंसे अनेक धर्मोंको स्वीकार करना । यदि आत्माको कथंचित् नित्यानित्यात्मक—परिणामीनित्य न माना जाय; तो उसमें सुख, दुःख, मनुष्य, देव आदि पर्यायें ही न बन सकेंगी; क्योंकि सर्वथा नित्यमें तो सदा स्थायी रहेगा तथा सर्वथा अनित्यमें अत्यन्त परिवर्तित हो जानेसे आत्माकी सत्ता ही न रहेगी । पर्यायें तो द्रव्यको स्थिर रखकर ही हुआ करती हैं । जैसे साँप कभी अपना फन फैलाकर फुफकारता है तथा कभी फनको सिकोर लेता है । इस तरह अवस्था भेद होनेपर भी सर्प द्रव्यदृष्टिसे एक ही बना रहता है, उसमें इन फनवाली तथा बिना फनकी अवस्थाओंका कोई विरोध नहीं है । अथवा जिस तरह अंगुली अंगुली रूपसे स्थिर रहकर भी सीधोसे टेड़ी हो जाती है, उसके सीधेपनका विनाश होता है तथा टेढ़ेपनकी उत्पत्ति होती है और अंगुली ध्रुव रहती है । अथवा, जैसे गोरस बना रहकर भी दूध जमकर नष्ट हो जाता है और दही उत्पन्न हो जाता है, गोरसकी पहलेकी दूध पर्याय नष्ट होकर आगेवाली दही पर्याय उत्पन्न होती है और गोरस द्रव्यरूपसे बना रहता है उसी तरह संसारकी समस्त वस्तुएँ द्रव्यरूपसे स्थिर रहकर पर्यायरूपसे उपजतीं तथा विनष्ट होती रहती हैं । अतः सभी पदार्थ द्रव्य-पर्यायात्मक हैं ।

§ ३८८. सभी दर्शनोंमें अपने इष्ट साध्यकी सिद्धिके लिए प्रयुक्त हेतु भी वस्तुको अनेकान्तात्मक माने बिना सच्चे प्रामाणिक हेतु नहीं बन सकते । इसी बातको स्पष्ट करनेके लिए स्वयं टीकाकार ( गुणरत्न ) अपने द्वारा बनाये हुए 'परहेतुतमोभास्कर–' प्रतिवादियोंके हेतुरूपी अन्धकारका विनाशक सूर्य—नामक वादस्थलको लिखते हैं । इस संसारमें अपनेको सकलतार्किकचक्रचूड़ामणि समझनेवाले, हमेशा हठपूर्वक मिथ्याभिमानकी पुष्टिमें दत्तचित्त, अन्यगुणी विद्वानोंसे चिढ़कर उनसे ईर्ष्या रखनेवाले, मूर्ख लोगोंमें लम्बी-चौड़ी बातें हाँककर फटाटोप जमानेवाले, स्पष्ट अनुभवसे वस्तुकी अनेकान्तात्मकताको समझकर स्वपक्षकी युक्तियोंमें उसका यथेष्ट व्यवहार करके भी सिर्फ अपने श्रीमुखसे अनेकान्तको स्वीकार नहीं करनेवाले, वस्तुके यथार्थस्वरूपकी ओरसे आँखें मूँदकर अपने मतके मिथ्यामोहका अनुचित रीतिसे पोषण करनेवाले, आप जैसे वादियोंको हेतुके स्वरूपका स्वयं तो परिज्ञान है नहीं और दूसरे गुणवान् विद्वानोंसे पूछनेमें आप अपना अपमान समझते

---

१.–पर्यया म. २ । २. –पर्य–म. १ । ३. इदमग्रे विलिख्यमानं 'परहेतुतमोभास्करवादस्थलं' समग्रमपि म. २ प्रतौ नास्ति ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

निजमतानुरागमेव पुष्णन्तो विद्वत्समीपे च कदापि सम्यग्घेतुस्वरूपमपृच्छन्तो निजबुद्ध्या च तदनवगच्छन्तो भवन्तो यत्साध्यसाधनाय साधनमधुनाभ्यधुः, तत्रापि साध्यसिद्धिनिबन्धनं हेतुः। अतोऽनेकान्तव्यवस्थापनार्थं यथावस्थितं वस्तुस्वरूपं दर्शयद्भिः सद्भिरस्माभिः प्रथमतो हेतोरेव स्वरूपं सम्यगनेकान्तरूपं प्रकाश्यते। तावद्दत्तावधाना निरस्तस्वपक्षाभिमानाः क्षणं माध्यस्थ्यं भजन्तः शृण्वन्तु भवन्तः। तथाहि—युष्मदुपन्यस्तेन हेतुना किमन्वयिना स्वसाध्यं साध्येत व्यतिरेकिणा वा, अन्वयव्यतिरेकिणा वा। यदि तावदन्वयिना, तदा तत्पुत्रत्वादेरपि गमकत्वं स्यात्, अन्वयमात्रस्य तत्रापि भावात्। नापि व्यतिरेकिणा; तत्पुत्रत्वादेरेव गमकत्वप्रसङ्गात्। श्यामत्वाभावेऽन्यत्र गौरपक्षे विपक्षे तत्पुत्रत्वादेरभावात्। अन्वयव्यतिरेकिणा चेत्, तदापि तत्पुत्रत्वादित एव साध्यसिद्धिप्रसक्तिः। न चास्य त्रैरूप्यलक्षणयोगिनो हेत्वाभासताशङ्कनीया; अनित्यत्वसाधने कृतकत्वादेरपि तत्प्रसङ्गात्। अस्ति च भवदभिप्रायेण त्रैरूप्यं तत्पुत्रादाविति।

§ ३८९. अथ भवत्वयं दोषो येषां पक्षधर्मत्वसपक्षसत्त्वविपक्षासत्त्वरूपे त्रैरूप्येऽविनाभावपरिसमाप्तिः, नास्माकं पञ्चलक्षणहेतुवादिनां, अस्माभिरसत्प्रतिपक्षत्वप्रत्यक्षागमाबाधितविषयत्वयोरपि लक्षणयोरभ्युपगमादिति चेत्।

हैं।–इस तरह आपलोग हेतुके स्वरूपसे सर्वथा अनभिज्ञ रहकर भी स्वपक्ष सिद्धिके लिए यद्वातद्वा हेतुका प्रयोग किया करते हैं। हेतु ही साध्यकी सिद्धिमें मुख्य कारण होता है। अतः हमलोग अनेकान्तकी सिद्धिके लिए यथावत् वस्तुका स्वरूप दिखाते समय सबसे पहले साध्यके प्रमुख साधक हेतुकी ही अनेकान्तरूपताका प्रतिपादन करते हैं। आप कृपाकर कुछ देरके लिए अपने मतका दुरभिमान छोड़कर मध्यस्थ चित्तसे उसे सावधानी पूर्वक सुनिए। आपके हेतु अन्वयी होनेके कारण साध्यके साधक हैं, या व्यतिरेकी होनेके कारण, अथवा अन्वय और व्यतिरेक दोनों व्याप्तियोंके मिलनेके कारण ? यदि साध्य और साधनका दृष्टान्तमें सद्भाव रहनेके कारण ही वे अन्वयी होकर सच्चे हैं, साध्यके साधक हैं; तो 'गर्भमें रहनेवाला लड़का साँवला है क्योंकि वह उसका लड़का है' इस अनुमानमें 'तत्पुत्रत्व' हेतु भी सच्चा हो जाना चाहिए; क्योंकि उसीके चार काले लड़कोंमें तत्पुत्रत्व और श्यामत्वका अन्वय पाया ही जाता है। यदि किसी व्यतिरेक दृष्टान्तमें साध्याभाव होनेपर साधनाभाव रूप व्यतिरेक व्याप्तिसे ही हेतु सच्चा हो; तो गोरे चैत्रके लड़कोंमें श्यामत्वके अभावमें तत्पुत्रत्वका अभाव बराबर देखा जाता है, अतः तत्पुत्रत्व हेतुको प्रामाणिक मानना चाहिए। यदि अन्वय और व्यतिरेक दोनोंके मिलनेपर हेतु सच्चा होता है; तो भी तत्पुत्रत्व हेतुमें अन्वय और व्यतिरेक दोनोंका सद्भाव होनेसे प्रामाणिकता तथा साध्यसाधकता होनी चाहिए। यह तत्पुत्रत्व हेतु पक्षमें रहता है सपक्षमें भी इसका सत्त्व है तथा विपक्षसे व्यावृत्त भी है इस तरह जब इसमें डटकर त्रिरूपता पायी जाती है तब इसे हेत्वाभास तो आप (बौद्ध) कह ही नहीं सकते। यदि त्रिरूपता होनेपर भी तत्पुत्रत्वको हेत्वाभास माना जाता है; तो 'शब्द अनित्य है क्योंकि वह कृतक है' इस कृतकत्व हेतुको भी हेत्वाभास मानना चाहिए। आपके त्रैरूप्यकी व्याख्याके अनुसार तत्पुत्रत्व हेतुमें पूरी-पूरी डटकर त्रिरूपता पायी जाती है।

§ ३८९. **नैयायिक**—तत्पुत्रत्व हेतुमें सचाईका दोष तो उन बौद्धोंके मतमें आ सकता है जो पक्षधर्मत्व सपक्षसत्त्व तथा विपक्षव्यावृत्ति इन तीन रूपों तक ही अविनाभावको सीमित रखते हैं, इसीमें उनका अविनाभाव परिपूर्ण हो जाता है। पर हमलोग तो पाँचों रूपोंमें अविनाभावकी पूर्णता मानते हैं अतः तत्पुत्रत्व हेतुवाला दोष हमारे मतमें नहीं आ सकता। हम उक्त तीन रूपोंके सिवाय प्रत्यक्ष और आगमसे हेतुका बाधित न होना अर्थात् अबाधित विषयत्व तथा विपरीत साध्यको सिद्ध करनेवाले किसी प्रतिपक्षी हेतुका न होना अर्थात् असत्प्रतिपक्षत्वको भी हेतुका स्वरूप मानते हैं। हमारे मतसे हेतुका अविनाभाव पाँच रूपोंमें पूर्ण होता है।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

§ ३९०. तर्हि केवलान्वयकेवलव्यतिरेकानुमानयोः पञ्चलक्षणत्वासंभवेनागमकत्वप्रसङ्गः । न च तयोरगमकत्वं यौगैरिष्टं, तस्मात्प्रतिबन्धनिश्चायकप्रमाणासंभवेन[1], अन्यथानुपपत्तेः अनिश्चय एव तत्पुत्रत्वादेरगमकतानिबन्धनमस्तु, न तु त्रैलक्षण्याद्यभावः ।

§ ३९१. अथात्र विपक्षेऽसत्त्वं निश्चितं नास्ति, न[2] हि श्यामत्वाभावे तत्पुत्रत्वेनावश्यं निवर्तनीयमित्यत्र प्रमाणमस्तीति सौगतः । यौगस्तु गर्जति—शाकाद्याहारपरिणामः श्यामत्वेन समव्याप्तिको, न तु तत्पुत्रत्वेनेत्युपाधिसद्भावान्न तत्पुत्रत्वे विपक्षासत्त्वसंभव इति ।

§ ३९२. तौ ह्येवं निश्चितान्यथानुपपत्तिमेव शब्दान्तरेण शरणीकुरुत इति सैव हेतोर्लक्षणमस्तु । अपि च, अस्ति नभश्चन्द्रो जलचन्द्रात्, उदेष्यति श्वः सविता, अद्यतनादित्योदयात् इत्यादिषु पक्षधर्मत्वाभावेऽपि, मम्मातेयमेवंविधस्वरान्यथानुपपत्तेः, सर्वं क्षणिकमक्षणिकं वा सत्त्वात्, इत्यादिषु च सपक्षस्याभावेऽपि हेतूनां गमकत्वदर्शनात्कि त्रैरूप्यादिना ।

§ ३९०. **जैन**—यदि पाँच रूप होनेसे ही हेतुमें सचाई आती है; तो केवलान्वयी तथा केवल व्यतिरेकी हेतुओंमें पाँच रूप न होनेसे हेत्वाभासता होनी चाहिए । केवलान्वयीमें विपक्षव्यावृत्ति तथा केवल व्यतिरेकीमें सपक्षसत्त्व नहीं पाया जाता है । पर नैयायिक केवलान्वयी तथा केवल व्यतिरेकी हेतुओंको हेत्वाभास नहीं मानते, उनके मतमें ये भी सच्चे ही हेतु हैं । चूँकि तत्पुत्रत्व और श्यामत्वके अविनाभावका ग्रहण करनेवाले प्रमाण नहीं मिलते इसलिए उनके अविनाभावका निश्चय नहीं हो पाता । यही अविनाभावका अनिश्चय तत्पुत्रत्व हेतुकी हेत्वाभासतामें कारण है न कि त्रिरूपता या पंचरूपताका अभाव ।

§ ३९१. **बौद्ध और नैयायिक**—बौद्ध कहते हैं कि तत्पुत्रत्व हेतुमें विपक्षासत्त्वका निश्चय नहीं है । यदि इसकी विपक्षव्यावृत्ति निश्चित होती तो श्यामत्वकी निवृत्तिमें तत्पुत्रत्वकी निवृत्ति अवश्य ही होनी चाहिए थी । पर 'श्यामत्वके अभावमें तत्पुत्रत्व अवश्य ही निवृत्त होता है' इसका निश्चय करनेवाला कोई भी प्रमाण नहीं है । इस तरह विपक्षासत्त्वका निश्चय न होनेसे तत्पुत्रत्व हेतु हेत्वाभास है । नैयायिक तो इस प्रकार गरजकर कहते हैं कि गर्भिणी माताका हरे पत्तेकी शाक खाना आदि ही गर्भके लड़केके सांवले होनेमें कारण है । इस तरह शाकाद्याहारपरिणामकी ही श्यामत्वके साथ समान व्याप्ति है न कि तत्पुत्रत्वकी । अतः तत्पुत्रत्व हेतुमें शाकाद्याहार परिणाम रूप उपाधि होनेसे यह हेतु विपक्षसे व्यावृत्त नहीं है, व्याप्यत्वासिद्ध है । जो धर्म साध्यका व्यापक हो तथा साधनका अव्यापक उसे उपाधि कहते हैं, जैसे 'यह धूमवाला है क्योंकि अग्निवाला होनेसे' यहाँ गीले ईंधनका संयोग उपाधि है । गीले ईंधनका संयोग साध्यभूत धूएँके साथ सदा रहता है पर साधनभूत अग्निके साथ उसके रहनेका नियम नहीं है । तपे हुए लोहेके गोलेमें अग्निके रहनेपर भी उसमें गीले ईंधनका संयोग नहीं पाया जाता । शाकाद्याहार परिणाम सांवलेपनके साथ तो रहता है पर तत्पुत्रत्वके साथ रहनेका उसका नियम नहीं है । तात्पर्य यह कि अकेले तत्पुत्रत्वकी श्यामत्वसे व्याप्ति नहीं है किन्तु जब वह शाकाद्याहारपरिणामसे विशिष्ट हो जाता है तभी उसकी सांवलेपनसे व्याप्ति हो सकती है ।

§ ३९२. **जैन**—विपक्षासत्त्वकी ऐसी व्याख्या करके तो आपने अविनाभावको ही दूसरे शब्दोंमें स्वीकार कर लिया है । आप घूम-फिरकर अविनाभावकी ही शरणमें जा पहुँचे हैं अतः अविनाभावको ही हेतुका प्रधान और निर्दोष लक्षण मानना चाहिए । देखो, 'आकाशमें चन्द्र है क्योंकि जलमें उसका प्रतिबिम्ब पड़ रहा है, जलचन्द्र दिखाई देता है,' 'कल सूर्यका उदय होगा क्योंकि आज सूर्यका उदय हो रहा है' इत्यादि हेतुओंमें पक्षधर्म नहीं पाया जाता, फिर भी सोलह आने सच्चे हैं । 'यह मेरी माता मालूम होती है क्योंकि इस प्रकारकी आवाज अन्यथा आ ही नहीं

१. -प्रमाणसंभवेन आ. । २. तर्हि आ., क. ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३९३. निश्चितान्यथानुपपत्तिरेवैकं लिङ्गलक्षणमक्षूणं तत्त्वमेतदेव, प्रपञ्चः पुनरयमिति चेत्, तर्हि सौगतेनानाबाधितविषयत्वमसत्प्रतिपक्षत्वं ज्ञातत्वं च यौगेन च ज्ञातत्वं लक्षणमाख्यानीयम् ।

§ ३९४. अथ[1] विपक्षान्निश्चितव्यावृत्तिमात्रेणाबाधितविषयत्वमसत्प्रतिपक्षत्वं च ज्ञापकहेत्वधिकाराज्ज्ञातत्वं च लब्धमेवेति चेत्, तर्हि गमकहेत्वधिकारादशेषमपि लब्धमेवेति किं शेषेणापि प्रपञ्चेनेति । अत एव नान्वयमात्राद्धेतुर्गमकः, अपित्वाक्षिप्तव्यतिरेकादन्वयविशेषात् । नापि व्यतिरेकमात्रात्, किन्त्वङ्गीकृतान्वयाद्व्यतिरेकविशेषात् । न चापि परस्परानन्नुविद्धतदुभयमात्रात्, अपि तु परस्परस्वरूपाजहद्वृत्तान्वयव्यतिरेकत्वात्, निश्चितान्यथानुपपत्त्येकलक्षणस्य हि हेतोर्यथाप्रदर्शितान्वयव्यतिरेकरूपत्वात् । न च जैनानां हेतोरेकलक्षणताभिधानमनेकान्तस्य विघातकमिति वक्तव्यं, प्रयोगनियम एवैकलक्षणो हेतुरित्यभिधानात्, न तु स्वभावनियमे, नियतैकस्वभावस्य शशशृङ्गादेरिव निःस्वभावत्वात्, इति कथं न हेतोरनेकान्तात्मकता ।

---

सकती थी' 'सब पदार्थ क्षणिक या नित्य हैं क्योंकि वे सत् हैं' इत्यादि हेतुओंमें सपक्षसत्त्व न रहने पर भी पूरी-पूरी सचाई है । ये सच्चे हेतु माने जाते हैं । अतः अविनाभावको ही हेतुका एकमात्र असाधारण लक्षण मानना चाहिए—त्रैरूप्य आदि दूषित लक्षणोंका मानना निरर्थक ही है ।

§ ३९३—**बौद्धादि**—भाई, तत्त्वकी बात यही है कि—निश्चित अविनाभावको ही एकमात्र हेतुका मुख्यतया तथा निर्दोष लक्षण माना जाय । पर उसी अविनाभावके प्रपंचके लिए विस्तारसे समझने और समझानेके लिए त्रैरूप्य और पांचरूप्य मान लिये जाते हैं ।

**जैन**—यदि विस्तार और स्पष्टता ही इष्ट है, तो बौद्धोंको चाहिए कि वे अबाधितविषयत्व, असत्प्रतिपक्षत्व और ज्ञातत्वको भी हेतुका स्वरूप मानें तथा नैयायिक ज्ञातत्व नामके रूपको भी स्वीकार कर षड्रूप हेतु मानें । हेतुका 'ज्ञातत्व' रूप तो नितान्त आवश्यक है; क्योंकि जब तक हेतु ज्ञात नहीं होता तब तक अनुमिति हो ही नहीं सकती ।

§ ३९४. **बौद्धादि**—हेतुकी विपक्षसे निश्चित व्यावृत्तिका ज्ञान होनेपर अबाधितविषयत्व और असत्प्रतिपक्षत्व अपने ही आप फलित हो जाते हैं तथा ज्ञापक हेतुका प्रकरण होनेसे हेतुको ज्ञात तो होना ही चाहिए, क्योंकि अज्ञात पदार्थ ज्ञापक नहीं होता । इस तरह त्रैरूप्यसे ही अन्य अबाधितविषयत्व आदि अर्थात् ही फलित हो जाते हैं इसलिए उनके पृथक् कथन करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है ।

**जैन**—तब गमक हेतुका अधिकार होनेसे केवल अविनाभावके कथनसे ही अन्य सब पक्षधर्मत्वादि अपने आप ही फलित हो जायेंगे, उनका भी कथन निरर्थक है । अतः एकमात्र अविनाभावको ही हेतुका लक्षण मानना चाहिए । अविनाभावी ही हेतु साध्यका गमक हो सकता है । अतः त्रैरूप्य आदिका आग्रह छोड़कर उसे ही मानना चाहिए । इस विवेचनसे यह स्पष्ट हो गया कि हेतु मात्र अन्वयके बलपर गमक नहीं हो सकता, किन्तु उसमें व्यतिरेक—विपक्षव्यावृत्तिका बल अवश्य होना चाहिए । विपक्षव्यावृत्ति और व्यतिरेकका सीधा अर्थ अविनाभाव है । अतः अविनाभाव विशिष्ट अन्वयसे ही हेतु साध्यका वस्तुतः साधक हो सकता है । इसी तरह केवल व्यतिरेकसे भी हेतुमें गमकता नहीं है किन्तु गमकता तो अन्वयकी अपेक्षा रखनेवाले ही व्यतिरेकसे होती है । परस्पर निरपेक्ष अन्वय और व्यतिरेक भी हेतुकी गमकतामें कारण नहीं हो सकते । गमकताके लिए तो अन्वय और व्यतिरेकको परस्पर सापेक्ष होकर तादात्म्य रखना चाहिए । अविनाभावी हेतुमें अन्वय और व्यतिरेक परस्पर सापेक्ष हैं तथा तादात्म्य रखते हैं । साध्यके अभावमें नहीं होना साध्यके होनेपर ही होनेसे सम्बद्ध है । इस तरह यदि जैन लोग एकमात्र

---

१. अथ विपक्षा–आ., क. ।

§ ३९५. तथा ननु भोः भोः सकर्णाः प्रतिप्राणिप्रसिद्धप्रमाणप्रतिष्ठितानेकान्तविरुद्धबुद्धिभिर्भवद्भिरन्यैश्च कणभक्षाक्षपादबुद्धादिशिष्यकैरुपन्यस्यमानाः सर्वं एव हेतवो विवक्षयासिद्धविरुद्धानैकान्तिकतां स्वीकुर्वन्तीत्यवगन्तव्यम् । तथाहि—पूर्वं तावत्तेषां विरुद्धताभिधीयते । यदि ह्येकस्यैव हेतोस्त्रीणि पञ्च वा रूपाणि वास्तवान्यभ्युपगम्यन्ते, तदा सोऽनेकधर्मात्मकमेव वस्तु साधयतीति कथं न विपर्ययसिद्धिः, एकस्य हेतोरनेकधर्मात्मकस्याभ्युपगमात् । न च यदेव पक्षधर्मस्य सपक्ष एव सत्त्वं तदेव विपक्षात्सर्वतो व्यावृत्तत्वमिति वाच्यं, अन्वयव्यतिरेकयोर्भावाभावरूपयोः सर्वथा तादात्म्यायोगात्, तत्त्वे वा केवलान्वयी केवलव्यतिरेकी वा सर्वो हेतुः स्यात्, न तु त्रिरूपः पञ्चरूपो वा, तथा च साधनाभासोऽपि गमकः स्यात् ।

§ ३९६. अथ न विपक्षासत्त्वं नाभ्युपेयते किं तु साध्यसद्भावेऽस्तित्वमेव साध्याभावे नास्तित्वमभिधीयते न तु ततस्तद्भिन्नमिति चेत्, तदसत् । एवं हि विपक्षासत्त्वस्य तात्त्विकस्याभावाद्धेतोस्त्रैरूप्यादि न स्यात् । अथ ततस्तदन्यद्धर्मान्तरं; तर्ह्येकरूपस्यानेकात्मकस्य हेतोस्तथाभूतसाध्याविनाभूतत्वेन निश्चितस्यानेकान्तवस्तुप्रसाधनात्कथं न परोपन्यस्तहेतूनां सर्वेषां विरुद्धता, एकान्तविरुद्धेनानेकान्तेन व्याप्तत्वात् ।

---

अविनाभाव ही को हेतुका लक्षण मानते हैं तो भी अनेकान्त सिद्धान्तकी कोई क्षति नहीं होती, क्योंकि हमलोग हेतुके प्रयोगको मात्र अविनाभावकी दृष्टिसे नियमित करना चाहते हैं न कि उसके स्वभावको । यदि हेतुका कोई भी एक स्वभाव नियत कर दिया जाय, उसमें कोई परिवर्तन और अनेकरूपता न मानी जाय, तो वह असत् स्वभाववाले खरगोशके सींगकी तरह निःस्वभाव ही हो जायेगा । अतः जो हेतु अनुमान प्रयोगकी दृष्टिसे मात्र अविनाभाव लक्षणवाला है वही स्वभावकी दृष्टिसे अनेक रूप होता है । इस तरह हेतुमें अनेकान्तात्मकता स्पष्ट रूपसे सिद्ध हो जाती है ।

§ ३९५. तथा और भी आप लोग कान खोलकर सुन लो कि प्रमाण प्रसिद्ध तथा सर्वानुभव सिद्ध अनेकान्तवादके विरुद्ध अपना खोटा अभिप्राय रखनेवाले आपने तथा अन्य कणाद अक्षपाद तथा बुद्ध आदिके कुत्सित शिष्योंने स्वपक्षसिद्धिके लिए जितने भी हेतु दिये हैं वे सब असिद्ध विरुद्ध तथा अनैकान्तिक हैं । सबसे पहले उन हेतुओंकी विरुद्धता दिखाते हैं । यदि एक ही हेतुके वास्तविक तीन या पाँच रूप माने जाते हैं तो वह अनेकान्तात्मक हेतु एकान्तके विरुद्ध अनेकान्तको ही सिद्ध करेगा । इस तरह एक ही हेतुको अनेकरूप माननेसे तथा उसको अनेकान्तका ही साधक होनेसे आपके हेतु विरुद्ध हो जाते हैं ।

शंका—आप बार-बार हेतुको अनेकान्त रूप कह देते हैं । वस्तुतः वह अनेकान्त रूप है ही नहीं । पक्षधर्म हेतुका जो सपक्षमें रहना है वही विपक्षमें नहीं रहना है । हेतुकी विपक्षव्यावृत्ति ही सपक्षसत्त्व रूप है । अतः एकरूप ही हेतु है न कि अनेक ।

समाधान—भावरूप अन्वय और अभावरूप व्यतिरेकको सर्वथा एक नहीं माना जा सकता । यदि ये दोनों वस्तुतः एक हों, तो फिर सभी हेतु या तो केवलान्वयी हो जायेंगे या फिर केवलव्यतिरेकी । ऐसी हालतमें कोई भी हेतु त्रिरूपी या पंचरूपी नहीं रह सकेगा । और इस तरह जो केवलान्वयी या केवलव्यतिरेकी हेतु त्रिरूपता और पंचरूपता न होनेके कारण आपके मतसे साधनाभास हुए वे भी साध्यके गमक सिद्ध करनेवाले हो जायेंगे ।

§ ३९६. शंका—विपक्षासत्त्वको हम मानते ही नहीं हैं यह बात नहीं, किन्तु साध्यके सद्भावमें हेतुका होना ही उसका साध्यके अभावमें नहीं होना है । अर्थात् सपक्षसत्त्वका फलितरूप ही विपक्षासत्त्व है, इनसे भिन्न नहीं है ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३९७. तथासिद्धतापि सर्वसाधनधर्माणामुन्नेया, यतो हेतुः सामान्यं वा भवेत्, विशेषो वा, तदुभयं वा अनुभयं वा। न तावत्सामान्यं हेतुः, तद्धि सकलव्यापि सकलस्वाश्रयव्यापि वा हेतुत्वेनोपादीयमानं प्रत्यक्षसिद्धं वा स्यात्, तदनुमानसिद्धं वा। न तावत्प्रत्यक्षसिद्धम्; प्रत्यक्षं ह्यक्षानुसारितया प्रवर्तते। अक्षं च नियतदेशादिनैव[1] संनिकृष्यते। अतोऽक्षानुसारि ज्ञानं नियतदेशादावेव प्रवर्तितुमुत्सहते, न सकलकालदेशव्यापिनि।

§ ३९८. अथ नियतदेशस्वरूपाव्यतिरेकात्तन्निश्चये तस्यापि निश्चय इति चेत्; न; नियतदेशस्वरूपाव्यतिरेके नियतदेशतैव स्यात्, न व्यापिता, तन्न व्यापिसामान्यरूपो हेतुः प्रत्यक्षसिद्धः। अनुमानसिद्धताथामनवस्थाराक्षसी दुर्निवारा। अनुमानेन हि लिङ्गग्रहणपूर्वकमेव प्रवर्तमानेन सामान्यं साध्यते लिङ्गं च न विशेषरूपमिष्यते, अननुगमात्। सामान्यरूपं तु लिङ्गमवगतं वानवगतं वा भवेत्। न तावदनवगतं, अनिष्टत्वादतिप्रसङ्गाच्च। अवगतं चेत्, तदा तस्यावगमः प्रत्यक्षेणानुमानेन वा। न प्रत्यक्षेण, संनिकृष्टग्राहित्वात्तस्य। नाप्यनुमानेन, तस्याप्यनुमानमन्तरेण लिङ्गग्रहणे पुनस्तदेवावर्तते। तथा चानुमानानामानन्त्याद्युगसहस्रैरप्येकलिङ्गिग्रहणं न भवेत्। अपि च, अशेषव्यक्त्याधेयस्वरूपं सामान्यं प्रत्यक्षानुमानाभ्यां निश्चीयमानं स्वाधारनिश्चयमुत्पादयेत्। स्वाधारनिश्चयोऽपि निजाधारनिश्चयमिति सकलो जनः सर्वज्ञः प्रसज्यते।

---

समाधान—यदि विपक्षासत्त्व वास्तविक रूप न हो, तो हेतुमें त्रिरूपता या पंचरूपता कैसे बन सकेगी? यदि त्रिरूपताकी सिद्धिके लिए विपक्षासत्त्वको पक्षधर्मत्व और सपक्षसत्त्वसे अतिरिक्त रूप माना जाता है, तो एक ही हेतु अनायास ही अनेकरूप–अनेकान्तात्मक सिद्ध हो जाता है। और यह अनेकान्तात्मक हेतु अनेकान्तात्मक साध्यके साथ ही अविनाभाव रखनेके कारण अनेकान्तका ही साधक होगा। इस तरह एकान्तके विरुद्ध अनेकान्तके अविनाभावी होनेके कारण अनेकान्तके ही साधक होनेसे सभी हेतु विरुद्ध हैं।

§ ३९७. इसी तरह परवादियोंके सभी हेतु असिद्ध हैं। बताइए—आपके हेतु सामान्य रूप हैं, या विशेषरूप, या उभयात्मक अथवा इन सबसे विलक्षण अनुभय रूप? यदि हेतु सामान्यरूप है, तो वह सकल पदार्थ व्यापी है या मात्र अपनी व्यक्तियोंमें ही रहता है? जैसा भी हो, वह सामान्यरूप हेतु प्रत्यक्ष प्रमाणसे प्रसिद्ध है या अनुमानसे? उसे प्रत्यक्ष सिद्ध तो नहीं कह सकते; क्योंकि प्रत्यक्ष तो इन्द्रियोंके अधीन है, और इन्द्रियोंका सन्निकर्ष नियतदेशवाली स्थूल व्यक्तियों तक ही सीमित है। इसलिए इन्द्रियोंके अनुसार चलनेवाला ज्ञान नियतदेश वर्तमानकाल तथा स्थूल पदार्थोंमें ही प्रवृत्ति कर सकता है। उसमें सकलदेश तथा त्रिकालवर्ती व्यक्तियोंमें रहनेवाले सामान्यको जाननेकी शक्ति नहीं है।

§ ३९८. शंका—जो सामान्य नियतदेशवाली व्यक्तियोंमें रहता है वही तो दूर देश तथा अतीतादिकालवर्ती व्यक्तियोंमें पाया जाता है। अतः नियत देशमें उसका प्रत्यक्ष होनेसे उसके दूर देश और अतीतादिकालवर्ती व्यक्तियोंमें रहनेवाले स्वरूपका भी प्रत्यक्ष हो ही जाता है।

समाधान—यदि सामान्य नियतदेशवर्ती व्यक्तियोंमें रहनेवाले सामान्यसे सर्वथा अभिन्न है, तो फिर वह भी नियतदेशवाला ही हो जायगा। ऐसी हालतमें वह सर्वव्यापी या सर्वस्वव्यक्तिव्यापी नहीं रह सकेगा। इस तरह व्यापी सामान्य रूप हेतु प्रत्यक्षसिद्ध तो नहीं है। उसे अनुमानसिद्ध माननेमें तो अनवस्था राक्षसी तुम्हारे पक्षको खा जायेगी। जो अनुमान सामान्यको सिद्ध करनेके लिए तैयार होगा वह लिंगज्ञान पूर्वक ही प्रवृत्ति करेगा। और लिंग विशेषरूप तो हो ही नहीं सकता; क्योंकि विशेषका तो दूसरी व्यक्तियोंमें अनुगम नहीं होता। अब रहा सामान्य

---

१. –च निकृ–म., १, प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ३९९. किं च, स्वाश्रयेन्द्रियसंयोगात्प्राक् स्वज्ञानमजनयत्सामान्यं पश्चादपि न तज्जनयेत्, अविचलितरूपत्वात् परैरनाधेयातिशयत्वाच्च, विचलितत्वे आधेयातिशयत्वे च क्षणिकतापत्तिः।

§ ४००. अन्यच्च, तत्सामान्यं व्यक्तिभ्यो भिन्नमभिन्नं, भिन्नाभिन्नं वा हेतुर्भवेत्। न तावद्भिन्नम्; व्यक्तिभ्यः पृथगनुपलम्भात्।

§ ४०१. समवायेन व्यक्तिभिः सह सामान्यस्य संबन्धितत्वात् पृथगनुपलम्भ इति चेत्; न; समवायस्येहबुद्धिहेतुत्वं गीयते, इहेदमिति बुद्धिश्च भेदग्रहणमन्तरेण न भवेत्। किं च, अतोऽश्वत्वादिसामान्यं स्वाश्रयसर्वगतं वा, सर्वसर्वगतं वेष्यते। यदि स्वाश्रयसर्वगतम्; तदा कर्कादिव्यक्तिशून्ये देशे प्रथमतरमुपजायमानाया व्यक्तेरश्वत्वादिसामान्येन योगो न भवति, व्यक्तिशून्ये देशे सामान्यस्यानवस्थानाद्व्यक्त्यन्तरादनागमनाच्च। अथ सर्वसर्वगतं तत्स्वीक्रियते; तदा कर्कादि-

---

रूप, सो यह ज्ञात होकर लिंग बनेगा या अज्ञात रहकर ही ? अज्ञात तो लिंग हो ही नहीं सकता; अन्यथा जिस व्यक्तिने धूमादि लिंगोंको नहीं जाना है उन्हें भी अग्नि आदिका अनुमान होना चाहिए, तथा जिस किसी व्यक्तिको जिस किसी लिंगसे जिस किसी भी साध्यका ज्ञान हो जाना चाहिए। यदि वह सामान्य रूप लिंग ज्ञात है; तो उसका ज्ञान प्रत्यक्षसे होगा या अनुमानसे ? प्रत्यक्ष तो इन्द्रियोंसे सम्बन्ध रखनेवाले स्थूल पदार्थोंमें ही प्रवृत्ति करता है, अतः उससे तो सर्वव्यापी सामान्यका परिज्ञान हो ही नहीं सकता। अनुमानसे भी उसका ज्ञान सम्भव नहीं है; क्योंकि यह अनुमान भी लिंगग्रहणपूर्वक होगा, लिंग विशेषरूप नहीं होकर सामान्यरूप होगा, इस सामान्यका ज्ञान प्रत्यक्षसे होगा या अनुमानसे इस तरह वही प्रश्न बराबर चालू रहेगा। इस तरह हजारों अनुमानोंकी कल्पना करके भी हजारों वर्षोंमें भी एक साध्यका ज्ञान नहीं हो सकेगा। सामान्य अपनी समस्त व्यक्तियोंमें रहता है। यदि इस सर्वव्यापी सामान्यका प्रत्यक्ष या अनुमान किसी भी प्रमाणसे निश्चय होता है; तो समस्त व्यक्तिरूप आधारमें रहनेवाले सामान्यका निश्चय होनेसे आधारभूत समस्त व्यक्तियोंका भी निश्चय हो ही जायेगा। इस तरह समस्त आधारभूत व्यक्तियोंका निश्चय होनेसे सभी प्राणी सहज ही सर्वज्ञ हो जायेंगे।

§ ३९९. सामान्य नित्य और एक रूप माना जाता है। अतः यदि वह अपनी आधारभूत व्यक्तिसे इन्द्रिय सम्बन्ध न होने तक ज्ञान उत्पन्न नहीं करता है तो वह बादमें भी ज्ञानोत्पादक नहीं हो सकेगा; क्योंकि उसका स्वरूप अविचलित—सदा स्थायी है, उसमें किसी दूसरे पदार्थसे कोई नया अतिशय या सामर्थ्य उत्पन्न नहीं हो सकता। यदि उसका स्वरूप विचलित—परिवर्तनशील माना जाय और उसमें किसी सहकारीसे किसी नयी शक्तिके उत्पन्न होनेकी सम्भावना हो, तो वह नित्य नहीं रह सकेगा। क्षणिक हो जायेगा।

§ ४००. वह सामान्य रूप हेतु व्यक्तियोंसे भिन्न है या अभिन्न, अथवा कथंचिद् भिन्नाभिन्न ? भिन्न तो नहीं कह सकते, क्योंकि विशेष व्यक्तियोंसे पृथक् सत्ता रखनेवाले सामान्यकी उपलब्धि नहीं होती।

§ ४०१. **नैयायिक**—यद्यपि सामान्य व्यक्तियोंसे भिन्न है, परन्तु उसका व्यक्तियोंसे नित्य समवाय रहनेके कारण व्यक्तियोंसे भिन्न स्वतन्त्र रूपसे उपलब्धि नहीं होती।

**जैन**—समवाय 'इहेदम्—इसमें यह है' इस बुद्धिका कारण होता है। जब तक सामान्य और विशेषका स्वतन्त्र भावसे ज्ञान नहीं होगा तब तक इहेदं बुद्धि उत्पन्न ही नहीं हो सकती। 'इह–विशेषमें इदं–सामान्य है' यह बुद्धि स्पष्ट ही भेदको ग्रहण करती है। अच्छा, यह बताइए कि इस इहेदं बुद्धिसे अश्वत्व आदि सामान्यकी वृत्ति–रहना समस्त अश्व रूप स्वाश्रयोंमें सिद्ध की जायेगी, या सर्वसर्वगत–संसारमें सर्वत्र ? यदि अश्वत्व सामान्य कर्क—सफेद घोड़ा पीला घोड़ा

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

भिरिव शाबलेयादिभिरपि तदभिव्यज्येत[1]। न च कर्काद्यानामेव तदभिव्यक्तौ सामर्थ्यं न शाबलेयादीनामिति वाच्यं, यतः किंरूपं तत्कर्काद्यानां सामर्थ्यम्। साधारणरूपत्वमिति चेत्; न; स्वतश्चेत्साधारणरूपा व्यक्तयः, तदा स्वत एव ता अश्वोऽश्व इत्यनुवृत्तं प्रत्ययं जनयिष्यन्तीति किं तद्भिन्नसामान्यपरिकल्पनया। यदि च स्वतोऽसाधारणरूपा व्यक्तयः, तदापरसामान्ययोगादपि न साधारणा भवेयुः, स्वतोऽसाधारणरूपत्वात्, इति व्यक्तिभिन्नस्य सामान्यस्याभावादसिद्धस्तल्लक्षणो हेतुः। कथं ततः साध्यसिद्धिर्भवेत्।

§ ४०२. अथ व्यक्त्यभिन्नं[2] सामान्यं हेतुः, तदप्ययुक्तं, व्यक्त्यभिन्नस्य व्यक्तिस्वरूपवद्व्यक्त्यन्तराननुगमात्सामान्यरूपतानुपपत्तेर्व्यक्त्यभिन्नत्वस्य सामान्यरूपतायाश्च मिथोविरोधात्। अथ भिन्नाभिन्नमिति चेत्, न, विरोधात्। अथ केनाप्यंशेन भिन्नं केनाप्यभिन्नमिति। तदपि न युक्तं, सामान्यस्य निरंशत्वात्। तन्न एकान्तसामान्यरूपो हेतुः साकल्येन सिद्धः।

---

आदि अपनी व्यक्तियोंमें ही रहता है; तो जिस समय घुड़सालमें कोई नया घोड़ा उत्पन्न होता है उस समय उसमें अश्वत्वसामान्यका सम्बन्ध नहीं होना चाहिए, क्योंकि उस घुड़सालके उस खाली भागमें तो अश्वत्व रहता ही नहीं था जिससे वह वहींका वहीं नवजात घोड़ेसे चिपट जाता। सामान्य निराश्रय तो रहता ही नहीं है। सामान्य निष्क्रिय है अतः अश्वत्व दूसरे घोड़ेसे निकलकर इस नये घोड़ेमें आ भी नहीं सकता। तात्पर्य यह कि नवजात घोड़ेमें अश्वत्वका सम्बन्ध हो ही नहीं सकेगा। यदि अश्वत्वको समस्त जगत्में व्याप्त माना जाय; तो सफेद घोड़े आदिकी तरह खण्डी मुण्डी गायोंमें भी अश्वत्वका प्रतिभास होना चाहिए, क्योंकि अश्वत्व सामान्य तो सर्वगत है अतः घोड़ोंकी तरह गाय आदिमें रहता ही है। 'घोड़ोंमें ही अश्वत्वको प्रकट करनेकी सामर्थ्य है गौओंमें नहीं है' यह नियम करना ही कठिन है। घोड़ोंमें ही अश्वत्वको प्रकट करनेकी ऐसी कौन-सी विशेषता है जो गाय आदिमें नहीं पायी जाती हो? 'घोड़ोंमें परस्पर समानता है अतः वे ही अश्वत्वको प्रकट कर सकते हैं न कि घोड़ोंसे अत्यन्त विलक्षण गाय आदि' यह दलील भी अत्यन्त लचर है, क्योंकि यदि समस्त घोड़े स्वभावसे ही सदृश हैं परस्परमें अत्यन्त समान हैं तो इसी सदृशतासे ही 'अश्वः अश्वः' ऐसा अनुगताकार ज्ञान हो जायेगा, तब 'अश्वः अश्वः' इस अनुगताकार ज्ञानके लिए एक अश्वत्व नामके सामान्यकी कल्पना करना निरर्थक ही है। यदि समस्त घोड़े स्वभावसे असाधारण–विलक्षण हैं एक दूसरेके समान नहीं हैं; तो अश्वत्व नामके सामान्यमें भी यह शक्ति नहीं है कि वह उनमें 'अश्वः अश्वः' इस साधारण सदृश प्रत्ययको उत्पन्न कर सके। जो स्वतः विलक्षण हैं उनमें दूसरा पदार्थ समानता या सदृशता कैसे ला सकता है। इस तरह व्यक्तियोंसे सर्वथा भिन्न सामान्यकी तो जब सत्ता ही नहीं सिद्ध होती तब उसे हेतु बनाकर उसे साध्यकी सिद्धि करना आकाशके फूलकी माला बनाकर उसकी महकमें आनन्द लेनेके समान कल्पनाकी ही वस्तु है।

§ ४०२. यदि सामान्य व्यक्तियोंसे अभिन्न है, तो वह व्यक्ति स्वरूप ही हुआ, अतः जिस तरह एक व्यक्तिका दूसरी व्यक्तिमें अन्वय नहीं पाया जाता उसी तरह सामान्यका भी दूसरी व्यक्तिमें अन्वय नहीं होगा। जब वह दूसरी व्यक्तिमें अनुगत ही नहीं है तब उसे सामान्य ही कैसे कह सकते हैं? सामान्य तो अनेकानुगत होता है। 'व्यक्तिसे अभिन्न भी होना तथा सामान्य भी होना' ये तो परस्पर विरोधी बातें हैं। भिन्नाभिन्न पक्षमें तो आप स्वयं विरोध कहते थे। तथा एक सामान्य भिन्न भी हो और अभिन्न भी यह सचमुच विरोधी है ही। सामान्यको किसी अंशसे भिन्न तथा किसी अंशसे अभिन्न माननेकी बात तो कही ही नहीं जा सकती;

---

१. –व्यज्यते आ.। २. –न्नासामान्यं भ. १, प. १, २।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४०३. नापि विशेषरूपः, तस्यासाधारणत्वेन गमकत्वायोगात्, साधारणस्य एवान्वयोपपत्तेः। नापि सामान्यविशेषोभयं परस्परानुविद्धं हेतुः उभयदोषप्रसङ्गात्। नाप्यनुभयं, अन्योन्यव्यवच्छेदरूपाणामेकाभावे द्वितीयविधानादनुभयस्यासत्त्वेन हेतुत्वायोगात्। बुद्धिप्रकल्पितं च सामान्यमवस्तुरूपत्वात्साध्येनाप्रतिबद्धत्वादसिद्धत्वाच्च न हेतुः। तदेवं सामान्यादीनामसिद्धत्वे तल्लक्षणाः सर्वेऽपि हेतवोऽसिद्धा एव।

§ ४०४. तथा प्रतिबन्धविकलाः समस्ता अपि परोपन्यस्ता हेतवोऽनैकान्तिका अवगन्तव्याः। न चैकान्तसामान्ययोर्विशेषयोर्वा साध्यसाधनयोः प्रतिबन्ध उपपद्यते। तथाहि—सामान्ययोरेकान्तेन नित्ययोः परस्परमनुपकार्योपकारकभूतयोः कः प्रतिबन्धः, मिथः कार्यकारणादिभावेनोपकार्योपकारत्वे त्वनित्यत्वापत्तेः। विशेषयोस्तु नियतदेशकालयोः प्रतिबन्धग्रहेऽपि तत्रैव तयोर्ध्वंसात्साध्यधर्मिण्यगृहीतप्रतिबन्ध एवान्यो विशेषो हेतुत्वेनोपादीयमानः कथं नानैकान्तिकः।

---

क्योंकि सामान्यके अंश ही नहीं हैं, वह तो सर्वथा निरंश है। इस तरह हेतु सर्वथा सामान्य रूप तो नहीं हो सकता।

§ ४०३. हेतुको विशेष रूप तो कह ही नहीं सकते; क्योंकि विशेष तो असाधारण—परस्पर विलक्षण होते हैं उनमें परस्पर अन्वय नहीं पाया जाता अतः वे साध्यका अनुमान नहीं करा सकेंगे। अन्वय तो साधारण—सदृशवस्तुओंमें ही हो सकता है। परस्पर निरपेक्ष सामान्य और विशेषको हेतु माननेमें तो सामान्य और विशेष दोनों ही पक्षोंमें आनेवाले दूषणोंका प्रसंग होगा। अनुभय रूप तो संसारमें कोई पदार्थ ही नहीं हो सकता। सामान्य और विशेष एक दूसरेका निषेध करके रहते हैं। जो सामान्य होगा वह विशेषका व्यवच्छेद करेगा तथा •जो विशेष होगा वह सामान्यका। अतः यदि उसे सामान्यरूप नहीं मानते तो वह विशेष रूप अवश्य ही होगा और यदि वह विशेषरूप नहीं है तो सामान्यरूप अवश्य होगा। एकका निषेध करनेसे दूसरेका विधान अवश्यम्भावी है, दोनोंका एक साथ निषेध नहीं किया जा सकता। बौद्धोंके द्वारा माना गया बुद्धिकल्पित अन्यापोहरूप सामान्य तो अवस्तु है, उसका साध्यके साथ अविनाभावी सम्बन्ध भी नहीं है। इस तरह वह सर्वथा असिद्ध होनेके कारण हेतु बनकर साध्य साधक नहीं हो सकता। इस तरह सामान्य आदिके असिद्ध होनेके कारण सामान्य आदि रूप हेतु भी असिद्ध ही हैं।

§ ४०४. प्रतिवादियोंके द्वारा प्रयुक्त हेतुओंका अपने साध्यके साथ अविनाभाव सम्बन्ध नहीं। अतः वे सभी हेतु अविनाभावशून्य होनेसे अनैकान्तिक हैं। परवादी साध्य और हेतुको या तो सामान्यरूप मान सकते हैं या फिर विशेष रूप, सामान्यविशेषात्मक तो वे मान ही नहीं सकते। अतः सर्वथा सामान्य या विशेषरूप हेतु और साध्यमें अविनाभावसम्बन्ध ही नहीं बन सकता। यदि हेतु और साध्य सामान्य रूप हैं; तो सामान्य नित्य होनेके कारण एक दूसरेकी अपेक्षा नहीं रखते और न वे अविकारी नित्य होनेके कारण एक दूसरेका उपकार ही कर सकते हैं। अतः परस्पर उपकार शून्य साध्य सामान्य और हेतु सामान्यमें सम्बन्ध ही नहीं हो सकता। जो पदार्थ एक दूसरेके कार्य या कारण होकर उपकार करते हैं उन्हींमें सम्बन्ध होता है। परन्तु नित्य सामान्य तो न किसीके कारण ही हो सकते हैं और न कार्य ही। ज्यों ही उनमें कार्यकारण-भाव आया त्यों ही उनकी नित्यरूपता समाप्त हो जायेगी और वे अनित्य हो जायेंगे। साध्यविशेष और साधनविशेष तो अपने नियत देश तथा नियत कालमें रहनेवाले हैं अतः उनमें सम्बन्ध ग्रहण कर भी लिया जाये तो भी जब वे दूसरे क्षणमें नष्ट ही हो जानेवाले हैं तो उनमें सम्बन्धका ग्रहण करना और न करना बराबर ही है; क्योंकि जिनमें सम्बन्ध ग्रहण किया था वे तो नष्ट ही हो गये हैं, इस समय तो पक्ष एक नया ही हेतु विशेष दिखाई दे रहा है। जब इस नये हेतु विशेष-का साध्यके साथ सम्बन्ध ही ग्रहण नहीं किया तब वह साध्यका अनुमान कैसे करा सकता

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

**§ ४०५. किं च प्रतिबन्धः पक्षधर्मत्वादिके लिङ्गलक्षणे सति संभवी, न च साध्यसाधनयोः परस्परतो धर्मिणश्चैकान्तेन भेदेऽभेदे वा पक्षधर्मत्वादिधर्मयोगो लिङ्गस्योपपत्तिमान्, संबन्धासिद्धेः।**

**§ ४०६. संबन्धो हि साध्यसाधनयोर्धर्मिणश्च किं समवायः, संयोगः, विरोधः, विशेषणविशेष्यभावः, तादात्म्यं, तदुत्पत्तिर्वा भवेत्। न तावत्समवायः, तस्य धर्मधर्मिद्वयातिरिक्तस्य प्रमाणेनाप्रतीयमानत्वात्, इह तन्तुषु पट इत्यादेस्तत्साधकस्य प्रत्ययस्यालौकिकत्वात्, पांसुलपादानामपीह पटे तन्तव[1] इत्येवं प्रतीतिदर्शनात्, इह भूतले घटाभाव इत्यत्रापि समवायप्रसङ्गात्। सत्त्वे वा समवायस्य स्वत एव धर्मधर्म्यादिषु वृत्त्यभ्युपगमे तद्वत्साध्यादिधर्माणामपि स्वत एव धर्मिणि वृत्तिरस्तु किं व्यर्थया समवायकल्पनया। समवायस्य समवायान्तरेण वृत्त्यभ्युपगमे तु तत्राप्यपरसमवायकल्पनेऽनवस्थानदी दुस्तरा। अस्तु समवायस्य स्वतः परतो वा वृत्तिः, तथापि तस्य प्रतिनियतानामेव संबन्धिनां संबन्धकत्वं न स्यात्, अपि त्वन्येषामपि व्यापकत्वेन, तस्य सर्वत्र तुल्यत्वादेकस्वभावत्वाच्च।**

---

है ? और यदि इस नये अगृहीत सम्बन्धवाले पदार्थको हेतु बनाया जायेगा तो वह अनैकान्तिक हो जायेगा।

§ ४०५. जब हेतुका पक्षमें रहना आदि सिद्ध हो तभी अविनाभाव सम्बन्ध बन सकता है। परन्तु साध्य-साधन और धर्मीमें सर्वथा भेद माननेपर तो पक्ष आदिका स्वरूप ही नहीं बन पाता, उनमें सर्वथा अभेद माननेसे कोई एक पदार्थ ही बचेगा। एक पदार्थमें तो धर्मधर्मिभावका होना असम्भव ही है। इस तरह धर्मी साध्य और साधनका सम्बन्ध न होनेके कारण हेतुके पक्षधर्मत्व आदि रूपोंकी सिद्धि नहीं हो सकती।

§ ४०६. आप ही बताइए कि—धर्मी साध्य और साधनमें कौन-सा सम्बन्ध होगा ? उनमें समवाय माना जाय, या संयोग, अथवा विरोध, किंवा विशेषणविशेष्यभाव, या तादात्म्य या तदुत्पत्ति ? साध्यधर्म और पर्वतादिधर्मीमें समवाय सम्बन्ध तो नहीं माना जा सकता; क्योंकि धर्म और धर्मीको छोड़कर उन दोनोंमें रहनेवाला कोई तीसरा सम्बन्ध किसी भी प्रमाणसे अनुभवमें नहीं आता। 'यदि यह धर्म है, यह धर्मी है और यह उनका समवाय है' इस तरह समवायका धर्म और धर्मीसे भिन्न प्रतिभास होता तो उसकी सत्ता मानी जा सकती थी। पर उसका अनुभव ही नहीं होता। 'इन तन्तुओंमें कपड़ा है' इत्यादि इहेदंप्रत्यय, जो समवायकी सिद्धिके लिए पेश किये जाते हैं, वे सचमुचमें अलौकिक ही हैं। नंगे पैर चलनेवाले गाँवड़ेके किसान भी 'कपड़ेमें तन्तु हैं' यही कहते हैं न कि तन्तुओंमें कपड़ा। यदि 'इहेदं' प्रत्ययसे ही समवायकी सिद्धि होती हो; तो 'इस पृथिवीमें घड़ेका अभाव है' इस प्रत्ययसे भी भूतल और घटाभावमें समवायकी सिद्धि हो जानी चाहिए। समवायकी सत्ता मान भी ली जाय परन्तु वह धर्म और धर्मीमें यदि दूसरे सम्बन्धके बिना ही अपने-आप रह जाता है; तो समवायकी तरह साध्य आदि धर्मोंकी ही अपने धर्मीमें स्वतः वृत्ति मान लेनी चाहिए, व्यर्थ ही उनमें समवायकी कल्पना करनेसे क्या फायदा है ? यदि समवाय अन्य किसी दूसरे समवायसे धर्म और धर्मीमें रहता है; तो वह समवाय भी अपने सम्बन्धियोंमें किसी तीसरे समवायसे रहेगा, तीसरा भी चौथेसे, इस तरह अनेकों समवायोंकी कल्पना करनेसे अनवस्था नामका दूषण होगा। इस अनवस्था नदीका तैरना कठिन हो जायेगा। अस्तु समवायकी स्वतः या परतः किसी भी रूपसे वृत्ति मान भी ली जाय तो भी 'वह अमुक सम्बन्धियोंमें ही सम्बन्ध कराता है' यह नियम करना कठिन है। समवाय नित्य व्यापक और एकस्वभाववाला है, अतः उसे तन्तुका पटकी तरह घटमें भी समवाय करा देना चाहिए।

---

१. इत्येव प्रती–म. १, प. १, २।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

§ ४०७. नापि संयोगः, स हि साध्यसाधनादीनां भवन् किं ततो भिन्नो वा स्यादभिन्नो वा। प्राचि पक्षे कथं विवक्षितानामेवैष किं नान्येषामपि। भेदाविशेषात्, न च समवायोऽत्र नियामकः तस्य सर्वत्र सदृशत्वात्। द्वितीये तु साध्यादीन्येव स्युः न कश्चित्संयोगो नाम कथंचिद्भिन्नसंयोगाङ्गीकारे तु परवादाश्रयणं भवेत्।

§ ४०८. नापि विरोधोऽभिघातव्यः, तस्याप्येकान्तमतेऽसंभवात्। [1]स हि सहानवस्थानं परस्परपरिहारो वा भवेत्। [2]तत्राद्ये किं कदाचिदप्येकत्रानवस्थानमुत कियत्कालं स्थित्वा पश्चादनवस्थानम्। आद्ये पक्षेऽहिनकुलादीनां न विरोधः स्यात् अन्यथा त्रैलोक्येऽप्युरगादीनामभावः। द्वितीये तु नरवनितादेरपि विरोधः स्यात्, तयोरपि किंचित्कालमेकत्र[3] स्थित्वापगमात्। किं च वडवानलजलधिजलयोर्विद्युदम्भोदाम्भसोश्च चिरतरमेकत्रावस्थातः कथमयं विरोधः। परस्परपरिहारस्तु सर्वभावानामविशिष्टः कथमसौ प्रतिनियतानामेव भवेत्।

§ ४०७. यदि साध्य और साधनका परस्पर संयोग सम्बन्ध माना जाय; तो वह संयोग उनसे भिन्न होगा या अभिन्न? यदि भिन्न है; तो 'वह इन्हीं साध्य-साधनका संयोग है अन्यका नहीं' यह नियम नहीं हो सकेगा। जब संयोग विवक्षित साध्य-साधनोंसे उतना ही भिन्न है जितना कि अविवक्षित साध्य और साधनोंसे; तो क्या कारण है कि वह इन्हींका कहा जाय और अन्य साध्य-साधनोंका नहीं कहा जाय। समवाय तो नित्य और व्यापी होनेसे सभीके प्रति समान दृष्टि रखनेवाला है, अतः वह भी संयोगका अमुक साध्य-साधनोंसे ही गठबन्धन नहीं करा सकता। यदि साध्य आदिसे संयोग अभिन्न है; तो साध्य और साधनकी ही सत्ता रहेगी न कि संयोगकी, अभेदमें तो एक ही वस्तु बच सकती है। कथंचिद् भेद माननेपर तो अनेकान्तवादकी शरणमें पहुँचना होगा।

§ ४०८. साध्य और साधनमें परस्पर विरोध भी नहीं कह सकते; क्योंकि सर्वथा एकान्त पक्षमें विरोधका सिद्ध करना भी असम्भव है। बताइए साध्य और साधनमें सहानवस्थान रूप विरोध होगा या परस्परपरिहारस्थिति रूप? उनमें सहानवस्थान रूप विरोध भी क्यों माना जाता है—क्या वे कभी भी एक जगह नहीं रह सकते या कुछ देर तक साथ रहकर पीछे अलग हो जाते हैं? यदि कभी भी एक जगह न रहनेवालोंमें ही सहानवस्थान रूप विरोध माना जाय; तो साँप और नेवला आदि भी कभी-कभी एक साथ भी रहते हैं अतः उनमें सहानवस्थान विरोध नहीं कहना चाहिए। यदि उनमें सहानवस्थान विरोध हो तो संसारसे साँपोंका लोप ही हो जायेगा। स्त्री और पुरुष भी कुछ देर तक इकट्ठे रहकर पीछे अलग हो जाते हैं; अतः उनमें भी सहानवस्थान विरोध मानना चाहिए। यदि कुछ देर तक एक साथ रहकर पीछे तुरन्त ही अलग हो जानेवालोंमें ही विरोध माना जाय; तो बड़वानल—समुद्री आग और समुद्रका जल, बिजली और बादलोंमें रहनेवाला पानी, ये सभी बहुत देर तक एक साथ रहते हैं अतः इनमें विरोध नहीं होना चाहिए। परस्पर परिहार स्थिति रूप विरोध तो सभी पदार्थोंमें साधारण रूपसे हुआ ही करता है। हर एक पदार्थ दूसरे पदार्थोंसे भिन्न अपनी स्थिति रखता ही है। अतः इस सर्व साधारण विरोधका अमुक साध्य-साधनोंसे ही सम्बन्ध कैसे जोड़ा जा सकता है?

१. "द्विविधो हि पदार्थानां विरोधः। अविकलकारणस्य भवतोऽन्यभावेऽभावाद् विरोधगतिः। शीतोष्णस्पर्शवत्। परस्परपरिहारस्थितिलक्षणतया वा भावाभाववत्।"—न्यायबि. ३।७२-७५। २. तत्राद्यः किं भ. १, प. १, २। ३. -कत्रमिति स्थि-भ. १, प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४०९. नापि विशेषणविशेष्यभावो घटामियर्ति, तस्य संयोगाद्यसंभवेऽभावात्[1] तस्य तु प्रागेव निरासात् ।

§ ४१०. नापि साध्यसाधनयोस्तादात्म्यं घटते, साध्यसाधनयोरसिद्धसिद्धयोर्भेदाभ्युपगमेन तादात्म्यायोगात्, तादात्म्ये च[2] साध्यं साधनं चैकतरमेव भवेन्न द्वयं कथंचित्तादात्म्ये तु जैनमतानुप्रवेशः स्यात् ।

§ ४११. तदुत्पत्तिस्तु कार्यकारणभावे संभविनी कार्यकारणभावश्चार्थक्रियासिद्धौ सिध्येत् । अर्थक्रिया च नित्यस्य क्रमाक्रमाभ्यां सहकारिषु सत्स्वसत्सु च जनकाजनकस्वभावद्वयानभ्युपगमेन नोपपद्यते । अनित्यस्य तु सतोऽसतो वा सा न घटते सतः[3] समसमयवर्तिनि व्यापारायोगात् व्यापारे वा स्वस्वकारणकाल एव जातानामुत्तरोत्तरसर्वक्षणानामेकक्षणवर्तित्वप्रसङ्गात्, सकलभावानां मिथः कार्यकारणभावप्रसक्तेश्च, असतश्च सकलशक्तिविकलत्वेन कार्यकारणासंभवात्,

§ ४०९. साध्य और साधनमें विशेषणविशेष्यभाव भी नहीं माना जा सकता; क्योंकि विशेषणविशेष्यभाव तो उन पदार्थोंमें होता है जिनमें पहलेसे परस्पर कोई संयोग या समवाय आदि सम्बन्ध रहते हैं। पर जब साध्य और साधनमें संयोगादि सम्बन्धोंका अभाव सिद्ध किया जा चुका है तब उनमें विशेषणविशेष्यभावकी बात बिलकुल अप्रासंगिक है।

§ ४१०. साध्य और साधनमें तादात्म्य सम्बन्ध भी नहीं माना जा सकता; क्योंकि साध्य असिद्ध होता है तथा साधन सिद्ध। इस तरह जब उनमें जमीन-आसमान-जैसा भेद है तो तादात्म्य सम्बन्ध कैसे बन सकता है? यदि उनमें तादात्म्य माना जायेगा; तो जब तादात्म्य होनेसे साध्य और साधनमें अभेद हो जायेगा तब या तो साध्य ही बचेगा या फिर साधन ही। तादात्म्य सम्बन्धमें दो नहीं बच सकते। कथंचित्तादात्म्य माननेसे तो जैन मतको स्वीकार करना होगा।

§ ४११. साध्य और साधनमें कार्यकारणभाव होनेपर ही तदुत्पत्ति सम्बन्धकी बात उठ सकती है। कार्य-कारण भाव अर्थ क्रिया करनेवाले पदार्थोंमें होता है। सर्वथा नित्य तथा अनित्य साध्य-साधनोंमें जब अर्थक्रिया ही नहीं हो सकती तब उनमें कार्यकारणभाव या तदुत्पत्ति सम्बन्धकी चर्चा ही व्यर्थ है। नित्य पदार्थ सदा एक स्वभाववाला होता है, अतः उसमें क्रमसे तथा युगपत् सहकारियोंकी मददसे तथा उनकी मददके बिना, किसी भी तरह कोई भी अर्थक्रिया नहीं हो सकती, क्योंकि हर हालतमें अनेक कार्योंको उत्पन्न करनेके लिए अनेक स्वभावोंकी आवश्यकता है, जिनका कि नित्यमें सर्वथा अभाव है। सर्वथा क्षणिक पदार्थ भी अपने सद्भावमें तथा असद्भावमें अर्थक्रिया नहीं कर सकता। यदि वह अपनी मौजूदगीमें ही अपने कार्यको उत्पन्न करता है; तो पहली बात तो यह है कि—समान समयवालोंमें कार्यकारणभाव नहीं होता। यदि एक साथ रहनेवालोंमें भी कार्यकारणभाव हो जाय; तो समस्त उत्तरोत्तर कार्य पूर्व-पूर्व क्षणमें उत्पन्न हो जायेंगे। नवां क्षण दसवें क्षणको अपनी मौजूदगीमें अर्थात् नवें क्षणमें ही उत्पन्न करता है, इसी तरह आठवां नवेंको अपनी मौजूदगी अर्थात् आठवें क्षणमें, सातवां आठवेंको अपनी सातवें क्षणकी सत्तामें, छठा सातवेंको अपने छठे क्षणमें, इस तरह समस्त उत्तरोत्तरक्षण खिसकते-खिसकते प्रथमक्षणमें ही उत्पन्न होंगे और दूसरे क्षणमें नष्ट होकर संसारको शून्य बना देंगे। और यदि सहभावियोंमें कार्यकारणभाव हो, तो समस्त सहभावी पदार्थोंमें परस्पर कार्यकारण भाव हो जाना चाहिए। कोई भी कारण असत् होकर तो कार्यको उत्पन्न ही नहीं कर सकता; क्योंकि असत् पदार्थ जब समस्त शक्तियोंसे रहित होता है तो उसमें कार्यको उत्पन्न करने-

१. द्यभावेऽभावा–भ. १, प. १, २। २. वो भ. १, प. १, २। ३. सतः समवायवर्ति–आ. क.। सतसमयवर्ति प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

अन्यथा शशविषाणादेरपि तत्प्रसङ्गात्। तदित्थं साध्यादीनां संबन्धानुपपत्तेरेकान्तमते पक्षधर्मत्वादि हेतुलक्षणमसंगतमेव स्यात्, तथा च प्रतिबन्धो दुरुपपाद एव।

§ ४१२. तथैकान्तवादिनां प्रतिबन्धग्रहणमपि न जाघटीति, अविचलितस्वरूपे आत्मनि ज्ञानपौर्वापर्याभावात्, प्रतिक्षणध्वंसिन्यपि कार्यकारणाद्युभयग्रहणानुवृत्त्यैकचैतन्याभावात्।

§ ४१३. न च कार्याद्यनुभवानन्तरभाविना स्मरणेन कार्यकारणभावादिः प्रतिबन्धोऽनुसंधीयत इति वक्तव्यं अनुभूत एव स्मरणप्रादुर्भावात्। न च प्रतिबन्धः केनचिदनुभूतः, तस्योभयनिष्ठत्वात्। उभयस्य पूर्वापरकालभाविन एकेनाग्रहणादिति न प्रतिबन्धनिश्चयोऽपि।

§ ४१४. तदेवमेकान्तपक्षे परैरुच्चार्यमाणः सर्वोऽपि हेतुः प्रतिबन्धस्याभावादनिश्चयाच्चानैकान्तिक एव भवेत्।

---

की शक्ति भी नहीं रह सकती। यदि असत् पदार्थ भी कार्य करने लगे तो, खरगोशके सींगको भी कुछ कार्य करना चाहिए और कार्यकारी होनेसे सत् हो जाना चाहिए। इस तरह जब साध्य-साधन आदिका एकान्तमतमें सम्बन्ध ही नहीं बन पाता तब हेतुके पक्षधर्मत्व आदि रूप कैसे सिद्ध हो सकते हैं? उन्हें हेतुका स्वरूप मानना असंगत है। अतः साध्य और साधन आदिका सम्बन्ध सिद्ध करना वस्तुतः कठिन है।

§ ४१२. एकान्त नित्यवादी आत्माको सर्वथा अपरिवर्तनशील नित्य मानते हैं। वह सर्वथा अविचलित स्वभाववाला है इसलिए उसमें ज्ञानकी पर्यायें भी नहीं बदलतीं। जब ऐसा कूटस्थ नित्य आत्मा है; तो उसे साध्य और साधनके सम्बन्धको ग्रहण करना ही कठिन है। जिस आत्माके ज्ञानमें साध्य-साधन और उनका सर्वोपसंहारी अविनाभाव क्रमशः प्रतिभासित हो वही आत्मा सम्बन्धको ग्रहण कर सकता है। जो सदा एकरस है उसमें इतना क्रमिक परिणमन हो ही नहीं सकता। बौद्ध आत्माको क्षणिक ज्ञान प्रवाह रूप मानते हैं उनका यह क्षणिक आत्मा भी साध्यसाधनके सम्बन्धको ग्रहण नहीं कर सकता। जिस ज्ञानक्षणने साधनको जाना है वह साध्यको नहीं जानता, साध्यको जाननेवाला ज्ञानक्षण साधनको नहीं जानता। इस तरह कार्यकारण या साध्यसाधन दोनोंके जाननेवाले किसी अन्वयी चैतन्यका सद्भाव न होनेसे उनके सम्बन्धका जानना नितान्त असम्भव है।

§ ४१३. बौद्ध—कार्यकारण या साध्यसाधनके अनुभवसे उत्पन्न होनेवाले स्मरणके द्वारा कार्यकारण भाव तथा अविनाभाव आदि सम्बन्धोंका ज्ञान भलीभाँति किया जा सकता है।

जैन—स्मरण तो अनुभवके अनुसार होता है। जिस पदार्थका अनुभव होगा उसीका स्मरण आता है। जब कार्यकारणभाव या अविनाभाव आदि सम्बन्धोंका अनुभव ही नहीं हुआ है तब उनका स्मरण कैसे आ सकता है? सम्बन्ध तो दोमें रहता है। जब आपका कोई भी क्षणिक ज्ञानक्षण पूर्वोत्तर कालभावी दो पदार्थोंको नहीं जानता तब वह कैसे उन दोमें रहनेवाले सम्बन्धका परिज्ञान कर सकेगा? कार्यकारण भाव तो क्रमभावी कारण और कार्यमें रहता है। आपके किसी एक ज्ञानक्षणके द्वारा क्रमभावी कार्य और कारणका ग्रहण करना नितान्त असम्भव है। अतः उससे उनके सम्बन्धका ग्रहण भी नहीं हो सकता।

§ ४१४. इस तरह एकान्तपक्षमें प्रतिवादियोंके सभी हेतु अनैकान्तिक हैं; क्योंकि एक तो उनमें सम्बन्ध ही नहीं बनता, किसी तरह बन भी जाय तो उसका निश्चय करना ही असम्भव है।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

§ ४१५. एवं च केवलस्य सामान्यस्य विशेषस्य च द्वयोर्वा परस्परविविक्तयोस्तयोर्हेतुत्वाघटनादनुवृत्तव्यावृत्तप्रत्ययनिबन्धनपरस्परसंवलितसामान्यविशेषात्मनो हेतोरनेकान्तात्मनि साध्ये गमकत्वमभ्युपगन्तव्यम् ।

§ ४१६. न च यदेव रूपं रूपान्तराद्व्यावर्तते तदेव कथमनुवृत्तिमासादयति, यच्चानुवर्तते तत्कथं व्यावृत्तिमाश्रयति इति वक्तव्यं, अनुवृत्तव्यावृत्तरूपतयाध्यक्षतः प्रतीयमाने वस्तुरूपे विरोधासिद्धेः, सामान्यविशेषवच्चित्रज्ञानवच्चित्रपटस्यैकचित्ररूपवद्वा ।

§ ४१७. किं च एकान्तवाद्युपन्यस्तहेतोः साध्यं किं सामान्यमाहोस्विद्विशेषं उतोभयं परस्परविविक्तमुतस्विदनुभयमिति विकल्पाः । न तावत्सामान्यम्, केवलस्य तस्यासंभवादर्थक्रियाकारित्ववैकल्याच्च । नापि विशेषः, तस्याननुयायित्वेन साधयितुमशक्यत्वात् । नाप्युभयम्; उभयदोषानतिवृत्तेः । नाप्यनुभयम्; तस्यासतो हेत्वव्यापकत्वेन साध्यत्वायोगात् । तस्माद्विवादास्पदीभूतसामान्यविशेषोभयात्मकसाध्यधर्मस्य साध्यधर्मिणि साधनायान्योन्यानुविद्धान्वयव्यतिरेकस्वभावद्वयात्मैकहेतोः प्रदर्शने लेशतोऽपि नैकान्तपक्षोक्तदोषावकाशः संभवी, अतोऽनेकान्तात्मकं हेतुस्वरूपं

---

§ ४१५. इस तरह हेतु न तो केवल सामान्यरूप हो सकता है न केवल विशेषरूप और न परस्पर निरपेक्ष स्वतन्त्र सामान्य विशेष रूप ही । अतः परस्पर सापेक्ष सामान्य विशेषात्मक रूप ही हेतु अनेकान्तात्मक साध्यका अनुमापक हो सकता है । परस्पर तादात्म्य रखनेवाले सामान्य और विशेष ही अनुगताकार साधारण प्रत्यय तथा व्यावृत्ताकार विलक्षण प्रत्यक्षमें कारण होते हैं ।

§ ४१६. शंका—जो पदार्थ विशेषात्मक है दूसरोंसे व्यावृत्त होता है वही अनुवृत्त-साधारण प्रत्ययमें कारण कैसे हो सकता है । इसी तरह जो साधारण सामान्यरूप होकर अनुगत प्रत्ययमें कारण होता है वही व्यावृत्त प्रत्ययमें कारण कैसे हो सकता है ? ये दोनों ही रूप परस्पर विरोधी हैं, अतः एक वस्तुमें कैसे रह सकते हैं ?

**समाधान**—जिस तरह सामान्य विशेष—पृथिवीत्व आदि अपर सामान्य जलादिसे व्यावर्तक होनेके कारण विशेष रूप होकर भी पृथिवी व्यक्तियोंमें अनुगत—एकाकार प्रत्यय करानेके कारण सामान्यरूप भी हैं । अथवा जिस प्रकार चित्रज्ञान एक होकर भी अनेक नील-पीतादि आकारोंको धारण करता है । अथवा जैसे एक ही रंग-बिरंगे चित्रपटमें अनेक नीले-पीले रंग रह जाते हैं उसी तरह एक ही वस्तु सामान्य और विशेष दो आकारोंको भी धारण कर सकती है । जब एक ही वस्तुका अनुगताकार तथा व्यावृत्ताकार प्रत्ययमें कारण होना प्रत्यक्ष सिद्ध है तब उनमें विरोध कैसे हो सकता है ? विरोध तो उनमें होता है जिनकी एक साथ उपलब्धि न हो सकती हो ।

§ ४१७. अच्छा, आप सब एकान्तवादी कृपया यह बतावें कि—आप अपने हेतुओंका साध्य केवल सामान्यरूप ही मानते हैं, या विशेषरूप, अथवा परस्पर निरपेक्ष उभयरूप, किंवा अनुभयरूप ? केवल सामान्य पदार्थ तो गधेके सींगकी तरह असत् है, वह कोई भी अर्थ-क्रिया नहीं कर सकता । अतः उसे साध्य बनाना निरर्थक ही है । केवल विशेष तो दूसरे व्यक्तिमें अनुगत नहीं होता अतः उसका सम्बन्ध अगृहीत रहनेके कारण वह साध्य नहीं बनाया जा सकता । परस्पर निरपेक्ष उभयपक्षमें तो सामान्य और विशेष दोनों पक्षोंमें आनेवाले दूषणोंका प्रसंग होगा । अनुभयरूप तो कोई पदार्थ ही नहीं हो सकता, या तो वह सामान्यरूप होगा या विशेषरूप । परस्पर व्यवच्छेदात्मक सामान्य और विशेष दोनोंका युगपत् निषेध नहीं किया जा

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

चावश्यमङ्गीकर्तव्यं, अन्यथा सकलानुमानेषु साध्यसाधनानामुक्तन्यायत उच्छेद एव भवेत्। तस्माद्भो एकान्तवादिन्, निजपक्षाभिमानत्यागेनाविषादिनोऽक्षिणी निमील्य बुद्धिदृशमुन्मील्य मध्यस्थवृत्त्या युक्त्यानुसारैकप्रवृत्त्या तत्त्वं जिज्ञासन्तो भवन्तोऽनेकान्तं कान्तं विचारयन्तु, प्रमाणैकमूलसकलयुक्तियुक्तं प्रागुक्तनिखिलदोषविप्रमुक्तम् तत्त्वं चाधिगच्छन्तु। इति परहेतुतमोभास्करनामकं वादस्थलम्। ततः सिद्धं सर्वदर्शनसंमतमनेकान्तमतम् ॥५७॥

§ ४१८. अथ जैनमतं संक्षेपयन्नाह[3]—

जैनदर्शनसंक्षेप इत्येष गदितोऽनघः।
पूर्वापरपराघातो यत्र क्वापि न विद्यते ॥५८॥

§ ४१९. व्याख्या—जैनदर्शनस्य संक्षेपो विस्तरस्यागाधत्वेन वक्तुमशक्यत्वादुपयोगसारः समास इत्यमुनोक्तप्रकारेणैव-प्रत्यक्षो गदितो-अभिहितोऽनघो-निर्दूषणः सर्ववक्तव्यस्य सर्वज्ञमूलत्वे दोषकालुष्यानवकाशात्। यत्र—जैनदर्शने क्वापि क्वचिदपि जीवाजीवादिरूपविचारणाविषयसूक्ष्ममतिचर्चायामपि पूर्वापरयोः—पूर्वपश्चादभिहितयोः पराघातः—परस्परव्याहतत्वं न विद्यते, अयं

---

सकता है। इस तरह जब अनुभय पदार्थकी सत्ता ही नहीं तब वह हेतुका व्यापक होकर साध्य नहीं बन सकता। इस तरह पक्षमें सामान्यविशेषात्मक वस्तुकी सिद्धिके लिए सामान्यविशेषात्मक ही हेतुका प्रयोग करना युक्ति तथा अनुभवसे सिद्ध है। इस सामान्य विशेषात्मक पक्षको एकान्त पक्षमें दिये जानेवाले दूषणोंकी हवा भी नहीं लग सकती। अतः हेतुका स्वरूप अनेकान्तात्मक ही मानना चाहिए। उसे एकान्त रूप माननेसे समस्त साध्य-साधनोंका लोप होकर अनुमान मात्रका उच्छेद हो जायेगा। इसलिए हे एकान्तवादियो, यदि आप लोग अपने पक्षका मिथ्याभिमान छोड़कर शान्तचित्तसे योगीकी तरह इन चंचल आँखोंको मूँदकर, ज्ञान नेत्रोंको खोलकर, तटस्थवृत्तिसे युक्तियोंका आलोडन कर, तत्त्वजिज्ञासापूर्वक अनेकान्तका थोड़ी देर भी विचार करेंगे तो आप पहले कहे गये समस्त दूषणोंसे रहित प्रमाण प्रसिद्ध अनेकान्ततत्त्वको सहज ही पा सकेंगे। इस तरह यह परहेतुतमोभास्कर नामका वादस्थल पूर्ण हुआ। ऊपरके विवेचनसे अनेकान्ततत्त्व सर्वदर्शनसम्मत सिद्ध हो जाता है ॥५७॥

§ ४१८. अब जैनमतका उपसंहार करते हैं—

**इस तरह सर्वथा निर्दोष जैनदर्शनका संक्षेपसे कथन किया है। इनकी मान्यताओंमें कहीं भी पूर्वापर विरोध नहीं है ॥५८॥**

§ ४१९. जैनदर्शन अगाध है, उसका विस्तारसे वर्णन करना तो समुद्रको तैरनेके समान असम्भव है। अतः सारभूत उपयोगी पदार्थोंका इस प्रकरणमें कथन किया गया है। जैनदर्शनके मूलवक्ता सर्वज्ञ हैं, अतः उसमें दोषकी कालिमा हो ही नहीं सकती। यह वर्णन भी उन्हींके वचनोंके अनुसार है अतः इसमें किसी भी तरहके दोषकी सम्भावना नहीं है। इस जैनदर्शनकी जीव-अजीवादिविषयक गहनतम सूक्ष्म चर्चाओंमें कहींपर भी पूर्वापर विरोध नहीं देखा जाता। पहले कुछ और कहा जाय और बादमें कुछ और ही तब पूर्वापर विरोध होता है। परन्तु जैनदर्शनमें पहले और पीछे सर्वत्र प्रमाणसिद्ध अबाधित वस्तुनिरूपण है। तात्पर्य यह कि जिस तरह अन्यमतोंके मूलशास्त्रोंमें ही पहले कुछ कहा तथा बादमें कुछ निरूपण होनेसे पूर्वापर विरोध है

---

१. -णोऽयविषादि-भ. १, प. १, २। २. -नैकान्तं विचारयन्त प्र—आ.। -नेकान्तं विचारयन्तु प्र-क.। ३. संक्षिपन्नाह म. १, २, प. १, २। ४. विषये सूक्ष्ममपि पूर्वापरयोः पराघातः म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

भावः—यथा[1] अपरदर्शनसंबन्धिषु मूलशास्त्रेष्वपि किं पुनः पाश्चात्यविप्रलम्भकग्रथितग्रन्थकथासु[2] प्रथमपश्चादभिहितयोर्मिथोविरोधोऽस्ति, तथा जैनदर्शने क्वापि केवलिप्रणीतद्वादशाङ्गेषु पारम्पर्यग्रन्थेषु च सुसंबद्धार्थत्वात्सूक्ष्मेक्षिकया निरीक्षितोऽपि स नास्ति। यत्तु परदर्शनेष्वपि क्वचन सहृदयहृदयंगमानि वचनानि कानिचिदाकर्णयामः तान्यपि जिनोक्तसूक्तसुधासिन्धुसमुद्गतान्येव संगृह्य मुधा स्वात्मानं बहु मन्यते। यच्छ्रीसिद्धसेनपादाः—

"सुनिश्चितं नः परतन्त्रयुक्तिषु स्फुरन्ति याः काश्चन सूक्तिसंपदः।
तवैव ताः पूर्वमहार्णवोत्थिता जगत्प्रमाणं जिनवाक्यविप्रुषः ॥१॥" [द्वात्रिंश.] इति।

§ ४२०. अत्र परे प्राहुः—अहो आर्हता, अर्हदभिहिततत्त्वानुरागिभिर्युष्माभिरिदमसंबद्धमेवाविर्भावयांबभूवे यदुत युष्मद्दर्शनेष्वपि पूर्वापरयोर्विरोधोऽस्तीति। न ह्यस्मन्मते सूक्ष्मेक्षणैरीक्षमाणोऽपि[4] विरोधलेशोऽपि क्वचन निरीक्ष्यते, अमृतकरकरनिकरेष्विव कालिमेति चेत्। उच्यते। भोः, स्वमतपक्षपातं परिहृत्य माध्यस्थ्यमवलम्बमानैर्निरभिमानैः[6] प्रतिभावयद्भिर्यद्यवधानं विदधानैर्निशम्यते, तदा वयं भवतां सर्वं दर्शयामः।

उस तरह जैन दर्शनमें केवली भगवान्के द्वारा प्रणीत द्वादशांगमें तथा इनके आधारसे बने हुए उत्तरकालीन ग्रन्थोंमें कहींपर भी पूर्वापर विरोध नहीं देखा जाता। सूक्ष्मदृष्टिसे अच्छी तरह विचारनेपर जैनदर्शन आगे-पीछे सर्वत्र निर्विरोध प्रतीत होता है, उसका कथन सर्वत्र सम्बद्ध है। अन्यमतोंके मूलग्रन्थ ही जब इस तरह पूर्वापर विरोधसे भरे पड़े हैं तब उत्तरकालीन विप्रलम्भक लोगों द्वारा गूँथे गये ग्रन्थोंकी तो बात ही क्या कहना? अन्य मतोंमें भी जो कुछ सहृदय विद्वत्समाजके चित्तमें फबनेवाले सुन्दर हृदयहारी वचन सुने जाते हैं, वे सब वस्तुतः जैनवचनरूपी समुद्रसे ही निकाल-निकालकर अपने-अपने शास्त्रोंमें सजा लिये गये हैं। अतः परवादी उन मँगनीमें आये हुए पराये सुन्दर वचनोंके बलपर अपने शास्त्रोंको व्यर्थ ही बड़े महत्त्वशाली कहनेका ढोंग करते हैं। वस्तुतः रत्नोंकी उत्पत्ति तो रत्नाकर–समुद्रमें ही होती है जौहरियोंकी दुकानपर तो वे माँगकर या उठाकर ही लाये जाते हैं। श्री सिद्धसेनदिवाकरने स्पष्ट कहा है कि—"हे भगवन्, यह बात सुनिश्चित है कि—परशास्त्रोंमें जो कुछ भी थोड़े-से सुन्दर सूक्त—सुवचन या सुयुक्तियाँ चमक रही हैं वे सब मूलतः तुम्हारी ही हैं। वे जिनवचनरूपी समुद्रकी उचटी हुई बूँदें हैं। अतः जैनवाक्य ही सूक्तियों तथा सुयुक्तियोंके समुद्र हैं और प्रमाण रूप हैं। संसार इस बातको अच्छी तरह जानता है कि जलबिन्दुओंका सबसे बड़ा भण्डार समुद्र ही होता है।"

§ ४२०. **परवादी**—ऐ जैनियो, जिनशासनके अनुरागसे आप लोग यह मिथ्या और असम्बद्ध ही बकते रहते हो कि—हम लोगोंके मतोंमें आगे-पीछे असम्बद्धता है उनमें पूर्वापर विरोध है। किसीके मतका इस तरह मिथ्या अपवाद करना आपको शोभा नहीं देता। हमारे मत तो पूर्णचन्द्रकी धवल चाँदनीकी तरह दूधके धुले हुए स्वच्छ तथा निर्दोष हैं, उनमें विरोधकी कालिमा जरा भी नहीं है। आप कितनी ही बारीकीसे खोज क्यों न करें, पर आपको कहीं भी विरोध या असम्बद्धताकी गन्ध तक नहीं आ सकती। अतः इस पूर्वापर विरोधकी व्यर्थ बकवादको बन्द कर देना चाहिए।

**जैन**—आप घबड़ाइए नहीं, यदि आप लोग अपने मतका मिथ्या पक्षपात छोड़कर मध्यस्थ भावसे निरभिमान होकर अपनी बुद्धि तथा प्रतिभाके कान खड़े करके सावधानीसे सुनना चाहते हैं तो हम एक-एक करके समस्त विरोधोंको गिनाते हैं।

१. यथा पर आ.। २. ग्रन्थकथासु म. १, प. १, २, –ग्रन्थसंकथासु म. २। ३. च संब –भ. २। ४.—क्षणैरीक्षणैरी –भ.। ५. –क्ष्यमा– म. २, प. १, २। ६. –मानैर्धीप्रधानैः प्रतिभाद्यवधानं आ., क., –मानैः प्रतिभाद्यवधानं भ. २।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४२१. तथाहि प्रथमं तावत्तायागतसंमते मते पूर्वापरविरोध उद्भाव्यते। पूर्वं सर्वं क्षणभङ्गुरमभिधाय पश्चादेवमभिदधे "नाननुकृतान्वयव्यतिरेकं कारणं, नाकारणं विषयः" [ ] इति। अस्यायमर्थः–ज्ञानमर्थे सत्येवोत्पद्यते न पुनरसतीत्यनुकृतान्वयव्यतिरेकोऽर्थो ज्ञानस्य कारणम्। यतश्चार्थाज्ज्ञानमुत्पद्यते तमेव तद्विषयीकरोतीति। एवं चाभिदधानेनार्थस्य क्षणद्वयं स्थितिरभिहिता। तद्यथा—अर्थात्कारणाज्ज्ञानं कार्यं जायमानं द्वितीये क्षणे जायते न तु समसमये कारणकार्ययोः समसमयत्वायोगात्। तच्च ज्ञानं स्वजनकमेवार्थं गृह्णाति नापरम् "नाकारणं विषयः" [ ] इति वचनात्। तथा चार्थस्य क्षणद्वयं स्थितिर्बलादायाता सा च क्षणक्षयेण विरुद्धेति पूर्वापरविरोधः।

§ ४२२. तथा नाकारणं विषय इत्युक्त्वा योगिप्रत्यक्षस्यातीतानागतादिरप्यर्थो विषयोऽभ्यधायि। अतीतानागतश्च विनष्टानुत्पन्नत्वेन तस्य कारणं न भवेत्। अकारणमपि च तं विषयतयाभिदधानस्य पूर्वापरविरोधः स्यात्।

§ ४२३. एवं साध्यसाधनयोर्व्याप्तिग्राहकस्य ज्ञानस्य कारणत्वाभावेऽपि त्रिकालगतमर्थं

---

§ ४२१. सबसे पहले हम बौद्धमतकी कुछ असम्बद्ध तथा पूर्वापर विरुद्ध बातोंका वर्णन करते हैं। बौद्ध एक ओर तो संसारके समस्त पदार्थोंको क्षणभंगुर मानते हैं और दूसरी ओर क्षणिकताके विरुद्ध भी बोल जाते हैं। वे कहते हैं कि—"जो पदार्थ कार्यके साथ अन्वय और व्यतिरेक नहीं रखता वह कारण नहीं हो सकता, जो ज्ञान कारण नहीं होता वह ज्ञानका विषय भी नहीं हो सकता।" ज्ञान पदार्थके रहनेपर ही उत्पन्न होता है न कि पदार्थके अभावमें। अतः ज्ञानके साथ अन्वयव्यतिरेक रखनेके कारण पदार्थ ज्ञानमें कारण होता है। जिस पदार्थसे जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह उसी पदार्थको जानता है। इस तरह उसी पदार्थको ज्ञानका कारण तथा उसी पदार्थको ज्ञानका विषय माननेके लिए पदार्थकी दो क्षण तक स्थिति माननी आवश्यक है। देखो, पदार्थ ज्ञानका कारण है। कार्य कारणके दूसरे क्षणमें उत्पन्न होता है तथा कारण कार्यसे एक क्षण पहले रहता है। अतः यदि ज्ञान पदार्थरूप कारणसे उत्पन्न होता है तो वह दूसरे क्षणमें ही उत्पन्न होगा। पदार्थ ज्ञानको अपने समान समयमें तो उत्पन्न नहीं कर सकता; क्योंकि कार्य और कारण समान समयवर्ती नहीं होते, वे नियमसे आगे-पीछे—पूर्वोत्तर कालवर्ती होते हैं। यह भी नियत है कि ज्ञान अपने कारणभूत पदार्थको ही जानता है। "जो ज्ञानका कारण नहीं है वह ज्ञानका विषय नहीं होता" यह उन्हींका वचन है। तब वही अर्थ कारण होनेसे तो ज्ञानसे एक क्षण पहले रहेगा और विषय होनेके कारण ज्ञानके साथ रहेगा। इस तरह पदार्थको दो क्षण तक जबरदस्ती ठहरना ही पड़ेगा। पदार्थोंकी दो क्षण तक स्थिति माने बिना उन्हें ज्ञानका विषय नहीं बना सकते। इस तरह एक ओर तो पदार्थकी दो क्षण तक स्थिति मानना और दूसरी ओर संसारको क्षणिक कहना सरासर विरोधी बातें हैं।

§ ४२२. 'जो ज्ञानके कारण नहीं वे ज्ञानके विषय भी नहीं' इस नियमके अनुसार तो त्रिकालवर्ती यावत् पदार्थोंको जाननेवाले योगियोंके ज्ञानमें अतीत अनागत और वर्तमान सभी पदार्थोंको कारण मानना ही होगा। अब विचार कीजिए कि जब अतीत तो अतीत हैं विनष्ट हो चुके हैं तथा अनागत आये नहीं हैं, उत्पन्न ही नहीं हुए हैं तब वे योगिज्ञानमें कारण कैसे हो सकते हैं। यदि अतीत और अनागत पदार्थ योगिज्ञानमें कारण न होकर भी उसके विषय माने जाते हैं तो उक्त नियमका विरोध होनेसे स्पष्ट ही पूर्वापर विरोध है।

§ ४२३. इसी तरह त्रिकालवर्ती साध्य और साधनोंको जाननेवाले व्याप्ति ग्राहक ज्ञानमें

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

विषयं व्याहरमाणस्य कथं न पूर्वापरव्याघातः, अकारणस्य[1] प्रमाणविषयत्वानभ्युपगमात् ।

§ ४२४. तथा क्षणक्षयाभ्युपगमेऽन्वयव्यतिरेकयोर्भिन्नकालयोः प्रतिपत्तिर्न संभवति । ततः साध्यसाधनयोस्त्रिकालविषयं व्याप्तिग्रहणं मन्वानस्य कथं न पूर्वापरव्याहतिः ।

§ ४२५. तथा क्षणक्षयमभिधाय ।

"इत एकनवतौ[2] कल्पे शक्त्या मे पुरुषो हतः ।
[3]तत्कर्मणो विपाकेन पादे विद्धोऽस्मि भिक्षवः ॥१॥"

इत्यत्र श्लोके जन्मान्तरविषये मेशब्दास्मिशब्दयोः प्रयोगं क्षणक्षयविरुद्धं ब्रुवाणस्य बुद्धस्य कथं न पूर्वापरविरोधः ।

§ ४२६. तथा निरंशं सर्वं वस्तु प्रागप्रोच्य हिंसाविरतिदानचित्तस्वसंवेदनं तु स्वगतं सद्द्रव्यचेतनत्वस्वर्गप्रापणशक्त्यादिकं[4] गृह्णदपि स्वगतस्य सद्द्रव्यत्वादेरेकस्यांशस्य निर्णयमुत्पादयति न पुनः स्वगतस्यापि द्वितीयस्य स्वर्गप्रापणशक्त्यादेरंशस्येति सांशतां पश्चाद्वदतः सौगतस्य कथं पूर्वापरविरुद्धं वचो न स्यात् ।

---

त्रिकालवर्ती अर्थ कारण न होकर भी विषय हो रहे हैं । अतः 'जो ज्ञानका कारण नहीं वह ज्ञानका विषय नहीं' इस नियमका सर्वसंग्राही व्याप्ति ज्ञानसे भी विरोध होता है ।

§ ४२४. संसारके पदार्थोंको क्षणक्षयी माननेपर अन्वय और व्यतिरेकका ज्ञान नहीं हो सकेगा । जो ज्ञान पहले साधनका सद्भाव ग्रहण कर उसकी सत्तामें ही साध्यकी सत्ताको तथा साध्यके अभावमें साधनके अभावको जाननेका इतना—दस-बीस क्षण लम्बा व्यापार कर सकता है उसी ज्ञानसे अन्वय-व्यतिरेक जाने जा सकते हैं । पर क्षणभंगवादमें किसी भी ज्ञानक्षणका इतना लम्बा व्यापार होना असम्भव है । अतः क्षणभंग मानकर अन्वय-व्यतिरेकके ग्रहणको असम्भव बना देना तथा सर्वसंग्राही अन्वय-व्यतिरेकमूलक व्याप्तिज्ञानसे व्यवहार भी चलाना क्या परस्पर विरोधी नहीं हैं ।

§ ४२५. आत्माको क्षणभंगुर भी मानना और "आजसे एकानबे कल्प पहले मैंने भालेसे एक पुरुषको मारा था । हे भिक्षुओ, उसी हिंसा कर्मके फलस्वरूप आज मेरे पैरमें काँटा चुभा है ।" यह एकानबे कल्पसे लेकर आज तक ठहरनेवाले आत्माका स्पष्ट कथन करना परस्पर विरोधी नहीं तो क्या है ? इससे एकानबेवाँ कल्प और आज इन दोनों कालों तक स्थायी 'मे और अस्मि' शब्दका वाच्य, जन्मान्तरोंमें अपनी सत्ता रखनेवाला आत्मा सिद्ध होता है जो क्षणभंगवादको समूल नष्ट कर देगा । यह वाक्य और किसीका नहीं है । स्वयं बुद्धने ही जन्मान्तर—परलोककी सत्ता सिद्ध करनेके लिए यह श्लोक कहा था । इसमें 'जो मैं भालेसे पुरुषको मारनेवाला था वही मैं आज काँटेसे छिद रहा हूँ' इस प्रत्यभिज्ञानसे आत्माका स्थायित्व साफ-साफ जाहिर हो रहा है ।

§ ४२६. इसी तरह पहले वस्तुको सर्वथा निरंश मानकर पीछे उसका सांश रूपसे कथन करना भी स्ववचन विरोध है । वे कहते हैं कि अहिंसाक्षण या दानक्षण रूप चित्त अपने सत्ता, द्रव्यत्व, चेतनत्व, स्वर्ग-प्राप्त करानेकी शक्ति आदि अनेक अंशोंको जानकर भी सत्त्व, द्रव्यत्व और चेतनत्व आदि अंशोंका तो निश्चय कर पाता है पर अपने ही स्वर्गप्रापण शक्ति आदि अंशोंका निश्चय नहीं कर सकता । इस तरह एक ओर वस्तुकी निरंशताकी घोषणा करना और दूसरी ओर वस्तुके विभिन्न अंशोंका निरूपण भी करना स्पष्ट ही वदतोव्याघात—स्ववचन विरोध है ।

---

१. -स्य विषय- । २. -नवते कल्पे भ. १, २, प. १, २, क. । उद्धृतोऽयम्—स्या. मं. पृ. १४७ ।
३. तेन कर्मवि-भ. १, २, प. १, २ । ४. -कं तदपि म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४२७. एवं निर्विकल्पकमध्यक्षं नीलादिकस्य वस्तुनः सामस्त्येन ग्रहणं कुर्वाणमपि नीलाद्यंशे निर्णयमुत्पादयति न पुनर्नीलाद्यर्थगते क्षणक्षयेंऽश इति सांशतामभिदधतः सौगतस्य पूर्वापरवचोविरोधः सुबोध एव ।

§ ४२८. तथा हेतोस्त्रैरूप्यं संशयस्य चोल्लेखद्वयात्मकतामभिदधानोऽपि स सांशं वस्तु यन्न मन्यते तदपि पूर्वापरविरुद्धम् ।

§ ४२९. तथा परस्परानाश्लिष्टा एवाणवः प्रत्यासत्तिभाजः समुदिता घटादिरूपतया[1] प्रतिभासन्ते न पुनरन्योन्यमङ्गाङ्गिभावरूपेणारब्धस्कन्धकार्यास्ते[2] इति हि बौद्धमतम् । तत्र चामी दोषाः । परस्परपरमाणूनामनाश्लिष्टत्वाद्घटस्यैकदेशे हस्तेन धार्यमाणे कृत्स्नस्य घटस्य धारणं न स्यात्, उत्क्षेपावक्षेपापकर्षाश्च तथैव न भवेयुः । धारणादीनि च घटस्यार्थक्रियालक्षणं सत्त्वमङ्गीकुर्वाणैः सौगतैरभ्युपगतान्येवं[3] तानि च तन्मतेऽनुपपन्नानि । ततो भवति पूर्वापरयोर्विरोधः ।

§ ४३०. अथ नैयायिकवैशेषिकमतयोः पूर्वापरतो व्याहतत्वं [4]दर्श्यते । सत्तायोगः सत्त्व-

---

§ ४२७. इसी तरह निर्विकल्प प्रत्यक्षको नीलादिवस्तुओंके समस्त धर्मोंका ग्राहक मानकर भी उसे नीलांशमें विकल्प-निश्चयका उत्पादक कहना तथा उसी नीलपदार्थके क्षणक्षयांशमें निश्चयका उत्पादक न मानना ही वस्तुकी सांशताका स्पष्ट निरूपण करना है। जो निरंश सिद्धान्तका विरोधी है ।

§ ४२८. इसी तरह वस्तुको निरंश मानकर भी हेतुके तीन रूप मानना तथा संशयज्ञानमें दो विरोधी आकारोंको स्वीकार करना बौद्धोंके परस्पर विरोधको समझनेके लिए पर्याप्त है ।

§ ४२९. बौद्धोंका यह सिद्धान्त है कि—घट आदि स्थूलपदार्थोंकी वास्तविक सत्ता नहीं है। यह तो परस्पर असम्बद्ध पर अत्यन्त निकट रखे हुए परमाणुओंका एक पुंज—समुदाय है। परमाणु परस्पर सापेक्ष होकर स्कन्ध नहीं बनते । यही परमाणुओंका ढेर हम लोगोंको घट-पट आदि स्थूल पदार्थोंके रूपमें प्रतिभासित होता है। ये परमाणु असम्बद्ध होकर भी एक दूसरेके इतने निकट हैं कि उनका स्वतन्त्र प्रतिभास न होकर स्थूल और स्थिर रूपसे प्रतिभास होता है। उनके इस परमाणुपुंजवादमें ये दूषण आते हैं—यदि घट नामका एक स्कन्ध नहीं है, तो घड़ेको मुखकी ओरसे उठानेपर पूरा घड़ा नहीं उठना चाहिए। उसके उतने ही परमाणु हाथमें आने चाहिए जिन्हें कि हाथसे पकड़ रखा है न कि पूरा घड़ा। इसी तरह घड़ेको ऊपर-नीचे या तिरछे फेंकनेपर परमाणुओंके ढेरको बिखरकर घड़ेकी सत्ता नष्ट कर देनी चाहिए। उसमें पानी तो हरगिज नहीं भरा जाना चाहिए। क्योंकि परमाणुओंके ढेरको न तो उठा सकते हैं न ऊपर-नीचे या तिरछे फेंक सकते हैं और न उसमें पानी आदि ही भर सकते हैं। इस तरह एक ओर तो परमाणुपुंजवाद मानना और दूसरी ओर घड़े आदिसे पानी भरने आदि अर्थक्रियाओंके होनेकी बात कहना परस्पर विरोधी बातें हैं। घड़ेकी सत्ता जलधारण आदि अर्थक्रियाके बिना हो ही नहीं सकती । इस तरह अर्थक्रियाको सत्ताका लक्षण कहना तथा परमाणुपुंजवाद मानना, जिसमें किसी भी अर्थक्रियाकी सम्भावना नहीं है, साफ-साफ स्ववचन विरोध है। यह तो उस मौनीके समान है जो अपनेको 'मौनी' कहता भी जाता है और मौनव्रती होनेका ढोंग भी रचता है।

§ ४३०. अब नैयायिक और वैशेषिकमतमें पूर्वापर विरोध दिखाते हैं। इन्होंने सत् पदार्थका लक्षण तो किया है कि—'जिसमें सत्ताका समवाय हो वह सत्' पर सामान्य, विशेष

---

१. –परविरो–भ. २ । २. घटस्कन्धकार्यास्ते भ. २ । ३. –गतानि च तन्मते भ. २ । ४. दर्शयते आ., क. ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

मित्युक्त्वा सामान्यविशेषसमवायानां सत्तायोगमन्तरेणापि सद्भावं भाषमाणानां कथं न व्याहतं वचो भवेत् ।

§ ४३१. ज्ञानं स्वात्मानं न वेत्ति स्वात्मनि क्रियाविरोधादित्यभिधायेश्वरज्ञानं स्वात्मनि क्रियाविरोधाभावेन स्वसंवेदितमिच्छतां कथं न स्ववचनविरोधः । प्रदीपोऽप्यात्मानमात्मनैव प्रकाशयन् स्वात्मनि क्रियाविरोधं व्यपाकरोति ।

§ ४३२. परवञ्चनात्मकान्यपि छलजातिनिग्रहस्थानानि तत्त्वरूपतयोपदिशतोऽक्षपादर्षेर्वैराग्यव्यावर्णनं तमसः प्रकाशात्मकताप्रख्यापनमिव कथं न व्याहन्यते ।

§ ४३३. आकाशस्य निरवयवत्वं स्वीकृत्य तद्गुणः शब्दस्तदेकदेश एव श्रूयते न सर्वत्रेति सावयवतां ब्रुवाणस्य कथं न विरोधः ।

§ ४३४. सत्तायोगः सत्त्वं योगश्च सर्वैर्वस्तुभिः सांशतायामेव भवति सामान्यं च निरंशमेकमभ्युपगम्यते, ततः कथं न पूर्वापरतो व्याहतिः ।

§ ४३५. समवायो नित्य एकस्वभावश्चेष्यते सर्वैः समवायिभिः संबन्धश्च नैयत्येन जाय-

---

और समवायको सत्तासम्बन्धके बिना ही स्वरूप सत् मान लिया है । इस तरह सत्का लक्षण कुछ दूसरा ही है और पदार्थ किसी दूसरे प्रकारसे भी सत् माने जाते हैं यह तो स्पष्ट ही स्ववचन विरोध है ।

§ ४३१. इन्होंने ज्ञानको अस्वसंवेदी माना है । वे कहते हैं कि—ज्ञान अपने स्वरूपको नहीं जानता क्योंकि स्वात्मामें क्रियाका विरोध है, कोई कितना ही कुशल नट क्यों न हो, वह अपने ही कन्धेपर चढ़कर नृत्य नहीं कर सकता, तेजसे तेज दुधारी तलवार भी अपने-आपको नहीं काट सकती । इस तरह ज्ञानको अस्वसंवेदी कहकर ईश्वरके ज्ञानको स्वसंवेदी मानना स्ववचन विरोध नहीं तो क्या है ? ईश्वरके ज्ञानको स्वसंवेदी मानते समय स्वात्मामें क्रियाका विरोध कहाँ गया ? दीपक अपनी ही लौसे अपने स्वरूपका भी प्रकाश करता है तथा परपदार्थोंको भी प्रकाशित करता है, अतः स्वात्मामें क्रियाके विरोधकी बात कहना निरर्थक है । दीपकके दृष्टान्तसे ही वह खण्डित हो जाती है ।

§ ४३२. अक्षपाद ऋषि एक ओर तो दोषनिवृत्ति और तत्त्वज्ञानके द्वारा वैराग्य दृढ़ करनेका उपदेश देते हैं और दूसरी ओर शास्त्रार्थमें वादियोंको ठगनेके लिए उन्हें भुलावेमें डालनेके लिए छल जाति और निग्रहस्थान-जैसे षड्यन्त्रके कूट उपायोंको तत्त्व मानते हैं । क्या यह उनका अन्धकारको ही प्रकाश कहनेके समान स्ववचनविरोध नहीं है ?

§ ४३३. आकाशको निरंश भी कहना तथा 'शब्द आकाशके एक देशमें ही सुनाई देता है सब देशोंमें नहीं' इस तरह उसके देशों—हिस्सोंका वर्णन भी करना क्या स्ववचनविरोध नहीं है । ये लोग शब्दको आकाशका गुण मानते हैं और उसकी आकाशके अमुक देशोंमें ही उत्पत्ति स्वीकार करते हैं ।

§ ४३४. ये सत्ताके सम्बन्धको सत्त्व कहते हैं । एक सत्तासामान्यका सभी विभिन्न देशवर्ती सत् पदार्थोंसे युगपत् सम्बन्ध तो तब बन सकता है जब सामान्यको सांश—हिस्सोंवाला सावयव माना जाय । परन्तु सामान्यको निरंश और एक भी मानना तथा समस्त सत् पदार्थोंसे उसका युगपत् सम्बन्ध भी मानना दोनों बातें कैसे हो सकती हैं ? यह तो स्पष्ट ही पूर्वापर विरोध है ।

§ ४३५. इसी तरह समवायको नित्य तथा एक स्वभाववाला भी कहना और समस्त समवायियोंमें नियत सम्बन्ध करानेवाला भी मानना स्ववचन विरोध है । घट और रूपका समवाय

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

मानोऽनेकस्वभावतायामेव भवति, तथा च पूर्वापरविरोधः सुबोधः।

§ ४३६. अर्थवत्प्रमाणमित्यत्रार्थः सहकारी यस्य तदर्थवत्प्रमाणमित्यभिधाय योगिप्रत्यक्षमतीताद्यर्थविषयमभिदधानस्य पूर्वापरविरोधः स्यात्, अतीतादेः सहकारित्वायोगात्।

§ ४३७. तथा स्मृतिर्गृहीतग्राहित्वेन[1] न प्रमाणमिष्यते अनर्थजन्यत्वेन वा। गृहीतग्राहित्वेन स्मृतेरप्रामाण्ये धारावाहिज्ञानानामपि गृहीतग्राहित्वेनाप्रामाण्यप्रसङ्गः। न च धारावाहिज्ञानानामप्रामाण्यं नैयायिकवैशेषिकैः स्वीक्रियते, अनर्थजन्यत्वेन तु स्मृतेरप्रामाण्येऽतीतानागतादिविषयस्यानुमानस्याप्यनर्थजन्यत्वेनाप्रामाण्यं भवेत्, त्रिकालविषयं ते चानुमानं शब्दवदिष्यते, धूमेन हि वर्तमानोऽग्निरनुमीयते मेघोन्नत्या भविष्यन्ती वृष्टिर्नदीपूरेण च सैव भूतेति, तदेवं धारावाहिज्ञानैरनुमानेन[2] च स्मृतेः सादृश्ये सत्यपि यत्स्मृतेरप्रामाण्यं धारावाहिज्ञानादीनां च प्रामाण्यमिष्यते स पूर्वापरविरोधः।

§ ४३८. ईश्वरस्य सर्वार्थविषयं प्रत्यक्षं किमिन्द्रियार्थसंनिकर्षनिरपेक्षमिष्यत आहोस्विदिन्द्रियार्थसंनिकर्षोत्पन्नम्। यदीन्द्रियार्थसंनिकर्षनिरपेक्षं तदेन्द्रियार्थसंनिकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्य-

---

तथा ज्ञान और आत्माका समवाय एकस्वभाववाला नहीं हो सकता। भिन्न समवायियोंमें नियमपूर्वक सम्बन्धव्यवस्था करनेवाला समवाय एक स्वभाववाला रह ही नहीं सकता, अन्यथा सभीमें एक ही प्रकारका समवाय होगा। पर घट और रूपका समवाय आत्मा और ज्ञानके समवायसे जुदा ही है।

§ ४३६. 'प्रमाण अर्थवाला होता है' यहाँ 'अर्थवत्' की व्याख्या यह की गयी है कि—'चूँकि प्रमाण ज्ञानमें अर्थ सहकारी कारण होता है अतः प्रमाण अर्थवाला कहा जाता है।' इस तरह अर्थकारणतावादको स्वीकार करके भी योगियोंके प्रत्यक्षको अतीत और अनागत आदि विनष्ट और अनुत्पन्न पदार्थोंका विषय करनेवाला मानना स्पष्ट ही स्ववचन विरोध है। अतीतादिपदार्थ तो असत् होनेके कारण योगिज्ञानमें सहकारी कारण हो ही नहीं सकते। अर्थकारणतावादका अतीतादिपदार्थोंके ज्ञानके साथ सीधा विरोध है।

§ ४३७. आप यह बताइए कि स्मृति अप्रमाण क्यों है क्या वह गृहीत—जाने गये पदार्थको जानती है या वह पदार्थसे उत्पन्न नहीं होती—अनर्थज है? यदि गृहीतग्राही होनेसे स्मृति अप्रमाण है; तो 'यह घड़ा है यह घड़ा है' इस प्रकारके एक सरीखे धारावाही ज्ञानोंको भी अप्रमाण कहना होगा। पर नैयायिक और वैशेषिक धारावाही ज्ञानोंको प्रमाण मानते हैं। यदि पदार्थसे उत्पन्न न होनेके कारण स्मृति अप्रमाण हो; तो अतीत और अनागतपदार्थोंके अनुमान भी अप्रमाण हो जायेंगे। अतीत और अनागत पदार्थ विनष्ट तथा अनुत्पन्न होनेसे असत् हैं, अतः उससे अनुमानकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। नैयायिक और वैशेषिक आगमकी तरह अनुमानको भी त्रिकालविषयक मानते हैं। धूमसे मौजूदा वर्तमान अग्निका अनुमान होता है, विशिष्ट काले घने मेघोंको देखकर आगे होनेवाली वर्षाका अनुमान किया जाता है तथा नदीके पूरको देखकर अतीत वृष्टिका अनुमान होता है। इस तरह धारावाही ज्ञान तथा अनुमानसे अस्मृतिकी पूरी-पूरी समानता है, फिर भी धारावाही ज्ञान और अनुमानको प्रमाण माना जाना तथा स्मृतिको अप्रमाण, यह स्ववचनविरोध या मूर्खतापूर्ण पक्षपात ही है।

§ ४३८. यह बताइए कि—आप लोग सब पदार्थोंको जाननेवाला ईश्वरके प्रत्यक्षकी इन्द्रिय और पदार्थके सन्निकर्षसे उत्पत्ति मानते हैं, या सन्निकर्षके बिना ही? यदि ईश्वरका प्रत्यक्ष सन्निकर्षके बिना ही हो जाता है, तो 'इन्द्रिय और पदार्थके सन्निकर्षसे उत्पन्न होनेवाले, अव्यप-

---

१. -त्वेन प्रामा-म. २, प. १, २। २. -न स्मृतेः म. २, प. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

मित्यत्र सूत्रे संनिकर्षोपादानं निर्थरकं भवेत्, ईश्वरप्रत्यक्षस्य संनिकर्षं विनापि भावात्। अथेश्वर-प्रत्यक्षमिन्द्रियार्थसंनिकर्षोत्पन्नमेवाभिप्रेयत इति चेत्; उच्यते–नहीश्वरसंबन्धिमनसोऽणुपरिमाणत्वाद्युगपत्सर्वार्थैः संयोगो भवेत्, ततश्चैकमर्थं स यदा वेत्ति तदा नापरान् सतोऽप्यर्थान् ततोऽस्मदादिवन्न तस्य कदापि सर्वज्ञता, युगपत्संनिकर्षासंभवेन सर्वार्थानां युगपदवेदनात्। अथ सर्वार्थानां क्रमेण संवेदनात्[3] स सर्वज्ञ इति चेत्, न, बहुना कालेन सर्वार्थसंवेदनस्य खण्डपरशाविवास्मदादिष्वपि संभवात्तेऽपि सर्वज्ञाः प्रसजेयुः। अपि च अतीतानागतानामर्थानां विनष्टानुत्पन्नत्वादेव मनसा संनिकर्षो न भवेत् सतामेव संयोगसंभवात्तेषां च तदानीमसत्त्वात्, ततः कथं महेश्वरस्य ज्ञानमतीतानागतार्थग्राहकं स्यात्, सर्वार्थग्राहकं च तज्ज्ञानमिष्यते ततः पूर्वापरो विरोधः सुबोधः।

§ ४३९. एवं योगिनामपि सर्वार्थसंवेदनं दुर्धरविरोधरुद्धमवबोद्धव्यम्।

§ ४४०. कार्यद्रव्ये प्रागुत्पन्ने सति तस्य रूपं पश्चादुत्पद्यते निराश्रयस्य रूपस्य गुणत्वात्प्रागनुत्पादनेति पूर्वमुक्त्वा पश्चाच्च कार्यद्रव्ये विनष्टे[7] सति तद्रूपं विनश्यतीत्युच्यमानं पूर्वापरविरुद्धं

---

देश्य—निर्विकल्पक, अव्यभिचारी और व्यवसायात्मक ज्ञानको प्रत्यक्ष कहते हैं' इस प्रत्यक्षसूत्रमें 'इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्न' विशेषण निरर्थक ही है; क्योंकि ईश्वरका प्रत्यक्ष तो सन्निकर्षके बिना ही हो गया। यदि ईश्वरका प्रत्यक्ष भी इन्द्रिय और पदार्थके सन्निकर्षसे ही उत्पन्न होता है; तो ईश्वरके इन्द्रियाँ तो आप लोग मानते ही नहीं, रहा मन, सो उसके सन्निकर्षसे वह सर्वज्ञ नहीं बन सकता। ईश्वरका मन अणुरूप है, अतः उसका एक साथ समस्तपदार्थोंसे संयोग नहीं हो सकता। वह जिस समय एक अर्थको जानेगा उस समय वह अन्य विद्यमान भी पदार्थोंको नहीं जान सकेगा। तात्पर्य यह कि वह हम लोगोंकी तरह कभी भी सर्वज्ञ नहीं हो सकेगा; क्योंकि जब समस्त पदार्थोंके साथ युगपत् सन्निकर्ष ही नहीं हो सकता तब उनका परिज्ञान तो दूरकी बात है। यदि क्रमसे सभी पदार्थोंके साथ सन्निकर्ष करके महेश्वर सर्वज्ञ बनते हैं, तो इस तरह क्रमिक सर्वज्ञता तो हम लोगोंको भी हो सकती है। धीरे-धीरे संसारके सभी पदार्थोंका ज्ञान महेश्वरकी तरह हम लोगोंको भी हो सकता है। इस तरह सन्निकर्षके द्वारा वर्तमान पदार्थोंके परिज्ञानकी समस्या किसी तरह सुलझ भी जाय; पर अतीत और अनागत पदार्थ तो विनष्ट तथा अनुत्पन्न हैं अतः उनके साथ मनका सन्निकर्ष तो हो ही नहीं सकता। संयोग तो मौजूद पदार्थोंसे होता है न कि अविद्यमान पदार्थोंके साथ। अतीत और अनागत तो वर्तमान कालमें असत् हैं अतः उनके साथ सन्निकर्षकी सम्भावना ही नहीं है। अतः महेश्वर अतीत और अनागत पदार्थोंके ज्ञाता कैसे हो सकते हैं? इस तरह एक ओर तो महेश्वरको सर्वज्ञ मानना और दूसरी ओर उसके ज्ञानको सन्निकर्षज मानना स्पष्टतः विरोधी है।

§ ४३९. इसी तरह अन्य योगियोंके ज्ञान भी यदि सन्निकर्षज होंगे तो वे सर्वज्ञ नहीं हो सकेंगे।

§ ४४०. वे मानते हैं कि कार्यद्रव्य प्रथमक्षणमें उत्पन्न हो जाता है उसके बाद द्वितीय क्षणमें उसमें रूप उत्पन्न होता है। इसका कारण वे यह बताते हैं कि—रूपादि गुण निराधार नहीं रह सकते। प्रथम क्षणमें तो कार्यद्रव्य उत्पन्न ही नहीं है तब उस क्षणमें रूपादि गुणोंकी निराधार उत्पत्ति नहीं मानी जा सकती। इस तरह रूपादिकी निराधारताके भयसे गुणोंकी उत्पत्ति द्वितीय क्षणमें मानकर भी वे कार्य द्रव्यके नाश होनेपर द्वितीय क्षणमें रूपादिका नाश

---

१. तर्हीश्वर भ. १, २, प. १, २। २. –गो न भवेत् भ. १, २, प. १, २। ३. –नात् सर्वज्ञः आ. क.। ४. –वात्ते (अस्मदादयः)ऽपि आ.। ५. प्रसज्जेयुः भ. २। ६. –द्धमेवावबो–भ. २। ७. – नष्टे तद्रूपं आ.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

भवेत्, यतोऽत्र रूपं कार्ये विनष्टे सति निराश्रयं स्थितं सत् पश्चाद्विनश्येदिति ।

§ ४४१. साङ्ख्यस्य त्वेवं स्ववचनविरोधः । प्रकृतिर्नित्यैका निरवयवा निष्क्रियाव्यक्ता चेष्यते । सैवानित्यादिभिर्महदादिविकारैः परिणमत इति[1] चाभिधीयते, तच्च पूर्वापरतोऽसंबद्धम् । अर्थाध्यवसायस्य बुद्धिव्यापारत्वाच्चेतनाविषयपरिच्छेदरहितार्थं न बुध्यत इत्येतत्सर्वलोकप्रतीतिविरुद्धम् । बुद्धिर्महदाख्या जडा न किमपि चेतयत इत्यपि स्वपरप्रतीतिविरुद्धम् । आकाशादिभूतपञ्चकं स्वरादितन्मात्रेभ्यः सूक्ष्मसंज्ञेभ्य उत्पन्नं यदुच्यते तदपि नित्यैकान्तवादे पूर्वापरविरुद्धं कथं श्रद्धेयम् । यथा पुरुषस्य कूटस्थनित्यत्वान्न[2] विकृतिर्भवति नापि बन्धमोक्षौ तथा प्रकृतेरपि न ते संभवन्ति[3] कूटस्थनित्यत्वादेव, कूटस्थनित्यं चैकस्वभावमिष्यते ततो ये प्रकृतेर्विकृतिर्बन्धमोक्षौ चाभ्युपगम्यन्ते परैः, ते नित्यत्वं च परस्परविरुद्धानि ।

§ ४४२. मीमांसकस्य पुनरेवं स्वमतविरोधः ।
"न हिंस्यात्सर्वभूतानि" [ ] इति "न वै हिंस्रो भवेत्" [ ] इति चाभिधाय ।

---

मानते हैं। यह स्पष्ट ही पूर्वापर विरोध है; क्योंकि जिस तरह उत्पत्तिके समय रूपादिमें निराधारताका भय था उसी तरह नाशके समय कार्यके नष्ट हो जानेपर कमसे कम एक क्षण तक तो उन्हें निराश्रय रहना ही होगा। तात्पर्य यह कि निराधारताके भयसे यदि रूपादि गुणोंकी उत्पत्ति कार्योत्पत्तिके एक क्षण बाद मानी जाती है तो उनका नाश भी कार्यके साथ ही मानना चाहिए जिससे उन्हें निराश्रय न रहना पड़े न कि एक क्षण बाद।

§ ४४१. सांख्योंके मतमें स्ववचन विरोध अर्थात् पूर्वापर विरोध इस प्रकार है—वे जिस प्रकृति—प्रधानको निरवयव निष्क्रिय नित्य एक तथा अव्यक्त–कारणरूप मानते हैं, उसी प्रकृतिका अनित्य सावयव सक्रिय अनेक तथा कार्यरूप महान् अहंकार आदिरूपसे परिणमन मानते हैं। यह स्पष्ट ही स्ववचन विरुद्ध है—नित्य निष्क्रिय आदि धर्मोंवाली प्रकृतिका अनित्य और सक्रिय आदि धर्मवाले महान् आदिरूपसे परिणमन कैसे हो सकता है? अर्थके निश्चयको—जड़ बुद्धिका धर्म कहना तथा चैतन्यको बाह्य विषयोंके परिज्ञानसे शून्य कहना—चैतन्यको अर्थका ज्ञाता नहीं कहना, लोकप्रतीति तथा अनुभव दोनोंसे विरुद्ध है। संसार यही मानता है तथा अनुभव भी ऐसा ही है कि चैतन्य बुद्धि उपलब्धि आदि पर्यायवाची हैं, एक हैं। चैतन्य ही पदार्थोंका मुख्यतः परिज्ञान करनेवाला है। महान्—बुद्धितत्त्व जड है, चैतन्यशून्य है, उसमें चेतना शक्ति नहीं है। यह बुद्धिको जड़ कहना भी प्रतीतिविरुद्ध है। ऐसी प्रतीति न तो स्वयं सांख्योंको ही हो सकती है और न हम लोगोंको ही होती है। फिर, बुद्धि तो स्व और पर दोनोंका अनुभव करती है। यदि वह जड़ और चैतन्यशून्य है तो उसके द्वारा स्व तथा परका अनुभव नहीं हो सकेगा। शब्द रूप रस आदि सूक्ष्मसंज्ञक तन्मात्राओंसे आकाश अग्नि जल आदि पाँच महाभूतोंकी उत्पत्ति मानना सर्वथा नित्यत्वके विपरीत है। सर्वथा नित्य मानने में उत्पत्ति तो हो ही नहीं सकती। जिस तरह कूटस्थनित्य—सदा एक स्वभाववाले पुरुषमें विकार तथा बन्ध मोक्ष आदि नहीं होते क्योंकि वह कूटस्थ नित्य है, उसी तरह प्रकृतिमें भी विकार और बन्धमोक्ष नहीं बन सकते; क्योंकि वह भी नित्य है। सदा एक स्वरूप रहनेवाला पदार्थ कूटस्थनित्य कहलाता है। अतः प्रकृतिको नित्य भी मानना तथा उसमें विकार और बन्ध मोक्ष भी मानना परस्पर विरोधी है।

§ ४४२. मीमांसकोंके मतमें पूर्वापरविरोध इस प्रकार है—वेदमें एक स्थानपर तो "किसी भी प्राणीकी हिंसा नहीं करनी चाहिए, कभी भी हिंसक नहीं होना चाहिए" इन अहिंसक

---

१. इत्येवाभि–म. २ । २. –नित्यचित्त्वान्न भ. २ । ३. –वन्ति कूटस्थनित्यं भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

"महोक्षं वा महाजं वा श्रोत्रियाय प्रकल्पयेत्" [ याज्ञ. स्मृ. १९९ ] इति जल्पतो वेदस्य कथं न पूर्वापरविरोधः। [1]तथा "न हिंस्यात्सर्वभूतानि" [ ] इति प्रथममुक्त्वा पश्चात्तदागमे पठितमेवम्—

"षट्शतानि नियुज्यन्ते पशूनां मध्यमेऽहनि।
अश्वमेधस्य वचनान्न्यूनानि पशुभिस्त्रिभिः ॥१॥" [ ]

तथा "अग्नीषोमीयं पशुमालभेत" [ ऐतरेय आ. ६।१२ ] "सप्तदश प्राजापत्यान्पशूनालभेत" [ तैत्ति. सं. १।४ ] [2]इत्यादिवचनानि कथमिव न पूर्वापरविरोधमनुरुध्यन्ते।

§ ४४३. तथानृतभाषणं प्रथमं निषिध्य पश्चादूचे "ब्राह्मणार्थेऽनृतं ब्रूयात्" [ ] इत्यादि। तथा

"न नर्मयुक्तं वचनं हिनस्ति न स्त्रीषु राजन्न विवाहकाले।
प्राणात्यये सर्वधनापहारे पञ्चानृतान्याहुरपातकानि।" [ वसि. धर्म. १६।३६ ]

§ ४४४. तथादत्तादानमनेकधा निरस्य पश्चादुक्तम्। यद्यपि [3]ब्राह्मणो हठेन परकीयमादत्ते बलेन वा, तथापि तस्य नादत्तादानं, यतः सर्वमिदं ब्राह्मणेभ्यो दत्तं ब्राह्मणानां तु दौर्बल्या-

वाक्योंका कथन है तथा अन्यत्र "श्रोत्रिय ब्राह्मणके आतिथ्यके लिए सांड़ या बकरेका भी उपयोग करे" इस सांड़ या बकरोंकी महाहिंसाका विधान है। इससे वेदका पूर्वापर विरोध साफ-साफ मालूम हो जाता है। इसी तरह पहले "किसी भी प्राणीको नहीं मारना चाहिए" यह कहकर भी पीछे "अश्वमेध यज्ञके मध्यम दिनमें तीन कम छह सौ अर्थात् ५९७ पशुओंका वध किया जाता है"; "अग्निषोम यज्ञ सम्बन्धी पशुका वध करना चाहिए"; "प्रजापति यज्ञ सम्बन्धी सत्रह पशुओंका वध करना चाहिए" इत्यादि हिंसाका क्रूर विधान करना क्या पूर्वापर विरोध नहीं है?

§ ४४३. इसी तरह पहले असत्य भाषणका निषेध करके पीछे "ब्राह्मणोंके लाभ के लिए झूठ बोलनेमें कोई दोष नहीं है" तथा "हे राजन्, हँसी-दिल्लगीमें झूठ बोलनेमें कोई हानि नहीं है, इसी तरह स्त्रियोंकी विलास गोष्ठीमें, विवाहके समय हँसी-खुशीमें, प्राणोंके नाशका समय उपस्थित होनेपर तथा समस्त धनके लुटनेके मौकेपर झूठ बोलनेमें कोई दोष नहीं है। ये पाँच असत्यवचन क्षम्य हैं, पापरूप नहीं हैं।" इत्यादि रूपसे असत्यभाषणका विधान करना मीमांसकोंके पूर्वापर विरोधको साफ-साफ प्रकट कर रहा है।

§ ४४४. इसी तरह चोरीका अनेक प्रकारसे निषेध करके भी यदि कोई हठसे या छलसे दूसरेके धनका हरण करता है, तो भी उसे चोरीका पाप नहीं लगता, क्योंकि संसारकी समस्त सम्पत्ति ब्राह्मणोंको ही दी गयी थी, ब्राह्मण ही इस जगत् की सम्पत्तिके वस्तुतः स्वामी हैं, ब्राह्मणोंकी कमजोरीसे ही यह सम्पत्ति शूद्रोंके हाथमें पहुँची है, शूद्र इसका उपभोग कर रहे हैं, इसलिए यदि कोई ब्राह्मण दूसरोंके या खासकर शूद्रोंके धनको छीनता है तो वह अपने ही धनको लेता है,

१. "तथाहि "न हिंस्यात् सर्वभूतानि" इति प्रथममुक्त्वा, पश्चात् तत्रैव पठितम्—"षट्शतानि नियुज्यन्ते पशूनां मध्यमेऽहनि। अश्वमेधस्य वचनान्न्यूनानि पशुभिस्त्रिभिः॥" तथा "अग्नीषोमीयं पशुमालभेत", "सप्तदश प्राजापत्यान् पशूनालभेत" इत्यादिवचनानि कथमिव न पूर्वापरविरोधमनुरुध्यन्ते। तथा 'नानृतं ब्रूयात्" इत्यादिना अनृतभाषणं प्रथमं निषिध्य, "ब्राह्मणार्थेऽनृतं ब्रूयात्" इत्यादि तथा—"न नर्मयुक्तं..."—स्या. मं. पृ. ५१। २. इत्यादीनि वचनानि म. २। ३. "सर्वं स्वं ब्राह्मणस्येदं यत्किंचिज्जगतीगतम्। श्रैष्ठ्येनाभिजनेनेदं सर्वं वै ब्राह्मणोऽर्हति॥ स्वमेव ब्राह्मणो भुङ्क्ते स्वं वस्ते स्वं ददाति च। आनृशंस्याद् ब्राह्मणस्य भुञ्जते हीतरे जनाः॥"—मनु. १।१००–१०१।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

वृषलाः परिभुञ्जते, तस्मादपहरन् ब्राह्मणः स्वमादत्ते स्वमेव[1] ब्राह्मणो भुङ्क्ते स्वं वस्ते स्वं ददातीति।

§ ४४५. [2]तथा "अपुत्रस्य गतिर्नास्ति [ ] इति लपित्वोक्तम्—

"अनेकानि सहस्राणि कुमारब्रह्मचारिणाम्।
दिवंगतानि विप्राणामकृत्वा कुलसंततिम् ॥१॥" इत्यादि ॥ तथा
"न मांसभक्षणे दोषो न मद्ये न च मैथुने।
प्रवृत्तिरेषा भूतानां निवृत्तिस्तु महाफला ॥१॥" [ मनु. ५।५६ ]

इति स्मृतिगते श्लोके। यदि प्रवृत्तिर्निर्दोषा, तदा कथं ततो निवृत्तिस्तु महाफलेति व्याहतमेतत्।

§ ४४६. वेदविहिता हिंसा धर्महेतुरित्यत्र प्रकट एव स्ववचनविरोधः, तथाहि-धर्महेतुश्चेद्धिंसा कथम्। हिंसा चेद्धर्महेतुः कथम्। न हि भवति माता च वन्ध्या चेति। धर्मस्य च लक्षणमिदं श्रूयते।

"श्रूयतां धर्मसर्वस्वं श्रुत्वा चैवावधार्यताम्।
आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत् ॥१॥ [ चाणक्य १।७ ]

इत्यादि अर्चिर्मार्गप्रपन्नैर्वेदान्तवादिभिर्गर्हिता चेयं हिंसा।

"अन्धे तमसि मज्जामः पशुभिर्ये यजामहे।
हिंसा नाम भवेद्धर्मो न भूतो न भविष्यति ॥१॥"[3] इति ॥

अपने ही धनका उपभोग करता है, अपना ही पहनता-ओढ़ता है और अपना ही देता है, यह सब उसीका है।" इन वाक्योंसे ब्राह्मणोंको चोरीमें केवल दोषका अभाव ही नहीं बताया है किन्तु उन्हें अप्रत्यक्ष रूपसे चोरी करनेकी प्रेरणा भी की है।

§ ४४५. इसी तरह एक जगह "जिसके पुत्र उत्पन्न नहीं हुआ उस अपुत्री व्यक्तिकी गति नहीं होती वह तिरता नहीं है" यह कहकर भी अन्यत्र "हजारों ब्रह्मचारी विप्रकुमार अपनी कुल परम्परा चलाये बिना ही स्वर्ग गये हैं।" इस वाक्यसे ब्राह्मणोंकी अपुत्रताको स्वर्गमें कारण कहा है। "मांस खानेमें, शराब पीनेमें तथा मैथुनभोग-विलासमें कोई दोष नहीं है। इनमें तो प्राणियोंकी प्रवृत्ति स्वभावतः होती ही है, हाँ इनका त्याग करना अवश्य ही महान् फलको देता है।" इस मनुस्मृतिके श्लोकमें साफ-साफ विरोधी बातोंका प्रतिपादन किया है। यदि जीवोंकी मांसभक्षणादि प्रवृत्ति निर्दोष है तो उससे निवृत्त होनेमें पुण्य कैसे हो सकता है! कौन ऐसा मूर्ख होगा जो मांसभक्षणादिको निर्दोष जानकर भी उनसे निवृत्त होगा और उनका परित्याग करेगा। प्रवृत्तिमें यदि दोष नहीं है तो निवृत्तिका बहुत फल कैसे हो सकता है?

§ ४४६. वेदविहित याज्ञिक हिंसाको धर्म कहना तो सरासर स्ववचन विरोध है। यदि वह धर्म हेतु है तो हिंसा कैसे हो सकती है। यदि वह हिंसा है तो धर्म हेतु कैसे हो सकती है। 'माता भी हो और वन्ध्या भी' यह तो असम्भव बात है। हिंसा त्रिकालमें भी धर्मका कारण नहीं हो सकती। देखो, आपके ही शास्त्रोंमें धर्मका अहिंसात्मक ही लक्षण बताया है—"जो व्यवहार हमको प्रतिकूल मालूम होता हो अच्छा न लगता हो दुःखदायक हो वैसा व्यवहार दूसरोंके साथ नहीं करना चाहिए, यही सब धर्मोंका सार है, यह धर्म सर्वस्व है, इसे अच्छी तरह सुनकर धारण करो।" अर्चिमार्गीवेदान्तियोंने इस वैदिकी हिंसाकी बड़े ही कठोर और मार्मिक शब्दोंमें निन्दा की है—"यदि हम पशुओंका वध करके ईश्वरकी पूजा करते हैं तो घोर अन्धकारमें डूबते हैं। हिंसा कभी भी धर्मरूप न हुई है और न होगी।"

१. -व भुङ्क्ते भ. २। २. तथा "अपुत्रस्य गतिर्नास्ति" इति लपित्वा, "अनेकानि सहस्राणि........" —स्या. मं. पृ. ५२। ३. उद्धृतोऽयम्—स्या. मं. पृ. १३०।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४४७. तथा[1] भवान्तरं प्राप्तानां तृप्तये च श्राद्धादिविधानं तदप्यविचारितरमणीयम्। तथा च तद्यूथिनः पठन्ति—

"मृतानामपि जन्तूनां श्राद्धं चेत्तृप्तिकारणम्।
[2]तन्निर्वाणप्रदीपस्य स्नेहः संवर्धयेच्छिखाम् ॥१॥" इति[3]

एवमन्यान्यपि पुराणोक्तानि पूर्वापरविरुद्धानि संदेहसमुच्चयशास्त्रादेत्रावतार्य[4] वक्तव्यानि।

§ ४४८. तथा नित्यपरोक्षज्ञानवादिनो भट्टाः स्वात्मनि क्रियाविरोधाज्ज्ञानं [5]स्वाप्रकाशकमभ्युपगच्छन्तः प्रदीपस्य परं (स्व) प्रकाशकमनङ्गीकुर्वन्तश्च कथं सद्भूतार्थभाषिणः।

§ ४४९. तथा ब्रह्माद्वैतवादिनोऽविद्याविवेकेन सन्मात्रं प्रत्यक्षात्प्रतियन्तोऽपि न निषेधकं प्रत्यक्षमिति ब्रुवाणाः कथं न विरुद्धवादिनः, अविद्यानिरासेन सन्मात्रस्य ग्रहणात्।

§ ४५०. तथा पूर्वोत्तरमीमांसावादिनः कथमपि देवमनङ्गीकुर्वाणा अपि सर्वेऽपि ब्रह्मविष्णुमहेश्वरादीन्देवान्पूजयन्तो ध्यायन्तो वा दृश्यन्ते। तदपि पूर्वापरविरुद्धम् इत्यादि।

§ ४५१. अथवा ये ये बौद्धादिदर्शनेषु स्याद्वादाभ्युपगमाः प्राचीनश्लोकव्याख्यायां[6] प्रदर्शिताः ते सर्वेऽपि पूर्वापरविरुद्धतयात्रापि सर्वदर्शनेषु यथास्वं दर्शयितव्याः, यतो बौद्धादय उक्त-

---

§ ४४७. परलोकमें पहुँचे हुए मृत व्यक्तियोंकी तृप्तिके लिए श्राद्ध आदि करना तो सचमुच बड़ी भारी मूर्खता है। तुम्हारे ही साथियोंने कहा है कि—"यदि मरे हुए प्राणी श्राद्धमें दिये गये अन्न-जलसे तृप्त होते हों तो बुझा हुआ दीपक भी तेल डालने मात्रसे जलने लगना चाहिए।" इसी तरह पुराणोंमें तो अनेकों पूर्वापरविरोधी कथन भरे पड़े हैं। इनके विवरणके लिए 'सन्देह समुच्चय शास्त्र' देखना चाहिए।

§ ४४८. ज्ञानको सदा परोक्ष माननेवाले भाट्ट लोग ज्ञानको स्वप्रकाशक नहीं मानते। ये भी 'स्वात्मामें क्रियाका विरोध है' यही दलील देते हैं। ये लोग दीपकको सरासर स्वपर-प्रकाशक देखते हुए भी ज्ञानको स्वप्रकाशक नहीं मानते। यह इनका दुराग्रह तथा सर्वसिद्ध बातका हठात् लोप करना है। इस तरह इनको यथार्थवादी कैसे कह सकते हैं? इनका प्रदीपकी प्रकाशकताका लोप करना तो सचमुच आँखोंमें धूल झोंकना ही है।

§ ४४९. ब्रह्माद्वैतवादी प्रत्यक्षसे अविद्या रहित सन्मात्र ब्रह्मको साक्षात्कार करते हैं परन्तु प्रत्यक्षको निषेधक—निषेध करनेवाला नहीं मानते। जब प्रत्यक्ष अविद्याका निषेध करके सन्मात्र ब्रह्मका अनुभव कर रहा है तो वह निषेधक तो अपने ही आप सिद्ध हो जाता है। प्रत्यक्षसे अविद्याका निषेध भी करना और उसे निषेधक भी नहीं मानना क्या स्ववचन विरोध नहीं है?

§ ४५०. इसी तरह सभी पूर्वमीमांसा या उत्तरमीमांसा मतवाले शास्त्रोंमें किसी भी ईश्वरको स्वीकार नहीं करते, बल्कि ईश्वरका निषेध ही करते हैं; फिर भी वे व्यवहारमें ब्रह्मा, विष्णु, महेश आदि सभी देवोंकी पूजा-उपासना करते हैं। इन देवोंका ध्यान करते हैं। यह इनका स्वशास्त्र विरोध है।

§ ४५१. अथवा पहले श्लोककी व्याख्यामें बौद्धादिदर्शनोंने जितने प्रकारसे स्याद्वादको स्वीकार करना बताया है वे सब प्रकार उनके पूर्वापर विरोधको स्पष्ट करनेके लिए यहाँ दिखाये जा सकते हैं। बौद्ध आदि उक्त प्रकारसे स्याद्वादको स्वीकार करके भी स्याद्वादका खण्डन करनेके

---

१. तथा च भ–भ. २। २. तन्निर्वाणस्य प्र–प. १, २। निर्वाणस्य प्र–भ. २। ३. उद्धृतोऽयम्— स्या. मं. पृ. १३४। ४. –दवतार्य भ. २। ५. स्वप्रका–भ. २, आ.। ६. प्रकल्पिता भ. २।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

प्रकारेण स्याद्वादं स्वीकुर्वन्तोऽपि तन्निरासाय च युक्तीः स्फोरयन्तः [1]पूर्वापरविरुद्धवादिनः कथं न भवेयुः। कियन्तो वा दधिमाषभोजनात्कृष्णा ( कृपणा ) विविच्यन्त इत्युपरम्यते।

§ ४५२. चार्वाकस्तु वराक आत्मतदाश्रितधर्माधर्मानेकान्तस्वर्गापवर्गादिकं सर्वं कुग्रहग्रहिलतयैवाप्रतिपद्यमानो[2]ऽवज्ञोपहत एव कर्तव्यः, न पुनस्तं प्रत्यनेकान्ताभ्युपगमोपन्यासेन पूर्वापरोक्तविरोधप्रकाशनेन वा किमपि प्रयोजनं, सर्वस्य तदुक्तस्य सर्वलोकशास्त्रैः सह विरुद्धत्वात्। मूर्तेभ्यो भूतेभ्योऽमूर्तचैतन्योत्पादस्य विरुद्धत्वाद्भूतेभ्य उत्पद्यमानस्यान्यत आगच्छतो वा चैतन्यस्यादर्शनात्, आत्मवच्चैतन्यस्याप्यैन्द्रियकप्रत्यक्षाविषयत्वात् इत्यादि।

§ ४५३. तदेवं बौद्धादीनामन्येषां सर्वेषामागमाः प्रत्युत स्वप्रणेतृणामसर्वज्ञत्वमेव साधयन्ति न पुनः सर्वज्ञमूलताम्, पूर्वापरविरुद्धार्थवचनोपेतत्वात्। जैनमतं तु सर्वं पूर्वापरविरोधाभावात्स्वस्य सर्वज्ञमूलतामेवावेदयतीति स्थितम्।

§ ४५४. अथानुक्तमपि किमपि लिख्यते। प्राप्यकारीण्येवेन्द्रियाणीति कणभक्षाक्षपादमीमांसकसाङ्ख्याः समाख्यान्ति। चक्षुःश्रोत्रेतराणि तथेति ताथागताः। चक्षुर्वर्जानीति स्याद्वादावदातहृदयाः।

लिए कुछ कुतर्क उपस्थित करते हैं, यह भी उनका स्ववचन विरोध है। सच तो यह है कि स्याद्वादको माने बिना किसीकी तत्त्वव्यवस्था या व्यवहार सिद्धि हो ही नहीं सकती। इस तरह दही और उड़दसे बने हुए भोजनमें-से काले उड़द ( जन्तु ) बीननेके समान कहाँ तक दोषोंकी कालिमाको ऊपर लावें, अतः इतना कहकर ही इस पूर्वापरविरोधरूपी दोषान्वेषणके प्रसंगको समाप्त करते हैं।

§ ४५२. चार्वाक तो विचारा अत्यन्त तुच्छ है। वह तो किसी कुग्रहके आवेशसे बेसुध होकर आत्मा और आत्मासे सम्बन्ध रखनेवाले पुण्य-पाप, स्वर्ग-मोक्ष, अनेकान्त आदि सभीका लोप करके संसारकी हँसीका पात्र बना हुआ है, लोग उसकी बुरी तरह उपेक्षा करते हैं, उसकी चर्चा करना पाप समझते हैं। अतः उसके मतमें स्याद्वादका स्वीकार करना और पूर्वापर विरोध दिखाना निरर्थक ही है। उसके सिद्धान्तोंका सभी अन्य दर्शनवालोंने खण्डन किया है। लोक व्यवहार भी उसके नास्तिक विचारोंका समर्थन नहीं करता। मूर्त पृथिवी आदिसे अमूर्त चैतन्यकी उत्पत्ति माननेमें सरासर विरोध है। चैतन्य न तो कहींसे आता ही है और न पृथिवी आदि भूतोंसे उत्पन्न ही होता है वह तो आत्मामें रहनेवाला उसीका निजधर्म है। आत्माकी तरह चैतन्य भी इन्द्रिय प्रत्यक्षका विषय नहीं होता। वह तो अहंप्रत्ययके द्वारा मानसिक ज्ञानका विषय होता है।

§ ४५३. इस तरह बौद्ध आदि दार्शनिकोंके पूर्वापर विरोधसे भरे हुए आगम अपने प्रणेताओंकी असर्वज्ञताको ही खुले तौरसे जाहिर कर रहे हैं। ऐसे बाधित आगम सर्वज्ञमूलक नहीं हो सकते। सर्वज्ञके वचनोंमें पूर्वापर विरोध हो ही नहीं सकता। जैन दर्शनमें कहीं भी पूर्वापर विरोध या स्ववचन बाधाका न होना उसकी सर्वज्ञमूलकताको सिद्ध करता है। यदि जैनदर्शनको सर्वज्ञने न कहा होता तो वह इस तरह सर्वथा निर्बाध तथा प्रमाणसिद्ध नहीं हो सकता था। अतः जैनमत ही सर्वज्ञके द्वारा प्रतिपादित है तथा सत्य है।

§ ४५४. अब मूल ग्रन्थमें जिन बातोंका कथन नहीं हैं, उनका भी थोड़ा निरूपण करते हैं। वैशेषिक, नैयायिक, मीमांसक तथा सांख्य चक्षु आदि सभी इन्द्रियोंको प्राप्यकारी—पदार्थोंको प्राप्त करके उनसे सन्निकर्ष करके ज्ञान उत्पन्न करनेवाला—मानते हैं। बौद्ध चक्षु और श्रोत्रके सिवाय बाकी स्पर्शन आदि तीन इन्द्रियोंको प्राप्यकारी कहते हैं। पर स्याद्वादी जैन चक्षुके सिवाय सभी श्रोत्र आदि इन्द्रियोंको प्राप्यकारी मानते हैं।

१. पूर्वापराविरुद्धवादिनः कथं भवेयुः भ. १, प. १, २। २. -मानो वज्रोपहत भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४५५. श्वेताम्बराणां संमतिर्नयचक्रवालः स्याद्वादरत्नाकरो रत्नाकरावतारिका तत्त्वार्थप्रमाणवार्त्तिकं प्रमाणमीमांसा न्यायावतारोऽनेकान्तजयपताकानेकान्तप्रवेशो[1] धर्मसंग्रहणी[2] प्रमेयरत्नकोशश्चेत्येवमादयोऽनेके तर्कग्रन्थाः। दिगम्बराणां तु प्रमेयकमलमार्तण्डो न्यायकुमुदचन्द्र आप्तपरीक्षाष्टसहस्री सिद्धान्तसारो न्यायविनिश्चयटीका चेत्यादयः ॥५८॥

इति[3] श्रीतपागणनभोङ्गणदिनमणिश्रीदेवसुन्दरसूरिपदपद्मोपजीविश्रीगुणरत्नसूरिविरचितायां तर्करहस्यदीपिकायां षड्दर्शनसमुच्चयटीकायां[4] जैनमतस्वरूपनिर्णयो नाम चतुर्थोऽधिकारः[5] ॥

§ ४५५. श्वेताम्बरोंके सन्मतितर्क, नयचक्रवाल, स्याद्वादरत्नाकर, रत्नाकरावतारिका, तत्त्वार्थप्रमाणवार्तिक, प्रमाणमीमांसा, न्यायावतार, अनेकान्तजयपताका, अनेकान्तप्रवेश, धर्मसंग्रहणी, प्रमेयरत्नकोश इत्यादि अनेकों तर्कग्रन्थ हैं। दिगम्बरोंके प्रमेयकमलमार्तण्ड, न्यायकुमुदचन्द्र, आप्तपरीक्षा, अष्टसहस्रो, सिद्धान्तसार तथा न्यायविनिश्चय टीका आदि प्रमुख तर्कग्रन्थ हैं ॥५८॥

इति श्री तपागगरूपी आकाशके सूर्य श्री देवसुन्दर सूरिके चरण सेवक श्री गुणरत्नसूरिके द्वारा रची गयी षड्दर्शन समुच्चयकी तर्करहस्य दीपिका नामकी टीकामें जैनमतके स्वरूपका निर्णय करनेवाला चौथा अधिकार पूर्ण हुआ।

१. –कान्तजयप्र–म. २। २. संग्रहणी आ., क., म. १, प. १, २। ३. इति श्रीमत्तपोगणगगनांगणतरणिश्रीदेवसुन्दरसूरिक्रमकमलोपजीविश्रीगुणरत्नाचार्यं म. २। ४. –यां स्याद्वादसुधाकुंडो नाम चतुर्थः प्रकाशः म. २। ५. पुष्पिकेयं प. १, २ प्रत्योः नास्ति।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

अर्हम्

# अथ पञ्चमोऽधिकारः

§ ४५६. अथ वैशेषिकमतविवक्षया प्राह—

देवताविषयो भेदो नास्ति नैयायिकैः समम् ।
वैशेषिकाणां तत्त्वे तु विद्यतेऽसौ निदर्श्यते ॥५९॥

§ ४५७. व्याख्या—अस्य लिङ्गवेषाचारदेवादिनैयायिकप्रस्तावे प्रसङ्गेन प्रागेव प्रोचानम् । मुनिविशेषस्य कापोतीं वृत्तिमनुष्ठितवतो रथ्यानिपतितांस्तण्डुलकणानादायादाय कृताहारस्याहारनिमित्तात्कणाद इति संज्ञा अजनि । तस्य कणादस्य मुनेः पुरः शिवेनोलूकरूपेण मतमेतत्प्रकाशितम् । तत औलूक्यं प्रोच्यते । पशुपतिभक्तत्वेन पाशुपतं चोच्यते । कणादस्य शिष्यत्वेन वैशेषिकाः काणादा भण्यन्ते । आचार्यस्य च [1]प्रागभिधानीपरिकर इति नाम समाम्नायते ।

§ ४५८. अथ प्रस्तुतं प्रस्तूयते । देव एव देवता तद्विषयो भेदो—विशेषो वैशेषिकाणां नैयायिकैः समं नास्ति एतेन यादृग्विशेषण ईश्वरो देवो नैयायिकैरभिप्रेतः, तादृग्विशेषणः स एव वैशेषिकाणामपि देव इत्यर्थः । तत्त्वे तु तत्त्वविषये पुनर्विद्यते भेदः । असौ तत्त्वविषयो भेदो [2]निदर्श्यते—प्रदर्श्यते ॥५९॥

---

§ ४५६. अब वैशेषिक मतका निरूपण करते हैं—

वैशेषिकोंके देवताके स्वरूपमें नैयायिकोंसे कोई मतभेद नहीं है । हाँ, तत्त्वोंकी संख्या तथा स्वरूपका विषयमें जितना मतभेद है वह दिखाते हैं ॥५९॥

§ ४५७. वैशेषिकोंके लिंग वेष आचार तथा देवता आदिका स्वरूप नैयायिकमतके निरूपणके समय प्रसंगसे बता दिया गया है । एक विशिष्ट मुनि कापोती वृत्तिसे. मार्गमें पड़े हुए चावलोंको उठा-उठाकर अपनी उदरपूरणा करते थे । अतः उनकी कणाद—कणको आद—खानेवाला संज्ञा थी । लोग उन निस्पृही साधुको कणाद कहते थे । जिस तरह कबूतर रास्तेमें पड़े हुए चावलोंकी कनीको चोंचसे बीन-बीनकर खाते हैं उसी तरह किसी गृहस्थसे याचना किये बिना रास्ते में पड़े हुए निकम्मे अन्नसे भोजन करना कापोती वृत्ति है । उन कणाद ऋषिके सामने शिवजीने उल्लूके शरीरको धारण करके इस वैशेषिक मतका आदिमें निरूपण किया था, अतः इस मतको औलूक्य दर्शन भी कहते हैं, वैशेषिक लोग पशुपति—शिवके भक्त होते हैं, अतः यह दर्शन पाशुपतदर्शन भी कहा जाता है, उन कणाद-ऋषिने सर्वप्रथम 'कणादसूत्र' की रचना की तथा वैशेषिक कणादके ही शिष्य हैं अतः इन्हें काणाद भी कहते हैं । आचार्यका 'प्रागभिधानी परिकर' यह नाम कहते हैं ।

§ ४५८. देवको ही देवता कहते हैं । जिस प्रकार नैयायिक लोग नित्य सर्वज्ञ सृष्टिकर्ता आदि रूपसे ईश्वरको देवता मानते हैं वैशेषिक भी उसी तरह ईश्वरको ही देवता मानते हैं । अतः नैयायिक और वैशेषिकोंमें देवताके विषयमें कोई मतभेद नहीं है । तत्त्वविषयक मतभेद काफी है अतः वही तत्त्वविषयक मतभेद दिखाया जाता है—

---

१. प्रागभिधानोपकरिकरः म. २ । प्रागभिधानोपरिकरः म. १, प. १, २, क. । २. निदर्श्यते तमेवाह म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

तमेवाह—

द्रव्यं गुणस्तथा कर्म सामान्यं च चतुर्थकम् ।
विशेषसमवायौ च तत्त्वषट्कं तु तन्मते ॥६०॥

§ ४५९. व्याख्या—द्रव्यं प्रथमं तत्त्वं गुणो द्वितीयम् । तथाशब्दो भेदान्तरसूचने । कर्म तृतीयं सामान्यं च चतुर्थमेव । चतुर्थकम् स्वार्थे कप्रत्ययः । विशेषसमवायौ च पञ्चमषष्ठे तत्त्वे । उभयत्र चकारौ समुच्चयार्थौ । तुशब्दस्यावधारणार्थत्वे तत्त्वषट्कमेव न न्यूनाधिकं षडेव पदार्था इत्यर्थः । तन्मते वैशेषिकमते । अत्र पदार्थषट्के द्रव्याणि गुणाश्च, केचिन्नित्या एव केचित्त्वनित्याः, कर्मानित्यमेव, सामान्यविशेषसमवायास्तु नित्या एवेति । केचित्त्वभावं सप्तमं पदार्थमाहुः[2] ॥६०॥

§ ४६०. अथ द्रव्यभेदानाह—

तत्र द्रव्यं [3]नवधा भूजलतेजोऽनिलान्तरिक्षाणि ।
कालदिगात्ममनांसि च गुणः पुनः पञ्चविंशतिधा ॥६१॥

§ ४६१. व्याख्या—तत्र-तेषु षट्सु पदार्थेषु द्रव्यं नवधा, व्यवच्छेदफलं वाक्यमिति न्यायान्नवधैव न तु न्यूनाधिकप्रकारम् । अत्र द्रव्यमिति जात्यपेक्षमेकवचनम्, एवं प्रागग्रे च ज्ञेयम्, ततो नवैव द्रव्याणीत्यर्थः । एतेन[4] छायातमसो आलोकाभावरूपत्वान्न द्रव्ये भवत इत्युक्तम् । भूः पृथिवी,

---

वैशेषिक मतमें द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष और समवाय ये छह तत्त्व हैं ॥६०॥

§ ४५९. वैशेषिक मतमें पहला द्रव्य, दूसरा गुण । तथा शब्द अन्य भेदोंकी सूचना करता है । तीसरा कर्म, चौथा सामान्य । स्वार्थमें 'क' प्रत्यय करनेसे चतुर्थको ही चतुर्थक कहते हैं । पांचवां विशेष और छठा समवाय है । च शब्द समुच्चयार्थक है । तु शब्द निश्चयवाचक है, अर्थात् छह ही तत्त्व हैं कम-बढ़ नहीं, न तो पांच ही हैं और न सात ही । इन छह पदार्थोंमें कुछ द्रव्य और कुछ गुण तो नित्य हैं तथा कुछ द्रव्य और गुण अनित्य । कर्मपदार्थ अनित्य ही है । सामान्य, विशेष और समवाय नित्य ही हैं । कोई आचार्य अभावको भी सातवां पदार्थ मानते हैं ।

४६०. अब द्रव्यके भेदोंको कहते हैं—

**उनमें द्रव्यपदार्थ नौ प्रकारका है— १ पृथिवी, २ जल, ३ अग्नि, ४ वायु, ५ आकाश, ६ काल, ७ दिशा, ८ आत्मा, ९ मन । गुणपदार्थ पचीस प्रकारका है ॥६१॥**

§ ४६१. उन छह पदार्थोंमें द्रव्य नौ प्रकारका है । प्रत्येक वाक्य निश्चयात्मक होता है, अतः नौ ही द्रव्य हैं न कम और न बढ़ती । द्रव्य न तो आठ ही हो सकते हैं और न दस ही । यद्यपि द्रव्य नौ हैं फिर भी 'द्रव्यम्' यह एकवचनका प्रयोग द्रव्यत्व जातिकी अपेक्षा समझना चाहिए । पहले श्लोकमें तथा आगे भी जहां कहीं एकवचनान्त द्रव्य शब्दका प्रयोग हो वह द्रव्यत्व जातिकी अपेक्षा समझना चाहिए । इसलिए द्रव्य नौ ही हैं । इस तरह द्रव्यकी नौ संख्या नियत हो जानेसे

---

१. "धर्मविशेषप्रसूताद्द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायानां पदार्थानां वैसाधर्म्यधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसम् ।"—वैशे. सू. १। १।४ । २. "भावपरिज्ञानापेक्षित्वादभावस्य पृथगनुसंख्यानम् ..."—प्रश. व्यो. पृ. २० । "अभावस्य पृथगनुपदेशः भावपारतन्त्र्यात् न त्वभावात् ।"—प्रश. कन्दली. पृ. ७ । "अभावस्य च समानतन्त्रसिद्धस्याप्रतिषिद्धस्य न्यायदर्शने मानसेन्द्रियतासिद्धिवदत्राप्यविरोधाद् अभ्युपगमसिद्धान्तसिद्धत्वात् ।"—न्यायली. पृ. ३ । ३. "पृथिव्यापस्तेजो-वायुराकाशं कालो दिगात्मा मन इति द्रव्याणि ।"—वैशे. सू. १।१।५ । ४. "भासामभावरूपत्वाच्छायायाः ।" —प्रश. व्यो. पृ. ४६ । "द्रव्यगुणकर्मनिष्पत्तिवैधर्म्यादभावस्तमः ।"—वैशे. सू. ५।२।१९ । "उद्भूतरूपवद्यावत्तेजःसंसर्गाभावस्तमः ।"—वैशे. उप. ५।२।२० । ५. "पृथिवीत्वाभिसंबन्धात् पृथिवी । ...विषयस्तु द्वचणुकादिक्रमेणारब्धस्त्रिविधो मृत्पाषाणस्थावरलक्षणः । तत्र भूप्रदेशाः—प्राकारेष्टकादयो मृत्प्रकाराः । पाषाणा—उपलमणिवज्रादयः । स्थावरास्तृणौषधिवृक्षलतावतानवनस्पतय इति ।"—प्रश. भा. पृ. १२ ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

काठिन्यलक्षणा मृत्पाषाणवनस्पतिरूपा। [1]जलमापः तच्च [2]सरित्समुद्रकरकादिगतम्। [3]तेजोऽग्निः, [4]तच्च चतुर्धा, भौमं काष्ठेन्धनप्रभवम्, दिव्यं सूर्यविद्युदादिजम्, आहारपरिणामहेतुरौदर्यम्, आकरजं च सुवर्णादि। [5]अनिलो वायुः। एतानि चत्वार्यनेकविधानि।

§ ४६२. अन्तरिक्षमाकाशम्। तच्चैकं नित्यममूर्तं विभु च द्रव्यम्। विभुशब्देन विश्वव्यापकम्। इदं च शब्देन लिङ्गेनावगम्यते, आकाशगुणत्वाच्छब्दस्य[6]। द्वन्द्वे भूजलतेजोऽनिलान्तरिक्षाणि।

§ ४६३. [7]कालः परापरव्यतिकरयौगपद्यायौगपद्यचिरक्षिप्रप्रत्ययलिङ्गो द्रव्यम्। तथाहि–परः[8] पितापरः पुत्रो युगपदयुगपद्वा चिरं क्षिप्रं कृतं करिष्यते वेति यत्परापराविज्ञानं तदादित्यादिक्रियाद्रव्यव्यतिरिक्तपदार्थनिबन्धनं तत्प्रत्ययविलक्षणत्वात् घटादिप्रत्ययवत्। योऽस्य हेतुः स

---

छाया और अन्धकार द्रव्य नहीं हैं। छाया और अन्धकार तेजोद्रव्यके अभाव रूप हैं, अतः वे अभावपदार्थ हैं न कि द्रव्यपदार्थ। भू–पृथिवी। पृथिवी कठोर होती है, जैसे मिट्टी, पत्थर, वृक्ष आदि। जल—पानी, नदी, समुद्र, बरफ आदि अनेक रूपोंमें मिलता है। तेज-आग। आग चार प्रकार की है—१ लकड़ी आदि ईंधनसे सुलगनेवाली भौम जातिकी, २. सूर्य, बिजली आदिमें दिव्य जातिकी, ३. जठराग्नि, इससे भोजन आदि पचते हैं। ४. आकरज—खनिज सुवर्णादि पदार्थोंमें रहनेवाली। अनिल—वायु। ये चारों द्रव्य अनेक रूपोंमें देखे जाते हैं।

§ ४६२. अन्तरिक्ष—आकाश। आकाश नित्य एक अमूर्त तथा व्यापक द्रव्य है। विभुका अर्थ है विश्वव्यापक। शब्द आकाशका गुण है, अतः शब्द नामक लिंगसे ही आकाशका अनुमान होता है। भू जल आदिका द्वन्द्व समास करना चाहिए।

§ ४६३. दिशा गुण जातिकी अपेक्षा जिस समीपवर्ती अधमजातीय मूर्ख बूढ़े पुरुषमें अपर प्रत्यय होता है उसीमें काल द्रव्य जवान विद्वान् युवककी अपेक्षा परप्रत्यय कराता है। तथा जिस दूरदेशवर्ती जवान विद्वान् युवकमें दिशा आदिकी अपेक्षा परप्रत्यय होता है उसीमें काल, द्रव्य, अधमजातीय मूर्ख बूढ़ेकी अपेक्षा अपर प्रत्यय कराता है। इस तरह यह पर और अपर प्रत्ययोंकी विपरीतता दिशा आदिसे भिन्न काल द्रव्यकी सत्ता सिद्ध करती है। 'यह कार्य एक साथ किया गया, यह क्रमसे किया गया, यह जल्दी किया गया, यह देरीसे किया गया' इत्यादि काल सम्बन्धी प्रत्यय भी कालकी सत्ता सिद्ध करते हैं। 'पिता जेठा है, पुत्र लहुरा है, युगपत् क्रमसे, शीघ्र, धीरे-धीरे कार्य किया या किया जायेगा' इत्यादि परापरादिप्रत्यय, सूर्यकी गति तथा अन्य द्रव्योंसे उत्पन्न नहीं होकर किसी दूसरे द्रव्यकी अपेक्षासे होते हैं, क्योंकि सूर्यकी गति आदिमें होनेवाले प्रत्ययोंसे ये प्रत्यय विलक्षण प्रकारके हैं। जिस प्रकार घटसे होनेवाला 'यह घट है' यह प्रत्यय सूर्यकी गति आदिसे भिन्न घट नामक पदार्थकी अपेक्षा रखता है उसी तरह परापरादि प्रत्यय भी सूर्यकी गति आदिसे भिन्न काल द्रव्यकी अपेक्षा रखते हैं। सूर्यकी गतिमें तो 'यह सूर्यकी गति है' यह प्रत्यय होगा, सफेद बालोंमें या मुँहपर पड़ी हुई झुर्रियोंमें भी 'सफेद बाल, झुर्रियाँ'

---

१. "अप्त्वाभिसंबन्धादाप।...विषयस्तु सरित्समुद्रहिमकरकादिः।"—प्रश. भा. पृ. १४। २. समुद्रसरित्करका– म. २। ३. "तेजस्त्वाभिसंबन्धात्। तेजः।....विषयसंज्ञकं चतुर्विधम्....सुवर्णादि।"—प्रश. भा. पृ. १५। ४. तच्चतुर्धा म. १, २, प. १, २। ५. "वायुत्वाभिसंबन्धाद्वायुः।"—प्रश. भा. पृ. १६। ६. तत्राकाशस्य गुणाः शब्दसंख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागाः...शब्दलिङ्गाविशेषादेकत्वं सिद्धम्...विभववचनात् परममहत्परिमाणम्।"—प्रश. भा. पृ. २३-२५। ७. कालः परापरव्यतिकरयौगपद्यायौगपद्यचिरक्षिप्रप्रत्ययलिङ्गम्। ...काललिङ्गाविशेषादेकत्वं सिद्धम्।....कारणे काल इति वचनात् परममहत्परिमाणम्।"—प्रश. भा. पृ. २६। ८. परः पिता पुत्रात्परः पुत्रः पितुः युग–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

पारिशेष्यात्कालः स चैको नित्योऽमूर्तो विभुर्द्रव्यं च।

§ ४६४. [1]दिगपि द्रव्यमेका नित्यामूर्ता विभुश्च (विभ्वी च)। मूर्तेष्वेव हि द्रव्येषु मूर्तं द्रव्यमवधि कृत्वेदमस्मात्पूर्वेण दक्षिणेन पश्चिमेनोत्तरेण पूर्वदक्षिणेन दक्षिणापरेणापरोत्तरेणोत्तर-पूर्वेणाधस्तादुपरिष्टादित्यमी दशप्रत्यया यतो भवन्ति, सा दिगिति। एतस्याश्चैकत्वेऽपि प्राच्यादि-भेदेन नानात्वं कार्यविशेषाद्व्यवस्थितम्।

§ ४६५. [2]आत्मा जीवोऽनेको नित्योऽमूर्तो विभुर्द्रव्यं च।

§ ४६६. [3]मनश्चित्तं, तच्च नित्यं द्रव्यमणुमात्रमनेकमाशुसंचारि प्रतिशरीरमेकं च। [4]युग-पज्ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गम्, आत्मनो हि सर्वगतत्वाद् युगपदनेकेन्द्रियार्थसंनिधाने सत्यपि क्रमेणैव ज्ञानोत्पत्त्युपलम्भादनुमीयते। आत्मेन्द्रियार्थसंनिकर्षेभ्यो व्यतिरिक्तं कारणान्तरं मनोऽस्तीति, यस्य

यही प्रत्यय होंगे। अतः इनसे भिन्न निमित्त सिवाय कालके दूसरा नहीं हो सकता। इस तरह अन्य सब सम्भवित निमित्तोंका निषेध होनेपर अन्तमें परिशेष न्यायसे कालद्रव्यकी सिद्धि होती है। यह कालद्रव्य नित्य एक अमूर्त तथा व्यापक है।

§ ४६४. दिग् द्रव्य भी नित्य अमूर्त एक तथा व्यापक है। मूर्त पदार्थोंमें एक दूसरेकी अपेक्षा यह इससे पूर्वमें, दक्षिणमें, पश्चिममें, उत्तरमें, आग्नेय कोणमें, नैऋत्य कोणमें, वायव्य कोणमें, ईशान कोणमें, ऊपर या नीचे है। ये दस प्रत्यय जिसके निमित्तसे होते हैं वही दिशा है। यद्यपि यह एक है फिर भी मेरुके चारों ओर घूमनेवाले सूर्यका जब भिन्न-भिन्न दिशाके प्रदेशोंमें रहनेवाले लोकपालोंके द्वारा ग्रहण किये गये दिशाके प्रदेशोंसे संयोग होता है तब उसमें पूर्व-पश्चिम आदि व्यवहार होने लगते हैं। दस प्रकारके प्रत्ययोंसे भी दिशा—पूर्व आदि दश भेदोंका अनुमान भली-भाँति किया जा सकता है।

§ ४६५. आत्मा जीव, यह नित्य अमूर्त तथा व्यापक होकर भी अनेक हैं।

§ ४६६. मन—चित्त, यह नित्य है, परमाणु रूप है, अनेक है, तथा हर एक शरीरमें एक-एक रहता है तथा बहुत ही शीघ्र सारे शरीरमें गति करता है। एक साथ अनेक ज्ञानोंकी उत्पत्ति न होना ही मनके सद्भावका प्रबल साधक है। आत्मा तो सर्वव्यापक है, अतः उसका एक साथ सभी इन्द्रियोंके साथ संयोग है ही। पदार्थोंके साथ इन्द्रियोंका भी युगपत् संयोग हो ही सकता है। एक गरम पूड़ीको खाइए, उसके रूप, रस, गन्ध आदि सभीके साथ इन्द्रियोंका युगपत् सम्बन्ध हो रहा है। फिर भी रूपादि पाँचों ज्ञान एक साथ उत्पन्न न होकर क्रमसे ही होते है। इस क्रमो-

१. "दिक् पूर्वापरादिप्रत्ययलिङ्गा। मूर्तद्रव्यमवधिं कृत्वा मूर्तेष्वेव द्रव्येष्वेतस्मादिदं पूर्वेण दक्षिणे पश्चिमेनोत्तरेण पूर्वदक्षिणेन दक्षिणापरेण अपरोत्तरेण उत्तरपूर्वेण चाधस्तादुपरिष्टाच्चेति दश प्रत्यया यतो भवन्ति सा दिगिति, अन्यनिमित्तासंभवात्।....दिग् लिङ्गाविशेषादञ्जसैकत्वेऽपि दिशः परम-महर्षिभिः श्रुतिस्मृतिलोकसंव्यवहारार्थं मेरुं प्रदक्षिणमावर्तमानस्य भगवतः सवितुर्ये संयोगविशेषाः लोक-पालपरिगृहीतदिक्प्रदेशानामन्वर्थाः प्राच्यादिभेदेन दशविधाः संज्ञाः कृताः अतो भक्त्या दश दिशः सिद्धाः।" —प्रश. भा. पृ. २८। २. "आत्मत्वाभिसंबन्धादात्मा।...तथा चात्मेति वचनात्परम-महत्परिमाणम्। —प्रश. भा. पृ. ३०। ३. "मनस्त्वयोगान्मनः। सत्यप्यात्मेन्द्रियार्थसान्निध्ये ज्ञान-सुखादीनामभूत्वोत्पत्तिदर्शनात् करणान्तरमनुमीयते। श्रोत्राद्यव्यापारे स्मृत्युत्पत्तिदर्शनात् बाह्येन्द्रियैर-गृहीतसुखादिग्राह्यान्तरभावाच्चान्तःकरणम्।"....प्रयत्नज्ञानायौगपद्यवचनात् प्रतिशरीरमेकत्वं सिद्धम्। पृथक्त्वमप्यत एव। तदभाववचनादणुपरिमाणम्।....प्रयत्नादृष्टपरिग्रहवशादाशुसंचारि चेति।" —प्रश. भा. पृ. ३६। ४. न्यायसू. १।१।१६।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

संनिधानाज्ज्ञानानामुत्पत्तिरसंनिधानाच्चानुत्पत्तिरिति। तस्य च मनसो मृतशरीरान्निर्गतस्य मृतशरीरप्रत्यासन्नमदृष्टवशादुपजातक्रियैरणुभिर्द्व्यणुकादिक्रमेणारब्धमतिसूक्ष्ममनुपलब्धियोग्यं शरीरं संक्रम्यैव स्वर्गादौ गतस्य स्वर्गाद्युपभोग्यशरीरेण संबन्धो भवति। केवलस्य त्वेतावद्दूरं गतिर्न स्यात्। तच्च मरणजन्मनोरान्तरालं गतं शरीरं मनसः स्वर्गनारकादिदेशं प्रतिवहनधर्मकत्वादातिवाहिकमित्युच्यते। ततो द्वन्द्वे कालदिगात्ममनांसि। चः समुच्चये।

§ ४६७. तत्र पृथिव्यापस्तेजोवायुरित्येतच्चतुःसङ्ख्यं द्रव्यं प्रत्येकं नित्यानित्यभेदाद्द्विप्रकारम्। तत्र परमाणुरूपं नित्यं "सदकारणवन्नित्यम्" [ वैशे. सू. ४।१।१ ] इति वचनात्। तदारब्धं तु द्व्यणुकादिकार्यद्रव्यमनित्यम्। आकाशादिकं नित्यमेव, अनुत्पत्तिमत्त्वात्।

§ ४६८. एषां च द्रव्यत्वाभिसंबन्धाद् द्रव्यरूपता। द्रव्यत्वाभिसंबन्धश्च द्रव्यत्वसामान्योपलक्षितः समवायः। तत्समवेतं वा सामान्यम्। एतच्च द्रव्यत्वाभिसंबन्धादिकमितरेभ्यो गुणादिभ्यो व्यवच्छेदकमेषां लक्षणम्। एवं पृथिव्यादिभेदानामपि पाषाणादीनां पृथिवीत्वाभिसंबन्धादिकं

---

त्पत्तिसे ज्ञात होता है कि कोई ऐसा सूक्ष्म पदार्थ अवश्य है जिसके क्रमिक संयोगसे ज्ञान एक साथ उत्पन्न न होकर क्रमसे ही उपजते हैं। आत्मा, इन्द्रिय और पदार्थका संयोग इनसे भिन्न एक मन नामका कारण अवश्य है, जिसका जिस इन्द्रियसे संयोग होता है उसी इन्द्रियसे ज्ञान उत्पन्न होता है अन्यसे नहीं है। इसीका संयोग ज्ञानकी उत्पत्तिमें कारण होता है। यदि मनका संयोग न हो तो ज्ञान उत्पन्न ही नहीं हो सकता। यही मन मृत शरीरसे निकलकर स्वर्ग आदिमें जाता है और वहाँ स्वर्गीय दिव्य शरीरसे सम्बन्ध करके उसका उपभोग करता है। जब मनुष्य मरता है तब मनका स्थूल शरीरसे सम्बन्ध छूट जाता है। वह उस समय अदृष्ट पुण्य-पापके अनुसार वहीं बने हुए अत्यन्त सूक्ष्म आतिवाहिक लिंग शरीरमें घुस जाता है और उसीके द्वारा वह स्वर्ग आदि तक पहुँचता है। जीवके पुण्य-पापके अनुसार मरनेके बाद ही परमाणुओंमें क्रिया होकर द्व्यणुक-त्र्यणुक आदि क्रमसे अत्यन्त सूक्ष्म आतिवाहिक शरीर बन जाता है। यह शरीर इतना सूक्ष्म होता है कि आँखोंसे नहीं दिखाई देता और न किसी अन्य इन्द्रियसे भी इसका परिज्ञान हो पाता है। अकेला मन इस आतिवाहिक शरीरके बिना इतनी दूर तक नहीं जा सकता। यह मरण और नूतन जन्मके बीचमें रहनेवाला सूक्ष्म शरीर मनको स्वर्ग और नरक आदि तक ढोता है—पहुँचा देता है अतः इसे ढोनेवाला आतिवाहिक शरीर कहते हैं। काल आदिका द्वन्द्व समास करना चाहिए। 'च' शब्द समुच्चयार्थक है।

§ ४६७. पृथिवी, जल, अग्नि और वायु ये चार द्रव्य नित्य भी होते हैं तथा अनित्य भी। परमाणुरूप पृथिवी आदि नित्य हैं। कहा भी है—"सत् होकर भी जो वस्तु कारणोंसे उत्पन्न न हो उसे नित्य कहते हैं।" परमाणुरूप द्रव्य सत् तो हैं ही और किसी अन्य कारणसे उत्पन्न भी नहीं होते अतः वे नित्य हैं। इन परमाणुओंके संयोगसे बने हुए द्व्यणुक आदि स्थूल कार्य द्रव्य अनित्य हैं। आकाश आदि द्रव्य किसी कारणसे उत्पन्न न होनेके कारण नित्य ही हैं।

§ ४६८. द्रव्यत्व नामक जातिका सम्बन्ध ही इनमें द्रव्यरूपता लाता है तथा 'द्रव्य द्रव्य यह अनुगत व्यवहार कराता है' द्रव्यत्वका द्रव्यके साथ समवाय सम्बन्ध होता है। समवाय तो नित्य और एक है अतः द्रव्यत्व विशेषणवाला समवाय या समवायसे सम्बद्ध द्रव्यत्व द्रव्योंमें द्रव्यरूपताके प्रयोजक होते हैं। यह द्रव्यत्वका समवाय गुणादि पदार्थोंसे द्रव्यको व्यावृत्त करता है तथा उनमें 'द्रव्य द्रव्य' व्यवहार कराता है। अतः यह द्रव्यका व्यवच्छेदक लक्षण—असाधारण स्वरूप है। इसी तरह पृथिवीमें पृथिवीत्वका समवाय, जलमें जलत्वका समवाय, वायुमें वायुत्वका समवाय

[1]लक्षणमितरेभ्योऽबादिभ्यो भेदव्यवहारहेतुर्द्रष्टव्यम् । अभेदवतां त्वाकाशकालदिग्द्रव्याणामनादितच्छब्दवाच्यता[2] द्रष्टव्या ।

§ ४६९. इदं च नवविधमपि द्रव्यं सामान्यतो द्वेधा, अद्रव्यं द्रव्यं अनेकद्रव्यं च द्रव्यम्– तत्राद्रव्यमाकाशकालदिगात्ममनःपरमाणवः कारणद्रव्यानारब्धत्वात् । अनेकद्रव्यं तु द्व्यणुकादिस्कन्धाः । तत्र च द्वाभ्यां परमाणुभ्यां कार्यद्रव्ये आरब्धेऽणुरिति व्यपदेशः, परमाणुद्वयारब्धस्य [3]द्व्यणुकस्याणुपरिमाणत्वात् । त्रिचतुरैः परमाणुभिरारब्धस्यापि [4]कार्यद्रव्यस्याणुपरिमाणतैव स्यात्, परं द्व्यणुकव्यपदेशो न स्यात् । त्रिभिर्द्व्यणुकैश्चतुर्भिर्वारब्धे त्र्यणुकमिति व्यपदेशः, न तु द्वाभ्यां द्व्यणुकाभ्यामारब्धे, द्वाभ्यामारब्धस्य ह्युपलब्धिनिमित्तं महत्त्वं न स्यात् । त्र्यणुकं च

तथा अग्निमें अग्नित्वका समवाय उनको इतर द्रव्योंसे व्यावृत्ति कराके 'पृथिवी' आदि अनुगत व्यवहारमें कारण होता है। आकाश काल और दिशा ये एक-एक ही द्रव्य हैं। इसलिए इनमें आकाशत्व आदि जातियाँ नहीं पायी जातीं। अतः इनकी 'आकाश, काल और दिशा' ये संज्ञाएँ तथा व्यवहार अनादि कालीन हैं।

§ ४६९. ये नवों द्रव्य सामान्यसे दो प्रकारके हैं—एक अद्रव्य द्रव्य और दूसरे अनेक द्रव्य द्रव्य, जिनको उत्पन्न करनेवाला कोई अन्य द्रव्य रूप समवायिकारण न हो वे अद्रव्य द्रव्य हैं अर्थात् नित्य द्रव्य। जैसे आकाश काल दिशा आत्मा मन और पृथिवी आदिके परमाणु। इनको उत्पन्न करनेवाला कोई कारण द्रव्य नहीं है जिनकी उत्पत्तिमें अनेक द्रव्य समवायिकारण होते हैं वे अनेक द्रव्य द्रव्य अर्थात् अनित्य द्रव्य कहलाते हैं जैसे परमाणुओंसे बननेवाले द्व्यणुक आदि। मतलब यह कि द्रव्य या तो अद्रव्य नित्य होंगे या अनेक द्रव्य अनित्य। कोई भी द्रव्य 'एकद्रव्य'—जिसकी उत्पत्तिमें एक ही द्रव्य समवायिकारण हो जैसे ज्ञानादि गुण—नहीं हो सकता। दो परमाणुओंसे उत्पन्न होनेवाले कार्य द्रव्यको 'अणु' कहते हैं; क्योंकि दो परमाणुओंसे उत्पन्न द्रव्यमें अणुपरिमाण ही रहता है। इसी तरह तीन चार परमाणुओंसे उत्पन्न होनेवाले कार्य द्रव्य भी 'अणु' ही कहे जाते हैं उन्हें द्व्यणुक नहीं कहते। तीन या चार द्व्यणुकसे उत्पन्न होनेवाला कार्य द्रव्य त्र्यणुक कहलाता है। दो द्व्यणुकोंसे उत्पन्न होनेवाले कार्यद्रव्यको त्र्यणुक नहीं कह सकते; क्योंकि दो द्व्यणुकोंसे उत्पन्न कार्यमें इन्द्रियोंसे ग्रहण करने लायक महत्त्व परिमाण नहीं होता। त्र्यणुक द्रव्य ही इन्द्रियोंके द्वारा ग्रहण करने लायक होता है। इस तरह आगे-आगे महान् परिमाणवाले कार्य द्रव्योंकी उत्पत्ति होती जाती है। विशेष कारण द्रव्यका परिमाणको कार्यमें स्वसजातीय उत्कृष्ट परिमाण उत्पन्न करनेका नियम है। यदि परमाणुके परिमाणको द्व्यणुकके परिमाणमें कारण माना जायेगा तो उसमें अणु परिमाणके सजातीय उत्कृष्ट अणुतर परिमाणकी उत्पत्ति होगी। अतः परमाणुके अणुपरिमाणको कार्यके परिमाणमें कारण नहीं मानकर परमाणुकी संख्याको कारण मानते हैं। जिससे द्व्यणुकमें अणुपरिमाणकी ही उत्पत्ति होती है न कि अणुतर परिमाणकी। इसी तरह यदि द्व्यणुकके अणुपरिमाणको त्र्यणुकके परिमाणमें कारण मानेंगे, तो इसमें भी अणुजातीय उत्कृष्ट-अणुतर परिमाणकी ही उत्पत्ति होगी। अतः द्व्यणुकोंमें रहनेवाली बहुत्व संख्याको कारण

१. "लक्षणं च भेदार्थं व्यवहारार्थं चेति। तथाहि पृथिव्यादीनि इतरस्माद् भिद्यन्ते द्रव्याणीति वा व्यपहर्तव्यानि द्रव्यत्वयोगात् ।" —प्रश. व्यो. पृ. १५० । "पृथिव्यादीनां नवानामपि द्रव्यत्वयोगः ।" —प्रश. भा. पृ. २० । "एतेन द्रव्यादिपदार्थस्य इतरेभ्यो भेदलक्षणमुक्तम् ।" —प्रश. कन्दली पृ. २० । २. "आकाशकालदिशामेकैकत्वादपरजात्यभावे पारिभाषिक्यस्तिस्रः संज्ञा भवन्ति आकाशं कालो दिगिति ।" —प्रश. भा. पृ. ५८ । ३. कस्याणु परमाणुत्वात् म. १, २, प. १, २ ।—कस्यापरमाणुत्वात् क. । ४. कार्यस्याणुप–म. १, प. १, २ ।—कार्यस्याणुपरमाणुतैव म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

द्रव्यमुपलब्धियोग्यमिष्यते। ततश्चापरापरारब्धत्वेऽपरापरद्रव्योत्पत्तिर्ज्ञेया[1]। गुणः पुनः पञ्चविंशतिधा स्पष्टम् ॥६१॥

§ ४७०. [2]गुणस्य पञ्चविंशतिविधत्वमेवाह—

स्पर्शरसरूपगन्धाः शब्दः संख्या विभागसंयोगौ।
परिमाणं च पृथक्त्वं तथा परत्वापरत्वे च ॥६२॥
बुद्धिः सुखदुःखेच्छाधर्माधर्मप्रयत्नसंस्काराः।
द्वेषः स्नेहगुरुत्वे द्रव्यत्ववेगौ गुणा एते ॥६३॥ [4]॥युग्मम्॥

§ ४७१. व्याख्या—[5]स्पर्शस्त्वगिन्द्रियग्राह्यः पृथिव्युदकज्वलनपवनवृत्तिः। [6]रसो-रसनेन्द्रियग्राह्यः पृथिव्युदकवृत्तिः। चक्षुर्ग्राह्यं रूपं [7]पृथिव्युदकज्वलनवृत्ति, तच्च रूपं जलपरमाणुषु तेजःपरमाणुषु च नित्यं, पार्थिवपरमाणुरूपस्य त्वग्निसंयोगो विनाशकः। सर्वकार्येषु च कारणरूपपूर्वकरूपमुत्पद्यते, उत्पन्नेषु हि द्व्यणुकादिकार्येषु पश्चात्तत्र रूपोत्पत्तिः, निराश्रयस्य कार्यरूपस्यानु-

---

माननेपर ही त्र्यणुकमें महापरिमाणकी उत्पत्ति हो सकती है। यही कारण है कि तीन द्व्यणुकसे त्र्यणुककी उत्पत्ति बताया है न कि दो द्व्यणुकसे। दो द्व्यणुकमें बहुत्व संख्या न होकर द्वित्व संख्या ही रहती है। गुण पच्चीस प्रकारका है यह स्पष्ट है।

§ ४७०. अब पच्चीस गुणोंका निरूपण करते हैं—

**स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, शब्द, संख्या, विभाग, संयोग, परिमाण, पृथक्त्व, परत्व, अपरत्व, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, धर्म, अधर्म, प्रयत्न, संस्कार, द्वेष, स्नेह, गुरुत्व, द्रवत्व और वेग, ये पच्चीस गुण हैं ॥६२-६३॥**

§ ४७१. स्पर्शन इन्द्रियका विषयभूत गुण स्पर्श है। यह स्पर्शनेन्द्रियसे छुआ जाता है और पृथिवी, जल, अग्नि और वायुमें रहता है। जीभके द्वारा चखा जानेवाला गुण रस है। यह पृथिवी और जलमें रहता है। आंखसे दिखाई देनेवाला गुण रूप है। यह पृथिवी जल और अग्निमें पाया जाता है। जल तथा अग्निके परमाणुओंका रूप नित्य है परन्तु पृथिवीके परमाणुओंका रूप अग्निके संयोगसे नष्ट हो जाता है। पृथिवीमें अग्निके संयोगसे पूर्वरूप नष्ट होकर नया पाकजरूप उत्पन्न होता है। कारणके रूपसे ही सभी कार्योंमें रूपकी उत्पत्ति होती है। जब पहले द्व्यणुकादिकार्य उत्पन्न हो जाते हैं तब उनमें रूपादि गुणोंकी उत्पत्ति होती है; क्योंकि रूपादि गुण हैं, अतः वे निराधार उत्पन्न नहीं हो सकते, उनका आधारभूत द्रव्य होना ही चाहिए। इस तरह जब गुण निराधार उत्पन्न नहीं होते तब उनका नाश भी आधारके नाशसे ही होगा। कार्यद्रव्यरूपी आधारके नष्ट होते ही द्वितीयक्षणमें रूपादि गुणोंका नाश होता है। क्षण इतना सूक्ष्म है कि वह हम लोगोंकी

---

१. परद्र–म. २। २. गुणपञ्च–म. २। ३. "रूपरसगन्धस्पर्शाः संख्याः परिमाणानि पृथक्त्वं संयोगविभागौ परत्वापरत्वे बुद्धयः सुखदुःखेच्छाद्वेषौ प्रयत्नाश्च गुणाः।" वैशे. सू. १।१।६। "इति कण्ठोक्ताः सप्तदश। चशब्दसमुच्चिताश्च गुरुत्वद्रवत्वस्नेहसंस्कारादृष्टशब्दाः सप्तैवेत्येवं चतुर्विंशतिर्गुणाः।" —प्रश. भा. पृ. ३। ४. युगलम्। म. २। ५. "स्पर्शस्त्वगिन्द्रियग्राह्यः। क्षित्युदकज्वलनपवनवृत्तिः।" —प्रश. भ. पृ. ४५। ६. "रसो रसनग्राह्यः। पृथिव्युदकवृत्तिः।" —प्रश. भा. पृ. ४५। ७. 'तत्र रूपं चक्षुर्ग्राह्यम्। पृथिव्युदकज्वलनवृत्ति द्रव्याद्युपलम्भकं नयनसहकारि शुक्लाद्यनेकप्रकारं सलिलादिपरमाणुषु नित्यं पार्थिवपरमाणुष्वग्निसंयोगविरोधि सर्वकार्यद्रव्येषु कारणगुणपूर्वकमाश्रयविनाशादेव विनश्यतीति।" —प्रश. भा. पृ. ४४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

त्वादात् । तथा कार्यरूपविनाशस्याश्रयविनाश एव हेतुः । पूर्वं हि कार्यद्रव्यस्य नाशः, तदनु च रूपस्य, आशुभावाच्च क्रमस्याग्रहणमिति । [1]गन्धो घ्राणग्राह्यः पृथिवीवृत्तिः । स्पर्शादेश्च गुणत्वे सति त्वगिन्द्रियग्राह्यादिकं लक्षणमितरव्यवच्छेदकम् ।

§ ४७२. [2]शब्दः श्रोत्रेन्द्रियग्राह्यो गगनवृत्तिः क्षणिकश्च । श्रोत्रेन्द्रियं चाकाशात्मकम् । अथाकाशे निरवयव इदमात्मीयं श्रोत्रमिदं च परकीयमिति विभागः कथमिति चेत् । उच्यते—यदीयधर्माधर्माभिसंस्कृतकर्णशष्कुल्यवरुद्धं [3]यन्नभस्तत्तस्य श्रोत्रमिति विभागः, अत एव नासिकादिरन्ध्रान्तरेण न शब्दोपलम्भः संजायते । तत्कर्णशष्कुलीविघाताद्बाधिर्यादिकं च व्यवस्थाप्यते[4] इति ।

§ ४७३. संख्या तु [5]एकादिव्यवहारहेतुरेकत्वादिलक्षणा । सा पुनरेकद्रव्या चानेकद्रव्या च तत्रैकसंख्यैकद्रव्या, [6]अनेकद्रव्या तु द्वित्वादिसंख्या । तत्रैकद्रव्यायाः सलिलादिपरमाण्वादिगत-

---

स्थूलदृष्टिमें नहीं झलकता । यही कारण है कि हम लोग कार्यद्रव्यके नाशको तथा उसके गुणोंके नाशको एक ही क्षणमें मान लेते हैं । क्षण होते क्या देर लगती है ? वह बहुत ही जल्दी होता है इसीलिए हम द्रव्यनाश और गुणनाशके क्रमको नहीं जान पाते । नाकसे सूँघा जानेवाला गुण गन्ध है । गन्ध मात्र पृथिवीमें ही रहती है । स्पर्श आदिके इतर व्यावर्तक असाधारण लक्षण इस प्रकार हैं । स्पर्शनेन्द्रियसे छुआ जाकर जो गुण हो वह स्पर्श, रसनेन्द्रियसे चखा जाकर जो गुण हो वह रस, आँखोंसे देखा जाकर जो गुण हो वह रूप और नाकसे सूँघा जाकर जो गुण हो वह गन्ध । यद्यपि रूपत्व, रसत्व, गन्धत्व और स्पर्शत्व जातियाँ भी चक्षु आदि इन्द्रियोंसे देखी, चाटी, सूँघी और छुई जाती हैं तो भी वे गुण नहीं हैं अतः उनमें पूरा लक्षण अतिव्याप्त नहीं हो सकता । जिस इन्द्रियसे जो पदार्थ जाना जाता है उसी इन्द्रियसे उसकी जाति और उसके अभावके परिज्ञान होनेका नियम है । अतः 'गुण' विशेषणसे रूपत्व आदि सामान्योंमें लक्षण अतिव्याप्त नहीं हो सकता ।

§ ४७२. कानसे सुनाई देनेवाला गुण शब्द है । यह आकाशमें रहता है तथा क्षणिक है । कान इन्द्रिय आकाश रूप ही है ।

शंका—आकाश तो निरवयव है, अतः यह हमारा श्रोत्र है और यह पराया यह विभाग कैसे हो सकेगा ?

समाधान—स्व-पर विभागमें कोई कठिनाई नहीं है । जिसके पुण्य-पापसे संस्कृत कर्णशष्कुलि—कानका तारा—में आकाशका जो भाग आता है वह उसीका श्रोत्र कहा जायेगा । इसीलिए नाकके छेदमें समाये हुए आकाशसे शब्द नहीं सुनाई देता । जिसके कानका तारा फट जाता है या उसमें छेद हो जाता है वही व्यक्ति बहरा या कम सुननेवाला हो जाता है ।

§ ४७३. एक, दो, तीन आदि व्यवहार करनेवाला गुण एकत्व, द्वित्व आदि संख्या है । यह एक द्रव्यमें भी रहती है और अनेक द्रव्योंमें भी । एकत्वसंख्या एकद्रव्यमें रहता है तथा द्वित्व-त्रित्व आदि संख्याएँ अनेक द्रव्योंमें । एक द्रव्यमें रहनेवाली एकत्व संख्या जल आदिके परमाणुओंमें तथा कार्यद्रव्यमें रहनेवाले रूपादि गुणोंकी तरह नित्य भी है और अनित्य भी । परमाणुओंमें नित्य तथा कार्यद्रव्यमें अनित्य । कार्यद्रव्यकी एकत्वसंख्या कारणकी एकत्वसंख्यासे उत्पन्न होती है । अनेक द्रव्यमें रहनेवाली द्वित्व आदि अपेक्षाबुद्धिसे उत्पन्न होते हैं तथा अपेक्षाबुद्धिके नाशसे ही नष्ट हो जाते हैं, कहीं आधारभूत द्रव्यके नाशसे भी इनका नाश होता है । दो या तीन

---

१. "गन्धो घ्राणग्राह्यः । पृथिवीवृत्तिः ।" —प्रश. भा. पृ. ४५ । २. "शब्दोऽम्बरगुणः श्रोत्रग्राह्यः क्षणिकः कार्यकारणोभयविरोधी संयोगविभागशब्दजः प्रदेशवृत्तिः ।" —प्रश. भा. पृ. १४४ । ३. भो मूर्तस्याश्रोत्र—म. २ । ४. —प्यते स—म. २ । ५. एकादिकाव्य—भ. २ । "एकादिव्यवहारहेतुसंख्या...."—प्रश. भा. पृ. ४८ । ६. अनेकद्रव्यादिषु तु म. २ । अनेकसंख्या तु आ., क. ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

रूपादीनामिव नित्यानित्यत्वनिष्पत्तयः अनेकद्रव्याश्रयास्त्वेकत्वेभ्योऽनेकविषयबुद्धिसहितेभ्यो निष्पत्तिः। अपेक्षाबुद्धिविनाशाच्च विनाशः क्वचित्त्वाश्रयविनाशादिति।

§ ४७४. प्राप्तिपूर्विका ह्यप्राप्तिर्विभागः,[1] अप्राप्तिपूर्विका च प्राप्तिः संयोगः।[2] एतौ च द्रव्येषु यथाक्रमं विभक्तसंयुक्तप्रत्ययहेतू। अन्यतरोभयकर्मजौ विभागसंयोगौ च यथाक्रमम्।

§ ४७५. परिमाणव्यवहारकारणं परिमाणम्[3]। तच्चतुर्विधं, महदणु दीर्घं ह्रस्वं च। तत्र महद्द्विविधं, नित्यमनित्यं च। नित्यमाकाशकालदिगात्मसु परममहत्त्वम्। अनित्यं द्व्यणुकादिषु द्रव्येषु। अण्वपि नित्यानित्यभेदाद्द्विविधम्। परमाणुमनःसु पारिमाण्डल्यलक्षणं[4] नित्यम्। अनित्यं द्व्यणुक एव। बदरामलकबिल्वादिषु बिल्वामलकबदरादिषु च क्रमेण यथोत्तरं महत्त्वस्याणुत्वस्य च व्यवहारो[5] भाक्तोऽवसेयः, आमलकादिषूभयस्यापि व्यवहारात्। एवमिक्षौ समिद्वंशाद्यपेक्षया ह्रस्वत्वदीर्घत्वयोर्भाक्तत्वं[6] ज्ञेयम्।

---

पदार्थोंको देखकर 'यह एक यह एक और यह एक' ऐसी अनेक पदार्थोंके एकत्वको विषय करनेवाली अपेक्षाबुद्धि होती है। इस अपेक्षाबुद्धिसे उन पदार्थोंसे द्वित्व आदि संख्याएँ उत्पन्न होती हैं। जब यह अपेक्षाबुद्धि नष्ट हो जाती है तब संख्याका भी नाश हो जाता है। तात्पर्य यह कि द्वित्व आदि संख्याएँ रूपादिकी तरह घड़ेके पूरे समय तक स्थिर नहीं रहतीं। वे तो जो व्यक्ति देखता है उसकी अपेक्षा बुद्धिसे उत्पन्न होकर अपेक्षा बुद्धिके समाप्त होते ही नष्ट हो जाती है। जिन दो जलके बुद्बुदोंमें किसी व्यक्तिकी अपेक्षा बुद्धिसे द्वित्व संख्या उत्पन्न हुई थी और वे बुद्बुद जब दूसरे ही क्षणमें नष्ट हो गये तब वह द्वित्व संख्या भी आधारभूत द्रव्यके नाशसे ही नष्ट हो जायेगी।

§ ४७४. जो पदार्थ आपसमें संयुक्त थे—मिले हुए थे, उनका बिछुड़ जाना—अलग-अलग हो जाना विभाग है। जो पदार्थ बिछुड़े हुए हैं उनका आपसमें मिल जाना संयोग है। ये पदार्थोंमें क्रमसे 'विभक्त—बिछुड़े हुए और संयुक्त—मिले हुए' यह प्रत्ययव्यवहार कराते हैं। संयोग और विभाग किसी एक पदार्थमें क्रिया होनेसे भी होते हैं जैसे ठूंठपर पक्षीका बैठ जाना और उड़ जाना तथा दोनों पदार्थोंमें क्रिया होनेसे भी होते हैं जैसे दो पहलवानोंका कुश्ती लड़ते समय आपसमें मिलना तथा बिछुड़ना।

§ ४७५. हलका, भारी, छोटा, बड़ा, लम्बा आदि माप और नामके व्यवहारमें कारणभूत गुण परिमाण है। महत्—बड़ा, अणु—छोटा, दीर्घ—लम्बा, और ह्रस्व—ठिगनाके भेदसे परिमाण चार प्रकारका है। महापरिमाण दो प्रकारका है—एक नित्य और दूसरा अनित्य। आकाश, काल, दिशा और समस्त आत्माओंमें सर्वोत्कृष्ट नित्य महापरिमाण है। द्व्यणुक आदि द्रव्योंमें अनित्य महापरिमाण है। अणुपरिमाण भी नित्य और अनित्य दोनों ही प्रकारका होता है। परमाणु और मनमें नित्य अणुपरिमाण होता है। इसकी 'पारिमाण्डल्य' संज्ञा है अर्थात् अणुपरिमाण गोल होता है। अनित्य अणुपरिमाण केवल द्व्यणुकमें ही होता है, बेर, आँवला, बेल आदि मध्यम परिमाणवाले द्रव्योंमें एक दूसरेकी अपेक्षा जो छोटा और बड़ा या दोनों प्रकारके व्यवहार होते हैं वे गौण हैं मुख्य नहीं हैं, अनियत हैं। वही आँवला बेरकी अपेक्षा बड़ा भी है और बेलकी अपेक्षा छोटा भी। इसी तरह ईखमें समित्यज्ञमें जलायी जानेवाली छोटी-छोटी छिपटियोंकी अपेक्षा लम्बापन होनेपर भी लम्बे बांसकी अपेक्षा ठिगना—छोटापन भी है अतः उसमें लम्बी और छोटी दोनों ही व्यवहार गौण हैं अनियत हैं।

---

१. प्राप्तिपूर्वकाप्राप्तिर्विभागः।" —प्रश. भा. पृ. ६७। २. "अप्राप्तयोः प्राप्तिसंयोगः।" —प्रश. भा. पृ. ६२। ३. "परिमाणं मानव्यवहारकारणम्...।" —प्रश. भा. पृ. म. २। ४. नित्यं द्व्यणुक—म. २। ५. –रो विभक्तो आ., क.,–रो भक्तो म. २। ६. –योर्भक्तत्वं म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४७६. ननु महद्दीर्घयोस्त्र्यणुकादिषु वर्तमानयोर्द्व्यणुके चाणुत्वह्रस्वत्वयोः को विशेषः। महत्सु दीर्घमानीयतां दीर्घेषु महदानीयतामिति व्यवहारभेदप्रतीतेरस्ति तयोः परस्परतो भेदः। अणुत्वह्रस्वत्वयोस्तु विशेषो योगिनां तद्दर्शिनामध्यक्ष[1] एव।

§ ४७७. संयुक्तमपि द्रव्यं यद्वशादत्रेदं पृथगित्यपोद्ध्रियते, तदपोद्धारव्यवहारकारणं पृथक्त्वम्[3]। इदं परमिदमपरमिति यतोऽभिधानप्रत्ययौ भवतः, तद्यथाक्रमं परत्वमपरत्वं[4] च। [5]द्वितयमप्येतत् दिक्कृतं कालकृतं च। तत्र दिक्कृतस्येत्थमुत्पत्तिः-एकस्यां दिशि स्थितयोरेकस्य द्रष्टुरपेक्षया संनिकृष्टमवधिं कृत्वैतस्माद्विप्रकृष्टस्य परेण दिक्प्रदेशेन योगात्परत्वमुत्पद्यते, विप्रकृष्टं चावधिं कृत्वैतस्मात्संनिकृष्टस्यापरेण दिक्प्रदेशेन योगादपरत्वमुत्पद्यते। कालकृतं त्वेवमुत्पद्यते-वर्तमानकालयोरनियतदिग्देशसंयुक्तयोर्युवस्थविरयोर्मध्ये युवानमवधिं कृत्वा चिरकालीनस्य स्थविरस्य परेण कालप्रदेशेन योगात्परत्वमुत्पद्यते, स्थविरं चावधिं कृत्वाल्पकालीनस्य यूनोऽपरेण कालप्रदेशेन योगादपरत्वमुत्पद्यते।

§ ४७८. [6]बुद्धिर्ज्ञानं ज्ञानान्तरग्राह्यम्। सा द्विविधा-विद्याविद्या च। तत्राविद्या[7]

---

§ ४७६ शंका--अणुक आदिमें रहनेवाले महत्त्व और दीर्घत्वमें तथा द्व्यणुकमें रहनेवाले अणुत्व और ह्रस्वत्वमें परस्पर क्या भेद है?

समाधान--'बड़ोंमें-से लम्बेको ले आओ, लम्बोंमें-से बड़ेको ले आओ' ऐसे दो प्रकारके व्यवहारोंसे महत्त्व और दीर्घत्वमें विशेषता है। दीर्घत्व केवल लम्बेपनकी अपेक्षा है जबकि महत्त्वमें लम्बाई-चौड़ाई दोनों ही विवक्षित हैं। द्व्यणुकका प्रत्यक्ष तो योगियोंको ही होता है अतः वे ही उसमें रहनेवाले ह्रस्वत्व और अणुत्वकी विशेषताको साक्षात् देखते हैं। वह शब्दोंसे कही जाने लायक नहीं है।

§ ४७७. आपस में संयुक्त भी द्रव्य जिसके कारण 'ये दोनों स्वरूपसे पृथक् हैं' इस पृथक्-भेद व्यवहारके विषय होते हैं वह अपोद्धारव्यवहार भेदव्यवहार करानेवाला गुण पृथक्त्व है। 'यह पर--दूर या जेठा, अपर--समीप या लहुरा' इस परापर शब्दके प्रयोगमें तथा परापरज्ञानमें कारण-भूत गुण क्रमशः परत्व और अपरत्व हैं। परत्व और अपरत्व दोनों ही दिशा और कालकी अपेक्षासे उत्पन्न होते हैं। दिशाके द्वारा परत्वापरत्वकी उत्पत्ति इस प्रकार होती है--एक कोई देखनेवाला व्यक्ति जब एक ही दिशामें दो आदमियोंको क्रमसे खड़ा हुआ देखता है तो समीपवर्ती पुरुषकी अपेक्षा दूरवर्ती पुरुषको पर--अधिक दिशाके प्रदेशोंका संयोग होनेसे पर-दूर समझता है तथा दूरवर्तीकी अपेक्षा निकटवर्तीको अपर--कम दिशाके प्रदेशोंका संयोग होनेसे अपर-निकट समझता है। अतः क्रमशः दूरवर्ती और निकटवर्ती पदार्थमें पर और अपर दिशाके प्रदेशोंके संयोगसे परत्व और अपरत्व गुणोंकी उत्पत्ति होती है। इन्हींके कारण 'यह इससे दूर है या यह इससे पास है' यह दूर-निकट-व्यवहार होता है। कालकृत परत्वापरत्वकी उत्पत्ति इस प्रकार होती है--जिस किसी भी दिशा या देशमें मौजूद जवान और बूढ़ेमें जवानकी अपेक्षा चिरकालीन बूढ़ेमें पर--अधिक कालका संयोग होनेसे परत्व--जेठापन--की उत्पत्ति होती है तथा बूढ़ेकी अपेक्षा लहुरे जवानमें अपर--कम कालका संयोग होनेसे अपरत्व--लहुरापन--की उत्पत्ति होती है।

§ ४७८. बुद्धि ज्ञानको कहते हैं। ज्ञान स्वयं अपने स्वरूपको नहीं जानता किन्तु वह

---

१. --मक्षममेव म. २। २. रका-म. २। ३. पृथक्त्वमपोद्धारव्यवहारकारणम्।" --प्रश. भा. पृ. ५९। ४. परत्वमपरत्वं च परापराभिधानप्रत्ययनिमित्तम्। तत्तु द्विविधं दिक्कृतं कालकृतं च।"--प्रश. भा. पृ. ७६। ५. द्वितीयम्-म. २। ६. बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञानं प्रत्यय इति पर्यायाः।" --प्रश. भा. पृ. ८३। ७. "अविद्या चतुर्विधा संशयविपर्ययानध्यवसायस्वप्नलक्षणा।"--प्रश. भा. पृ. ८४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

चतुर्विधा संशयविपर्ययानध्यवसायस्वप्नलक्षणा। [1]विद्यापि चतुर्विधा-प्रत्यक्षलैङ्गिकस्मृत्यार्षलक्षणा। प्रत्यक्षलैङ्गिके प्रमाणाधिकारे व्याख्यास्येते। अतीतविषया स्मृतिः[2]। सा च गृहीतग्राहित्वान्न प्रमाणम्। ऋषीणां व्यासादीनामतीतादिष्वतीन्द्रियेष्वर्थेषु धर्मादिषु यत्प्रातिभं तदार्षम्[3]। तच्च प्रस्तारेणर्षीणां, कदाचिदेव तु लौकिकानां, यथा कन्यका ब्रवीति 'श्वो मे भ्राता (आ) गन्तेति हृदयं मे कथयति' इति। आर्षं च प्रत्यक्षविशेषः।

§ ४७९. अनुग्रहलक्षणं सुखम्[4]। आत्मन उपघातस्वभावं [5]दुःखं, [6]तच्चामर्षदुःखानुभवविच्छायताहेतुः। स्वार्थं परार्थं चाप्राप्तप्रार्थनमिच्छा[7]। तस्याश्च कामोऽभिलाषो रागः संकल्पः कारुण्यं वैराग्यं वञ्चनेच्छा [8]गूढभाव इत्यादयो भेदाः।

§ ४८०. कर्तृफलदाय्यात्मगुण आत्ममनःसंयोगजः स्वकार्यविरोधो धर्माधर्मरूपतया भेदवान्

ज्ञानान्तर-अनुव्यवसायके द्वारा गृहीत होता है। बुद्धि दो प्रकारकी है—१ विद्या, २ अविद्या। संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय और स्वप्नके भेदसे अविद्या चार प्रकारकी है। प्रत्यक्ष, लैङ्गिक-अनुमान, स्मृति और आर्षरूपसे विद्याके भी चार ही भेद हैं। प्रमाणकी चर्चामें प्रत्यक्ष और अनुमानका निरूपण करेंगे। अतीत पदार्थको जाननेवाली स्मृति होती है। यह अनुभवके द्वारा गृहीत पदार्थको जाननेके कारण गृहीतग्राही होनेसे प्रमाण नहीं है। व्यास आदि महर्षियोंको अतीत-अनागत आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंका तथा परमसूक्ष्म पुण्य-पाप आदिका जो प्रतिभासे ही इन्द्रियादिकी सहायताके बिना ही स्पष्ट ज्ञान होता है उसे आर्षज्ञान कहते हैं। यह प्रातिभज्ञान प्रायः ऋषियोंको ही होता है। कभी साधारण लोगोंको भी होता है। जैसे कोई कन्या एकाएक कहे कि 'कल हमारा भाई आयेगा, मेरा हृदय कहता है कि वह अवश्य आयेगा।' आर्षज्ञान प्रत्यक्षरूप ही है।

§ ४७९ अनुग्रह-अनुकूल अनुभवको सुख कहते हैं। जिससे आत्माको आघात हो, धक्का लगे वह दुःख है। यह दुःख क्रोध, असहिष्णुता, दुःखानुभव मनमलीनता तथा निस्तेजपन आदिमें कारण होता है। अपने लिए या दूसरेके लिए अप्राप्त पदार्थके प्राप्त होनेकी चाहको इच्छा कहते हैं। काम, अभिलाष, राग, संकल्प, कारुण्य, वैराग्य, ठगनेकी इच्छा, गूढ़ भाव आदि इच्छाके ही नाना रूप हैं।

§ ४८० कर्ताको कियेका फल देनेवाला, आत्मा और मनके संयोगसे उत्पन्न होनेवाला, परोक्ष, पुण्य और पाप रूपसे विभक्त तथा अपना फल देकर नष्ट होनेवाला—अपने कार्यभूत

१. "विद्यापि चतुर्विधा प्रत्यक्षलैङ्गिकस्मृत्यार्षलक्षणा।"—प्रश. भा. पृ. ९४। २. "लिङ्गदर्शनेच्छानुस्मरणाद्यपेक्षादात्ममनसो संयोगविशेषात् पट्वभ्यासादरप्रत्ययजनिताच्च संस्काराद् दृष्टश्रुतानुभूतेष्वर्थेषु शेषानुव्यवसायेच्छानुस्मरणद्वेषहेतुरतीतविषया स्मृतिरिति।" —प्रश. भा. पृ. १२८। ३. "आम्नायविधातॄणामृषीणामतीतानागतवर्तमानेष्वतीन्द्रियेष्वर्थेषु धर्मादिषु ग्रन्थोपनिबद्धेष्वनुपनिबद्धेषु चात्ममनसोः संयोगाद् धर्मविशेषाच्च यत् प्रातिभं यथार्थनिवेदनं ज्ञानमुत्पद्यते तदार्षमित्याचक्षते।" —प्रश. भा. पृ. १२९। ४. अनुग्रहलक्षणं सुखम्।" —प्रश. भा. पृ. १३०। ५. "उपघातलक्षणं दुःखम्।" —प्रश. भा. पृ. १३१। ६. तत्वामर्ष—भ. २। ७. स्वार्थं परार्थं वाप्राप्तप्रार्थनेच्छा।....मैथुनेच्छा कामः। अभ्यवहारेच्छाभिलाषः। पुनःपुनर्विषयानुरञ्जनेच्छा रागः। अनासन्नक्रियेच्छा संकल्पः। स्वार्थमनपेक्ष्य परदुःखप्रहाणेच्छा कारुण्यम्। दोषदर्शनाद्विषयत्यागेच्छा। परवञ्चनेच्छा उपधा। अन्तर्निगूढेच्छा भावः। —प्रश. भा. पृ. १३१। ८. गूढभाव म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

परोक्षोऽदृष्टाख्यो गुणः[1] । तत्र धर्मः पुरुषगुणः[2] कर्तुः प्रियहितमोक्षहेतुरतीन्द्रियोऽन्त्यसुखसंविज्ञानविरोधी, अन्त्यस्यैव सुखस्य सम्यग्विज्ञानेन धर्मो नाश्यते, अन्त्यसुखकालं यावत् धर्मस्यावस्थानात् । स च पुरुषान्तःकरणसंयोगविशुद्धाभिसंधिजो वर्णाश्रमिणां प्रतिनियतसाधननिमित्तः, साधनानि तु श्रुतिस्मृतिविहितानि सामान्यतोऽहिंसादीनि, विशेषतस्तु ब्राह्मणादीनां पृथक्पृथग्यजनाध्ययनादीनि ज्ञातव्यानि ।

§ ४८१. अधर्मोऽप्यात्मगुणः[3] कर्तुरहितः प्रत्यवायहेतुरतीन्द्रियोऽन्त्यदुःखसंविज्ञानविरोधी ।

§ ४८२. प्रयत्न[4] उत्साहः, स च सुप्तावस्थायां प्राणापानप्रेरकः[5] प्रबोधकालेऽन्तःकरणस्येन्द्रियान्तरप्राप्तिहेतुर्हिताहितप्राप्तिपरिहारोद्यमः शरीरविधारकश्च ।

§ ४८३. संस्कारो[6] द्वेधा, भावना स्थितिस्थापकश्च । भावनाख्य आत्मगुणो ज्ञानजो ज्ञानहेतुश्च दृष्टानुभूतश्रुतेष्वर्थेषु स्मृतिप्रत्यभिज्ञानकार्योन्नीयमानसद्भावः । स्थितिस्थापकस्तु मूर्तिमद्द्रव्यगुणः स च घनावयवसंनिवेशविशिष्टं स्वमाश्रयं कालान्तरस्थायिनमन्यथाव्यवस्थितमपि प्रयत्नतः

---

सुख-दुःखादि फलसे ही जिसका विनाश होता है आत्माका गुण अदृष्ट कहलाता है। अदृष्ट दो प्रकारका है—एक धर्म और दूसरा अधर्म। धर्म पुरुषका गुण है, कर्ताके प्रिय हित तथा मोक्षमें कारण होता है, अतीन्द्रिय है, अन्तिम सुखका यथार्थ विज्ञान होनेसे इसका नाश होता है, जबतक तत्त्वज्ञानकी पूर्णता नहीं होती तबतक धर्मका कार्य सुख बराबर चालू रहता है, तत्त्वज्ञान होनेके बाद भी प्रारब्धकर्मोंके फलरूप अन्तिमसुख तक बराबर धर्म ठहरता है। अन्तिमसुखको उत्पन्न करनेके बाद धर्मका तत्त्वज्ञानसे नाश हो जाता है। यह पुरुष और अन्तःकरणके संयोगसे विशुद्ध विचारोंके द्वारा वर्णाश्रमधर्मका श्रुतिस्मृति विहित मार्गसे पालन करनेपर उत्पन्न होता है। इसके साधन सामान्यरूपसे तो श्रुति और स्मृतियोंमें बताये गये अहिंसा आदि हैं और विशेषरूपसे ब्राह्मण-क्षत्रिय आदिके पूजन-अध्ययन, शस्त्रधारण आदि भिन्न-भिन्न आचार हैं।

§ ४८१. अधर्म भी आत्माका गुण है, कर्ताको अहित रूप है तथा विघ्न एवं आपत्तियोंमें कारण होता है, अतीन्द्रिय है और अन्तिम दुःखके सम्यग्ज्ञानसे नष्ट होनेवाला है। तत्त्वज्ञानके बाद प्रारब्धकर्मके फलस्वरूप अन्तिम दुःखको उत्पन्न करके तत्त्वज्ञानके द्वारा अधर्मका नाश हो जाता है।

§ ४८२. प्रयत्न—उत्साह कार्य करनेका उद्यम। यह सोते समय श्वासोच्छ्वास लिवाता है, जागते समय अन्तःकरणको भिन्न-भिन्न इन्द्रियोंसे संयोग कराता है, हितकी प्राप्ति तथा अहितके परिहारके लिए उद्यम कराता है तथा शरीरको धारण करनेमें सहायक होता है।

§ ४८३. संस्कार—संस्कार दो प्रकारका है—१ भावना, २ स्थितिस्थापक। अनुभव आदि ज्ञानोंसे उत्पन्न होनेवाला तथा स्मृति प्रत्यभिज्ञान आदि ज्ञानोंको उत्पन्न करनेवाला भावना नामक संस्कार है। देखे गये, सुने गये तथा जाने गये पदार्थोंके स्मरण प्रत्यभिज्ञान आदिसे इस संस्कारका अस्तित्व सिद्ध होता है। इस संस्कारके बिना स्मरण आदि नहीं हो सकते। स्थितिस्थापक संस्कार मूर्तिमान् पदार्थोंका गुण है। जिसके कारण घने अवयववाली स्थायी वस्तुको दूसरी तरह रखनेपर भी फिर जैसीकी तैसी हो जाती है वह जैसी वस्तु स्थित थी उसी तरह

---

१. गुणः धर्मः म. २। २. "धर्मः पुरुषगुणः..." —प्रश. भा. पृ. १३८। ३. "अधर्मोऽप्यात्मगुणः..."—प्रश. भा. पृ. १४२। ४. "प्रयत्नः संरम्भ उत्साह इति पर्यायाः। स द्विविधो—जीवनपूर्वकः इच्छाद्वेषपूर्वकश्च।" —प्रश. भा. पृ. १३२। ५. न प्रकरः म. २। ६. "संस्कारस्त्रिविधो वेगो भावना स्थितिस्थापकश्च।" —प्रश. भा. पृ. १३६।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

पूर्ववद्यथावस्थितं स्थापयतीति स्थितिस्थापक उच्यते। दृश्यते तालपत्रादेः प्रभूततरकालसंवेष्टितस्य प्रसार्यमुक्तस्य पुनस्तथैवावस्थानं संस्कारवशात्। एवं धनुःशाखाभृङ्गदन्तादिषु भुग्नापवर्तितेषु[1] च वस्त्रादिषु तस्य कार्यं परिस्फुटमुपलभ्यते।

§ ४८४. प्रज्वलनात्मको द्वेषः[2] यस्मिन् सति प्रज्वलितमिवात्मानं मन्यते। द्रोहः क्रोधो मन्युरक्षमामर्ष इति द्वेषभेदाः।

§ ४८५. स्नेहोऽपां[3] विशेषगुणः संग्रहमृद्भावादिहेतुः। अस्यापि गुरुत्ववत् नित्यानित्यत्वनिष्पत्तयः।

§ ४८६. गुरुत्वं[4] जलभूम्योः पतनकर्मकारणमप्रत्यक्षम्। तस्याबादिपरमाणुरूपादिवत् नित्यानित्यत्वनिष्पत्तयः।

§ ४८७. द्रवत्वं[5] स्यन्दनकर्मकारणं[6] त्रिद्रव्यवृत्तिः। तद्द्वेधा–सहजं नैमित्तिकं च। सहजमपां द्रवत्वम्। नैमित्तिकं तु पृथिवीतेजसोरग्निसंयोगजं यथा सर्पिषः सुवर्णत्रप्वादेश्चाग्निसंयोगाद्द्रवत्वमुत्पद्यते।

---

वस्तुका स्थापन करानेवाला संस्कार स्थितिस्थापक है। जैसे बहुत दिनों तक लपेटकर रखे हुए ताड़पत्र आदिको फैलाकर छोड़नेपर संस्कारके कारण वे फिर जैसेके तैसे लिपट जाते हैं। धनुषको खींचकर छोड़नेपर वह जैसाका तैसा इसी संस्कारके कारण हो जाता है। वृक्षकी डालीको नीचेसे पकड़कर हिलाकर छोड़ दीजिए, वह इसी संस्कारके कारण जहाँकी तहाँ स्थित हो जायेगी। सींग या दाँतको हिलाकर छोड़ दीजिए वह जहाँका तहाँ जम जायेगा। लिपटे हुए कपड़ेको उकेलकर छोड़ दीजिए इस संस्कारमें वैसा ही फिर लिपट जायेगा। इन उदाहरणोंमें स्थितिस्थापक संस्कारका कार्य साफ-साफ दिखाई देता है।

§ ४८४. द्वेष प्रज्वलनात्मक होता है। द्वेषके कारण आत्मा क्रोधसे तमतमा उठती है—भीतर ही भीतर जलने लगती है। द्रोह, क्रोध, अहंकार, अक्षमा, असहिष्णुता आदि द्वेषके ही रूपान्तर हैं।

§ ४८५. स्नेह—चिकनाई, जलका विशेष गुण है। यह आटे आदिकी पिण्डी बनानेमें तथा पदार्थोंको माँजनेमें उन्हें स्वच्छ करनेमें कारण होता है। यह गुरुत्वकी तरह नित्य भी है तथा अनित्य भी है। परमाणुओंके स्नेह नित्य हैं तथा कार्यद्रव्योंका अनित्य।

§ ४८६. गुरुत्व—भारीपन जल और पृथ्वीको नीचे गिरनेमें कारण होता है। यह अतीन्द्रिय होता है। जिस तरह जल आदि परमाणुओंके रूपादि नित्य तथा कार्यद्रव्य अनित्य हैं उसी तरह गुरुत्व भी परमाणुगत नित्य है तथा कार्य द्रव्यगत अनित्य है।

§ ४८७. स्यन्दन—चूने या बहनेमें कारणभूत गुण द्रवत्व है। यह पृथिवी, जल और अग्नि तीन द्रव्योंमें रहता है। द्रवत्व दो प्रकारका है—एक तो सहज—स्वाभाविक और दूसरा नैमित्तिक। जलमें स्वाभाविक द्रवत्व है। पृथिवी और तेजमें अग्निके संयोगसे द्रवत्व उत्पन्न होता है। घी, सोना, लाख, सीसा आदि अग्निके संयोगसे पिघलकर बहने लगते हैं। इनमें नैमित्तिक द्रवत्व है।

---

१. भुग्ना ( भुक्ता ) प—आ.। २. "प्रज्वलनात्मको द्वेषः।" —प्रश. भा. पृ. १३२। ३. "स्नेहोऽपां विशेषगुणः।" —प्रश. भा. पृ. १३५। ४. "गुरुत्वं जलभूम्योः पतनकर्मकारणम्।" —प्रश. भा. पृ. १३३। ५. "द्रवत्वं स्यन्दनकर्मकारणम्।" —प्रश. भा. पृ. १३४। ६. स्यन्दन–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४८८. वेगः[1] पृथिव्यप्तेजोवायुमनःसु[2] मूर्तिमद्द्रव्येषु प्रयत्नाभिघातविशेषापेक्षात्कर्मणः समुत्पद्यते, नियतदिक्क्रियाकार्यप्रबन्धहेतुः स्पर्शवद्द्रव्यसंयोगविरोधी च । तत्र शरीरादिप्रयत्नाविर्भूतकर्मोत्पन्नवेगवशादिषोरपान्तरालेऽपातः, स च नियतदिक्क्रियाकार्यसंबन्धोन्नीयमानसद्भावः । लोष्टाद्यभिघातोत्पन्नकर्मोत्पाद्यस्तु शाखादौ वेगः ।

§ ४८९. केचित्तु[3] संस्कारस्य त्रिविधस्य भेदतया वेगं प्राहुः । तन्मते चतुर्विंशतिरेव गुणाः । [4]शौर्यौदार्यकारुण्यदाक्षिण्यौन्नत्यादीनां च गुणानामेष्वेव प्रयत्नबुद्ध्यादिषु गुणेष्वन्तर्भावान्नाधिक्यम् ।

§ ४९०. स्पर्शादीनां गुणानां सर्वेषां गुणत्वाभिसंबन्धो द्रव्याश्रितत्वं निष्क्रियत्वमगुणत्वं च । तथा स्पर्शरसगन्धरूपपरत्वापरत्वगुरुत्वद्रवत्वस्नेहवेगा मूर्तगुणाः । बुद्धिसुखदुःखेच्छाधर्माधर्मप्रयत्नभावनाद्वेषशब्दा अमूर्तगुणाः । [5]संख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागा उभयगुणा इत्यादि गुणविषयं विशेषस्वरूपं स्वयं [6]समवसेयम् ॥६३॥

§ ४९१. अथ कर्मव्याचिख्यासुराह—

[7]उत्क्षेपावक्षेपावाकुञ्चनकं प्रसारणं गमनम् ।
पञ्चविधं कर्मैतत्परापरे द्वे तु सामान्ये[8] ॥६४॥

§ ४८८. पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और मन रूप मूर्त द्रव्योंमें प्रयत्नपूर्वक अभिघात—टक्कर लगानेसे क्रिया होती है और क्रियासे वेग उत्पन्न होता है। इसी वेगके कारण फेंके गये पत्थर आदि निश्चित दिशामें ही जाते हैं इधर-उधर नहीं। यह वेग पदार्थोंकी नियत दिशामें ही गति कराता है। किसी स्पर्शवाले पृथिवी आदि मूर्त पदार्थोंसे टकरानेके कारण वेग रुककर नष्ट हो जाता है। शरीर आदिकी चेष्टासे उत्पन्न होनेवाली क्रियासे बाणमें क्रिया और वेग उत्पन्न होता है। इस वेगके कारण बाण बीचमें नहीं गिरकर सीधा लक्ष्य तक पहुँच जाता है। धनुषको खींचकर जब बाण छोड़ा जाता है तब वह वेगके कारण लक्ष्य तक जा पहुँचता है। इस तरह बाण आदिको नियत दिशामें क्रिया होना ही वेगकी सत्ता सिद्ध कर देता है। पत्थर आदिकी चोटसे वृक्षोंकी डालियोंमें क्रिया होकर वेग उत्पन्न होता है।

§ ४८९. कोई आचार्य संस्कारके ही वेग, भावना और स्थितिस्थापक ये तीन भेद करते हैं, वेगको स्वतन्त्र गुण नहीं मानते। इनके मतसे चौबीस ही गुण हैं। शूरता उदारता करुणा कुशलता उन्नति आदिका इन्हीं प्रयत्न बुद्धि आदि गुणोंमें अन्तर्भाव हो जाता है अतः चौबीससे अधिक गुण नहीं हैं।

§ ४९०. स्पर्श आदि सभी गुणोंमें गुणत्वका समवाय है, ये सभी द्रव्याश्रित हैं, निष्क्रिय तथा निर्गुण हैं। स्पर्श रस गन्ध रूप परत्वापरत्व गुरुत्व द्रवत्व स्नेह और वेग ये मूर्त द्रव्योंके गुण हैं। बुद्धि सुख दुःख इच्छा धर्म अधर्म प्रयत्न भावना द्वेष और शब्द अमूर्त द्रव्योंके गुण हैं। संख्या परिमाण पृथक्त्व संयोग और विभाग ये मूर्त और अमूर्त दोनों ही द्रव्योंके खण्ड हैं। इस तरह गुणोंका विशेष स्वरूप स्वयं समझ लेना चाहिए ॥६३॥

§ ४९१. अब कर्मपदार्थका व्याख्यान करते हैं—

**उत्क्षेपण अवक्षेपण आकुञ्चन प्रसारण और गमन ये पाँच कर्म हैं। परसामान्य और अपरसामान्यके भेदसे दो प्रकारके सामान्य हैं ॥६४॥**

१. वेगो मूर्तिमत्सु पञ्चसु…" —प्रश. भा. पृ. १३६ । २. मनोमूर्ति – भ. २ । ३. प्रशस्तपादभाष्यकाराः ।—प्रश. भा. पृ. १३६ । ४. कारुण्यौन्नत्यादि – भ. २ । ५. परिणाम – म २ । ६. द्रष्टव्यम्—प्रश. भा. पृ. १८–४३ । ७. "उत्क्षेपणमवक्षेपणमाकुञ्चनं प्रसारणं गमनमिति कर्माणि ।" —वैशे. सू. १।१।७ । ८. "सामान्यं द्विविधम् परमपरञ्च ।"—प्रश. भा. पृ. १६० ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ४९२. व्याख्या—उत्क्षेपः—ऊर्ध्वं क्षेपणं मुशलादेरूर्ध्वं नयनमुत्क्षेपणं [1]कर्मेत्यर्थः। तद्विपरीतोऽवक्षेपोऽधोनयनमित्यर्थः। ऋजुनोऽङ्गुल्यादिद्रव्यस्य कुटिलत्वकारणं कर्माकुञ्चनम्। स्वार्थे कप्रत्यय आकुञ्चनकम्। येन वक्रोऽवयव्यृजुः संपद्यते तत्कर्म प्रसारणम्। यदनियतदिग्देशैः संयोगविभागकारणं तद्गमनम्। अनियतग्रहणेन [2]भ्रमणपतनस्यन्दनरेचनादीनामपि गमन एवान्तर्भावो विभावनीयः। पञ्चविधमेव कर्म क्रियारूपमेतदनन्तरोक्तम्।

§ ४९३. अथ सामान्यमुच्यते। तुशब्दस्य व्यस्तसंबन्धात्सामान्ये तु द्वे परापरे—परमपरं च द्विविधं सामान्यमित्यर्थः ॥६४॥

§ ४९४. अथ परापरे व्याख्याति—

तत्र परं सत्ताख्यं द्रव्यत्वाद्यपरमथ विशेषस्तु।
निश्चयतो नित्यद्रव्यवृत्तिरन्त्यो विनिर्दिष्टः ॥६५॥

§ ४९५. व्याख्या—तत्र—तयोः परापरयोर्मध्ये परं—सामान्यं सत्ताख्यम्[3]। इदं सदिदं सदित्यनुगताकारज्ञानकारणं सत्तासामान्यमित्यर्थः। तच्च त्रिषु द्रव्यगुणकर्मसु पदार्थेषु सत्सदित्यनुवृत्तिप्रत्ययस्यैव कारणत्वात्सामान्यमेवोच्यते, न तु विशेषः। अथापरमुच्यते 'द्रव्यत्वादि' द्रव्यत्वं

---

§ ४९२. उत्क्षेप—ऊपरकी ओर फेंकना। मूसल आदिको ऊपरकी ओर ले जानेवाली क्रिया उत्क्षेपण है। उत्क्षेपणसे उल्टी अर्थात् नीचे पटकनेवाली क्रिया अवक्षेप—अवक्षेपण है। सीधी अँगुली आदिको टेढ़ा करनेवाली क्रिया आकुंचन—सिकोड़ना है। स्वार्थमें 'क' प्रत्यय होनेसे आकुंचनको ही आकुंचनक कहते हैं। जिस क्रियासे टेढ़ी चीज–सिकुड़ी हुई वस्तु फिर सीधी हो जाय उसे प्रसारण—फैलाना कहते हैं। अनियत—जिस किसी भी दिशामें टेढ़े-मेढ़े तिरछे आदि रूपसे होनेवाली सभी क्रियाएँ गमन हैं। उत्क्षेपणमें ऊपरके आकाश प्रदेशों से संयोग तथा नीचेके आकाश प्रदेशोंसे विभाग होता है। अवक्षेपणमें ऊपरी प्रदेशोंसे विभाग तथा नीचेके प्रदेशोंसे संयोग होता है। आकुंचनमें वस्तुके मूल प्रारम्भके अपने ही प्रदेशोंसे संयोग होकर अन्य आकाश प्रदेशोंसे विभाग होता है। प्रसारणमें मूल प्रदेशोंसे विभाग होकर अन्य अग्रभागके आकाश प्रदेशोंसे संयोग होता है। गमनमें अनियत दिशावादी सभी तरफके आकाश प्रदेशोंसे संयोग विभाग होते हैं। गमनके लक्षणमें 'अनियत' शब्द होनेसे भ्रमण, पतन, स्यन्दन, चूना, रेचन—झरना आदि विविध क्रियाओंका गमनमें ही अन्तर्भाव हो जाता है। यह पांच प्रकारका कर्म क्रिया रूप है।

§ ४९३. 'तु' शब्दका सम्बन्ध 'सामान्य' शब्दसे करना चाहिए। अर्थात्—सामान्य तो पर और अपरके भेदसे दो प्रकारका है ॥६४॥

§ ४९४. अब पर और अपर सामान्यका निरूपण करते हैं—

उनमें सत्ता तो परसामान्य है तथा द्रव्यत्व गुणत्व आदि अपर परमार्थ दृष्टिसे नित्य द्रव्यमें रहनेवाले अन्त्य विशेष हैं ॥६५॥

§ ४९५. पर और अपर सामान्यमें सत्ता परसामान्यरूप है। सत्ता 'यह सत् है यह सत् है' इस सद्रूपसे अनुगतज्ञानकी उत्पत्तिमें कारण होता है। द्रव्य, गुण और कर्म इन तीन पदार्थोंमें 'सत् सत्' इस सदाकार अनुगतका ही कारण होनेसे सत्ता केवल सामान्यरूप ही है न कि विशेषरूप भी। द्रव्यत्व, गुणत्व, कर्मत्व आदि अपरसामान्य हैं। द्रव्यत्व, पृथिवी आदि नौ ही द्रव्योंमें

---

१. प्रश. भा. पृ. १४८। २. –णस्पन्दन म. २। ३. "तत्र सत्तासामान्ये परमनुवृत्तिप्रत्ययकारणमेव।" —प्रश. भा. पृ. १६५। ४. वृत्तिप्रयोगस्यैव म. १, २, प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

गुणत्वं कर्मत्वं चापरं सामान्यम्, तत्र नवसु द्रव्येषु द्रव्यं द्रव्यमिति बुद्धिहेतुर्द्रव्यत्वम्। एवं गुणेषु गुणत्वबुद्धिविधायि गुणत्वं, कर्मसु च कर्मत्वबुद्धिकारणं कर्मत्वम्। तच्च द्रव्यत्वादिकं स्वाश्रयेषु द्रव्यादिष्वनुवृत्तिप्रत्ययहेतुत्वात्सामान्यमप्युच्यते, स्वाश्रयस्य च विजातीयेभ्यो गुणादिभ्यो व्यावृत्तिप्रत्ययहेतुतया विशेषोऽप्युच्यते। ततोऽपरं सामान्यमुभयरूपत्वात्सामान्यविशेषसंज्ञां लभते। अपेक्षाभेदादेकस्यापि सामान्यविशेषभावो न विरुध्यते। एवं पृथिवीत्वस्पर्शत्वोत्क्षेपणत्वगोत्वघटत्वादीनामप्यनुवृत्तिव्यावृत्ति हेतुत्वात्सामान्यविशेषभावः सिद्ध इति। अत्र सत्तायोगात्सत्त्वं यदिष्यते तद्द्रव्यगुणकर्मस्वेव न पुनराकाशादिषु, आकाशकालदिक्षु हि वस्तुस्वरूपमेवास्तित्वं[3] स्वीक्रियते व्यक्त्यैक्यादिकारणैः। तथा चोदयनः—

"व्यक्तेरभेदस्तुल्यत्वं सङ्करोऽथानवस्थितिः।
रूपहानिरसंबन्धो जातिबाधकसंग्रहः ॥१॥" [ प्रश॰ किरणा. पृ. ३३ ]

§ ४९६. अस्य व्याख्या—व्यक्तेरभेद ऐकमनेकवर्ति सामान्यम्। आकाशे व्यक्तेरभेदान्न जातित्वम्। पृथिवीत्वे जातौ यदि भूमित्वमुच्यते, तदा तुल्यत्वम्[5]। परमाणुषु जातित्वेऽङ्गीकृते[6] पार्थिवाप्यतैजसवायवीयत्वयोगात्सङ्करः। सामान्ये यदि सामान्यमङ्गीक्रियते, तदा मूलक्षि(क्ष)ति-

'द्रव्य द्रव्य' इस अनुगत बुद्धिमें कारण होता है। गुणत्वसे स्पर्श आदि गुणोंमें 'गुण गुण' यह अनुगताकार बुद्धि होती है। कर्मत्व उत्क्षेपणादि कर्मोंमें 'कर्म कर्म' इस अनुगत बुद्धिमें कारण होता है। द्रव्यत्व आदि अपने आधारभूत द्रव्य आदिमें अनुगत प्रत्यय करानेके कारण सामान्य रूप होकर भी उनकी विजातीय गुण आदिसे व्यावृत्ति भी कराते हैं अतः ये विशेष भी कहलाते हैं। अपरसामान्य सामान्य और विशेष दोनों रूप होनेके कारण 'सामान्यविशेष' भी कहलाता है। भिन्न-भिन्न अपेक्षाओंसे एक ही सामान्यमें सामान्यरूपता तथा विशेषरूपता दोनों ही धर्म निर्विरोध सिद्ध हो जाते हैं। इसी तरह पृथ्वीत्व स्पर्शत्व उत्क्षेपणत्व गोत्व घटत्व आदि भी स्वव्यक्तियोंमें अनुगतप्रत्यय तथा विजातीय व्यक्तियोंसे व्यावृत्त प्रत्यय करानेके कारण अपरसामान्य या सामान्यविशेष हैं। द्रव्य गुण और कर्म तीन ही पदार्थ सत्ताके समवायसे सत् माने जाते हैं। आकाश आदिमें जाति नहीं मानते, आकाश काल और दिशामें स्वरूपात्मक अस्तित्व रहता है क्योंकि आकाश आदि एक-एक ही व्यक्तियाँ हैं। उदयनाचार्यने निम्नलिखित कारण जातिके बाधक बताये हैं—"व्यक्तिका एक—अकेला होना, तुल्यत्व, संकर, अनवस्था, रूपहानि और असम्बन्ध ये जातिके बाधक कारण हैं।"

§ ४९६. व्याख्या—व्यक्तिका अकेलापन जातिमें बाधक है; क्योंकि सामान्य तो अनेक व्यक्तियोंमें रहता है। आकाश काल आदि एक-एक हैं अतः इनमें आकाशत्व कालत्व आदि जातियाँ नहीं रहतीं। पृथिवीमें पृथिवीत्व और भूमित्व नामकी समानार्थक दो जातियाँ नहीं रहतीं; क्योंकि—दोनोंकी व्यक्तियाँ तुल्य हैं तथा वे दोनों समानार्थक हैं। अतः पृथिवीत्वसे तुल्यता होनेके कारण भूमित्व अतिरिक्त जाति नहीं है। एक दूसरेके अत्यन्ताभावमें पायी जानेवाली जातियोंका एक स्थानपर समावेश होना संकर है जैसे घटमें परमाणुत्वका अत्यन्ताभाव है, इसमें पृथिवीत्व जाति पायी जाती है। जलपरमाणुओंमें पृथिवीत्वका अत्यन्ताभाव है इसमें परमाणुत्व पाया जाता

१. "अपरं द्रव्यत्वगुणत्वकर्मत्वादि अनुवृत्तिव्यावृत्तिहेतुत्वात्सामान्यं विशेषश्च भवति। प्रश. भा. पृ. १६५। २. वृत्तिहेतु–म. १, २, प. १, २, क.। ३. -त्वमङ्गीक्रियते म. २। ४. -कवृत्ति सा– म. २। ५. 'तुल्यत्वम् तुल्यत्वात् न जातित्वम् इत्यधिकम् क्वचित् आ. टि.। ६. -ङ्गीक्रियमाणे वा–म. २।

Jain Education International  For Private & Personal Use Only  www.jainelibrary.org

कारिणी अनवस्थितिः। विशेषेषु यदि सामान्यं स्वीक्रियते, तदा विशेषस्य रूपहानिः। यदि समवाये जातित्वमङ्गीक्रियते, तदा संबन्धाभावः। केन हि संबन्धेन तत्र सत्ता संबध्यते। समवायान्तराभावादिति।

§ ४९७. परे पुनः प्राहुः–सामान्यं त्रिविधं, महासामान्यं सत्तासामान्यं सामान्यविशेषसामान्यं च। तत्र महासामान्यं षट्स्वपि पदार्थेषु पदार्थत्वबुद्धिकारि। सत्तासामान्यं त्रिपदार्थसद्बुद्धिविधायि। सामान्यविशेषसामान्यं तु द्रव्यत्वादि। अन्ये त्वाचक्षते त्रिपदार्थसत्कारी सत्ता, सामान्यं द्रव्यत्वादि, सामान्य-विशेषः पृथिवीत्वादिरिति। लक्षणभेदादेतेषां सत्तादीनां द्रव्यगुणकर्मभ्यः[2] पदार्थान्तरत्वं सिद्धम्।

§ ४९८. 'अथ' इत्यानन्तर्ये। विशेषस्तु निश्चयतः—तत्त्ववृत्तित एव विनिर्दिष्टः, न पुनर्घटपटकटादिरिव व्यवहारतो विशेषः। तुशब्दोऽनन्तरोक्तसामान्यादस्यात्यन्तव्यावृत्तिबुद्धिहेतुत्वेन भृशं वैलक्षण्यं सूचयति। यत एव निश्चयतो विशेषः[3], तत एव 'नित्यद्रव्यवृत्तिरन्त्यः' इति। तत्र नित्य-

है। परन्तु पार्थिव परमाणुओंमें परमाणुत्व और पृथिवीत्व दोनोंका समावेश है अतः संकर दोष होनेसे परमाणुत्व जाति नहीं मानी जाती। परमाणुत्वको जाति माननेसे उसका पृथिवीत्व जलत्व अग्नित्व और वायुत्व इन सभीसे सांकर्य होता है, अतः परमाणुत्व एक धर्मविशेष है न कि जाति। जातिमें जाति माननेसे अनवस्था दूषण आता है। यह अनवस्था मूलतः सामान्यपदार्थका ही लोप कर देगी। विशेष पदार्थमें यदि जाति मानी जाय; तो विशेष पदार्थका 'स्वतः व्यावर्तक होना' यह स्वरूप ही नष्ट हो जायेगा। क्योंकि जिन पदार्थोंमें जाति रहती है वे जातिके द्वारा ही अन्य पदार्थोंसे व्यावृत्त होते हैं, स्वतः नहीं। यदि विशेषमें भी जाति मानी जायेगी तो यह भी स्वतः व्यावृत्त नहीं हो सकेगा किन्तु जातिके द्वारा व्यावृत्त होगा। अतः 'स्वतः व्यावर्तकत्व' रूप स्वरूपकी हानि होनेसे विशेषपदार्थमें जाति नहीं मानी जाती। समवायमें जाति माननेमें सम्बन्धाभाव नामक दूषण आता है। सत्ता अन्य पदार्थोंमें समवाय सम्बन्धसे रहती है। समवाय तो एक ही है, तब सत्ता किस सम्बन्धसे समवायमें रहेगी? इस तरह द्रव्यादि तीन पदार्थोंमें ही सत्ता समवाय सम्बन्धसे रहती है। बाकी सामान्य आदि पदार्थ स्वरूपसत् हैं।

§ ४९७. कोई आचार्य तीन प्रकारका सामान्य मानते हैं—१ महासामान्य, २ सत्तासामान्य, ३ सामान्यविशेषसामान्य। महासामान्य छहों पदार्थोंमें रहता है तथा उनमें 'पदार्थ पदार्थ' इस पदार्थत्व बुद्धिको उत्पन्न करता है। सत्तासामान्य 'द्रव्य गुण और कर्म' इन तीन पदार्थोंमें 'सत् सत्' बुद्धि उत्पन्न करता है। द्रव्यत्व आदि अपरसामान्य सामान्यविशेष हैं ये प्रतिनियत द्रव्य आदिमें 'द्रव्य द्रव्य' आदि अनुगत बुद्धि करते हैं। किन्हीं आचार्योंका मत है कि—सत्ता 'द्रव्य गुण कर्म' इन तीन पदार्थोंमें 'सत् सत्' बुद्धि करती है अतः यह सत्तारूप महासामान्य है। द्रव्यत्व आदि सामान्य रूप हैं तथा पृथिवीत्व आदि सामान्यविशेष रूप हैं। द्रव्य गुण और कर्मसे सत्ता आदिके लक्षण भिन्न हैं अतः ये द्रव्य आदिसे भिन्न हैं, स्वतन्त्र पदार्थ हैं।

§ ४९८. 'अथ' —'इसके बाद'। विशेष पदार्थ निश्चयतः—तात्त्विक दृष्टिसे ही कहा गया न कि घट, पट, चटाई आदिकी तरह व्यावहारिक दृष्टिसे। 'तु' शब्दसे सूचित होता है कि यह विशेष पदार्थ अत्यन्त व्यावृत्त बुद्धि करानेके कारण सामान्य पदार्थसे अत्यन्त विलक्षण है। जिस कारणसे विशेषका निरूपण तात्त्विक दृष्टिसे किया जा रहा है उसी कारणसे वह नित्य द्रव्यमें रहनेवाला तथा अन्त्य है। जिनका न तो कभी उत्पाद ही होता है और न विनाश ही, उन सदा उत्पादविनाश रहित परमाणु आकाश, काल, दिशा, आत्मा और मनमें इस विशेष पदार्थकी वृत्ति—निवास

---

१. सामान्यं तु म. २। २. –भ्यः अपदार्था म. १, २। ३. "नित्यद्रव्यवृत्तयोऽन्त्या विशेषाः। ते खल्वत्यन्तव्यावृत्तिहेतुत्वाद्विशेषा एव।" —प्रश. भा. पृ. ४।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

द्रव्येषु विनाशारम्भरहितेष्वण्वाकाशकालदिगात्ममनःसु वृत्तिर्वर्तनं यस्य स नित्यद्रव्यवृत्तिः। तथा परमाणूनां जगद्विनाशारम्भकोटिभूतत्वात् मुक्तात्मनां मुक्तमनसां च संसारपर्यन्तरूपत्वादन्तत्वम्, अन्तेषु भवोऽन्त्यो विशेषो विनिर्दिष्टः–प्रोक्तः, अन्तेषु स्थितस्य विशेषस्य स्फुटतरमालक्ष्यमाणत्वात्। वृत्तिस्तु तस्य सर्वस्मिन्नेव परमाण्वादौ नित्ये द्रव्ये विद्यत एव। अत एव नित्यद्रव्यवृत्तिरन्त्य इत्युभयपदोपादानम्। विशेषश्च द्रव्यं द्रव्यं प्रत्येकैक एव वर्तते नानेकः, एकेनैव विशेषेण स्वाश्रयस्य व्यावृत्तिसिद्धेरनेकविशेषकल्पनावैयर्थ्यात्। सर्वनित्यद्रव्याण्याश्रित्य पुनर्विशेषाणां बहुत्वेऽपि जातावत्रैकवचनम्। तथा च प्रशस्तकरः–

§ ४९९. "अन्तेषु भवा अन्त्याः, स्वाश्रयस्य [1]विशेषकत्वात् विशेषाः, विनाशारम्भरहितेषु नित्यद्रव्येष्वण्वाकाशकालदिगात्ममनःसु प्रतिद्रव्यमेकशो वर्तमाना अत्यन्तव्यावृत्तिबुद्धिहेतवः, यथास्मदादीनां गवादिष्वश्वादिभ्यस्तुल्याकृतिगुणक्रियावयवसंयोगनिमित्ता प्रत्ययव्यावृत्तिर्दृष्टा, यथा गौः शुक्लः शीघ्रगतिः[3] पीनककुद्मान्, [4]महाघण्ट इति। तथास्मद्विशिष्टानां योगिनां नित्येषु तुल्याकृतिगुणक्रियेषु[5] परमाणुषु मुक्तात्ममनःसु चान्यनिमित्तासंभवाद्येभ्यो निमित्तेभ्यः प्रत्याधारं विलक्ष-

---

है। अन्त–आखिरी चीजोंमें रहनेवाला अन्त्य कहलाता है। संसारका प्रलय होनेपर तथा संसारकी शुरूआतमें परमाणु ही परमाणु पाये जाते हैं अतः इनको 'अन्त' कहते हैं। इसी तरह मुक्त जीवोंकी आत्माएँ तथा मुक्त जीवोंके मन भी संसारका अन्त कर चुके हैं अतः ये भी 'अन्त' कहे जाते हैं। इन सभी अन्त–आखिरी चीजों में विशेष पदार्थ व्यावृत्त बुद्धि कराता है, इनमें उसका रहना है अतः यह 'अन्त्य' कहा जाता है। इन अन्त–आखिरी अवस्थामें मिलनेवाले परमाणु आदिमें विशेष पदार्थका कार्य साफ-साफ मालूम होता है; क्योंकि ये सभी परमाणु आदि तुल्यगुण, तुल्य क्रिया तथा तुल्य आकृति आदि वाले हैं, अतः इनमें अन्य निमित्तोंसे व्यावृत्त बुद्धि तो हो ही नहीं सकती। इसलिए इनमें विशेषपदार्थ ही व्यावृत्त बुद्धि कराता है और योगियोंको वह इनमें साफ-साफ दिखाई देता है। यह विशेष पदार्थ सभी परमाणु आदि नित्य द्रव्योंमें रहता है पर 'अन्त'–आखिरी पदार्थोंमें इसका स्फुटतर प्रतिभास होता है अतः 'नित्यद्रव्यवृत्ति और अन्त्य' दोनों विशेषण दिये गये हैं। प्रत्येक नित्य द्रव्यमें एक-एक ही विशेष पदार्थ रहता है अनेक नहीं। जब इस एक ही विशेषसे उस नित्य द्रव्यकी अन्य पदार्थोंसे व्यावृत्ति हो जाती है तब उसमें अनेक विशेष मानना निरर्थक ही है। इस तरह सभी नित्य द्रव्योंमें एक-एकके हिसाबसे कुल विशेष अनन्त हैं फिर साधारण रूपसे कथन करनेके लिए 'विशेषः' इस एकवचनका प्रयोग संग्रहकी अपेक्षा किया है।

§ ४९९. प्रशस्तपाद भाष्यकारने कहा है कि–"विशेष अन्त–आखिरी वस्तुओंमें रहनेके कारण अन्त्य हैं। अपने आश्रयभूत पदार्थकी अन्यसे व्यावृत्ति कराते हैं इसलिए विशेष–भेदक हैं। ये उत्पाद और विनाशसे रहित परमाणु, आकाश, काल, दिशा, आत्मा और मन इन नित्यद्रव्योंमें प्रत्येकमें एक-एक करके रहते हैं और अत्यन्त व्यावृत्त बुद्धि करानेमें कारण होते हैं। जिस तरह हम लोगोंको गौ आदिमें अश्व आदिसे जाति, आकृति, गुण, क्रिया, विशिष्ट अवयव, गलेमें घण्टी आदिके संयोग आदिसे विलक्षण बुद्धि होती है कि 'यह गौ है, सफेद है, जल्दी चलती है, इसके बड़ी कांधौर है, इसके गलेमें घण्टा बँधा है' उसी तरह हम लोगोंसे विशिष्ट ज्ञानवाले योगियोंको समानआकृति, समानगुण तथा समानक्रियावाले नित्य परमाणुओंमें मुक्तात्माओं तथा मुक्तजीवोंके मनोंमें अन्य जाति आदि व्यावर्तक निमित्तोंका अभाव होनेसे जिनके कारण प्रत्येक परमाणु

---

१. -षत्वात् म. २। २. -यविसंयोगिनि–म. २। -यवसंयोगिनि– म. १, प. १, २। ३. पीनः ककु– म. १, २, प. १, २। ४. महाषण्डः म. २। ५. –षु मु– म. १।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

णोऽयं विलक्षणोऽयमिति प्रत्ययव्यावृत्तिः, देशकालविप्रकृष्टे च परमाणौ स एवायमिति प्रत्यभिज्ञानं च भवति, तेऽन्त्या विशेषाः।" [ प्रश. भा. पृ. १६८] इति।

§ ५००. अन्ये तु 'नित्यद्रव्यवृत्तयोऽन्त्या विशेषाः' इति सूत्रमेवं व्याचक्षते। नित्यद्रव्येष्वेव वृत्तिरेव येषामिति सावधारणं वाक्यमेतत्। नित्यद्रव्यवृत्तय इति पदमन्त्यपदस्य विवरणमेतत्, तथा चोक्तम्[2]—नित्यद्रव्याण्युत्पत्तिविनाशयोरन्ते व्यवस्थितत्वादन्तशब्दवाच्यानि तेषु भवास्तद्वृत्तयो विशेषा अन्त्याः [ ] इत्याख्यायन्ते[3] इति। अमी चात्यन्तव्यावृत्तिहेतवो द्रव्यादिभ्यो वैलक्षण्यात्पदार्थान्तरम् ॥६५॥

§ ५०१. अथ समवायं स्वरूपतो निरूपयति—

य इहायुतसिद्धानामाधाराधेयभूतभावानाम्।
संबन्ध इह प्रत्ययहेतुः स हि भवति समवायः[4] ॥६६॥

§ ५०२. व्याख्या—केचिद्धातुपारायणकृतो 'यु अमिश्रणे' इति पठन्ति, तत एवायुतसिद्धानामित्यादि वैशेषिकीयसूत्रे अयुतसिद्धानामपृथक्सिद्धानामिति व्याख्यातम्। तथा लोकेऽपि भेदाभिधायी युतशब्दः प्रयुज्यमानो दृश्यते, द्वावपि भ्रातरावेतौ युतौ जाताविस्यादि। ततोऽयमत्रार्थः। 'इह' वैशेषिकदर्शने 'अयुतसिद्धानाम्' अपृथक्सिद्धानां, तन्तुषु समवेतपटवत् पृथगाश्रयानाश्रिता-

---

आदिमें 'यह विलक्षण है यह विलक्षण है' यह विलक्षण बुद्धि होती है उन्हें अन्त्य विशेष कहते हैं। इसी विशेष पदार्थके कारण पहले देखे गये परमाणुमें देशान्तर तथा कालान्तरमें 'यह वही परमाणु है' यह प्रत्यभिज्ञान भी निर्बाध रूपसे होता है।

§ ५००. कोई व्याख्याकार "नित्यद्रव्यमें रहनेवाले अन्त्य विशेष हैं; इस सूत्रमें 'नित्यद्रव्यवृत्तयः' को अन्त्यपदका विवरण मानकर ऐसा व्याख्यान करते हैं—" नित्यद्रव्यमें ही इन विशेषोंकी वृत्ति ही है, इस तरह 'नित्यद्रव्यवृत्तयः' पद उभयतः अवधारणात्मक—निश्चयात्मक है। 'नित्यद्रव्यवृत्तयः' पद अन्त्यपदका विवरण—खुलासा अर्थ बताता है। कहा भी है—नित्यद्रव्य उत्पाद और विनाशसे परे हैं अतः इन्हें 'अन्त' कहते हैं। 'अन्त' में रहनेवाले अर्थात् नित्यद्रव्यमें रहनेवाले विशेष पदार्थ 'अन्त्य' भी कहे जाते हैं।" ये विशेष पदार्थ अत्यन्त व्यावृत्त बुद्धि करानेके कारण द्रव्यादिपदार्थोंसे विलक्षण हैं, स्वतन्त्र पदार्थ हैं ॥६५॥

§ ५०१. अब समवायके स्वरूपका वर्णन करते हैं—

अयुतसिद्ध और आधाराधेयभूत पदार्थोंके यह इसमें हैं' इस इहेदं प्रत्ययमें कारणभूत सम्बन्ध समवाय कहलाता है ॥६६॥

§ ५०२. कोई धातुपाठी 'यु' धातुका अमिश्रण अर्थमें भी पाठ करते हैं। इसीलिए वैशेषिक सूत्रके 'अयुतसिद्धानाम्' पदका व्याख्याकारोंने 'अपृथक् सिद्ध' अर्थ किया है। लोक व्यवहारमें भी युतशब्दका फलित अर्थ भेद ही होता है। जैसे 'ये दोनों भाई युत—इकट्ठे उत्पन्न हुए हैं' इसका अर्थ ही है कि दोनोंकी सत्ता पृथक्-पृथक् है दोनों भिन्न-भिन्न हैं। युत—संयुक्त तो दो भिन्न सत्तावाले ही पदार्थ हो सकते हैं एकमें तो संयुक्त या युत व्यवहार नहीं देखा जाता। इसलिए श्लोकका

---

१. -णोऽयमिति भ. २, क.। २. "उत्पादविनाशयोरन्तेऽवसाने भवन्तीत्यन्त्या नित्यद्रव्याणि तेषु भवन्तीत्यन्त्या विशेषा इति वृत्तिकृतः।"—वैशे. उप. १।२।६। ३. -न्ते नित्यं द्रव्यवृत्तय इति हेतवो भ. २। ४. "अयुतसिद्धानामाधार्याधारभूतानां यः संबन्ध इह प्रत्ययहेतुः स समवायः। एवं धर्मैर्विना धर्मिणामुद्देशः कृतः।"—प्रश. भा. पृ. ५।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

नामिति यावत् आधाराश्चाधेयाश्च आधाराधेया ते भवन्ति स्म । 'आधाराधेयभूताः' ते च ते भावाश्चार्थाः तेषां यः 'संबन्ध इह प्रत्ययहेतुः' इह तन्तुषु पटः इत्यादेः प्रत्ययस्यासाधारणं कारणं 'स हि' स एव 'भवति समवायः' संबन्धः । यतो हीह तन्तुषु पटः, इह पटद्रव्ये गुणकर्मणी, इह द्रव्यगुणकर्मसु सत्ता, इह द्रव्ये द्रव्यत्वं, इह गुणे गुणत्वं, इह कर्मणि कर्मत्वं, इह द्रव्येष्वन्त्या विशेषा इत्यादि विशेषप्रत्यय उत्पद्यते, स पञ्चभ्यः पदार्थेभ्योऽर्थान्तरं समवाय इत्यर्थः । स चैको विभुर्नित्यश्च विज्ञेयः ॥६६॥

§ ५०३. तदेवं षट्पदार्थस्वरूपं प्ररूपितम् । संप्रति प्रमाणस्य सामान्यतो लक्षणमाख्यायते । अर्थोपलब्धिहेतुः[1] प्रमाणमिति । अस्यायमर्थः—अव्यभिचारादिविशेषणविशिष्टार्थोपलब्धिजनिका[2] सामग्री तदेकदेशो वा[3] बोधरूपोऽबोधरूपो वा ज्ञानप्रदीपादिः साधकतमत्वात्प्रमाणम् । एतत्कार्यभूता[4] वा यथोक्तविशेषणविशिष्टार्थोपलब्धिः प्रमाणस्य सामान्यलक्षणं, तया स्वकारणस्य प्रमाणाभासेभ्यो व्यवच्छिद्यमानत्वात् । इन्द्रियजत्वलिङ्गजत्वादिविशेषणविशेषिता[5] सैवोपलब्धिः प्रमाणस्य विशेषलक्षणमिति ।

---

यह अर्थ हुआ कि—वैशेषिक दर्शनमें अयुतसिद्ध—अपृथक्सिद्ध—जिन पदार्थोंकी भिन्न-भिन्न स्थिति नहीं है, जो तन्तु और पटकी तरह अभिन्न आश्रयमें ही रहते हैं भिन्न-भिन्न आधारोंमें नहीं रहते उन आधार-आधेयभूत पदार्थोंमें 'इन तन्तुओंमें कपड़ा है' इत्यादि प्रत्ययका जो सम्बन्ध असाधारण कारण होता है उसे समवाय कहते हैं। इस समवायसे ही 'इन तन्तुओंमें कपड़ा है, इस पटमें गुण और क्रिया है, इन द्रव्य-गुण-कर्ममें सत्ता है, इस द्रव्यमें द्रव्यत्व है, इस गुणमें गुणत्व है, इस कर्ममें कर्मत्व है, इन नित्य द्रव्योंमें विशेष हैं' इत्यादि इहेदं प्रत्यय उत्पन्न होते हैं। अतः अवयव-अवयविभूत द्रव्योंमें गुण और गुणीमें क्रिया और क्रियावान्में, सामान्य और सामान्यवान्में, विशेष और विशेषवान् पदार्थोंमें रहनेवाला नित्य सम्बन्ध द्रव्यादि पाँच पदार्थोंसे पृथक् है। यह एक, नित्य तथा व्यापक है ॥६६॥

§ ५०३. इस तरह षट् पदार्थोंके स्वरूपका निरूपण करके अब प्रमाणका सामान्य लक्षण कहते हैं। अर्थोपलब्धिमें जो पदार्थ कारण होते हैं वे सभी प्रमाण हैं। अव्यभिचारी आदि विशेषणोंसे युक्त अर्थोपलब्धिको उत्पन्न करनेवाली ज्ञानरूप या अज्ञानरूप पूरी सामग्री या सामग्रीका एकदेश साधकतम होनेसे प्रमाण है। इस सामग्रीमें बोधरूप ज्ञान आदि तथा अचेतन दीपक आदि सभी शामिल हैं। पूरी सामग्री तथा उसका एक-एक भी हिस्सा अर्थोपलब्धिमें साधकतम होनेसे प्रमाणभूत है। अथवा इस सामग्रीसे उत्पन्न होनेवाली निर्दोष अर्थोपलब्धि ही प्रमाणका सामान्यलक्षण है। यह निर्दोष अर्थोपलब्धि अपनी कारणभूत सामग्रीको प्रमाणाभाससे व्यावृत्त कराती है। यही अर्थोपलब्धि जब इन्द्रियोंसे उत्पन्न होती है तब प्रत्यक्ष कही जाती है तथा जब यह लिंगसे उत्पन्न होती है तब अनुमान कही जाती है। तात्पर्य यह कि सामान्य अर्थोपलब्धि ही इन्द्रियजत्व और लिंगजत्व विशेषणसे विशिष्ट होकर प्रत्यक्ष और अनुमानरूप प्रमाणविशेषका लक्षण हो जाती है।

---

१. "उपलब्धिहेतुश्च प्रमाणं ।"—न्यायमं. पृ. ९९ । न्यायवा. पृ. ५ । २. "अव्यभिचारिणीमसंदिग्धामर्थोपलब्धिं विदधती बोधाबोधस्वभावा सामग्री प्रमाणम् ।" —न्यायमं. प्रमाण. पृ. १२ । ३. वा बोधोरूपो वा म. २, क. । ४. –ता यथोक्त–म. २ । ५. –जत्वादिविशेषिता सै—प. १, २ । –जत्वादिविशेषणविशिष्टा सै–म. १, २ ।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ५०४. अथ प्रमाणसंख्यां प्राह—

प्रमाणं च द्विधामीषां प्रत्यक्षं लैङ्गिकं तथा।
वैशेषिकमतस्यैष संक्षेपः परिकीर्तितः ॥६७॥

§ ५०५. व्याख्या—अमीषां-वैशेषिकाणां प्रमाणं द्विधा-द्विविधम्। चः पुनरर्थे। कथमित्याह 'प्रत्यक्षं'। तथेति समुच्चये। लिङ्गाज्जातं लैङ्गिकं च तत्र प्रत्यक्षं द्वेधा, ऐन्द्रियं योगजं च। [1]ऐन्द्रियं-घ्राणरसनचक्षुस्त्वक्श्रोत्रमनःसंनिकर्षजमस्मदादीनां प्रत्यक्षम्। तद्द्वेधा, निर्विकल्पकं सविकल्पकं च। तत्र वस्तुस्वरूपालोचनमात्रं निर्विकल्पकम्। तच्च[2] न सामान्यमात्रं गृह्णाति भेदस्यापि प्रतिभासनात्, नापि स्वलक्षणमात्रं सामान्याकारस्यापि संवेदनात्, व्यक्त्यन्तरदर्शने प्रतिसंधानाच्च, किं तु सामान्यं विशेषं चोभयमपि गृह्णाति,[3] परमिदं सामान्यमयं विशेष इत्येवं विविच्य न प्रत्येति, सामान्यविशेषसंबन्धिनोरनुवृत्तिव्यावृत्तिधर्मयोरग्रहणात्। सविकल्पकं तु सामान्यविशेषरूपतां विविच्य प्रत्येति, वस्त्वन्तरैः सममनुवृत्तिव्यावृत्तिधर्मौ प्रतिपद्यमानस्यात्मन इन्द्रियद्वारेण तथाभूतप्रतीत्युपपत्तेः।

---

§ ५०४. अब प्रमाणकी संख्या बताते हैं—

वैशेषिक लोग प्रत्यक्ष और अनुमान ये दो प्रमाण मानते हैं। इस तरह वैशेषिक मतका संक्षेपसे निरूपण हुआ ॥६७॥

§ ५०५. इन वैशेषिकोंके यहाँ दो प्रकारके प्रमाण हैं। च = फिर। 'तथा' शब्द समुच्चयार्थक है। प्रत्यक्ष तथा लिंगसे उत्पन्न होनेवाला लैंगिक—अनुमान ये दो प्रमाण हैं। प्रत्यक्ष दो प्रकारका है—१ इन्द्रियज, २ योगज। हम लोगोंको नाक, जीभ, आँख, कान, मन और स्पर्शन इन्द्रियोंके सन्निकर्षसे होनेवाला इन्द्रिय प्रत्यक्ष है। इन्द्रिय-प्रत्यक्ष भी दो प्रकारका है—१ निर्विकल्पक, २ सविकल्पक। वस्तुके स्वरूपका साधारणरूपसे आलोचन करनेवाला ज्ञान निर्विकल्पक है। यह केवल सामान्य या मात्र विशेषको ही विषय नहीं करता। इसमें सामान्य की तरह विशेष आकारका भी भान होता है। दूसरी व्यक्तिको देखकर 'यह उस जैसी है' इतर प्रत्यभिज्ञानसे स्पष्ट ज्ञात होता है कि निर्विकल्पकमें स्वलक्षण विशेषकी तरह सामान्य—साधारण धर्मोंका भी प्रतिभास होता है। इस तरह निर्विकल्पकमें सामान्य और विशेष दोनोंका भान होनेपर भी 'यह सामान्य है तथा यह विशेष है', 'यह इसके समान है तथा इससे विलक्षण है' इस तरह सामान्य और विशेषका पृथक्-पृथक् प्रतिभास नहीं होता। इसमें सामान्य और विशेष सम्बन्धी अनुगत धर्म तथा व्यावृत्तधर्मोंका परिज्ञान नहीं होता। यही कारण है कि निर्विकल्पकमें 'यह घड़ा है' इत्यादि शब्दात्मक व्यवहार नहीं होते। सविकल्पक प्रत्यक्ष सामान्य और विशेषका पूरा-पूरा पृथक्करण करता है। 'यह उससे समान है यह उससे विलक्षण है' इस रूपसे अनुगत और व्यावृत्त धर्मोंको जाननेवाले आत्माको इन्द्रियोंसे सविकल्पक ज्ञान उत्पन्न होता है।

---

१. "द्रव्ये तावद् त्रिविधे महत्यनेकद्रव्यवत्त्वोद्भूतरूपप्रकाशचतुष्टयसंनिकर्षाद् धर्मादिसामग्र्ये च स्वरूपालोचनमात्रम् सामान्यविशेषद्रव्यगुणकर्मविशेषणापेक्षादात्मनः संनिकर्षात् प्रत्यक्षमुत्पद्यते सद् द्रव्यं पृथिवी विषाणी शुक्लो गौर्गच्छतीति।" —प्रश. भा. पृ. ९५। २. तच्च सा-भ. २। ३. ति ( यदि ) परमिदं आ.,—ति यदि परमिदं म. १, प. १, २, क.,—ति यदपरमिदं भ. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ५०६. [1]योगजमपि प्रत्यक्षं द्वेधा, युक्तानां प्रत्यक्षं वियुक्तानां च[2]। तत्र युक्तानां समाधिमैकाग्र्यमाश्रितानां योगजधर्मबलादन्तःकरणे शरीराद्बहिर्निर्गत्यातीन्द्रियार्थैः समं संयुक्ते सति यदतीन्द्रियार्थदर्शनं तद्युक्तानां प्रत्यक्षम्[3]। ये चात्यन्तयोगाभ्यासोचितधर्मातिशयादसमाधि प्राप्ता अप्यतीन्द्रियमर्थं पश्यन्ति, ते वियुक्ताः। तेषामात्ममनइन्द्रियार्थसंनिकर्षाद्देशकालस्वभावविप्रकृष्टार्थग्राहकं यत्प्रत्यक्षं तद्वियुक्तानां प्रत्यक्षम् एतच्चोत्कृष्टयोगिनोऽवसेयं, योगिमात्रस्य तदसंभवादिति। विस्तरस्तु न्यायकन्दलीतो विज्ञेयः।

§ ५०७. लैङ्गिकस्य पुनः स्वरूपमिदम्। लिङ्गदर्शनाद्यदव्यभिचारित्वादिविशेषणं ज्ञानं तद्यतः परामर्शज्ञानोपलक्षितात्कारकसमूहाद्भवति तल्लैङ्गिकमनुमानमिति यावत्। तच्चैवं भवति। "अस्येदं कार्यं कारणं संयोगि समवायि विरोधि चेति लैङ्गिकम्।" [ वैशे. सू. ९।२।१ ] तत्र कार्यं कारणपूर्वकत्वेनोपलम्भादुपलभ्यमानं कारणस्य गमकं, यथायं नदीपूरो वृष्टिकार्यो [4]विशिष्टनदीपूरत्वात् पूर्वोपलब्धविशिष्टनदीपूरवत्। कारणमपि कार्यजनकत्वेन पूर्वमुपलब्धेरुपलभ्यमानं कार्यस्य लिङ्गं यथा विशिष्टमेघोन्नतिर्वर्षकर्मणः। तथा धूमोऽग्नेः संयोगी। समवायी चोष्ण-

---

§ ५०६. योगज प्रत्यक्ष भी दो प्रकारका है–एक तो युक्त योगियोंका और दूसरा वियुक्त योगियोंका। समाधिमें अत्यन्त तल्लीन एकाग्रध्यानी योगियोंका चित्त योगसे उत्पन्न होनेवाले विशिष्ट धर्मके कारण शरीरसे बाहर निकलकर अतीन्द्रिय पदार्थोंसे संयुक्त होता है। इस संयोगसे जो उन युक्त–ध्यानमग्न योगियोंको अतीन्द्रिय पदार्थोंका ज्ञान होता है उसे युक्तयोगि प्रत्यक्ष कहते हैं। जो योगी समाधि–उपयोग लगाये बिना ही चिरकालीन तीव्र योगाभ्यासके कारण सहज ही अतीन्द्रिय पदार्थोंको देखते-जानते हैं वे वियुक्त कहलाते हैं। इन पुराने योगियोंके अपने दीर्घ योगाभ्याससे ऐसी विशिष्ट शक्ति प्राप्त हो जाती है जिससे वे सदा अतीन्द्रियार्थोंका दर्शन करते हैं। उन्हें इसके लिए किसी समाधि आदिके लगानेकी आवश्यकता नहीं होती। इन वियुक्त–समाधिमें लीन न होकर भी विशिष्ट शक्ति रखनेवाले–योगियोंको आत्मा मन इन्द्रिय और पदार्थके सन्निकर्षसे दूर देशवर्ती अतीत और अनागतकालीन तथा सूक्ष्म परमाणु आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंका जो ज्ञान होता है वह वियुक्त-योगिप्रत्यक्ष है। यह उत्कृष्ट योगियोंके ही होता है, योगिमात्रको इसके होनेका नियम नहीं है। इसका विस्तृत वर्णन न्यायकन्दलीमें देखना चाहिए।

§ ५०७. लिंगको देखकर जो अव्यभिचारी–निर्दोष ज्ञान उत्पन्न होता है उसे अनुमिति कहते हैं। यह अनुमिति जिस परामर्श-व्याप्ति-विशिष्ट-पक्षधर्मताज्ञान आदि कारक समुदायसे उत्पन्न होती है उस अनुमितिके कारणको लैंगिक-अनुमान कहते हैं। यह अनुमान कार्य-कारण आदि अनेक प्रकारका होता है। 'यह इसका सम्बन्धी है' इस नियत सम्बन्धितापूर्वक होनेवाले कार्य-कारण संयोगी समवायी विरोधी आदि अनेक प्रकारके अनुमान हैं। कार्य सदा कारणपूर्वक देखा जाता है, बिना कारणके कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती अतः कार्यको देखकर कारणका अनुमान होता है। जैसे–यह नदीकी बाढ़ वृष्टिके कारण आयी है क्योंकि यह विशिष्ट वृष्टिसे होनेवाली तिनके लकड़ी आदिको बहानेवाली फेनयुक्त बाढ़ है जैसे गत बरसातमें आयी हुई नदीकी बाढ़। कारण भी कार्यको उत्पन्न करता है। कई बार अविकल तथा अप्रतिबद्ध सशक्त कारणको कार्य उत्पन्न करते हुए देखा है। अतः आज भी कारणको देखकर कार्यका अनुमान हो

---

१. अस्मद्विशिष्टानां तु योगिनां युक्तानां योगजधर्मानुगृहीतेन मनसा स्वात्मान्तराकाशदिक्कालपरमाणुवायुमनस्सु तत्समवेतगुणकर्मसामान्यविशेषेषु समवाये चावितथं स्वरूपदर्शनमुत्पद्यते वियुक्तानां पुनश्चतुष्टयसंनिकर्षाद्योगजधर्मानुग्रहसामर्थ्यात् सूक्ष्मव्यवहितविप्रकृष्टेषु प्रत्यक्षमुत्पद्यते।"–प्रश. भा. पृ. ९७। २. च समाधि–म. १। ३. ये त्वत्यन्तयोगाभ्यासो धर्मा–म. २, ये त्वत्यन्तयोगाभ्याससेवितधर्मा–म. १, ये त्वत्यन्तयोगाभ्यासोचितधर्मा–प. १, २। ४. पूरत्वात् कारणमपि म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

स्पर्शो वारिस्थं तेजो गमयतीति। विरोधी च यथाऽहिविस्फूर्जनविशिष्टो नकुलादेर्लिङ्गं वह्निर्वा शीताभावस्येति। 'अस्येदम्' इति सूत्रे च कार्यादीनामुपादानं लिङ्गनिदर्शनार्थं कृतं न पुनरेतावन्त्येव लिङ्गानीत्यवधारणार्थम्। यतः कार्यादिव्यतिरिक्तान्यपि लिङ्गानि सन्ति, यथा चन्द्रोदयः समुद्रवृद्धेः कुमुदविकाशस्य च लिङ्गम्, न च चन्द्रोदयः समुद्रवृद्धिकुमुदविकाशौ च मिथः कार्यं कारणं वा भवन्ति, विशिष्टदिग्देशकालसंयोगात्कल्लोलपत्रविस्तारलक्षणानामुदकवृद्धिविकाशानां[2] स्वस्वकारणेभ्य एवोत्पत्तेः। शरदि च जलस्य नैर्मल्यमगस्त्योदयस्य[3] लिङ्गमित्यादि सत्सर्वं 'अस्येदम्' इति पदेन गृहीतं विज्ञेयम्। अस्य साध्यस्येदं संबन्धीति कृत्वा यद्यस्य[4] देशकालाद्यविनाभूतं तत्तस्य लिङ्गमित्यर्थः। ततः 'अस्येदम्' इति सूत्रस्य नाव्यापकतेति। विशेषार्थिना तु न्यायकन्दली विलोकनीया। शब्दादीनां तु प्रमाणानामनुमान एवान्तर्भावात् कन्दलीकाराभिप्रायेणैतत्प्रमाणद्वितयमत्रावोचदाचार्यः। व्योमशिवस्तु प्रत्यक्षानुमानशाब्दानि त्रीणि प्रमाणानि प्रोचिवान्। उपसंहरन्नाह—'वैशेषिकमतस्य' इत्यादि। वैशेषिकमतस्यैषोऽनन्तरोक्तः संक्षेपः परिकीर्तितः—कथितः।

---

जाता है। वर्षा होगी क्योंकि बरसानेवाले काले-काले विशिष्ट मेघ घिर आये हैं। धूम अग्निका संयोगी है अतः धूमको देखकर अग्निका अनुमान संयोगी अनुमान है। गरमजलके उष्ण स्पर्शसे जलमें प्रविष्ट अग्निका अनुमान समवायी अनुमान है। उष्णस्पर्श अग्निका समवायी है। फुफकारते हुए सांपको देखकर समीपमें नौलेका अनुमान अथवा अग्निसे ठण्डके अभावका अनुमान विरोधी अनुमान है। 'अस्येदम्' इस सूत्रमें कार्य-कारण आदि कुछ हेतुओंका नाम तो उदाहरणके निमित्त ही लिये गये हैं, उससे यह नियम नहीं करना चाहिए कि—कार्य आदि पांच ही लिंग हैं; क्योंकि कार्य आदि हेतुओंसे भिन्न भी सैकड़ों हेतु होते हैं जो अपने अविनाभावी साध्यका यथार्थ अनुमान कराते हैं। जैसे चन्द्रका उदय समुद्रके ज्वार-भाटे तथा कुमुदके प्रफुल्लित होनेका अनुमान कराता है। यह चन्द्रोदय न तो समुद्रवृद्धि और कुमुदविकासका कार्य ही है और न कारण ही। अमुक दिशा देश काल आदिके संयोगसे चन्द्रका उदय, समुद्रकी लहरें तथा कमलके पत्तोंका फैलाव स्वतन्त्रभावसे अपने-अपने कारणोंसे ही उत्पन्न होते हैं। हां, इनमें अविनाभाव अवश्य है अतः इसीके बलसे चन्द्रोदयसे उनका अनुमान हो जाता है। इसी तरह शरद् ऋतुमें जलकी निर्मलतासे अगस्त्यके उदयका अनुमान होता है। यह जलकी निर्मलता अमुक वायु आदि कारणोंसे उत्पन्न होकर भी अविनाभाव सम्बन्धके कारण अगस्त्योदयका अनुमान करा देती है। अगस्त्योदय और शरत्कालीन जलकी निर्मलतामें परस्पर कोई कार्य-कारण भाव नहीं है, दोनों ही अपने-अपने कारणोंसे उत्पन्न होते हैं। ये सभी कार्य-कारण आदिसे अतिरिक्त लिंग 'अस्येदम्'—'यह इसका सम्बन्धी है' इस सामान्य अविनाभाव सूचक पदसे गृहीत हो जाते हैं। 'इस साध्यका यह सम्बन्धी है' इस रूपसे जो जिसके देश-काल आदिसे अविनाभाव रखता है वह उसका लिंग होता है। अतः 'अस्येदम्' सूत्रसे समस्त लिंगोंका संग्रह हो जानेके कारण यह अव्याप्त—अपर्याप्त नहीं है किन्तु सर्वथा पूर्ण है। इनका विशेष विवरण प्रशस्तपाद भाष्यकी न्यायकन्दली टीकासे देखना चाहिए। आगम आदि प्रमाण भी अपने सम्बन्धी पदार्थसे परोक्ष अर्थकी प्रतिपत्ति करानेके कारण अनुमानमें ही अन्तर्भूत हैं। प्रमाणोंकी यह दो संख्या कन्दलीकार श्रीधर आचार्यके मतसे कही गयी है। व्योमवती टीकाकार व्योमशिवाचार्य तो प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम इन तीन प्रमाणोंको मानते हैं। इस तरह यह वैशेषिक मतका संक्षिप्त कथन है।

---

१. यथाज्यहृविविस्फू–म. २। २. कवृष्टिविका–म. २। ३. दयलि–म. २। ४. यद्यविनाभूतं म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

यस्य ग्रहणाय न जायते न प्रवर्तते, तत्र आधेयवर्जितस्याधारस्य ग्रहणेऽभावप्रमाणता अभावस्य प्रामाण्यम् । एतेन निषिध्यमानात्तदन्यज्ज्ञानमुक्तम् । तथा 'प्रमाणपञ्चकं यत्र' इति पदस्यात्रापि संबन्धाद्यत्र वस्तुरूपे[1] घटादेर्वस्तुनो रूपेऽसदंशे ग्राहकतया न जायते, तत्रासदंशेऽभावस्य प्रमाणता । एतेन प्रमाणपञ्चकाभाव उक्तः । तथा प्रमाणपञ्चकं 'वस्तुसत्तावबोधार्थं' घटादिवस्तुसत्ताया अवबोधाय न जायते[2]–असदंशे न व्याप्रियते तत्र सत्तानवबोधेऽभावस्य प्रमाणता । अनेनात्मा विषयग्रहणरूपेणा[3]परिणत उक्तः । एवमिहाभावप्रमाणं त्रिधा प्रदर्शितम् । तदुक्तम्—

"प्रत्यक्षादेरनुत्पत्तिः, प्रमाणाभाव उच्यते ।
सात्मनो [ऽ] परिणामो वा, विज्ञानं वान्यवस्तुनि ॥१॥

[ मी. श्लोक. अभाव. श्लो ११ ]

§ ५४१. अत्र[4] साशब्दोऽनुत्पत्तेर्विशेषणतया योज्य इति सन्मतिटीकायामभावप्रमाणं[5] यथा त्रिधोपदर्शितं तथेहापि तद्दर्शितम् ।

§ ५४२. रत्नाकरावतारिकायां तु प्रत्यक्षादेरनुत्पत्तिरित्यस्यैवोक्तस्य[6] बलेन द्विधा तद्वर्णितमास्ते । तत्र[7] सशब्दः पुल्लिङ्गः प्रमाणाभावस्य विशेषणं कार्यं इति । तत्त्वं तु बहुश्रुता जानते ।

§ ५४३. अथ येऽभावप्रमाणमेकधाभिदधति तन्मतेन प्रस्तुतश्लोको व्याख्यायते । प्रमाण-

---

भूतल आदि आधारमें घटादि रूप आधेयके ग्रहण करनेके लिए प्रवृत्त नहीं होते उस घटादि आधेयसे शून्य शुद्ध भूतलके ग्रहण करनेके लिए अभावकी प्रमाणता है । इस अर्थसे निषिध्यमान घटसे अन्य—भिन्न शुद्ध भूतलका ज्ञान ही अभाव प्रमाण होता है । 'प्रमाणपञ्चकं यत्र' इस पदका सम्बन्ध यहाँ भी होता है । अर्थात्—जिस वस्तुरूप-घटादि वस्तुके असदंशमें पाँच प्रमाणोंकी प्रवृत्ति नहीं होती उस असदंशमें अभाव प्रमाण होता है । इससे पाँच प्रमाणोंके अभावरूप अभाव प्रमाणका कथन हुआ । इसी तरह घटादि वस्तुओंकी सत्ताको सिद्ध करनेके लिए जब पाँच प्रमाण उत्पन्न नहीं होते तब सत्ताका अनवबोध—अज्ञान रहनेपर अभावको प्रमाणता है । इस अर्थमें आत्माकी विषय ग्रहण रूप परिणति न होना ही अभाव प्रमाण है । इस तरह अभाव प्रमाण तीन प्रकारका कहा गया है । कहा भी है—प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंकी अनुत्पत्तिको प्रमाणाभाव—अभाव प्रमाण कहते हैं । अथवा आत्माको विषय ग्रहण रूपसे परिणति न होना या घटादि निषेध्य पदार्थोंसे भिन्न शुद्ध भूतल आदि वस्तुओंका परिज्ञान होना भी अभाव प्रमाण है ।"

§ ५४१. श्लोकमें 'सा' शब्द अनुत्पत्तिका विशेषण है । सन्मति-तर्ककी टीकामें अभाव प्रमाणका इसी तरह तीन प्रकारसे व्याख्यान किया है । हमने भी उन्हींके अनुसार यहाँ तीनों प्रकार बता दिये हैं ।

§ ५४२. रत्नाकरावतारिकामें प्रत्यक्षादिकी अनुत्पत्तिको ही दो रूप मानकर उसी श्लोकसे अभाव प्रमाणके दो ही प्रकार बताये हैं । 'सः' शब्द पुल्लिग है अतः वह प्रमाणाभावका विशेषण है । अभाव प्रमाण दो प्रकारका है या तीन प्रकारका इसका मर्म तो बहुश्रुत आचार्योंके ग्रन्थोंसे ही समझ लेना चाहिए ।

§ ५४३. जब जो अभाव प्रमाणको एक ही प्रकारका मानते हैं उनके मतसे इस श्लोकका

---

१. –रूपेऽसदंशे भ. २ । २. –ते तत्र सत्ता –भ. २ । –ते न व्याप्रि –भ. १, प. १, २ । ३. –रूपेण परि–आ. । ४. अत्र सशब्दो आ., क. । ५. सन्मति. टी., पृ. ५८० । ६. –स्यैवानुक्तस्य भ. २ । ७. तत्र शब्दः भ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

पञ्चकं प्रत्यक्षादिप्रमाणपञ्चकं यत्र यस्मिन् वस्तुरूपे[1] घटादिवस्तुरूपे न जायते न व्यापिपर्त्ति। वस्तुरूपं द्वेधा, सदसद्रूपभेदात्। अतो [2]द्वयो रूपयोरेकतरव्यक्तये प्राह 'वस्तुसत्ता' इत्यादि। वस्तुनो घटादेः सत्ता सद्रूपता सदंश इति यावत्, तस्या अवबोधार्थं सदंशो हि [3]प्रत्यक्षादिपञ्चकस्य विषयः, स चेत्तेन न गृह्यते, तदा तत्र वस्तुरूपे शेषस्यासदंशस्य ग्रहणाभावस्य प्रमाणतेति।

§ ५४४. 'वस्त्वसत्तावबोधार्थं' इति क्वचित्पाठान्तरम्। तत्रायमर्थः-प्रमाणपञ्चकं यत्र वस्तुनो रूपे न व्याप्रियते, तत्र वस्तुनो यासत्ता असदंशः, तदवबोधार्थमभावस्य प्रमाणतेति। अनेन च[4] [5]त्रिविधेनैकविधेन वाभावप्रमाणेन प्रदेशादौ घटाभावो गम्यते। न च प्रत्यक्षेणैवाभावोऽवसीयते, तस्याभावविषयत्वविरोधात्, [6]भावांशेनैवेन्द्रियाणां संयोगात्।

§ ५४५. अथ घटानुपलब्ध्या प्रदेशे धर्मिणि घटाभावः साध्यत इत्यनुमानग्राह्योऽभाव इति चेत्, न; साध्यसाधनयोः कस्यचित्संबन्धस्याभावात्। तस्मादभावोऽपि प्रमाणान्तरमेव।

§ ५४६. अभावश्च प्रागभावादिभेदैर्भिन्नो वस्तुरूपोऽभ्युपगन्तव्यः, अन्यथा कारणादिव्यवहारस्य लोकप्रतीतस्याभावप्रसङ्गात्। तदुक्तम्—

"न च स्याद् व्यवहारोऽयं कारणादिवि[7]भागतः।
प्रागभावादिभेदेन नाभावो यदि भिद्यते ॥१॥

---

व्याख्यान करते हैं। जब घटादि वस्तुके सदंशमें प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंका व्यापार नहीं होता तब उस वस्तुके शेष—अभावांशमें अभाव प्रमाणकी प्रवृत्ति होती है। वस्तुके दो रूप होते हैं—एक सदात्मक और दूसरा असदात्मक। वस्तुका सदात्मक अंश प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंका विषय होता है। जब प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाण उस सदंशको ग्रहण नहीं करते तब बचे हुए असदंशको अभाव प्रमाण विषय करता है।

§ ५४४. कहीं-कहीं 'वस्त्वसत्तावबोधार्थम्' यह पाठ भी मिलता है। इसका अर्थ यह होता है—जिस वस्तुके स्वरूपको ग्रहण करनेके लिए प्रत्यक्षादि पाँच प्रमाणोंका व्यापार नहीं होता, उस वस्तुके असदंशको जाननेके लिए अभाव प्रमाणकी प्रवृत्ति होती है। इस तरह तीन प्रकारके या एक ही प्रकारके अभाव प्रमाणसे किसी भूतल आदि प्रदेशमें घड़ेका अभाव जाना जाता है। इन्द्रियोंका संयोग वस्तुके भावांशसे ही होता है, अतः प्रत्यक्ष प्रमाणके द्वारा अभावांश नहीं जाना जा सकता। प्रत्यक्षके द्वारा अभावका विषय किया जाना बाधित है।

§ ५४५. घड़ेकी अनुपलब्धि रूप लिंगसे किसी भूतल आदि प्रदेशरूपी धर्मीमें घड़ेके अभावको साध्य मानकर 'इस प्रदेशमें घड़ा नहीं है क्योंकि अनुपलब्ध है' इस अनुमानसे अभावको ग्रहण करना भी असम्भव है; क्योंकि साध्य और साधनका अविनाभाव पहलेसे गृहीत नहीं हो पाता तथा साध्य-साधनमें कोई कार्य-कारण भाव आदि सम्बन्ध भी नहीं है। इसलिए अभावको स्वतन्त्र प्रमाण मानना चाहिए।

§ ५४६. अभाव प्रमाणका विषयभूत अभाव पदार्थ वस्तुरूप है तथा वह चार प्रकारका है—१ प्रागभाव, २ प्रध्वंसाभाव, ३ अन्योन्याभाव, ४ अत्यन्ताभाव। यदि ये चार अभाव न हों तो संसारमें कारण-कार्य तथा घट-पट, जीव-अजीव आदिकी प्रतिनियत व्यवस्थाका लोप होकर

---

१. -रूपे न जायते न व्या -म. १, २, प. १, २। २. द्वयोरेकतर-म. २। ३. -दि प्रमाणप-म. २। ४. रूपेण व्या-मा. २। ५. त्रिविधेनैवाभा-म. २। ६. भावांशेनैव द्रव्याणां म. २। "न तावदिन्द्रियैरेषा नास्तीत्युत्पद्यते मतिः। भावांशेनैव संयोगो योग्यत्वादिन्द्रियस्य हि।" -मी. श्लो. अभाव. श्लो. १८। ७. -दिभि-म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

यद्वानुवृत्तिव्यावृत्तिबुद्धिग्राह्यौ यतस्त्वयम् ।
तस्माद्गवादिवद्वस्तुप्रमेयत्वाच्च गृह्यताम् ॥२॥
न चावस्तुन एते स्युर्भेदास्तेनास्य वस्तुता ।
कार्यादीनामभावः को भावो यः [1]कारणादिना ॥३॥
[2]वस्तु (स्त्व) संकरसिद्धिश्च तत्प्रामाण्यं समाश्रिता ।
[3]क्षीरे दध्यादि यन्नास्ति प्रागभावः स उच्यते ॥४॥
नास्तिता पयसो दध्नि प्रध्वंसाभावलक्षणम् ।
गवि योऽश्वाद्यभावस्तु सोऽन्योन्याभाव उच्यते ॥५॥
शिरसोऽवयवा निम्ना वृद्धिकाठिन्यवर्जिताः ।
शशशृङ्गादिरूपेण सोऽत्यन्ताभाव उच्यते ॥६॥" [मी. श्लो. अभाव. श्लो. २-९]

**यदि चैतद्व्यवस्थापकमभावाख्यं प्रमाणं न भवेत् तदा प्रतिनियतवस्तुव्यवस्था दूरोत्सारितैव स्यात् ।**

"क्षीरे दधि भवेदेवं दध्नि क्षीरं घटे पटः ।
शशे शृङ्गं पृथिव्यादौ चैतन्यं मूर्तिरात्मनि ॥७॥

समस्त व्यवहार ही नष्ट हो जायगा। ये समस्त कार्यकारण आदि व्यवहार सर्वलोक प्रसिद्ध हैं इनका लोप करनेसे वस्तुमात्रका अभाव हो जायगा। कहा भी है—"यदि प्रागभाव आदिके भेदसे अभावके चार भेद न होते तो संसारमें यह कार्य है, यह कारण है इत्यादि व्यवहार नहीं हो सकते थे। कार्यके प्रागभावको कारण तथा प्रागभावके प्रध्वंसको ही कार्य कहते हैं। यदि प्रागभाव और 'प्रध्वंसाभाव न हों तो कारण-कार्य व्यवहार किसके बलपर किया जायगा? अथवा, अभाव वस्तु है, क्योंकि उसमें गौ आदिकी तरह 'अभाव अभाव' यह अनुवृत्त—सामान्य प्रत्यय और 'प्रागभाव' प्रध्वंसाभाव' यह व्यावृत्त—विशेष प्रत्यय होते हैं तथा वह प्रमाणका विषय है प्रमेय है। अवस्तुके तो ये प्रागभाव आदि भेद हो ही नहीं सकते। अतः चूँकि इसके प्रागभाव आदि अवान्तर भेद हैं इसीलिए यह वस्तु है। घट आदि कार्योंका अभाव ही मृत्पिण्ड आदि कारणोंका सद्भाव है। तात्पर्य यह कि अभाव सर्वथा तुच्छ न होकर भावान्तर रूप है। घड़ेका अभाव शुद्ध भूतल रूप है। कार्यका अभाव कारणके सद्भाव रूप है। वस्तुओंका अपने-अपने नियत स्वरूपमें स्थिर रहना उनका आपसमें नहीं मिलना ही अभावकी सत्ताका सबसे जबरदस्त प्रमाण है। दूध आदि कारणोंमें दही आदि कार्योंका न होना ही प्रागभाव है। यदि प्रागभाव न होता तो दूधमें भी दही मिलना चाहिए था। दही आदि कार्योंमें दूध आदि कारणोंका नहीं मिलना प्रध्वंसाभाव है। यदि प्रध्वंसाभाव न होता तो दूधका नाश न होकर दही अवस्थामें भी उसका सद्भाव रहना चाहिए था। गाय आदिमें घोड़े आदिका अभाव अन्योन्याभाव है। खरगोशके सिरके अवयवोंमें वृद्धि तथा कठिनता न होकर निम्न—समतलमें रहना ही सींगका अत्यन्ताभाव है। सिरके अवयवोंका कठिन होकर बढ़ने लगना आगेको निकल आना ही सींग कहलाते हैं। जब सिरके अवयव समतलमें रहेंगे कठिन तथा बढ़ेंगे नहीं तब वही सिरकी समतलता ही शशशृंगका अत्यन्ताभाव कही जाती है। यदि इनका व्यवस्थापक अभाव प्रमाण न हो तो वस्तुकी नियत व्यवस्थाकी आशा ही नहीं की जा सकती। अभावोंका लोप करनेसे तो सभी पदार्थ सब रूप हो जायेंगे उनका कोई नियामक ही नहीं रहेगा। उस समय तो—"दूधमें दही, दहीमें दूध, घड़ा ही कपड़ा, खरगोशके मस्तकपर सींग, पृथिवीमें चेतनता, आत्मामें मूर्तत्व, जलमें गन्ध, अग्निमें रस, वायुमें रूप, रस, गन्ध,

१. – दि न म. १, प. १, २। २–दितः म. २। २. वस्त्वसंकरसिद्धिश्च"–मी. श्लो.। ३. क्षीरो-दध्यादि आ, क.।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

अप्सु गन्धो रसश्चाग्नौ वायौ रूपेण तौ सह ।
व्योम्नि [1]संस्पर्शिता ते च न चेदस्य प्रमाणता ॥८॥" [मी. श्लो. अभाव. श्लो. ५-६] इति ।

§ ५४७. अथ निरंशसदेकरूपत्वाद्वस्तुनोऽध्यक्षेण सर्वात्मना ग्रहणे कोऽपरो सदंशो यत्राभावः प्रमाणं भवेदिति चेत्; न; स्वपररूपाभ्यां सदसदात्मकत्वाद्वस्तुनः[2], अन्यथा वस्तुत्वायोगात् । न च सदंशासदंशस्याभिन्नत्वात्तद्ग्रहणे तस्यापि ग्रह इति वाच्यम्, सदसदंशयोर्धर्म्यभेदेऽपि [3]भेदाभ्युपगमात् । तदेवं प्रत्यक्षाद्य[4]गृहीतप्रमेयाभावग्राहकत्वात् प्रमाणाभावः प्रमाणान्तरमिति ।

§ ५४८. अथोक्तमपि किंचिद्व्यक्तये लिख्यते-अनधिगतार्थाधिगन्तृ प्रमाणम् । पूर्वं पूर्वं प्रमाणमुत्तरं तु फलम् [5]सामान्यविशेषात्मकं वस्तु प्रमाणगोचरः[6] । नित्यपरोक्षं ज्ञानं हि भाट्टप्रभाकरमतयोरर्थप्राकट्याख्यसंवेदनाख्यफलानुमेयम् । वेदोऽपौरुषेयः । वेदोक्ता हिंसा धर्माय । शब्दो नित्यः ।

आकाशमें स्पर्श आदिका प्रसंग होनेसे सारी लोकव्यवस्था नष्ट हो जायगी । यदि अभावकी सत्ता न मानी जायगी तो यह प्रतिनियत लोकव्यवहार नहीं हो सकेगा ।"

§ ५४७. **शंका**—वस्तु तो मात्र सद्रूप है । उसमें एक ही सदंश है अन्य असदंश है ही नहीं । अतः जब वह निरंश वस्तु पूरे रूपसे प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंसे ही गृहीत हो जाती है तब उसमें ऐसा कौन-सा असदंश बचता है जिसे जाननेके लिए अभावको प्रमाण माना जाय ?

**समाधान**—वस्तु न तो निरंश है और न केवल सदंशवाली ही । वस्तुमें तो सत् और असत् दोनों ही अंश हैं । वस्तुमें स्वरूपकी दृष्टिसे सदंश है तथा परवस्तुओंकी दृष्टिसे असदंश । यदि वस्तु स्वरूपसे सत् न हो तो फिर वह कुछ भी नहीं रहेगी, सर्वथा असत् हो जायगी । इसी तरह यदि वस्तु पररूपसे असत् न हो तो स्व और परका विभाग ही नहीं रहेगा । तात्पर्य यह कि सदसदात्मक माननेपर ही उसमें वस्तुत्व रह सकता है ।

**शंका**—जब सदंशसे असदंश अभिन्न है तब प्रत्यक्षादिसे सदंशका ग्रहण होनेपर असदंशका ग्रहण तो अपने ही आप हो जायगा, उसको जाननेके लिए अभाव प्रमाणकी क्या आवश्यकता है ? धर्म और धर्मीमें तादात्म्य होनेसे धर्मोंका भी परस्पर तादात्म्य हो ही जाना चाहिए ।

**समाधान**—यद्यपि सदंश और असदंश रूप धर्मोंका धर्मी अभिन्न है एक ही है परन्तु उनका परस्पर भेद भी है । अतः धर्मीकी दृष्टिसे परस्पर तादात्म्य होनेपर भी स्वरूपकी दृष्टिसे दोनों ही धर्म जुदे-जुदे हैं । अतः सदंशका प्रत्यक्षादिसे ग्रहण होनेपर भी असदंश अगृहीत रहता है और इसी असदंशके ग्रहणके लिए अभाव प्रमाणकी आवश्यकता है । इस तरह प्रत्यक्षादि प्रमाणोंसे अगृहीत प्रमेयाभाव—अभाव नामक प्रमेयको ग्रहण करनेवाला प्रमाणाभाव—अभाव नामक प्रमाण स्वतन्त्र सिद्ध हो जाता है ।

§ ५४८. मूल ग्रन्थकारके द्वारा कही गयी कुछ बातें स्पष्ट करते हैं—अगृहीत अर्थको जाननेवाला ज्ञान प्रमाण है । पूर्व-पूर्व साधकतम अंश प्रमाण तथा उत्तरोत्तर साध्य अंश फल रूप हैं । सामान्य विशेषात्मक वस्तु प्रमाणका विषय होती है । ज्ञान सदा परोक्ष है । वह भाट्टमतमें अर्थप्राकट्य रूप फलसे तथा प्राभाकर मतमें संवेदन रूप फलसे अनुमित होता है । वेद अपौरुषेय है । वेदविहित हिंसासे धर्म होता है । सर्वज्ञ नहीं है । वेदान्तमतमें यह सब दृश्यमान जगत् जाल अविद्या या मायासे प्रतिभासित होता है पारमार्थिक नहीं है, इसकी मात्र प्रातिभासिकी सत्ता है ।

१. संस्पर्शना ते म. २ । २. "स्वरूपपररूपाभ्यां नित्यं सदसदात्मके । वस्तुनि ज्ञायते कैश्चिद्रूपं किंचित्कदाचन ॥"—मी. श्लो. अभाव. श्लो. १२ । "धर्मयोर्भेद इष्टो हि धर्म्यभेदेऽपि नः स्थिते ॥" मी. श्लो. अभाव. श्लो. २० । ४. -द्यभिगृहीत —म. २ । ५. मी. श्लो. प्रत्यक्ष. श्लो. ७०–७२ । ६. "सामान्यं वा विशेषो वा ग्राह्यं नातोऽत्र कल्प्यते ।"—मी. श्लो. प्रत्यक्ष. श्लो. १४ । ७. चिरं आ. ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

सर्वज्ञो नास्ति अविद्यापरनाममायावशात्प्रतिभासमानः सर्वः प्रपञ्चोऽपारमार्थिकः। परब्रह्मैव परमार्थसत् ॥७६॥

§ ५४९. उपसंहरन्नाह—

जैमिनीयमतस्यापि संक्षेपोऽयं निवेदितः।
एवमास्तिकवादानां कृतं संक्षेपकीर्तनम् ॥७७॥

§ ५५०. व्याख्या—अपिशब्दान्न केवलमपरदर्शनानां संक्षेपो निवेदितो जैमिनीयमतस्याप्ययं संक्षेपो निवेदितः। वक्तव्यस्य बाहुल्यावल्पीयस्यस्मिन् सूत्रे समस्तस्य वक्तुमशक्यत्वात्संक्षेप एवं प्रोक्तः। अथ प्रागुक्तमतानां[1] सूत्रकृन्निगमनमाह[2] 'एवं' इत्यादि। एवम् इत्थमास्तिकवादानां जीवपरलोकपुण्यपापाद्यस्तित्ववादिनां बौद्धनैयायिकसांख्यजैनवैशेषिकजैमिनीयानां संक्षेपेण कीर्तनं वक्तव्याभिधानं संक्षेपकीर्तनं कृतम्[3] ॥७७॥

§ ५५१. अत्रैव विशेषमाह—

नैयायिकमतादन्ये भेदं वैशेषिकैः सह।
न मन्यन्ते मते तेषां पञ्चैवास्तिकवादिनः ॥७८॥

§ ५५२. व्याख्या—अन्ये केचनाचार्या नैयायिकमताद्वैशेषिकैः सह भेदं पार्थक्यं न मन्यन्ते। एकदेवतत्त्वेन तत्त्वानां मिथोऽन्तर्भावनेऽल्पीयस एव भेदस्य भावाच्च नैयायिकवैशेषिकाणां मिथो

---

जिस तरह सीपमें चाँदीकी सत्ता न होकर उसका प्रतिभास होता है उसी तरह यह जगत् अपनी वास्तविक सत्ता न रखकर भी अविद्यासे प्रतिभासित होता है। जगत्प्रपंच मिथ्या है। ब्रह्म ही परमार्थ सत् है ॥७६॥

§ ५४९. उपसंहार—

**इस तरह जैमिनि मतका संक्षिप्त कथन समाप्त हुआ। इसके साथ ही साथ आस्तिकदर्शनोंका निरूपण भी समाप्त होता है ॥७७॥**

§ ५५०. अपिशब्दसे सूचित होता है कि केवल अन्य दर्शनोंका ही कथन नहीं किया है किन्तु जैमिनिदर्शनका भी यह संक्षिप्त कथन किया गया है। कहना तो बहुत कुछ था परन्तु ग्रन्थकी मर्यादाको देखते हुए इस संक्षिप्त सूत्र ग्रन्थमें संक्षिप्त कथन करना ही उचित है। पहले कहे गये मतोंका उपसंहार करते हैं—इस तरह जीव, परलोक, पुण्य, पाप आदिके अस्तित्वको माननेवाले बौद्ध, नैयायिक, सांख्य, जैन, वैशेषिक और जैमिनीय इन छह आस्तिकदर्शनोंका संक्षेपसे कथन किया गया है ॥७७॥

§ ५५१. विशेष वक्तव्य—

**कोई आचार्य नैयायिक और वैशेषिक दर्शनको दो नहीं मानकर इन्हें एक ही मानते हैं, इनमें भेद नहीं करते, उनकी दृष्टिसे पाँच ही आस्तिकवादी दर्शन हैं ॥७८॥**

§ ५५२. कोई-कोई आचार्य नैयायिक मतसे वैशेषिक मतको पृथक् नहीं मानते। उनका तात्पर्य है कि—दोनों ही एक देवताको मानते हैं, दोनों ही एक-दूसरेके तत्त्वोंका अन्तर्भाव कर

---

१. प्रोक्तमतानां म. २। २. –ह एवमित्यमा –म. २। ३. कृतं ॥७७॥ इति तर्करहस्यदीपिकायां गुणरत्नसूरिविरचितायां मीमांसकमतदर्शनो नाम षष्ठः प्रकाशः। न वैशेषिका नाक्षपादा न सांख्या न लोकायिता नापि सांख्या भवन्ति। न मीमांसकास्त्रातुमेतं पतन्तं विशुद्धस्त्वनेकान्तरूपस्त्वमीशः ॐ नमः पार्श्वपरमेश्वराय। अथात्रैव विशेषमाह म. २।



Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

मतैक्यमेवेच्छन्तीत्यर्थः। तेषाम्-आचार्याणां मते आस्तिकवादिनः पञ्चैव न पुनः षट् ॥७८॥

§ ५५३. अथ दर्शनानां संख्या षडिति या जगत्प्रसिद्धा सा कथमुपपादनीयेत्याशङ्क्याह-

षड्दर्शनसंख्या तु पूर्यते तन्मते किल।
लोकायतमतक्षेपे कथ्यते तेन तन्मतम् ॥७९॥

§ ५५४. व्याख्या—ये नैयायिकवैशेषिकयोर्मतमेकमाचक्षते तन्मते षड्दर्शनसंख्या तु-षण्णां दर्शनानां संख्या पुनर्लोकायता[1] नास्तिकास्तेषां यन्मतं तस्य क्षेपे[2] मीलन एव। किलेत्याप्तवादे। पूर्यते पूर्णीभवेत्[3]। तेन कारणेन तन्मतं चार्वाकमतं कथ्यते स्वरूपतः प्ररूप्यते। अत्राद्यपादे सप्ताक्षरं छन्दोऽन्तरमिति न छन्दःशास्त्रविरोधः शङ्कनीयः ॥७९॥

□

## अथ लोकायतमतम्

§ ५५५. प्रथमं नास्तिकस्वरूपमुच्यते[4]। कापालिका भस्मोद्धूलनपरा योगिनो ब्राह्मणाद्यन्त्यजान्ताश्च[5] केचन नास्तिका भवन्ति। ते च जीवपुण्यपापादिकं न मन्यन्ते। चतुर्भूतात्मकं जगदाचक्षते। केचित्तु चार्वाकैकदेशीया आकाशं पञ्चमं भूतमभिमन्यमानाः पञ्चभूतात्मकं जगदिति

---

लेते हैं, अतः इनमें बहुत थोड़ा ही भेद रह जाता है। अतः यही उचित है कि इनको पृथक् न मानकर एक ही मानना चाहिए। इन आचार्योंके मतसे आस्तिकदर्शन पांच ही होते हैं न कि छह ॥७८॥

§ ५५३. 'जब आस्तिकदर्शन पांच ही हैं तब दर्शनोंकी जगत्प्रसिद्ध षट् संख्या कैसे बनेगी? संसारमें तो 'षड्दर्शन' ही प्रसिद्ध हैं' इस शंकाका समाधान करते हैं—

**इन आचार्योंके मतमें पाँच आस्तिकदर्शनोंमें छठा नास्तिक चार्वाकदर्शन मिलानेपर दर्शनोंकी छह संख्या पूर्ण होती है, इसीलिए चार्वाक मतका भी निरूपण करते हैं ॥७९॥**

§ ५५४. जो आचार्य नैयायिक मत और वैशेषिक मतको एक ही मानते हैं उनके मतसे दर्शनोंकी छह संख्या पाँच आस्तिकदर्शनोंमें लोकायत इस दृश्य लोकको ही माननेवाले नास्तिक-दर्शनके मिलानेपर ही पूर्ण होती है। इसीलिए चार्वाकमतका स्वरूप कहते हैं। इस श्लोकके पहले पादमें सात अक्षर हैं अतः ऐसा ही कोई आर्षछन्द मानना चाहिए। इसे अनुष्टुप् छन्द मानकर छन्दःशास्त्रके विरोधकी सम्भावना नहीं करनी चाहिए। यह आर्षग्रन्थ है ॥७९॥

□

§ ५५५. सर्वप्रथम नास्तिकोंका स्वरूप कहते हैं—चार्वाक साधु कापालिकोंकी तरह हाथमें एक कपाल—खप्पर रखते हैं और शरीरमें भस्म लगाते हैं। ब्राह्मणोंसे लेकर अन्त्यज—शूद्र तक सभी जातिके लोग चार्वाकयोगियोंमें मिलते हैं। ये आत्मा, पुण्य, पाप आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंके झगड़ेमें न पड़कर इनकी सत्ताका सर्वथा लोप करते हैं। इस संसारको पृथिवी, जल, अग्नि और वायु इस भूतचतुष्टयरूप ही मानते हैं। इनसे अतिरिक्त किसी पांचवें तत्त्वकी सत्ता इन्हें मान्य नहीं है, कोई चार्वाक आचार्य आकाशको भी पांचवां भूत मानकर जगत्को पांचभौतिक-

---

१. पुनर्लौकायिता म. १। पुनर्लोकायिता म. २। २. क्षेपेण मीलनत एव म. २। ३. पूर्णीभावात् म. २। ४. - पं प्रोच्यते म. २। ५.-जान्ताश्च आ., प. १, २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

निगदन्ति। तन्मते भूतेभ्यो[1] मदशक्तिवच्चैतन्यमुत्पद्यते। जलबुद्बुदवज्जीवाः[2]। चैतन्यविशिष्टः कायः पुरुष इति। ते च मद्यमांसे भुञ्जते [3]मात्राद्यगम्यागमनमपि कुर्वते। वर्षे वर्षे कस्मिन्नपि दिवसे[4] सर्वे संभूय यथानामनिर्गमं [5]स्त्रीभिरभिरमन्ते। धर्मं कामादपरं न मन्वते। तन्नामानि चार्वाका लोकायता इत्यादीनि। 'चल चर्व अदने' चर्वन्ति भक्षयन्ति तत्त्वतो न मन्यन्ते पुण्यपापादिकं परोक्षं वस्तुजातमिति चार्वाकाः। "मयाकश्यामाक" [ ] इत्यादिसिद्धहैमोणादिदण्डकेन शब्दनिपातनम्। लोकाः निर्विचाराः सामान्यलोकास्तद्वदाचरन्तिस्मेति लोकायता लोकायतिका इत्यपि। बृहस्पतिप्रणीतमतत्वेन बार्हस्पत्याश्चेति।

§ ५५६. अथ तन्मतमेवाह—

---

कहते हैं। इनके मतमें इन भूतोंके विशिष्ट संयोगसे ही महुआ आदिके सड़ानेपर शराबमें मादकशक्तिकी तरह भूतोंमें ही चैतन्यशक्ति उत्पन्न हो जाती है। जिस तरह जलमें बुलबुले उत्पन्न होते और विलीन होते रहते हैं उसी तरह जीव भी इन्हीं भूतोंसे उत्पन्न होकर इन्हींमें लीन होते रहते हैं। चैतन्य विशिष्ट शरीरका नाम ही आत्मा है। ये शराब पीते हैं, मांस खाते हैं तथा माता आदि अगम्या स्त्रियोंसे व्यभिचार करनेमें नहीं चूकते। ये लोग वाममार्गियोंकी तरह अगम्यागमन, शराब पीना तथा मांस भक्षण आदि धर्मबुद्धिसे करते हैं। ये लोग प्रतिवर्ष किसी नियत दिनमें इकट्ठे होते हैं। और जिस स्त्रीका नाम जिस पुरुषके साथ निकल आवे वह उसके साथ रमण करता है। ये सब स्त्री और पुरुषोंके नाम एक-एक कागजके टुकड़ेपर लिखकर दो पृथक् कूड़ोंमें रख देते हैं और आँख मूँदकर एक स्त्रीका नाम और एक पुरुषका नाम निकालते हैं। इस विधिसे जिस स्त्रीका जिस पुरुषके साथ नाम निकल आता है वे दोनों चाहे माँ बेटे ही क्यों न हों शराब पीकर मैथुन सेवन करते हैं। यह इनका सामूहिक व्यभिचारका पर्व दिन माना जाता है। काम-सेवनके सिवाय इनका और कोई दूसरा धर्म नहीं है। चार्वाक लोकायत आदि नामोंसे व्यवहृत होते हैं। चल और चर्व धातुएँ भक्षणार्थक हैं। अतः चर्वन्ति—खाना-पीना मौज उड़ाना ही जिनका एकमात्र लक्ष्य है, जो पुण्य-पाप आदि अतीन्द्रिय वस्तुओंको वास्तविक नहीं मानते वे चार्वाक हैं। 'मयाकश्यामाक' आदि सिद्ध हेमव्याकरणके औणादिक सूत्रसे 'चार्वाक' शब्द निपात संज्ञक सिद्ध होता है। साधारण विचारशून्य मूर्ख लोगोंकी तरह आचरण करनेवाले लोकायत या लोकायतिक कहलाते हैं। चार्वाकोंके गुरु बृहस्पति हैं। अतः बृहस्पतिके द्वारा प्रणीत मतका अनुसरण करनेके कारण ये बार्हस्पत्य भी कहे जाते हैं।

§ ५५६. अब इनके मतका निरूपण करते हैं—

---

१. "मदशक्तिवच्चैतन्यमिति।"—प्रकरण पं. पृ. १४६। न्यायमं.। पृ. ४३०। ब्रह्मसू. शां. भा. ३।३।५३। न्यायकुमु. पृ. ३४२। "चतुर्भ्यः खलु भूतेभ्यश्चैतन्यमुपजायते। किण्वादिभ्यः समेतेभ्यो द्रव्येभ्यो मदशक्तिवत्॥" –सर्वदर्शनसं. पृ. ५। "तेभ्य एव तथा ज्ञानं जायते व्यज्यतेऽथवा।" –तत्त्वसं. "तेभ्यश्चैतन्यमिति, तत्र केचिद् वृत्तिकारा व्याचक्षते उत्पद्यते तेभ्यश्चैतन्यम्, अन्ये अभिव्यज्यते इति।" –तत्त्वसं. पं. पृ. ५२०। ब्रह्मसू. शां. भा. ३।३।५३। प्रमेयक. पृ. ११७। २. "यतः "जलबुद्बुदवज्जीवाः।" यथैव हि समुद्रादौ नियामिकादृष्टरहिताः पदार्थसामर्थ्यवशाद् वैचित्र्यभाजो बुद्बुदाः प्रादुर्भवन्ति यथा सुखदुःखवैचित्र्यभाजो जीवाः; पुनः कायाकारपरिणतभूतव्यतिरिक्ता नित्यादिस्वभावाः तत्सद्भावे प्रमाणाभावात्।"—न्यायकुमु. पृ. ३४१। ३. मात्राद्यगम्यगमन–आ., मात्राद्यगम्यानागमन–म. २, मात्राद्यगमन –प. १, २। ४. दिने सर्वे म. २। ५. स्त्रीभी रमन्ते म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

लोकायता वदन्त्येवं नास्ति जीवो न निर्वृतिः ।
धर्माधर्मौ न विद्येते न फलं पुण्यपापयोः ॥८०॥

§ ५५७. व्याख्या—[1]लोकायता नास्तिका एवम् इत्थं वदन्ति । कथमित्याह । जीवश्चेतनालक्षणः परलोकयायी नास्ति, पञ्चमहाभूतसमुद्भूतस्य चैतन्यस्येहैव भूतनाशे नाशात्परलोकानुसरणसंभवात् । जीवस्थाने देव इति पाठे तु देवः सर्वज्ञादिर्नास्ति । तथा न निर्वृतिर्मोक्षो नास्तीत्यर्थः । अन्यच्च[2] धर्मश्चाधर्मश्च धर्माधर्मौ न विद्येते पुण्यपापे सर्वथा न स्त इत्यर्थः । न नैव पुण्यपापयोः फलं स्वर्गनरका[3]दिरूपमस्ति, धर्माधर्मयोरभावे कुतस्त्यं तत्फलमिति भावः ॥८०॥

§ ५५८. सोल्लुण्ठं यथा ते स्वशास्त्रे प्रोचिरे तथैव दर्शयन्नाह— तथा च तन्मतम् ।

एतावानेव लोकोऽयं यावानिन्द्रियगोचरः ।
भद्रे वृकपदं पश्य यद्वदन्त्यबहुश्रुताः ॥८१॥

§ ५५९. 'तथा च' इत्युपदर्शने । तन्मतं प्रक्रमान्नास्तिकमतम् । तत्कीदृगित्याह अयं–प्रत्यक्षो लोको मनुष्यलोकः । एतावानेव एतावन्मात्र एव । यावान् यावन्मात्रः । इन्द्रियगोचरः इन्द्रियाणि स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुःश्रोत्राणि पञ्च तेषां गोचरो विषयः, पञ्चेन्द्रियविषयीकृतमेव वस्तु विद्यते

---

लोकायत—चार्वाक कहते हैं कि जीव, मोक्ष, धर्म, अधर्म तथा पुण्य और पापका फल आदि कुछ भी नहीं है ॥८०॥

§ ५५७. नास्तिक लोग कहते हैं कि—इस लोकसे परलोकमें जानेवाला चेतनालक्षणवाला कोई जीव नामका स्वतन्त्र तत्त्व नहीं है । पृथिवी आदि पाँच महाभूतोंके विशिष्ट मिश्रणसे उत्पन्न होनेवाला जीव इन भूतोंके साथ यहीं इसी लोकमें नष्ट हो जाता है, परलोक तक उसका जाना असम्भव है । कहीं 'जीवः' की जगह 'देवः' पाठ है । सर्वज्ञ आदि विशेषणोंवाला कोई देव नहीं है । इसी तरह निर्वृति–मोक्ष भी नहीं है, धर्म, अधर्म, पुण्य, पाप आदि कुछ भी नहीं हैं और न पुण्य-पापके फल स्वर्ग-नरक आदि हैं । जब धर्म-अधर्म ही नहीं हैं तब स्वर्ग-नरक कहाँसे आयेंगे ? जड़ ही नहीं है तब फलकी बात निरर्थक ही है ॥८१॥

§ ५५८. चार्वाक लोग जिस तरह दूसरोंकी हँसी करते हुए अपने शास्त्रोंमें तत्त्वनिरूपण करते हैं उसका थोड़ा नमूना बताते हैं—

**जितना आँखोंसे दिखाई देता है इन्द्रियोंसे गृहीत होता है उतना ही लोक है । जो मूर्ख लोग अनुमानकी चर्चा करते हैं उन्हें भेड़ियेके पैरके कृत्रिम चिह्नोंसे उसकी व्यर्थता बता देनी चाहिए ॥८१॥**

§ ५५९. कई चार्वाक अपनी धर्मभीरु स्त्रीको भेड़ियेके पैरके कृत्रिम चिह्नोंसे अनुमानकी व्यर्थता बताकर उसे प्रत्यक्ष सुखदायी विषय-भोगोंमें अनुरक्त रहनेकी प्रेरणा करते हैं । यह प्रत्यक्ष दिखाई देनेवाला मनुष्यलोक स्पर्शन, रसन, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र इन पाँच इन्द्रियोंके द्वारा ही विषय होनेवाले पदार्थों तक ही सीमित है । इनसे परे कोई अतीन्द्रिय वस्तु नहीं है । आस्तिकवादी जिन जीव, पुण्य, पाप, उनके फल स्वर्ग-नरक आदि अतीन्द्रिय पदार्थोंको मानते हैं वे वस्तुतः हैं ही नहीं क्योंकि उनका प्रत्यक्ष–साक्षात्कार नहीं होता । यदि इस तरह काल्पनिक और अप्रत्यक्ष पदार्थोंको मानने लगें; तो खरगोशके सींग तथा वन्ध्या–बाँझके भी लड़केका सद्भाव मान लेना चाहिए । पाँच प्रकारकी इन्द्रियोंके विषयोंको छोड़कर संसारमें अन्य किसी अतीन्द्रिय पदार्थ-

---

१. लोकायिता म. १, २, प. १, २ । २. नास्ति अन्यच्च म. २ । ३. –दि च म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

नापरं किमपि । लोकग्रहणाल्लोकस्थाः पदार्थसार्था ग्राह्याः । ततो यत्परे जीवं पुण्यपापे तत्फलं स्वर्गनरकादिकं च प्राहुः, तन्नास्ति, अप्रत्यक्षत्वात् । अप्रत्यक्षमप्यस्तीति चेत् । शशशृङ्ग-बन्ध्यास्तनन्धयादीनामपि भावोऽस्तु । न हि पञ्चविधेन प्रत्यक्षेण मृदुकठोरादिवस्तूनि तिक्तकटुकषायादिद्रव्याणि सुरभिदुरभिभावान् भूभूधरभुवनभूरुहस्तम्भाम्भोरुहादिनरपशुश्वापदादिस्थावरजङ्गमपदार्थसार्थान् विविधवेणुवीणादिध्वनींश्च विमुच्य जातुचिदप्यन्यदनुभूयते । यावता च भूतोद्भूतचैतन्यव्यतिरिक्तश्चैतन्यहेतुतया परिकल्प्यमानः परलोकयायी जीवः प्रत्यक्षेण नानुभूयते तावता जीवस्य सुखदुःखनिबन्धनौ धर्माधर्मौ तत्प्रकृष्टफलभोगभूमी स्वर्गनरकौ पुण्यपापक्षयोत्थ-मोक्षसुखं चोपवर्ण्यमानानि आकाशे विचित्रचित्रविरचनमिव कस्य नाम न हास्यावहानि । ततो येऽत्रास्पृष्टमनास्वादितमनाघ्रातमदृष्टमश्रुतमपि जीवादिकमाद्रियमाणाः स्वर्गापवर्गादिसुखलिप्सया[1] विप्रलब्धबुद्धयः शिरस्तुण्डमुण्डनदुश्चरतरतपश्चरणाचरणसुदुःसहतपनातपसहनादिक्लेशैर्यत्सीवं जन्म क्षपयन्ति, तत्तेषां महामोहोद्रेकविलसितम् । तदुक्तम्—

"तपांसि[2] यातनाश्चित्राः संयमो भोगवञ्चना ।
अग्निहोत्रादिकं कर्म बालक्रीडेव लक्ष्यते ॥१॥
यावज्जीवेत्सुखं[3] जीवेत्तावद्वैषयिकं सुखम् ।
भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः ॥२॥"

का सद्भाव है ही नहीं। कोमल कठोर आदि छूने लायक पदार्थ, तीता कड़वा कषायला आदि चखने लायक पदार्थ, सुगन्धित और दुर्गन्धित आदि सूँघे जानेवाले पदार्थ, पृथिवी पहाड़ जगत् वृक्ष खम्भा कमल आदि, मनुष्य पशु श्वापद आदि स्थावर—स्थित रहनेवाले और जंगम–चलने-फिरनेवाले, आँखोंसे दिखने लायक पदार्थ तथा अनेक प्रकारके वीणा बाँसुरी आदिके सुनने लायक शब्दोंको छोड़कर संसारमें बचता ही क्या है ? इन्हीं पदार्थोंका ही समुदाय जगत् है, इनसे अतिरिक्त किसी भी अतीन्द्रिय पदार्थकी सत्ता नहीं है। जब पृथिवी आदिसे उत्पन्न होनेवाले चैतन्यसे भिन्न कोई स्वतन्त्र अतीन्द्रिय परलोकगामी जीव ही प्रत्यक्ष अनुभवमें नहीं आता उसका साक्षात्कार नहीं होता तब उसके सुख-दुःखके कारण धर्म और अधर्म, उत्कृष्ट धर्म और अधर्मके फल भोगनेके स्थान स्वर्ग और नरक, पुण्य और पाप दोनोंके नाशसे होनेवाला मोक्ष सुख इत्यादि अतीन्द्रिय पदार्थोंकी कल्पना तो उसी तरह हास्यास्पद तथा उपेक्षणीय है जिस तरह आकाशमें अनेक रंगोंसे विचित्र चित्र बनानेकी खयाली कल्पना। इस तरहकी अननुभूत बातोंको सुनकर किस समझदारको हँसी न आयेगी ? इसीलिए जो लोग छूने चाटने सूँघने देखने तथा सुननेके अयोग्य-जिन्हें न छू सकते हैं न चाट सकते हैं न सूँघ सकते हैं न देख सकते हैं और न सुन ही सकते हैं ऐसे अतीन्द्रिय जीवादि पदार्थोंकी कल्पना करके स्वर्ग मोक्ष आदिके सुखकी चाहसे ठगे जाकर भ्रष्ट बुद्धिसे शिर दाढ़ी मुँड़ाकर कठोर तप तपते हैं, दुश्चर व्रत धारण करते हैं, गरमीकी कठोर धूप आदिको सहन करते हैं तथा और भी नाना प्रकारके क्लेशोंको सहकर इस मनुष्य जन्मको बिगाड़ते हैं उनकी मूर्खता तथा महामोहके तीव्र उदयको देखकर उन बेचारोंपर दया आती है। कहा भी है—विविध तप केवल निरर्थक दारुण यातनाएँ सहना ही है। संयम भोगोंसे वंचित रह जाना है तथा अग्निहोत्र आदि क्रियाएँ लड़कोंके खिलवाड़ जैसी ही मालूम होती हैं। इसलिए जबतक जियो तबतक सुखसे जियो, खूब विषय सुख भोगो। जब यह देह जल जायेगी, शरीर

१. लिप्साविप्रल–भ. १, प. १, २, आ., क.। २. तथा चाभाणकः–अग्निहोत्रं त्रयो वेदास्त्रिदण्डं भस्मगुण्ठनम् । बुद्धिपौरुषहीनानां जीविकेति बृहस्पतिः ॥"—सर्वदर्शनसं. पृ. ५ । ३. "यावज्जीवं सुखं जीवेन्नास्ति मृत्योरगोचरः । भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः ॥ इति लोकगाथाम्...।" —सर्वदर्शन सं. पृ. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

इत्यादि ततः सुस्थितमिन्द्रियगोचर एव तात्त्विक इति ॥

§ ५६०. अथ ये परोक्षे विषयेऽनुमानादीनां प्रामाण्येन जीवपुण्यपापादिकं व्यवस्थापयन्ति न जातुचिद्विरमन्ति तान् प्रबोधयितुं दृष्टान्तं प्राह 'भद्रे वृकपदं पश्य' इति। अत्रायं संप्रदायः—कश्चित्पुरुषो नास्तिकमतवासनावासितान्तःकरणो निजां जायामास्तिकमतनिबद्धमतिं स्वशास्त्रोक्तयुक्तिभिरभियुक्तः प्रत्यहं प्रतिबोधयति। सा तु यदा न प्रतिबुध्यते तदा स इयमनेनोपायेन प्रतिभोत्स्यत इति स्वचेतसि विचिन्त्य निशायाः पश्चिमे यामे तया समं नगरान्निर्गत्यै तां प्रत्यवादीत्। 'प्रिये! य इमे नगरवासिनो नराः परोक्षविषयेऽनुमानादिप्रामाण्यमाचक्षाणा लोकेन च बहुश्रुततया व्यवह्रियमाणा विद्यन्ते, पश्य तेषां चारुविचारणायां चातुर्यम्' इति। ततः स नगरद्वारादारभ्य चतुष्पथं यावन्मन्थरतरप्रसृमरसमीरणसमीभूतपांशुप्रकरे राजमार्गे द्वयोरपि स्वकरयोरङ्गुलित्रयं मीलयित्वा स्वशरीरस्योभयोः पक्षयोः पांशुषु न्यासेन वृकपदानि प्रचक्रे। ततः प्रातस्तानि पदानि निरीक्ष्यास्तोको लोको राजमार्गेऽमिलत्। बहुश्रुता अपि तत्रागता जनान् प्रत्यवोचन् 'भो भो वृकपदानामन्यथानुपपत्त्या नूनं निशि वृकः कश्चन वनतोऽत्रागच्छत्' इत्यादि। ततः स तांस्तथा-

छूटकर राख हो जायेगा तब इसका फिर मिलना कठिन है। इसलिए आगेके सुखकी झूठी इच्छासे मौजूद अवसरको नहीं चूकना चाहिए। इसलिए यह बात सुनिश्चित है कि इन्द्रियगोचर पदार्थ ही तात्त्विक हैं उन्हींकी वास्तविक सत्ता है।

§ ५६०. जो आस्तिकवादी जीव पुण्य-पाप आदि परोक्ष अतीन्द्रिय पदार्थोंको परोक्ष विषयक अनुमान आगम आदिको प्रमाण मानकर सिद्धि करते हैं और अपने इस निर्मूल तथा निरर्थक प्रयत्नसे विरत नहीं होते, मूढ़ लोगोंको अतीन्द्रिय सुखका लोभ देकर ठगते हैं उनके अनुमानकी व्यर्थता दिखानेके लिए उनकी बुद्धिको ठिकाने लानेके लिए वृक पदका दृष्टान्त पर्याप्त है। एक परमनास्तिक चार्वाक था। उसकी पत्नी परम धार्मिक तथा आस्तिक थी। वह प्रतिदिन अपनी स्त्रीको नास्तिक युक्तियोंसे धार्मिक कार्य और अनुमान आदिकी व्यर्थता समझाया करता था। परन्तु स्त्रीकी धार्मिक और परलोक आदि पर दृढ़ विश्वास रखनेवाली बुद्धिमें परिवर्तनके कोई लक्षण नहीं दिखाई दिये। स्त्री हमेशा यही कहती थी कि प्रत्यक्ष सिद्ध पदार्थोंके सिवाय अनुमान और आगमसे सिद्ध होनेवाले स्वर्ग नरक परलोक आदि भी हैं। मतलब यह कि जब उसकी स्त्रीकी आस्तिक बुद्धि नहीं पलटी तब उसने एक उपाय सोचा। वह एक दिन रात्रिके पिछले पहर अपनी स्त्रीको लेकर नगरके बाहर गया। नगरके बाहर पहुँचकर अपनी स्त्रीसे प्रेमपूर्वक बोला—प्रिये, इस नगरमें बहुत-से बहुश्रुत पण्डित हैं, जो सदा परोक्ष पदार्थोंके लिए अनुमान और आगमकी प्रमाणताकी घोषणा किया करते हैं और नगरमें अपने थोथे पल्लवग्राहिज्ञानसे बहुश्रुत विद्वान् बने हुए हैं। इनके प्रभावमें आकर तुम जैसे मूढ़ लोग परलोक-परलोक चिल्लाया करते हैं। आज हम उनकी बुद्धि तथा विचार करनेकी शक्तिकी परीक्षा करते हैं और उनकी पोपलीलाका दिवाला खोलते हैं। यह कहकर उसने नगरके दरवाजेसे लेकर चौराहे तक सारे राजमार्गमें भेड़ियेके पैरके निशान बना दिये। प्रातःकाल हो रहा था, अतः वायुके मन्द-मन्द झकोरोंसे नगरकी मुख्य सड़ककी धूल बिलकुल एक-सी समतल हो गयी थी। उसने उस समतलवाली धूलिमें अपने हाथके अँगूठा प्रदेशिनी–अँगूठेके पासकी अँगुली तथा बीचकी अँगुलीको मिलाकर दोनों हाथोंके बल चलकर ठीक भेड़ियेके पैरोंके समान चिह्न बड़ी ही कुशलतासे बना दिये। जब प्रातःकाल हुआ, और रास्तेसे लोग आने-जाने लगे तब उन भेड़ियोंके पैरके निशानोंको देखकर बहुत-से लोग उस रास्तेपर इकट्ठे हो गये। इसी समय नगरके बहुश्रुत पण्डित भी वहाँ आ पहुँचे। उन्होंने अपनी थोथी

१. जायां नास्तिकमतिनिबद्धमतिस्व–म. २। २. –त्यावादीत् म. २। ३. चारुविचारविचारणायां म. १, २। ४. –मन्थरप्रसृ–म. २। ५. वृकपशुः वन–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

भाषमाणान्निरीक्ष्य निजां भार्यां जजल्प[1] । हे भद्रे प्रिये वृकपदं 'अत्र जातावेकवचनं' पश्य निरीक्षस्व किं तदित्याह । यद्-वृकपदं वदन्ति जल्पन्त्यबहुश्रुता लोकरूढ्या बहुश्रुता अप्येते परमार्थमज्ञात्वा भाषमाणा अबहुश्रुता एवेत्यर्थः । 'यद्वदन्ति बहुश्रुताः' इति पाठे त्वेवं व्याख्येयम्—लोकप्रसिद्धा बहुश्रुता इति, तथा ह्येते वृकपदविषये सम्यगविदितपरमार्था बहवोऽप्येकसदृशमेव भाषमाणा अपि बहुमुग्धजनेऽध्यान्ध्यमुत्पादयन्तोऽपि च ज्ञाततत्त्वानामादेयवचना न भवन्ति । तथा बहवोऽप्यमी वादिनो धार्मिकछद्मधूर्ताः परवञ्चनैकप्रवणा यत्किंचिदनुमानागमादिभिर्दार्ढ्यमादर्श्य जीवाद्यस्तित्वं सदृशमेव भाषमाणा अपि मुधैव मुग्धजनान् स्वर्गादिप्राप्तिलभ्यसुखसंततिप्रलोभनया भक्ष्याभक्ष्यगम्या-गम्यहेयोपादेयादिसंकटे पातयन्तो बहुमुग्धधार्मिकध्यामोहमुत्पादयन्तोऽपि च संतामवधीरणीय[3]-वचना एव भवन्तीति । ततः सा पत्युर्वचनं सर्वं मानितवती ॥८१॥

§ ५६१. तदनु च तस्याः स पतिर्यदुपदिष्टवान् तदेव दर्शयन्नाह—

**पिब खाद च चारुलोचने, यदतीतं वरगात्रि तन्न ते ।**
**न हि भीरु गतं निवर्तते, समुदयमात्रमिदं कलेवरम् ॥८२॥**

---

बुद्धिसे-विचारकर उपस्थित लोगोंसे कहा कि—भाइयो, रातमें कोई भेड़िया जंगलसे नगरमें अवश्य आया है, यदि नहीं आया होता तो उसके पैरके चिह्न कहाँसे आते ? पासमें खड़ा हुआ चार्वाक उन पण्डितोंकी इस अंट-संट बातचीतकी ओर अपनी पत्नीका ध्यान खींचता हुआ हँसीसे बोला कि—हे भद्रे प्रिये, इन भेड़ियेके पैरोंको देखो ! ये यद्यपि पैरके चिह्न बहुत हैं फिर सामान्य रूपसे कथन करनेके लिए एकवचनका प्रयोग किया । बहुश्रुत रूपसे प्रसिद्ध होकर भी वस्तुतः अब बहुश्रुत पोंगा पण्डित इन्हें भेड़ियाके पैर बता रहे हैं । ये तत्त्वको नहीं समझनेके कारण वस्तुतः अबहुश्रुत ही हैं । 'यद्वदन्ति बहुश्रुताः' ऐसा भी पाठ मिलता है । इस पाठका अर्थ यह करना चाहिए—ये लोकमें बहुश्रुत रूपसे प्रसिद्ध पण्डित इन्हें भेड़ियाके पैर बता रहे हैं । जिस प्रकार ये लोग भेड़ियाके पैर और मनुष्यके द्वारा किये गये कृत्रिम चिह्नोंका भेद नहीं समझकर जो एकने कह दिया उसीका अनुगमन कर गतानुगतिक हो इन्हें भेड़ियाके पैर ही मानकर स्वयं ठगे जा रहे हैं तथा बहुत-से मूर्ख लोगोंको अज्ञानके गड्ढेमें ढकेल रहे हैं और जिस तरह ये इस प्रकारकी मूर्खता-पूर्ण बातोंसे भेड़ियाके पैर और कृत्रिम चिह्नोंके भेदको समझनेवालोंकी हँसी और उपेक्षाके पात्र होते हैं ठीक उसी तरह ये बहुत-से धर्मकी आड़में स्वार्थ साधन करनेवाले धूर्त लोग दूसरोंको ठगने-के लिए तथा अपना स्वार्थ साधनेके लिए स्वर्ग आदिके सुखोंका लोभ दिखाकर इन भोले प्राणियों-को 'यह भक्ष्य है यह अभक्ष्य है, यह गम्य है यह अगम्य है, यह हेय है यह उपादेय है,' इत्यादि अपनी बुद्धिसे कल्पित भक्ष्याभक्ष्य आदिकी भूलभुलैयामें डाल कर अपना उल्लू सीधा करते हैं । इस तरह ये बहुत-से मूर्ख धार्मिकोंकी बुद्धिको अपनी कुशलतासे काबूमें करके इन्हें अनेक तरहसे ठगते हैं, परन्तु जिन्हें वास्तविक तत्त्वज्ञान है उन समझदारोंके तो उपेक्षा एवं तिरस्कारके पात्र ही होते हैं । इस तरह चार्वाकने अपनी स्त्रीकी आस्तिक बुद्धिको पलट दिया । वह मूढ़ स्त्री अपने पतिके वचनोंपर ठीक उसी तरह विश्वास करने लगी जैसे कि वह स्वर्ग और नरक आदिपर करती थी ।

§ ५६१. इसके बाद उसके पतिने उस स्त्रीको जो उपदेश दिया, उसे ध्यानसे सुनिए—

**हे सुलोचने, इसलिए आनन्दसे जो चाहो पियो और जो मनमें आये खाओ । हे सुन्दरि, यह चार दिनकी जवानी बीत जानेपर वापस नहीं आयगी । जो गया वह फिर तुम्हें नहीं मिल सकता । स्वर्ग और नरकके चक्करमें पड़कर इस परोसे हुए थालको मत छोड़ो । यह शरीर**

---

१. -ल्प भ-म. २ । २. -जनानामान्ध्यमु-म. २ । ३. संतामनवधारणीय -म. २ ।

Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

§ ५६२. व्याख्या—हे चारुलोचने शोभनाक्षि पिब पेयापेयव्यवस्थालोपेन मदिरादेः पानं कुरु। न केवलं पिब खाद च भक्ष्याभक्ष्यनिरपेक्षतया मांसादिकं भक्षय च। पिबखादक्रिययोरुपलक्षणत्वाद्गम्यागम्यविभागत्यागेन भोगानामुपभोगेन स्वयौवनं सफलीकुर्वित्यपि वचोऽत्र ज्ञातव्यम्। यद् यौवनाद्यतीतम् अतिक्रान्तं हे प्रधानाङ्गि तद्भूयस्ते तव न भविष्यतीत्यध्याहार्यम्। चारुलोचने वरगात्रीति संबोधनद्वयस्य समानार्थस्याप्यादरानुरागातिरेकान्न पौनरुक्त्यदोषः। यदुक्तम्—

"अनुवादादरवीप्साभृशार्थविनियोगहेत्वसूयासु।
ईषत्संभ्रमविस्मयगणनास्मरणेष्वपुनरुक्तम् ॥११॥" [ ]

§ ५६३. अथ स्वेच्छाविरचिते पाने खादने भोगसेवने[1] च सुप्रापा परलोके कष्टपरम्परा, सुलभं च सति सुकृतसंचये भवान्तरे भोगसुखयौवनादिकमिति पराशङ्कां पराकर्तुं प्राह। नहि—नैव हे भीरु! परोक्तमात्रेण नरकादिप्राप्यदुःखभयाकुले! गतम्-इह भवादतिक्रान्तं सुखयौवनादि निवर्तते परलोके[2] पुनरप्युपढौकते। परलोकसुखलिप्सया तपश्चरणादिकष्टक्रियाभिरिहत्यसुखोपेक्षणं व्यर्थमित्यर्थः।

§ ५६४. अथ शुभाशुभकर्मपारतन्त्र्येण जीवेनामुं कायमधुनाधिष्ठाय स्थितेनावश्यं परलोकेऽपि स्वकर्महेतुकं सुखदुःखादिवेदितव्यमेवत्याशङ्क्य[3] प्राह। समुदयमात्रं समुदयो भूतचतुष्टयसंयोग-

---

पृथिवी आदिका समुदाय है और यहीं खतम हो जानेवाला है। परलोक तक नहीं जायेगा। अतः निर्भय होकर दिल खोलकर खाओ, पियो और मौज करो ॥८२॥

§ ५६२. हे चारुलोचने, पेय और अपेयका विचार छोड़कर खूब शराबके प्यालेपर प्याले ढालो। भक्ष्य अभक्ष्यके विचारकी परवाह न करके मांस आदि जो मनमें आवे सो खाओ। खाना पीना ये क्रियाएँ अन्य बातोंकी सूचक हैं, अर्थात्—गम्य-अगम्यका विचार छोड़कर खूब तबियतसे भोग भोगो और अपनी इस चार दिनकी जवानीको सफल करो। जो जवानी या शरीरकी सुन्दरता लुनाई या गठन आदि चले जायेंगे, हे सुन्दरि, फिर वे तुम्हारे नहीं हो सकते। यद्यपि 'चारुलोचने और वरगात्रि' ये दोनों सम्बोधन पद समानार्थक हैं, फिर भी अत्यन्त आदर और अनुरागके सूचनके लिए प्रयुक्त होनेसे पुनरुक्त नहीं हैं। कहा भी है—"अनुवाद, आदर, वीप्सा–भृशार्थ–बहुलता, विनियोग, हेतु, असूया, ईषत्, संभ्रम, विस्मय, गणना तथा स्मरण, इन अर्थोंमें शब्दका दुबारा प्रयोग पुनरुक्त नहीं होता।"

§ ५६३. आस्तिक स्त्री—इच्छानुसार स्वच्छन्दता पूर्वक खाने-पीने तथा मजा-मौज करनेसे तो पाप होगा और परलोकमें दुःख मिलेगा। यदि यहाँ थोड़ा खान-पान आदिका विवेक रखकर संयत प्रवृत्ति करेंगे, तो पुण्यका संचय होनेसे परलोक भोग सुख यौवन आदि इससे भी अधिक मिलेंगे अतः विचारपूर्वक परलोकके सुख-दुःखका ध्यान रखकर ही प्रवृत्ति करना उचित है।

नास्तिक पति—हे इन धूर्तोंके बहकावमें आकर नरक आदिके दुःखोंसे डरनेवाली भीरु प्रिये, इस लोकका गया हुआ यौवन और सुख परलोकमें वापस नहीं आयेंगे। जो गया सो गया। इसलिए परलोकके सुखकी मिथ्या चाहसे तपश्चरण आदि क्रियाओंसे इस लोकके मौजूद भोगोंकी उपेक्षा करना बड़ी भारी मूर्खता है। यह तो बादल देखे बिना ही मौजूदा पानीका घड़ा फोड़ देना है।

§ ५६४. आस्तिक स्त्री—जो जीव अपने पूर्वकृत शुभ-अशुभ कर्मोंके फलको इस शरीरमें भोग रहा है उसे आज किये गये कर्मोंके फलको भी परलोकमें दूसरा शरीर धारण करके भोगना ही पड़ेगा। कर्म तो भोगे बिना छूट ही नहीं सकते।

---

१. भोगासेव–म. २। २. – केषु पुन – म. २। ३. –त्याह समु–म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

स्तन्मात्रम् । मात्रशब्दोऽवधारणे । इदं प्रत्यक्षं कलेवरं शरीरम् एवास्तीत्यध्याहारः, न पुनर्भूतचतुष्टयसंयोगमात्रादपरो भवान्तरयायी शुभाशुभकर्मविपाकभोक्ता कश्चन जीवो विद्यते। भूतचतुष्कसंयोगश्च विद्युदुद्योत इव क्षणतो दृष्टो नष्टः । तस्मात्परलोकानपेक्षया यथेच्छं पिब खाद चेत्यर्थः ॥८२॥

§ ५६५. अथ प्रमेयं प्रमाणं चाह—किं च,

**पृथ्वी जलं[1] तथा तेजो वायुर्भूतचतुष्टयम् ।**
**आधारो भूमिरेतेषां मानं त्वक्षजमेव हि ॥८३॥**

§ ५६६. व्याख्या—'किं च' इत्यभ्युच्चये । पृथ्वी भूमिः, जलम् आपः; तेजो वह्निः, वायुः पवनः, भूतचतुष्टयम् । एतानि भूतानि चत्वारि आधारो भूमिरेतेषां भूतानामाधारोऽधिकरणं भूमिः पृथ्वी । 'चैतन्यभूमिरेतेषाम्' इति पाठे[2] तु चतुष्टयं किंविशिष्टं चैतन्यभूमिः चैतन्योत्पत्तिस्थानम्, भूतानि संभूयैकं चैतन्यं जनयन्तीत्यर्थः । एतेषां चार्वाकाणां मते 'प्रमाणभूमिरेतेषाम्' इति पाठान्तरे तु भूतचतुष्टयं प्रमाणभूमिः प्रमाणगोचरस्तात्त्विक एतेषां मते[3] । मानं तु प्रमाणं पुनरक्षजमेव प्रत्यक्षमेवैकं न पुनरनुमानादिकं प्रमाणम् । हिशब्दोऽत्र विशेषणार्थो वर्तते । विशेषः पुनश्चार्वाकैर्लोकयात्रानिर्वाहणप्रवणं[4] धूमाद्यनुमानमिष्यते क्वचन न पुनः स्वर्गादृष्टादिप्रसाधकमलौकिकमनुमानमिति[5] ॥८३॥

नास्तिक पति—मुग्धे, पृथिवी जल आग और हवाके विशिष्ट संयोगसे बने हुए शरीरको छोड़कर अन्य कोई जीव नामका पदार्थ है ही नहीं, जो इस लोकसे परलोक जाकर शुभ और अशुभ कर्मोंके फलको भोगेगा । जो कुछ है सो यह शरीर ही है । और यह शरीर क्या है, बिजलीकी चमककी तरह हम हमेशा इसे नष्ट होता हुआ देखते हैं । कितने ही शरीर प्रतिदिन नष्ट होते हैं, चितामें जले और खाक हो गये । इस शरीरमें भूतोंके संयोगसे उत्पन्न हुई चेतना भी बिजलीकी चमककी तरह जब कभी भी समाप्त हो सकती है । इसलिए परलोकका झगड़ा छोड़ो । उसे किसने देखा है ? जो सामने है, सो खाओ पीओ और मस्तीसे भोग भोगो ॥८२॥

§ ५६५. अब इनके प्रमाण और प्रमेयका निरूपण करते हैं—

**किंच—और भी । पृथिवी जल अग्नि और वायु ये भूतचतुष्टय ही तत्त्व हैं । पृथिवी सबकी आधार है । इन्द्रियजन्य प्रत्यक्ष ही एकमात्र प्रमाण है ॥८३॥**

§ ५६६. किंच शब्द-अभ्युच्चय-'और भी' अर्थमें प्रयुक्त होता है । पृथिवी जल आग और हवा ये चतुष्टय ही तत्त्व हैं । पृथिवी इन भूतोंका आधार है । 'चैतन्यभूमिरेतेषाम्' यह पाठ भी देखा जाता है । चार्वाकोंके मतमें ये भूतचतुष्टय चैतन्यकी भूमि–उत्पत्तिके स्थान हैं । ये सब मिलकर एक चैतन्यको उत्पन्न करते हैं 'प्रमाणभूमिरेतेषाम्' इस पाठका 'इन चार्वाकोंके मतमें भूतचतुष्टय ही प्रमाणभूमि–प्रमाणके विषय अर्थात् प्रमेय हैं तत्त्व हैं ।' यह अर्थ होगा । ये लोग इन्द्रियजन्य प्रत्यक्षको ही एकमात्र प्रमाण मानते हैं अनुमान आदिको नहीं । 'हि' शब्द विशेष बातको सूचित करता है । वह विशेष बात यह है कि–चार्वाक लोक व्यवहारके निर्वाहके लिए धूम आदिसे अग्नि आदि लौकिक पदार्थोंके अनुमानको प्रमाण मान लेते हैं । हाँ, स्वर्ग, अदृष्ट आदि अतीन्द्रिय अलौकिक पदार्थोंके अनुमानको व्यभिचारी तथा अप्रमाण कहते हैं ॥८३॥

१. जलं तेजो म. २ । २. पाठान्तरे तु म. २ । ३. मते तु प्रमाणं म. २ । ४. –कनिर्वा–म. २ ।
५. –कमथ म. २ ।



Jain Education International　　For Private & Personal Use Only　　www.jainelibrary.org

§ ५६७. अथ भूतचतुष्टयीप्रभवा[1] देहे चैतन्योत्पत्तिः कथं प्रतीयताम् । इत्याशङ्क्याह—

**पृथ्व्यादिभूतसंहत्या तथा देहपरीणतेः ।**
**मदशक्तिः सुराङ्गेभ्यो यद्वत्तद्वच्चिदात्मनि ॥८४॥**

§ ५६८. व्याख्या—पृथिव्यादीनि पृथिव्यप्तेजोवायुलक्षणानि भूतानि तेषां संहतिः समवायः संयोग इति यावत् तया[2] हेतुभूतया । तथा तेन प्रकारेण या देहस्य परीणतिः[3] परिणामस्तस्याः सकाशात् चिदिति योगः । यद्वद्यथा सुराङ्गेभ्यो गुडधातक्यादिभ्यो[4] मद्याङ्गेभ्यो मदशक्तिः उन्मादकत्वं भवति, तद्वत्तथा चित् चैतन्यमात्मनि शरीरे । अत्रात्मशब्देनानेकार्थेन शरीरमेव ज्ञातव्यं, न पुनर्जीवः । अयं भावः—भूतचतुष्टयसंबन्धाद्देहपरीणामः, ततश्च देहे चैतन्यमिति । अत्र परीणतिशब्दे घञभावेऽपि[5] बाहुलकादुपसर्गस्य दीर्घत्वं सिद्धम् । पाठान्तरं वा—

"पृथ्व्यादिभूतसंहत्यां तथा देहादिसंभवः ।
मदशक्तिः सुराङ्गेभ्यो यद्वत्तद्वत्स्थितात्मता॥" पृथिव्यादिभूतसंहत्यां[6] सत्यां तथा शब्दः पूर्वश्लोकापेक्षया समुच्चये, देहादिसंभवः । आदिशब्दाद्[7]भूभूधरादयो भूतसंयोगजा ज्ञेयाः । सुराङ्गेभ्यो यद्वन्मदशक्तिर्भवति, तद्वद्भूतसंबन्धाच्छरीर आत्मता सचेतनता स्थिता व्यवस्थितेति । यदुवाच वाचस्पतिः—"पृथिव्यापस्तेजो वायुरिति तत्त्वानि, तत्समुदाये शरीरविषयेन्द्रियसंज्ञा, तेभ्यश्चैतन्यम्[8]" इति ॥८४॥

---

§ ५६७. अब भूतचतुष्टयसे उत्पन्न होनेवाले शरीरमें चैतन्यकी उत्पत्तिकी प्रक्रिया बताते हैं—

**जिस तरह महुआ आदि मादक सामग्रीसे मदशक्ति उत्पन्न होती है उसी तरह पृथिवी आदि भूतोंके विशिष्ट संयोगसे देहाकार परिणमनसे शरीरमें चैतन्य उत्पन्न होता है ॥८४॥**

§ ५६८. पृथिवी जल अग्नि और वायु इन भूतोंके विशिष्ट संयोगसे भूतोंका शरीराकार रूपसे परिणमन होता है । जिस प्रकार गुड़ धातकी आदि शराबकी सामग्रीसे मादकशक्ति होती है उसी तरह शरीरमें चैतन्यशक्ति उत्पन्न हो जाती है । 'आत्मा' शब्दके अनेक अर्थ होते हैं । अतः यहाँ आत्मा शब्दका शरीर अर्थ ही लेना चाहिए न कि जीव । तात्पर्य यह कि पृथिवी आदि भूतचतुष्टयके विशिष्ट संयोगसे देह बनती है फिर देहमें चैतन्य उत्पन्न होता है । परीणति शब्दमें परि उपसर्गको विकल्पसे दीर्घ हो गया है । इस श्लोकका यह पाठान्तर भी देखा जाता है—पृथिव्यादिभूतसंहत्यां तथा देहादिसंभवः । मदशक्तिः सुराङ्गेभ्यो यद्वत्तद्वत्स्थितात्मता ॥' अर्थात् पृथिवी आदि भूतोंका संयोग होनेपर देह आदि उत्पन्न होते हैं । पृथिवी पहाड़ आदि सभी पदार्थ भूतोंके संयोगसे ही उत्पन्न होते हैं । जिस प्रकार मदिराकी सामग्रीसे मदशक्ति होती है उसी तरह भूतोंके विशिष्ट सम्बन्धसे शरीरमें आत्मता या सचेतनता आदि है । वाचस्पतिने कहा है—"पृथिवी जल अग्नि और वायु ये चार तत्त्व हैं । इनके समुदाय—विशिष्ट संयोगसे शरीर इन्द्रिय और विषयसंज्ञक पदार्थ उत्पन्न होते हैं, उनसे चैतन्य होता है" ॥८४॥

---

१. प्रभावाद्देहे आ., क. । २. तद्धेतुभूतया म. १ । तया हेतुतया प. १, २ । ३. परीणामः म. २ । ४. -दिभ्यो मद -म. १ । ५. घञ्भावे -आ. । ६. -त्यां तथा म. २ । ७. -शब्दाद्भूधरा म. १, २, प. १, २ । ८. ताभ्यश्चै -म. २ । "पृथिव्यापस्तेजो वायुरिति तत्त्वानि तत्समुदाये शरीरेन्द्रियविषयसंज्ञा ।" -तत्त्वोप. पृ. १ । शां. भा. भामती ३।३।५४ । तत्त्वसं. पं. पृ. ५२० । तत्त्वार्थ श्लो. पृ. २८ । युक्त्यनुशा. टी. पृ. ७३ । न्यायकुमु. पृ. ३४१ । न्यायवि. वि. द्वि. पृ. ९३ । स्या. रत्ना. पृ. १८९ । "ततो निराकृतमेतत् -'शरीरेन्द्रियविषयसंज्ञेभ्यः पृथिव्यादिभूतेभ्यश्चैतन्याभिव्यक्तिः, पिष्टोदकगुडधातक्यादिभ्यो मदशक्तिवत् ।" -प्रमेयकम. पृ. ११५ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

§ ५६९. एवं स्थिते तथोपदिशन्ति तथा दर्शयन्नाह—

**तस्माद्‌दृष्टपरित्यागाद्यददृष्टे प्रवर्तनम् ।**
**लोकस्य तद्विमूढत्वं चार्वाकाः प्रतिपेदिरे ॥८५॥**

§ ५७०. व्याख्या—यस्माद्‌भूतेभ्यश्चैतन्योत्पत्तिः तस्मात्कारणाद्‌दृष्टपरित्यागात्–दृष्टं प्रत्यक्षानुभूतमैहिकं[1] लौकिकं यद्विषयजं सुखं तस्य परित्यागाददृष्टे परलोकसुखादौ तपश्चरणादिकष्टक्रियासाध्ये यत्प्रवर्तनं प्रवृत्तिः तल्लोकस्य विमूढत्वम् अज्ञानमेवेति चार्वाकाः प्रतिपेदिरे प्रतिपन्नाः। यो हि लोको विप्रतारकवचनोपन्यासत्रासितसंज्ञानो हस्तगतमिहत्यं सुखं विहाय स्वर्गापवर्गसुखप्रेप्सया तपोजपध्यानहोमादौ यतते, तत्र तस्याज्ञानतैव कारणमिति तन्मतोपदेशः[2] ॥८५॥

§ ५७१. अथ[3] ये शान्तरसपूरितस्वान्ता निरुपमं शमसुखं वर्णयन्ति, तानुद्दिश्य यच्चार्वाका ब्रुवते तदाह—

**साध्यवृत्तिनिवृत्तिभ्यां या प्रीतिर्जायते जने ।**
**निरर्था सा मते तेषां धर्मः कामात्परो न हि ॥८६॥**

§ ५७२. व्याख्या—साध्यं ध्यानं द्वेधा, उपादेयं हेयं च। उपादेये धर्मशुक्लध्यानयुगे हेये चार्तरौद्रध्यानयुगे। अथवा साध्ये साधनीये कार्ये,[4] उपादेये पुण्यकृत्ये तपःसंयमादौ, हेये च पापकृत्ये विषयसुखादिके क्रमेण वृत्तिनिवृत्तिभ्यां प्रवर्तननिवर्तनाभ्यां जने लोके या प्रीतिः मनःसुखं जायते समुत्पद्यते सा तेषां चार्वाकाणां मते[5] निरर्था निःप्रयोजना निःफलातात्त्विकीत्यर्थः। हिर्यस्मात् धर्मः

§ ५६९. इस तरह तत्त्वोंका व्याख्यान करके चार्वाक लोग जो कर्त्तव्य बताते हैं उसे ध्यानसे सुनिए—

**चार्वाक कहते हैं कि—इसलिए दृष्ट-भोगोंको छोड़कर जो लोग अदृष्ट परलोकके सुखके लिए प्रवृत्ति करते हैं वे अत्यन्त मूर्ख हैं ॥८५॥**

§ ५७०. चूँकि भूतोंसे ही चैतन्य उत्पन्न होता है। अतः दृष्ट—प्रत्यक्ष सिद्ध लौकिक विषयसुखोंको छोड़कर अदृष्ट—परलोकके सुखके लिए तपश्चरण आदि कष्टकर क्रियाओंमें प्रवृत्ति करना महामूढ़ता तथा अज्ञानकी पराकाष्ठा है। चार्वाक लोग सदा यही कहते हैं कि भविष्यत्‌की आशासे वर्तमानको छोड़ना मूर्खता है। जो लोग इन धूर्तोंके बहकावेमें आकर अपने सम्यग्ज्ञानको तिलांजलि देकर सामने उपस्थित विषय भोगोंको छोड़कर स्वर्ग मोक्षके सुखकी झूठो चाहसे तप जप ध्यान होम आदि करनेका प्रयत्न करते हैं उनकी इस निरर्थक प्रवृत्तिका सबसे बड़ा कारण उनकी मूढ़ बुद्धि या बुद्धिभ्रंश ही है। यही उनके मतके उपदेशका सार है ॥८५॥

§ ५७१. जो शान्त रससे आप्लावित हृदय होकर तप जप आदि कार्योंसे निरुपम शान्ति सुखकी प्राप्ति बताते हैं उनके प्रति चार्वाकोंका यह उपदेश है—

**कर्त्तव्यमें प्रवृत्ति तथा अकर्त्तव्यसे निवृत्ति होनेपर जो मनुष्योंको आत्म-सन्तोष होता है उसे चार्वाक लोग निरर्थक बताते हैं। उनके यहाँ तो कामसे बढ़कर कोई दूसरा धर्म नहीं है ॥८६॥**

§ ५७२. साध्य-ध्यान दो प्रकारका होता है—एक उपादेय, दूसरा हेय। धर्मध्यान और शुक्लध्यान उपादेय हैं तथा आर्तध्यान और रौद्रध्यान हेय। अथवा साधनीय उपादेय तप संयम आदि उपादेय कार्योंमें प्रवृत्ति तथा विषय सुख आदि हेय पाप कर्मोंसे निवृत्ति करनेपर मनुष्योंको जो आत्मसुख या मनःसन्तोष होता है वह चार्वाकोंकी दृष्टिमें निरर्थक है, नाचीज है, मिथ्या है।

१. –मैहलोकि –म. २। २. तन्मते उप – म. २। ३. द्वे स्वान्तरस – म. २। ४. कार्ये पुण्य- म. २। ५. –र्थां निःफला म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

कामात्–विषयसुखसेवनान्न परः काम एव परमो धर्मः, तज्जनितमेव च परमं सुखमिति भावः। अथवा ये धर्मप्रभावादिह लोकेऽपीष्टानिष्टकार्ययोः सिद्ध्यसिद्धी वदन्ति, तान्प्रति यच्चार्वाका जल्पन्ति तद्दर्शयन्नाह—'साध्यवृत्तिनिवृत्तिभ्याम्' इत्यादि। तपोजपहोमादिभिः साध्यस्य प्रेप्सित-कार्यस्य या वृत्तिः सिद्धिर्या[1] च तैरेव तपोजपादिभिरनिष्टस्य साध्यस्य विघ्नादेर्निवृत्तिः असिद्धिर-भाव इति यावत्ताभ्यां साध्यवृत्तिनिवृत्तिभ्यां या जने प्रीतिर्जायते सा निरर्था। अर्थशब्दस्य हेत्वर्थ-स्यापि भावान्निर्हेतुका निर्मूला। तेषां मते हि यस्माद्धर्मः कामान्न पर इति प्राग्वत् ॥८६॥

§ ५७३. उपसंहरन्नाह—

[2]लोकायतमतेऽप्येवं संक्षेपोऽयं निवेदितः।
अभिधेयतात्पर्यार्थः पर्यालोच्यः सुबुद्धिभिः ॥८७॥

§ ५७४. व्याख्या—एवम् अमुना प्रकारेण अपेः समुच्चयार्थत्वान्न केवलमन्यमतेषु संक्षेप उक्तो[3] लोकायतमतेऽप्ययमनन्तरोक्तः संक्षेपो निवेदितः। ननु बौद्धादिमतेषु सर्वेष्वपि संक्षेप एवात्र यद्युच्यते तर्हि विस्तरेण तत्परमार्थः कथमवभोत्स्यते। इत्याशङ्क्याह—'अभिधेय' इत्यादि। अभिधेयस्य–सर्वदर्शनवाच्यस्यार्थस्य तात्पर्यार्थः–अशेषविशेषैर्विशिष्टः परमार्थः परिसमन्तात्[4]पौर्वा-पर्येणालोच्यः स्वयं विमर्शनीयः। अथवा [5]'लोचृङ् दर्शने' इति धातुपाठादालोच्यस्तत्तत्त्वीयशास्त्रे-भ्योऽवलोकनीयः [6]सुबुद्धिभिः सुनिपुणमतिभिः संक्षिप्तरुचिसत्त्वानुग्रहार्थत्वादस्य सूत्रकरणस्येति।

---

क्योंकि उनके मतमें काम–विषयभोग भोगनेसे बढ़कर कोई धर्म नहीं है और न विषयसुखसे बढ़कर कोई दूसरा सुख ही। अथवा, जो लोग धर्मके प्रभावसे ही इस लोकमें व्यापारमें लाभ पुत्रोत्पत्ति आदि कार्योंकी सिद्धि तथा पापसे व्यापारमें हानि एवं अन्य शुभ कार्योंमें विघ्न मानते हैं, उनके प्रति चार्वाक लोग कहते हैं कि आप लोगोंकी यह कल्पना निर्मूल तथा निष्फल है। तप जप होम आदिसे इच्छित मनोरथोंकी पूर्ति तथा मरी रोग आदि विघ्नोंका अभाव मानना और उन तप जप आदि कार्योंके करनेसे मनःसन्तोष मानना निरर्थक है। तप संयम धर्म आदि करनेपर भी बहुत लोग दुःखी देखे जाते हैं तथा परम अधार्मिक लोग सुखी देखे जाते हैं अतः धर्मसे सुख आदि कहना निर्हेतुक तथा निर्मूल है। चार्वाकोंके मतमें विषयसेवन ही सबसे बड़ा धर्म है ॥८६॥

§ ५७३. उपसंहार—

इस तरह लोकायत मतका भी संक्षेपसे कथन किया है। सुबुद्ध विचारकोंको चाहिए कि वे सभी दर्शनोंके अभिधेय वक्तव्यके तात्पर्य और विस्तारकी अच्छी तरह पर्यालोचना करके जो युक्तिसंगत हो उसका अनुसरण करें ॥८७॥

§ ५७४. इस तरह अन्य मतोंके साथ ही साथ लोकायत मतका भी संक्षिप्त कथन किया गया है। अपिशब्द समुच्चयार्थक है। यहाँ तो सभी बौद्धादिदर्शनोंका संक्षेपसे ही कथन किया है। इनके विस्तार और तात्पर्यका गहराई और सूक्ष्मताके साथ सुबुद्ध दर्शनप्रेमियोंको स्वयं विचार कर लेना चाहिए। हर एक दर्शनकी बातोंका पूर्वापर सन्दर्भ तत्तत् दर्शनोंके मूल और टीका ग्रन्थोंसे अच्छी तरह देख लेना चाहिए। लोचृ धातु दर्शनार्थक है। अतः 'पर्यालोच्यः'का अर्थ तत्तत् दर्शनग्रन्थोंसे पूर्वापर सन्दर्भका देखना भी होता है। यह सूत्र ग्रन्थ तो संक्षेपसे दर्शनोंकी रूपरेखा समझनेवाले जिज्ञासुओंके अनुग्रहके लिए बनाया गया है। अथवा, सभी दर्शनोंके पदार्थोंके परस्पर विरोधको सुनकर किंकर्तव्यमूढ़ प्राणियों से आचार्य कहते हैं कि-समस्त दर्शनोंके वक्तव्यका

---

१. –र्याबन्तैरेव भ. २। २. लोकायित भ. १, २, प. १, २। ३. –मतेऽप्येवमनन्त –म. १।
४. –पणवि – म. २। ५. लोचृङ् म.। ६. –णबुद्धिभिः म. २।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

अथवा सर्वदर्शनसंमतानां[1] स(त)त्त्वानां परस्परं विरोधमाकर्ण्य । किंकर्तव्यता मूढानां प्राणिनां यत्कर्तव्योपदेशमाह 'अभिधेय' इत्यादि–अभिधेयं सर्वदर्शनसंबन्धी प्रतिपाद्योऽर्थः तस्य यस्तात्पर्यार्थः सत्यासत्यविभागेन व्यवस्थापितस्तत्त्वार्थः स पर्यालोच्यः । सम्यग्विचारणीयो न पुनर्यथोक्तमात्रो निर्विचारं ग्राह्यः । कैः । सुबुद्धिभिः सुष्ठु शोभना मार्गानुसारिणी पक्षपातरहिता बुद्धिः मतिर्येषां ते सुबुद्धयः,[2] तैर्न पुनः कदाग्रहग्रहिलैः । यदुक्तम्—

"आग्रही बत निनीषति युक्तिं यत्र[3] तत्र मतिरस्य निविष्टा ।
पक्षपातरहितस्य तु युक्तिर्यत्र तत्र मतिरेति निवेशम् ॥१॥" [ ] इति ।

§ ५७५. अयमत्र भावार्थः—सर्वदर्शनानां परस्परं[4] मतविरोधमाकर्ण्य मूढस्य प्राणिनः सर्वदर्शनस्पृहयालुतायां निजदर्शनैकपक्षपातितायां वा दुर्लभं स्वर्गापवर्गसाधकत्वम्, अतो मध्यस्थवृत्तितया विमर्शनीयः सत्यासत्यार्थविभागेन तात्त्विकोऽर्थः, विमृश्य च श्रेयस्करः पन्थाभ्युपगन्तव्यो यतितव्यं च तत्र कुशलमतिभिः ।

---

खूब गहराईके साथ विचार करके उनका सत्यासत्य निर्णय करना चाहिए । यह नहीं कि जिसने कह दिया उसे आँख मूँद कर बिना विचारे ही मान लिया । जो समझदार हैं दुराग्रहसे मुक्त हैं उनका कर्तव्य है कि वे सभी दर्शनोंका मध्यस्थ भावसे अध्ययन और विचार करके उनका सत्यासत्य निर्णय करें । किसी दर्शनकी बातको 'अमुक आचार्यने कहा है' इसीलिए आँख मूँदकर बिना विचारे नहीं मानना चाहिए । कहा भी है—"जो दुराग्रही है साम्प्रदायिक ग्रहसे जिसकी बुद्धि विकृत हो रही है वह उसकी बुद्धिने जिस पदार्थको जिस रूपसे ग्रहण कर रखा है वहीं युक्तियोंकी यद्वा तद्वा खींचतान करता है । उसका मूलमन्त्र होता है कि 'जो मेरा है या मैंने जाना है वही अन्तिम सत्य है ।' इसलिए वह युक्तियोंकी खींचतान करके अपने मतको सिद्ध करनेका अनुचित प्रयत्न करता है । परन्तु जो मत पक्षपातसे रहित हैं, मध्यस्थ भावसे अपनी बुद्धिका समतोलन कर उपयोग करते हैं उन समझदारोंकी बुद्धि तो जिस पदार्थको युक्तियां जिस रूपसे सिद्ध करती हैं उसको उसी रूपसे माननेके लिए सदा प्रस्तुत रहती है । इनका सिद्धान्त होता है कि 'जो सत्य सिद्ध हो वही मेरा है, युक्ति सिद्ध वस्तुको पूर्वग्रहसे सर्वथा मुक्त होकर स्वीकार करनेके लिए सदा प्रस्तुत रहना चाहिए । तात्पर्य यह कि—सभी दर्शनोंके परस्पर विरोधको सुनकर मूढ़ प्राणी या तो सभी दर्शनोंको आँख मूँदकर सत्य मान बैठेगा या फिर साम्प्रदायिक भावसे अपने मतका दुराग्रह कर बैठेगा । दोनों ही अवस्थाओंमें स्वर्ग मोक्षका साधन अत्यन्त कठिन है, क्योंकि सभी दर्शनोंकी परस्पर विरोधी क्रियाओंका अनुष्ठान असम्भव होनेके कारण या तो वह क्रियाशून्य होकर निरुद्योगी हो जायेगा या फिर अपने सम्प्रदायकी अपरीक्षित क्रियाओंका आचरण करके मिथ्या चारित्री हो जायेगा । निश्चेष्ट होना तथा मिथ्या आचरण करना दोनों ही लक्ष्य तक नहीं पहुँचा सकते ।

§ ५७५. इसलिए समझदार व्यक्तियोंका यह आद्यकर्तव्य है कि वे मध्यस्थ भावसे तात्त्विक अर्थका अच्छी तरह विचार करें और सत्यासत्यका निर्णय करके श्रेयस्कर मार्गको चुनें तथा उसके अनुसार आचरण करके अपना और परका कल्याण करें । ॥८७॥

---

१. –तानां परस्प –म. २, क. । २. तैस्कदाग्रह –भ. २ । ३. तत्र यत्र भ. १ । ४. –स्परमत म. २ ।

Jain Education International For Private & Personal Use Only www.jainelibrary.org

